वेद में सब प्राणियों को मित्रवत् देखने की कामना की गयी है। प्राणिमात्र के लिए मैत्रीभाव या मित्र-दृष्टि अपेक्षित है। ऋग्वैदिक ऋषि के अनुसार जो मित्र को छोड़ देता है, उसे वाणी का कोई फल नहीं मिलता, वह जो सुनता है व्यर्थ ही सुनता है, वह सत्कार्य का मार्ग नहीं जानता है।[२२] यजुर्वेद का एक प्रसिद्ध मन्त्र है, जिसमें कहा गया है कि 'सब प्राणिवर्ग मुझे मित्र की दृष्टि से देंखे, मैं सब प्राणियों को मित्र की दृष्टि से देखूँ। हम सब प्राणी परस्पर एक दूसरे को मित्र की दृष्टि दे देंखे।'[२३] मैत्री या विश्वबन्धुता की भावना मानवाधिकार की अवधारणा के प्रेरक तत्त्व है, इसमें सन्देह नहीं।

## सामान्य मानवाधिकार

**१. सामाजिक न्याय का अधिकार**-जब व्यक्ति के लिए समताभावना और उदात्तगुणों का निर्देश है, तब प्रत्येक मानव को दूसरे से होने वाले अनाचार या अन्याय के प्रतिकार का आधिकार स्वतः प्राप्त हो जाता है। वेद में 'ऋतम्' को सम्पूर्ण व्यवस्था का मूल तत्त्व निर्धारित किया है। इसलिए जो राजा अर्थात् अधिकारी न्यायकर्ता है, उसके प्रति कामना की गयी है कि "सत्य से असत्य को पृथक् करके मेरे राष्ट्र का आधिपत्य प्राप्त करो।"[२४] राजा को सदा सत्य का साथ देना चाहिए।[२५]

किसी के प्रति भी वांछनीय न्याय को दबाया नहीं जाना चाहिए। इन्द्र से एक प्रार्थना में कहा गया है कि "हे उत्तम रीति से रक्षा करने वाले तुम, प्राणियों की हिंसा करने के लिए नहीं हो।"[२६] उचित न्याय सभी का अधिकार है। किसी भी स्थिति में नियमों को तोड़ने वाले या उनके साथ खिलवाड़ करने वाले दण्ड से वंचित नहीं रहने चाहिए। पवमान सोम के एक मन्त्र में प्रतिपादित है कि 'ऋतु का संरक्षक, उत्तम कर्म करने वाला यह सोम किसी (दुष्ट) से दबने वाला नहीं है। कर्म करने वालों में जो नियम रहित रीति से कर्म करते हैं, उन अप्रिय करने वालों का वह ताड़न करता है।[२७] अग्निदेव उसे तीन बार दण्डित करते हुए बाँधते हैं, जो 'अनृत' से 'ऋत' को नष्ट करता है।[२८] ऋत के नियामक देवता वरुण एक नैतिक देव है, जो सदा अपराधियों को दण्डित करने के लिए अपने पाशों से बाँध लेते हैं। अतएव उच्वतम स्तर के नैतिक आर्दशों की स्थापना करते हुए वैदिक ऋषि ने न्याय को समुचित महत्त्व दिया है।

**२. सुरक्षित, शान्तिमय और सुखी जीवन का अधिकार**-वैदिक ऋषि की दृष्टि में सुरक्षा और सामान्य सुख सभी मानवों का अधिकार है। दूसरों के अपराध और पापों से सदाचारी जनों के जीवन की रक्षा करना शासक का कर्तव्य है।[२९] सब ओर से अभय होना चाहिए।[३०] द्वेष करने वाले, पापी, अपराधी, राक्षस आदि असामाजिक तत्त्वों के प्रतिकार के लिए देवता सन्नद्ध दिखाये गये हैं। ऋग्वैदिक आर्यों ने सुख और शान्ति को जीवन का मुख्य ध्येय माना था। शिव, स्वस्ति, भद्र, शम, सौभग, कल्याण, श्रेयस्, शर्म, मय आदि शब्दों द्वारा सुख, कल्याण, प्रसन्नता और शान्ति की वैदिक मन्त्रों में कामना की गयी है।[३१] सुखमय और शान्तिपूर्ण जीवन जन्म लेने वाले प्रत्येक मनुष्य का प्रथम अधिकार है। इस अभिप्राय से सभी देवताओं से 'भद्र' की याचना की गयी है।[३२]

शम् अथवा शान्ति केवल व्यक्तिगत स्तर पर ही काम्य नहीं है। वैदिक ऋषि भली-भाँति जानते हैं कि मानव जीवन के अन्य व्यापक स्तर परिवार, समाज, राष्ट्र एवं विश्व भी उसे प्रभावित करते हैं अतएव उन

स्तरों पर भी शान्तिमय वातावरण होना चाहिए। शम् तो प्राणीमात्र का काम्य है- द्विपदों और चतुष्पदों में शान्ति हो।[३३] सुकर्मशील जनों के सुकर्मों का उद्देश्य एकमात्र 'शान्ति' होना चाहिए।[३४] सत्यता और अनुशासन शान्ति के आधार हैं, इसीलिए एक मन्त्र में कथन है कि 'हमारा सत्य और सुयम हमें शान्ति करें'।[३५] सत्य का पालन करने वाले ही शान्ति को स्थापित कर सकते हैं।[३६] न केवल पृथिवी अपितु अन्तरिक्ष, द्युलोक और सर्वत्र शान्ति की कामना प्रसिद्ध शान्तिमन्त्र का विषय है।[३७] शान्ति स्थापना के लिए अधिकारी शासक को सदैव अशान्ति फैलाने वाले चोर, कपटी, पापी, दुष्ट को विनष्ट करने की चर्चा अनेकशः मन्त्रों में की गयी है।[३८]

**३. शिक्षा और ज्ञानार्जन का अधिकार**-जन्मने वाले प्रत्येक मानव का अधिकार अपनी बुद्धि का विकास करने के लिए शिक्षाप्राप्ति का है। माता उसकी प्रथम गुरु है, जो उसमें संस्कार डालती है। पिता उसका श्रेष्ठ गुरु है, जो उसको शिक्षित बनाने की आधाशिला रखता है। ब्रह्मचर्याश्रम में प्रत्येक बालक को योग्य गुरु से विद्या प्राप्त करने का अधिकार है। जानने वाला कोई भी आचार्य न जानने वाले, किन्तु जिज्ञासु शिष्य को अवश्य ही शिक्षित करे- वेद की निश्चित मान्यता है। पूषन् देवता से कहा गया है कि 'हे पूषन्! जो यह ऐसा ही है ऐसा कहता है और जो योग्य उपदेश देता है, उस विद्वान के पास हमें ले चलो।'[३९] सृष्टि की समुचित गति के लिए शिक्षा और ज्ञानार्जन की महत्ता सभी के लिए है इसीलिए वेद का उद्घोष है, 'आगे आगे जाने वाला विद्वान् ही मुझे उत्तम मार्ग से सरलतापूर्वक ले जाएगा'।[४०] आज मानवधिकार के रूप में 'शिक्षा' को विशेष स्थान दिया जाता है किन्तु अभी भी कितने ही इस अधिकार से वंचित रह जाते हैं; जिसके अनेक कारण हैं किन्तु वैदिक दृष्टि में कोई भी कारण मानव को इस अधिकार से दूर नहीं रख सकता है।

शिक्षा विकास का साधन है और विकासोन्मुखता एवं उत्कर्ष-प्राप्ति से किसी भी मानव को सभ्य समाज में रोका नहीं जाना चाहिए क्योंकि विकास एवं उत्कर्ष मानवाधिकारी है। महत् सौभग के लिए उठो[४१], जीवन में आगे ही आगे आरोहण करो[४२], रुको नहीं, थको नहीं आगे बढ़ो, विवरण करो[४३] - जैसे उत्कर्ष के प्रति प्रेरित करने वाले मन्त्र वेदों में यत्र-तत्र सर्वत्र प्राप्त होते हैं। 'मेरे दाये हाथ में कर्म हैं, तो मेरे बायें हाथ में जय'-वेद का आर्दश है।[४४]

**४. स्वराज्य और स्वतन्त्रता का अधिकार**-निर्भयता और सुरक्षा से स्वतन्त्रता उपजाती है, जो मानव मात्र का एक विशेष अधिकार है।

'अभयम्' वेद का महत्तम सन्देश है। सभी मनुष्य स्वतन्त्र वाणी और स्वतन्त्र विचार के अधिकारी है, केवल इस स्वतन्त्रता में देव-नियमों को अतिक्रमण नहीं होना चाहिए।[४५]

'स्वराज्य' की अवधारणा वेद का अप्रतिम विचार है। सभी वैदिक संहिताओं में 'स्वराज्यम्' पर व्यापक सामग्री उपलब्ध होती है।[४६] 'स्वराज्य' की चाह करना प्रत्येक व्यक्ति का कर्तव्य है और यदि स्वराज्य है तो उसकी सुरक्षा करना भी उसका कर्तव्य है।[४७] लोगों को स्वराज्य से वंचित करने का अधिकार किसी का नहीं है।[४८] ऋग्वेद में स्पष्ट आदेश है कि लोग अपना राजा स्वयं चुने।[४९] यजुर्वेद में ''जानराज्य'' शब्द का प्रयोग संकेत करता है कि यह स्वराज्य वस्तुतः जनता का राज्य है। राजा का वरण हो या कि निर्वाचन - यह तो निर्विवाद् है कि वेद ने प्रजा के राज्य में होने वाले सर्वविध अधिकारों की अनिर्वाचता का संकेत किया है। निश्चय ही प्रजातन्त्र की आधुनिक धारणा कायह प्राचीनतम सन्दर्भ है।

मानवसमुदय में एक दूसरे के प्रति मित्रता, कल्याणभावना, अविद्वेष और सुरक्षा की भावना राष्ट्र को पुष्ट करती हैं और ऐसे राष्ट्र विश्व को पुष्ट करते है। मानवाधिकारों का समुचित अनुपालन सर्वविध विकास और शान्ति का मार्ग उपन्यस्त करता है। कर्मशीलता, सदाचार और उदात्त चरित्र इसके आधार हैं- यह वैदिक दृष्टिकोण ने स्पष्ट किया है। कर्तव्यों को छोड़कर केवल अधिकारों की बात करना एकांकी है। समग्रता जीवन को परिपक्व करती है। आधुनिक युग में बहुशः चर्चित मानवधिकारों के समस्त आधारभूत विचार ऋग्वेद में सूत्ररूप में व्याख्यात किये गये हैं। अतः उपर्युक्त विवेचन से निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि मानवाधिकार की अवधारणा वैदिक ऋषि-प्रज्ञा के गहन बोध की संसूचक है, जिसमें अधिकारों के स्वरूप के साथ उनके आधारभूत सिद्धान्तों का भी अनुचिन्तन किया गया है।

## सन्दर्भ -संकेत

१. यजुर्वेद (यजु.) २३.५२

२. सम्राज्ञी श्वसुरे भव सम्राज्ञी श्वश्रवां भव। ननान्दरि सम्राज्ञी भव सम्राज्ञी अधि देवेषु।। ऋग्वेद (ऋ.)१०.८५.४६; अथर्ववेद (अथर्व.) १४.१.४४

३. स्योना भव श्वसुरेभ्यः स्योना पत्ये गुहेभ्यः।
स्योना ऽस्यै सर्वस्यै विशे स्योना पुष्टायैषां भव।। अथर्व. १४.२.२७

४. ये देवासो अभवता सुकृत्या। ऋ. ४.३५.८,
सखीयाँ इन्द्र चकृषे सुकृत्या। वही, ४,३५,७

५. साकं जातः क्रतुना। वही, २.२.३,
यस्तोकृणोः प्रथमं सास्युक्थ्यः। वही, २.१३.२

६. अमानुषं यन्मानुषो निजूर्वात। वही, २.११.१०

७. मा माता भ्रातारं द्विक्षन्मा स्वसारमुत स्वसा।
सम्यंचः सव्रता भूत्वा वाचं वदत भद्रया।। अथर्व. ३.३०.३

८. उषो रुरुचे युवर्तिन योषा विश्वं जीवं प्रसुवन्ती चरायै। ऋ. ७.७७.१

९. यस्य ते विश्वमानुषो भुरेर्दत्तस्य वेदति। वही, ८.४५.४२

१०. विचक्रमे पृथिवीमेष एतां क्षेत्राय विष्णुर्मनुषे दशस्यन्। वही, ७.१००.४

११. इन्द्रं वर्धन्तो अप्तुरः कृण्वन्तो विश्वमार्यम्। वही, ९.६३.५

१२. जनं विभ्रती बहुआ विवाचसं नाना धर्माणं पृथिवी यथौकसम्। अथर्व. १२.१.४५

१३. असम्बाधं मध्यतो मानवानाम्। वही. १२.१.२

१४. यत्र विश्वं भवत्येकनीडम्। यजु. ३२.८

१५. इन्द्रो यातोऽवसितस्य राजा। ऋ.१.३२.१५
१६. सेदु राजा क्षयति चर्षणीनाम्। १.३२.१५
१७. सं गच्छध्वं सं वदध्वं सं वो मनांसि जानताम्।
देवा भागं मथा पूर्वे संजानाना उपासते।। वही, १०.१९१.२
१८. ये अज्येष्ठा अकनिष्ठास उखिदोऽमध्यमासो महसा वि वावृधुः।
सुजातासो जनुषा पृश्निमातारो दिवा मर्या आ नो अच्छा जिगातना।। वही, ५.५९.६,
अज्येष्ठासो अकनिष्ठास एते सं भ्रातरो वावृधुः सौभागाय। वही, ५.६०.५
१९. विश्वे अमृतस्य पुत्राः। वही, १०.१३.१
२०. नमो महद्भ्यो नमो अर्भकेभ्यो नमो युवभ्यो नम आशिनेभ्यः। वही, १.२७.१३
२१. समान ऊर्वे अधि संगतासः सं जानते न यतन्ते मिथस्ते।
ते देवानां न मिनन्ति व्रता न्यमर्धन्तो वसुभिर्यादमानाः।। वही, ७.७.६.५
२२. यस्तित्याज सचिविदं सखायं न तस्य वाच्यपि भागो अस्ति। वही, १०.७१.६
२३. मित्रस्य मा चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षन्ताम्।
मित्रस्याहं चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षे।
मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामहे। यजु. ३६.१८
२४. ऋतेन राजन्ननृतं विविंचन् मम राष्ट्रस्याधिपत्यमेहि। ऋ. १०.१२४.५
२५. राजानः सत्यं कृण्वानाः। वही, १०.१०९.६
२६. सुगोपा असि न दभाय सुक्रतो। वही, ५.४४.२
२७. ऋतस्य गोपा न दभाय सुक्रतुः।
अवाजुष्टान् विध्यति कर्ते अव्रतान्। वही, ९.७३.८
२८. त्रिर् यातुधानः प्रसितिं त एत्वृतं यो अग्ने अनृतेन हन्ति। वही, १०.८७.११
२९. मा व एनो अन्यकृतं भुजेम। वही, ६.५१.७
३०. अथामयं कुर्णुह विश्वतो नः। वही, ३.४७.२; तुलनीय- अथर्व. १९.१५.५-६
३१. शशि तिवारी, ऋग्वैदिक अध्ययन, वेंकटेश प्रकाशन, दिल्ली, १९९९, पृ. १०९, पृ. १०२-१०४
३२. भद्रं कर्णेभिः श्रृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाखभिर्यजत्रा। ऋ. १.८९.८
३३. शं नो अस्तु द्विपदे शं चतुष्पदे। यजु. ३६.८
३४. शं नः सुकृतां सुकृतानि सन्तु। ऋ. ७.३५.४
३५. शं नः सत्यस्य सुयमस्य शंसः। वही, ७.३५.२

३६. शं नः सत्यस्य पतयो भवन्तु। वही, ७.३५.१२

३७. यजु. ३६.१७

३८. ऋ. १.४२.२.३; ५.५२.१; १.५६.५

३९. सं पूषन् विदुषा नय यो अंजसू अनुशासति। य एवेद्भिति ब्रवत्।। वही, ६.५४.१

४०. विद्वान् पथः पुरएत ऋजु नेषति। वही, ५.४६.१

४१. उत्क्राम महते सौभगाय। यजु. ११.२१

४२. आरोहणं आक्रमणं जीवतो जीवतोऽयनम्। अथर्व. ५.३०.७

४३. अश्वासो न चङ्क्रमत। ऋ. ८.५५.४

४४. कृतं मे दक्षिणे हस्ते जयो मे सव्य आहितः। अथर्व. ७.५०.८

४५. न स देवा अतिक्रमे तं मर्तासो न पश्यथ। ऋ. १.१०५.१६

४६. शशि तिवारी, वैदिक अध्ययन, न्यू भारतीय बुक कारपोरेशन, दिल्ली, २००४, पृ. १७५-१८४

४७. व्यचिष्ठे बहुपाय्ये यतेमहि स्वराज्ये। ऋ. ५.६६.६

४८. कच्चन प्रियम् न मिनन्ति स्वराज्यम्। वही, ५.८२.२

४९. विशो न राजानं वृणानाः। वही, १०.१२४.६

५०. यजु. ९.४०

■ पता : पूर्व विभागाध्यक्ष (संस्कृत) मेत्रेयी कालेज, दिल्ली वि.वि. दिल्ली

# मानवीय विकास एवं जीवन मूल्य संवर्द्धन

▣ लोकमान्य मिश्र

शिक्षा को निर्विवाद रूप से विकास का आधार माना जा सकता है। शिक्षा एक सृजनात्मक और सांस्कृतिक कर्म है। इस कार्य में शिक्षक को हमेशा सृजनधर्मी बनना है व बालक को सृजनशील। इस प्रकार, शिक्षक व शिक्षार्थी शिक्षा द्वारा सृजन का आस्वाद लेते हैं। शिक्षा प्रयोगशाला नहीं कि कतिपय रसायन मिलाने से एक नई वस्तु बन जाए। निवेश (Input) व उत्पाद (Output) का सीधा सम्वन्ध शिक्षा में नहीं होता। एक ही तरह का निवेश व एक ही तरह का उत्पाद शिक्षा में सम्भव भी नहीं होता। बालकों में स्वयं वैभि य हैं व उनकी आवश्यकताएँ व अपेक्षाएँ भिन्नता लिए हुए हैं। इसी भिन्नता को समझते हुए शिक्षक को उन परिस्थितियों का निर्माण करना होता है जिनमें बालकों की क्षमता का उत्तमोत्तम समविकास हो सके।

शिक्षा व सभ्यता का अविनाभाव सम्बन्ध है। यही सम्वन्ध इन दोनों का संस्कृति से है। तीनों एक दूसरे को प्रभावित करते भी हैं व होते भी हैं। यही कारण है कि कतिपय देशों में आयु विशेष तक शिक्षा को अनिवार्य किया गया है। यह शिक्षा समाज में संस्थागत ढंग से दी जाती है। इसलिए इसका पाठ्यक्रम होना अपरिहार्य है। सभ्यता व संस्कृति के मूल्यों को स्थापित व हस्तान्तरित करने के लिए ही शिक्षा संस्थान व्यवस्था करते हैं।

मूल्य एक ऐसी आचरण संहिता या सद्गुण समूह है जिसे अपने संस्कारों एवं पर्यावरण के माध्यम से अपनाकर मनुष्य अपने निश्चित लक्ष्यों की प्राप्ति हेतु अपनी जीवनपद्धति का निर्माण करता है। अपने व्यक्तित्व का विकास करता है। मूल्य में मनुष्य की धारणाएँ, विचार, विश्वास, मनोवृत्ति, आस्था आदि समेकित होते हैं। मूल्यों का प्रधान स्रोत संस्कृति है। संस्कृति अपने आप में समाहित मूल्यों के निर्णायक तत्त्वों द्वारा व्यक्ति के आचार-व्यवहार को प्रभावित करती है। व्यक्ति के रूप में महापुरुष एवं समाजसुधारक मूल्यों की पुनःप्रतिष्ठा एवं विकास करते हैं तथा प्रतिष्ठित एवं विकसित मूल्य पुनः संस्कृति के पोषण में सहायक होते हैं। इस प्रकार, संस्कृति एवं मूल्य एक-दूसरे के पूरक होते हैं। संस्कृति में जीवन मूल्यों के निर्माणक तत्त्व विद्यमान होते हैं जो मानव के आचार-व्यवहार को नियमित एवं नियन्त्रित करते हैं।

किसी सभ्य समाज के लिए शिक्षा प्राण है तथा जीवन मूल्य उसकी आत्मा। शिक्षा केवल सूचनाओं का भण्डार ही नहीं है बल्कि वह आत्मविस्तार का माध्यम भी है। जीवनमूल्य मानवीय आचरण तथा व्यवहारों का मापदण्ड होते हैं। मूल्य शिक्षा के नीतिनिर्देशक तत्त्व हैं। ये मानव के व्यवहार को नियन्त्रित एवं निर्देशित करते हैं। शिक्षा स्वयं में सबसे बड़ा मूल्य है। इसका प्रभाव व्यक्ति के ऊपर बहुत गहरा पड़ता है। मूल्य के आधार पर ही मनुष्य अपने जीवनदृष्टिकोण को बनाता है। मूल्य ही मानव जीवन को अर्थ, उच्चता तथा श्रेष्ठता प्रदान करते हैं।

मूल्य आङ्ग्ल भाषा के टंसनम शब्द का अनुवाद है। यह लैटिन भाषा के VALERE शब्द से निष्पन्न है। इसके अर्थों में गुण, विशेषता, उपयोगिता, वांछनीयता तथा महत्त्व आदि आते हैं। वस्तुतः किसी भी समाज

में जिन बातों अथवा आदर्शों को बल प्रदान किया जाता है अथवा जिससे उन सामाजिकों का व्यवहार निर्देशित एवं नियन्त्रित होता है, उन्हें इस समाज के मूल्य कहते हैं।

भारतीय शास्त्रों में जीवन-मूल्य हेतु 'शील' शब्द प्रचलित है। जहाँ शील है वहाँ धर्म, सत्य, तेज तथा बल निवास करते हैं। शीलवान् लोगों के लिए कुछ भी असाध्य नहीं होता। शील सभी गुणों का आधार है। इससे तीनों लोकों को जीता सकता है।

**शीलेन हि त्रयो लोकाः शक्याः जेतुं न संशयः।**
**न हि किञ्चिदसाध्यं वै लोके शीलवतां भवेत्।। महाभारत।।**

नीतिशतक नामक ग्रन्थ में भर्तृहरि ने भी सभी कुछ का समस्त प्रकार का कारण शील - जो कि आभूषण की भाँति है - को माना है-

**सर्वेषामपि सर्वकारणमिदं शीलं परं भूषणम्।। नीतिशतक, १.८३।।**

भगवान् बुद्ध ने भी शील की तुलना चन्दन वृक्ष से करते हुए इस पर दुष्ट-संगति के निष्प्रभाव को उद्दिष्ट कर शील का महत्त्व प्रतिपादित किया है-

**चन्दनं तरगं वापि उत्पलं अथ वस्सिकी।**
**एतेसं गन्धजातानं सीलगन्धो अनुत्तरो।। धम्मपद, ४.१२।।**

इस प्रकार विविध कालों, स्थानों तथा दशाओं में मूल्य को विविध रूपों में निरूपित गया है। अतः मूल्य विषयक कोई सर्वमान्य अवधारणा निश्चित नहीं हो सकी है। यथा दर्शनशास्त्र मनुष्य के जीवन के प्रति दृष्टिकोण को मूल्य मानता है। भारतीय दर्शन के अनुसार भोग तथा मोक्ष दो भिन्न मूल्य हैं। इसके अनुसार मोक्षवादियों का व्यवहार परमार्थकेन्द्रित तथा चार्वाक प्रभृति भोगवादियों का स्वार्थकेन्द्रित होता है।

भारत में धर्मशास्त्र तथा नीतिशास्त्र समानान्तर विकसित तथा प्रचलित हैं। इनके अनुसार, नैतिक नियम ही वस्तुतः मूल्य हैं। प्रत्येक धर्म के कतिपय नैतिक नियम होते हैं और मनुष्य को उनका पालन निश्चित रूप से करना होता है। जब ये नियम मानव के व्यवहार को नियन्त्रित एवं निर्देशित करने लगते हैं तब ये उसके लिए मूल्य बन जाते हैं। जैसे जैन धर्म में अहिंसा को सर्वप्रमुख नैतिक नियम माना गया है। इस धर्म के अनुयायी जनों से यह अपेक्षा की जाती है कि वे कर्म के सभी क्षेत्रों में इसका पालन करें।

## मूल्यों का वर्गीकरण

सृष्टि के प्रादुर्भाव के साथ ही मानव-जीवन भी वर्तमान में अन्य पशु-पक्षियों की भाँति संघर्षमय रहा। उस समय संघर्ष व शक्ति ही मानव के जीवन मूल्य होंगे। मानव के सामाजिक जीवन के साथ ही प्रेम, सहानुभूति और सहयोग का समावेश हुआ। इसी क्रम में, धीरे-धीरे धर्म और दर्शन का समावेश हुआ। विविध अनुशासनों में मूल्यों को विविध प्रकार से वर्गीकृत किया गया है।

भारतीय दर्शन में दो प्रकार के जीवन-मूल्य माने गए हैं-

आध्यात्मिक मूल्य- हमारे आध्यात्मिक चिन्तन और व्यवहार को दिशा प्रदान करते हैं, जैसे- धर्म व मोक्ष।

भौतिक मूल्य- हमारे सामाजिक व्यवहार को दिशा देते हैं, जैसे- प्रेम, सहानुभूति, सहयोग आदि।

अमेरिकी विद्वान् (Lewis) ने चार प्रकार से मूल्यों को वर्गीकृत किया है-

१. आन्तरिक (Intrinsic Values),

२. बाह्य मूल्य (Extrinsic Values),

३. अन्तर्निहित मूल्य (Inherent Values),

४. साधन मूल्य (Instrumental Values)

कतिपय समाजशास्त्रियों ने सकारात्मक (Positive) तथा नकारात्मक (Negative) मूल्यों के रूप में मूल्यों का वर्गीकरण किया है। प्रथम समाज द्वारा स्वीकृत होते हैं तथा द्वितीय उससे परे।

इस प्रकार आजकल मूल्यों के वर्गीकरण का प्रचलन अत्यधिक है। धार्मिक मूल्य, नैतिक मूल्य, सांस्कृतिक मूल्य, सामाजिक मूल्य, आर्थिक मूल्य, राजनीतिक मूल्य, सौन्दर्यवोधात्मक मूल्य, सार्वभौमिक मूल्य तथा राष्ट्रिय मूल्य आदि के रूप में इन्हें बाँटा जाता है। इनमें भी कतिपय मूल्यों को एकाधिक वर्गीकरण में रखने का प्रयास भी किया जाता है।

भारत के शैक्षिक विकास से सम्बन्धित एक विशिष्ट संस्था ''राष्ट्रिय शैक्षिक अनुसन्धान व प्रशिक्षण परिषद्'' में विविध कार्यशालाओं तथा संगोष्ठियों के बाद एक दस्तावेज प्रस्तुत किया गया। इसमें तिरासी मूल्यों को निर्दिष्ट किया गया है। अत्यधिक मन्थन के बाद विद्यालयी शिक्षा के लिए ''राष्ट्रिय शैक्षिक अनुसन्धान व प्रशिक्षण परिषद्'' ने पंचमूल्य सूत्र तैयार किया। इसमें सफाई, सत्य, श्रम, समानता व सहयोग समाविष्ट हैं।

वस्तुतः सभी भारतीयों के धर्मप्राण होने पर भी हमारा शासन तन्त्र धर्म निरपेक्ष है। अत एव, किन जीवन-मूल्यों को अत्यधिक महत्त्व दिया जाए तथा किन्हें कम, यह एक अत्यधिक दुष्कर कार्य है। तथापि कतिपय जीवन-मूल्यों का मानव-जीवन की विविध अवस्थाओं के परिप्रेक्ष्य में विशेष परीक्षण किया जा सकता है।

## मानव विकास की अवस्थाएँ

मानव सृष्टिकर्ता की विशिष्ट रचना है। अपनी कर्मेन्द्रियों तथा ज्ञानेन्द्रियों का समन्वय तथा प्रयोग करने में वह विशिष्ट है। इसी कारण, मानव अपने से अतिरिक्त सभी पशु-पक्षियों पर नियन्त्रण करने में सक्षम होता है। यहाँ तक कि प्रकृति का भी अध्ययन वह विशिष्ट प्रकार से कर पाता है। वह प्रकृति का उपयोग अपनी सुविधा से करता है। मानव-जीवन की अवस्थाओं का वर्गीकरण वैज्ञानिकों, चिकित्सा शास्त्रियों, जीव वैज्ञानिकों तथा मनोवैज्ञानिकों ने करने का प्रयास किया है। इनमें गर्भावस्था, शैशवावस्था, बाल्यावस्था, किशोरावस्था,

प्रौढ़ावस्था/युवावस्था तथा वृद्धावस्था प्रमुख हैं। इसमें भी बाल्यावस्था को पूर्व तथा उत्तर-बाल्यावस्था के रूप में विभाजित करने का प्रयास किया है। यहाँ इस विवेचन में न जाकर विकास की बाल्यावस्था, युवावस्था तथा वृद्धावस्था नाम तीन अवस्थाओं में कतिपय विशिष्ट जीवन-मूल्यों का विकास प्रस्तुत किया जाना ही अधिक प्रासङ्गिक है।

जीवन-मूल्यों का बीजाङ्कुरण वस्तुतः जीवन की प्रारम्भिक अवस्था में ही सम्भव है। उपयुक्त वातावरण तथा प्रेरणा से इनका प्रादुर्भाव तथा निषेचन बालकों में किया जा सकता है। युवादि अवस्थाओं में इसका स्थायीकरण अथवा ह्रास परिलक्षित होता है किन्तु यदि आरम्भिक अवस्था में ये जीवन-मूल्य दृढता से आरोपित किये जाएँ तो उत्तरावस्था में इनका विचलन दुष्कर होता है। यह शिक्षा द्वारा ही सम्भव होता है। युवावस्था तथा वृद्धावस्था में किसी परिस्थिति विशेष के समुत्पन्न होने से अथवा विशिष्ट घटना अथवा आघात से इनका संवर्द्धन देखा जा सकता है, सामान्य स्थिति में नहीं। प्रयास यही होना चाहिए कि उचित अवस्था में ही इनका दृढीकरण किया जाए। बाल्यावस्था से अतिरिक्त अवस्था वालों का दायित्व इन जीवन-मूल्यों का अनुपालन, सञ्चार तथा हस्तान्तरणसे सम्बन्धित होता है। जिससे वे अपने आपको आदर्श के रूप में प्रदर्शित करने में समर्थ हो सकते हैं। अधिक से अधिक जीवन-मूल्य तो बालक अनुकरण से ही प्राप्त करते हैं न कि केवल अपेक्षा से।

## अहिंसा

भारत की विशेषताओं में अहिंसा की विद्यमानता है। महाभारत में अहिंसा परम धर्म, दम, दान तथा तप बताया गया है। इसे परम यज्ञ, परम फल, परम मित्र तथा परम सुख माना गया है-

**अहिंसा परमो धर्मस्तथाहिंसा परो दमः।**
**अहिंसा परमं दानमहिंसा परमं तपः।।**
**अहिंसा परमो यज्ञस्तथाहिंसा परं फलम्।**
**अहिंसा परमं मित्रमहिंसा परमं सुखम्।। महाभारत, शान्तिपर्व, ११६/२८-२६।।**

अहिंसा के सूक्ष्म तत्त्व का जैसा निरूपण जैन वाङ्मय में है वैसा विश्व के किसी भी वाङ्मय में न तो है तथा न ही किया जा सकता है। भारतीय तथा अन्य धर्मों में भी इसका विवेचन तथा महत्त्व प्रतिपादित किया गया है। पतञ्जलि के योगसूत्र के 'अष्टाङ्गयोग' में सर्वप्रथम यम का प्रथम भेद अहिंसा ही है' (१. अहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहाः यमाः।। -योगसूत्रम्, २/३०. बाल्यावस्था में अहिंसा की वृत्ति वन्य जीवों को जानने तथा उनकी विशेषता बताकर विकसित की जा सकती है। किस प्रकार कतिपय जीव मानवों की बर्बरता के कारण विलुप्ति के कगार पर हैं। इस ओर बालकों का ध्यान खींचा जाना चाहिए। सभी जीवों के प्रति प्रेम विकसित करने के लिए उनकी रहने की दशाओं का बोध कराना चाहिए। उन्हें यह भी बताना चाहिए कि उनके कारण प्रकृति अत्यधिक सन्तुलित है तथा जीवों ने वातावरण के अनुरूप अपने-आपको तैयार किया है। बच्चों को जीवों को जल तथा आहार देने की भावना जाग्रत की जानी चाहिए)। कालान्तर में हमारे राष्ट्रपिता महात्मा गाँधी ने अहिंसा का आश्रय लेकर भारतीय स्वातन्त्रय की प्राप्ति करने सफलता प्राप्त की। अहिंसा वस्तुतः भारत की पहचान है।

भारतीय वाङ्मय की पञ्चतन्त्र की कथाओं का प्रयोग इस हेतु किया जाना चाहिए जिसमें विविध जीव-जन्तुओं का प्रकृति के अनुसार नामकरण करके कहानियों के पात्र के रूप में विकास किया गया है। इसी क्रम में पशु-पक्षियों की अल्पायुता का भी बोध कराया जाना चाहिए जिससे वे उसे प्राकृतिक ढंग से पूर्ण करने में निर्दिष्ट प्रायश्चित्त तथा उसके न करने पर होने वाले अपराध से अवगत कराया जाना चाहिए। इसी क्रम में विधिक जानकारी भी दी जानी चाहिए।

अहिंसा जीवन-मूल्य के विकास का दायित्व युवावस्था में गुरुतर है। युवा अपने आपको आखेट आदि क्रिया से विरत रखें तथा शिकार आदि करके अपना पौरुष प्रदर्शन करने से बचें। हिंसा के दुष्परिणामों यथा कतिपय- डायनोसोर आदि जीवों की विलुप्ति से न केवल अवगत रहें अपितु बालकों को भी बताएँ। भारत के वन्य जीव संरक्षण अधिनियम का न केवल ज्ञान युवाओं को हो साथ ही वे दूसरों को भी आगाह करें। उन्हें अपना व्यवहार अनुकरणीय बनाना चाहिए जिससे बालक उनका अनुकरण कर सकें। ऐसी ही वृद्धजनों से अपेक्षा है। वे बच्चों को सुनाई जाने वाली कहानियों में पशु-पक्षियों का समावेश करें।

## सत्यपालन

भारतीय वाङ्मय में सत्य का बहुशः पालन प्रदर्शित किया गया है। वस्तुतः इसे सत्य-वाङ्मय भी कहा जा सकता है। यहाँ प्रत्येक ग्रन्थ, कथा तथा काव्यों में सत्य विवेचित है। अनेक काव्यों तथा ग्रन्थों के प्रणयन का उद्देश्य भी सत्यपालन रहा है। सत्य से देवता पितर व ब्राह्मण प्रसन्न होते है। सत्य ही परम धर्म है इसलिए सत्य का उल्लङ्घन नहीं करना चाहिए ऐसा महाभारत में प्रतिपादित किया गया है-

**सत्येन देवाः प्रीयन्ते पितरो ब्राह्मणास्तथा।**
**सत्यमाहुः परो धर्मस्तस्मात्सत्यं न लङ्घयेत्।। महाभारत, शान्तिपर्व, १५/२६।।**

भारतीय वाङ्मय के विविध प्रबन्धों के कतिपय पात्र ऐसे हैं जो सत्यपालन के लिए समर्पित तथा दृढप्रतिज्ञ हैं। उनकी सत्यपरायणता सभी के लिए अनुकरणीय है।

बाल्यावस्था में सत्यपालन मूल्य के विकास हेतु अनेक क्रियाएँ आयोजित की जाती हैं। बालक वस्तुतः सत्यमूर्ति होता है। वह जिस सहज ढंग से सत्य की अभिव्यक्ति करता है उसका निदर्शन किसी भी मानव-अवस्था में नहीं मिलता। धर्मशास्त्र में वर्णित ईश्वरभक्तों व सत्यपरायणों की कथाएँ इस अवस्था में सुनाई जानी चाहिए। सत्य अनेक मानवीय गुणों का आधार होता है इसलिए इसके विकास बहुविध प्रयास किया जाना अपेक्षित है। बालकों की सत्यवादिता समय-समय पर पुरस्कृत तथा अभिनन्दित की जानी चाहिए। अनेक प्रेरणादायी प्रसंगों की अनुकृति इसके लिए उपयोगी हो सकती है। इस अवस्था में बालक सत्य के अतिरिक्त से अनभिज्ञ रहता है। उसे इस अनभिज्ञता से युक्त रखना चाहिए।

युवावस्था प्राप्त व्यक्ति सत्य के विकल्प से परिचित होते हुए भी सत्यपालन हेतु प्रवृत्त रह सकता है। उसमें इतनी क्षमता होती है कि वह इसका अधिक से अधिक पालन कर सकता है। ऐसा करके वह बालकों के लिए आदर्श बन सकता है।

वृद्धावस्था वाले व्यक्ति सत्य की संरक्षा में संलिप्त रहते हुए बालकों तथा युवाओं के लिए सत्यपरायणता हेतु अग्रगामी वन सकते हैं। यह अवस्था चूँकि जीवन की उत्तरावस्था होती है अत एव आगामी जीवन-प्राप्ति हेतु भी सत्य के महत्त्व से अवगत रहती है।

## नारी-समादर

भारतीय संस्कृति में नारी सदैव समादृता रही है। सभी शास्त्रों में एतद्विषयक अनेक निरूपण किये गए हैं। यहाँ नारी शक्ति-स्वरूपा देवी के रूप में प्रतिपादित है। मनुस्मृति का-

**यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः।**
**यत्रैस्तास्तु न पूज्यन्ते सर्वास्तत्राफलाः क्रियाः।। मनुस्मृति-३/५६।।**

अर्थात् जहाँ स्त्रियाँ पूजित या सम्मानित होतीं हैं वहाँ देवों का वास होता है तथा जहाँ ऐसा नहीं होता वहाँ सभी प्रकार की धार्मिक आदि क्रियाएँ निष्फल होती हैं।

इससे बढ़कर महाभारत के अनुशासन पर्व में स्त्रियों को लक्ष्मीस्वरूपा बताकर उनके समादर तथा उनकी देखभाल करने की बात कही गई है-

**श्रिय एताः स्त्रियो नाम सत्कार्या भूतिमिच्छता।**
**पालिता निगृहीता च स्त्री श्रीर्भवति भारत।। महाभारत, शान्तिपर्व, १२.१७।।**

वर्तमान भौतिकतावादी युग में इस नारी-समादर के जीवन-मूल्य को सर्वाधिक उपेक्षित रखा गया है। वस्तुतः जीवन-मूल्यों के किसी भी वर्गीकरण में इसे स्थान भी प्राप्त नहीं है। किन्तु आज भारत में इसे सर्वप्रमुख जीवन-मूल्य स्वीकारने की आवश्यकता है। यद्यपि दहेज प्रथा व घरेलू हिंसा आदि पर कानून बनाकर इसकी अनुपालना की चेष्टा की गई है किन्तु विद्यालय तथा पारिवारिक स्तर पर इसके विकास की महती आवश्यकता है।

मानव-शिशु सभी प्राणियों में सर्वाधिक असहाय तथा अशक्त होता है। यहाँ तक कि जन्म से पूर्व भी उसे देखभाल की आवश्यकता होती है। जन्म के पश्चात् वह पूर्णतः अपनी माता पर निर्भर रहता है। वह न केवल उसका उदरपोषण करती है उसे बाह्य सन्ताप से दूर रखने हेतु भी चेष्टारत रहती है। वही उसे बोलना, बैठना, चलना तथा दौड़ना सिखाती है। सर्वतोभावेन माँ पर निर्भर रहने के कारण बालक उसका समादर प्रतिक्षण करता है। परिवार के सदस्यों द्वारा अपनी माता तथा अन्य स्त्री-सदस्यों के प्रति किये गए व्यवहार से बालक प्रभावित होता है। बालक को स्त्री के प्रति समादर का विकास परिवार के सदस्यों पर निर्भर करता है। सभी का दायित्व होता है कि वे इस प्रकार का व्यवहार घर में विद्यमान उसकी माता, अन्य स्त्री-सदस्यों से तथा बाहर की सदस्यों से करें जिससे बालक भी स्त्री-समादर से ओत-प्रोत रहे। यहाँ वरिष्ठ सदस्यों का व्यवहार भी सन्तुलित होना अपेक्षित है। युवा साक्षात् सम्मान प्रकट करके तथा वृद्धजन एतदर्थ कथा-कहानियाँ सुनाकर बालकों में स्त्री-समादर के बीजांकुरों का निषेचन व पल्लवन कर सकते हैं।

भारत में नारी प्रेम, प्रतिभा, धैर्य तथा कर्तव्यपरायणता की प्रतिमूर्ति मानी गई है। पुरुषों के साथ हर प्रकार का कार्य अत्यन्त कुशलता से करती है। स्त्री-समादर के मानव-मूल्य के विकास के अभाव में अशिक्षा, बालविवाह, दहेज-प्रथा, घरेलू हिंसा, कार्यस्थल पर हिंसा तथा वलात्कार जैसे अपराधों की वृद्धि भारत में देखी जा रही है। इसकी रोकथाम हेतु विधि के साथ-साथ एतद्विषयक जीवन-मूल्य शिक्षा सहायक सिद्ध हो सकती है।

बाल्यावस्था में विद्यालय स्तर पर नारी-समादर विषयक गीतों, नारी-गुणों के संकलन, वीरांगनाओं तथा अपने क्षेत्र में विशिष्ट सफलता प्राप्त महिलाओं के आवाहन, सम्मान तथा उद्‌बोधन के साथ प्राचीन महानतम नारियों की जयन्तियों आदि के आयोजन द्वारा इस जीवन-मूल्य का विकास किया जा सकता है।

## शारीरिक श्रम

भारतीय संस्कृति में शारीरिक श्रम को सदैव महत्त्व दिया जाता रहा है। वेदों में "भद्रं कर्णेभिः शृणुयामः देवाः" प्रभृति मन्त्रों से पुष्ट शरीर की कामना की गई है जिससे सत्कार्य करने में प्रवृत्ति रहे। प्राचीन राजागण कृषि आदि कर्म स्वयं करके इसका शुभारम्भ करते थे। सैन्य दक्षता भी स्वयं प्राप्त कर सेना का नेतृत्व आगे रहकर किया करते थे। ब्रिटिश उपनिवेश के समय अंग्रेज अधिकारी स्वयं परिश्रम न कर भारतीयों से करवाते थे। उनके जैसा बनने की कामना के कारण भारतीयों में शारीरिक श्रम के प्रति अभिवृत्ति में परिवर्तन देखा गया। आज "सफेद कॉलर जॉब" की प्रवृत्ति की बहुलता है। यही कारण है कि भारत में शारीरिक श्रम एक मूल्य के रूप में विलुप्ति के कगार पर है। योजनाबद्ध ढंग से इसे मूल्यों की श्रेणी से बाहर किया जा रहा है।

भारत की मूल शिक्षा-दृष्टि रही है कि शिक्षा का जो रोजगार प्राप्ति अर्थात् काम-धन्धे में निपुणता का पक्ष है उसे विद्यार्थी अपने वंशानुगत धन्धे में अपने माता-पिता का हाथ बँटाते हुए अपने परिवार में ही प्राप्त कर लिया करता था। शिक्षा का नैतिक तथा आध्यात्मिक पक्ष वह किया योग्य गुरू की की सुश्रूषा कर प्राप्त कर लिया करता था। इस वैज्ञानिक व्यवस्था को मात्र वर्ण-व्यवस्था तथा जाति-प्रथा माना जाता रहा। वस्तुतः वह समूचे भारत की स्वावलम्बी, विकेन्द्रित, स्वापत्र, सहज और सुन्दर शिक्षा व्यवस्था मानी जा सकती है। यह व्यवस्था आर्थिक दृष्टि से भी लाभकारी थी। इसमें न तो कोई असफल होता था और न ही शिक्षा प्राप्ति के बाद रोजगार तलाशने के लिए भटकने की आवश्यकता होती थी। शिक्षा का लेश मात्र भी भार शासन-तन्त्र को नहीं उठाना पड़ता था।

आज शारीरिक श्रम करने वाले व्यक्ति नगण्य लगते हैं। शारीरिक श्रम सम्बन्धी मूल्य को हमारी शिक्षा पद्धति का आधार बनाना अपेक्षित है। महात्मा गाँधी जी ने इस ओर हमार ध्यान आकृष्ट किया। उन्होंने अपने काम स्वयं करने -यहाँ तक कि पाखाना साफ करने- को एक सच्चे देशसेवक के लिए एक जरूरी काम बताया। बुनियादी शिक्षा का सम्प्रत्यय देकर उन्होंने बताया कि उत्पादक श्रम को विद्यालयों में स्थान देकर उस से बौद्धिक व आर्थिक उभयविध मदद ली जाए। इससे बच्चे प्रेमपूर्ण, शिक्षापूर्ण व सृजनात्मक आनन्द के साथ विद्यालयों में ही हल्का उत्पादक कर्म कर पाते।

वर्तमान समय में भारतीय अर्थव्यवस्था की दुर्दशा का कारण वित्तमन्त्रियों की अदूरदर्शिता अथवा सरकार की गलत राजनीतिक प्राथमिकताओं को माना जाता रहा है। हमारे देश में क्या हर नागरिक अथवा हर संस्था

देश के आर्थिक उत्पादन में मदद कर रहे हैं? क्या यहाँ के सभी व्यक्ति आर्थिक तौर पर आत्मनिर्भर हैं? वस्तुतः यहाँ लगभग एक अरब तीस करोड़ की जनसंख्या में से केवल दस प्रतिशत लोग ही कमाने वाले हैं। अन्य किसी न किसी प्रकार से उन पर आश्रित हैं।

किसी भी देश की अर्थव्यवस्था की मजबूती वहाँ के लोगों के परिश्रम, कर्मशीलता, काम के प्रति ईमानदार सोच, लगन पर निर्भर करती है। इसके लिए देश के हर नागरिक के हाथ में काम होना जरूरी है।

शारीरिक श्रम के जीवन-मूल्य का बीजाङ्कुरण बाल्यावस्था से ही किया जाना अपेक्षित है। अपने हाथों से काम करने की प्रवृत्ति बाल्यावस्था में नैसर्गिक होती है। इसका लाभ उठाते हुए न केवल निर्दिष्ट कार्य, अपितु नूतन कार्य भी नए ढंग से अथवा किसी विशिष्ट ढंग से करने के लिए अवसर दिये जाने चाहिए। इससे न केवल बच्चों को आत्म-तुष्टि मिलेगी वरन् नए आविष्कार भी होंगे। सामूहिक कार्य विद्यालय की देख-रेख में करवाते हुए विद्यालयी शिक्षकों के नेतृत्व में श्रमदान शिविर आयोजित किए जाने चाहिए। काम करते हुए होने वाली अस्वच्छता के प्रति बालकों में गौरव के भावों का संवर्द्धन किया जाना चाहिए तभी वे अपने कार्य मनोयोग से करने में समर्थ हो सकेंगे। विविध आयोजनों में ऐसे कार्यों को पुरस्औत किया जाना चाहिए।

युवावस्था में अपनी सामर्थ्य के अनुसार, शारीरिक परिश्रम कर व्यक्ति इस जीवन-मूल्य को संवर्द्धित करने में समर्थ हो सकता है। शारीरिक श्रम से कथमपि तात्पर्य यह नहीं है कि व्यक्ति अपना शोषण होने दे; प्रत्युत अपने निर्दिष्ट कार्य को निश्चित समय में सम्पन्न करने में वह संकोच न करें, इससे है। जीवन की उत्तरावस्था में व्यक्ति एतदर्थ योगदान तथा प्रेरणा दे सकते हैं।

यहाँ कतिपय जीवन-मूल्यों तथा विविध अवस्थाओं में उनके संवर्द्धन को प्रदर्शित किया गया। इनके अतिरिक्त अनेक जीवन मूल्य हैं। यथा- सहयोग, परोपकार, न्याय, भ्रातृत्व भावना, कर्तव्यनिष्ठता, आत्मनियन्त्रण तथा ईमानदारी आदि। इनका यथासमय संवर्द्धन अपेक्षित है। वस्तुतः जीवन-मूल्यों के संवर्द्धन में कर्तव्यपरायणता, त्याग, सहयोग, सहनशीलता, विनम्रता, समता आदि गुणों की आवश्यकता होती है। इन गुणों का अनुपालन व्यक्ति अपने जीवन में करें, इसके लिए व्यक्ति स्वयं अभिभावक, परिवार, समुदाय और शिक्षा संस्थाएँ अपने-अपने स्तर प्रयास करती हैं। इसका क्षेत्र असीमित है। इसका कोई निश्चित पाठ्यक्रम नहीं हो सकता। इसके शिक्षण की कोई अवधि या समयसीमा सम्भव नहीं हो सकती। यह एक अनवरत प्रक्रिया है जिसमें व्यक्ति जीवनपर्यन्त सीखता है। तभी हम ऐसा व्यक्ति बना सकते हैं जहाँ वह स्वेच्छया शाष्वत मूल्यों के अनुपालन का प्रयास करे, जिससे उसका व समाज दोनों का कल्याण सम्भव होगा। वर्तमान समय में वैज्ञानिक विशयों ने उन विशयों का स्थान ले लिया है जिनका सम्बन्ध मानवीय मूल्यों के विकास से रहा है।

आधुनिक भारत में लोकतन्त्र की रक्षा हेतु हमें जाति, धर्म, वंश, वर्ग, लिंग और क्षेत्रीयता आदि का विभेद समाप्त करना होगा। संवैधानिक मूल्य, लोकतन्त्र प्रभुत्व सम्पन्न पन्थ निरपेक्ष समाजवाद न्याय सहिष्णुता व्यक्ति की गरिमा, विचार-अभिव्यक्ति की स्वतन्त्रता आदि की समुचित जानकारी अपेक्षित है, क्योंकि हमारा संविधान नैतिक मूल्यों की अमूल्य निधि है। शिक्षा का आयोजन इस प्रकार होना चाहिए जिसमें अतीत की श्रेष्ठ परम्पराएँ एवं वर्तमान के श्रेष्ठ तत्त्वों का समावेश हो, जिससे हमारा भविष्य विज्ञान और आध्यात्मिकता पर आधारित

हो, जिसमें एक ओर जहाँ शिक्षा अपना सम्बन्ध उत्पादकता से जोड़े वहीं दूसरी ओर वह शाश्वत मूल्यों, तात्कालिक मूल्यों एवं संवैधानिक मूल्यों के विकास में सहायक हो। विश्वविद्यालयों का यह दायित्व कि वे विद्यार्थियों में उच्च नागरिक एवं मानवीय मूल्यों व गुणों का विकास करें। विश्वविद्यालय ही हमारे मूल्य संग्रहालय हैं। विश्वविद्यालय जीवनमूल्यों को प्रतिपादित कर उन्हें विद्यार्थियों के जीवन में समाविष्ट कर सकते हैं।

## सन्दर्भः-

१. मूल्य शिक्षा : सिद्धान्त तथा प्रयोग : डॉ. नत्थूलाल गुप्ता, औष्णा ब्रदर्स, अजमेर, १९८९।
२. मूल्य शिक्षण : प्रो. रामशकल पाण्डेय, विनोद पुस्तक मन्दिर, आगरा।
३. महाभारत : वेदव्यास, गीताप्रेस, गोरखपुर।
४. नीतिशतक : भर्तृहरि, वाराणसी।
५. हितोपदेश : नारायण विरचित, सम्पा.-पी.पीटरसन, भारतीय बुक कार्पोरेशन, दिल्ली-१९८९।
६. शिक्षा : स्वामी विवेकानन्द, नागपुर।
७. हिन्दू सभ्यता : डॉ. आर. के. मुकर्जी, राजकमल प्रकाशन, दिल्ली।
८. प्राचीन भारतीय शिक्षा पद्धति : डॉ. ए. एस. अल्तेकर, वाराणसी।
९. भारतीया पुरातनी शिक्षा : डॉ. लोकमान्य मिश्र, मृगाक्षी प्रकाशन, लखनऊ।
१०. भारतीया आधुनिकी शिक्षा : डॉ. लोकमान्य मिश्र, मृगाक्षी प्रकाशन, लखनऊ।
११. मनुस्मृति : मनु, सम्पा.-गंगानाथ झा, परिमल प्रकाशन, नई दिल्ली, १९९२।

■ पता : आचार्य तथा अध्यक्ष, शिक्षाशास्त्र विभाग, रा. संस्कृत संस्थान, लखनऊ

# बौद्ध दर्शन में दो सत्यों की अवधारणा

■ विजयकुमार जैन

जैन, बौद्ध एवं वेदान्त तीनों परम्पराओं में दो सत्यों की अवधारणा का महत्त्व है। जैन परम्परा में निश्चयनय व्यवहारनय तथा वेदान्त में व्यवहारिक सत्य तथा परमार्थ सत्य को आधार बनाकर अपना दर्शन स्पष्ट किया गया है। व्यवहार का आश्रय लेकर ही परमार्थ तत्त्व का कथन किया जा सकता है। यहाँ व्यवहार से आशय बताया गया है कि लोक द्वारा गृहीत संकेत के माध्यम से कहने का प्रयत्न करना। क्योंकि परमतत्त्व चतुष्कोटि विनिर्मुक्त है। उसको अस्ति और नास्ति नहीं कहा जा सकता। इसलिए परमार्थ की अभिव्यक्ति के लिए लोकसंवृत्ति का सहारा लेना पड़ता है। जैसे ग्रामीण व्यक्ति को समझने के लिए उसकी भाषा का सहारा लेना पड़ता है। प्रारम्भिक बौद्धदर्शन के पालि ग्रन्थों में नीतार्थ और नेयार्थ की धारणा मिलती है। अंगुत्तर निकाय में दोनों का भेद बतलाते हुए कहा गया है कि जो नेयार्थसूत्र (व्यवहार) को नीतार्थ तथा जो नीतार्थ सूत्र को नेयार्थ कहता है वह तथागत पर मिथ्या आरोप करता है।[1]

अभिधम्मपत्थ संग्रहो में कहा गया है कि—

**तत्थ बुत्ताभिधम्मत्था चतुधा परमत्थतो।**
**चित्तं चैतसिकं रूपं निब्बानमिति सब्बथा।।** अभिधम्मत्थ संगहो

अर्थात् अभिधर्म पिटक में वर्णित परमार्थ रूप में अभिधर्मार्थ सर्वथा चतुर्विध है। यथा—चित्त, चैतसिक रूप एवं निर्वाण।

परमत्थ अर्थात् परमार्थ अर्थात् अविपरीत स्वभाव धर्म। जैसे तिलों में तेल निकलता है, उसी प्रकार प्रज्ञाप्तयथाँ से परमार्थ सार रूप से निकलता है।

मिलिन्दप्रश्न में भी व्यवहार एवं परमार्थ का स्पष्ट स्वरूप मिलता है—

अथ खो मिलिन्दो राजा आयस्मन्तं नागसेनं एतदवोच—नाहं, भन्ते नागसेन, मुसा भणामि, ईसञ्च पटिच्च अक्खञ्च पटिच्च चक्कानि च पटिच्च रथपञ्जरञ्च पटिच्च रथदण्डकञ्च पटिच्च 'रथो'ति सङ्खा समञ्ञा पञ्ञत्ति वोहारो नाममत्तं पवत्तती'ति।

साधु खो, त्वं महाराज, रथं जानासि, एवमेव खो, महाराज, मय्हम्पि केसे च पटिच्च... सञ्ञञ्च पटिच्च सङ्खारे च पटिच्च विञ्ञाणञ्च पटिच्च 'नागसेनो' ति सङ्खा समञ्ञा पञ्ञत्ति वोहारो नाममत्तं पवत्तति, परमत्थतो पनेत्थ पुग्गलो नूपलब्भति। भासितम्पेतं महाराज, वजिराय भिक्खुनिया भगवतो सम्मुखा—

**यथा हि अंगसम्भारा, होति सद्धो रथो इति।**
**एवं खन्धेसु सन्तेसु 'सत्तौ' ति सम्मुती' ति।।** (सं.नि. 1/171)

अच्छरियं भन्ते, नागसेन, अब्भुतं, भन्ते नागसेन, अतिचित्रानि पञ्हपटिभानानि विसज्जितानि, यदि बुद्धो तिट्ठेय साधुकारं ददेय्य, साधु साधु नागसेन, अतिचित्रानि पञ्हपटिभानानि विसज्जितानि।

**वैभाषिक**-अन्य बौद्धों की भाँति दो सत्यों की व्यवस्था करते हैं सत्य दो हैं— संवृत्ति सत्य एवं परमार्थ सत्य। संवृत्ति सत्य—अवयवों का भेद अर्थात् उन्हें अलग—अलग कर देने पर जिस विषय में तद्बुद्धि का नाश हो जाता है, उसे संवृत्ति सत्य कहते हैं, जैसे घट या अम्बु (जल)। जब घट का मुद्गर आदि से विनाश कर दिया जाता है और जब वह कपाल के रूप में परिणत हो जाता है, तब उसमें जो घटबुद्धि हो रही थी वह नष्ट हो जाती है। ये धर्म संवृत्तिरूप कहलाते हैं। सांवृतिक दृष्टि से घट कहने वाला व्यक्ति सत्य ही बोलता है, मिथ्या नहीं, अतः उन्हें 'संवृत्ति सत्य' कहते हैं। परमार्थसत्य—संवृत्ति सत्य से विपरीत सत्य परमार्थसत्य है। अर्थात् उपकरण या बुद्धि द्वारा भेद कर देने पर भी जिन विषयों में तद्विषयक बुद्धि का नाश नहीं होता, वे धर्म परमार्थसत्य है। यथा रूप, वेदना, ज्ञान, निर्वाण आदि।

रूप का परमाणु में विभाजन कर देने पर भी रूपबुद्धि नष्ट नहीं होती, ये धर्म परमार्थतः सत्य होते हैं, अतः परमार्थ सत्य हैं अथवा आर्य योगी के समाहित लोकोत्तर ज्ञान द्वारा जैसे गृहीत होते हैं उसी रूप में पृष्ठ लाभ ज्ञान द्वारा भी गृहीत होते हैं, वे 'परमार्थसत्य' हैं यदि वैसे ही गृहीत नहीं होते तो वे संवृत्ति सत्य है।[2]

प्रो. रामशंकर त्रिपाठी जी के अनुसार दो सत्यों की चर्चा हीनयानी ग्रन्थों में भी उपलब्ध है। पालि अट्ठकथा एवं अभिधर्मकोश में इनके लक्षण वार्णित हैं किन्तु महायान में इसकी पुष्कल चर्चा हुई है। **नागार्जुन इसके प्रवर्तक माने जाते हैं।**[3]

**सौत्रान्तिक** परमार्थतः अर्थक्रिया समर्थ को परमार्थसत्य कहते हैं। निर्वाह्यार्थता या ग्राह्यग्राहक द्वैत से रहितता योगाचार मत में परमार्थसत्य है।

## योगाचार स्वातन्त्रिक माध्यमिक-

ये लोग निस्वभावतावादी माध्यमिक होते हुए भी व्यवहार की स्थापना योगाचार दर्शन की भांति करते हैं। ये व्यवहार में बाह्यार्थ की सत्ता नहीं मानते, अतः तीर्थ धातुओं को विज्ञप्तिमात्र व्यवस्थापित करते हैं। आचार्य शान्तरक्षित कमलशील आदि इस मत के प्रमुख आचार्य हैं—आचार्य शान्तरक्षित भी व्यवहार में स्वलक्षण सत्ता स्वीकार करते हैं। इनके मत में वे ही युक्तियां प्रयुक्त हैं, जिनका आचार्य धर्मकीर्ति के सप्त प्रमाणशास्त्रों में कार्य—कारण की स्थापना के सम्बन्ध में उल्लेख किया गया है। इनके मतानुसार पुद्गल और धर्मों की परमार्थतः सत्ता नहीं होती किन्तु व्यवहार सत्ता मान्य है।[4]

प्रमाणवार्तिक के प्रत्यक्ष परिच्छेद में कहा गया है कि—

**अर्थक्रिया समर्थं यत् तदत्र परमार्थसत्।**
**अन्यत् संवृत्तिसत् प्रोक्तं ते स्वसामान्यलक्षणे।।** 2/3

जो अग्न्यादि पदार्थ अपनी दाहपाकादिरूप अर्थक्रिया में समर्थ होता है उसको ही इस बौद्धसिद्धान्त में पारमार्थिक सत् और उससे भिन्न अर्थ को संवृत्ति सत् कहा गया है। परमार्थसत् को स्वलक्षण और संवृत्ति सत् को सामान्य लक्षण अभिहित किया जाता है।

न्यायबिन्दु में स्पष्ट रूप से कहा गया है कि—

स्वलक्षण (परमार्थसत्) प्रत्यक्ष का विषय है।

सामान्य लक्षण अनुमान का विषय है।

— महायानी ग्रन्थों में संवृत्ति को प्रपञ्चस्वरूप तथा परमार्थ प्रपञ्चशून्य कहा गया है।

प्रो. रामशंकर त्रिपाठी जी ने स्पष्ट किया है कि चार सत्यों का दो सत्यों से कोई विरोध नहीं है। चार आर्यसत्य दो या चार में परस्पर संगृहीत किए जा सकते हैं। जैसे निरोध सत्य परमार्थसत्य है तथा शेष तीन संवृत्ति सत्य। (बौद्धदर्शन प्रस्थान, पृ. 50)

**दृश्यं न विद्यते बाह्यं चित्तं चित्रं हि दृश्यते।**
**देहभोगप्रतिष्ठानं चित्तमात्रं वदाम्यहम्।।** —लंकावतार सूत्र 3/33

अर्थात् बाह्य दृश्य (अर्थ) विद्यमान नहीं है, चित्त ही विविध आकार में दिखलाई पड़ता है। देह, भोग, भाजन आदि सब कुछ चित्तमात्र हैं—ऐसा मैं कहता हूँ।

इस वचन का अभिप्राय बाह्यार्थ के निषेध में नहीं है, अपितु बाह्यार्थों की परमार्थतः सत्ता नहीं है— इतना मात्र अर्थ है।

विज्ञानवादियों के मतानुसार प्रज्ञापारमितासूत्रों में प्रतिपादित सर्वधर्मनिःस्वभावता का तात्पर्य है कि परिकल्पित लक्षण लक्षण—निःस्वभाव है, परतन्त्रलक्षण उत्पति निःस्वभावहै तथा परिनिष्पन्नलक्षण परमार्थनिःस्वभाव है। (वही पृ. 194)

**भावविवेक** के मत में परमार्थतः निःस्वभावता 'परमार्थसत्व' है केवल निःस्वभावता परमार्थसत्य नहीं मानी जाती, क्योंकि उनके मत में स्वभाव सत्ता होती है।

प्रासंगिक माध्यमिकों के मतानुसार निःस्वभावता ही परमार्थसत्य है उनके अनुसार 'परमार्थतः' यह विशेषण निरर्थक है।

दोनों के मत में संवृत्ति के दो प्रकार हैं—भावविवेक विषय की दृष्टि से तथ्यसंवृत्ति और मिथ्यासंवृत्ति ये दो भेद मानते हैं। परन्तु प्रासंगिक मत के अनुसार विषय दो प्रकार के नहीं हो सकते, क्योंकि सभी विषय मिथ्या ही होते हैं।

विषयी (ज्ञान) दो प्रकार का होता है। यह लोकव्यवस्था के अनुकूल भी है। प्रासंगिक की अपनी दृष्टि से तो सभी ज्ञान मिथ्या ही हैं क्योंकि उनकी दृष्टि में सभी संवृत ज्ञान भ्रान्त होते हैं।

माध्यमिक के अनुसार व्यवहार में विज्ञप्तिमात्र होना और परमार्थतः विज्ञप्तिमात्र का भी न होना—इन दोनों के ज्ञान से माध्यमिक शब्द का वास्तविक अर्थ ज्ञात होता है और महायान में प्रवेश होता है। (वही, पृ. 198)

माध्यमिकों के मत में परमार्थतः सभी शून्य होते हुए भी व्यवहारतः स्कन्ध आयतन और प्रतीत्यसमुत्पाद आदि की देशना को स्वीकार किया जाता है। क्योंकि व्यवहार का आश्रय लिए बिना शून्यता का ज्ञान हो नहीं सकता और शून्यता के ज्ञान के बिना निर्वाण की संभावना नहीं है।

**व्यवहारमनाश्रित्य परमार्थो न देश्यते।**
**परमार्थमनागम्य निर्वाणं नाधिगम्यते।।** (माध्य.शा. 25—10)

**लोकावतारणार्थं च भावा नाथेन देशिता।**
**तत्त्वतः क्षणिका नैते संवृत्या चेद्विरुध्यते।।** —वोधि 7—9

माध्यमिक शून्यतावादी हैं—**निषेध्य** का निषेध ही शून्यता है, निषेध्य में फर्क होने के कारण माध्यमिकों के आन्तरिक मतभेद हैं।

पृथ्वी आदि की परमार्थतः सत्ता नहीं है इस वाक्य में प्रयुक्त 'परमार्थ' की तीन प्रकार की व्याख्या उपलब्ध है—

(1) श्रेय, परीक्ष्य या अवबोद्धक विषय। परम का अर्थ है— उत्तम या श्रेष्ठ इस तरह परमार्थ शब्द का अर्थ है—उत्तम ज्ञेय।

परम का अर्थ है, निर्विकल्पकज्ञान, उसका अर्थ या विषय परमार्थ है।

परम शब्द का अर्थ है 'वस्तुसत्तान्वेषिणी बुद्धि' अर्थ का मतलव है उस वुद्धि द्वारा परीक्षा करने पर उपलब्ध विषय। फलतः वस्तुसत्तान्वेष की बुद्धि द्वारा उपलब्ध विषय परमार्थ है। (पृ. 200)

—**वैभाषिक और** सौत्रान्तिक वस्तुवादी प्रस्थानों में जिसे परमार्थ कहा गया है वह माध्यमिकों का संवृत्ति सत्य है— ऐसा कथन माध्यमिक तत्त्व की अनभिज्ञता के कारण है। (पृ. 209)

क्योंकि आचार्य चन्द्रकीर्ति स्वलक्षणसत्ता व्यवहार में भी नहीं मानते जवकि वैभाषिक और सौत्रान्तिक आचार्य स्वलक्षणसत्ता के ही आधार पर अपने दर्शन की स्थापना करते हैं।

परमार्थतः निःस्वभाव होने पर भी वस्तु को परमार्थतः सस्वभाव ग्रहण करने वाली अनादिकालीन वासना से उत्पन्न भ्रान्त बुद्धि के बल से होने को संवृतितः सत्ता कहते हैं। (बौद्धदर्शन प्रस्थान, पृ. 202)

स्वलक्षण सत्ता स्वातान्त्रिक माध्यमिकों के मत में व्यावहारिक है, क्योंकि वे व्यवहार में स्वलक्षणसत्ता मानते हैं। अतः उनके मत में उक्त प्रकार की परीक्षा से व्यावहारिक (सांवृतिक) सत्ता की स्थापना होती है। किन्तु प्रासंगिक कहते हैं कि यदि उक्त प्रकार की परीक्षा की जाती है तो उससे सांवृतिक सत्ता की स्थापना न होकर परमार्थ सत्ता की स्थापना हो जाएगी। (वही, पृ. 213)

**संवृतिः परमार्थश्च सत्यद्वयमिदं मतं।**
**बुद्धेरगोचरस्तत्वं बुद्धिः संवृतिरुच्यते।।** (9/2) बोधिचर्यावतार

व्यवहार सत्य तथा परमार्थसत्य ये दो सत्य हैं। (परमार्थ सत्य जो कि निष्प्रपंच) तत्त्व है, बुद्धि का विषय नहीं बनता (यह प्रपंचक—विषयक जो) बुद्धि है उसी का नाम व्यवहार सत्य है।

दो प्रकार के लोग—

**तत्र लोके द्विधा दृष्टो योगी प्राकृतकस्तथा।**
**तत्र प्राकृतको लोको योगिलोकेन बाध्यते।।३।।** बोधिचर्यावतार 9/3
**बाध्यन्ते धीविशेषण योगितोऽप्युत्तरोत्तरैः।**

उनमें (व्यवहार सत्व और परमार्थसत्वी में (अधिकारी) लोग दो प्रकार के देखे जाते हैं

(व्यवहार सत्व के अधिकारी लोग ) साधारण होते हैं और (परमार्थ सत्व के अधिकारी लोग) योगी अर्थात् रहस्यवादी होते हैं। रहस्यवादी साधारण लोगों को प्रमाण नहीं मानते। योगियों में जो अधिक पहुँच वाले होते हैं वे कम पहुँच वालों को अपने विशेष ज्ञान के कारण प्रमाण नहीं मानते।

विज्ञानवाद में तीन प्रकार की सत्ता बतलाई गई है—परिकल्पित, परतंत्र एवं परिनिष्पन्न। तथा विज्ञान को परमतत्त्व माना गया है एवं लोकव्यवहार को मिथ्या।

वाह्यजगत की मायामयता—

**दृष्टान्तेनोभयेष्टेन कार्यार्थमविचारतः।**
**लोकेन भावा दृश्यन्ते कल्प्यन्ते चापि तत्त्वतः।।**
**न तु मायावदित्यत्र विवादो योगिलोकयोः।।**

(साधारण और योगी) दोनों द्वारा अभिमत (स्वप्न, इन्द्रजाल आदि के. वृष्टान्त द्वारा (जगत की मायामयता सिद्ध होती है। और उस मायामय जगत में अपने) कार्य्र की सिद्धि के लिए (लोग). अविचारपूर्वक (प्रवृत्त होते हैं) दुनिया पदार्थों को देखती है और उन्हें परमार्थ में वैसा ही मानती है पर उन्हें मायामय नहीं समझती—यहाँ योगियों के साथ दुनिया का झगड़ा है।

**प्रत्यक्षमपि रूपादि प्रसिद्धया न प्रमाणतः।**
**अशुच्यादिषु शुच्यादि प्रसिद्धिरिव सा मृषा।** बोधि. 9/6

रूप आदि जिनका प्रत्यक्ष होता है रूपादि के कारण हैं, प्रमाण के कारण नहीं। वह अशुचि आदि में शुचि आदि की प्रसिद्धि के समान भ्रम ही है।

**लोकावतारणार्थं हि भावा नाथेनदेशिताः।**
**तत्त्वतः क्षणिका नैते संवृत्त्या चेद् विरुध्यते।। ७।।**
**न दोषो योगि संवृत्त्या लोकोत् ते तत्त्वदर्शिनः।**
**अन्यथा लोकबाधा स्याद् अशुचिस्त्री निरूपणे।।८।।** बोधिचर्यावतार

प्रश्न था कि—स्वप्नवत जगत जब मिथ्या ही हुआ, तब उसका स्कन्ध आदि के द्वारा निरूपण करना तथा उसे क्षणिक कहने आदि का अर्थ क्या?

प्रतिवचन— (भगवान ने दुनियाकी (शून्यता में) प्रवेश कराने के लिए (स्कन्ध आदि) पदार्थों की देशना की है। परमार्थ में वे क्षणिक नहीं है।

प्रश्न— (परमार्थ से न सही) संवृत्ति से तो क्षणिक है?

प्रविचन— यह तो उल्टी बात हुई (संवृत्ति से पदार्थ क्षणिक कहाँ? वे तो अनेक क्षणों तक स्थिर दिखाई पड़ते हैं) पर यह (दोष) नहीं है। योग संवृत्ति से (पदार्थ क्षणिक माने जाते हैं क्योंकि) वे साधारण लोगों से अधिक तत्त्वज्ञानी होते हैं (और उन्हीं के व्यवहार से) स्त्री को अशुचि कहा जाना है यद्यपि यह भी लोक व्यवहार के विरुद्ध ही है।

**द्वे सत्ये समुपाश्रित्य बुद्धानां धर्मदेशना।**
**लोकसंवृत्तिसत्यं च सत्यं च परमार्थतः।।** —वोधि. 2.24

**ये त्वनयोर्न विजानन्ति विभागं सत्पयोर्द्वयो।**
**ते तत्त्वं न विजानन्ति गम्भीरं बुद्धशासने।।**

पंडित जगन्नाथ उपाध्याय जी के अनुसार प्राचीनतम स्थविरवादियों के विरुद्ध महासंघिकों की और उनके विरुद्ध महायान की स्थापना ईसापूर्व में हो चुकी थी। महायानियों को प्राचीन बौद्धों का व्यक्तिवाद प्रभावित नहीं कर सकता था, क्योंकि वे इस बात के समर्थक नहीं थे कि बुद्ध ने जगत में व्याप्त जिस दुःखता और उसके निरोध को महान सत्य के रूप में प्रतिपादन किया। उसका लक्ष्य मात्र व्यक्ति की मुक्ति हो, उन्होंने बुद्ध के उपदेशों का वास्तविक अर्थ समझने के लिए नीतार्थ और नेयार्थ के रूप में दो विभाजन किया।[5]

प्रो. सम्दङ् रिम्पोछे जी केन्द्रीय तिब्बतन उच्च संस्थान के प्रकाशनों में जो प्रधान सम्पादकीय लिखते हैं वे महत्त्वपूर्ण हैं— सम्यगवाक्—2 में 'माध्यमिक डायलाग एण्ड द फिलासफी ऑफ माध्यमिक के अग्रलेख 'माध्यमिक दर्शन और नागार्जुन' में उन भ्रांतियों की ओर ध्यान आकृष्ट किया है जो बड़े—बड़े विद्वान करते हैं। ऐसा इसलिए होता है, क्योंकि प्रायः लोग नागार्जुन के माध्यमिक शास्त्रों और माध्यमिक कारिका की कुछ कारिकाओं का उस में भी निषेध्य के विशेषण और पूर्वापर सम्बन्ध विना ध्यान दिए सीधा अर्थ निकाल लेते हैं।

## भ्रांतियों के प्रमुख स्थल-

1. संवृत्ति सत् में प्रयुक्त संवृत्ति सत्तावाहक आत्मदृष्टि है, अतः उसके प्रति जो सत् है, वे सब अलीक होने चाहिए।
2. परमार्थ— परिच्छेदक ज्ञान द्वारा अनुपलब्धि और अभाव को एक समझना।
3. तथ्यसंवृत्ति और मिथ्यासंवृत्ति दोनों की व्यवस्था लोकव्यवहार के आधार पर होने से अपने मत में संवृत्तिमात्र को अभाव मानना।
4. विश्लेषण या परीक्षण करने पर अनुपलब्ध धर्मों के अस्तित्व की व्यवस्था को न जानना।

5. चतुष्कोटिक उत्पादव्यवहारतः भी न होने से तदितर उत्पाद को सर्वथा न मानना।
6. वस्तुवादियों के द्वारा माध्यमिकों के खण्डन के अवसर पर निःस्वभाव की अनुचित रूप से अभाव के अर्थ में प्रयुक्त करना।

इन भ्रांतियों के कारण निःस्वभावता और प्रतीत्यसमुत्पाद की व्यवस्था का यथार्थ परिज्ञान न होना है।

**एकस्य परमार्थो यः स एवान्यस्य संवृतिः।**
**याऽस्त्यन्येन मता माता पत्नी साऽन्यमते यथा।।**[६]

बोधिचर्यावतार में कहा है कि—विज्ञानवादियों के अनुसार चित्त को परमार्थ सत्ता मानने पर भी वह अहंकार का विषय नहीं हो सकता। (बोधि. पृ. 112, 9/74—79)

संवृत्ति सत्य को भी भ्रममात्र बतलाया गया हैं (बोधि. पृ. 118)

संवृत्तिसत्य की भ्रममात्रता शून्यवादी ग्रन्थ बोधिचर्यावतार में कही गई है। इसप्रकार इन दो सत्यों को लेकर बौद्ध परम्परा में खूब ऊहापोह हुआ है प्रकारान्तर से बौद्धों के सभी सम्प्रदाय दो सत्यों की बात स्वीकारते हैं। मतभेद है कि अपने सिद्धान्त को परमार्थ दूसरे के सिद्धान्त को संवृत्ति कहते हैं।

## संदर्भ-

1. यो च नेय्यत्थं सुत्तन्तं नीतत्थो सुत्तन्तो ति दीपेति, यो च नीतत्थं सुत्तन्तं नेय्यत्थो सुत्तन्तो ति दीपेति। इमे खो, भिक्खवे, द्वे तथागतं अब्भाचिक्खन्ती''ति।—अंगुत्तरनिकाय बालवग्गो, नवनालन्दा महाविहार, संस्करण
2. बौद्धदर्शन प्रस्थान, वैभाषिक दर्शन, पृ. 49, प्रो. रामशंकर त्रिपाठी, प्रकाशक—केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी।
3. बौद्धदर्शन प्रस्थान, भूमिका, पृ. xii
4. बौद्धदर्शन प्रस्थान, पृ. 197
5. लेख—नागार्जुन की नीति—मीमांसा, जगन्नाथ उपाध्याय, सम्यक्वाद, 2 में प्रकाशित, पृ. 31
6. आचार्य ज्ञानगर्भ, सत्यद्वय विभंग कारिका, प्रो. सम्देङ् जी द्वारा भाषन्तरित।

## आधार ग्रन्थ-


1. बोधिचर्यावतार, शांति भिक्षुशास्त्री, बौद्धविहार, रिसालदार पार्क, लखनऊ।
2. माध्यमिकारिका,
3. प्रतीत्यसमुत्पाद् सम्पा. भिक्षु सम्दोङ् रिनपोछे, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, 1986
4. सम्यक्वाक, सम्पादक भिक्षु सम्दोङ् रिनपोछे, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, 1985


■ पता : 3/65, विकास खण्ड, गोमती नगर, लखनऊ—226010

# वैश्विकसन्दर्भेषु संस्कृतम्

■ रामलखनपाण्डेयः

आधुनिके युगे वैश्वीकरणं भूमण्डलीकरणं वा सर्वैरपि सर्वत्र विचार्यते। संस्कृतस्य मूल्याङ्कनमपि वैश्विकसन्दर्भेषु क्रियते। यत्संस्कृतं सनातनतया समेषामपि वैश्विकसन्दर्भाणामेकमात्रं नियामकं वर्तते, तदेव संस्कृतं साम्प्रतं वैश्विकसन्दर्भाणां निकषेषु स्वयं परीक्ष्यते। कालक्रमेणोपस्थिता सेयं महती विडम्बना। कृते सति विचारे प्रतिभाति यद्वस्तुतः साम्प्रतिके युगे वैश्विकाः सन्दर्भा एव सर्वथा परिवर्तिताः। पुरा काले संस्कृत—विद्यायां विश्वजनीनानि यानि तत्त्वानि आध्यात्मिकेन पथा प्रवर्तितानि, तान्येवाधुना पाश्चात्यविद्यायां भौतिकतया परिणतानि, तेन वैश्वीकरणस्य परिभाषा एव परिवर्तिता। भारतानां पुरातनं वैश्वीकरणं यावदाध्यात्मिकमासीत्, तावदेवाधुना पाश्चात्यानां वैश्वीकरणं भौतिकमस्ति। तदेवं यदिदानीं वैश्विकमिति वैश्वीकरणमिति भूमण्डलीकरणमिति वा श्रूयते तदेव तावदस्माभिः विवेकपुरःसरं विचारणीयं भवति। प्राच्यं वैश्वीकरणं पृथक्, यदधुना विस्मृतप्रायम्। पाश्चात्यं चेदं वैश्वीकरणं पृथगेव, यदमेरिकातः प्रवर्तितं समस्तमपि भूमण्डलं ग्रासीकरोति। अद्य ये वैश्विकाः सन्दर्भाः समेषां कृते निर्धार्यन्ते, ते प्रायशः भारतीयं स्वरूपं दूषयन्तः पाश्चात्यमेव वैभवं संवर्धयन्ति। वैश्विकसन्दर्भे प्राच्यपाश्चात्यरूपेण भेदबुद्धिं जनयितुं न युज्यत इति केचिदामनन्ति। मन्मते तु वैश्वीकरणं नामेदं तत्त्वं प्रतिजनं भिद्यते। प्रतिजनं भिद्यमानं चेदं वैश्विकं तत्त्वं दोषाय न भवति। आध्यात्मिकं वर्त्म वस्तुतस्तदेव वर्तते। आध्यात्मिके वर्त्मनि प्रतिजनं भिद्यमानमेव वस्तु पर्यन्ते परस्परमभिन्नं भवति। तदेवं संस्कृतस्याध्यात्मिकं स्वरूपं मनसि निधाय तद्विषयकं किमपि वक्तव्यम्। वैश्विकसन्दर्भेषु संस्कृतस्य मूल्याङ्कनं चेदस्माभिः क्रियते, संस्कृतस्य सन्दर्भेषु अपि विश्वस्य तथैव मूल्याङ्कनं विधातव्यम्।

किं नाम संस्कृतमित्यपि तावद्विचारणीयम्। प्रायशो जनाः संस्कृतस्य भाषिकं स्वरूपमधिकृत्य विश्वस्य तासु तासु भाषासु संस्कृतभाषायाः प्रकृतिप्रत्ययादिकं गवेषयन्तः केवलं भाषिकस्तरे वैश्विकसन्दर्भेषु संस्कृतस्य स्वत्वं साधयन्तः स्वात्मानं बहु मन्यन्ते। किन्तु भाषिकस्तरे यदिदं दानादानं तद्विवादास्पदं भवति। वयं कथयामः 'संस्कृतस्य एतावन्ति पदानि तासु तासु संस्कृतेतरभाषासु गतानि' ते कथयन्ति 'इमानि संस्कृतेतरपदानि संस्कृते स्वीकृतानि'। तदेवं केवलं भाषिकस्तरे प्रयतमानाः तवयं परैर्वञ्चिताः भवामः। अन्यत्सर्वं तिष्ठतु, संस्कृतप्राकृतयोर्विवाद एव दुर्निवारो भवति। संस्कृतस्य प्रकृतिप्रत्ययादिकं प्राकृतेषु गतं किमुत प्राकृतानामेव प्रकृतिप्रत्ययादिकं संस्कृते विकसितमिति कथं निर्णेतुं शक्यते। जैनाः प्राकृतभाषामेव प्राचीनां कथयन्ति, संस्कृतं च तेभ्य एव प्राकृतेभ्यः विनिर्गतं विकसितं वा मन्यन्ते।

तस्मात् केवलं भाषायाः स्तरे संस्कृतस्य वर्चस्वं साधयितुं न युज्यते। किमधिकम्, संस्कृतस्य या दिव्या प्रकृतिरस्ति, सा दिव्या प्रकृतिः संस्कृतभाषाभाषणे संस्कृतभाषाभाषिभिरपि न परिपाल्यते। अद्य वयं ये संस्कृतं वदामः, तेषु कस्यचित्संस्कृतं हिन्द्यायितं भवति, कस्यचिदाङ्गलायितं भवति, कस्यचित्पुनः बांग्लायितं भवति। कश्चित् पहाड़ीसंस्कृतं वदति, कश्चित् पञ्जाबीसंस्कृतं वदति, कश्चित्पुनः मराठीसंस्कृतं वदति। केषांचित्पुनः संस्कृतभाषणं तमिल—तेलगू—कन्नड़ायितं भवति। संस्कृतभाषाभाषणे संस्कृतस्य महनीयां दिव्यां च प्रकृतिं विरला

**विद्यार्थी**-विद्यार्थिषु सात्विकगुणा अवश्यं स्युः। विद्यार्थिषु अध्यापका उत्तमगुणानां विकासं कुर्युः। विद्यार्थिन अध्यापकस्य आज्ञामनुपालयेयुः। अध्यापक एवच्छात्राणां समस्तसंशयान् दूरीकरोति। गीतायां विद्यार्थी सन्नर्जुनः कथयति, भो कृष्ण ! अहं भवतः सर्वासां वार्तानांमनुपालनं करिष्यामि "करिष्यते वचनं तव" अर्थात् अनेन वाक्येन प्रतीयते यद् विद्यार्थिषु विनम्रभावा आज्ञापालनं श्रद्धाभावाश्च अवश्यं परिलक्षिता भवेयुः। विद्यार्थिनो ज्ञानमाप्तुमिन्द्रियेषु कर्मसु च नियन्त्रणं कुर्युः। तद्यथा-

**सर्वाणीन्द्रियकर्माणि प्राणकर्माणि चापरे।**
**आत्मसंयमयोगाग्नौ जुह्वति ज्ञानदीपिते।।**[१२]

योगो विद्यार्जनमेकं वर्तते, विद्यार्थिनः योगिनो भवेयुः, तदैव ते परमात्मानं प्राप्तुं शक्नुवन्ति। यथा

**प्रयत्नाद्यतमानस्तु योगी संशुद्धकिल्बिषः।**
**अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम्।।**
**तपस्विभ्योऽधिको योगी ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः।**
**कर्मिभ्यश्चाधिको योगी तस्माद्योगी भवार्जुन।।**[१३]

कर्त्तव्यमिदं भवति विद्यार्थिनां यत्ते समस्तसंशय-समाधानाय अध्यापकं प्रश्नान् कुर्युः। जिज्ञासवस्ते सदैव भवेयुः। तस्मादेवोक्तो भगवता श्रीकृष्णेन श्लोकोऽयं यथा-

**कार्पण्यदोषोपहतस्वभावः**
**पृच्छामि त्वां धर्मसम्मूढचेताः।**
**यच्छ्रेयः स्यान्निश्चितं ब्रूहि तन्मे**
**शिष्यस्तेऽहं शाधि मां त्वां प्रपन्नम्।।**[१४]

विद्यार्थिनो निष्ठावन्तः संयमयुक्ताश्च भवेयुः। ते अध्यापकान् प्रति समर्पिताः स्युः। तदैव अध्यापकस्तेभ्यो गुह्यज्ञानं प्रददाति। इत्थं प्रोक्तं गीतायाम्-

**इदं ते नातपस्काय नाभक्ताय कदाचन।**
**न चाशुश्रूषवे वाच्यं न च मां योऽभ्यसूयति।।**[१५]

अतो विद्यार्थिनो जिज्ञासवो वशेन्द्रियाः संयमयुक्ता दृढसंकल्पकाः भवेयुः। ते स्वाध्यायिनः स्युः। आचार्यं प्रति समर्पणं स्यात्।

**अध्यापकः**-गीतायां भगवान् श्रीकृष्णोऽस्ति अध्यापको यदर्जुनस्य संशयान् निराकरोति। अर्जुनं कर्म सम्पादयितुं प्रेरयति। आत्मा अजर अमरोऽस्ति सः कदापि नष्टो न भवति। यथा-

**वासांसि जीर्णानि यथा विहाय**
**नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि।**

तथा शरीराणि विहाय जीर्णान्य-
न्यानि संयाति नवानि देही।।
नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावकः।
न चैनं क्लेदयन्त्यापो न शोषयति मारुतः।।[१६]

अध्यापकत्वेन श्रीकृष्णेन अर्जुनः शिक्षितः। श्रीकृष्ण अर्जुनमभिधत्ते यद् भो अर्जुन! त्वं मम भक्तो मित्रञ्चासि, एतत्श्रवणमात्रेण प्रतीयते अनयोर्द्वयो घनिष्ठता सामीप्यञ्च वर्तते। तद्यथा-

स एवायं मया तेऽद्य योगः प्रोक्तः पुरातनः।
भक्तोऽसि मे सखा चेति रहस्यं ह्येतदुत्तमम्।।[१७]

अध्यापकेन विद्यार्थी कथ्यते यत्सर्वाणि कर्माणि मदाश्रित्य एव कुरु, सर्वकर्मसु मयि निर्भरो भव, माञ्च भज, अहं त्वां सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि दुःखं त्यज। यथा

सर्वकर्माण्यपि सदा कुर्वाणो मद्व्यपाश्रयः।
मत्प्रसादादवाप्नोति शाश्वतं पदमव्ययम्।।
चेतसा सर्वकर्माणि मयि संन्यस्य मत्परः।
बुद्धियोगमुपाश्रित्य मच्चितः सततं भव।।
सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।
अहं त्वां सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः।।[१८]

गीतायामध्यापकरूपेण श्रीकृष्णो भगवदीश्वरस्य अवतारभूतोऽस्ति, अत एव अध्यापक ईश्वर इव भवति गीतायामध्यापको ज्ञाननिष्ठो निष्कामब्रह्मवेत्ता चास्ति संकेतः प्राप्यते एतादृशः, अर्जुनेन स्वीयेन वाक्येन प्रोच्यते, तद्यथा-

परं ब्रह्म परं धाम पवित्रं परमं भवान्।
पुरुषं शाश्वतं दिव्यमादिदेवमजं विभुम्।।[१९]

गीतादर्शनमादर्शवादमाधृत्य वर्तते, अस्याम् अध्यापकशिष्ययोर्गुणानां वर्णनं बहुरोचकं मधुरञ्चास्ति, गुरुः स्वशिष्यसर्वतोन्मुखविकासाय प्रयत्नशीलो भवति। तस्य समस्तसंशयान् छिनत्ति श्रेयोमार्गं प्रशाष्य लौकिकपारलौकिकविद्ययोर्ज्ञानं प्रददाति, यस्मात् तस्य जीवनं सफलं भवति।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. श्रीमद्भगवद्गीता - ४-३८, ३९

२. श्रीमद्भगवद्गीता - श्री एल. के. ओऽशिक्षा की दा. पृ. १२४

३. श्रीमद्भगवद्गीता - १८.४६

४. श्रीमद्भगवद्गीता - १४.१
५. श्रीमद्भगवद्गीता - १४.२
६. श्रीमद्भगवद्गीता - १६-१२, ३
७. श्रीमद्भगवद्गीता - १८-५, ६
८. श्रीमद्भगवद्गीता - १८-४१, ४२, ४३, ४४
९. श्रीमद्भगवद्गीता - ३-३७
१०. श्रीमद्भगवद्गीता - ३-४०, ४१
११. श्रीमद्भगवद्गीता - ४-३१
१२. श्रीमद्भगवद्गीता - ४-२७
१३. श्रीमद्भगवद्गीता - ६-४५, ४६
१४. श्रीमद्भगवद्गीता - २-७
१५. श्रीमद्भगवद्गीता - १८-६७
१६. श्रीमद्भगवद्गीता - २-२२, २३
१७. श्रीमद्भगवद्गीता - ४-३
१८. श्रीमद्भगवद्गीता - १८-५६, ५७, ६६
१९. श्रीमद्भगवद्गीता - १०-१२

■ **पता :** एसोसियेट प्रोफेसर (शिक्षाशास्त्र) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान
(मानित विश्वविद्यालय) लखनऊ परिसर, लखनऊ

# आस्था की नवीन सम्भावनायें-दायित्व और चुनौतियाँ; पश्चिमोत्तर हिमालय के विशेष सन्दर्भ में

■ अवधेशकुमार चौबे

**(प्रस्तुत लेख भारत-तिब्बत सीमा पर अवस्थित हंगरंङ् घाटी में स्थित सुप्रसिद्ध बौद्ध मठ "नाको" में आयोजित 'पश्चिमोत्तर बौद्ध हिमालय की समस्यायें और समाधान' विषयक त्रिदिवसीय अन्तर्राष्ट्रीय संगोष्ठी भाषण का सम्पादित अंश है-संपादक)**

संगोष्ठी के विद्वान आयोजकों ने, संगोष्ठी के आधार पत्र में उठाये गये बिन्दुओं पर चर्चा करने की अपेक्षा की है। अतएव मैं अपने वक्तव्य को आधार-पत्र के परिप्रेक्ष्य में ही प्रस्तुत करूंगा।

हिमालय को महाकवि कालिदास ने पृथ्वी का मानदण्ड कहा है- 'स्थितः पृथिव्यामिव मानदण्ड' अर्थात यह पर्वतराज उस सबको धारण करता है जो इस पृथ्वी पर श्रेष्ठ हो, श्रेष्ठतम हो। इसलिए उन्होंने इसे देवता नहीं कहा, देवताओं की आत्मा कह दिया। पूरा श्लोक इस प्रकार है-

**अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा हिमालयों नाम नगाधिराजः।**
**पूर्वापौ तोयनिधिवगाह्यः स्थितः पृथिव्यामिवमानदण्डः।।**

पृथ्वी के इस मानदण्ड को, मानवीय सभ्यता की आक्रामकता से खतरा उत्पन्न हो गया है। जहाँ इसके वाह्य कलेवर को, पर्यावरण को, हरीतिमा को, मौन को, सभ्यता के या विविध सभ्याताओं के बीच चल रही होड़ न द्वन्द्व ने या आक्रामकता ने प्रदूषित किया है वहीं आधुनिकतावादिता ने संचार पर्यटन और विविध उद्योगों के माध्यम से इसके आभ्यन्तर कलेश्वर को लांछित किया है, पारम्परिक परिवेश को, इसकी स्वयं की स्वाभाविकता से वंचित किया है या यूँ कहें-करते जा रहे हैं। ऐसा लोग अनुभव करते हैं।

विशेषकर पश्चिमोत्तर हिमालय - जहां बुद्ध, धर्म और संघ का प्रतिशरण अपेक्षित है - वहाँ की पीड़ा को इस संगोष्ठी का आधार-पत्र मुख्यतः चार बिन्दुओं में समेटता है यथा-

(१) आधुनिकरण और पश्चिमीकरण की चकाचौंध से समाज में, विशेषताः युवाओं में, अपनी संस्कृति, धर्म और कर्मकाण्ड के प्रति उपेक्षा भावना बढ़ रही है।

(२) राज्य और केन्द्र सरकारों द्वारा भी हिमालयी क्षेत्र की बौद्ध संस्कारों की भाषा-मोटी भाषा को पर्याप्त संरक्षण नहीं दिया जा रहा है जिससे वर्तमान पीढ़ी में उसके प्रति अपरिचय बढ़ रहा है।

(३) सामाजिक, आर्थिक परिवर्तन के साथ-साथ परिस्थितियों का राजनीतिकरण, जो कि एक स्वाभाविक प्रक्रिया है।

(४) यातायात, संचार, व्यावसायिक संरचना व पर्यटन क्षेत्रों में विकास के कारण, नई सांस्कृतिक दुनियाँ का पुरातन सांस्कृतिक दुनियाँ पर हावी होते चले जाना, जिसके कारण आस्था, प्रथा, संस्कार, सामाजिक व्यवस्था के मानदण्ड बिखर रहे हैं।

आधार पत्र के अन्त के दो प्रस्तर विशेष रूप से ध्यान देने योग्य है - "कहने का तात्पर्य है आधुनिक ज्ञान-विज्ञान के विकास के साथ पश्चिमोत्तर हिमालय के परम्परागत जीवन में भी अनेक परिवर्तन हुए हैं, जो कुछ दृष्टियों से संगत तथा कुछ दृष्टियों से असंगत प्रतीत होते हैं। विज्ञान और तकनीकी साधनों से प्राप्त सुविधाओं के फलस्वरूप, सीमावर्ती लोगों का जीवन के प्रति दृष्टिकोण वदल रहा है। प्राचीन परम्पराएं, आस्थाएं, प्रथाएं, सामाजिक व्यवस्थाएं, जिन्होंने शताब्दियों तक हिमालय के जनजीवन को सुव्यवस्थित रखा था, वे आज अपनी पहचान बनाए रखने के लिए संघर्ष कर रहे हैं। युगों पुरानी सामाजिक व्यवस्था की नींवें हिल चुकी हैं। परम्परागत शिक्षण पद्धति जर्जर हो चुकी है। उसका स्थान नवीन शिक्षा पद्धति ले चुकी है, जिससे उन्हें आजीविका प्राप्ति के लिए अवसर मिल रहे हैं। गोन्पाओं की भूमिका गौण होती जा रही है। दिनों दिन गोन्पाओं में भिक्षुओं की संख्या कम हो रही है। नवीन ज्ञान-विज्ञान के आकर्षण से वे भी मुक्त नहीं है। नवीन शिक्षा व्यवस्था में हिमालयी लोगों की अपनी भाषा को समुचित स्थान नहीं मिलने से भी संस्कृति संकटापन्न है। भोटी भाषा एवं लिपि में विशाल वाङ्मय उपलब्ध है, परन्तु नवीन पीढ़ी के लोगों का उससे अपरिचय वढ़ रहा है।"

"ऐसी परिस्थिति में हमारे समक्ष प्रश्न है कि क्या बौद्ध-धर्म तथा संस्कृति की रक्षा तथा उसके संवर्धन में हिमालयी क्षेत्र के लोग ऐतिहासिक भूमिका ग्रहण कर सकते हैं? इससे जुड़े अन्य अनेक प्रश्न है, तिब्बत से सारे जीवन्त सम्पर्क टूट जाने के बाद, क्या हिमालयी क्षेत्रों में, विशेषकर पश्चिमोत्तर हिमालय में धार्मिक, संस्कृतिक पुनरूत्थान की आधारभूत शर्तें विद्यमान हैं? यहाँ के गोन्पा एवं भिक्षु संघ, उपासक तथा उपासिकाएं इस गुरूतर भूमिका कर सकेंगे? आधुनिकता के प्रचार के वीच परम्परा को कैसे सुरक्षित रखें? आधुनिक शिक्षा का समन्वय किस प्रकार हो? विकास की प्रतिस्पर्धा में विखण्डित होते परिवार समाज को क्या पारम्परिक जीवन मूल्य नयी दिशा दे सकते हैं? इत्यादि अनेक विचारणीय प्रश्न हैं। इन तमाम प्रश्नों का उत्तर पाना अवश्यभावी है। इसके लिए इनका विश्लेषण एवं इन समस्याओं पर विचार करना समय सापेक्ष है, ताकि हिमालय के निवासियों को अपने सांस्कृतिक समृद्धता को बनाए रखने के प्रयास में नवीन दिशा मिल सके।"

मित्रों, यह विषय केवल पश्चिमोत्तर हिमालय के लिए नहीं, वरन् सर्वत्र ही, सामाजिक और सांस्कृतिक सरोकारो से जुड़े चिन्तकों के लिए, सदा से चिन्ता का विषय रहा है। आधुनिकता की चकाचौंध में, उसके प्रति लुभावनेपन में, नित नवीन होती जा रही जीवन-शैली की ओर आकर्षण स्वाभाविक है। ऐसे में परम्परा और आधुनिकता के बीच संतुलन कैसे बने? संस्कृति कैसे सुरक्षित रहे? चूंकि पश्चिमोत्तर हिमालय की विशिष्ट परम्परागत स्थिति है, जिसमें युद्ध, धर्म और संघ, इन तीनों की - रत्नत्रय की, उपस्थिति जीवन्तता के साथ महसूस की जाती है। अतः यहाँ की परम्परा का आधुनिकता के साथ समन्वय कैसे हो जिससे संस्कृति सुरक्षित रहे? यही आज का प्रश्न भी है और इसी में शायद इसका उत्तर भी छिपा है।

जी हाँ, परम्परा युद्धों की ओर ले जाती है- 'बुद्धों भवेयं जगतो हिताय'[२] जगत के हित के लिए बुद्धत्व प्राप्ति का संकल्प विद्यमान है, परम्परा में, प्रत्येक बोधिसत्व में। पर आधुनिकता का, धर्म से कोई लेना देना नहीं, ऐसे में 'संस्कृति' कैसे सुरक्षित रहे? वह कौन सी संस्था है जो संस्कृति को सुरक्षित रखे?

भगवान बुद्ध ने 'संघ' की स्थापना बहुत सोच समझकर की थी। ''भिक्षु-संघ'' यहाँ विद्यमान है। यह एक जीवन्त संस्था है। इसे ही गतिशील बनाना होगा- नये दायित्व बोध के साथ। इस बोध के साथ कि उनके प्रत्येक सत् - क्रिया कलाप के पीछे भगवान बुद्ध की प्रेरणा है, शक्ति है। इसके लिए उनकी तपश्चर्या को, विनय को और अधिक गम्भीर बनाना होगा - प्रमाद रहित रहकर - अप्रमाद से, जैसे भगवान बार-बार अपने उपदेशों में कहा करते थे। किन्तु इस पर चर्चा करने से पहले परम्परा और संस्कृति पर थोड़ी चर्चा करें।

'परं परं गच्छति या सा परम्परा' अर्थात् जो श्रेष्ठ से श्रेष्ठतर की ओर निरन्तर प्रवाहशील हो वह परम्परा हैं इसमें श्रेष्ठता का ऐसा ताना-बाना विद्यमान होता रहा है- एक के बाद एक- कि उससे श्रेष्ठतर समाज संरचना होती रहे। यह अन्ततोगत्वा संस्कृति को प्रभावित करता है। संस्कृति और परम्परा में व्याप्य-व्यापक सम्बन्ध है। परम्पराओं से संस्कृति का निर्माण होता है। ''संस्कृति'' वह है जो न केवल लौकिक जीवन को, श्रेय, संस्कारों से परिस्कृत करे, अपितु लोकोत्तर या निःश्रेयस् की भी संवाहिका हो। ''सा प्रथमा संस्कृतिर्विश्ववाराः'' यानी संस्कृति विश्व से जोड़ती है तथा उससे वारण होना, पृथक होना, मुक्त होना भी सिखाती है। यह तत्व उसे परम्परा से ही मिलता है। जीवन धारण करने का क्या उद्देश्य है? यह आधुनिकता के अंधानुकरण से, अर्थकेन्द्रित जीवन दृष्टि विकसित करने से, समझ में नहीं आता। यद्यपि जन सामान्य द्वारा उसे छोड़ा नहीं जा सकता, किन्तु उसी में पड़ा भी नहीं रहा जा सकता। जब सुख सुविधा युक्त जीवन यापन करने में संतुष्टि नहीं मिलती, तो बाध्य होना पड़ता है- शान्ति की खोज में निकलने के लिए, और शायद यही स्थिति 'बद्ध' को 'बुद्ध' बनने के लिए हमेशा से प्रेरित करती आई है। इसके लिए 'परम्परा' का आश्रय लेना पड़ता है।

इसलिए इस भ्रम में पड़ने की कत्तई जरूरत नहीं है कि आधुनिकता का वर्तमान तेवर, परम्परा का भोजन कर जायेगा। जरूरत इस बात के लिए पहले से तैयार रहने की है कि यदि चारों ओर से थका-हारा जब कोई, परम्परा में प्रवेश करना चाहेगा तो हमारे पास उसे देने के लिए, उसकी पीड़ा समाप्त करने के लिए क्या-क्या है और क्या-क्या नहीं है। न केवल पश्चिमोत्तर हिमालय, वरन् दुनिया के किसी भी हिस्से से, भौतिकता की चका-चौंध से पीड़ित जन, उससे त्राण पाने आना चाहें तो हमारे पास उसे देने के लिए क्या नहीं है। जो नहीं है उसे पा लेना प्राथमिकता बननी चाहिए। इसके लिए माध्यम साधना है। साधना को भिक्षुसंघ अधिक पुष्ट करें, साथ ही समाज का भी यह दायित्व है कि वह साधक के तप में बाधा डालने वाले कारणों को अपने ऊपर ओढ़ लें। श्रमण, भिक्षु और गृहस्थ यानी उपासक-उपासिका सभी लोग, कुछ-कुछ बिन्दुओं की ओर ध्यान अवश्य दें।

आज का समाज और युवा मन, पहले की अपेक्षा अधिक जिज्ञासु-सतर्क और दुरुह होते जा रहे हैं। कारण है- वर्तमान शिक्षा पद्धति - जो उन्हें जीवन की भौतिक आवश्यकताओं के प्रति सचेत करती है, साथ ही, प्रतिस्पर्धात्मक परिवेश में अस्तित्व की रक्षा के लिए तरह तरह के कपटाचार में प्रशिक्षण, समाज की अन्य संस्थायें दे देती हैं। ऐसे में जो प्रवीण हैं वे तो सफल हो जाते हैं किन्तु जो सामान्य हैं उनका सहज बने रहना

ही संकट बन जाता है। ऐसे में उनके मन में अनास्था जन्म लेती है- परम्परा के प्रति एक प्रकार का विद्रोह जन्म लेता है। यह सब क्यों? गोम्पा, ग्रन्थ, वेदी-देवता, आचार-विचार क्यों?

उसे सभी प्रश्नों का समाधान उसे चाहिए। यह सब क्यों? साथ ही दूसरी ओर जो तथाकथित सफल लोग हैं, उनमें से भी कई का, आगे जाकर मोह-भंग हो जाता है तब उनके मन में जिज्ञासा जन्म लेती है - यह सब क्या है? क्यों है? यह जिज्ञासा किसी बालक के मन में भी उठ सकती है।

इन दोनों प्रकार के व अन्य विभिन्न प्रकार के लोगों की, सत्त्वों की, जिज्ञासाओं का समाधान करना अन्ततोगत्तवा, भिक्षुसंघ की जिम्मेदारी बन जाती है। अतः अपने ज्ञान-विज्ञान, जीवनशैली की कमियों तथा विशेषताओं के प्रति सकारात्मक सोच विकसित करते हुए, यह भी बताना पड़ेगा कि परम्परा में किसी भी क्रिया-कलाप का तात्पर्य क्या है? परम्परा, बेहतर जीवन शैली किस प्रकार दे सकती है, यह समझाना होगा। स्मरण करें, भगवान ने स्वयं कहा है-

"भिक्षुओं जब तक भिक्षुगण समय-समय पर अपनी सभायें करते रहेंगे, जब तक उनमें मेल-मिलाप बना रहेगा, मेल-मिलाप से उठेंगे, मेल-मिलाप से बैठेंगे, तब तक एक मत से संघिक जिम्मेदारियों को निभाते रहेंगे, जब तक भिक्षुओं, ऐसी किसी भी बात का, जो अनुभव से कुशल-कर्म सिद्ध हुई है, परित्याग नहीं करेंगे और जब तंक अनुभवसिद्ध कुशल कर्म सिद्ध हुई है, परित्याग नहीं करेंगे और जब तक अनुभवसिद्ध कुशल बातों को ही नये सिरे से अपनायेंगे, जब तक उनके बड़े-बूढ़े न्यायप्रिय बने रहेंगे, जब तक भिक्षुगण अपने से बड़े स्थविर भिक्षुओं का आदर-सत्कार, गौरव करते रहेंगे, जब तक भिक्षु तृष्णा के वशीभूत नहीं होंगे ध ार्मपरायण बने रहेंगे, जब तक धार्मिक पुरुष उनके बीच आते जाते रहेंगे जब तक धार्मिक पुरुष उनके बीच आते जाते रहेंगे, जब तक भिक्षुगण आलस्य और तन्द्रा के वशीभूत नहीं बने रहेंगे, जब तक सप्त बोध्यंगों का पालन करते रहेंगे, सत्य, उत्साह, प्रीति, विनम्रता, आत्म संयम, स्मृति और समाधि को हाथ से न जाने देंगे, तब तक भिक्षुओं उन्नति ही होती रहेगी, उनका पतन ने होगा।"[५]

इनमें से प्रत्येक उपदेश भिक्षुसंघ की, भिक्षुसंघ को, भिक्षुचर्या में दृढ़ से दृढ़तर बनाने के लिए है। वे आधुनिक ज्ञान-विज्ञान से भी परिचय रखें, संसार की चुनौतियाँ से भी परिचित हों, पर अपने समाज को दृढ़तर बनाने के लिए। उन्हें अत्याधुनिक भी बनना होगा तो कोई बात नहीं, पर सप्त बोध्यङ्गों के प्रति, सतत सतर्क रहना होगा।

मित्रों - यह आधुनिकता कोई समस्या नहीं है। यदि है भी तो वहाँ के लिए-जहाँ साधना-प्रणाली का अभाव है। भारत में, और पश्चिमोत्तर हिमालय में तो और भी, घबराने की आवश्यकता नहीं है। और संस्थाओं से, सरकारों से तो ज्यादा अपेक्षा इसलिए भी न करें, क्योंकि उनका सारा चिन्तन और प्रयोग बाहर से, विदेश से ही आता है। जब विदेशी बोलेंगे कि विपश्यना ठीक तो, सरकारी तंत्र बोलेंगे ठीक, जब विदेशी कहेंगे कि भोटी भाषा में बहुत कुछ है और उसके लिए भारत सरकार को कुछ करना चाहिए, अगले दिन

आप देखेंगे- नेता और सरकारी तंत्र तब सिर के बल दौड़कर संविधान संशोधन की तैयारी में लग जायेंगे। यही नहीं, कुछ और आगे बढ़कर, भोटी भाषा और संस्कृत भाषा में निहित ज्ञान-विज्ञान-आयुर्वेद-तंत्र को पेटेन्ट कराने की भी कोशिश शुरू हो जायेगी।

आज आवश्यकता इस बात की है कि अपने बीच ऐसे तपस्वी बने व यथा समय, अपेक्षा होने पर समाज में बाहर निकलें, जिसके पीछे ज्ञान का, समाधि का गहरा बला हो। आप देखेंगे - सारे टी.वी. चैनले उसी का गुणगान शुरू कर देंगे। तब सम्पूर्ण आधुनिकतावाद एक झटके में या तो किसी कोने में दिखाई देगा या फिर परम्परा के भीतर अपने को खड़ा करके, परम्परा का हिस्सा बन जायेगा। क्योंकि आधुनिकता भी कोई स्थाई प्रत्यय नहीं है। नित प्रति परिवर्तित होनेवाली अवधारणा है। इसकी पीड़ा से पीड़ित लोगों को आप रोज देखते हैं टी.वी. चैनलों पर, प्रतिदिन योग-कक्षओं में, प्रवचनों में। अभी हाल में एक योगी ने आधुनिकता और चिकित्साविज्ञानसहित उद्योगजगत की सारी चेतना को ही झकझोर दिया। आधुनिकतावाद का सारा महल, तास के बावन पत्तों पर तब टिका हुआ प्रतीत होता है, जब कोई एक साधु कहीं से निकल कर, किसी भी दिशा में चल पड़ता है और पूरा देश उसी के पीछे-पीछे चल पड़ता है। इसलिए यह सब चलने दें, केवल अपनी अध्यात्म-सम्पत्ति को पुष्ट करें। अतदर्थ संयम- नियम का पालन करें, सम्मेलन और संवाद घरों-घरों तक पहुँचे इसके लिए श्रेष्ठ जन् "भिक्षुसंघ" को सचेत करते रहें। उनके साथ भगवान की पूरी, साधनामयी उपस्थिति और आशीर्वाद है। वही हमारा परम्परा का व संस्कृति का बल है।

जैसा कि आप जानते हैं, तथागत ने बार-बार दुहराया है कि चिरायु हैं और सदा स्थित रहते हैं-

> **"चिराभिः सम्बुद्धो परिमितायुष्प्रमाणस्थततागतः सदा स्थितः।**
> **अपरिनिवृत्तस्तथागतः परिनिर्माणमादर्शति वैनेयवशेन।"**[६]

वे आगे कहते हैं -

> **"एतादृशं ज्ञानबलं ममेदं प्रभास्वरं यस्य न कश्चिदन्तः।**
> **आयुश्च में दीर्घमनन्तकल्पं समुपार्जितं पूर्वचारित्वचर्याम्।"**[७]

इसलिए जहाँ अभिभावक ने अपनी उपस्थिति का आश्वासन पहले से दे रखा हो, वहाँ घबराने की कत्तई जरूरत नहीं है। इति शम्।

## सन्दर्भ :-

१. महाकवि कालिदास प्रणीत कुमार सम्भवम्. १ श्लोक, चौखम्भ प्रकाशन, वाराणसी।

२. एतरेय ब्राह्मण।

३. शुक्ल यजुर्वेद माध्यनिन्दनशाखीयः मन्त्रः, यजुर्वेद संहिता, नागप्रकाश, नई दिल्ली

४. द गास्पल आफ बुद्धा - पालकेरस (अनु. भदन्त आनन्द कौशल्यायन, बुद्धभूमि प्रकाशन, नागपुर. पृ. १५८-१५६.

५. अंगुत्तरानिकाय-पअ. १६-२३ (उद्धृत पृ. ४००-द स्पलेन्डर आफ इनलाइटेमेन्ट, लेखक फ्रा खन्तिपालो, महामुक्त राजविद्यालय प्रेस, बैंकाक - १६७६.

६. सद्धर्मपुण्डरीकसूत्रम्, पन्द्रहवाँ परिवर्त, तथा गतायुष्य प्रमाणम् पृ. २०६-७ कलकत्ता- १६५.

७. तत्रैव, उद्धृत बौद्ध दर्शन के विकास का इतिहास,..................गोविन्द पाण्डेय, पृ. ३५१, उ.प्र. हिन्दी संस्थान, लखनऊ से प्रकाशित।

■ पता : उपाचार्य, बौद्धदर्शनविभाग, राष्ट्रीयसंस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ

# वेद में ऋतु-विज्ञान

■ बच्चा भारती

**वृहत्साम तथा साम्नां गायत्री छन्दसामहम्।**
**मासानां मार्गशीर्षोऽहमृतुनां कुसुमाकरः।।**
**गीता-१० अध्यायः श्लोक सं. ३५**

भारतीयवाङ्मय और भारतीय जीवन-पद्धति प्रकृति की जीवटता से अनुस्यूत एवम् अनुप्राणित रहे हैं। प्रकृति के समस्त तत्त्वों की जैविक-अनिवार्यता को जानकर ही प्रत्येक प्राकृतिक तत्त्व में देवत्वारोपण सहज अनुगम्य है। अग्नि, जल, पृथ्वी, आकाश तथा वायु इन पाँच महाभूतों से तादात्म्य में ही शरीर एवम् आत्मा की सद्गति मानी गयी है।

प्रकृति के तत्त्वों के जितने समीप भारतीयवाङ्मय गया है, उतना नजदीक विश्व का कोई और वाङ्मय नहीं गया। भारत के वनों में सभ्यता की जो धारा प्रवाहित हुई, उसने सम्पूर्ण भारत को आप्लावित कर दिया। यहां अरण्यादि स्थलों पर लिखे गये ग्रन्थों का वैशिष्ट्य भी उन्हें आरण्यक कह कर प्रतिपादित किया गया।

इस क्रम में ऋतु-चक्र को वैदिक दृष्टिकोण से समझने की आवश्यकता वर्तमान समय की माँग बन चुकी है। क्योंकि इस समय जिस महाप्रलय की आशंका संसार-भर में व्यक्त की जा रही है, उसमें बदलते हुए ऋतु-चक्र को ही बीज माना जा रहा है। परन्तु वास्तव में ऋतु-चक्र नहीं बदला है अपितु मानवीय जीवन-पद्धति बदल रही है, जिसकी वजह से ऋतु-चक्र में परिवर्तन दिख रहा है।

अतः ऋतुओं के अनुकूल मानवीय जीवन-चक्र की पुनःरचना ही महाविनाश के पर्याय बन चुके अलनीनो-तन्त्रादि विकृतियों को रोक सकती हैं।

एतदर्थ भारतीय वैदिक-वाङ्मय, जो कि ऋतु-चक्र के क्रोड में ही प्राप्तजन्म है, का आलोडन-विलोडन परमपेक्षित है। भारतीयवाङ्मय में शिशिर, हेमन्त, वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा एवं शरद् इस प्रकार छह (६) ऋतुओं का वर्णन प्राप्त है।

लौकिक साहित्य में कालिदास की लेखनी ऋतु-संहार के ताड़-पत्रों पर ऋतुओं का वैशिष्ट्य बताते हुए पूर्ण-गति से चली है। और यही गति वैदिक-ऋषियों की भी रही है। जिन्होंने ऋतु-चक्र के अनुसार ही अन्न-वस्त्र-आभूषणादि के धारण को निर्धारित किया है।

यज्ञ का ऋत्विज् शब्द भी 'ऋतु' पद से ही व्युत्पन्न है अतः ऋत्विज् का ऋतु-ज्ञान से सम्बन्ध तत्त्वतः होना अपेक्षित ही है। इसी तथ्य को अग्राङ्कित ऋचा के माध्यम से समझा जा सकता है

**इन्द्र सोमं पिब ऋतुना त्वा विशंत्विन्दवः।**
**मत्सरारास्तदोकसः।। ऋक् १-१५-१**

अर्थात् हे इन्द्र ! सोमग्रहण समय पर कीजिये। (समय व्यतीत होने पर उसकी प्रभावी गुणवत्ता का कोई औचित्य नहीं रहेगा।)

वैदिक काल में ऋतुओं का प्रयोग जीवन समय की गणना करने के लिए किया गया है। चूँकि शरद् और वर्षा ऋतुओं की प्रधानता वर्ष की गणना में दी जाती है, अतएव 'शतमिन्नु शरदो अन्ति' यह वैदिक मन्त्र मानव जीवन को सौ ऋतुओं तक बिताने की बात सहर्ष स्वीकार करता है।

**शतमिन्नु शरदो अन्तिदेवा यत्रा,**
**नश्चक्रा जरसं तनूनाम्**
**पुत्रासो यत्र पितरो भवन्ति,**
**मा नो मध्यारीरिषतायुर्गन्तोः (ऋक् १-८६-६)**

वैदिक ऋचाओं में यदि हम केवल एक भी ऋचा की बात करे तो हमें यह जानकर आश्चर्य की अनुभूति होती है कि एक ऋचा में भी अनेक वैज्ञानिक तथ्यों की प्राप्ति हो जाती है। यथा विश्वेदेवा सूक्त में प्राप्त 'शरद्' ऋतु विज्ञान का द्योतक है, क्योंकि इसका प्रयोग वर्ष की गणना के लिए किया जाता है। ''शतम्'' समय का द्योतक है, जो सांख्य विज्ञान का पद है। जीव विज्ञान के मौलिक सिद्धान्तों का वर्णन, (शरीर के निरन्तर क्षय की ओर अग्रसर होने सम्बन्धी) (जरसम् तनूनाम्) इसमें पाया जाता है।

**यः शम्बरं पर्वतेषु क्षियन्तं**
**चत्वाविंश्यां शरधन्वविन्दत् - (ऋक् २-१२-११)**

आधुनिक युग में चत्वारिश्यां और शरदि मान्य सहज शब्दावलियां है, जो ऋतु विज्ञान और काल निर्धारण का समन्वय प्रदर्शित करती है। ऋतु शब्द का पदार्थो की उपयोगिता से सीधा सम्बन्ध है। वेदों में सोमपान के उल्लेख के समय बारम्बार ऋतु शब्द का प्रयोग एवं वर्णन करके इन वैज्ञानिक तथ्यों को निर्देशित किया गया है।

इसी क्रम में निम्न ऋचाएं भी दृष्टव्य हैं-

**मरूतः पिबत ऋतुना पोत्राद् यज्ञं पुनीतन**
**यूयं हिष्टा सुदानवः (ऋक् १-१५-२)**

**अभि यज्ञं गृणीहि नो ग्नावो नेष्टः पिब**
**ऋतुना। त्वं हि रत्नुधा असि।। (ऋक् १-१५-३)**

**अग्ने देवां इहा वह सादया योनिषु त्रिषु**
**परि भूष पिब ऋतुना।। (ऋक् १-१५-४)**

**अश्विना पिबतं मधु दीषग्नी शुचिव्रता**
**ऋतुना यज्ञ वाहसा (ऋक् १-१५-११)**

वेदों में सौरमण्डल के भेद, वायुमण्डल के स्वर (सप्तलोक-भूर्लोक, भुवर्लोक, स्वर्लोक, महर्लोक, जनलोक, तपलोक, सत्यलोक) प्रतिपादन सम्बन्धी मन्त्र वेद की ऋचाओं में प्रचुरता से प्राप्त होते हैं। वेदों में सूर्य चन्द्र की गतिकों ऋतु का उत्पादक माना जाता है।

**पूर्वापरं चरतो माययैतो**
**शिशू क्रीडन्तो परियौ अ परम्**
**विश्वान्यन्यो भुवनाभिचष्टे**
**ऋतुंरन्यो विदधज्जायते पुनः (ऋक् १०-३५-१०)**

कालचक्र का परिवर्तन करने वाले ऋग्वैदिक मन्त्र 'समय-चक्र' को चौरानवें (९४) विभिन्न भागों में प्रविभक्त करते हैं। चौरानवें काल चक्र का परिचय देते हुए इस मन्त्र को ऋतु विज्ञान का सहज परिचायक मन्त्र माना जाता है।

**चतुर्भिः साकं नवतिं च**
**नामभिश्चक्र न वृत्तं व्यतींन्रवीविपत्**
**बृहच्छरीरो विमिमानः ऋक्वभिर्युवाकुमारः**
**प्रत्येत्याहवम् (ऋक् १-१५५-६)**

अर्थात् दो (२) आयन-उत्तरायण-दक्षिणायन। छः (६) ऋतुएं वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरद् एवं शिशिर, हेमन्त इन दोनों को मिश्रित माना गया है। द्वादश मास, २४ अर्धमास (शुक्लपक्ष-कृष्णपक्ष), ३० दिवस, आठ याम (प्रहर), १२ लग्न (मेषादि) इन सबको मिलाकर कालचक्र ९४ है।

ऋतु चक्र ग्रहों, उपग्रहों, सूर्य, पृथ्वी आदि की गतिशीलता के कारण परिवर्तित होता रहता है। अतएव सूर्य, पृथ्वी, उपग्रहों, ग्रहों के जैसा ऋतुचक्र भी गतिशील है। दिवस-रात्रि एवं ऋतु अनुक्रम के शाश्वत, निरन्तर वैज्ञानिक सिद्धान्त का परिचय इस वैज्ञानिक ऋचा के माध्यम से दृष्टव्य है।

**आशुमिश्चिधान्वि मुचातिनूनमरीरमदत मानं।**
**अहूयर्षूणां चिन्मसयाम् अविष्यामनु**
**व्रतं सवितुर्मोक्यागात् (ऋक् २-२८-३)**

वैज्ञानिक तथ्य एवं सिद्धान्त सहस्त्रों वर्ष पूर्व से हमारे वेदों में संग्रहीत है। यदि पृथ्वी नियमपूर्वक अपना सम्यक् परिक्रमण न करे, गति न करे तो रात्रि-दिवस की सिद्धि सम्भव नहीं है, क्योंकि परिक्रमण के अन्तर्गत सूर्य के सम्मुख जो भूभाग आता है, वहां दिवस एवं पृष्ठ के भाग में रात्रि होती है। ठीक यही तथ्य भूगोल और खगोल विज्ञान एवं वैज्ञानिकों का है, केवल भाषा का परिवर्तन एवं कहने के तरीके में अन्तर है। सूर्य द्वारा चन्द्र का प्रकाशित होना और चन्द्र का परावर्तित किरणों से पृथ्वी को रात्रि में प्रकाशित करना सहस्त्रों वर्ष पहले से हमारे वेदों में प्रतिपादित है।

8

**सूर्य एकाकीं चरति**
**चन्द्रमा जायते पुनः (यजुर्वेद २३-१०)**
**दिविसोमो अधिश्रितः (अथर्व. १४-१-१)**

कहने का तात्पर्य यह है कि सूर्य के प्रकाश से चन्द्रमा प्रकाशित होता है, चमकता है, एवं उसके प्रकाश की शीतल किरणें रात्रि में पृथ्वीलोक में परिवर्तित होकर चांदनी रात में वदल जाती है। सूर्य अपनी धूरि पर अनवरत स्थिर है और पृथ्वी का जो भाग परिक्रमण एवं घूर्णन से सामने आता है, वहाँ दिन होता है, एवं जो भाग सामने नहीं आता वहाँ रात्रि होती है।

**अपान्यदेत्यम्य न्यदेति विषुरूपे अहनी संचरेते**
**परिक्षितोस्तमो अन्या गुहाकर**
**द्यौदुषाः शोशुचता रथेन (ऋक् १-११२३-७)**

यहां अहनी का तात्पर्य द्विवचनान्त शब्द रात-दिन है।

वेदों में सूर्य को ज्वलनशील गैस का पूंज कहा गया है। अत एव सूर्य के स्वरूप की कल्पना भी वैदिक मूल्य से ही अवतरित है।

**जोषासवितर्यस्य ते हरः शतं सवां अर्हति**
**पाहि नो विद्युत् पतन्त्याः (ऋक् १०-१५८-२)**

जिस प्रकार रथ-चक्र गतिशील होते हैं गति करते हैं ठीक उसी प्रकार कालचक्र भी प्रवर्तित होता है, गतिशील होता है। इसी के कारण क्षण से लेकर युग, कल्प, महाकल्पादि का नियोजन होता है।

**ईमान्य द्वपुषे वयुश्चक्रं रथस्य ये मषुः।**
**पर्जन्या नाहुषा युगामहना रजांसि दीयथः।। (ऋक् ५-७३-३)**

दिवस रात्रि के सम्यक् पूर्वापर क्रमगति के जैसे ही सम्यक् अनुक्रम गति का परिचायक यह ऋचांश मौसम विज्ञान के भौतिक सिद्धान्त को प्रद्योतित करता है।

**यथा हान्यनु पूर्वम् भवन्ति, यथा ऋतव**
**ऋतुभिर्यन्ति साधु (ऋक् १०-८-१५)**

मौसम विज्ञान ऋतु विज्ञान सम्बन्धी उपर्युक्त वैज्ञानिक तथ्य जन्म-मृत्यु के अनवरत क्रम सम्बन्धित आध्यात्मिक अवधारणा परिचयन के साथ वेद में सहजतः प्रकट हुआ है।

वृष्टि की प्रेरक वायु का वर्णन भी वेदों में तत्कालीन ऋतु विज्ञान एवं मौसम विज्ञान की उत्कृष्टता का ही द्योतक है।

■ **पता** : एसोसिएट प्रोफेसर (शिक्षाशास्त्र) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मानित विश्वविद्यालय)
लखनऊ परिसर

# व्याकरणदर्शने सृष्टिप्रक्रियाविमर्शः

■ धनीन्द्र कुमार झा

"ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च", "ब्राह्मणेनावश्यं शब्दा ज्ञेयाः" इत्यादिविधिवचनैः शब्दराशिरूपशडङ्गवेदाध्ययनज्ञानस्य ब्राह्मणानां नित्यकर्तव्यता सिद्धा। शब्दज्ञानमन्तरेण ब्राह्मणकर्मणाम् अध्ययनाध्यापनयजनयाजनादीनामसम्भवात्।

शब्दा ज्ञातव्या इत्यस्य शब्दसाधुत्वज्ञानं कर्तव्यमित्यर्थः। साधुत्वज्ञानञ्च व्याकरणाधीनम्। यथोक्तं भर्तृहरिणा-

**अर्थप्रवृत्तितत्त्वानां शब्दा एव निबन्धनम्।**
**तत्त्वावबोधः शब्दानां नास्ति व्याकरणादृते।।१**

अत एव महोपकारकत्वात् वेदानां व्याकरणस्य षट्स्वङ्गेषु प्राधान्यमाख्यातम्। यथोक्तं महाभाष्यकारैः- "प्रधानञ्च षट्स्वङ्गेषु व्याकरणम्। प्रधाने च कृतो फलवान् भवति" भर्तृहरिणाप्युक्तम्-

**आसन्नं ब्रह्मणस्तस्य तपसामुत्तमं तपः।**
**प्रथमं छन्दसामङ्गं प्राहुर्व्याकरणं बुधाः।।२**

व्याकरणेषु नानाविधेषु ऐन्द्रकाशकृत्स्नापिशलादिषु लोकप्रसिद्धेषु पाणिनीयं व्याकरणं स्वगुणैः विचित्ररचनाषैलीप्रयोगैः लौकिकवैदिकोभयविधसकलशब्दराशिव्युत्पादनलाघवलब्धकौषलैः प्रसिद्धतमं ग्राह्यतमं पवित्रतमञ्च जातम्। तदेवेदानीं प्रायः सर्वैः पठ्यते पाठ्यते च।

अत एव लघुशब्देन्दुशेखरकारैः श्रीनागोजिभट्टैः सम्प्रति पाणिनीयव्याकरणस्यैव वेदाङ्गत्वं स्वीकृतम्।

एतदेव व्याकरणं कात्यायनपतञ्जलिभ्यां वार्तिकभाष्यकाराभ्यां महतादरेण गृहीतं संवर्धितञ्च एतदेव व्याकरणमाश्रित्य भर्तृहरिकैयटहरदत्तहरिदीक्षितभट्टोजिदीक्षितनागेशादयः महाविद्वांसो महाबुद्धिप्रतिभाशालिनः स्वस्वव्याख्यानैरद्भुतैः पाणिनीयार्थं प्रकाशयद्भिः परमां ख्यातिमुपजग्मुः। प्रकाशते चेदमद्यापि संस्कृतभाशामहाशब्दौघम्।

व्याकरणेन साधूनां शब्दानां ज्ञानं भवति। साधवः शब्दा अर्थबोधका धर्मजनकाश्च भवन्ति। असाधवश्चार्थबोधका अधर्मसाधनाश्च भवन्ति। यथोक्तं हरिणा-

**"धर्मे च प्रत्यये चाङ्गं सम्बन्धाः साध्वसाधुषु, इति।**
**शास्त्रपूर्वके प्रयोगे धर्मस्तत्तुल्यं वेदशब्देन।।"३ इति महाभाष्येऽप्युक्तम्।**

एवञ्चेदं व्याकरणं धर्मसाधनमर्थबोधकं प्रकृतिप्रत्ययस्वरागमवर्णविकारविपर्ययादिबोधनैर्वेदस्य रक्षकं प्रथमं वेदाङ्गं प्रथममेव ब्राह्मणैः किं वा संस्कृतज्ञानाय जनैरध्येयमादरणीयं नोपेक्ष्यामिति स्थितम्।

**अत्रेदं संक्षेपेण शब्दानां स्वरूप विषये विचार्यते।**

तत्र वैयाकरणाः शब्दनित्यत्वं स्वीकुर्वन्ति। सिद्धे शब्दार्थसम्वन्धे इति वार्तिके भाष्ये कैयटे च व्युत्पादितम्। स च नित्यः शब्दः स्फोटरूपो न ध्वनिरूपः। ध्वनीमाशुविनाशित्वात् न नित्यत्वम्।

उक्तञ्च ध्वनिः स्फोटश्च शब्दानां ध्वनिस्तु खलु लक्ष्यते अल्पो महांश्चोत्थापिता भाष्यकृता। हरिणाप्युक्तम्-

**अनादिनिधनं ब्रह्म शब्दतत्त्वं यदक्षरम्।**
**विवर्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यतः।।४ इति।**

तथा चैकः स्फोट एव शब्दोऽर्थवाचको ब्रह्मरूपोऽनादिनिधनः सर्वजगदभिन्ननिमित्तोपादानहेतुरिति। ध्वनिस्तु अल्पत्वृहस्वत्वदीर्घत्वादिसकलवर्णपदवाक्यधर्मयुक्तः स्फोटग्राहकः स्फोटे स्वप्रतिविम्बितस्तदुपादानोऽनेको भिन्नः कण्ठताल्वाद्यभिकृतवायुव्यञ्जितः कर्णोपलब्धिरुत्पदविनाशशाली उच्यते। न च ध्वनिना स्फोटे एकस्मिन्न परमार्थतो भेदः कर्तुं शक्यते। ध्वनिरूपरुषिताभिव्यक्तस्फोटेन वाचकेन शक्त्याश्रयेण ध्वनिभेदारोपितभेदेनतत्तदर्थावगतिरिति सिद्धम्।

**तदा कीदृशं व्याकरणमिति जिज्ञासायां प्रथमं तावद् व्याकरणपदार्थो विचार्यते।**

व्याक्रियन्तेऽसाधुशब्देभ्यः साधुशब्दाः पृथक्क्रियन्ते विविच्य ज्ञाप्यन्ते येन तद् व्याकरणमिति व्युत्पत्त्या भाषाया अस्तित्वनिबन्धनः साधुशब्दाभिव्यञ्जको नियम विशेषो व्याकरणपदार्थ इति लभ्यते।

## व्याकरणस्य शास्त्रत्वं दर्शनत्वञ्च।

शिष्यते हितमुपदिष्यतेऽनेन तच्छास्त्रमिति योगशक्तिसहकृतया रूढिशक्त्या धर्मार्थकाममोक्षाख्य-पुरुषार्थचतुष्टयरूपहितस्य ज्ञापको वाक्यविशेषः शास्त्रमिति स्वीकारात्। व्याकरणस्य शास्त्रत्वमुक्तं महाभाष्ये भगवता पतञ्जलिना "शब्दानुशासनं नाम शास्त्रमधिकृतं वेदितव्यमिति।"५

## व्याकरणस्य दर्शनत्वम्-

**दृश्यते धर्मार्थादिबोधनपुरस्सरमात्मतत्त्वं बोध्यते येन तद् दर्शनम्।**
**काणादं गौतमञ्चैव मीमांसाद्वयमेव च।**
**आहु साङ्ख्यञ्च योगञ्च षट् शास्त्राणि मनीषिणः।।**
**गौतमस्य कणादस्य कपिलस्य पतञ्जलेः।**
**व्यासस्य जैमिनेश्चापि षडेव दर्शनानि हि।।**

इति प्रसिद्धोक्त्या साङ्ख्ययोगन्यायवैशेषिकमीमांसावेदान्तनाम्ना षडेव दर्शनानि शास्त्राणि च प्रसिद्धानि शास्त्रज्ञानां दार्शनिकानां च समाजे। शास्त्रज्ञाः षड् नास्तिकदर्शनान्यपि स्वीकुर्वन्ति चार्वाकजैनचतुर्विधबौद्धदर्शनभेदेन च। एतेषां दर्शनानामेव आगम-दर्शन-शास्त्र-स्मृति-तन्त्रतीर्थशब्दैरपि व्यवहारो दृश्यते। यद्यपि सर्वसिद्धान्तसङ्ग्रहे भगवता शङ्कराचार्येण षड्दर्शनसङ्ग्रहे जिनदत्ताचार्येण च आस्तिकदर्शनविचारचर्चायां व्याकरणस्य दर्शनत्वेन चर्चा न कृता। तथापि सर्वतन्त्रस्वतन्त्राः दार्शनिकशिरोमणयः श्रीमाधवाचार्याः स्वकीये सर्वदर्शनसङ्ग्रहे व्याकरणस्य

दर्शनत्वं स्वीकुर्वन्त्येव। ''प्रथमचरमतयाल्पार्धकतिपयनेमाश्च'' इति सूत्रे ''सर्ववेदपारिषदं हीदं व्याकरणशास्त्रमिति'' वचनेन भगवता पतञ्जलिना पुनश्चापि अस्य शास्त्रत्वं स्वीकृतमेव। महावैयाकरणेन आचार्यभर्तृहरिणा तु स्वकीये वाक्यपदीयग्रन्थे व्याकरणस्य शास्त्रत्वं दर्शनत्वं स्मृतित्वम् आगमत्वञ्च बहुबारं प्रत्यपादि।

प्रकारान्तरेणापि विचार्यते यत् शास्त्रज्ञाः तदेव दर्शनपदेन व्यवहरन्ति-यत्र मोक्षः मोक्षोपायः आत्मस्वरूपं ब्रह्मस्वरूपं जगदुत्पत्यादिविशयको विचारो दृश्यते तद्दर्शनमिति। तया रीत्या व्याकरणेऽपि एतेषां भूयान् विचारो वर्तते यथा वाक्यपदीये व्याकरणस्य दर्शनत्वप्रतिपादने हरिणा व्याहृतम्-

**आसन्नं ब्रह्मणस्तस्य तपसामुत्तमं तपः।**
**प्रथमं छन्दसामङ्गं प्राहुर्व्याकरणं बुधाः।।**

अनया कारिकया व्याकरणस्य ब्रह्मपरत्वं बोध्यते। इह तु स्फोटाख्यं ब्रह्मविवक्षितम्। स च स्फोटः अनादिनिधनः जगद्रूपविवर्ताधिष्ठानतया स्वीक्रियते। तथा च अन्यस्यां कारिकायाम्-

**अनादिनिधंनं ब्रह्म शब्दतत्त्वं यदक्षरम्।**
**विवर्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यतः।।**

इत्यत्र तादृशस्फोटब्रह्मनिरूपणाद् यथा वेदान्तादिप्रभृतिशास्त्राणां ब्रह्मपरतया दर्शनत्वं स्वीकृतं विपश्चिदपश्चिमैः तथैव व्याकरणस्यापि दर्शनत्वम् उररीकर्तव्यम्। अन्यदपि प्रमाणम्-महाभाष्ये द्वितीयाह्के-''अथ किमर्थ वर्णानामुपदेशः क्रियते'' इत्युपक्रम्य भगवन्तः पतञ्जलयः-

**वर्णज्ञानं वाग्विषयो यत्र च ब्रह्म वर्तते।**
**तदर्थमिष्टबुद्ध्यर्थं लघ्वर्थं चोपदिश्यते।।**

अस्यैव व्याख्याने-सोऽयमक्षरसमाम्नायः पुष्पितः फलितश्चन्द्रतारकत्वप्रतिमण्डितो वेदितव्यो ब्रह्मराशिः, सर्ववेदपुण्यफलावाप्तिचास्य ज्ञाने भवति, माता पितरौ चास्य स्वर्गे लोके च महीयेते। अनेन उद्धरणेन यथा व्याकरणदर्शनस्य लोकोपयोगित्वं परमार्थसाधकत्वञ्च मनीषिभिः स्वीकृतम् तथा तु न अन्येषां दर्शनानामिति।

व्याकरणशास्त्रस्य दर्शनशास्त्रत्वेन प्रतिष्ठापनानन्तरम् व्याकरणमते जगदुत्पत्तिः विमृश्यते। प्रायेण इदं निश्चप्रचमेव वर्तते, यद् जगदुत्पत्तिविषये वैयाकरणाः वेदान्तमतस्यैव आश्रयणं कुर्वन्ति। यथा वेदान्तदर्शने 'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' इत्युपक्रम्य 'जन्माद्यस्य यतः' इति द्वितीये सूत्रे जगतः प्रादुर्भावः तस्माद् परब्रह्मणः जायते। तथैव महावैयाकरणभर्तृहरेः वाक्यपदीयेऽपि 'प्रक्रिया जगतो यतः' इति कारिकांशेन तस्माद् शब्दब्रह्मणः जगतः प्रादुर्भावो भवति। कीदृशं तद्ब्रह्म इति जिज्ञासायाम्-

**अनादिनिधनं ब्रह्म शब्दतत्त्वं यदक्षरम्।**
**विवर्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यतः।।**
**इति सप्रपञ्चं तत्र निरूपितमस्ति।**

वैयाकरणसम्प्रदाये आचार्यभर्तृहरिप्रणीतवाक्यपदीयमूलग्रन्थस्य महामहोपाध्याय पं. द्रव्येशझा महाशयानाम् एवञ्च परमगुरुचरणानां सर्वतन्त्रस्वतन्त्राणाम् आचार्यरघुनाथशर्मणां वाक्यपदीयटीकानन्तरं प्रायेण वैयाकरणा वेदान्तिनः समभवन् इति प्रवादोऽपि प्रसिद्धिम् अगमत्।

## सर्व प्रथमं सृष्टिशब्दार्थो विचार्यते

सृष्टिशब्दः तौदादिक विसर्गार्थक सृज् धातोः कर्मणि क्तिन्प्रत्यये सति निष्पद्यते। यद्यपि अत्र भावे-करणे-कर्मणि च प्रत्ययः सम्भाव्यते। सर्जनम् सृष्टिः, सृज्यते अनयेति सृष्टिः, सृज्यते या सा सृष्टिः। तथापि कर्मसाधनमेवावगन्तव्यमत्र। सृज्यते या सा सृष्टिः इयं सृष्टि दृश्यप्रपञ्चपरम्। प्रकर्षेण प्रथमतो वा क्रिया प्रक्रियाप्रशब्दमहिम्ना अत्र सर्जन-पालन-लयानां ग्रहणं भवतीति परमगुरवः सर्वतन्त्रस्वतन्त्राः परापराज्ञाः विदितवेदितव्याः अम्बाकर्त्रीव्याख्याकाराः स्वनामधन्याः। प्रख्यातयशसाः आचार्यरघुनाथशर्माणः।

सृष्टिविषयेमुनित्रययमतमालोच्यते-अर्थवदधातुरप्रत्ययः प्रातिपदिकम् अत्र पदं पदं प्रति इति प्रतिपदम्, प्रतिपदमर्हतीति प्रातिपदिकमिति व्युत्पत्त्या सर्वस्थानस्थितत्वात् शब्दस्य व्यापकत्वरूपोऽर्थः समागच्छति। अधातुरिति पदस्य धातुरिति सर्वशब्दप्रकृतिरूपः (सर्वं हि नामधातुजमाह) धातुः अविद्यमानो यत्र इति व्युत्पत्त्या एवञ्च अप्रत्यय इत्यस्य अविद्यमानः प्रत्ययः यत्र इति व्युत्पत्त्या च अधातु-अप्रत्ययपदाभ्यां प्रकृतिप्रत्ययविभगशून्यं संहृतक्रमरूपत्वम् अपरिच्छिन्नत्वञ्च शब्दब्रह्मण इति सूच्यते। एवञ्च अर्थवदिति पदेन घटपटाद्यर्थरूपवत्वं सूच्यते।

एतादृशेन व्याख्यानेन प्रतिभाति यत् महर्शिपाणिनेः इदं सूत्रं पूर्वापरीभावशून्यस्य अपरिच्छिन्नस्य अर्थवानिति शब्दस्याशयो ब्रह्मणा सह युज्यते। तदेव शब्दब्रह्म इति पदव्यपदेश्यमपि वर्तते। पुनश्च अर्थवदित्यत्र अर्थ इति पदेन शक्तिरवगम्यते। मतुप् प्रत्ययमहिम्ना ब्रह्मणि शक्तिमत्वं चागच्छति। तथा च शक्तिमद् ब्रह्मैव सृष्टिं व्याकरोति एतादृशः निष्कर्षः प्रतिफलति। अत्र केचन वैयाकरणाः शक्तिमत्वमर्थवत्वमित्यपि स्वीकुर्वन्ति।

अनेनैव प्रकारेण 'कृत्तद्धितसमासाश्च' इति सूत्रेणापि कल्पितव्युत्पत्त्या शब्दब्रह्मणि कर्तृत्वं पालकत्वं संहारकत्वञ्च अभिव्यञ्ज्यते।

यथा करोतीति कृदित्यनेन जगत्स्रष्टृत्वम्, तस्मादुत्पन्नाय जगते हितस्तद्धित इत्यनेन रक्षकत्वम्, समसनं संक्षेपीकरणमिति समासेन संहारशक्तिमत्त्वमिति। तथा चैवं भूतस्य नित्यस्य शब्दब्रह्मणः प्रतिमारूपो वेदो यस्याङ्गभूतमिदं व्याकरणं कल्पितप्रकृतिप्रत्ययविभागाभ्यां तत्तदर्थविभागं जनयति। अत एवात्र नामरूपात्मकस्य जगतोऽपारमार्थिकव्यवहारा अपि लोकवद्दर्शिताः। अर्थाल्लोके यथा कलहस्तदनन्तरञ्च सन्धिस्तथैव व्याकरणेऽपि पूर्वं विगृह्य पश्चाच्च सन्धिर्विधीयते। समासव्यासादिश्चापि व्यवहाराः समुपलभ्यन्ते। 'पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम्' इति सूत्रेऽपि यथोपदिष्टशब्दस्य साधुत्वाभिज्ञानेन 'लुपि युक्तवद् व्यक्तिवचने', 'तदशिष्यं संज्ञाप्रमाणत्वात्'इति सूत्रेण सूत्रकृतोक्ताभिप्राये समादरो दर्शितः।

महर्षिकात्यायनो महर्षिपतञ्जलिश्चापि षब्दार्थसम्बन्धस्य नित्यत्वं स्वीकुरूतः। शब्दानां नित्यत्वानित्यत्वपक्षावपि स्तः। तत्रासत्योपाध्यवच्छिन्न एव शब्दोऽनित्यः। असत्योपाध्यनवच्छिन्नः शब्दो नित्यः। स एव ब्रह्मापरनामधेयः।

**चत्वारि शृङ्गास्त्रयो अस्य पादा द्वे शीर्ष सप्तहस्तासो अस्य।**
**त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति महो देवो मर्त्या आविशेष।।**

इति प्रयोजनव्याख्यानावसरे महता देवेन नः साम्यं यथा स्यादिति कथनेन स्वतः प्रकाशेन शब्दब्रह्मणा नः साम्यमित्यभिप्रायो लभ्यते। ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवतीति रीत्या शब्दविदामपि शब्दब्रह्मसाम्यं यथा स्यादित्यभिप्रायः। वार्त्तिककृतापि 'सिद्धे शब्दार्थसम्बन्धे', 'सिद्धन्तु नित्यशब्दत्वात्' इति वार्त्तिकाभ्यां 'संग्रहे तावत्प्राधान्येन परीक्षितं नित्येषु शब्देषु कूटस्थैरविचालिभिर्वर्णैर्भवितव्यम्' इति व्याख्यातम्।

इदानीं प्रकृतिमनुरामः सृष्टिप्रक्रियाविमर्शः इति विशये यथामति किञ्चिद् विचार्यते। यथा अन्येषु दर्शनेषु न्यायादिषु परमाण्वादिभ्यः जगतः सृष्टि स्वीक्रियते, तथैव व्याकरणदर्शनेऽपि शब्दतत्त्वादेव जगतः सृष्टिः स्वीक्रियते प्रमाणभूताः श्रुतयः-

**''वागेव विश्वा भुवनानि यज्ञे वाच इत्सर्वममृतं यच्च मर्त्यम्'' अन्यच्च-**
**''वाच्येव विश्वं बहुरूपं निबद्धं तदेतदेकं प्रविभज्योपभुङ्क्ते।'' इत्याद्याः।**

शब्दमूलकसृष्टिविषये भगवता बादरायणेनापि देवताधिकरणे ब्रह्मसूत्रे ''शब्द इति चेन्नातः प्रभवातप्रत्यक्षानुमानाभ्याम्'' अनेन सूत्रेण जगतः सृष्टिः शब्दमूलिका स्वीक्रियते। तत्रैव स्वानुभवं प्रकटयन्तः सन्तः विलसन्तः भगवन्तः शङ्कराचार्याः ब्रह्मसूत्रव्याख्याने लिखन्ति-अत एव वैदिकाच्छब्दाद्देवादिकं प्रभवीति। अग्रेऽपि-तथान्यत्रापि ''स मनसा वाचं मिथुनं समभवत'' (बृ.उ.) इत्यादिना तत्र तत्र शब्दमूलिका सृष्टिः श्राव्यते। स्मृतिरपि-

**''अनादिनिधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयंभुवा।**
**आदौ वेदमयी दिव्या यतः सर्वा प्रवृत्तयः।''**

तथा च श्रुतिः- स भूरिरिति व्याहरत् स भूमिमसृजत् (तै.ब्रा.) तस्मिन्नेव शाङ्करभाष्ये इयं सृष्टिः स्फोटेन वर्णेन वेति पक्षद्वयं विचारितम्। तत्र स्फोटपक्षं निराऔत्य वर्णेन इयं सृष्टिः स्वीकृता वर्तते।

यद्यपि वैयाकरणाः जगतः उपादानकारणत्वं शब्दस्य मन्यन्ते, तथा तु न तत्र श्रीमद्भिः शङ्कराचार्यैः स्वीकृतं तैस्तु जगतः निमित्तकारणत्वं शब्दस्य स्वीकृतम् इति तु अन्यदीयाचर्चा।

श्रीभर्तृहरिणा अनया कारिकाया स्पष्टमेव संसारस्य शब्दशक्तिनिबद्धत्वम्, तदुपादानकत्वञ्चोक्तम्।

**''षड्जादिभेद शब्देन व्याख्यातोरुप्यते यतः।**
**तस्मादर्थविधाः सर्वाः शब्दमात्रासु मिश्रिताः।।''**

अस्याशयः-यथा षड्ज-ऋषभ-गान्धार-मध्यम-पंचम-धैवत-निशाद स्वराणां भेदाः शब्देन प्रतिपादिताः वर्तन्ते। तथैवानेन इदं निश्चीयते यत् समस्ता खल्वर्थाः तद्भेदाश्च शब्दादेव जायन्ते इति सुदृढम्।

तत्र वैयाकरणमते कीदृशी सृष्टिप्रक्रिया इति विषये महावैयाकरणभर्तृहरेः मतानुसारं तत्वमूलं प्रस्यूते।

यतो हि अयमेव मुनित्रायान्तरं व्याकरणस्य प्रामाणिकः आचार्योः वर्तते तथा च व्याकरणशास्त्रस्य दर्शनकोटौ स्थापनंमपि अयमेव भत्रिहरि अकरोत यथा-

**अनादिनिधनं ब्रह्म शब्दतत्त्वं यदक्षरम्।**
**विवर्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यतः।।**

उत्पादविनाशरहितः पूर्वापरीभावशून्य उपसंहृतक्रमश्च शब्द एव जगत उपादान कारणम्। तच्च षब्दतत्त्वमपरिच्छिन्ना सर्वतः संहृतक्रमा ग्राह्यग्राहकत्वशक्तिरहिता पश्यन्ती वागेव ब्रह्मा। तदेवाविद्यालक्षणान्तःपश्यदवस्थया संश्लिष्टं ज्ञेयशून्यं चिन्मात्रं जीवः। विवर्तस्तु अतात्त्विकोऽन्यथाभावः यथा शुक्ताविदं रजतमिति। सतात्त्विकोऽन्यथाभावः इति परिणामः यथा-पयो दधि भवति।

नागेशमतेऽपि स्फुटत्यर्थोऽस्मादिति व्युत्पत्त्या शब्दतत्त्वमेव ब्रह्मा। तस्मादेव नामार्थ रूपस्य जगतः सृष्टिः। तत्क्रमश्चेत्थम्-महाप्रलयकाले सर्वेषां प्राणिनां सर्वकर्मामुपभोगेन क्षयः। ततश्च भुक्तभोग्यानां। प्राणिनां मायायां लयः, मायायाश्चेश्चरे लयः। लयश्च नात्यन्तिको नाशः उत्तरसर्गोपपत्यवरोधात्। तथा चापृथग्भूतानामात्मन्यध्य-स्तानामाकाशादीनां यो हि शुद्धे ब्रह्माणि लयः स च न मृदि घटवदनुपलब्धिरूपः किन्तु रज्जौ सर्पस्येव प्रतिभाति। तस्यामवस्थायां माया सुप्तेव तिष्ठति, कार्याजनकत्वात्। कार्यस्यानतपत्तेर्लयस्य स्वापसादृश्यम्। ततोऽपरिपक्वप्राणिकर्मभिः कालवशाल्लब्धपरिपाकैः फप्रदानायेश्रचरस्याविद्यापूर्विका सृष्टिर्मायापुरूषरूपेण जायते। ततश्रच मायासंलितस्य परमेश्वरस्य-तदैक्षत वहुस्याम प्रजायेय एकोऽहं बहुस्याम् इदानीं स्रष्टव्यम् इति सिसृक्षामिका बुद्धिर्जायते। ततस्त्रिगुणात्मकमव्यक्तं बिन्दुरूपं शक्तित्वमाविर्भवति। ततस्त्रिगुणात्मकस्य बिन्दोरचिदंशो बीजम्। चिदंशो बिन्दुः। चिदचिन्मश्रोंऽशो नादः। तत्राचिदंशः शब्दार्थोभयसंस्काररूपाऽविद्या। अस्मादेव गुणत्रयात्मकाद् विन्दोवर्णविशेषरहितं ज्ञानप्रधानं सृष्ट्युपयोग्यवस्थाविशेषरूपं चेतनमिश्रं नादमात्रामुत्पद्यते। एतदेव जगदुपादानं रवपरा इत्युच्यते। ज्ञातस्यार्थस्य प्रकाशेच्छया प्रवृत्तस्य, इच्छया जातप्रत्यायने योगः।

■ पता : उपाचार्य (व्याकरण) राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान (मानित वि.वि.) लखनऊ परिसर, लखनऊ

# वैशाख पूर्णिमा और बुद्ध

■ गुरुचरण सिंह नेगी

आर्यावर्त भारतवर्ष अनेकों विभूतियों की जननी है। वैशाख पूर्णिमा महाकारुणिक शाक्यमुनि तथागत गौतम बुद्ध के जीवन से सम्बन्धित तीन महत्वपूर्ण घटनाओं के लिए ख्यात है। वे हैं- सिद्धार्थ (बोधिसत्त्व) का लुम्बिनी (वर्तमान नेपाल) में जन्म, ३५ वर्ष पश्चात बोधगया (बिहार) में चार मारों[१] का दमन कर सम्यक् सम्बुद्धत्व अर्थात् ज्ञानप्राप्ति तथा उसके ४५ साल बाद ८० वर्ष की अवस्था में कुशीनगर (उ० प्र०) में महापरिनिर्वाण[२]। ये तीनों ही घटनाएं वैशाख पूर्णिमा के दिन ही घटित हुई हैं- ऐसा बौद्ध-परम्पराएं स्वीकार करती हैं।

सिद्धार्थ (बोधिसत्त्व) की ईस्वीय जन्मतिथि के विषय में परम्परागत मान्यता एवं इतिहासकारों में मतैक्य नहीं है। कतिपय स्रोतों के आधार पर कुछ इतिहासकार बुद्ध के महापरिनिर्वाण का समय ४८३ ई० पू० स्थापित करते हैं। इसके अनुसार सिद्धार्थ का जन्म ४८३+८०=५६३ ई० पू० ठहरता है। दीपवंस[३] तथा महावंस[४] के अनुसार बुद्ध के महापरिनिर्वाण की तिथि ५४३ ई० पू० बैठती है। तदनुसार उनका जन्म ५४३+८०=६२३ ई० पू० बैठता है। इस के अनुसार ही बुद्धाब्द की प्रचलित गणना की जाती है। तदनुसार वर्ष २०१२ में पड़ने वाली वैशाख पूर्णिमा के दिन बुद्धाब्द २०१२+५४३= २५५५ सम्पन्न एवं २५५६ का प्रारम्भ होगा। यह स्थिरवादी परम्परा है, जो अब सर्वसम्मत बनती जा रही है।

भोट-पंचांग और भारतीय पंचांग में एक माह का अन्तर रहता है। भोट-पंचांग के अनुसार वैशाख पूर्णिमा प्रायः एक माह बाद पड़ेगी। उसमें एक दो दिन का अन्तर कभी कभार रहता है। वर्ष २०१२ में वैशाख पूर्णिमा ४ जून को पड़ी थी। तदनुसार उक्त तिथि को विशाखा नक्षत्र और चन्द्रमा दोनों एक ही रेखा पर रहे। जब भारतीय पंचांग में अधिमास होगा तो वैशाख पूर्णिमा एक ही दिवस में सम्भव हो सकता है। तिब्बत, मंगोलिया, भूटान, नेपाल के भोटबौद्धमतावलम्बी क्षेत्रों और भारत के अरुणाचल प्रदेश, सिक्किम, जम्मू कश्मीरस्थ लद्दाख, हिमाचल प्रदेष के किन्नौर, लाहुल स्पीति आदि क्षेत्रों के परम्परागत और प्रतिष्ठित बौद्ध मठों में बुद्ध जयन्ती भोट पंचांग के अनुसार मनाने की परम्परा आज भी जीवित है। किन्तु सार्वजनिक एकरूपता के लिए, स्थिरवादी परम्परा को अंगीकार करते हुए, भारतीय पंचांग के अनुसार पड़ने वाले वैशाख पूर्णिमा के दिन बुद्धजयन्ती मनाने की परम्परा का प्रचलन विगत कुछ दशकों से प्रारम्भ हो गया है।

'बुद्ध', 'तथागत' कोई व्यक्तिवाचक संज्ञा नहीं है, अपितु यह एक विशिष्ट पदनाम है। यह नाम किसी को न तो माता-पिता, न ज्ञातिबन्धुओं से, न देवताओं की अनुकम्पा से और न ही मनुष्यों की सभाओं से प्राप्त होता है। बल्कि इसे अपने परिश्रम से, संयम से, तप से अज्ञान रूपी निद्रा से जग कर कोई भी पा सकता है। शुद्धोदन पुत्र ने, इस नाम को, बोधिवृक्ष के नीचे वैशाख पूर्णिमा की रात, सर्वज्ञताज्ञान की प्राप्ति के साथ ही साक्षात्कार किया।[५] उन्होंने अभिज्ञेय का अभिज्ञान पा लिया था, भावना करने योग्य को भावित कर लिया था और प्रहातव्य का प्रहाण कर लिया था। वे स्वयं कहते हैं-

**अभिञ्ञेयं अभिञ्ञातं भावेतब्बं च भावितं।**
**पहातब्बं पहीनं मे तस्मा बुद्धोस्मि ब्राहृमण।।**[६]

लुम्बिनी में महामाया या मायादेवी के गर्भ से जिनका जन्म हुआ, वे बुद्ध नहीं थे- इस कथन से सभी बौद्ध निकाय एवं परम्पराएं सहमत हैं। तो फिर वे कौन थे? इस विषय में परम्पराओं में भिन्न-भिन्न मत हैं। अठारह बौद्ध निकायों एवं वैभाषिकों के मतानुसार वे पृथग्जन बोधिसत्त्व[७] थे, बुद्ध नहीं। तन्मतानुसार जन्मग्रहण करते समय सिद्धार्थ पृथग्जन ही थे अर्थात् एक आम शिशु थे। वह बोधिसत्त्व अवश्य थे और सम्भार मार्ग की अवस्था में थे।[८] बोधिवृक्ष के मूल में समाधिस्थ होकर क्रमशः प्रयोगमार्ग, दर्शनमार्ग और भावनामार्ग को प्राप्त किया। अन्ततः उसी आसन पर वैशाख पूर्णिमा के दिन सम्यक् सम्बुद्धत्व की प्राप्ति की।

महायान-परम्परा के मतानुसार, बोधिसत्त्व जब बुद्धत्व प्राप्त कर ले, तब उसे तीन कायों की प्राप्ति होती है, यथा-धर्मकाय, सम्भोग काय एवं निर्माण काय। जैसे सामान्य व्यक्ति में चित्त और शरीर दोनों होते हैं अर्थात् चेतनांश और जड़ांश दोनों होते हैं, वैसे ही बुद्धावस्था में भी ये दोनों होते हैं। उनमें से चेतनांश धर्मकाय है और शरीर सम्भोग काय और निर्माण काय हैं।[६]

महायान परम्परानुसार बोधिसत्त्व अन्तिम जन्म में 'चरमभविक बोधिसत्त्व' कहलाता है और वह अरूपधातुस्थ अकनिष्ठ घनक्षेत्र में ही जन्मग्रहण करता है, कामधातु एवं रूपधातु में नहीं।[१०] वहीं वह 'चरमभविक बोधिसत्त्व' बुद्ध हो जाता है और वह व्यक्ति सम्भोगकाय हो जाता है, उसका शरीर ३२ महापुरुषलक्षणों और ८० अनुव्यंजनों से विभूषित हो जाता है। वह सम्भोगकाय पांच विनियतों से युक्त होता है, यथा-**स्थानविनियत**-सर्वदा अकनिष्ठ घनक्षेत्र में स्थित रहना, **कायविनियत**-शरीर ३२ महापुरुषलक्षणों और ८० अनुव्यंजनों से सर्वदा युक्त रहना, **परिवारविनियत**-परिवार के रूप में सदैव महायानी आर्य बोधिसत्त्व ही रहना, **वाग्-विनियत**-सदा महायान धर्म का ही उपदेश करना, **कालविनियत**-जब तक संसार है तब तक स्थित रहना।[११]

सर्वदा अकनिष्ठ घनक्षेत्र में स्थित वह सम्भोगकाय, जगत् कल्याण के लिए विभिन्न क्षेत्रों में शाक्यमुनि गौतम बुद्ध के रूप में अनेक बुद्धों का निर्माण करता है। ऐसे बुद्धों को 'निर्माणकाय' कहते हैं। इनके स्थान नियत नहीं होते। वे मनुष्य, पशु, पक्षी आदि सभी जीवों के दृष्टिगोचर होते हैं। श्रावकादि सभी यानों का उपदेश करते हैं और कुछ काल ही रहकर महापरिनिर्वाण प्राप्त कर लेते हैं।

निर्माणकाय के रूप में अवतरित होने वाला वह बुद्ध विभिन्न लोकों में द्वादश चरित (लीला) प्रदर्शित करते हैं। इन चरितों के द्वारा वे विनेय जनों का कल्याण सिद्ध करते हैं। शाक्यमुनि गौतम बुद्ध इसके उदाहरण हैं।[१२] द्वादश चरित इस प्रकार हैं-

१. तुषितलोक से च्युति, २. मातृकुक्षि (गर्भ) में प्रवेश, ३. लुम्बिनी उद्यान में अवतरण, ४. शिल्पकला में निपुणता एवं कौमार्योचित ललित क्रीडाएं, ५. रानियों के परिवार के साथ राज्यग्रहण, ६. चार निमित्तों (वृद्ध, रोगी, मृत एवं सन्यासी) को देखकर संवेग प्रव्रज्या, ७. नेरञ्जना नदी के तट पर छः वर्षों तक कठोर तपश्चर्या, ८. बोधिवृक्ष के मूल में उपस्थिति, ९. मार की सम्पूर्ण सेना का दमन, १०. वैशाख पूर्णिमा के दिन बोधि की प्राप्ति, ११. ऋषिपतन मृगदाव (सारनाथ) में धर्मचक्रप्रवर्तन एवं १२. कुशीनगर में महापरिनिर्वाण।

लुम्बिनी में महामाया या मायादेवी के गर्भ से वैशाख-पूर्णिमा के दिन बुद्ध का जन्म न मानने पर भी, वैशाख पूर्णिमा को बुद्धजयन्ती मानना परम्परावादियों के लिए असंगत नहीं है। थेरवादी परम्परानुसार भी सिद्धार्थ (बोधिसत्त्व) ने जन्म के ३५ वर्ष बाद वैशाख पूर्णिमा के दिन बुद्धत्व प्राप्त किया था, इस प्रकार उस दिन बुद्ध का उस अर्थ में जन्म हुआ ही। महायान मतानुसार भी बुद्ध वैशाख-पूर्णिमा के ही दिन निर्माणकाय के रूप में लुम्बिनी में महामाया या मायादेवी के गर्भ से अवतरित हुए।

अस्तु, बुद्धोत्पाद को अतिदुर्लभ माना जाता है। यद्यपि बुद्ध जन्म के कारण महान्, पूजनीय, वन्दनीय नहीं हुए। उन्हें महान्, पूजनीय, वन्दनीय बनाया है- उनके परार्थसम्पत् गुणों ने। मैत्री एवं करुणा से परिपूर्ण होकर जगत्कल्याणार्थ धर्मचक्रप्रवर्तन का उनका जो चरित है, वह अनुपम है। परम्परा में महाकारुणिक तथागत गौतम बुद्ध के जन्म आदि द्वादश चरितों में धर्मचक्रप्रवर्तन को सबसे महत्पूर्ण माना गया है। वस्तुतः बौद्ध परम्परा में जन्म को अधिक महत्त्व नहीं दिया गया। बुद्ध ने स्वयं कहा है-

**न जच्चा वुसलो होति न जच्चा होति ब्राह्मणो।**
**कम्मुना वुसलो होति कम्मुना होति ब्राह्मणो।। सुत्तनिपात-१/७/२१, २७**

बुद्ध ने अधिशील, अधिसमाधि एवं अधिप्रज्ञा के द्वारा परम शान्त निर्वाण-पद का साक्षात्कार किया, उसे असंख्य विनेयजनों को एक कल्याणमित्र के रूप में, उनके विचार, रुचि, क्षमता आदि के अनुरूप उपदेश प्रदान कर तत्वदर्शन कराया और शिष्यों को भी-''चरथ, भिखवे, चारिकं बहुजनहिताय बहुजन सुखाय लोकानुकम्पाय अत्थाय हिताय सुखाय देवमनुस्सानं''[१५] कह कर प्रेरित किया। परिणाम स्वरूप देखते ही देखते, उनके ही जीवन काल में लाखों लोग जात-पात, भाषा-भेशभूषा, क्षेत्र की सीमाओं को लांघ कर बुद्धं सरणं गच्छामि.........
..करने लगे। और धीरे धीरे देश की सीमाओं से बाहर भी बुद्धं सरणं गच्छामि..........., ओम् मणि पद्मे हुं, नमो म्यो हो रेंग गे ख्यो जैसे मन्त्र गुंजने लगे। वह भी तब, जब बुद्ध ने अपने को न ईश्वर के रूप में प्रस्तुत किया और न ही मुक्तिदाता के रूप में। उन्होंने कहा कि दुःख मुक्ति के लिए तुम्हें ही कृत्य करना है, तथागत तो केवल मार्ग बतलाने वाले हैं।[१६]

**न प्रक्षालयन्ति मुनयो जलेन पापं नैवापकर्षन्ति करेण जगद्दुःखम्।**
**नैव च संक्रमते ह्यन्येषु स्वाधिगमः, सद्धर्मतादेषनया विमोचयन्ति।। सूत्र**

बावजूद इसके लोग बुद्धशासन में खीचे चले आए। इसमें प्रचार प्रसार आदि कई कारण रहे पर एक प्रमुख कारण था- उनकी शिक्षाओं का सार्वभौमिक होना। तथागत की समस्त शिक्षाएँ जनकल्याण-कारक एवं सार्वभौम सन्देशों से परिपूर्ण हैं- इस बात को न केवल बौद्ध मतावलम्बी अपितु तटस्थ बुद्धि रखने वाले बौद्धेतर विचारक भी मुक्त कण्ठ से स्वीकार करते हैं।

**।। भवतु सब्ब मंगलं।।**

१. क्लेशमार, स्कन्धमार, अभिसंस्कारमार, मृत्युमार एवं देवपुत्रमार।

२. सम्यग्ज्ञान प्राप्त करने के समय निर्वाण का ही साक्षात्कार होता है, देह का स्थूल बन्धन फिर भी रहता है। देह के छूट जाने पर वह बन्धन भी टूट जाता है और महापरिनिर्वाण की प्राप्ति हो जाती है।

३. चौथी शताब्दी के उत्तरार्ध में एक अज्ञात लेखक द्वारा पालि में रचित इतिहास विषयक पहली रचना।

४. छठी शताब्दी के पूर्वार्ध में महानाम स्थविर द्वारा पालि में रचित इतिहास विषयक रचना।

५. विमोक्खन्तिकमेतं बुद्धानं भगवन्तानं बोधिया मूले सह सव्बञ्ञुतञाणस्स पटिलाभा सच्छिका पञ्ञत्ति यदिदं बुद्धो'ति।

६. सुत्तनिपातपालि- ३/७/११

७. बोधिसत्त्व कम से कम तीन असंख्येय कल्पपर्यन्त पुण्यसम्भार का संचय करके बुद्धत्व प्राप्त करता है।

८. बौद्धदर्शन प्रस्थान, पृ० २६

९. बौद्धदर्शन प्रस्थान, पृ० xlvi

१०. बौद्धदर्शन प्रस्थान, पृ० xlvi

११. बौद्धदर्शन प्रस्थान, पृ० xlvii

१२. जातकान्युपपत्तिं च तुषितेषु च्युतिं ततः।
गर्भावक्रमणं जन्म शिल्पस्थानानि कौषलम्।।
अन्तःपुररतिक्रीडां नैष्क्रम्यं दुःखचारिकाम्।
बोधिमण्डोपसंक्रान्तिं मारसैन्यप्रमर्दनम्।।
संबोधिं धर्मचक्रं च निर्वाणाधिगमक्रियाम्।
क्षेत्रेष्वपरिषुद्धेषु दर्षयत्याभवस्थितेः।।

१३. बौद्धसिद्धन्तसार, परम पावन दलाई लामा, पृ.- ८६, प्रकाशक- के. उ. ति. शि. सं. मानित विश्वविद्यालय, सारनाथ, वाराणसी, १९९७

१४. बुद्धोत्पादोतिदुर्लभः- गण्डव्यूहसूत्र, बो.च.प.मे उद्धृत किच्छो बुद्धानं उप्पादो- धम्मपदं

१५. विनयपिटक

१६. तुम्हेहि किच्चं आतप्पं अक्खातारो तथागता। द्र.- धम्मपद, पृ.- ३९४

■ पता : सहायक आचार्य, बौद्धदर्शन विभाग, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर

# वास्तुशास्त्र में वृक्षविचार

■ अमित कुमार शुक्ल

वास्तुशास्त्र ज्योतिषशास्त्र की वह शाखा है, जिसमें मानव जीवन को सुखद बनाने वाले भवनों, ग्राम, नगरादि का निर्माण किस प्रकार से किया जाय, इसका विचार किया जाता है। देवों के आशीर्वाद तथा ऋषि-मुनियों के दीर्घकालिक अनुसन्धान से प्राप्त इस विद्या का उद्देश्य मानव कल्याण रहा है-

**''वास्तुशास्त्रं प्रवक्ष्यामि लोकानां हितकाम्यया।''**[1]

''विश्वकर्माप्रकाश'' ग्रन्थ के अनुसार भगवान शंकर ने सर्वप्रथम इसका ज्ञान प्रदान किया था। उसके पश्चात् गर्ग, पराशर, बृहद्रथ आदि ने इसको प्रसारित किया। यथा-

**'यदुक्तं शम्भुना पूर्वं वास्तुशास्त्रं पुरातनम्।'**[2]

तथा

**इति प्रोक्तं वास्तुशास्त्रं पूर्व गर्गाय धीमते।**
**गर्गात्पराशरः प्राप्तस्तस्मात्प्राप्तो बृहद्रथः।।**
**बृहद्रथाद्विशवकर्मा प्राप्तवान् वास्तुशास्त्रकम्।।**[3]

मत्स्यपुराण में भृगु, अत्रि, वशिष्ठ, विश्वकर्मा, यम, नारद, मय, शौनक, गर्ग, बृहस्पति, वासुदेव आदि अठ्ठारह (१८) आचार्यों को तथा अग्निपुराण में पच्चीस (२५) और मानसार नामक ग्रन्थ में बत्तीस (३२) आचार्यो को वास्तुशास्त्र का प्रवर्तक कहा गया है।

वास्तुशास्त्र के अन्तर्गत मुख्य रूप से भवन निर्माण हेतु भूमि का चयन, परीक्षण, दिक्साधन, शिलान्यास, इष्टिका निर्माण, स्तम्भ द्वार, पद विन्यास, वृक्षादि का विचार किया जाता है।

पञ्चतत्वों से निर्मित मानव शरीर तथा वृक्षों का आपस में गहरा सम्बन्ध है इसी कारण से वास्तु के अन्तर्गत वृक्षों का विशेष विचार किया जाता है। गृह निर्माण के क्रम में दिक्साधन हेतु शङ्कु निर्माण के लिये किन वृक्षों की लकड़ी ग्राह्य है उसका विचार करते हुए ''मयमतम्'' में कहा गया है-

**दन्तं वै चन्दनं चैव खदिरः कदरः शमी।**
**शाकश्च तिन्दुकश्चैव शङ्कुवृक्षा उदीरिताः।।**[4]

अर्थात् दन्त (मौलसिरी), चन्दन, खैर, कदर, शमी, शाक (सागौन), तथा तेन्दू के वृक्ष शंकुवृक्ष कहलाते हैं।

वास्तुशास्त्र में वृक्षों का विचार मुख्यतः दो कार्यो हेतु किया गया है। प्रथमतः गृहनिर्माण में प्रयोग हेतु तथा इसका घर से बाहर वाटिका के रूप में लगाने हेतु। गृहनिर्माण में किन वृक्षों के काष्ठ ग्राह्य है इसका विचार करते हुए ''मयमतम्'' में कहा गया है-

"पुरूषः खदिरः शालो मधूकः चम्पकस्तथा।
शिंशपार्जुनाजकर्णी क्षीरिणी पद्मचन्दनौ।।
पिशितो धन्वनः पिण्डी सिंहो राजादनः शमी।
तिलकश्च द्रुमाश्चैते स्तम्भवृक्षाः समीरिताः।।
निम्बासनशिरीषाश्च एकः कालश्च कटूफलः।
तिमिसो लिकुचश्चैव पनसः सप्तपर्णकः।।
भौमा चैव गवाक्षी चैत्यादयश्चो र्वभूरूहाः।।"[५]

इस प्रकार विश्वकर्माप्रकाश में वर्णों के अनुसार ग्राह्य वृक्षों का वर्णन किया गया है। यथा-

सुरदारूचन्दनशमी मधूकतखस्तथा।
ब्राह्मणां शुभा वृक्षाः सर्वकर्मसु शोभनाः।।
क्षत्रियाणां खादिरविच्वागुरूनैकशिंशिपाः।
शालतूनीकसरला नृपवेश्मनि सिद्धिराः।।
वैश्यानां खादिरं सिन्धुस्यन्दनाश्च शुभावहाः।
तिन्दुकार्जुनशाशाश्च वैसराम्राश्च कण्टकाः।।
ये चान्द्रे क्षरिवृक्षाच्च ते शुद्राणां शुभावहाः।[६]

अर्थात् देवदारू, चन्दन, शमी, महुआ के वृक्ष ब्राह्मणों हेतु, खैर, बेल, अर्जुन, शिरस, शाल क्षत्रियों हेतु, शाल, तूनी, सरल राजाओं के लिये, खैर, सिन्धु, स्यन्दन वैश्यों के लिये तथा तिन्दुक, अर्जुन, शाशा, आम, कांटों वाले वृक्ष तथा दूध युक्त वृक्ष शूद्रों हेतु शुभ होते हैं।

इसी क्रम में वास्तुराज वल्लभ नामक ग्रन्थ में भी ग्राह्य वृक्षों का विचार करते हुए कहा गया है कि शाक, खैर, अर्जुन, कटहल, श्रीपर्णी, चन्दन, देवदारू, सागौन, पद्मक्षक, तिन्दुकी के वृक्ष गृहनिर्माण में शुभद होते हैं। यथा-

शाकः शालमधूकसर्जखदिरा रक्तासनाः शोभना।
एकोऽसौ सरलोऽर्जुनस्य पनसः श्रीपर्णी शिंशिपाः।।
हारिद्रस्त्वपि चन्दनः सुरतरू पद्माक्षकस्तिन्दुकी।
नैतेऽन्येन युता भवन्ति फलदाः शाकादयः शोभनाः।।[७]

इसी प्रकार प्रायः सभी वास्तुग्रन्थों में त्याज्य वृक्षों का भी वर्णन उपलब्ध होता है। "वास्तुमण्डनम्" नामक ग्रन्थ में त्याज्य वृक्षों का वर्णन करते हुए कहा गया है कि ऐसे वृक्ष जो चैत्य, प्रासाद, श्मशान के निकट हो या जिनपर प्रेतों का वास हो, जिनमें गाँठ, ब्रण या कोटर हो, जिन वृक्षों पर लतायें हों, स्वयं सुख गये हों, पक्षियों के घोसलें हों वे त्याज्य होते हैं। इसी प्रकार जिन वृक्षों में देवताओं का वास हो, नदियों के संगम के किनारे के वृक्ष अथवा आँधी-तूफान बिजली, अग्नि आदि से हत वृक्ष भी त्याज है। यथा-

"गृहाद्यर्थे त्यजेद् वृक्षं चैत्यं प्रासादं पार्श्वगम्।
भूतावासं श्माशानस्थं सकीटे ब्रणकोटरम्।।
सवल्लीकं स्वयं शुष्कं सनीडं चान्त्यजैः।
देवाश्रितं सलीढं बहुशिरं सरित्स ङ्गसमं भवम्।।
सक्षीरकण्टकं भग्नं पथी सर्वजनः श्रितम्।
ससेवितं खगमृगैः वातेन्नतडिदाहतम्।।
वापीकूपतडगादि वास्तुजातं रूजायुतम्।।"[८]

इसी प्रकार मयमतम्, ग्रन्थ के पन्द्रहवें अध्याय के श्लोक संख्या ७१ से ७७ तक में भी देवालय, प्रेतस्थल, प्रधानमार्ग के समीप के वृक्ष, जले हुए, आपस में लिपटे हुए तथा पक्षियों के घोसलों से युक्त वृक्षों को त्याज्य कहा गया है। विश्वकर्माप्रकाश में त्याज्य वृक्षों से होने वाले कष्टों का वर्णन करते हुए त्याज्य वृक्षों के विषय में कहा है-

"श्मशानेनाग्निना चैव दूषितेऽप्यथवा भुवा।
वज्रेण गर्हितं चैव वातभग्नं तथैव च।।
भार्गवृक्षं पुराछत्रं चैत्यं कुल्यं च दैवकम्।
अर्धभग्नार्धदग्धाश्च अर्धशुष्कास्तथैव च।।
व्यङ्गा कुब्जाश्च काणाश्च अतिजीर्णास्तथैव च।
त्रिशीर्षा बहुशीर्षाश्च अन्यवृक्षेण भेदिताः।।
स्त्रीनाम्ना ये च तरवस्ते वर्ज्या गृहकर्मणि।।"[९]

वर्जित वृक्षों का प्रयोग करने पर होने वाले कष्टों का वर्णन करते हुए कहा गया है कि दूध वाले वृक्ष दूध का फल वाले वृक्ष सन्तान का नाश करते हैं। कौवे से युक्त वृक्ष धन गृद्ध युक्त वृक्ष महारोग और श्मशान के वृक्ष मृत्यु का कारण होते हैं। इसी प्रकार बिजली से हत, आँधी में गिरे हुए वृक्ष, कुल वृक्ष, देवस्थान के वृक्ष क्रमशः ब्रजभय, वायुभय, कुलनाश, भय, मृत्यु तथा धननाश के कारण होते हैं। यथा-

"क्षारिणः क्षीरनाशाय फलिनः पुत्रनाशकाः।
कण्टकी कलहं कुर्यात् काकाच्छत्रं धनक्षयम्।।
गृधवृक्षं महारोगं श्माशानस्थं मृतिप्रदम्।
वज्राङ्कं वज्रभयदं वातदं वातदूषितम्।।
मार्गवृक्षे कुलध्वंसं पुरच्छत्रं भयप्रदम्।
कुल्यवृक्षे भवेन्मृत्युर्देवृक्षे धनक्षयम्।।
चैत्ये गृह्यते मृत्युर्देववृक्षे भयं भवेत्।।"[१०]

इनके अतिरिक्त विश्वकर्माप्रकाश, मयमतम्, बृहत्संहिता, बृहद्वास्तुमाला आदि अन्य ग्रन्थों में भी त्याज्य वृक्षों का फलसहित विस्तृत वर्णन प्राप्त होता है।

वास्तुशास्त्र में गृहनिर्माण में प्रयोग के अतिरिक्त वास्तु के चारों दिशाओं में उगे हुए वृक्षों का वास्तु का जो प्रभाव होता है उनका भी विस्तृत विवेचन प्राप्त होता है। यथा-

**"आसन्नाः कण्टकिनो रिपुभयदा क्षीरिणोऽर्थनाशाय।**
**फलिनः प्रजाक्षयकश दारूण्यपि वर्जयेदेषाम्।।"**[११]

अर्थात् गृह के समीप स्थित काँटे वाले वृक्ष शत्रुभय, दुग्धयुक्त वृक्ष धननाश, फल वाले वृक्षा सन्तानक्षय का कारण होते हैं। इसी प्रकार का वचन "वास्तुमण्डनम्" नामक ग्रन्थ में भी प्राप्त होता है-

**"गृहासन्नाः कण्टकिनः फलिनः क्षीरिणो द्रुमाः।**
**भयं प्रजाक्षमं हानिं क्रमात् कुर्वन्ति ते सदा।।"**[१२]

वास्तुराजवल्लभ में भी कहा है-

**"वृक्षाः क्षीरसकण्टकाश्च फलिनस्त्याज्या गृहाद् दूरतः।।"**[१३]

इसी प्रकार का मत मत्स्यपुराण में भी प्राप्त होता है। वहाँ कहा गया है कि यदि गृह के निकट काँटे वाले या दूध वाले या फलदार वृक्ष हो तो वे क्रमशः पत्नी तथा सन्तान की हानि करते हैं। यदि उन पेड़ों को काटना संभव न हो तो उनके बीच में अन्य पेड़ लगा देने से उनका दुष्प्रभाव कम हो जाता है। यथा

**"कण्टकी क्षीर-वृप्तश्च आसनः सफले द्रुमः।**
**भार्याहानौ प्रजाहानौ भवेतां क्रमशस्तदा।**
**न छिन्द्याद् यदि तानन्यान्तरे स्थापयेच्छुभान्।।"**[१४]

इसी प्रकार किस दिशा में कौन से वृक्ष शुभ होते हैं उनका वर्णन करते हुए बृहत्संहिता में वराहमिहिर ने कहा है-

**"याम्यादिष्वशुभफला जातास्तखः प्रदक्षिणेनैते।**
**उदगादिषु प्रशस्ताः प्लक्षवटोदुम्बराश्वत्था।।"**[१५]

अर्थात् दक्षिण में प्लक्ष, पश्चिम में वट, उत्तर में गुलर तथा पूर्व में पीपल अशुभ होते हैं किन्तु उत्तर में प्लस पूर्व में वट, दक्षिण में गुलर तथा पश्चिम में पीपल शुभ होते हैं।

यही मत मत्स्यपुराण, विष्णुधर्मोत्तरपुराण तथा मयमतम् में भी प्राप्त होता है। इसी प्रकार मयमतम् में सुखकारी वृक्षों का वर्णन करते हुए कहा गया है कि खर्जूर, अनार, रम्भा, केतकी के वृक्ष सुखदायक होते हैं। यथा-

**"खर्जूरदाडिमीरम्भा केलिवदरीबीजपूरिकाः।**
**केतकीचेक्षवारूढा स्वयं गेहेन सौख्यदाः।।"**[१६]

मत्स्यपुराण का भी वचन है-

**"पुन्नागाशोकबकुलशमीमिकचम्पकान् ।**
**दाडिमीपिप्पलीद्राक्षास्तथा कुसुममण्डपान् ।।**
**जम्बीरपूगपनसप्रुमकेतकीभिजातिसरोजशतंपत्रिकमल्लिकाभिः ।**
**बन्नारिकेलकदलीदलपारलाभिर्युक्तं तदत्र भवनं श्रियमातनेति ।।**

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि वास्तु पर वृक्षों का अत्यधिक प्रभाव होता है। अतः मानव को जीवन में सुख-शान्ति तथा समृद्धि के लिए वास्तुशास्त्रीय सिद्धान्तानुसार गृह में वृक्षों का प्रयोग करके लाभ प्राप्त करना चाहिये।

## सन्दर्भ-सङ्केत


१. विश्वकर्माप्रकाश श्लोक संख्या-५
२. विश्वकर्माप्रकाश श्लोक संख्या-३
३. विश्वकर्माप्रकाश श्लोक संख्या-१११, ११२
४. मयमतम् दिक्परिच्छेद, श्लोक संख्या-६
५. मयमतम् पादप्रमाणद्रव्यपरिग्रहणविधानम्, श्लोक संख्या-६४, ६५, ६६
६. विश्वकर्माप्रकाश नवमोऽध्यायः श्लोक संख्या-१-४
७. वास्तुराजवल्लभ अध्याय ५ श्लोक संख्या-१७
८. वास्तुमण्डनम् अध्याय ४ श्लोक संख्या-१०६-१०८
९. विश्वकर्माप्रकाश नवमोऽध्यायः श्लोक संख्या-११, १२, १३, १४
१०. विश्वकर्माप्रकाश नवमोऽध्यायः श्लोक संख्या-१५-१७
११. बृहत्संहिता, वास्तुविद्याऽध्याय श्लोक संख्या-८४
१२. वास्तुमण्डनम् प्रथमोऽध्यायः श्लोक संख्या-७४
१३. वास्तुराजवल्लभ प्रथमअध्याय श्लोक संख्या-२८
१४. मत्स्यपुराण २२५ श्लोक संख्या-२१-२२
१५. बृहत्संहिता वास्तुविद्याऽध्याय श्लोक संख्या-८५
१६. मयमतम् प्रथम अध्याय श्लोक संख्या-७६
१७. मत्स्यपुराण २५५ श्लोक संख्या-२३, २४


■ **पता :** असि. प्रोफेसर (ज्योतिष विभाग) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान लखनऊ परिसर, लखनऊ

# विश्वं दर्पणदृश्यमाननगरी-तुल्यं निजान्तर्गतम्

■ भुवनेश्वरी भारद्वाज

दर्शनजगति दृश्यमानजगतो विषये स्वस्वरूपविमर्शक्रमे च काचन विचारणा सर्वेषु प्रस्थानेषु निश्चप्रचं विधीयते। तेषां च समेषां प्रस्थानानां त्रेधा विभागः कर्तुं शक्यते। निगमश्रुतिमूलं दर्शनम्, आगमश्रुतिमूलं दर्शनम्, तर्कमूलं दर्शनञ्चेति। तत्र प्रथमे विभागे षड् दर्शनानि समाविशन्ति - साख्यदर्शनम्, योगदर्शनम्, न्यादर्शनम् न्यायदर्शनम्, वैशेषिकदर्शनम्, पूर्वमीमांसादर्शनम्, उत्तरमीमांसादर्शनञ्चेती। द्वितीये विभागे काश्मीरशैवागमदर्शनम्, सिद्धान्तशैवदर्शनम्, वीरशैवदर्शनम्, शाक्तागमः वैष्णवागमः, गाणपतागमः सौरागमश्चेति प्रकामविस्तारः तृतीये विभागे चार्वाकदर्शनम्, जैनदर्शनम्, बौद्धदर्शनम्- सौत्रान्तिक वैभाषिकक-योगाचार-माध यमिकेति प्रस्थानचतुष्कमयं युक्तिप्रबलमन्वेति। समेषामपि दर्शनानामधिकारिभेदेन सार्थक्यं वरीवर्ति। काश्मीर शैवागमसिद्धान्तमुररीकृत्य स्पष्टतयाऽभिप्रैति साधकोऽहमर्थमेव विश्वं विश्वोत्तीर्णञ्चेति। तत एवोक्तमाचार्यवर्येण-

**"विश्वं दर्पणदृश्माननगरीतुल्यं निजान्तर्गतम्" इति।**[1]

तदेतद् विश्वम् आभासमाबसारं भगवतो विद्यते न ततः पृथक् सत्यस्वरूपं न वा मिथ्यात्कम्। यथोक्तं स्वोपज्ञता "एकस्य तत्त्वादप्रच्युतस्य भेदानुकारेण असत्यभिक्तान्यरूपोपग्राहिता विवर्तः" इति।[2]

## भगवत्पादैरपि भगवन्तं स्तुविदद्भरुक्तम् -

सत्यपि भेदापगमे नाथ तवांह न मामकीनस्त्वम्। सामुद्रो हि तरङ्गः क्वचन समुद्रो न तारङ्गः।। इति।[3]

यथा तरङ्गः समुद्रं विना पार्थक्येन किमपि वस्तु न भवति। समुद्रस्यैव सतः

अन्यरुपातरङ्गव्यक्तिः या उपगृहीता भवति सा न शक्या अपलपितुमिति विलक्षणविवर्तरूपता वर्णिता भवति। यथा दर्पणे दृश्यमानं घटादिकं दर्पणव्यतिरिक्ततया भासमानमपि न शक्यते लब्धुम्। तथैव संविदा भासमानं समस्तमपि विश्वं संविन्नाथे स्वस्मिन्नेव स्वशक्त्या स्वभावभूतया साधकः आभासमात्रसारमुपलभते न स्वतो व्यंतिरिक्तं पृथक्तया सत्यं मिथ्यात्मानं वा शक्नोति प्रतिपादयितुं साधयितुं वा।

अब सवरसतः जिज्ञासा समुदेति-कथं विश्वं दर्पणदृश्य माननगरीतुल्यं निजान्तर्गतमिति शक्यते उपपादयितुमिति। यतोहि दर्पणे प्रतिबिम्बतस्य घटादेः बिम्बापेक्षा भवति। नहि दर्पणाद् बहिः सतः बिम्बात्मनो घटादेः निरपेक्षं घटादिप्रतिबिम्बमुपलभ्यते ततश्च यदि दृष्टान्तमाधरीकृत्य विश्वं षट्त्रिंशत्तत्त्वमयं चिद्दर्पणे प्रतिबिम्बतस्वरूपमास्ते तर्हि तदुपतये स्वीक्रियमाणं किमपि बिम्बं, प्रतिबिम्बात्प्रागुपलभ्यमानं चिद्दर्पणव्यतिरिक्तिं भवेदिति द्वैतापत्या

---

१. दक्षिणामूर्त्तिस्तोत्रम्

२. स्वोपज्ञव्रत्ति :, ब्रह्मकाण्डम्, वाक्यपदीयम, कारिका-१

३. अच्युताष्टकम्

चिदद्वयवादः, संविदद्वपादाः ईश्वराद्वयवादो वा पर्यायतया प्रसिद्धः युक्तिविरोधमपनेतुमसमर्थ एव प्रतिभाति। एनां जिज्ञासां समाधातुम महानालङ्कारिक शैवागमाचार्यश्च तत्र भवान् अभिनवगुप्तपादः परोपायप्रतिपादनव्याजने ''विनापि बिम्बं नायुक्तं जगतः प्रतिवनम्''[४] इति सिद्धान्तयितुं विश्वप्रतिबिम्बस्य वैलक्षण्यं युक्त्या समुपपादितमूवा। यथोक्तम् - ''अध परौपयिकं प्रणिगद्यते पदमनुत्तरमेव महेशितुः।'' इति

अस्ति हि स्वात्महेश्वरः प्रकाशात्मका। प्रकाशस्य च स्वभावो विमर्श इत्याख्यायते। यथा वह्नेः स्वभावः दाह इष्यते। यथा च न वह्निदाहिकयोर्मनागपि भेदगन्धो भवति तथा प्रकाविमर्शयोः शिवशक्त्योः शक्तिशक्तिमतोर्वा कश्चन सः इति। स चायं विमर्शः स्वातन्त्र्यनाम्ना प्रथते। स्वतन्त्रता चास्य प्रकाशनक्रियाकर्तृतातो नान्येति प्रकाशसंज्ञकः शक्तिमान् शिवः स्वभावभूतया स्वाभिन्नया स्वातन्ष्यशक्त्या स्वैरं स्वस्मिन्नेव सर्वं चराचरात्मविश्वं प्रतिबिम्बयन् विश्वोत्तीर्णः स्वमहिम्नः अप्रच्युतः सन्नेव विश्वमयतां बिभर्ति। यथोक्तम्-

**''प्रकाशमात्रं यत् प्रोक्तं भैरवीयं परं महः।**
**तत्र स्वतन्त्रतामात्रमधिकं प्रविविच्यते।। इति।''** [५]

**स्वतन्त्रेतेति- प्रकाशनक्रियाकर्तृत्वमू, तस्य चेयतत्त्वं यत्**
**स्वभित्तावेव स्वेच्छया सर्वं प्रकाशयतीति। इति च।** [६]

अयं प्रकाशमहेश्वरः आगमेषु अनुत्तरपदवेदनीयः प्रथते। अयं न केनचिद् विश्ववर्तिना पदार्थेन तत्त्वेन वा प्रकाशनीयताम् अनुभवति प्रत्युतासावेव प्रमातृप्रमेयात्मनः सर्वस्य विश्वपदवेदनीयस्य प्रकाशमानतां प्रयच्छित। यतो हि स्वात्मभित्ति-संलग्नतया स्वात्ममहेश्वरः निखिलं विश्ववेद्यमवभासयति। ततः प्रकाश एवायं भावमात्रस्य स्वभाव इष्यते नान्यः। विश्ववेद्यम आममसिद्धान्तः कश्चिज्जयति। यथोक्तम् -

**''भावाभावस्वरूपस्य विश्वस्य जगतः किल।**
**आत्मास्वभावश्चैतन्यं तद्भिन्नं नहि किन्चन।।**
**नाचेत्यमानः कस्यापि स्वभावः केपि कुत्रचित्।**
**चेत्यमानः प्रकाशात्मा चिदेवान्यो न कश्चन।।'' इति (७)**

**''यदि भावोऽप्रकाशात्मा प्रकाशीभावमागतः।**
**तर्हि स्वरूपसंलोपान्न स भावः प्रकाशितः।।**
**तस्मात् प्रकाश एवायं गीतो यः परमः शिवः।**
**स एवाचिन्त्यविभवः स्वातन्त्र्यरसनिर्भरः।।**

---

४. श्रीतन्त्रालोकः, तृतीयाह्निकावतरणम्

५. श्रीपूर्णताप्रत्यभिज्ञाकारिता - १/१६६

६. उद्धृतम् - आगमसंविद् - पृ.सं. - २६

७. श्रीतन्त्रालोकविवेक - ३/३

**तैस्तैः स्वभावभूतैस्तु भावैर्भाति तथा तथा।**
**विश्वभावस्वरूपोऽपि तिष्ठत्येवांच्युतस्थितिः।।" इति ८**

नहि विश्वं नाम प्रकाशमानत्वात् तदरिक्तं किन्चित सम्भवति तदतिरेकाभ्युपगमे ह्यस्य प्रकाशमानत्वायोगाद् भानमेव न स्यादिति च। (९)

भातींदं विश्ववैभवम् ततश्च नासदेवत्। न च संविद्-दर्पण-व्यतिरेकेण विश्वमभ्युपगन्तुं शक्यते। संवित्प्रकाशं विना विश्वस्याप्रकाशमानत्वात्। अप्रकाशमानत्वे विश्वभानस्यापालाप एव सुतरां स्याद्। ततः संविन्नाथस्य आभासमात्रमेवैतन्निखिलं विश्वमित्यायातं भवति। यथोक्तम्- 'न च तद्व्यतिरेक्यस्ति विश्वं सद्वाभासते'।। इति। (१०)

विश्वं परस्परव्यावृत्तं स्वतोव्यावृत्तं स्वानधिकमपि स्वाधिकमिवावभासयति स्वैरमिति आगमसिद्धान्तः यथोक्तम्-

**"स्वस्मिन् बिभर्ति स्वविमर्शशक्त्या सर्गस्थितिध्वंसमनारतं यः।**
**तमच्छमच्छन्नमनन्तरुपं मन्थानसंज्ञं प्रणममि देवम्।। इति। (११)**
**सदासृष्टिविनोदाय सदास्थितिसुखासिने।**
**सदा त्रिभुवनाहारतृप्ताय स्वामिने नमः।। इति (१२)**

यथा हि दर्पणादौ परस्परव्यावृत्तात्मानः प्रतिबिम्बता आकारविशेषाः ततोऽनतिरिक्तत्वेऽपि अतिरिक्ता इव भासन्ते तद्वदिहापीति च। (१३)

रुपनैर्मल्यसम्पन्ने दर्पणस्फटिकादौ रुपप्रतिबिम्बनं, त्वगादौ स्वयादिस्पर्शस्य, घ्राणे गन्धस्य कूपाद्यवच्छिन्ने नभसि प्रतिश्रुत्कादे शब्दस्य दन्तोदके रसस्य च प्रतिबिम्बनं यद्वत् तद्वद् सर्वनैर्मल्यसम्पन्ने संविन्नाधे सर्वमेव विश्वं प्रतिबिबतमाभाति इति आगमसिद्धान्तो विजयते। यथोक्तम्-नभसि प्रतिश्रुत्का तथा परानुभूयमानस्य कटुतिक्तादे रसस्य स्ब्यादिस्पर्शस्य गन्धस्य च दन्तोदके कन्दादौ स्पर्शक्षेत्रे त्वचि घ्राणे गन्धक्षेत्रे च क्रमेण प्रतिबिम्बनमिपि। (१४)

**नैर्मल्यं यस्य यबास्त्रि तच्च तत्रावभासते।**
**सर्वनैर्मल्यसम्पन्ने चिद्रूपे सर्वमेव हि।। इति च।। (१५)**

निपुणतरमेतत् परीक्षितं प्रत्यभिज्ञाटीकायां द्वयोः कारिकयोः -

**'अथार्थस्य यथारुपम्' इति (१६) 'न च युक्तं जडस्यैवम्' इति (१७) चाधिकृत्य प्रवृत्तयामिति तत एव विस्तरेणैतदुन्नेयम्।**

---

८. तदेव - ३/५
९. श्रीपूर्णताप्रत्यभिज्ञाकारिका - १/३५५
१०. उद्धृ. - श्रीतन्त्रालोकविवेक : ३/८, पृ. सं. १०
११. तदेव

**यद्नैर्मल्यं सर्वतः स्वच्छत्वाख्यं तद् मुख्यम्**
**ईश्वरस्यानुत्तरस्यं, यत्तु दर्पणादौ अंशांशिकातः तदमुख्यम्**
**उभयविधमप्येतद् शक्तिम् ईशेच्छामेवानुवर्तते नान्यत्।**

यथोक्तम् -

**नैर्मल्यं मुख्यमेकस्य संविन्नाथस्य सर्वतः।**
**अंशांशिकातः क्वाप्यन्द् विमलं तत्तदिच्छया।। इति (१८)**

तदित्थं यत् सम्पूर्णमपि प्रतीयमानं विश्वं भगवतो महेश्वरस्य निजान्तर्गतमेवावभासितं भवति तत् स्वातन्त्रयशक्ति-समुल्लसितं शक्तिशक्तिमतोः सामरस्यमयं संविन्महेश्वरं स्वात्मानमेवाद्वयं शरण्यमुपलभ्य विरमाप्रीति शम्।

■ पता : असिस्टेंट प्रोफेसर, संस्कृत एवं प्राकृत भाषा विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ।

# जैन दर्शन में मोक्ष की अवधारणा

■ नाहिद आब्दी

'जिन' अर्थात् 'तीर्थंकरों' द्वारा प्रवर्तित धर्म और दर्शन का नाम जैन है। 'जिन' शब्द का अर्थ जीतने वाला या विजेता है। जो सभी प्रकार के विकारों पर विजय प्राप्त कर लेता है उसे ही 'जिन' कहते हैं तथा जिनों के द्वारा आदेशित धर्म और दर्शन ही जैन धर्म या जैन दर्शन कहलाता है। 'जिन' लोगों की विशेषता यह है कि वे स्वभावसिद्ध, जन्मसिद्ध शुद्ध, बुद्ध भगवान नहीं होते, वे साधारण जनों के समान ही जन्म ग्रहण करते हैं, परन्तु काम, क्रोधादि पर पूर्णतः विजय प्राप्त भगवान बन जाते हैं या ईश्वरत्व को प्राप्त कर लेते हैं। ये वीतराग, सर्वज्ञ एवं हित का उपदेश करने वाले होते हैं। इन्हें 'जिन' कहा जाता है और उनके उपदेश को जैन धर्म कहते हैं।

दर्शन का स्वरूप आध्यात्मिक, विषय आध्यात्मिक तथा इसका उद्देश्य भी आध्यात्मिक ही है। इसे अमरत्व की प्राप्ति कहते हैं। अतः इसका प्रयोजन मरण धर्मा मनुष्य को अमर बना देता है। अमरत्व असाधारण लाभ है। इसे अशेष लाभ भी कहते हैं क्योंकि इसके पश्चात् कुछ पाना शेष नहीं रह जाता। यह प्राप्तव्य की प्राप्ति, परम-लाभ और परम शांति की अवस्था है। यह सभी प्रकार के बंधनों का सर्वदा और सर्वथा विनाश है, अतः मोक्ष कहलाता है। यह मृत्यु नहीं वरन् मृत्यु पर विजय प्राप्त करना है। मृत्यु तो शरीर का अंत है, मोक्ष, शरीर और मृत्यु अर्थात् जन्म-मरण का अन्त है। जन्म और मरण के भंवर में पड़ा हुआ मानव पशु-पक्षी, मनुष्य और देव योनियों में भटकता रहता है, विभिन्न शरीर को धारण करता हुआ भ्रमण करता है, परन्तु जब उसे आत्म-तत्त्व का साक्षात्कार हो जाता है तो वह शोक-सागर को पार कर जाता है। छान्दोग्य उपनिषद में कहा गया है कि-'तरति शोकमात्मवित्।'[1]

जैनदर्शन में जीव और अजीव के सम्बन्ध को या आत्मा और पुद्गल अर्थात् शरीर के संयोग को बन्धन बताया गया है। जैन दर्शन के अनुसार चेतना ही जीव का स्वरूप या गुण है। जीव स्वभावतः साधन चतुष्टय से सम्पन्न है अर्थात् आत्मा में अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त वीर्य और अनन्त आनन्द स्वभावतः विद्यमान हैं। अज्ञानवश कर्म-प्रभाव से जीव की ये शक्तियाँ लुप्त प्राय हो जाती हैं, फलतः जीव बंधन में पड़ जाता है। ज्ञान के प्रभाव से कर्म निर्मूल हो जाता है, जीव की उपरोक्त शक्तियाँ पुनः प्राप्त हो जाती है तथा जीव मुक्त हो जाता है। मुक्त अवस्था में उसके अनन्त ज्ञान, दर्शन, सुख, वीर्य आदि विकसित हो उठते हैं तथा जीव का स्वरूप निखर जाता है जैसे विकार की समाप्ति से स्वर्ण का स्वरूप निखर जाता है। जीव तथा पुद्गल (शरीर) के संयोग को बन्धन कहा गया है, परन्तु यह संयोग क्यों और किस प्रकार होता है जैन दर्शन में इसका उत्तर दिया गया है कि आत्मा और शरीर में सम्बन्ध हो जाने पर आत्मा तथा पुद्गल दोनों अपनी यथार्थ दशा में नहीं रहते तथा एक दूसरे को प्रभावित करना प्रारम्भ कर देते हैं। 'प्रवचन सार' में बताया गया है कि-'परिणमदि यदा अप्या सुहम्भि असुहम्भि रागदोषजुदो।

तं पविसदि कम्मरथं जाणवरणाधिभावेहि।[2] अर्थात् हम जो भी कर्म करते हैं वह राग-द्वेष जन्य हैं। राग-द्वेष जीव की प्रत्येक मानसिक, वाचिक तथा कायिक क्रिया के साथ एक द्रव्य जीव में आता है तथा जीवन से बँध जाता है। जैन दार्शनिकों का कहना है कि जीव का कर्म से सम्बन्ध इसलिए हुआ क्योंकि जीव तथा कर्म का सम्बन्ध अनादि है।

कर्म से राग-द्वेष तथा राग-द्वेष से कर्म उत्पन्न होते रहते हैं। संसार में दो अवस्थाएँ स्थित हैं, उनके राग-रूप और द्वेष-रूप परिणाम हैं। उन परिणामों से नये कर्म बंधते हैं, कर्म के कारण ही जन्मग्रहण होता है, जन्म ग्रहण से शरीर मिलता है, शरीर से इन्द्रियाँ होती हैं, इन्द्रियों से विजय ग्रहण होते हैं, विषय ग्रहण करने से इष्ट विचारों से राग और अनिष्ट विचारों से द्वेष होता है। इस प्रकार संसार चक्र में स्थित जीव के भावों से कर्मबन्धन और कर्मबन्धन से राग-द्वेष रूप भाव उत्पन्न होते हैं। ऐसा आचार्य कुन्दकुन्द का मत है।[3] अर्थात् कर्म ही पुद्गलों में संयोग का कारण माना गया है। जीव का प्रत्येक कर्म राग-द्वेष का निमित्त पाकर जीव से बंध जाता है।

जैनदर्शन में कर्म का अर्थ कर्म परमाणु है जो जीव को पुद्गलों की ओर आकृष्ट करते हैं। कर्म परमाणु कषायों के ही कारण पुद्गलों को आकृष्ट करते हैं। राग-द्वेष-मोह मान आदि भावों को ही कषाय कहा गया है। कषायों के कारण ही पुद्गल जीव की ओर आकृष्ट होते हैं। जीव की ओर कितने पुद्गल कण आकृष्ट होंगे, यह जीव के राग-द्वेष युक्त कर्म पर ही निर्भर है। जीव की ओर जो प्रवाह होता है उसे आस्रव कहते हैं।

जैनाचार्यों ने बन्धन की दो अवस्थाएँ मानी हैं-द्रव्य बन्धन तथा भाव बन्धन। राग, द्वेष, विकार आदिभावों से जो बंधन होता है उसे भाव बन्धन कहते हैं तथा कर्म पुद्गलों का जीव या आत्मा से सम्बन्ध द्रव्य बन्धन कहलाता है। सर्वप्रथम बन्धन रागादि कषायों से प्रारम्भ होता है, तत्पश्चात् इन कषायों के कारण ही कर्म परमाणु पुद्गलों को आकृष्ट करते हैं, जिससे जीव शरीरधारी बनता है। अतः स्पष्ट है कि जीव तथा पुद्गल का संयोग ही बन्धन है।

जैन दर्शन में इस बन्धनतत्त्व के चार भाग बताये गये हैं-प्रकृति बन्ध प्रदेश बन्ध, स्थिति-बन्ध, तथा अनुभाग बन्ध। कर्म परमाणुओं के कारण अनेक प्रकार का स्वभाव पड़ना प्रकृति-बन्ध है। कर्म पुद्गलों की संख्या नियत होना प्रदेश बंध कहलाता है। कर्म पुद्गलों में फल की शक्ति का निश्चय करने वाला अनुभाग-बंध कहलाता है। ये चारों बन्धन कर्म जन्य हैं। अतः निष्कर्ष रूप में कर्म ही बन्धन का कारण है। हमारे व्यावहारिक जीवन की सभी उपलब्धियाँ कर्म जन्य हैं। शरीर का रंग, रूप, आकार, आयु, ज्ञानेन्द्रिय, कर्मेन्द्रिय आदि की संख्या कर्म के कारण ही प्राप्त होते हैं। कर्म का विश्लेषण तथा कर्म की व्याख्या जैन दर्शन का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण अंग है।

जैन दर्शन में नियति का नियामक ईश्वर नहीं माना जाता। हमें जो कुछ आयु, ज्ञान, ऐश्वर्य आदि प्राप्त होता है वह अकस्मात नहीं प्राप्त होता तथा वह ईश्वर की कृपा से भी प्राप्त नहीं होता। इनका कहना है कि कर्म अपना फल स्वतः देते हैं। अच्छा या बुरा कर्म शुभ तथा अशुभ फल का स्वयं दाता है। इसमें किसी अदृश्य शक्ति के नियन्त्रण की आवश्यकता नहीं पड़ती। जैन दर्शन में कर्म को मुख्यतः दो भागों में विभाजित किया

जाता है। घाटी कर्म तथा आघाटी कर्म। ज्ञानावरणीय दर्शनावरणीय, मोहनीय तथा अन्तराय प्रथम कोटि के कर्म हैं तथा आयु, नाम, गोत्र, वेदनीय द्वितीय कोटि के कर्म हैं। कुल मिलाकर आठ कर्म हैं। इन्हीं परमाणुओं से मनुष्य का स्वभाव उत्पन्न होता है। यदि कर्म पुद्गल किसी बाधा डालने वाली क्रिया से खींचे गये हैं तो स्वभाव ज्ञानावरणीय होगा अर्थात् ज्ञान का आवरण करने वाला कर्म जिसके कारण ही जीव अल्पज्ञानी या विशेषज्ञानी होता है।

जैन दर्शन का प्रधान उद्देश्य है बंधन से मुक्ति। भारत में प्रायः सभी दर्शनों के अनुसार बंधन का अर्थ है जन्म ग्रहण, किन्तु विभिन्न दर्शनों में आत्मा तथा संसार के सम्बन्ध में अलग-अलग विचार हैं। इस विचार भेद के कारण बन्धन के अर्थ के सम्बन्ध में कुछ पृथक-पृथक मत हो गये हैं। जैनों के अनुसार जीव को ही बंधन के दुःख भोगने पड़ते हैं। जीव चेतन द्रव्य हैं। यह स्वभावतः पूर्ण है तथा यथार्थतः अनन्त है। किन्तु शरीर धारण करके इसके सामने अनेक बाधाएं उपस्थित हो जाती है।

बाधाएं ही जीव के स्वाभाविक गुणों को अभिभूत कर देती है। शरीर से जीव का बन्धन होने से ही इसके स्वाभाविक गुण अभिभूत हो जाते हैं। अर्थात् जीव अपने कर्मों या संस्कारों के वश ही शरीर धारण करता है। पूर्व जन्म के कर्मों के कारण अर्थात् पूर्व जन्म के विचार, वचन तथा कर्म के कारण जीव में वासनाओं की उत्पत्ति होती है। वासनाएँ तृप्त होने के लिए पुद्गल को अपनी ओर आकृष्ट करती हैं जिससे विशेष प्रकार का शरीर बनता है।

क्रोध, मान, माया, लोभ ही हमारी कुप्रवृत्तियाँ हैं जो हमें बंधन में डालती हैं। इन्हें कषाय कहते हैं, क्योंकि पुद्गल कणों को आकृष्ट कर लेते हैं। जीव के कर्म या वासना पर निर्भर करता है कि उसकी ओर कितने तथा किस प्रकार के पुद्गल कण आकृष्ट होंगे। बंधन की अवस्था में पुद्गल तथा जीव वैसे ही एक दूसरे में प्रविष्ट हो जाते हैं जैसे दूध और जल, और नरम लोहे में आग और लोहा, ये एक साथ ही प्रविष्ट पाये जाते हैं।[५]

जैनाचार्यों के अनुसार बंधन का एक विशिष्ट धर्म है। कषायों के कारण कर्मानुसार जीव या पुद्गुल से आक्रांत हो जाना ही बंधन है।[६] जीव और पुद्गल के संयोग को बंधन कहते हैं। अतः जीव का पुद्गल से वियोग होना ही मोक्ष है। पुद्गल से वियोग तभी सम्भव है जब नए पुद्गल का आस्रव बंद हो और जो जीव पहले से ही प्रविष्ट है वह जीर्ण हो जाए। इन्हीं दोनों तत्त्वों को संवर और निर्जरा कहा गया है। संवर का अर्थ है रोकना अर्थात् जिन द्वारों से कर्म का अस्रव होता है उन्हें बंद कर देना। इसका कारण गुप्ति अर्थात् रक्षा करना है। मानसिक, कायिक तथा शारीरिक क्रियाओं के नियन्त्रण से ही गुप्ति और संवर सम्भव है। यही निर्जरा तत्त्व है। निर्जरा दो प्रकार की होती है। तप आदि साधनों से कर्मो का फल बलात् समाप्त करना अविपाक है तथा स्वाभाविक रूप से कर्म का फल समाप्त करना सविपाक है।

मोक्ष हमारे चतुवर्ग में अन्तिम तत्त्व हैं और मानव जीवन का सर्वोत्तम लक्ष्य है। प्रायः सभी भारतीय दर्शन आत्मा तथा शरीर के वियोग रूप मोक्ष को स्वीकार करते हैं। परन्तु मोक्ष की स्थिति क्या है इस सम्बन्ध में सभी के विचार अलग-अलग हैं। उपनिषद के अनुसार मोक्ष की अवस्था नित्य पारमार्थिक अवस्था है, अपार,

अनन्त तथा विज्ञानघन है। 'याज्ञवल्क्य' ने मैत्रेयी को इसी प्रकार के मोक्ष का उपदेश दिया था कि जिस प्रकारं जल में डाला हुआ नमक जल में लीन हो जाता है उसे जल से निकालने के लिए कोई समर्थ नहीं होता। जहाँ जहाँ से जल लिया जाय वह नमकीन ही लगता है। देहेन्द्रिय भाव से मुक्त होने पर इसकी कोई विशेष संज्ञा नहीं होती।[७] तात्पर्य यह है कि आत्मतत्त्व एक अद्वैत, परमार्थतः शुद्ध तथा सांसारिक दुःखों से असंस्पृष्ट है। जन्म, स्थिति तथा मरण आदि सांसारिक धर्म हैं। मुक्त आत्मा का इन धर्मों से कोई सम्बन्ध नहीं है।

'बौद्ध दर्शन' में दीपक के समान बुझ जाने को निर्वाण कहा गया है। यह अवस्था पञ्चस्कन्ध का पर्यवसान है, अर्थात् रूप, संज्ञा, संस्कार, विज्ञान और वेदना आदि इस अवस्था में समाप्त हो जाते हैं। बौद्ध दर्शन में निर्वाण को परम शान्ति तथा परम सुख की अवस्था भी बताया गया है।

'सांख्यदर्शन' के अनुसार पुरुष और प्रकृति पार्थक्य ही मोक्ष है। इस अवस्था में दैहिक, दैविक और भौतिक तीनों प्रकार के दुःखों की निवृत्ति हो जाती है। अवस्था में आनन्द का अनुभव नहीं होता, क्योंकि दुःख, सुख आदि सभी सांसारिक है।

प्रायः सभी भारतीय दार्शनिक आत्मा और शरीर के संयोग को बंधन कहते हैं तथा आत्मा और शरीर के वियोग को मोक्ष कहते हैं। बंधन संसार है तथा मोक्ष निर्वाण है। असंसारी तथा अविकारी आत्मा शरीर के संयोग से संसार तथा विकारी बनकर नाना प्रकार के क्लेशों को सहन करता है तथा कर्म प्रभाव से नाना योनियों में भ्रमण करता है। बंधन का यह अनवरत चक्र अनादि है, परन्तु सान्त है। मोक्ष ही इसका अंत है। यह मोक्ष ज्ञान साध्य है, क्योंकि ज्ञान की प्रचण्ड ज्वाला समस्त शुभाशुभ कर्मों को भस्मसात् कर देती है। कर्म के निर्मूल होने से नूतन शरीर धारण प्रक्रिया सर्वथा समाप्त हो जाती है। तात्पर्य यह है कि आत्मा और शरीर का वियोग हो जाता है, शरीर जन्य या अज्ञान जनित सभी क्लेशों का शमन हो जाता हैं तथा शमन के उपरान्त परम शान्ति का लाभ होता है। बंधन और मोक्ष सम्बन्धी मूल विचार में प्रायः सभी दर्शनों में साम्य है परन्तु इनकी व्याख्या में वैषम्य है।

जैन दर्शन के अनुसार कर्म बंधन का नितान्त अभाव ही मोक्ष है इस अवस्था में संवर तथा निर्जरा के कारण सभी प्रकार के कर्म-पुद्गल समाप्त हो जाते हैं। जीव का अजीव से संधि विच्छेद हो जाता है तथा जीव अपनी स्वाभाविक शक्ति अनन्त दर्शन, वीर्य आदि को प्राप्त कर लेता है। तत्पश्चात् जीव का उर्ध्वगमन होता है तथा सिद्ध-लोक में निवास करता है। उसे 'सिद्धशिला' की प्राप्ति होती है। जैन दर्शन का मोक्ष-सिद्धान्त सांख्य-योग के समान तीन प्रकार के दुःखों की निवृत्ति ही नहीं, वरन् अद्वैत वेदान्त के समान परमानंद की अवस्था भी है।

'न्याय वैशेषिक' में मोक्ष की अवस्था ज्ञान विहीन स्वीकार की गयी है। मुक्त आत्मा को सुख-दुःख का ज्ञान नहीं होता, परन्तु जैन दर्शन में मोक्ष पूर्ण ज्ञान की अवस्था है। मुक्तात्मा अनन्त ज्ञान से सम्पन्न रहता है। इनके अतिरिक्त जैन दर्शन के मोक्ष सिद्धान्त में कुछ कठिनाई भी है। जीव और पुद्गल का सम्बन्ध अनादि माना गया है, पुनः इनका विच्छेद कैसे हो सकता है। अनादि संबंध का विनाश सम्भव नहीं। जीव के सम्बन्ध में एक विशेषता जैन दर्शन में यह बताई गयी है कि जीव या आत्मा का आकार शरीर की आकृति के समान

है। अतः यदि हाथी का शरीर है तो उसकी आत्मा भी बड़ी होगी तथा चीटीं जैसे छोटे शरीर की आत्मा छोटी होगी।

शरीर सांसारिक है तथा आत्मा पारमार्थिक है। शरीर-भेद से आत्मा भेद कोई और दार्शनिक नहीं स्वीकार करते। यदि शरीर के अंग-अंग में आत्मा का प्रवेश है तो शरीर तथा आत्मा में तादात्म्य (अभेद) सम्बन्ध मानना होगा। स्थूल शरीर और सूक्ष्म आत्मा में अभेद सम्बन्ध कोई भी दार्शनिक स्वीकार नहीं कर सकता। जैनी लोग भी नहीं मानते। जैन दर्शन में आत्मा को संकोच विस्तार युक्त माना गया है। संकोच और विस्तार तो शरीर का होता है, आत्मा का नहीं।

जैन दर्शन में 'त्रिरत्न को ही मोक्ष का साधन बताया गया है। प्रसिद्ध जैन दार्शनिक श्री उमा स्वामी का कहना है कि सम्यक् दर्शन, सम्यक् ज्ञान और सम्यक् चरित्र ही मोक्ष के साधन हैं। सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणिमोक्षमार्गः।[८] तथा इनके विपरीत मिथ्या दर्शन, मिथ्या-ज्ञान और मिथ्या चरित्र ये संसार के मार्ग कहे गये हैं। मोक्ष मार्ग वही है जिससे मनुष्य दुःख तथा उसके कारणों से छुटकारा पा सके। यही धर्म है। इस प्रकार धर्म तथा मोक्ष के साधन दो नहीं। धर्म या मोक्ष का साधन है 'त्रिरत्न'। मोक्ष का साक्षात् सम्बन्ध तो चरित्र से है परन्तु सम्यग्दर्शन तथा ज्ञान से रहित सम्यग्चरित्र मोक्ष का साधन नहीं बन सकता।

सम्यग्दर्शन का अर्थ है सच्ची आस्था या श्रद्धा। हमें यथार्थ ज्ञान सच्ची आस्था के बिना नहीं प्राप्त हो सकता। अतः सम्यग्दर्शन ही सम्यग्दृष्टि उत्पन्न करता है। जैन दर्शन में सम्यग्दर्शन को कर्णधार कहा गया है, क्योंकि मोक्ष साधक के लिए आस्था आवश्यक है। सम्यग्दर्शन के आठ अंग बतलाये गये हैं। जिनमें 'निःशंकता' अर्थात् सत्यमार्ग के अनुसरण में साधक को निःशंक होना चाहिये। अपने गन्तव्य पथ पर या मार्ग पर अविचल विश्वास या अटूट श्रद्धा होनी चाहिये। 'निःकांक्षिता'-अर्थात् साधक को निष्काम होकर साधना में लगना चाहिये तथा किसी प्रकार के लौकिक सुख की इच्छा नहीं होनी चाहिए। तथा साधक को निरीह होना चाहिए।

सम्यग्दर्शन का तीसरा अंग 'निर्विचिकित्सा है अर्थात् साधक को मनुष्य के शारीरिक वैभव या दरिद्रता आदि पर ध्यान न देकर उसे उसके गुणों पर ही ध्यान देना चाहिए। 'अमुद्धदृष्टि' अर्थात् साधक को इतना विवेक होना चाहिए कि वह कुमार्ग पर चलने वालों की बातों में न आये तथा सन्मार्ग से विचलित न हो। 'उपवृहेण' अर्थात् साधक को अपने गुणों को बढ़ाते रहने का प्रयत्न करना चाहिए। 'स्थिति करण' अर्थात् किसी भी प्रलोभन में पड़कर सन्मार्ग का त्याग, नहीं करना चाहिए तथा अपनी स्थिति दृढ करनी चाहिए। 'वात्सल्य' अर्थात् साधक को अपने सहयोगी धर्मावलम्बियों से स्नेह करना चाहिए। सम्यग्दर्शन के विपरीत है मिथ्यादृष्टि जिससे साधक को बचना चाहिए जैसे शंका, आकांक्षा, विचिकित्सा, अन्यदृष्टि, प्रशंसा तथा अन्यदृष्टि संस्तव ये पाँच मिथ्यादृष्टियाँ हैं।

सम्यग्ज्ञान तथा सम्यग्चरित्र में घनिष्ठ सम्बन्ध है। सम्यग्ज्ञान ही सम्यक्चरित्र का पोषण करता है। जिस प्रकार सम्यग्ज्ञान और सम्बन्ध सम्यक्चरित्र से है उसी प्रकार दोनों का सम्बन्ध सम्यग्दर्शन से भी है। मिथ्यादृष्टि समाप्त होने से ही सम्यग्दर्शन तथा सम्यग्ज्ञान दोनों की उत्पत्ति होती है। जिस प्रकार बादलों के

हट जाने पर सूर्य में गर्मी तथा प्रकाश दोनों का अनुभव होता है। इनमें भेद यही है कि सम्यग्दर्शन दर्शनावरणीय तथा मोहनीय कर्म के विनाश से उत्पन्न होता है और सम्यग्ज्ञान ज्ञानावरणीय कर्म के विनाश से उत्पन्न होता है।

जीव तथा अजीव के मूल तत्त्वों का ज्ञान प्राप्त करना ही सम्यग्ज्ञान है। जीव तथा अजीव का भेद सम्यग्ज्ञान से ही सम्भव है। इसी कारण सम्यग्ज्ञान मोक्ष का साधन माना गया है। जैन दर्शन के अनुसार सम्यग्ज्ञान से तात्पर्य मिथ्या दृष्टि निवारण से है। मिथ्या दृष्टि का निवारण ही मोक्ष में सहायक है, प्रमाणादि के द्वारा वस्तु का स्वरूप निश्चित होता है। अतः सम्यग्ज्ञान का अर्थ है जीव तथा अजीव के पार्थक्य का ज्ञान।[९] शास्त्र तथा आचार्यों के उपदेश को भी सम्यग्ज्ञान माना गया है यदि वह उपदेश मोक्ष में सहायक तथा मिथ्या दृष्टि का निवारक हो।[१०] तीर्थकरों के उपदेश भी सम्यग्ज्ञान हैं, क्योंकि इस ज्ञान से मिथ्या दृष्टि की निवृत्ति होती है तथा मोक्ष की प्राप्ति होती है।

सम्यग्चरित्र के दो अंश हैं प्रवृत्तिमूलक तथा निवृत्तिमूलक। प्रवृत्तिमूलक चरित्र बन्धन का कारण है तथा निवृत्ति-मूलक चरित्र मोक्ष का कारण है। अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य, और अपरिग्रह ये सम्यग्चरित्र के अंग हैं।

सम्यग्ज्ञान, सम्यग्दर्शन और सम्यक्चरित्र में परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध है। एक की उन्नति या अवनति से दूसरे की उन्नति या अवनति होती है। चरित्र के उन्नत होने पर ज्ञान और दर्शन की भी उन्नति होती है। जब तीनों की पूर्णता होती है तब मनुष्य अपने नए और पुराने कर्मों तथा राग-द्वेषों पर विजय प्राप्त करता है। पुद्‌गल-जनित बाधाओं से मुक्त होकर जीव अपने यथार्थ स्वरूप को पुनः पहचान लेता है। मोक्ष की अवस्था में जीव को अनन्त चतुष्ट्य अर्थात् अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त वीर्य तथा अनन्त सुख प्राप्त हो जाता है।

निष्कर्ष रूप में हम कह सकते हैं कि जीव और अजीव का सम्बन्ध-विच्छेद ही जैन दर्शन में मोक्ष है, अर्थात् आत्मा और शरीर का वियोग ही मोक्ष है। अर्थात् जीव का पुद्‌गलों से संयोग कर्म के कारण होता है तथा जीव का पुद्‌गल से वियोग भी कर्म के ही कारण होता है। इस प्रकार कर्म बन्धन से छूटना ही मोक्ष है।

१. छान्दोञ्च उपनिषद-४/१/३
२. प्रवचनसार
३. पञ्चास्तिकाय गाथा-१२८/३०
४. तत्त्वार्थाधिगम-सूत्र-८/६
५. षड्‌दर्शन-समुच्चय पर गुण रत्न की टीका, पृ. १८१
६. तत्त्वार्थाधिगम-सूत्र-८/२
७. बृहदारण्यक उपनिषद-२/४/१२
८. तत्त्वार्थाधिगमसूत्र-१/१
९. स्वपरान्तरं जानाति यः स जानाति। 'इष्टोपदेश'-३३
१०. एवं पवयणसारं पचत्थिच संगहं किमाणिता।
जो मयदि रागदोशे गाहदि दुक्खपरिमोक्खं।। 'पञ्चास्तिकाग्र' १०३

■ पता : संस्कृत विभाग महिला महाविद्यालय, वाराणसी

# स्वतन्त्रभारते संस्कृतशिक्षणम्प्रति सर्वकारीयाऽऽयोगानां दृष्टेः समीक्षात्मकमध्ययनम्

■ कुलदीपशर्मा

भाषा शिक्षायाः वाहिनी माध्यमिका वा भवति। तस्माद् भाषानीतिः शिक्षानीतेरभिन्नाङ्गभूता मन्तव्या। शिक्षानीतिस्तु राष्ट्रस्य आवश्यकतानां राजनैतिकोद्देश्यानां पूर्तये च गुम्फिता भवति। शिक्षां विहाय राष्ट्रविकासाय अन्यत् साधनं भवितुमपि न शक्यते। अतः शिक्षानीतिः तथा कल्प्यते, यथा अनया राष्ट्रियलक्ष्याणां प्राप्तिर्भवेत्। सन्दर्भेऽस्मिन् शिक्षाऽऽयोगः (१९६४) किञ्चिदेवं प्रतिपादयति यत्-

"अन्यानि साधनानि सहायतां कर्तुमर्हन्ति कदाचिच्च तेषां प्रत्यक्षप्रभावोऽपि भवति। किन्तु, शिक्षायाः राष्ट्रियनीतिरेव तत्साधनमस्ति, यस्य प्रसारः जनसामान्यं यावदस्ति।"[1]

विविधैरायोगैरिदं प्रत्यपादि यत् पाठ्यक्रमे त्रिभाषासूत्रं कल्पनीयम्। तैः संस्तुतानि त्रिभाषासूत्राणि प्रायः मातृभाषया विषयशिक्षणे भाषया भाषाशिक्षणे च बलं प्रदर्शयन्ति। संस्कृतस्य विषये एतेषामायोगानां शिक्षानीतीनाञ्च क्रमिकभावः अग्रोक्तो वर्तते-

१. **विश्वविद्यालयशिक्षाऽऽयोगः (१९४८-१९४९) -डॉ. सर्वपल्लीराधाकृष्णन्-महोदयस्य** आध्यक्ष्ये आयोगेनेष्टं यत् उच्चशिक्षायाः माध्यमभाषा आङ्ग्लभाषायाः स्थले भारतीया भाषा एव भवेदिति। यथोक्तवन्तौ सच्चिदानन्दमहोदयः देवनाथमहोदयश्च स्वकृतौ आयोगस्यास्योल्लेखं कुर्वन्तौ - "अङ्ग्रेजीस्थाने प्रादेशिकभाषा एव माध्यमभाषाः भवेयुरिति। किन्तु आयोगेन हिन्दीभाषायाः सङ्घीयभाषात्वमङ्गीकृत्य तस्याः माध्यमेन शिक्षाग्रहणे स्वातन्त्र्यमदायि।"[2] किन्तु, सा भाषा कस्यामपि सीम्नि संस्कृतं भवितुं नार्हतीति **'संस्कृतं प्रति आपत्तिः'** (Objections to Sanskrit) इत्यस्मिन् शीर्षके प्रकटितम्। तन्मते कठिनतरा संस्कृतभाषा वैज्ञानिकविषयाणाम् अध्ययनमन्तरा राजभाषारूपेणापि नास्ति समीचीनेति।[3]

२. **माध्यमिकशिक्षाऽऽयोगः (१९५२-१९५३)-लक्ष्मणस्वामिमुदालियरमहोदयस्य** नेतृत्वेऽयमायोगः आविर्भूतः। शिक्षामाध्यमस्य विषये आयोगस्य प्रतिवेदने **'भाषाणामच्ययनम्'** इत्याख्ये पञ्चमेऽध्याये माध्यमिकस्तरे माध्यमरूपे मातृभाषा क्षेत्रीयभाषा वा इष्टा वर्तते। तत्र 'सांस्कृतिकभाषे'ति प्रकरणे संस्कृताय सकारात्मकं पक्षमुपस्थाप्य भणितं यत् संस्कृतं भाषाणां जननी वर्तते। अतः अनिवार्यरूपेण पाठ्यक्रमे अस्य स्थानं भवेदेव। भारतस्य ऐतिह्यं भौतिकं धार्मिकं सांस्कृतिकञ्च महत्त्वं परिचेतुं संस्कृतमध्येतव्यमेवेति।[4]

३. **संस्कृताऽऽयोगः (१९५६-५७)**-आयोगोऽयं **डॉ. सुनीतिकुमारचटर्जिमहोदयस्य** अध्यक्षत्वे संस्कृतस्य दशां दिशाञ्च निर्धारयितुं सङ्घटितम्। वस्तुत आयोगस्य प्रतिवेदनं सम्पूर्णरूपेणैव संस्कृताय समर्पितमासीत्। तत्र विशिष्य पञ्चमेऽध्याये षष्ठेऽध्याये च संस्कृतशिक्षणविषये शिक्षामाध्यमविषये च संस्तुतयः प्रदत्तास्सन्ति। तद्यथा-

**पञ्चमेऽध्याये**-अत्र मूलरूपेण बिन्दुत्रयं समीक्षितम्। तद्यथा-

१. सामान्यशिक्षायाः एकस्मिन् अङ्गे माध्यमिकशिक्षायाः पाठ्यक्रमे संस्कृतस्य स्थानं कथं संरक्षणीयम् ? इति समीक्षणम्।
२. संस्कृतशिक्षायाः पारम्परिकाधुनिकपद्धत्योर्गुणदोषाणां समीक्षा कृताऽस्ति।
३. इतिहासाद्यन्यविषयाणामुच्चाध्ययनाय संस्कृतं परिपूरकं स्यात्।[५]

**षष्ठेऽध्याये**-तदत्र संस्कृतशिक्षणविधीनां समालोचना कृता वर्तते। विधीनां विकासं विधाय तेषां प्रभावकारिणे प्रयोगाय बलं प्रदत्तमस्ति। सहैव पाठ्यचर्यायां विशिष्य पाठ्यक्रमनवीकरणे मूल्याङ्कनपरिष्करणे आयोगस्य आग्रहो वर्तते। तदर्थं प्रस्तावा अपि अस्मिन्नेव अध्याये गदितास्सन्ति।[६]

उभयोरध्याययोर्मध्ये संस्कृतशिक्षायाः पारम्परिकाऽऽधुनिकधारयोः समन्वयनस्य एकीकरणस्य महत्त्वमुपायाश्च समुपवर्णिताः।

४. **शिक्षाऽऽयोगः (१९६४-६६)** - आयोगस्यास्य अध्यक्षः प्रो. डी. एस. कोठारिमहोदय अवर्तत। अस्य प्रतिवेदने प्राथमिकस्तरे मातृभाषा माध्यमिकस्तरे च तिस्त्रः भाषाः पाठ्यक्रमे निर्धारिताः। उच्चस्तरे शिक्षामाध्यमरूपेण आङ्ग्लभाषा अभीष्टा मता। यथोक्तमायोगेन-

''वयं शास्त्रीयभाषाणामध्ययनस्य महत्त्वम् अवगच्छामः।....किन्तु वयं शिक्षायाः राष्ट्रियतन्त्रे त्रिभाषासूत्रे संस्कृतम् अन्यां शास्त्रीयभाषां वा योक्तुं प्रस्तावे असहमताः स्मः।''[७]

आयोगेन संस्कृतस्य शिक्षामाध्यमरूपेण त्रिभाषासूत्रे संस्कृतस्य पूर्णतः समर्थनं न कृतम्। एतन्मते सांस्कृतिकभाषारूपमतिरिच्य संस्कृतस्य काऽपि व्यावहारिकता नास्तीति। मातृभाषासु संस्कृतस्य प्रभावं वीक्ष्य उभयोः कृञ्चित् संयुक्तपाठ्यक्रमं निर्मातुं परामर्शः प्रदत्तः।

५. **राष्ट्रिया शिक्षानीतिः (१९६८)** - भारतीयशिक्षाऽऽयोगस्य प्रस्तावमनुलक्ष्य **त्रिगुणासेनमहोदयस्य** आध्यक्ष्ये एका समितिः निर्मिता। अनया समित्या राष्ट्रिया शिक्षानीतिरूद्घोषिता।[८] तदिह संस्कृतस्य सन्दर्भे अभिमतमासीद्यत् सर्वेषु स्तरेषु संस्कृताध्यापनसुविधाः व्यापकरूपेण प्रदेयाः। नूतनविधीनां परिष्करणपूर्वकं स्नातकस्तरे संस्कृतस्य ज्ञानस्य उपयोगितां साधयितुं प्रयासास्स्युः। भारतीयदर्शन-भारतीयेतिहास-भाषाविज्ञानादिविषयाणां शिक्षणे संस्कृताध्यापनस्य सम्भावना अन्वेषणीयेति।[९]

६. **नूतना शिक्षानीतिः (१९८६)** - भारतशासनेन राजीवगान्धिमहोदयस्य प्रधानमन्त्रिरूपे निर्व्यूढे कार्यकाले तदिच्छया शिक्षाविद्भिः राष्ट्रियस्तरे व्यापकचिन्तनं कृत्वा **'शिक्षा की चुनौती'** (१९८५) इति प्रबन्धः प्राकाशि। विषयेऽस्मिन् राष्ट्रस्तरीयां चर्चा-परिचर्चामायोज्य गहनविचारविमर्शं कृत्वा कारयित्वा च 'नवा राष्ट्रिया शिक्षानीतिः' (१९८६) इति प्रादुर्भाविता। शिक्षानीतेः ५.३३ तमे इत्यनुच्छेदे उक्तं यत्-'भारतविद्यायां (Indology), मानवशास्त्रेषु(humanities), सामाजिकविज्ञानेषु (Social-Sciences) च अनुसन्धानस्य कृते पर्याप्तरूपेण साहाय्यमाचरणीयम्। विविधक्षेत्रेषु ज्ञानस्य संश्लेषणार्थम् (Synthesis of knowledge), अन्तर्विषयकानुसन्धानं (Interdisciplinary Research) प्रबलीकार्यम्। प्राचीनज्ञानराशेः समकालिकपरिस्थित्या समन्वयीकरणं भवेत्। एतदर्थं संस्कृतस्य इतरशास्त्रीयभाषाणाञ्च गहनाध्ययनाय विकासाय चोत्तमाः व्यवस्थाः स्युरि'ति।

७. **राष्ट्रीय-पाठ्यक्रम-रूपरेखा (१९८८)** - राष्ट्रीयशैक्षिकानुसन्धानप्रशिक्षणपरिषदि **श्री पी.एल. मल्होत्रामहोदयस्य** निदेशकत्वे प्राथमिक-माध्यमिक-स्तरयोः पाठ्यक्रमरूपरेखानिर्माणार्थं जातेऽस्मिन् प्रक्रमे

प्रच्छन्नरूपेण संस्कृतस्य विषये भणितमस्ति यत् – "मातृभाषया अथ वा क्षेत्रीयभाषया सह संयुक्तपाठ्यक्रमस्य अंशरूपे काऽपि प्राचीना भारतीयभाषा पाठयितुं शक्यते।"[१०] तत्र शिक्षणमाध्यमार्थं प्रथितं यत् – "शिक्षायाः माध्यमः एको निर्णायकप्रश्नो वर्तते। अस्य पाठ्यक्रमनिष्पादनेन सह महत्त्वपूर्णसम्बन्धो वर्तते। .... प्राथमिकस्तरे मातृभाषा तदनु च क्षेत्रीयभाषा शिक्षणमाध्यमरूपे प्रयोक्तव्येति।"[११]

८. **नवशिक्षानीतेः समीक्षासमितिः (१६६०)** – नवशिक्षानीतेः समीक्षायै भारतशासनस्य मानवसंसाधनविकासमन्त्रालयेन क्रीष्टोर्नवत्यधिकैकोनविंशतिशततमेऽब्दे मईमासस्य सप्तमे दिनाङ्के समीक्षासमितेर्घटनं कृतम्। प्रख्याताः गान्धिवादिन आचार्याः राममूर्तिमहोदया समितेरस्या अध्यक्षा आसन्। चतुर्दशाध्यायात्मकं प्रतिवेदनं 'प्रबुद्धमानवसमाजतः' इति नाम्ना समित्या प्रस्तावितम्। तत्र "शिक्षायां भाषाः" इत्यस्मिन् दशमेऽध्याये प्रस्तावितं यत् काठिन्यं सत्यपि त्रिभाषासूत्रं परिपालनीयम्। प्राथमिकस्तरे मातृभाषायाः प्रयोगः शिक्षायाः माध्यमरूपेण विधेयः। समितिः सामाजिकविज्ञानविषयस्य भागरूपे सांस्कृतिकभाषाणाम् अध्ययनस्य प्रस्तावं कृतवती।[१२] संस्कृतस्य पारम्परिकाधुनिकधारयोर्मध्ये सामञ्जस्यथापनाय राष्ट्रस्तरीयायाः संस्थाया आवश्यकता वर्तते। एतदर्थं राष्ट्रियसंस्कृतसंस्थानस्य सबलीकरणमपेक्ष्यते इति प्रस्तावोऽपि जातः।

६. **केन्द्रीयशिक्षापरामर्शमण्डलसमितिः (१६६२)** – नवशिक्षानीतेः समीक्षासमितेः प्रस्तावनां पुनरीक्षणं कार्यान्वयनञ्च कर्तुं श्रीमतः एन्. जनार्दनरेड्डीमहोदयस्य आध्यक्ष्ये सैषा समितिर्घटिता। अस्याः प्रतिवेदने पञ्चदशेऽध्याये राममूर्तिसमितेः संस्कृतभाषाविकासविषयकप्रस्तावा एव समर्थिताः।

१०. **निश्शुल्काऽऽनिवार्यशिक्षा-अधिनियमः (२००६)** – अधिनियमस्यास्य पञ्चमेऽध्याये एकोनत्रिंशे परिच्छेदे निगदितमस्ति यत्-**शिक्षायाः माध्यमो व्यवहारिको भवेत् अर्थात् मातृभाषैत भवेदि'ति।**

११. **राष्ट्रियज्ञानाऽऽयोगः (२००६)** – वर्तमानप्रधानमन्त्रिणः डॉ. मनमोहनसिंहस्य आदेशेन **सैम पित्रोदामहोदयस्य** आध्यक्ष्ये आयोगोऽयं २००६ तः २००६ पर्यन्तं कार्यं कृत्वा मार्च २००६ तमे वर्षे स्वकीयं प्रतिवेदनं प्रास्तौत्। तत्र आयोगस्याभिमतमासीद्यत् – "भाषाशिक्षणं शिक्षाव्यवस्थातः भेत्तुं न शक्यते। तत्र मातृभाषामतिरिच्य शिक्षणमाध्यमरूपे आङ्ग्लभाषायाः प्रयोगः तृतीयकक्षात एव प्रारब्धव्यम्।"[१४]

निष्कर्षरूपेण कथयितुं शक्यते आयोगैस्सर्वैः संस्कृतस्य सर्वतो महत्त्वमङ्गीकृतमिति। पाठ्यक्रमे स्थानं कल्पयितुमपि सर्वेषाम् आयोगानां प्रायशः सम्मतिरेव दृश्यते। किन्तु; एतदर्थं क्वचित्-क्वचित् स्वतन्त्रविषयरूपे स्थानं कल्पकामाः न दृश्यन्ते कतिचिदायोगाः। अनेन भविष्यनिर्धारणे जातेन अस्मञ्जसेन अद्यत्वे संस्कृतशिक्षा प्रभाविता दृश्यते इति। प्रथमे विश्वविद्यालयशिक्षाऽऽयोगस्य प्रतिवेदने यदि संस्कृतशिक्षायाः अभ्युन्नतेः सुप्रस्तावा अभविष्यन्, तर्हि भारतीयशिक्षायाः संस्कृतशिक्षायाश्च स्वरूपमतीव विशिष्टमनन्यतमञ्चाभविष्यदिति।

१. "Other agencies may help and can indeed sometimes have a more apparent. But the national system of education is the only instrument that can reach all the people." -Education Commission Report, Volume 2, Published by Ministry of Education, 1966, p.4.

२. University Education Commission Report, Quoted by Sacchidanand A.P. and Devnathan R. "आधुनिकभारतीयशिक्षायाः विकासो नवशिक्षानीतिश्च" (मूलमात्रम्), वाङ्नाथप्रकाशनम्, पृ. सं. २२ इति।

३. "Objections to Sanskrit - But While the greatness of Sanskrit ought never to be in dispute and it's rightful title to India's special devotion should not be in doubt, we cannot help feeling that the proposal to make Sanskrit the state Language is not sufficiently realistic."
- Report of University Education Commission, Chapt. 9th Medium of Instruction, p.318.

४. "To the bulk of Indians, Sanskrit which is mother of most Indian Languages has always appealed both from the cultural and religious point of view. ...The number of persons that take to classical studies is diminishing rapidly and if this continues it is felt that the, study of the classics Which is of such immense value may eventually be completely neglected. There is a great deal to be said in favor of the view that the study of this language should be promted and that those who wish to take to it should be given every encouragemant possible." - Report of Secondary Commission, Study of Languages, Chapt. 5th, 1953, p-63.

५. संस्कृत आयोग का प्रतिवेदन (अनुवादकः-अलखनिरञ्जनपाण्डेयः) प्रकाशकः - सम्पूर्णानन्दसंस्कृतविश्वविद्यालयः, वाराणसीः प्रकाशनवर्षम् - १६७६, पृ. सं. ११३

६. तत्रैव, पृ. सं. १५५ इति।

७. "We recognize the importance of the study of classical languages. ...But we do not agree with the proposal to include Sanskrit or other classical languages in the three-language formula."
- Education Commission Report, published by NCERT, chapt. 8.48, School Curriculam, 1971, p.343.

८. प्रस्तावसङ्ख्या -एफ. ३०-६०/६७, आई. यू. १६६८ इति।

६. आधुनिकभारतीयशिक्षायाः विकासो नवशिक्षानीतिश्च (मूलमात्रम्) - डॉ. ए. पी. सच्चिदानन्दः, श्री आर. देवनाथश्च, वाङ्नाथ प्रकाशनम्, पृ. सं. ७७ इति।

१०. राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसन्धान और प्रशिक्षण परिषद्, नई दिल्ली, 'प्रारम्भिक और माध्यमिक शिक्षा का राष्ट्रीय पाठ्यक्रम - एक रूपरेखा', प्रथमसंशोधितसंस्करणस्य द्वितीयेऽध्याये षष्ठः खण्डः, मई १६८८, पृ. सं. १७

११. तत्रैव पृ. सं. २६

१२. "Sanskrit and other language, study of classical language under the school system as part of social sciences should be provided for,"
-Quoted by Mishra, L.M. : Bharateeys Adhunikee Shiksha, Mrigakshi Prakashanam, 2010, p.148.

१३. "Medium of instruction shall, as far as practicable, be in child's mother tongue."- The Right of Children to Free and Compulsory Educations Act, 2009, 5th Chapter, Section 29 (2) (f).
Published by : Universal Law Publishing Co. Pvt. Ltd. Delhi. p. 13

१४. Language learning cannot be separated from and must be integrated with, content becoming. Therefore, English should also be used to teach some non-language, content subjects, storting from class III in school.
National 2006-2009, Govt of India, p. 28

पता : असि. प्रोफेसर (शिक्षाशास्त्र विभाग) रा.सं.सं., लखनऊ परिसर, लखनऊ

# अवधक्षेत्र का सम्प्रत्यय : एक भौगोलिक-ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य

■ पवन कुमार

अवध किसे कहते हैं ? यह प्रश्न यदि हम आमजन के समक्ष रखें, तो सामान्यतया हमें इसके भिन्न-भिन्न उत्तर प्राप्त होते हैं-

(i) सामान्य ऐतिहासिक दृष्टि से अपरिचित और रामचरित मानस से परिचित, धर्मप्राण और अधिकांशतः ग्रामीण तबका, इसे मर्यादा पुरूषोत्तम भगवान श्रीराम की जन्मस्थली अयोध्या (अजोध्या) बताएगा।

(ii) दूसरा तबका, जिसमें कुछ प्रबुद्ध और साहित्यिक भी सम्मिलित है "लखनऊ नगर" को अवध समझते हैं। "शामे अवध, सुबहे बनारस" जैसे कथनों से इसकी स्पष्ट प्रतीति होती है।

(iii) एक तीसरा वर्ग जो इतिहास की समझ से लैस है, उसकी प्रामाणिकता को स्वीकारता है तथा जिसमें 'अवध' पर अपनी लेखनी चला चुके अनेक विद्वान भी सम्मिलित हैं, वर्तमान लखनऊ और फैजाबाद मण्डल (उत्तर प्रदेश) के उन १२ जिलों के उस भू-प्रदेश को जिसे डलहौजी ने नवाब वाजिद अली शाह से ब्रिटिश रेजीडेन्ट आउटरम के माध्यम से ७ फरवरी, १८५६ को हस्तगत कर लिया था तथा अंग्रेजी शासन काल में जिन्हें अवध प्राविन्स कहा गया-अवध बताता है। यह दृष्टिकोण प्रशासनिक/राजनीतिक इकाई के रूप में तत्कालीन अवध की भौगोलिक अवस्थिति को बताता है। वर्तमान समय में इसे प्रचलित तौर पर अवध कहा जाता है।

(iv) अवध के स्वरूप को समझने के लिये बोली और भाषा के आधार पर एक चौथी दृष्टि भी उपस्थित होती है। किसी क्षेत्र, प्रदेश अथवा समूह विशेष को परिभाषित करने के लिये भाषा एवं बोली एक प्रमुख आधार माना जाता रहा है। मसलन भारत में आर्यों को एक ऐसे समूह के रूप में इतिहासकार परिभाषित करते हैं, जो इन्डो-आर्यन भाषाओं का प्रयोग करता था। इसी प्रकार भारत में राज्यों के पुनर्गठन के लिये भी भाषा को आधार माना गया है। इस दृष्टि से विचार करने पर अवधी बोली का प्रयोग करने वाले क्षेत्र को 'अवध प्रदेश' के रूप में अभिहित किया जा सकता है।

अवधी के पूर्व में भोजपुरी, पश्चिम में बुन्देली एवं कन्नौजी, दक्षिण में बघेली तथा दक्षिण पूर्व में छत्तीसगढ़ी बोली जाती है। उत्तर में नेपाल की तराई में रूम्भिनदेई (प्राचीन लुम्बिनी) तथा बुटवल तक अवधी बोली जाती है। राजनैतिक भूगोल की दृष्टि से आज का अवध अंग्रेजों के संयुक्त प्रान्त अथवा वर्तमान उत्तर प्रदेश के बारह जिलों- लखनऊ, बाराबंकी, फैजाबाद, गोण्डा, बहराइच, प्रतापगढ़, रायबरेली, उन्नाव, हरदोई, खीरी-लखीमपुर, सीतापुर एवं सुल्तानपुर - से बना है। यद्यपि अवधी का सम्बन्ध अवध क्षेत्र से रहा है, परन्तु अवध के हरदोई में जिले के पूर्वी भाग को छोड़ कर और फैजाबाद में जिले के पश्चिमी भाग को छोड़कर अवधी नहीं बोली जाती है। इसके अतिरिक्त अवध क्षेत्र के बाहर फतेहपुर, बांदा एवं इलाहाबाद में भी यह बोली जाती है। मिर्जापुर और जौनपुर के अधिकांश भाग भी इस बोली के परिवेश में आ जाते हैं। स्पष्ट है

कि राजनैतिक भूगोल की दृष्टि से अवध भले ही १२ जिलों तक सीमित हो, किन्तु बोली भाषा, साहित्य और संस्कृति की दृष्टि से यह वृहत्तर परिवेश को आच्छादित करता है।

(v) इस प्रकार यदि पूर्वकथित चारों मतों के आलोक में, इस बात को दृष्टिगत रखते हुये कि-अवध की भौगोलिक सीमाएँ विभिन्न समय-खण्डों में भिन्न-भिन्न रही हैं-हम गम्भीरता पूर्वक विचार करें तथा लोक एवं कुलीन वर्ग दोनों के अवध के संप्रत्यय (Concept) की समझ पर सर्वेक्षणात्मक दृष्टि डालें तो हम पाएँगे कि अवध लोगों के हृदय में एक ऐसे शालीन, विशिष्ट सांस्कृतिक विचार के रूप में स्पंदित है जो साझेपन की गंगा-जमुनी संस्कृति, विशेष बोली-भाषा-साहित्य, वास्तु-स्थापत्य, रहन-सहन, विनम्रता, अदब-लिहाज, शिष्टता-शालीनता, आवभगत, अपनेपन की भावना, शान-औ-शौकत, दरियादिली, ठुमरी, कथक, कजरी, सोहर, नृत्य-संगीत, गायन और कला की नवोन्मेषी शैलियों, लालित्यपूर्ण विलासिता, परीखानों, कर्बलाओं, रौजों, रामचरितमानस और राम के अद्भुत और अद्वितीय कीमिया से आसवित होता है।

इस प्रकार अवध को विशेष भौगोलिक सीमाओं में स्थित प्रदेश मात्र के रूप में नहीं बल्कि एक विशिष्ट भाषाई व सांस्कृतिक इकाई के रूप मे ही समझा जा सकता है। इस पक्ष में इतना कहना ही पर्याप्त होना चाहिए कि यदि बाँदा को अवध से बाहर मान लिया जाए तो तुलसीदास, रामचरितमानस और रामचरितमानस की अवध के जनमन की सांस्कृतिक-सामाजिक चेतना पर पड़ी अमिट छाप के बिना, क्या 'अवधी' और 'अवध' के स्वाभाविक और वास्तविक स्वरूप की कल्पना की जा सकती है ?

प्रामाणिक इतिहास के प्रारम्भ से लेकर नवाबों के शासनकाल तक अवध सूबे की भौगोलिक सीमाएँ समय-समय पर भले ही परिवर्तित होती रहीं है तथापि आज नेपाल की सरहद और गंगा नदी के बीच में उत्तर प्रदेश के १२ पूर्वोत्तर जिलों (लखनऊ, रायबरेली, प्रतापगढ़, सुल्तानपुर, फैजाबाद, बाराबंकी, गोण्डा, बहराइच, खीरी, सीतापुर, हरदोई तथा उन्नाव) के समूह को आधिकारिक तौर पर अवध की संज्ञा दी जाती है, जोकि उत्तरी अक्षांश २५°३४' से २८°६' तथा पूर्वी देशान्तर ७८° ४५' से ८३° ११' के मध्य स्थित है और जिसका क्षेत्रफल लगभग चौबीस हजार(२३९३०) वर्गमील या बासठ हजार दो सौ वर्ग किलोमीटर है।

अवध के भूगोल का प्राकृतिक सौन्दर्यचित्र अपनी सहजता और विस्तार से मुग्ध करता है। वर्षा ऋतु में पर्वताकार मेघों के पुंज से घनाच्छन्न आकाश, सर्दियों में ऊपर तनी हुई प्रशस्त आकाश की नीलवर्णी चादर और नीचे झीलों की शांत-स्थिर सतह पर परावर्तित होती ऊपर की विराट् श्यामलता, गर्मियों में-प्रभात में अरूणाभ, संध्या में तांबई और चिलचिलाती धूप में धधकता और धुंधला आकाश, शस्यहरित बागान और सुदूर तक फैला फसलों का चटकीला विस्तार- जी हाँ, यही अवध है।

'अवध-ऐन आर्केड ऑफ फ्लावर्स' में एडवर्ड अवध के भौगोलिक सौन्दर्य का शब्द-चित्र खींचते हुये कुछ यूँ मुग्ध होते हैं-''अवध दक्षिण में गंगा नदी और उत्तर में नेपाल देश के मध्य स्थित किंचित् त्रिकोणाकार प्रदेश है। दक्षिण में एक बड़ा मैदान सुगमता से पवित्र नदी की ओर ढलता जा रहा है और उत्तर में निम्नवर्ती हिमालय की पर्वत श्रृंखला है जिसके देवदारू के वृक्ष हिमालय को छुपाए हुए हैं। पूरब से पश्चिम की ओर एक फैली हुई वन रेखा चली जा रही है। अवध एक ऐसा देश है जहाँ तंग मैदान और चौड़ी नदियाँ हैं, बंजर

स्थान हैं, बड़े-बड़े एकाकी वृक्ष और आम्रवाटिकाएं हैं, जंगली स्थल और नरकट झीलें हैं, सूखी हुई नदियों के तल हैं और चट्टानों पर से मानसूनी वर्षाओं द्वारा गहरे काटे हुए निर्झर हैं।''

अवध के भौतिक भूगोल से जब हम मानव अथवा सांस्कृतिक भूगोल की ओर चलते हैं, तो सर्वप्रथम देखते हैं कि 'अवध' शब्द 'अयोध्या' का उद्विकसित रूप है। यह वही 'अयोध्या' है, वाल्मीकीय रामायण के अनुसार जिसका विस्तार बारह योजन तक था, जो सूर्यवंश के प्रतापी राजाओं की राजधानी थी, तथा जिसमें मनु के बाद की चौंतीसवीं पीढ़ी के सम्राट् दशरथ के पुत्र के रूप में मर्यादापुरुषोत्तम भगवान् श्रीराम ने अवतार धारण किया था। तुलसीदास ने इन्हीं 'कोसलपुरी प्रगट नरभूपा' राम के चरित्र का अवधी के महाकाव्य 'रामचरितमानस' के रूप में गान करके, अवधी को, अवध को तथा 'मानस' से अनुप्राणित होने वाले सकल समाज को धन्य कर दिया। तुलसीदास की कृतियों में स्पष्टतः अवध और कोसल पर्यायवाची है। अवध और अवधवासी राम को कितने प्रिय हैं, यह तुलसी की इन चौपाइयों से स्पष्ट है–

**''जद्यपि सब बैकुण्ठ बखाना। वेद पुरान विदित जगु जाना।।**
**अवधपुरी सम प्रिय नहिं सोऊ। यह प्रसंग जानइ कोउ कोऊ।।**
**जन्म भूमि मम पुरी सुहावनि। उत्तर दिशि सरयू बह पावनि।।''**

कालिदास ने रघुवंश में इसी महातेजस्वी वंश का वर्णन करते हुए रघुवंशियों को 'आसमुद्रक्षितीशानाम्' 'आनाक़रथवर्त्मनाम्' बताया है। विष्णु पुराण के अनुसार बृहद्बल इस वंश का अंतिम सम्राट था जिसके पश्चात् अयोध्या में अराजकता फैल गयी और सूर्यवंश विकीर्ण हो गया।

नासा के वैज्ञानिकों द्वारा श्री लंका और भारत के मध्य समुद्र में डुबे हुए 'एडम्स ब्रिज' को मानव निर्मित सिद्ध किया जाना, इस बात का प्रबल प्रमाण माना जा रहा है कि राम और रामकथा, एक सीमा में ही सही, ऐतिहासिक यथार्थ है। इसके आधार पर 'राम' के कालनिर्धारण और उनके जीवन की विभिन्न घटनाओं में संगति बैठाने का भी प्रयास किया जा रहा है।

जो भी हो, विज्ञान सम्मत प्रमाणों के हामी आलोचक इतिहासकार भले ही राम को विशुद्ध कल्पना की सर्वोच्च सर्जना करार दें अथवा उन्हें अर्द्धऐतिहासिक व्यक्तित्व मानें और उनके अवस्थिति काल को संदिग्ध मानें, तथापि राम का जीवनचरित आज भी बहुसंख्यक समाज की नैतिक और धार्मिक चेतना को जिस कदर प्रभावित करता है तथा वह उत्साह और विश्वास जो राम के जन्मस्थल को इसके तीर्थयात्री श्रद्धालुओं के मध्य सर्वोच्च श्रद्धा का पात्र बनाता है– इतिहास के लिए निश्चय ही अत्यन्त महत्व का है। शायद यही कारण रहा होगा जिसके आधार पर मैगसायसाय और विश्व में सर्वाधिक पुरस्कार राशि वाले टेम्पलटन से सम्मानित, स्वाध्याय आन्दोलन के प्रणेता, पद्मविभूषण पाण्डुरंगशास्त्री ने कालिदासकृत 'रघुवंश' महाकाव्य के प्रथम सर्ग के ५ से ८ श्लोकों में वर्णित सूर्यवंशियों की विशिष्टताओं, उपलब्धियों और आचरणों को समस्त भारतीयों के सांस्कृतिक जीवन का आदर्श क़रार दिया।

आज अधिकारिक तौर पर भले ही अवध एक निश्चित भौगोलिक सीमाओं में स्थित प्रदेश को कहा जाता हो, किन्तु इतिहास के विभिन्न कालखण्डों में इसकी भौगोलिक सीमाएँ बनती-बिगड़ती-बदलती रही हैं। अवध

किसी एक इतिहासकार के बोध या परिज्ञान की सीमा से परे है। पृथ्वी पर स्थित किन्हीं अन्य स्थानों की तुलना में यहाँ मानव और उसके पर्यावरण के मध्य चली सुदीर्घकालीन अन्तःक्रिया के कारण यहाँ के भूगोल की जड़ें यहाँ के इतिहास में बहुत गहरे तक पैबस्त है। अतः अवध के स्वरूप की सम्यक् समझ के लिए इतिहास और भूगोल का मिलाजुला द्विविध उपागम (Approach) आवश्यक हो जाता है।

अवध प्राचीनतम भूभाग 'गोण्डवाना लैण्ड' का हिस्सा है जो मध्य जुरासिक कल्प तक महाद्वीप 'पैन्जिया' के द्विखण्डित हो जाने पर उसका दक्षिणी महाद्वीप था। क्रिटेशस कल्प के अंत में गोण्डवाना लैण्ड पुनः विखण्डित हुआ जिसका एक हिस्सा भारत भी था।

प्रतापगढ़ के सरायनाहर क्षेत्र में पुरा एवं नवपाषाणकाल के औजार आदि मिले हैं। इलाहाबाद और मिर्जापुर के अवधी भाषी इलाके में कई नवपाषण कालीन स्थल मिले हैं। कौशाम्बी में चमकदारकाले, धूसर और मन्दवर्ण मृद्भांड मिले हैं। ये सब पाषाणयुग में अवधक्षेत्र में मानव की सक्रियता के प्रमाण हैं। यद्यपि इस क्षेत्र में हड़प्पा या मोहनजोदड़ो जैसी खोजें प्रकाश में नहीं हैं, किन्तु उन्नाव में मिली पुरातात्त्विक महत्व की ताँबे की वस्तुएँ वैदिक आर्य सभ्यता से पहले की सभ्यता की ओर संकेत करती हैं।

ऋग्वेद के बाद के उत्तर वैदिक साहित्य में आर्य संस्कृति के प्रमुख केन्द्र के रूप में, कुरु, पाँचाल, काशी और कोशल (जिसे बाद में अवध के नाम से जाना गया) का उल्लेख आया है। डी.एन. झा और श्रीमाली ने अपनी पुस्तक 'प्राचीन भारत का इतिहास' में माना है कि ऋग्वेद में बहुचर्चित दाशराज्ञ युद्ध के संदर्भ में अज, शिग्रु एवं यक्षु तथा अन्यत्र क्रिवि नामक जिन जातियों का उल्लेख मिलता है वे गंगा-यमुना दोआब अर्थात् अवध से जुड़े एक क्षेत्र की निवासी प्रतीत होती है।

उत्तरवैदिक काल में 'सप्तसिंधु' का महत्व कम हो गया था और ब्रह्मर्षि देश या मध्यदेश महत्वपूर्ण हो गया था। सरस्वती और गंगा के बीच का मैदान जो पूर्व में प्रयाग तक फैला था मध्य देश के नाम से अभिहित था। उस मध्यदेश में कोशल(अवध) आर्य सभ्यता का एक प्रमुख केन्द्र था। ब्रह्मर्षि देश-जो यमुना से पूर्व की ओर माना जाता था तथा जिसमें माया, अयोध्या, काशी, कौशाम्बी, श्रावस्ती आदि प्रसिद्ध पुरियाँ थीं-उसका एक भाग होकर कोशल धन्य था।

हिन्दुओं के दोनों महाकाव्य 'रामायण' और 'महाभारत' भी अवध के भूगोल से किसी न किसी प्रकार संबंधित है। रामायण की तो कथा ही कोशल के इक्ष्वाकु वंश से सम्बद्ध है, जबकि स्थानीय मान्यता के अनुसार सीतापुर में नैमिषारण्य में सूत जी ने महाभारत की कथा जो कि उन्होंने स्वयं इसके रचयिता व्यास से सुनी थी, इतिहास प्रसिद्ध नागयज्ञ के यजमान 'जनमेजय' को सुनाई थी। प्राचीन कथाओं के अनुसार कुरुओं की राजधानी हस्तिनापुर जब बाढ़ में बह गयी तो बचें हुए कुरुवंशी राजा निचक्षु ने अवध क्षेत्र में इलाहाबाद के निकट कौशाम्बी में आकर निवास किया था।

शतपथ ब्राह्मण (१.४.१-१०.१७) के अनुसार अवध का भूभाग उस अग्निपूत क्षेत्र में स्थित है जिसे स्वयं वैश्वानर अग्नि ने विदेघमाधव और उनके ऋग्वैदिक अग्निसूक्तों के मंत्रद्रष्टा पुरोहित ऋषि-गौतम राहुगण

के प्रयासों से पूर्व में सदानीरा नदी (गण्डक) तक दग्ध करके पवित्र और आर्यों के निवास योग्य बनाया था। यह सदानीरा (गण्डक) ही कोशल की पूर्वी सीमा थी।

महाजनपदकाल में कोशल और वत्स मिलकर अवध का भूगोल बनाते थे। इलाहाबाद तथा बांदा जनपदों की भूमि पर स्थित वत्स को अवध में इसलिए मान लिया गया है क्योंकि यह क्षेत्र अवधी भाषी है तथा अवधी महाकाव्य रामचरितमानस का प्रणयनस्थल है और तुलसीदास की जन्मस्थली है। डॉ. वासुदेवशरण अग्रवाल का यह कथन इसकी पुष्टि करता है-वह अवधभूमि धन्य है, जहाँ काव्यमानस के हंस गोस्वामी तुलसीदास ने जन्म लेकर अनेक पुराण और श्रुतियों के रहस्यों को अपने रामचरितमानस द्वारा हिन्दू जाति के लिए गंगाजी के समान सुलभ कर दिया। (मातृभूमि पृ.-१०-११)

कौशाम्बी इतिहास प्रसिद्ध वत्सराज उदयन की राजधानी थी, जिनकी ललित कथाओं को जानने वाले "उदयनकथाकोविदग्राम-वृद्धों" को कालिदास ने 'मेघदूत' के प्रारम्भ में ही आदरपूर्वक उल्लिखित किया है। महाकवि सुबन्धु, भास, हर्ष आदि ने अनेक बार अवध भूमि के इस नायक उदयन का गुणगान किया है। उदयन के समय में वत्स का साम्राज्य गंगा-यमुना के दक्षिण पश्चिम में अवन्ति की सीमा तक विस्तृत था।

५वीं ६वीं शताब्दी ईसा पूर्व के १६ महाजनपदों में से जो चार सर्वप्रमुख थे, कोशल उनमे से एक था। वर्तमान अवध का क्षेत्र प्राचीन काल में कोशल महाजनपद का निर्माण करता था। यह उत्तर में नेपाल की तराई से लेकर दक्षिण में सई नदी तथा पश्चिम में पांचाल से लेकर पूर्व में गण्डक नदी तक फैला हुआ था। आर. सी. मजूमदार के अनुसार-कोशल पूर्व में सदानीरा या गण्डक द्वारा, पश्चिम में पांचाल द्वारा, दक्षिण में सर्पिका, सण्डिका या सईनदी द्वारा तथा उत्तर में नेपाल की पहाड़ियों से घिरा हुआ था। रामायण कालीन कोशल की राजधानी अयोध्या थी। बुद्धकाल में कोशल राज्य के दो भाग हो गए, उत्तरी भाग की राजधानी साकेत तथा दक्षिणी भाग की राजधानी श्रावस्ती में स्थापित हुई। साकेत का ही दूसरा नाम अयोध्या था। यद्यपि यह भी सम्भव है कि अयोध्या और साकेत नाम के दो नगर एक-दूसरे से सटे हुये रहे हों। इस प्रकार कोशल जनपद का कुल क्षेत्रफल आज के फ्रांस से कुछ ही कम था (कैंब्रिज हिस्ट्री ऑफ इण्डिया Vol. I P-158-9, रैप्सन)। प्रसेनजित के समय में काशी, नेपाल की तराई में कपिल वस्तु के शाक्यों, गोमती तट के केशपुत्त के कालामों, पावा और कुशीनारा के मल्लों, रामगाम के कोलियों, पिप्पलीवन के मोरियों आदि पड़ोसी राज्यों पर विजय के पश्चात् कोशल महाशक्ति बन गया। 'संयुक्त निकाय-के अनुसार वह पांच राजाओं के एक गुट का नेतृत्त्व करता था। प्रसेनजिन के उत्तराधिकारी विडूडभ के सेना सहित राप्ती नदी की बाढ में फंसकर नष्ट हो जाने के पश्चात् उसके उत्तराधिकारी के विषय में कोई जानकारी प्राप्त नहीं होती है। ऐसा प्रतीत होता है कि उसके पश्चात् कोशल का स्वतंत्र अस्तित्त्व समाप्त हो गया और उसे मगध में मिला लिया गया। इस काल के कोशल महाजनपद की सीमाएँ वर्तमान अधिकारिक अवध को तो अपने मे समेटें ही थी, इसके बाहर भी उनका चारों दिशाओं में दूर-दूर तक विस्तार था।

मगध साम्राज्य के उत्थान काल में कोशल सहित सभी जनपद उसके साम्राज्य में विलीन हो गए। एक लम्बे समय तक अवध क्षेत्र का भू-भाग उस मगध साम्राज्य का हिस्सा बना रहा जिसके सम्राटों से पृथ्वी 'राजवन्ती' कहलाती थी।

शुंगों के समय में अवध उन अश्वमेधयज्ञों की धार्मिक ऊर्जा से उद्भासित रहा जो पुष्यमित्रशुंग ने अयोध्या में किए थे। पुष्यमित्र का साम्राज्य उत्तर में हिमालय से लेकर दक्षिण में बरार तक तथा पश्चिम में पंजाब से लेकर पूर्व में मगध तक विस्तृत था। कोशल इस साम्राज्य का एक राज्य था जिसका राज्यपाल धनदेव था। अयोध्या कोशल का प्रशासनिक-सैनिक मुख्यालय था। धनदेव के अयोध्या लेख में ही पुष्यमित्र को 'द्विरश्वमेधयाजिनः, बताया गया है। निश्चय ही यह तथ्य अवध क्षेत्र को गौरव से भर देता है कि योगशास्त्र के प्रणेता और महाभाष्य के कर्त्ता महामुनि भगवान पतंजलि स्वयं इन अश्वमेघ यज्ञों के पुरोहित थे। महामुनि ने महाभाष्य में स्वयं इसका उल्लेख 'इह पुष्यमित्रं याजयामः' कहकर किया है।

गुप्तवंश-जिसके अमित विक्रम सम्राटों ने अपने बाहुवीर्य प्रसरण से धरणि को बाँध लिया था, उत्तर भारत का अधिकांश भाग, दक्षिणापथ के शासक तथा पश्चिमोत्तर भारत की विदेशी शक्तियाँ जिसका आधिपत्य स्वीकार करती थीं तथा जिसके परमभागवत सम्राटों ने अनेक बार अश्वमेध यज्ञ करके, 'पृथिव्यै समुद्रपर्यन्तायाः एकराट्' इस वैदिक आदर्श की स्थापना की थी-के शासनकाल में अयोध्या ने पुनः अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान हासिल कर लिया। इस समय भी यह कोशल की प्रशासनिक गद्दी बनी रही। समुद्र गुप्त के समय में अयोध्या गुप्तों की जयस्कंधावार थी। ३३० ई. से ४७२ ई. के मध्य यह गुप्त सम्राटों की दूसरी राजधानी थी, इससे भारतीय इतिहास के स्वर्णयुग में अवध क्षेत्र के महत्व का पता चलता है।

सातवीं शताब्दी में अवध कान्यकुब्ज (कन्नौज) और स्थाण्वीश्वर (थानेश्वर) पर शासन करने वाले पुष्यभूति वंश के प्रसिद्ध सम्राट हर्षवर्धन के साम्राज्य का हिस्सा था। नवीं शताब्दी में यह गुर्जर-प्रतिहारों के राज्य का भाग बना। ग्यारहवीं शताब्दी के अन्तिम दशक से बारहवीं शताब्दी के अन्तिम दशक तक लगभग एक सदी के अन्तराल तक अयोध्या पर गाहड़वालवंश का शासन रहा।

११६२ ई. में गोर के मुइज़ुद्दीन के एक सिपहसालार मलिक हसमुद्दीन उगूलबक ने अवध को जीत लिया। इसके पश्चात् १५२६ ई. तक यह अधिकतर दिल्ली सल्तनत (जिसमें गुलाम, खिलजी, तुगलक, सैयद तथा लोदी इन पाँच मुसलमान वंशों का शासन रहा) के अधीन रहा। बीच में केवल १३६६-१४७६ की अल्प अवधि के लिए यह जौनपुर के शर्की राज्य के अधीन हो गया किन्तु लोदी वंश के समय में यह पुनः दिल्ली सल्तनत के अधीन कर लिया गया।

१५२६में जब बाबर ने इब्राहिम लोदी को पराजित कर दिया तो अवध मुगल साम्राज्य का अंग बन गया। 'बाबरनामा' उल्लेख करता है कि अवध और बहराइच बाबर के अधिकार में थे जिसने शेख बिजीद को अवध में प्रशासक नियुक्त किया था। इस समय पुनः अयोध्या प्रान्तीय प्रशासन की गद्दी थी। बाबर के पश्चात् हुमायूँ-शेरशाह सूरी, मुहम्मद आदिल शाह तथा उसके सेनापति हेमू व जलालुद्दीन अकबर के बीच की राजनैतिक उठापटक के अस्थिर दौर के बाद अकबर के सम्राट बनने तक मुगल साम्राज्य में अवध का पूर्ण व व्यवस्थित समावेश विलम्बित रहा।

१५८० में जब अकबर ने अपने साम्राज्य को १२ सूबों में बाँटा तो अवध भी एक सूबा बना दिया गया। मुगलों के समय में अवध एक बड़ा सूबा था। यह सूबा पांच सरकारों-हवेली अवध (फैजाबाद), गोरखपुर,

बहराइच, लखनऊ और खैराबाद में विभक्त था। यह जानना दिलचस्प होगा कि अकबर के समय में अवध की उत्तरी सीमा वर्तमान नेपाल राष्ट्र के बहुत अन्दर हिमालय की तलहटी तक थी।

प्राकृतिक सीमाओं की दृष्टि से 'सूबा अवध' पूर्व में गण्डक की मुख्यधारा तक था। इसकी दक्षिणी सीमा भीषण घाघरा तक थी, जो अवध सरकार के नयपुर और अन्हौना महालों को छूती हुई बहती थी। केवल पश्चिम में कोई विशेष प्राकृतिक सीमाद्योतक चिन्ह नहीं था जहाँ सूबा टेढ़ामेढ़ा होता हुआ लखनऊ सरकार के देवरख महाल द्वारा गंगा का स्पर्श करता था। इसकी दक्षिणी पश्चिमी सीमा गंगा के किनारे-किनारे, उत्तर पश्चिम में खैराबाद सरकार के खनखत मऊ से दक्षिणपूर्व में लखनऊ सरकार के देवरख महाल तक थी। इसका उत्तरी-पश्चिमी सीमाक्षेत्र घने जंगलो से आच्छादित था, जो पहाड़ो की तलहटी में स्थित खैराबाद सरकार के खैरागढ महाल में उत्तरी-पश्चिमी छोर में शामिल हो जाता था और गंगा के किनारे खनखत मऊ महाल तक था।

अपनी रणनैतिक दृष्टि से महत्वपूर्ण भौगोलिक स्थिति और समृद्ध कृषि सम्बन्धी क्षमता के कारण अवध ने मुगल साम्राज्य में एक विशिष्ट हैसियत प्राप्त कर ली थी तथा राजनैतिक, सांस्कृतिक और आर्थिक क्षेत्रों में उस समय इसने महत्वपूर्ण भूमिका निभाई। इस काल में लखनऊ इसकी राजधानी बना।

शाहजहाँ ने समूचे साम्राज्य को चार बड़े भागों-हिन्दुस्तान, दक्खिन, पूर्वी हिन्दुस्तान तथा पश्चिमोत्तर हिन्दुस्तान में बाँटा। अवध पूर्वी हिन्दुस्तान के पाँच सूबों में से एक था। इसमें पाँच सरकारें-हवेली खास, खैराबाद, बहराइच, गोरखपुर और लखनऊ शामिल थी, जो ११६ महालों में विभक्त थी। इसकी सीमाएँ उत्तर में हिमालय, पूर्व में बिहार, दक्षिण में मानिकपुर और पश्चिम में कन्नौज तक थी। गोरखपुर से कन्नौज तक यह लगभग २६० मील लम्बा और उत्तर में पहाड़ियों से लेकर इलाहाबाद में हन्डिया तक लगभग २३० मील चौड़ा था।

मुगलकाल से लेकर अवध में नवाबी शासन के अभ्युदय काल १७२२ तक सूबा अवध की सीमाएँ कमोबोश ऐसी ही बनी रहीं। १७२२-१७७४ के मध्य अवध के नवाबों ने अन्य क्षेत्रों को अर्जित कर अवध की सीमाओं का विस्तार किया। अवध के नवाबों के इस सीमा विस्तार के फलस्वरूप १७७४ के अन्त तक एक बहुत बड़ा क्षेत्र अवध के अधीन हो गया। उत्तर में इसका विस्तार पहाड़ियों और हिमालयन तराई के जंगलों तक था तो पूर्व में यह गण्डक के ऊपरी पथ तक जा पहुँचा। पूर्व में गण्डक से लेकर छपरा और बक्सर कस्बों को छूते हुए कर्मनाशा द्वारा जो रेखा बनती है वही अवध की सीमा थी। दक्षिण में यह कर्मनाशा, सोन और यमुना से घिरा था। पश्चिम में इसकी सीमा आगरा के थोड़ा नीचे से यमुना से प्रारम्भ होकर दोआब से रामघाट तक तिर्यक् गमन करते हुए और रामघाट से गंगा के किनारे-किनारे (केवल एक छोटे जिले अनूपशहर को छोड़कर) गंगा के पश्चिम से हरिद्वार तक जाती थी। इस समय के अवध की सीमाओं का क्षेत्रफल वर्तमान उ.प्र. और उत्तरांचल का ८० प्रतिशत भाग आच्छादित करता था। इसमें केवल अलीगढ और झांसी जिले, आगरा का पूरा क्षेत्र, बुलन्दंशहर, मथुरा, मुजफ्फरनगर और सहारनपुर जिले शामिल नहीं थे। कोड़ा और इलाहाबाद के जो जिले १७६५-१७७३ तक मुगल साम्राज्य या ईस्ट इंडिया कम्पनी के पास रहे उन्हें १७७३ में अवध के नवाब ने ५० लाख रू. में खरीद लिया था।

किन्तु इतिहास के इस बिन्दु के पश्चात् १७७५ से १८०२ के बीच अवध के नवाबों की विवशताओं कारण अवध की भौगोलिक सीमाएँ अपमानजनक काट-छाँट और संक्षेपण का शिकार हो गईं। अवध सूबे में से अंग्रेजों ने १७७५ में बनारस की जमींदारी और १८०१-०२ में रूहेलखण्ड, गोरखपुर, दोआब के कोड़ा, कड़ा इटावा, रेहड़ फरूखाबाद, खैरगढ इलाके, आजमगढ़ भुटवल, इलाहाबाद प्रान्त, बरेली, आसफाबाद, कलपूरी, नवाबगंज और अरवल का तालुका छोड़कर रेहली और महोल को ईस्टइण्डिया कम्पनी के अधिकार में ले लिया। १८१६ में अंग्रेजों ने प्रतापगढ़ के हंडिया जिले को अवध के नवाबों से ले लिया और उन्हें खैरागढ़ जिला व उससे लगा हुआ नेपाल के नीचे की तराई पट्टी तथा गोरखपुर जिले में नवाबगंज परगना दे दिया। १८१६ से १८५६ तक अवध के नवाबों और बादशाहों के राज्य की सीमाएं बिना किसी बड़े फेरबदल के लगभग एक असममित चतुर्भुज के रूप में रहीं। यह बचा हुआ अवध उत्तर और उत्तरपूर्व की नेपाल की पहाड़ियों, दक्षिण पूर्व में गोरखपुर, बस्ती, आजमगढ, जौनपुर के अंग्रेजी जिलों तथा पश्चिम में रूहेलखण्ड से घिरा हुआ था। इम्पीरियल गैजेटियर ऑफ इण्डिया-XIX के अनुसार उत्तरपश्चिम से दक्षिणपूर्व की ओर इसकी लम्बाइ २३४ मील थी तथा यह १५० मील चौड़ा था। यही वह अवध था जो उ.प्र. के लखनऊ और फैजाबाद मण्डल के १२ जिलों से मिलकर बना है तथा जिसे आज आधिकारिक तौर पर अवध के नाम से जाना जाता है।

७ फरवरी, १८५६ को यही अवध ईस्ट इण्डिया कम्पनी के अधिकार में ले लिया गया और जनरल आउटरम इस प्रान्त के चीफ कमिश्नर बने। लखनऊ इसका प्रशासनिक और न्यायिक मुख्यालय बना रहा। १८७७ में 'यूनाइटेड प्राविन्सेज ऑफ आगरा एण्ड अवध' बन जाने के साथ ही अवध का प्रान्त का दर्जा भी समाप्त हो गया।

इस प्रकार वैदिक आर्य संस्कृति की अत्युर्वर भूमि ब्रह्मर्षिदेश, प्रशस्त सीमाओं वाले कोशल महाजनपद, मुगलों और नवाबों के विशाल 'सूबा अवध', अंग्रेजों के 'अवध प्राविन्स' से लेकर वर्तमान तक अवध अपने इतिहास की विविधता पूर्ण राजनैतिक, सांस्कृतिक और धार्मिक धाराओं का उत्तराधिकारी है।

यहाँ की भूमि को स्वयं वैश्वानर अग्नि ने पवित्र कर निवास योग्य बनाया, यही अग्निपूत कोशल भूमि महाश्रमण बुद्ध के धर्म का पालना रही, वाल्मीकि व तुलसी के 'कोसलचन्द्र राम' की अवतार व लीलाभूमि रही, पुराणों तक में प्रशंसित सम्राटों ने यहीं अनेको अश्वमेध यज्ञ करके कलियुग में क्षीण हो चले सनातन धर्म की जाज्ज्वल्यमान ज्वाला को फिर से धधका दिया। भारतीय इतिहास के स्वर्णकाल में यही क्षेत्र शक्ति और धर्म का केन्द्र रहा, यहीं जीवनजगत के त्रिताप हरने वाली 'मानस' महौषधि को तुलसी ने श्रद्धा की भावनाएँ दे-दे कर तैयार किया, यहीं के नवाबों ने अन्यत्र दुर्लभ साम्प्रदायिक सौहार्द की गंगा-जमुनी संस्कृति को अपनी दूल्हन बनी बेटी की तरह संवारा, यहीं की पर्दानशीं बेगमों ने अवध के स्वाभिमान की खातिर १८५७ की क्रान्ति में फिरंगियों को रणभूमि में ललकारा तो काकोरी के रणबाँकुरों ने आजादी के दीवानों को अहिंसा के साथ-साथ सशस्त्र आघात का क्रान्तिकारी हथियार भी मुहैया कराया।

इन सभी और अनेक अन्य अकथित गौरवपूर्ण क्षणों को जब हम प्रणम्य होकर आदरपूर्वक अपने उत्तर में सम्मिलित करें, तभी इस प्रश्न का समाधान सम्यक् पूर्णता को प्राप्त कर सकता है कि-'अवध किसे कहते हैं?

■ पता : असिस्टेंट प्रोफेसर (साहित्य) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ

# वर्तमान परिप्रेक्ष्य में मनुस्मृति की प्रासङ्गिकता

■ लीना तिवारी

संस्कृत वाङ्मयरूपी क्षीरसागर से उद्भूत स्मृति साहित्य धन्वतरि, कल्पवृक्ष अथवा कामधेनु सदृश है। मनुष्य का सबसे महत्त्वपूर्ण अङ्ग उसकी जाति का धर्म शास्त्र होता है। मानव इसी धर्मशास्त्र से ही अपनी जातिके सम्पूर्ण नियमों को प्राप्त करता है। भारत का धर्मशास्त्र स्मृति साहित्य है जो संस्कृत वाङ्मय का महत्त्वपूर्ण भाग है तथा भारतीयों का आचार शास्त्र है। स्मृतिकारों ने सम्पूर्ण वेद का अध्ययन करके ही स्मृतियों की रचना की तथा हिन्दु जाति को उन्नत किया, उन्हें असभ्यता से सभ्यता की ओर अग्रसारि किया। स्मृतियों में मनुष्य के जन्मोपरान्त से ही संस्कारों का विधान किया गया हैं ये संस्कार मनुष्य के जन्म से मरण तक चलते हैं। इन संस्कारों से ही मनुष्य की आन्तरिक शुद्धि होती है तथा स्मृतियों में वर्णित आचार ही मनुष्य को पशु जाति से भिन्न करता है। अतः स्मृतियों का अध्ययन मानव जीवन को उन्नत बनाने में अत्यन्त उपादेय है।

मनुस्मृति को समस्त स्मृतियों का मूल माना गया है, क्योंकि यह स्मृति सभी स्मृतियों में सबसे अधिक प्राचीन है तथा सभी धर्मशास्त्रों में भी मनुस्मृति को आधार मानकर ही स्मृतियों की रचना की है। समस्त स्मृतियों में भी अधिकतर मनु के वचनों का ही उल्लेख मिलता है। वस्तुतः न केवल संस्कृत वाङ्मय में, अपितु सम्पूर्ण भारतीय साहित्य में स्मृति साहित्य की आज भी अतुलनीय महत्ता है। समय के साथ जीवन पद्धति के परिवर्तित हो जाने पर भी आज भी देश में जीवन का मूल ढांचा स्मृतियों द्वारा प्रतिपादित आचार व्यवहार को बहुत अंश में अनुकरण करता है। सम्पूर्ण स्मृति साहित्य में मनुस्मृति मध्यमणि है, वह सर्वप्रथम मानव को आचार संहिताकार होने के गौरव से मण्डित है। मानव जीवन के लिए आवश्यक समस्त विषयों पर मनु ने लेखनी चलाई है। स्मृति ग्रन्थ के आधारभूत विषय आचार, व्यवहार तथा प्रायश्चित के अन्तर्गत आने वाले सभी पक्षों पर मनु ने प्रकाश डाला है। प्रथम रचना होने पर भी मनुस्मृति का सभी आवश्यक पक्षों को उजागर करने का प्रयास प्रशंसनीय है। मनु एक साथ धर्मवेत्ता, राजनीतिज्ञ, अर्थशास्त्री, मानवशास्त्री, भूगोलवेत्ता, समाजशास्त्री और सर्वोपरि मानवीय मनोविज्ञान के कारण पण्डित थे। यद्यपि आज के परिवेश, परिस्थिति, चिन्तन दर्शन की दृष्टि से सर्वदा तथा सर्वत्र मनु के साथ एकमत होना सम्भव नहीं है तथापि इसमें मतभेद नहीं कि अधिकांश विषय आज भी प्रासंगिक है। मानव धर्म शाश्वत है उसके जीवन का लक्ष्य मानवीय सम्पर्कों का ताना-बाना शासक एवं शासित के मध्य की विभेदक रेखा तथा शासक का दायित्व और शासित का कर्त्तव्य, अर्थनैतिक मूल पहलू, नारी-पुरुष की मूल मनोवृत्ति और इन सभी विषयों के सम्बन्ध में मनु की सटीक टिप्पणी, स्पष्ट कथन आज भी प्रासंगिक और उपादेय है। प्रस्तुत शोध पत्र उपर्युक्त सभी विषयों के सम्बन्ध में मनुस्मृति की प्रासङ्गिकता की पुष्टि करता है।

स्मृतिग्रन्थ के आधार भूत विषय आचार पर प्रकाश डालते हुए कहा गया है कि वेदः स्मृतिः सदाचारः स्वस्य च प्रियमात्सनः। (मनु.०२/१२) अर्थात् ये चार धर्म के साक्षात् लक्षण हैं। मनु ने वेदों तथा स्मृतियों में कहे गये वचनों को ही आचार का आधार माना है। मनु ने आचार के अन्तर्गत आत्मा की प्रसन्नता को विशेष

महत्त्व दिया है। जिस कार्य को करने से मनुष्य की अन्तरात्मा प्रसन्न हो उस कार्य को ही प्रयत्नपूर्वक करना चाहिए और इसके विरुद्ध कार्य का त्याग कर देना चाहिए।

**यत्कर्म कुर्वतोऽस्य स्यात्परितोषोऽन्तरात्मः।**
**तत्प्रयत्नेन कुर्वीत विपरीतं तु वर्जयेत।। ४/१६१**

मनु ने धर्मशास्त्रों को ही आचार का आधार माना है, तथा शास्त्र विरुद्ध आचरण करने वालों के विषय में कहा है कि ऐसा मनुष्य इस लोक में सुखी होकर उन्नति की प्राप्त नहीं कर सकता है। अतः मनुष्य को सर्वदा सत्य धर्म, सदाचार और पवित्रता में अनुराग रखना चाहिए।

मनु का यह वचन आज वर्तमान समय के विद्यार्थियों के उद्योग सम्बन्द्ध परामर्श एवं निर्देशन में बहुत उपयुक्त अनुभूत होता है। आज के विद्यार्थियों को अपनी रुचि आन्तरिक एवं प्रेरणा के विषय को अन्वेषण कर उसी क्षेत्र में कार्यरत होना चाहिए तथा वही कार्य उनकी आत्मा की तुष्टि में सहायक होगा।

मनु द्वारा बताये गये आचार के वैशिष्ट्य तथा महत्त्व से स्पष्ट हो जाता है कि वे आचार को व्यक्तित्व का घटक तत्व मानते हैं जो इहलोक में उसे मानसिक संतोष तथा सुस्वास्थ्य प्रदान करता है जिससे उसे दीर्घायु मिलती है, चरित्र के दृढ़ होने से वह यशस्वी होता है। मनु द्वारा प्रतिपादित आचार किसी एक काल अथवा पात्र तक सीमित न होने के कारण उनके परवर्ती स्मृतिकारों के लिए उसकी प्रासंगिकता यथावत् बनी रहीं। इसी का परिणाम है कि मनु द्वारा मुक्त कण्ठ से की गयी आचार प्रशंसा को परवर्ती स्मृतिकारों ने उचित अतः प्रासंगिक माना तभी मनु कण्ठ से की गयी आचार प्रशंसा को परवर्ती स्मृतिकारों ने उचित अतः प्रासंगिक माना तभी मनु के समान ही उन्होंने भी आचार को अतीव महत्त्व प्रदान किया। बृहत्पराशर ने आचार के महत्त्व को बहुत सुन्दर शब्दों में व्यक्त किया है-

**आचारमूलं श्रुतिशास्त्रवित्तम्, आचारशाखाश्च तदुक्तकृत्यम्।**
**आचारपर्णानि हि तन्नियोग, अशोधनानि।।**
**आचारवृक्षस्य फलं हि नाकस्तसमाच्च सुस्वादुरसश्च मुक्ति।**
**तस्मादनन्तं फलदं तु तत्त्वाचारमेवाश्रय यत्नपूर्वम्।। बृहत्पराशर ६/३७७-३७८**

भारतीय समाज में वर्ण को अत्यन्त महत्त्वपूर्ण माना गया है। वर्ण व्यवस्था तथा आश्रम व्यवस्था समाज के दो प्रमुख अंग माने गये हैं। जिस प्रकार सिर, हाथ, उरु, और पैर के होने से व्यक्ति का पूर्ण शरीर बनता है उसी प्रकार चारों वर्ण अपने कर्त्तव्यों से सुन्दर सामाजिक व्यवस्था का निर्माण करते हैं। वेद के अनुसार वर्ण की उत्पत्ति विराट पुरुष से हुई है।

**ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्वाहू राजन्यः कृतः।**
**उरू तदस्य यद्वेश्चः पदभ्यां शूद्रो अजायत।। ऋ १०/९०/१२**

अर्थात् विराट पुरुष के मुख से ब्राह्मण, बाहु से क्षत्रिय, उरु से वैश्य तथा पाद से शूद्र की उत्पत्ति हुई है। इस प्रकार स्पष्ट है कि चारों वर्णों से मिलकर समाज बनता है। कोई एक वर्ण स्वतन्त्र रूप से जी नहीं

सकता। जैसे हाथ, पाव, सिर आदि शरीर के अंग शरीर से अलग नहीं किये जा सकते।

इसके अतिरिक्त आश्रम व्यवस्था हिन्दू संस्कृति का आधार स्तम्भ है। आश्रमों की व्यवस्था मानव जीवन को संयमित एवं आध्यात्मिक बनाने के लिए की गयी है, जिसके अन्तर्गत मनुष्य अपना सामाजिक तथा आध यात्मिक विकास कर सके। मनुस्मृति में जिन आचारों का उल्लेख किया गया है केवल चारों आश्रमों के लिए ही नहीं, अपितु चारों वर्णो के लिए भी ग्राह्य है। चारों आश्रमों में ब्रह्मचर्य आश्रम प्रथम आश्रम माना गया है। यह आश्रम सम्पूर्ण विद्याओं में ज्ञान प्राप्त करने वाला आश्रम है। विद्यार्थी को ब्रह्मचर्याश्रम में रहते हुए नित्य ही कुछ नियमों का पालन करना होता है, जैसे प्रातः काल उठकर आचमन करना, स्नान करना, संध या करना, गुरु की आज्ञा मानना तथा गुरु के लिए भिक्षा लाना और समस्त विद्याओं का अध्ययन करना। मनु द्वारा प्रतिपादित ब्रह्मचर्याश्रमियों के नित्य प्रति पालनीय ''आचार'' का प्रतिपादन करना प्रासंगिक है। मनु द्वारा प्रतिपादित ये सभी आचार पूर्णतया वैज्ञानिक है। प्रत्येक में कुछ न कुछ ऐसा लाभ छुपा है जिसके अवगत या अनवगत होने पर भी वे लाभ ही पहुँचाते हैं। उदाहरणार्थ-विद्यार्थी के भोजन के विषय में कहा गया है कि विद्यार्थी को भिक्षा से प्राप्त अन्न से ही भोजन करना चाहिए, सूक्ष्म विचार यह है कि विद्यार्थी संयमित भोजन करे। गुरु शिष्य सम्बन्ध में मनु ने बहुत ही महत्वपूर्ण बात कही है कि जब तक गुरु शिष्य सम्बन्ध सुदृढ़ नहीं हो तब तक व्यक्तित्व निर्माण नहीं और न ही राष्ट्र की उन्नति। मनुस्मृति में प्रातःकाल उठकर शौच के उपरान्त आचमन करने का विधान दिया है। आचनम करने से मानव की जठराग्नि प्रज्वलित होती है। इसलिए इसको करने का विशेष महत्त्व आज भी है। मनुस्मृति में भोजन के विषय में अनेक स्वास्थ्य सम्बन्धी महत्त्वपूर्ण तथ्यों का उल्लेख किया गया है। जिसे आज भी चिकित्सक व्यक्ति के स्वास्थ्य हेतु उचित मानते हैं। मनुस्मृति के द्वितीय अध्याय के ५६-५७ पद्य में कुछ महत्त्वपूर्ण बात कही गयी है।

**नोच्छिष्टं कस्यचिद्ददद्यान्नघाच्चैव तथान्तर।**
**न चैवात्यशनं कुर्यान्त चोच्छिष्टः क्वचिद्व्रजोत्।।**
**अनारोग्यमनायुष्यमस्वर्य चातिभोजनम्।**
**अपुण्यं लोकविद्विष्टं तस्मात्तत्परिवर्जयत्।। २/५६-५७**

ब्रह्मचर्याश्रम के उपरान्त गृहस्थाश्रम में प्रवेश किया जाता है। गुहस्थाश्रम ही चारों आश्रमों में श्रेष्ठ माना गया है तथा इसी से अन्य तीनों आश्रमों की उत्पत्ति बताई मनु ने गृहस्थ के धर्मों का विस्तृत विवेचन किया है। गृहस्थ के दैनिक कर्मों एवं आचार का वर्णन भी मनुस्मृति में प्राप्त होता है। मनु ने निम्नलिखित गृहस्थ के मुख्य कर्मों को उल्लेख किया है।

**मेत्रं प्रसाधनं स्नानं दन्तधावनमञ्जनम्।**
**पूर्वाह्न एव कूर्वति देवतानां च पूजनम्।। ४/१५२**

गृहस्थाश्रम के पश्चात् वानप्रस्थ आश्रम में प्रवेश की बात कही गयी है। वानप्रस्थ का शाब्दिक अर्थ है ''वन की ओर प्रस्थान करना'' भावात्मक दृष्टि से देखा जाये तो यह वानप्रस्थी होना नहीं है। मनुष्य का मन

ही वह वन होता है जिसकी ओर वह प्रस्थान करता है अर्थात् वह मन में ही एकाकार हो जाता है। इसलिए आवश्यक नहीं कि वन का आश्रय लेकर ही वानप्रस्थी बना जाये। आवश्यक यह है कि वृद्ध माता-पिता का अपने मन को वश में करना। आज अधिकार संयुक्त परिवारों के विघटन का मुख्य कारण वृद्ध माता-पिता द्वारा नयी युवा पीढ़ी को अपनी प्राचीन परम्परा अनुसार जीवन व्यतीत करने हेतु मजबूर करना। आज प्रायः वन का आश्रय नहीं लिया जाता है किन्तु माँ का कर्त्तव्य है कि वे स्वयं को घर में ही वानप्रस्थी बनाएं। अर्थात् वानप्रस्थ की अवस्था में जिन नियमों का पालन वन में रहकर करना होता है, यदि उनका पालन न भी करें तो भी पारिवारिक दायित्व से स्वयं को मुक्त कर लें तथा घर-परिवार के सदस्यों की स्वातन्त्रय में बाधक न बनें।

मनु ने जिस प्रकार ब्रह्मचर्य, गृहस्थ और वानप्रस्थाश्रम के लिए नित्यप्रति आचारों का विधान किया है, उसी प्रकार सन्यासाश्रम के लिए भी प्रमुख आचारों का विधान किया गया है। जो इस प्रकार है-सर्वप्रथम मनु ने देव-ऋण, ऋषि-ऋण का पूरा करके ही मन को मोक्ष प्राप्ति में स्थित होने का कहा है।

**ऋणानि त्रीण्यपाकृत्स मनो मोक्षे निवेशयेत्।**
**अनपाकृत्य मोक्षं तु सेवमानो व्रजत्यधः।।**

सन्यास आश्रम का मुख्य उद्देश्य मोक्ष प्राप्ति ही होता है और मोक्षप्राप्ति के लिए अहिंसा, विषयों में अनासक्ति, वेदप्रतिपादित कर्म और कठिन तप आदि को साधन माना गया है। सन्यासी इन नियमों के पालन से ही मोक्ष को प्राप्त करता है और सांसारिक बन्धन से मुक्त हो जाता है, इसके लिए कठिन साधना करनी होती है तथा मनवाणी और शरीर पर संयम करके चिन्तन करना चाहिए। मनु का कथन है कि सब आसक्तियों को धीरे-धीरे छोड़कर ही सन्यासी ब्रह्म में लीन हो जाता है।

**अनेन विधिना सर्वास्त्यक्त्तवा सड्ंगाञ्छनैः शनैः।**
**सर्वद्वन्द्वविनिर्मुक्तो ब्रह्मण्येवावतिष्ठते।।११ ६/८१**

संस्कार से मनुष्य के दोषों की शुद्धि होती है। मनु के अनुसार द्विजों के गर्भाधान, चूड़ाकर्म आदि संस्कारों से गर्भ उत्पन्न दोष नष्ट हो जाते हैं। मनु के अनुसार प्रत्येक व्यक्ति जन्म के समय शूद्र होता है, उपनयन से द्विज कहलाता है। वेदों के अध्ययन से विप्र और ब्रह्मा के साक्षात्कार से मोक्ष की प्राप्ति होती है।

मनुस्मृति में तेरह संस्कारों का उल्लेख किया गया है, इनके नाम इस प्रकार हैं-१. गर्भाधान २. जातकर्म ३. नामकरण ४. निष्क्रमण ५. अन्नप्राशन ६. चूड़ाकर्म ७. उपनयन ८. वेदारम्भ ९. समावर्तन १०. विवाह ११. वानप्रस्थ १२. सन्यास १३. अन्तेष्टि

गर्भाधान संस्कार आज धार्मिक दृष्टि से नहीं तो इसका परिवर्तित रूपपरिवार नियोजन की दृष्टि से प्रासंगिक है। आज सन्तानोत्पत्ति सोच समझकर, उचित समय पर की जाती है। आज सन्तान, आकस्मिक या अविवेचना की परिणति नहीं है। आज वर्तमान समय में पुंसवन, जातकर्म, नामकरण, निष्क्रमण अन्नप्राशन आदि संस्कार सभी जगहों पर पूर्ण विधि विधान तथा कर्मकाण्ड के रूप में सम्पन्न होते कम ही

दिखायी पड़ते हैं। तथापि एक संस्कार रूप मे प्रायः सभी परिवारों में इनको सम्पन्न किया जाता है। समावर्तन संस्कार आज अपने मूल रूप में अप्रासंगिक हो गया है। किन्तु वह परिवर्तित रूप में आज भी प्रासंगिक है, क्योंकि समावर्तन सम्पन्न करके ही युवक गृहस्थ आश्रम का दायित्व ग्रहण करता है शिक्षा प्राप्त करने के उपरान्त विद्यार्थी आज गुरु से अनुभूति प्राप्त करने के स्थान विश्वविद्यालय या अपने संस्थान आदि से प्रमाण पत्र रूपी अनुमति लेकर जीविका प्राप्त करके विवाह करता है। यही उसका समावर्तन है। विवाह तो आज भी प्रासंगिक है। मनु ने आठ विवाहों का उल्लेख किया है, उसमें प्राजापत्य तथा गान्धर्व विवाह का ही वर्तमान में प्रचलन है। यही विवाह आज जन सामान्य में श्रेष्ठ माना जाता है। इसी का एक रूप कानूनी विवाह के रूप में परिवर्तित हो गया है। वर्तमान में इस विवाह का प्रचलन भी दिन-प्रतिदि बढ़ रहा है।

मनु से व्यवहार शब्द को विधि के साथ जोड़ा है। व्यवहार से अभिप्राय लिया है विवाद का निर्णय करना, न्याय व्यवस्था देना, दण्ड देना आदि। मनु का उद्देश्य असभ्य समाज को एक सभ्य और आदर्श समाज में बदलना था। सहस्रों वर्ष पूर्व मनुस्मृति के समय व्यवहार कितना अधिक शिष्ट तथा सर्वग्राह्य था यह उनके द्वारा प्रतिपादि निर्देशों से ही स्पष्ट से ही स्पष्ट हो जाता है। मनु द्वारा प्रतिपादित व्यवहार की व्याख्या समाज के कुछ महत्त्वपूर्ण जनमानस के सन्दर्भ में इस प्रकार है-

**नारी के प्रति व्यवहार**-नारी मानसिक एवं शारीरिक दोनों में ही कोमल मानी गयी है। इसलिए नारी का सदैव ही आदर करना चाहिए। अपना कल्याण चाहने वाले कन्या के पिता, भाई, पति और देवर को विवाह उपरान्त भी कन्या को वस्त्राभूषणों से अलंकृत करना चाहिए।

**पितृभिर्भ्रातृभिश्चैताः पतिभिर्देवरैस्तथा।**
**पूज्या भूषयिताव्याश्च बहुकल्याणमीप्सुभिः।।३/५५**

इसके अतिरिक्त स्त्रियां सम्मानित होती हैं चाहे वह अपनी स्त्री हो अथवा परस्त्री ही क्यों न हो। इसलिए कहा गया है कि दूसरे की स्त्री से बात करते समय आप या सुन्दरी या बहन कहकर सम्भाषण करना चाहिए।

**परपत्नी तु या स्त्री, स्यादसम्बन्धा च योनितः।**
**तां ब्रूयाद्भवतीत्येवं सुभगे भगिनीति च।।२/१२९**

मनुस्मृति में उक्त यह स्त्री सम्मान युक्त बातें आज के वर्तमान युग में भी उतनी ही महत्त्वपूर्ण हैं, जितनी की उस समय थी। आज के समाज में घरेलू हिंसा हमें हमारे शास्त्रों से अनवगत होने का परिचय देता है। समाज में आज भी यदि स्त्री को प्रसन्न रखा जाता है तथा उसका सम्मान किया जाता है तो वह घर, समाज निश्चित रूप में सभ्य समाज की श्रेणी प्राप्त करेगा।

**नागरिकों के प्रति व्यवहार**-इस विषय में मनु का कहना है कि रथ पर बैठे हुए, नब्बे वर्ष से अधिक आयु वाले, रोगी, बोझ लिये हुए, स्त्री, स्नातक, राजा, वर को मार्ग देना चाहिए। मनु की यह बात आज भी बहुत सटीक है। वर्तमान में भी अधिक वृद्ध को ही पहले मार्ग दे दिया जाता है। इसी प्रकार रोगी को पहले मार्ग की बात आज भी उसी प्रकार है यथा सड़कों पर अस्पतालों की गाड़ियों को अन्य गाड़ी वाले पहले मार्ग

देते हुए दिखाई पड़ते हैं। इसी प्रकार स्त्री को भी पहले मार्ग दिया जाता है और आज भी राजा के रूप में किसी बड़े अधिकारी के आने से पूर्व वहाँ के मार्ग को साफ कर दिया जाता है।

**बोलचला व्यवहार**-मनुष्य के आचरण में शुद्धता तब आती है जब उसकी वाणी में सत्य का वास होता है। इसलिए सत्य को सुन्दर शैली में व्यक्त करते हुए कहा गया है कि-

**सत्यं ब्रूयात् प्रियं ब्रूयात ब्रूयात्सत्यमप्रियम्।**
**प्रियं च नानृतं बुयादेष धर्मः सनातनः।।४/१३८**

आज के वर्तमान युग में सफल प्रबन्धन का मूल मंत्र है उपर्युक्त मनुस्मृति कथन। सम्प्रेषण कौशल का मूलभूत आधार है तथा इसी में राजनीतिक कुशलता का गुण भी छिपा है। इसे आत्मसात करने से व्यक्ति को जीवन में सफलता प्राप्त करने से कोई नहीं रोक सकता।

मनुस्मृति में नारी के कुछ विशेष अधिकारों की बात कही गयी है। जो नारी सशक्तीकरण में अपना योगदान देते हैं।

मनु ने कन्या को सबसे बड़ा अधिकार प्रदान करते हुए कहा है कि पिता आदि के द्वारा योग्यतर वर के न मिलने पर कन्या ऋतुमती होने पर तीन वर्ष तक प्रतीक्षा कर अपने समान योग्यता वाले पति का स्वयं वरण कर लें। ऐसा कर लेने पर कन्या तथा पति थोड़े भी दोष के भागी नहीं होते हैं।

**त्रीणि वर्षाण्युदीक्षेत कुमार्यृतुमती सती।**
**ऊर्ध्व तु कालादेतस्माद्विन्देत सदृशं पतिम्।।**
**अदीयमाना भर्तारमधिगच्छेद्यदि स्वयम्।**
**नैनः किंचिदवाप्नोति न च यं साधिगच्दति।।१/६०-६१**

मनु के अनुसार कुल की नवविवाहिता पुत्रियों तथा कन्याओं एवं गर्भवती नारियों को अतिथियों से भी पूर्व भोजन करा देना चाहिए।

**सुवासिनीः कुमारीश्च रोगिणो गर्भिणी स्त्रियः।**
**अतिथिभ्योऽग्र एवैताभोजयेदविचारयन्।। मनु ३/११४**

मनु ने सन्तान का आभास होने पर पति या गुरु से नियुक्त (आज्ञा पाया हुआ) स्त्री का देवर या सपिण्ड के साथ एक पुत्र को उत्पन्न करने का अधिकार विधवा स्त्री को दिया है किन्तु वह दूसरे पुत्र को कदापि उत्पन्न न करें।

**देवराद्वा सपिण्डाद्वा स्त्रिया सम्यङ्. नियुक्तया।**
**प्रजेप्सिताधिकगन्तव्या सन्तानस्य परिक्षये।। ६/५६-६०**

मनु ने गर्भिणी स्त्री को करमुक्त माना है। मनु ने तीन मास की गर्भिणी महिला को घाट के कर से मुक्त रखा है।

**गर्भिणी तु द्विमासादिस्तथा प्रव्रजितो मुनिः।**
**ब्रह्मणा लिङ्गिनश्चैव न दाप्यस्तारिकं तरे।। १८/४०७**

मनु ने पुत्री को पुत्र के समान ही पिता की आत्मा माना है। अतः यदि पिता के कोई पुत्र नहीं है और पुत्री है, तो मृत पिता के धन को पुत्री के होते हुए अन्य कोई नहीं ले सकता। मनु ने यह भाई का कर्त्तव्य माना है कि वह अविवाहित कन्या को अपने-अपने भागों में से चौथाई भाग (सम्पत्तिक अधिकार) दें, जो भाई ऐसा नहीं करते वे पतित होते हैं। मनु ने कन्या को दायाद माना है, क्योंकि मनु ने कहा है कि किसी भाई के मृत सन्यासी हो जाने पर बंटवारे के समय उसका धन सभी सहोदर भाई-बहन मिलकर बांट लें। तदनुसार माता का धन उसकी कन्या का ही भाग होता है। मनु ने भाइयों के साथ बहनों को भी धन का अधिकार दिया है।

निष्कर्ष रूप में यह कहने में कोई अतिश्योक्ति नहीं होगी कि हमारे प्राचीन ग्रन्थ आज भी ज्वलन्त समस्याओं पर सटीक समाधान में अग्रणी हैं। आवश्यकता है तो बस इनकी प्रासंगिकता को समझने की। प्रत्येक आपाधापी वाले इस जीवन में स्वयं को आगे बढ़ाने में प्रयासरत् तो है, किन्तु वह अपने मूल अथवा जड़ से स्वयं को पृथक नहीं कर सकता। ये प्राचीन ग्रन्थ हमारी जड़ हैं जिनके विचारों, वचनों और कथनों द्वारा ही पीढ़ियां दर पीढ़ियां पोषित होती है। उचित पोषण द्वारा वृक्षरूपी समाज पुष्पित पल्लवित एवं विकसित होता है, अन्यथा शुष्क, विचारहीन समाज को जो परिदृश्य हमें आज वर्तमान समय में दृष्टिगोचर होता है वह प्राचीन ग्रन्थों के अध्ययन के बिना कुछ समय पश्चात् ''मृतसमाज'' की संज्ञा से परिभाषित होने लगेगा। अतः उससे पूर्व ही समाज में प्राचीन ग्रन्थों विशेषतः मनुस्मृति के सन्दर्भ में नवचेतना ग्राह्य होना अत्यन्त आवश्यक है, जिसके फलस्वरूप जनमानस समाज को एक सुगम, सुव्यवस्थित, सुदृढ़ दिशा प्रदान कर सके।

■ पता : सहायकाचार्या (शिक्षाशास्त्रविभाग), राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, जयपुर परिसर-राजस्थान

# काल की अवधारणा

■ उमेश कुमार पाण्डेय

"काल ज्योतिर्विज्ञान का अत्यन्त महत्वपूर्ण विषय है। सम्पूर्ण ज्योतिर्वैज्ञानिक अध्ययन काल पर ही अवलम्बित है। इसलिए इसे कालविधान-शास्त्र भी कहा जाता है।" काल वस्तुतः एक अमूर्त अवधारणा है। यह विभु है। (सभी मूर्त द्रव्यों के संयोगी पदार्थ को विभु कहते हैं) यह नित्य तथा एक है। किन्तु अतीतादि के व्यवहार हेतु विभाग कर लिए जाते हैं। श्रीमद्भागवत् महापुराण में कहा गया है कि पृथिव्यादि कार्य वर्ग का अत्यन्त सूक्ष्मतम अंश परमाणु जिसमें न तो प्रलयादि अवस्थाभेद की स्फूर्ति होती है, न ही नवीन प्राचीनादि काल भेद होता है कि व्यक्त पृथिव्यादि के रूप में कल्पना कर ली जाती है। इसी प्रकार से काल की भी स्थूलता सूक्ष्मता का अनुमान किया जाता है। जो केवल प्रपञ्च काल की परमाणु जैसी सूक्ष्म अवस्था में व्याप्त रहता है। वह अत्यन्त सूक्ष्म तथा जो सृष्टि से लेकर प्रलय पर्यन्त उसकी अवस्थाओं का भोग करता है। वह परम महान कहलाता है।

सूर्यसिद्धान्त जैसे-ज्योतिर्वैज्ञान्तिक ग्रन्थ में काल के अमूर्त तथा मूर्त दो भेद माने गये हैं।

**"लोकानामन्तकृत्कालः कालोऽन्यः कलनात्मकः।**
**स द्विधा स्थूल-सूक्ष्मत्वान्मूर्तश्चामूर्त उच्यते।"**

भास्कर ने भी ऐसे हि विचार व्यक्त किये हैं।

कालभेद-श्रीमद्भागवत महापुराण में सूर्य की गति के आधार पर मूर्तकाल के क्रमशः सूक्ष्मतम विभाग से मध्यतम विभाग तक किये गये हैं। जो ज्योतिर्वैज्ञानिक अध्ययन की दृष्टि से अत्युपयोगी हैं।

१. त्रुटि-पृथिव्यादि कार्यवर्ग का अत्यन्त सूक्ष्म अवयव जिसे परमाणु कहते हैं। ऐसे दो परमाणुओं के योग से अणु तथा तीन अणुओं के योग से त्रसरेणु होता है। जो गवाक्ष से होकर आती हुई सूर्य की किरणों में उड़ता हुआ देखा जाता है। ऐसे तीन त्रसरेणुओं को पार करने में सूर्य को जितना समय लगता है, उसे त्रुटि कहते हैं।

२. वेध - सौ त्रुटि तुल्य काल को वेध कहा जाता है।

३. लव - तीन वेध का एक लाव होता है।

४. निमेष - तीन लवों को एक निमेष कहते हैं।

५. क्षण - तीन निमेष को एक क्षण कहते हैं।

६. काष्ठा - पांच क्षण की एक काष्ठा होती है।

७. लघु - पन्द्रह काष्ठा का एक लघु होता है।

८. नाडिका - पन्द्रह लघु की एक नाडिका होती है।

९. मुहूर्त - दो नाडिका का एक मुहूर्त होता है।

१०. प्रहर अथवा याम- दिनमान में ह्रास-वृद्धि के अनुसार छः या सात नाडिका का एक पहर होता है, जिसे याम भी कहा जाता है। यह मनुष्य के दिन-रात का चौथा भाग अथवा अहोरात्र का आठवां भाग होता है।

११. पक्ष - पन्द्रह अहोरात्रों का एक पक्ष होता है, जो शुक्ल एवं कृष्ण भेद से दो होता है।

१२. अहोरात्र - चार प्रहर का दिन तथा चार प्रहर की रात्रि होती है। इस प्रकार से आठ प्रहर का एक अहोरात्र होता है।

१३. मास - दो पक्षों का एक मास होता है।

१४. ऋतु - दो मासों की एक ऋतु होती है।

१५. अयन - छः मास का एक अयन होता है। अयन दक्षिणायन एवं उत्तरायण भेद से दो प्रकार का होता है। ध्यातव्य है कि जब सूर्य कर्कादि से छः राशियों में रहता हैं। तब दक्षिणायन तथा मकरादि छः राशियों में रहने पर उत्तरायण होता है।

१६. संवत्सर - दोनों अयन मिलकर एक वर्ष होते हैं। सूर्य परमाणु से लेकर सम्वत्सर पर्यन्त काल में द्वादश राशि रूप सम्पूर्ण भुवनकोश की परिक्रमा पूर्ण करते हैं।

**"भानोर्मकर संक्रान्ते षण्मासा उत्तरायणम्।**
**कर्कादेस्तु तथैव स्यात् षण्मासा दक्षिणायनम्।।"**

**कालमान**

त्रुटि = सूर्य द्वारा तीन त्रसरेणुओं के पार करने में लगा समय।

वेध = त्रुटि × १००, लव = वेध × ३

निमेष = लव × ३, निमेष = लव × ३

क्षण = निमेष × ३, काष्ठा = क्षण × ५

लघु = काष्ठा × १५, नाडिका (दण्ड) = लघु × १५

मुहूर्त = नाडिका × २

प्रहर या याम = छः या सात नाडिका (मानव अहोरात्र का चौथा भाग)

पक्ष = पन्द्रह दिन मास = यह पितरों का अहोरात्र

ऋतु = दो मास अयन = छः मास (उत्तरायण, दक्षिणायन) दोनो अयन देवासुरों के क्रमशः अहोरात्र होते हैं। तथा (१०० वर्ष मनुष्य की आयु बतायी गई है) संवत्सर में सूर्य परमाणु से लेकर संवत्सर पर्यन्त काल में द्वादश राशि चक्र भोग करता है।

सूर्य, वृहस्पति, सावन, चन्द्रमा और नक्षत्र सम्बन्धी महीनों के भेद से यह वर्ष ही संवत्सर, परिवत्सर, इदवत्सर, अनुवत्सर एवं वत्सर कहा जाता है।

काल - अतीतादि व्यवहारहेतुः काल 'स चैको विभु नित्यश्च' सम्पूर्ण मूर्त्त द्रव्यों के संयोगी पदार्थ को विभु कहते हैं। आकाश, काल, दिक् एवं आत्मा भागवत (३/११-११-३) सूर्यगति के आधार पर 'अतीतादि व्यवहारहेतुः कालः स चैको विभुर्नित्यश्च (तर्कसंग्रह)

१ पल = ६ कला

१० पल = ६० कला = १ अंश

६० पल = ६ अंश

६० घटी = २४ घंटा/एक अहोरात्र

## संदर्भ-सङ्केत

१. सूर्यसिद्धान्त/मध्यमाधिकार १०/११

२. सिद्धान्तशिरोमणि/गणिताध्याय १/१५

३. श्रीमद्भागवतमहापुराण ३-११/५/६

# ग्रहण विमर्श

"श्रीमद्भागवत् महापुराण में राहु को ग्रह माना गया है। वहां कहा गया है कि सिहिंका पुत्र अश्रुराधम ने भगवान की कृपा से ग्रहत्व प्राप्त किया। यहां राहु का मण्डल योजन विस्तार तेरह सौ योजन बताया गया है। "श्रीमद्भागवत महापुराण में अथर्ववाद मुखेन ग्रहण का कारण बताते हुए कहा गया है कि अमृतपान के समय राहु देवता के वेष में सूर्य एवं चन्द्र के मध्य देव पंक्ति में आकर बैठ गया तो सूर्य एवं चन्द्रमा ने इस भेद का उद्घाटन कर दिया। इस बैर का स्मरण कर यह (राहु) अमावस्या एवं पूर्णिमा के दिन उन पर आक्रमण करता रहता है। यह देखकर भगवान विष्णु ने सूर्य एवं चन्द्रमा की रक्षा के लिए उन दोनों के पास अपने प्रिय आयुध सुदर्शन चक्र को नियुक्त किया।

यह सुदर्शन चक्र निरन्तर घूमता रहता है। इसलिए राहु उसके असह्य तेज से उद्विग्न एवं चकितचित्त होकर मुहूर्तमात्र उनके सामने टिककर फिर सहसा लौट आता है। उसके उतनी देर उनके सामने ठहरने को ही लोग ग्रहण कहते हैं।

**राहु के ग्रहत्व का विवेचन**-ग्रह शब्द ग्रह धातु के अच् प्रत्यय के योग से निष्पन्न होता है। इसकी व्युत्पत्ति दो प्रकार से की जा सकती है।

"ग्रहणाति फलदातृत्वेन जीवान्" अर्थात् जो जीवों को अर्थात् प्राणि समूह को उनके कर्मानुसार फलप्रदान करते हैं, वे ग्रह हैं। इस व्युत्पत्यनुसार ज्योतिर्विज्ञान में फलादेश की दृष्टि से सूर्यादि ग्रह माने गये हैं। राहु एवं केतु को ग्रहण कर नव ग्रह माने गये हैं।

जैसा कि कहा गया है-

**[1]"सूर्यश्चन्द्रो मंगलश्च बुधश्चापि वृहस्पतिः।**
**शुक्रः शनैश्चरो राहुः केतुश्चेतिनवग्रहाः।।"**

श्रीमद्भागवत् पुराण में सम्भवतः इसी दृष्टि से राहु को ग्रह कहा गया है।

गृह्णाति गति विशेषान्-इस व्युत्पत्ति की दृष्टि से राहु का ग्रहत्व सिद्ध नहीं होता। वस्तुतः राहु एवं केतु छाया ग्रह अथवा पात विशेष हैं। पृथ्वी का गमनपथ एवं चन्द्रमा का गमनपथ जहां आपस में एक दूसरे को काटते हैं। वहीं सम्पात बिन्दु राहु, केतु के नाम से जाने जाते हैं।

आचार्य वराहमिहिर को उपर्युक्त पौराणिक दृष्टि मान्य नहीं। उन्होनें अपनी प्रखर वैज्ञानिक प्रज्ञा से राहु के ग्रहत्व का निराकरण करते हुए कहा है यदि वास्तव में राहु मूर्तिमान ग्रह होता तो उसकी कोई निश्चित गति तथा बिम्ब होता। निश्चित गतिवाला होकर भगणपथ पर स्थित रविचन्द्र को कैसे ग्रसता अर्थात् नहीं ग्रसता।

"ज्योतिर्वज्ञानिक लल्लाचार्य ने भी राहु को ग्रहण का कारण माना है। वस्तुतः चन्द्रमा जब भ्रमण करते हुए पृथ्वी एवं सूर्य के मध्य आ जाता है। तो वहां भूपृष्ठस्थ वासियों के प्रति सूर्य की रश्मि का अवरोधन हो जाता है। चन्द्रमा के द्वारा इस वरोध को ही सूर्यग्रहण कहते हैं। यह स्थिति प्रायः अमावस्या को होती है। इसके विपरीत जब चन्द्रमा सूर्य से ६ राशि के अन्तर पर होता है। तो बीच में पृथ्वी के आ जाने पर पृथ्वी चन्द्रमा के प्रति प्रकाश का अवरोधिक होती है तथा सूर्यबिम्ब की अपेक्षा पृथ्वी का बिम्ब लघु होने से सूर्य की विपरीत दिशा में छाया सूची उत्पन्न होती है। जिसे भूभा कहते हैं। यह चन्द्र की अवरोधिक होती है। तथा सूर्यबिम्ब की अपेक्षा पृथ्वी का बिम्ब लघु होने से सूर्य की विपरीत दिशा में छाया सूची उत्पन्न होती है। जिसे भूभा कहते हैं यह चन्द्रमा की अवरोधिका होती है।

**[2]"यदि मूर्तो-भाविचारी शिरोऽथवा भवति मण्डली च राहुः।**
**भगणार्द्धेनान्तरितौ गृह्यति कथं नियतचारः।।" (वृहत्संहिता-५/४)**
**[3]"राहुः कुभामण्डलगः शशाङ्कं शशांङ्कगश्च्छादनमीव बिम्बम्**
**तमोमयः शम्भुवरप्रदानात्सर्वागमनमृविरूद्धमेतद्"-गोला/ग्रहणवा.शि.शि.**

**छाद्य-ढदम निर्णय**-"भारतभूमि में भास्करावतार भास्कराचार्य ने ग्रहण विषयक ज्यौतिर्वैज्ञानिक सिद्धान्त एवं पौराणिक मत में सुन्दर समन्वय स्थापित करते हुए कहा है राहु भृच्छाया में घुसकर चन्द्रमा को और चन्द्रमा

में घुसकर सूर्य को आच्छादित करता है। स्वरूपतः राहु एक महान् अन्धकार है। अतः राहुकृत सूर्य एवं चन्द्रग्रहणों से पृथ्वी में अन्धकार ही होता है। इत्यादि प्रकार के अर्थ से सभी आगम शास्त्रों का कथन ज्यौतिर्वैज्ञानिक सिद्धान्त के अविरूद्ध हैं।

**सूर्य एवं चन्द्र राहु के बिम्बमान**-श्रीमद्भागवत महापुराण में सूर्य मण्डल का विस्तार १० हजार योजन चन्द्रमण्डल का १२ हजार योजन एवं राहु का मण्डल विस्तार १३००० योजन बताया गया है।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य सिद्धान्त | - | सूर्यबिम्ब | = | ६४०० | योजन |
| | | चन्द्रबिम्ब | = | ४८० | योजन |
| सिद्धान्तशिरोमणि | - | सूर्य | = | ६५२२ | योजन |
| | | चन्द्रमा | = | ४८० | योजन |

**बिम्बं खेर्द्विद्विशरर्तु संख्या**
**नीन्दो खनागाम्बुधि योजनानि।। सि. शि. ५१५**

## सन्दर्भ


१. श्रीमद्भागवत महापुराण दसमस्कन्ध

२. वृह.सं.-रा.चा. ५/४

३. शि.शि.-गोलाध्याय-ग्रहणवासना


# त्रिस्कन्धात्मक ज्योतिष का एक परिचय

"समस्त दिव्य एवं लौकिक ज्ञान वेद में अनुस्युत है। समस्त भारतीय ज्ञान विज्ञान का मूल वेदों में है। इसमें किसी विपश्चित् को कोई विप्रतिपत्ति नहीं है। वेदों में बीजरूपेण सन्निहित विज्ञानों का स्वतन्त्र शाखा के रूप में प्रस्तार वेदांगों में दिखाई पड़ता है। वेदांग छः हैं।

१. शिक्षा, २. कल्प, ३. व्याकरण, ४. ज्यौतिष, ५. निरुक्त, ६. छन्द।

पाणिनीय शिक्षा में वेद पुरूष के अंगों का वर्णन करते हुए ज्योतिष को चक्षुस्थानीय बताया गया है। भास्कराचार्य का भी ऐसा ही अभिमत है।

**"शब्दशास्त्रं मुखं ज्योतिषं चक्षुषी**
**श्रोत्रमुक्तं निरुक्तञ्च कल्पः करौ।**
**या तु शिक्षास्य वेदस्य सा नासिका**
**पादपद्मद्वयं छन्दः आद्यैर्बुधैः।।**

ज्योतिष के वेदांगत्व को अभिप्रमाणित करते हुए भास्करसचार्य ने कहा है।

**"वेदास्तावत् यज्ञकर्मप्रवृताः यज्ञाः प्रोक्तास्ते तु कालाश्रयेण।**
**शास्त्रादस्मात् कालबोधो यतः स्याद् वेदांगत्वं ज्योतिषस्योक्तमस्मात्।।**

"वेदांग ज्योतिष ने ज्योतिर्विज्ञान की महत्ता बताते हुए कहा है कि वेदों की प्रवृत्ति यज्ञों में हैं और यज्ञ कालाश्रयी हैं। अतएव जो कालविधान शास्त्र ज्योतिष को जानता है। वही वास्तव में वेदों को जानता है। भास्कराचार्य का अभिमत है कि वेद के षडंगों में चक्षुर्भूत ज्योतिषशास्त्र सर्वश्रेष्ठ है। क्योंकि समस्त अंगों से परिपूर्ण व्यक्ति भी बिना आँख के कुछ नहीं कर सकता। यथा-

**वेदचक्षुः किलेदं स्मृतं ज्योतिषम्**
**मुख्यत चाङ्गमध्येऽस्य तेनोच्यते।**
**संयुक्तोऽपीतरैः कर्णनासादिभि-**
**श्चक्षुषाङ्गेन हीनो न किञ्चितकरः।।**

भास्कराचार्य के उपर्युक्त कथन के काफी पहले आचार्य लगद्य ने ज्योतिष की श्रेष्ठता प्रतिपादित करते हुए कहा था कि जिस प्रकार मोरों की चोटी व सर्पों की मणि मस्तक पर स्थित होती है उसी प्रकार षङ्गों में ज्यौतिषशास्त्र मुर्धन्य है।

**"यथा शिखा मयुराणां नागाना मणयो यथा।**
**तद्वद् वेदांगशास्त्राणां ज्योतिषं मूर्ध्नि स्थितम्।।"**

सूर्यासिद्धान्त में ज्योतिषशास्त्र ब्रह्मस्वरूप कहा गया है तथा यह भी बताया गया है कि यह शास्त्र पुण्य प्रदान करने वाला तथा पापों का विनाशक है।

किं बहुना-

**"अप्रत्यक्षाणि शास्त्राणि विवादस्तस्य केवलम्।**
**प्रत्यक्षं ज्योतिषशास्त्रं चन्द्रार्कौ यत्र साक्षिणौ।।"**

ज्यौतिषशास्त्र की व्युत्पत्ति है **"ज्योतिषां सूर्यादिग्रहाणांबो ा कंशास्त्रम्"** अर्थात् जिस शास्त्र में सूर्यादि ग्रहों तथा नक्षत्रादिकों का प्रतिपादन किया गया हो वह ज्यौतिषशास्त्र हैं। अर्थात् जिस शास्त्र में सूर्यादि ग्रहों तथा जिससे ग्रह नक्षत्रादिकों के ज्ञान पूर्वक संसार के शुभाशुभ फल का ज्ञान होता है। उसे ज्योतिष कहते हैं। आचार्य नेमिचन्द्रशास्त्री के कथनानुसार "ज्योतिष में प्रधानतः ग्रह, नक्षत्र, धूमकेतु आदि ज्योतिः पदार्थों का स्वरूप संचार परिभ्रमणकाल ग्रहण और स्थिति प्रभृति समस्त घटनाओं का निरूपण एवं ग्रह नक्षत्रों की गति, स्थिति और उनके संचारानुसार शुभाशुभ फलों का कथन किया जाता है।

"इन साईक्लोपीडिया ऑफ ब्रिटेनिका में ज्योतिष की परिभाषा दी गयी है। यह वैज्ञानिक कला है। जिसमें सूर्यचन्द्र एवं निर्धारित ग्रहों के सर्वेक्षणोपरान्त कुछ भूत्, भविष्य की घोषणा की जाती है। भारतीय ज्यौतिषशास्त्र

की सुदीर्ध परम्परा अनादि काल से चली आ रही है फिर भी नारदीय पुराण के अनुसार ज्योतिष शास्त्र के अठारह प्रवर्तक माने जाते हैं। अनेक प्रभेदों के होते हुए भी भारतीय ज्योतिर्विज्ञान की परिभाषा के अन्तर्गत-सिद्धान्त, संहिता, होरा, इन विविध स्कन्धों से युक्त ज्योतिष का स्वरूप माना गया है।

नारद संहिता में कहा गया है-

**"सिद्धान्त संहिता होरारूपं स्कन्ध त्रयात्मकं।**
**वेदस्य निर्मलं चक्षुर्ज्योतिश्शास्त्रमनुत्तमम्।।"**

आचार्य वराहमिहिर के अनुसार ज्योतिष शास्त्र के जिस स्कन्ध में व्यापक रूप से साकल्येन ज्योतिष का विवेचन किया जाता है वह संहिता स्कन्ध जिसमें ग्रहगति का निरूपण तथा गणित का वर्णन रहता है। वह तन्त्र तथा जिसमें होरा एवं उसके अंग विषयों (ताजिक प्रश्न, रमल, शकुन आदि का विवेचन रहता है वह तृतीय जातक स्कन्ध है।

**"ज्यौतिःशास्त्रमनेकभेद विषयं स्कन्‍ात्रयाा्ष्ठितम्**
**तत्कात्स्न्योपनयस्य नाम मुनिभिः संकीर्त्यते संहिता।**
**स्कन्‍ोऽस्मिन् गणितेन या ग्रहगतिस्तन्त्राभि ाानास्त्वसौ**
**होरान्योऽगंविनिश्चयश्च कथितः स्कन्‍ास्तृतीयोऽपरः।।**

"कतिपय विद्वान-होरा, गणित या सिद्धान्त, संहिता, प्रश्न तथा शकुन रूप पञ्चस्कन्धात्मक ज्योतिष स्वरूप मानते हैं। किन्तु प्रश्न एवं शकुन का क्रमशः होरा तथा संहिता में ही अन्तर्भाव हो जाने के कारण तीन स्कन्ध (सिद्धान्त, संहिता तथा होरा) ही मानना ज्यादा समीचीन है।

ध्यातव्य है वेदांग ज्यौतिष आदि प्रारम्भिक ज्योतिर्ग्रन्थों में इस प्रकार का कोई भेद नहीं दिखाई देता। यद्यपि वहां भी न्यूनाधिकरूपेण उपर्युक्त तीनों स्कन्धों के विषयों का विवेचन हुआ है। कालान्तर में ज्यों-ज्यों ज्योतिर्विज्ञान का विकास होता गया ये भेद स्पष्ट होते गये।

**१. सिद्धान्तस्कन्ध**-ज्योतिर्विज्ञान के सिद्धान्त स्कन्ध के अन्तर्गत त्रुटि से लेकर कल्पपर्यन्त, कालगणना, सौर, चान्द्र, नाक्षत्र, सावन, पित्र्य, दिव्य, ब्रार्हस्पत्य, प्रजापत्य एवं ब्राहूमं इन नवविद्य कालमानो और ग्रहचार ग्रहगति, मूर्त्तामूर्त्त द्विधागणित ग्रहस्पष्टीकरण पञ्चांग साधन विविध प्रकार के वेद्ययन्त्रों का परिचय आदि विषयों का विवेचन रहता है सिद्धान्त स्कन्ध के लिए गणित स्कन्ध का नाम भी व्यवहार होता है।

"भास्कराचार्य ने सिद्धान्त का लक्षण इस प्रकार दिया है।

**त्रुट्यादिप्रलयान्त कालकलना मानप्रभेदः क्रमा-**
**च्चारश्च द्युसदां द्विधा च गणितं प्रश्नास्तथा सोत्तराः।**
**भूधिष्ण्यग्रहसंस्थितेश्च कथनं यन्त्रादि यत्रोच्यते।**
**सिद्धान्तः स उदाहृतोऽत्र गणितस्कन्धप्रबन्धे बुधैः।।**

"वराहमिहिराचार्य ने वृहत्संहिता के सांवत्सरसूत्राध्याय में पौलिश, रोमक वशिष्ठ और पैतामह इन पांच सिद्धान्तों में प्रतिपादित युग वर्ष, ऋतु, मास, पक्ष, अहोरात्र, प्रहर, मुहूर्त घटी, पल, प्राण, त्रुटि के अवयव, और चान्द्र सावन नक्षत्रादि कालमान अधिकमास, क्षयमास, संवत्सर एवं उसके अन्तः प्रभाग मास, दिन होरा तथा इनके अधिपतियों का ज्ञान सूर्यादिग्रहों के मन्दोच्च एवं शीघ्रोच्च एवं पात आदि के गतियों के कारण, सूर्यग्रहण, चन्द्रग्रहण इनके अन्तर्गत, स्पर्श, मोक्ष इनके दिग्ज्ञान स्थिति विभेदवर्ण ग्रहसमागम ग्रहयुद्ध, ग्रहों के कक्षा, कक्षा प्रमाण, अक्षांश, देशान्तर आदि विषयों को गणित स्कन्ध के विवेच्य विषय बताये गये हैं।

ज्योतिर्विज्ञान के त्रिविध स्कन्धों में गणित स्कन्ध का अतिशय महत्व है। होरा एवं संहिता दोनों स्कन्धों का मूल गणित स्कन्ध ही है। गणित स्कन्ध को न जानने से दो स्कन्धों का ज्ञाता भी ठीक उसी प्रकार होता है जिस प्रकार भित्तिचित्रित राजा अथवा काठ का ब्याघ्र।

**सिद्धान्त स्कन्ध के अन्तःप्रभेद**-सिद्धान्त स्कन्ध के विकास क्रम में गणित के लाघव की दृष्टि से क्रमशः तीन भेद हुए।

१. सिद्धान्त-इसमें कल्पादि से ग्रह्गणित का विचार किया जाता है।

२. तन्त्र-युग से ग्रहानयन की विधि वर्णित होती है।

३. करण-इसमें किसी इष्टशक् से ग्रहानयन किया जाता है।

"समीक्षण से प्रतीत होता है वस्तुतः उपर्युक्त के अतिरिक्त इनका और विभेदम तत्व नहीं है। तीनों प्रकार के ग्रन्थों में प्रायः एक विषय का विवेचन किया गया है। सिद्धान्त, तन्त्र एवं करण तीनों ही ग्रन्थों में प्राप्य प्रकरण जिन्हें अधिकार कहा गया है। एक से ही है।

१. मध्यमाधिकार, २. स्पष्टाधिकार, ३. त्रिप्रश्नाधिकार, ४. चन्द्रग्रहणाधिकार, ५. सूर्यग्रहणाधिकार, ६. ग्रहच्छायाधिकारः, ७. उदयास्ताधिकार, ८. शृंगोनति, ९. ग्रहयुति, १०. भग्रहयुति, ११. महापाताधिकार।

वराहमिहिराचार्य के गणित स्कन्ध एवं तन्त्र सभी शब्दों का प्रयोग एक ही अर्थ में किया गया है। यद्यपि सिद्धान्त, तन्त्र एवं करण का विवेच्य विषय समान हैं तथापि करणग्रन्थों का मुख्य प्रयोजन पञ्चाङ्गानयन है। भास्कराचार्य के अभिमत से उपर्युक्त त्रिविध भेद विकास मान्य है।

"समस्त नब्य ज्योतिषवैज्ञानिकों के सिद्धान्तस्कन्ध, सिद्धान्त, तन्त्र, करण रूप त्रिधा भेद स्वीकार किये हैं।

मेरी स्वंय की दृष्टि में भी अध्ययन सौकर्य के लिए इन भेदों को मानना समीचीन है।

## ज्योतिषवैज्ञानिकता

"आज संसार में जितनी भी वैज्ञानिक प्रगति दिखाई देती है। उन सबका मूल है गणित और गणित का मूल है ज्योर्तिविज्ञान। गणित में शून्य एवं संख्याओं का कितना महत्व है। किसी से अज्ञात नहीं है। १ से ९ तक संख्याओं तथा शून्य का अविष्कार ज्योतिर्वैज्ञानिकों ने ही किया है। भारतीय ज्योतिर्वैज्ञानिकों की खोज पाश्चात्य विश्व में पहुँची तथा सम्पूर्ण संसार ने इसे अपनाया।

न्यूटन द्वारा गुरूत्वाकर्षण की खोज जिसे विश्व सभ्यता के विकास क्रम में मील का पत्थर माना जाता है- का ज्ञान न्यूटन से करीब ६०० वर्ष पहले ही भारतीयों को ज्ञात था। भास्कराचार्य ने पृथ्वी की गुरूत्वाकर्षण का स्पष्टतः उल्लेख सिद्धान्तशिरोमणि में किया है। पृथ्वी के परिभ्रमण की बात भी करीब डेढ सहस्राब्दी पहले आर्यभट्ट बता चूंके थे। ज्यादा सम्भव है कि यह ज्ञान भारत से ही पश्चिम में पहुंचा हो और उन्होंने स्वयं का मौलिक अविष्कार कह कर प्रचारित किया हो अभी हाल में ही अमेरिका द्वारा हल्दी एवं नीम का पैटेण्ट कराने का असफल दुश्चेष्टा पाश्चात्यों की इस कलुषित मनोवृत्ति को दर्शाति है। पुनश्च प्लेटो (अफलातुन) लिखता है कि युनानी जब भी किसी देश से कोई नवीन ज्ञान प्राप्त करते हैं, तो उसे अपना नाम देकर उसी रूप में प्रस्तुत करते हैं।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. नारद संहिता-१/४
२. वृहत्संहिता-उपनयनाध्याय-१
३. सूर्यासिद्धान्त म.-श्लोक-१०
४. वृहत्संहिता-२/३/१५
५. सिद्धान्तशिरोमणि-१.७.८

■ **पता :** ज्योतिष विभाग, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ

# अव्यय का विकास

■ कविता बिसारिया

'अव्यय' शब्द का प्रयोग ब्रह्मा के लिए होता है, संस्कृत व्याकरण में अव्यय ऐसे शब्दों को भी कहा गया है, जो लिंग, वचन, कारक आदि के कारण परिवर्तित नहीं होते हैं। गोपथब्राह्मण, महाभाष्य तथा काशिका आदि अनेक ग्रंथों में इस प्रकार की मान्यता है कि-

**"सदृशं त्रिषु लिङ्गेषु सर्वासु च विभक्तिषु।**
**वचनेषु च सर्वेषु यन्न व्येति तदव्ययम्।।**

उदाहरणार्थ-ऊँचा, नीचा आदि। अव्यय शब्द इस अर्थ में पुराना है। कुछ प्रातिशाख्यों (चतुरध्यायिका २.४८ अथर्ववेद प्रतिशाख्य २.२) में भी इसी प्रकार के उदाहरण प्राप्त होते हैं, इसके लिए झि, असंख्य, ससंख्य आदि अन्य शब्दों का प्रयोग भी संस्कृत व्याकरणों में हुआ है। संस्कृत में अव्यय एक दृष्टि से दो प्रकार के हैं-अव्युत्पन्न अव्यय जैसे-च, वा, ह, खलु, अपि तथा व्युत्पन्न अव्यय-यथा, तथा आदि। संस्कृत में अव्यय के अन्तर्गत, उपसर्ग (Prefix), क्रियाविशेषण (Adverb), निपात (Partcle), तथा समुचयबोधक (Conjunctions) को स्थान दिया गया है। यद्यपि इन चारों के अन्तर्गत आने वाले सभी शब्द अव्यय या अविकारी नहीं होते हैं। अव्यय के भी दो भेद किए जा सकते हैं-क. आंशिक विकृत अव्यय-जिनमें विकार होता है, जैसे-जितना, उतना आदि। ख. अविकृत अव्यय-जिसमें विकार नहीं होता है, जैसे-इधर, तुरन्त आदि।

कभी-कभी अव्यय गौण अर्थ ग्रहण कर लेता है, जैसे-'तिलों' से निकली चीज को 'तैल' कहा गया, लेकिन बाद में इसके अर्थ का विकास हुआ और नारियल, आँवले, सरसों आदि किसी भी चीज़ से निकली हुई चिकनाई को तेल कहने लगे। केवल चिकनाई, इस गुण को लेकर यह शब्द आगे बढ़ा और ठीक इसी प्रकार अव्यय का विकास भी हुआ। 'इधर-उधर', 'यहाँ-वहाँ', 'जब-तब' आदि शब्द भी दिशावाचक, स्थानवाचक तथा कालवाचक अव्यय ही हैं, जिनका उद्भव सर्वनामों से हुआ है। बाद के समय में अव्यय का अर्थ यह लिया गया कि जिन शब्दों में बहुत कम परिवर्तन हो।पाणिनि के 'तद्धितश्चासर्वविभक्तिः' का अर्थ है-तद्धित् प्रत्ययान्त के कुछ शब्द 'अव्यय' है, जिन के आगे सब तो नहीं, कहीं कोई विभक्ति आ जाती है। इस सूत्र की व्याख्या, वैयाकरणों ने 'असर्वविभक्तिः' से किया है, इन वैयाकरणों ने यह माना है कि जिन शब्दों के आगे पूरी विभक्ति न आए अर्थात् तीनों वचन न आकर सदा ही एकवचन आए, वह तद्धित शब्द ही अव्यय है, लेकिन ऐसे सभी शब्दों को अव्यय नहीं माना जा सकता है।

तद्धित की ही तरह, कृदन्त शब्द भी अव्ययों में ही सम्मिलित होने लगा जिसका, जो हमेशा एक ही प्रयोग हिन्दी में भी किया जाने लगा। संस्कृत-भाषा के ए, ओ, हे, रे, अरे आदि संबोधन-अव्यय हिन्दी में भी प्रयुक्त होने लगा। निषेधात्मक अव्यय पद 'न' भी हिन्दी में प्रयोग होने लगा। संस्कृत का अव्यय 'सदा' भी इसी रूप में, हिन्दी भाषा में भी प्रयोग होने लगा।

कुरू-प्रदेश (करनाल-रोहतक आदि) में 'यदा-कदा' को 'जद-कद' जैसा बोला जाने लगा साथ ही कुरू जनपद में 'द' को 'ब' बोला जाता है, इस प्रकार से 'जद-कद' का 'जब-कब' बन गया। संस्कृत-भाषा, के यथा-तथा' से ही विकसित होकर, हिन्दी भाषा में 'ज्यों-त्यों' ये दो अव्यय पद आए। इसी प्रकार संस्कृत के 'इत्थम्-कथम्' से ही 'यों-क्यों' का विकास हुआ। इसके साथ ही किशोरीदास बाजपेयी ने 'भई' अव्यय को भी इस प्रकार बताया है कि 'भई' को कई बार लोग 'भाई' का लघु रूप समझते हैं, लेकिन ऐसा नहीं है। 'भई' संस्कृत के 'भो' से बना है। इसे मात्र सम्बोधन अथवा बोल-चाल की भाषा ही माना जाना चाहिए।

भाषाविद् किशोरीदास बाजपेयी के अनुसार 'ही' अव्यय हिन्दी में अवधारणा के लिए प्रयोग किया जाता है। हिन्दी भाषा का अव्यय पद 'ही' संस्कृत भाषा के अव्यय पद 'हि' से बिल्कुल भिन्न है। 'ही' के विषय में 'बाजपेयी जी' का मानना है कि 'ई' हिन्दी का अवधारणार्थक मूल अव्यय है और इसी में 'ह्' का आगम होकर 'ही' बना है। प्राप्त, प्राकृत अपभ्रंशों में 'ही' अव्यय नहीं मिलता है। हिन्दी, भाषा जिन प्राकृत अपभ्रंशों से विकसित है, उनमें 'ब' अवधारणार्थक संभावित नहीं है।[४] छोटा सा अव्यय 'व' हिन्दी भाषा के लिए उच्चारण में सुगम भी है, लेकिन वह कम दिखाई नहीं देता है। हिन्दी में 'भी' अव्यय है। इस 'भी' का विकास, संस्कृत 'अपि' से बताया गया है। संख्यावाचक विशेषणों में लगभग समष्टिबोधन करने वाले दो अव्यय हिन्दी में है-'ई' और 'अ'। इसका विकास भी 'अपि' से ही माना जाता है।

**अष्टावपि बालकाः गताः।**

आठों बालक गए।

पहले तो अपि का रूपान्तर 'इ' हुआ और फिर 'उ' हो गया। संख्यावाचक शब्द से जुड़कर ही ये रूप चलते हैं-चारों, सातों आदि। 'दो' से दोनों और 'तीन' से 'तीनों' बन जाते हैं। ब्रजभाषा आदि में 'दोऊ' दीर्घ रूप और 'दुऔ' में 'औ' रूप हो जाता है।

आचार्य कामताप्रसाद गुरू का अव्यव के सन्दर्भ में, यह मन्तव्य है कि क्रियाविशेषण ही अव्यय है। जिस अव्यय से क्रिया की कोई विशेषता जानी जाती है, उसे क्रियाविशेषण कहते हैं। अव्यय को ही क्रियाविशेषण स्वीकारते हुए कामताप्रसाद गुरू ने इसके विकास की प्रक्रिया को कुछ इस प्रकार से बताया है-

ता, ते - दौड़ता, करता, बोलता, चलते, आते, मारते।

आ, ए - बैठा, भागा, लिए, उठाए, बैठे, चढ़े।

को - इधर को दिन को, रात को, अंत को।

से - धर्म से, मन से, प्रेम से, इधर से, तब से।

में - संक्षेप में, इतने में, अंत में।

का - सबेरे का, कब का।

तक-आज तक, यहाँ तक, रात तक, घत तक।

कर, करके-दौड़कर, उठाकर, देख करके, भक्ति करके, क्योंकर।

भर-रातभर, पलभर, दिनभर।

कुछ प्रत्ययों और शब्दों से भी सार्वनामिक क्रियाविशेषण बनते हैं। जैसे -

ए - ऐसे, कैसे, जैसे, वैसे, थोड़े।

आ - यहाँ, वहाँ, कहाँ, जहाँ, तहाँ।

धर - इधर, उधर, जिधर, तिधर।

यों - त्यों, ज्यों, क्यों, यों।

लिए - इसलिए, जिसलिए, किसलिए।

ब - अब, तब, जब।

कामता प्रसाद गुरू ने अव्यय (क्रियाविशेषण) में उन तत्त्वों का समावेश किया है जो कि अव्यय की परिभाषा में किसी न किसी प्रकार उल्लिखित है।

डा. चर्तुभुज सहाय ने वाक्यों की संरचना में अनिवार्य और ऐच्छिक दो प्रकार के घटक बताए हैं। वाक्य की पूर्णता के लिए जो घटक अनिवार्य होते हैं, उन्हें छोड़कर अन्य सभी घटक, ऐच्छिक घटक की श्रेणी में रखे गए। अव्यय वाक्यांशों को भी इसी श्रेणी में रखा गया है। डा. चर्तुभुज सहाय ने 'अव्यय-वाक्यांशों के रूप में, इस प्रकार वाक्यांशों को विभाजित किया है। जैसे-समयवाचक अव्यय वाक्यांश, स्थानवाचक अव्यय वाक्यांश, रीतिवाचक अव्यय वाक्यांश, कारणवाचक अव्यय वाक्यांश, साहचर्यवाचक अव्यय वाक्यांश, कारणवाचक अव्यय वाक्यांश, प्रयोजनवाचक अव्यय वाक्यांश और विविध अव्यय वाक्यांश। चर्तुभुज सहाय के अव्यय के विषय में दिए गए मन्तव्य कुछ-कुछ आधुनिक लगते हैं। यद्यपि आपने अव्यय पद व अव्यय पदबन्ध में अन्तर स्पष्ट नहीं किया गया है, फिर भी अव्यय के बारे में आपकी दृष्टि बहुत व्यापक है।

रचनागत दृष्टि से अव्ययों का विकास हमारे भाषा वैज्ञानिकों ने इस प्रकार समझाया है-'अव्यय' की व्युत्पत्ति संस्कृत 'यो' से 'इहा' प्रत्यय करके बताया गया है। अब यह स्पष्ट करना आवश्यक होगा कि 'इहा' क्या है और 'यो' के आगे 'हाँ' रख देने से 'यहाँ' कैसे बन गया। इन सभी बातों का तर्क हमारे विद्वान् इस प्रकार करते हैं कि 'इह' का विकास 'इहाँ' है, जैसे 'कुत्र' का कहाँ। 'इहाँ' के 'इ' को 'य' करके 'यहाँ' बन गया। अवधी भाषा में इहाँ, उहाँ, आदि रूप चलते हैं, ''इहाँ-उहाँ दुई बालक देखे।'' 'उहाँ' के 'उ' का 'व' हो गया-वहाँ। इसे स्वाभाविक शब्दविकास कहा जा सकता है जो निरूक्त का विषय है। इन यहाँ, वहाँ, आदि स्वतः सिद्ध शब्दों को प्रकृति प्रत्यय रूप से विभक्त करके भाषा को सुबोध बनाना व्याकरण का कार्य है। 'यहाँ-वहाँ आदि को 'यह' 'वह' आदि सर्वनामों से सिद्ध करने से अर्थ सुगम व सरल हो जाता है। इसीलिए 'अहाँ' प्रत्यय कल्पित करके 'यहाँ' आदि अव्यय, व्याकरण बनाए जाते हैं। कई स्थानों पर 'बहुत' को भी अव्यय माना गया है और इस पद की व्युत्पत्ति संस्कृत के 'बहुत्त्व' से मानी गई है। 'नहीं', अव्यय की व्युत्पत्ति 'न+अहइ' मानी गई है। 'राम नहीं है' कहना हो तो 'राम नहइ' कहना ही पर्याप्त होगा।

इसके अतिरिक्त हिन्दी भाषावैज्ञानिकों ने ह्रस्व-दीर्घ आदि स्वरों में परिवर्तन करके भी अव्यय का विकास बताया है। इसी प्रकार पदों व वाक्यों में भी, रचनागत दृष्टि से अव्यय का विकास होता है। हिन्दी का 'दो' संस्कृत के 'द्वौ' से बना है, पर ब्रजभाषा के 'द्वै' संस्कृत नपुंसकलिंग 'द्वे' से बना है। जैसे -''द्वै द्वै अमरूद खाय गयो' पूरब का 'दुइ' संस्कृत 'द्वि' से है। इसी प्रकार 'तीनहु' से तीनों और 'चारहू' से 'चारों' हो गया।

इस प्रकार सर्वनामों से भी अव्यय पद की रचना का विधान है। 'इधर-उधर' दिशावाचक अव्यय भी सर्वनामों से बने है। इस ओर 'इधर' और उस ओर 'उधर' में दिशार्थक 'धर्' प्रत्यर है। ब्रजभाषा में दिशावाचक अव्यय 'इधर-उधर' नहीं होते है। इस भाषा में केवल 'इत', 'उत', 'कित', 'जित' आदि शब्द हैं। संस्कृत के 'इतः' से विसर्ग हटाकर 'इत' अपना लिया गया और फिर 'इत' के आधार पर 'कित' 'जित' आदि बना लिए गए। भाषा में इसी तरह नित नए शब्द बनते हैं। 'कृत्' से 'कित' बनाकर पुल्लिंग विभक्ति लगा ली जिससे 'किया' बना और फिर यही, 'किया' ब्रजभाषा में 'कियो' हो गया। कहीं-कहीं 'इत-उत' के 'इतै-उतै' जैसे रूप भी मिलते है। 'इतै-उतै' आदि सब दिशार्थक अव्यय हैं। इसी तरह स्थानवाचक अव्यय 'यहाँ, वहाँ आदि भी बनते हैं।

## सन्दर्भ-सङ्केत


- काचरू यमुना (१६८०), हिन्दी का समसामयिक व्याकरण दि मैकमिलन कंपनी ऑफ इंडिया लिमिटेड, नई दिल्ली।
- गुप्ता रजनी (२०००) कृष्णा हिन्दी व्याकरण, कृष्णा साहित्य सदन, महरौली, नई दिल्ली।
- तिवारी भोलानाथ (१६६३) भाषाविज्ञान, किताब महल, सरोजनी नायडू मार्ग, इलाहाबाद।
- त्रिपाठी करूणापति, हिन्दी शब्द सागर, नागरी प्रचारिणी सभा, नई दिल्ली।
- बाजपेयी किशोरीदास (१६५६) हिन्दी शब्दानुशासन, नागरी प्रचारिणी सभा, काशी।
- राजगोपालन न. वी. (१६७३) हिन्दी का भाषावैज्ञानिक व्याकरण, केन्द्रीय हिन्दी संस्थान, आगरा।
- सहाय चर्तुभुज (१६८८) हिन्दी के अव्यय वाक्यांश, केन्द्रीय हिन्दी संस्थान, आगरा।


■ पता : अंग्रेजी विभाग राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान लखनऊ परिसर, लखनऊ

# कालिदास प्राकृत, प्रकृति

■ पत्रिका जैन

बहते पानी की कलकल, पक्षियों का कलरव, आकाश में चन्द्रमा की जगमग, बहती हवाओं की सनसनाहट, खिलते फूलों की मुस्कराहट, उगते सूरज की अरूणाई भांति-भांति के प्रकृति के नज़ारे किस का मन नहीं मोह लेते हैं ? अनादि काल से मानव और प्रकृति का अटूट रिश्ता रहा है। सूरज, चन्द्रमा, आकाश, नक्षत्र, वृक्ष, उपवन, वाटिका, पृथ्वी और विविध पुष्पावलि के आँचल तले ही उसने अपना जीवन बिताया। अमरकवि कालिदास ने प्रकृति के साहचर्य को इस तरह महसूस किया है कि उन्होंने अपने काव्य को प्रकृति का काव्य बना दिया। उनके वर्णन में सजीवता, रमणीयता, भव्यता, स्वभाविकता है। कविकुल कालिदास जो कुछ भी रचते थे वह उनकी वैयक्तिक अनुभूति और सूक्ष्म निरीक्षण का ही परिणाम था, क्योंकि जब आप किसी चीज का चित्रण करते हैं तब पहले उस वस्तु को आत्मसात करते हैं। जिस प्रकार चित्रकार चित्र को कैनवस पर उकेरने से पहले अपने स्मृति पटल पर उकेर लेता है और शनैः-शनैः उसकी तूलिका एक आकार को जन्म देती है उसी प्रकार कालिदास ने प्रकृति को आत्मसात कर लिया था तभी वे विशुद्ध प्रकृति, उपमान रूपा प्रकृति, मानवी व्यापार, आलम्बनरूपा प्रकृति, उद्दीपन रूपा प्रकृति, अलंकार योजना आदि विविध रूपों में प्रकृति के शब्द चित्र को हमारे सम्मुख उपस्थित करा गए।

संस्कृत की सहोदरा रूप में विकसित प्राकृत एक लम्बे अरसे तक संस्कृति की संवाहिका रही। कालिदास ने भी अपनी रचनाओं में संस्कृत के समान प्राकृत को समान स्थान दिया। पात्रों के कथोपकथन में संस्कृत की तरह प्राकृत भाषा का प्रयोग करते दिखते हैं। प्राकृत को नैसर्गिक, अविकृत, स्वाभाविक भाषा कहा जाता है, तभी महाकवि कालिदास ने स्वाभाविक अनुभूति को स्वाभाविक भाषा में व्यक्त करने में सकुचाहट महसूस नहीं की। महान नाटककार कालिदास ने अपने तीनों ही नाटक अभिज्ञान शाकुन्तलम्, विक्रमोवर्शीयम्, मालविकाग्निमित्रम् में संस्कृत के समान प्राकृत को एक समान आदर दिया। लगता है उस काल में प्राकृत पल्लवित-पुष्पित थी तभी कालिदास सरीखे नाटककार ने अपने नाटकों में प्राकृत प्रयोग को अपनाया। अधिकांशतः कालिदास का रिश्ता संस्कृत से ही माना जाता है परन्तु क्या कालिदास का किसी प्रकार का सम्बन्ध प्राकृत और प्रकृति से भी है ? और यदि है तो किसी रूप में है ? इन कुछेक प्रश्नों को तलाशने का कार्य करते हैं।

कालिदास का वाह्यजगत चित्रण और प्रकृति वर्णन अद्वितीय है यह किसी से छुपा नहीं है। उनकी 'अभिज्ञान शाकुन्तलम्' रचना प्रकृति वर्णन की रचना है यह कहना कोई अतिशयोक्ति न होगी। नाटक की प्रस्तावना में ही नटी के द्वारा शिरीष के सुमन और केसर दल की मधुर शिखाओं का भ्रमरों द्वारा पान करना, प्रमदाओं का दयाभाव से कर्णफूल बना कर कानों में पहनना बड़ा ही मोहक है।

**इसीसिचुंबिआइँ भमरेहिँ सुउमारकेसरसिहाइँ।**
**ओदंसअंति दअमाणा पमदाओ सिरीसकुसुमाइँ।।**
अभिज्ञान शाकुन्तलम्, प्रथमोऽङ्क, कालिदास ग्रन्थावली, पृ. ५

शकुन्तला साक्षात् प्रकृति कन्या है तपोवन के पावन वातावरण में पली हुई शकुन्तला जब आश्रम के वृक्षों को सींचती हमारे सम्मुख आती है तब आश्रम तरूओं के प्रति उसका अनुराग ऐसा प्रतीत होता है मानो वे उसके आत्मीय कुटुम्बी हों। शकुन्तला अनुसूया से कहती भी है-मैं केवल पिताजी की आज्ञा से इन्हें नहीं सींच रही हूँ, मैं स्वयं भी इन्हें सगे जैसा प्यार करती हूँ।[१] आगे वृक्षों के हवा से हिलने पर वह सोचती है कि उसे केसर का वृक्ष पवन के झोंकों से हिलती हुई पत्तियों की उँगलियों से मुझे बुला रहा है चलूँ इसका भी मन रख लूँ।[२] कथानक में आगे घटने वाली घटनाओं का संकेत भी प्रियंवदा वनज्योत्सना के माध्यम से कराती हुई कहती है-देख यह सोच रही है कि जैसे यह वनज्योत्सना अपने योग्य वृक्ष से जा लिपटी है वैसे ही मुझे भी मेरे योग्य वर मिल जाए।[३] सुकोमला शकुन्तला को नियति की घटनाओं से अनजान सुधबुध खोयी देख सखियाँ सोचती है कि इसे क्या बताएँ। इसको कुछ भी बताना वैसा ही होगा जैसे नवमल्लिका की लहलहाती लता को खौलते हुए पानी से सींचना।[४] शकुन्तला के पतिगृह गमन पर सारा तपोवन शोकाकुल है प्रियंवदा कहती है कि तपोवन के विरह से केवल तुम्ही दुखी नहीं हो। ज्यों-ज्यों तुम्हारी विदाई की घड़ी पास आती जा रही है त्यों-त्यों तपोवन भी उदास दिखाई पड़ता जा रहा है। देखो! हरिणियाँ चबाई हुई कुश के कौर उगले दे रही हैं भौरों नें नाचना बन्द कर दिया है और लताओं से पीले-पीले पत्ते इस प्रकार झड़ रहे हैं मानो उनके आँसू टपक रहे हों-

**उग्गालिअदब्भकवला मिआ परिच्चत्तणच्चणा मोरा।**
**ओसरिअपण्डुपत्ता मुअंति अस्सू विअ लदाओ।।१२/४।।**
अभिज्ञान शाकुन्तलम्, कालिदास ग्रन्थावली, पृ. ६४

शकुन्तला मानो प्रकृति सुन्दरी की नैसर्गिक शोभामयी वनदेवी की प्यारी दुलारी पुत्री है। तपोवन के मृगों तथा अन्य पशु पक्षियों के प्रति उसका हृदय बान्धव-स्नेह से आप्लावित है। नैसर्गिक वन्य सुषमा से उसके कलेवर के अणु-अणु सराबोर हैं। पति के घर जाते-जाते भी उसे गर्भभार से अलसाती हिरणी की चिन्ता है वह तात कण्व से कहती भी है-जब इसके सुख से बच्चा हो जाए तब किसी से प्यारा संदेशा मेरे पास अवश्य भिजवा दीजिऐगा।[५] शकुन्तला प्रकृति कन्या है तो प्रकृति भी उसे सभी सूचनाएँ देती है और वह उन्हें समझते हुए अनुसूया से कहती है कि सखी! देख तो! कमलिनी के पत्ते की ओट में छिपे हुए अपने चकवे को न देख सकने से यह चकवी कैसी घबराकर चिल्लाए जा रही है। इसलिए मैं जिस काम से जा रही हूँ वह पूरा होता नहीं दिखाई देता[६] फिर भी शकुन्तला पतिगृह गमन करती है। पिता कण्व से गले लगकर सोचती है कि पिता जी की गोद से अलग होकर मलय पर्वत से उखाड़े हुए चन्दन के पौधे के समान मैं परदेश में पहुँचकर कैसे जी पाऊँगी ?[७] समय की गति को कौन रोक सकता है। शकुन्तला अभी दुष्यन्त के समीप नहीं पहुँची है। दुष्यन्त नेपथ्य के गीत को शांतभाव से सुनना चाहता है वह विदूषक को चुप रहने को कहता है। नेपथ्य में गीत बजता है नये-नये मधु के लोभी ओ मधुकर एक बार नवीन रसाल की मधुर आम्र मंजरी को चूमकर कमलकोश में निवास करने सब कुछ भूल कर चले गए हो।

**अहिणवमहुलोलुवो भवं तह परिचुम्बिअ चूअमञ्जरिं।**
**कमलवसइमेत्तणिव्वुदो महुअर विह्मरिओ सि णं कहं।।**
अभिज्ञान शाकुन्तलम्, पञ्चमोऽङ्क, कालिदास ग्रन्थावली, पृ. ७२

प्रकृति की बात हो और प्रकृति के यौवन की बात न हो तो कुछ अधूरापन रह ही जायेगा। मुद्रिका मिलने के बाद सानुमती अप्सरा दुष्यन्त के महल में आती है। यहाँ पर एकदम सन्नाटा है परिचारिकाऐं आपस में वार्तालाप करती हैं। पहली बसन्त के बारे में कहती है-अरे वसन्तऋतु के जीवन सर्वस्व, वसन्त के मंगल स्वरूप! अरे हरे, पीले, रंग वाले बौर! आज प्रथम बार तुम्हारा दर्शन हो रहा है तुम हम पर प्रसन्न होओ जिससे हम लोगों का वसन्त सुख से बीते।

**आतम्महरिअपण्डुर जीविदसव्वं वसन्तमासस्स।**
**दिट्ठो सि चूदकोरअ उदुमङ्गलं तुमं पसाएमि।।**
अभिज्ञान शाकुन्तलम्, षष्ठोऽङ्क, कालिदासग्रन्थावली, पृ. ६३, प्रथमा

एक दूसरी परिचारिका आम्र मंजरी के विषय में कहती हैं कि अरी आम की मञ्जरी! मैं तुझे धर्नुधारी कामदेव के लिए भेंट करती हूँ। परदेश में गए हुए लोगों की युवती स्त्रियों को काम-पीड़ा देने के लिए तुम कामदेव के पाँचों बाणों में सबसे अधिक पैनी बन जाओ।

**तुमं सि मए चूदंकुर दिण्णो कामस्स गहीदधणुअस्स।**
**पहिअजणजुवइलक्खो पंचब्भहिओ सरो होही।।३।।**
अभिज्ञान शाकुन्तलम्, षष्ठोऽङ्क कालिदासग्रन्थावली, द्वितीया, पृ. ६४

कालिदास का शाकुन्तलम् में प्रकृति वर्णन एक ओर तो प्राकृतिक सुन्दरताओं का शब्द चित्रांकन है तो दूसरी ओर बाह्यजगत का अर्न्तजगत के साथ सम्बन्ध दर्शाने वाला है। पग-पग पर वे प्रकृति की सुषमा बिखेरते जाते हैं। कभी-कभी उनकी रचना धर्मिता इतनी प्राकृतिक होती है कि लगता है जैसे सब कुछ प्राकृतिक ही हो रहा हो। कितना स्वाभाविक है, प्रजा वैसे ही मगन हो उठी है जैसे समय से पानी बरसने पर खेती लहलहाती है।[८] कालिदास प्रकृति वर्णन के साथ-साथ भाषा के रूप में भी समृद्ध रहे। वे शिष्ट पुरूष पात्रों की भाषा संस्कृत तथा अन्य पात्रों की भाषा प्राकृत का प्रयोग कराते नजर आए। शाकुन्तलम् के षष्ठांक के प्रवेशक को छोड़कर जहाँ पर धीवर मागधी प्रयुक्त करता है वहीं शेष सभी जगहों पर प्राकृत का ही प्रयोग किया गया है; लेकिन प्राकृत की सभी कथाएँ महाराष्ट्री प्राकृत में है। कवि का संस्कृत एवं विभिन्न प्राकृतों पर अधिकार है।

विक्रमोवर्शीयम् में कालिदास ने पुरूरवा और उर्वशी की प्रेम-गाथा का रूहानी मिलन कराया, शाप की परिणति कराई, रूप का आकर्षण दिखाया तथा पुरूरवा का भाग्योदय किया, इसके साथ ही प्रकृति का अधिग्रहण--उपमान रूप में किया। कालिदास तो प्रकृति के पुजारी हैं। सर्वदा उसकी वात्सल्यमयी गोद के अबोध शिशु हैं। वे प्रकृति के विविध रूपों के सौन्दर्य के रहस्य खोलते चलते हैं। उर्वशी अप्सरा राजा पुरूरवा के दैत्यों के समाप्त करने के बाद उनके बारे में सोचती है कि आपका वचन तो अमृत ही है अथवा चन्द्रमा से अमृत वहे तो आश्चर्य क्या?[६] उर्वशी की सखि रंभा दैत्यों से सखि के सुरक्षित वापस आने पर कहती है सखि !

चित्रलेखा के साथ प्रिय सखी उर्वशी को लेकर उपस्थित हुए राजर्षि पुरूरवा मानो विशाखा के साथ चन्द्र उपस्थित हुए हों-ऐसे दिखाई दे रहे हैं।[10] विदूषक द्वितीय अंक में राजा से कहता है कि यह काले पत्थर की चौकी से सुशोभित माधवीलता का मण्डप भौरों के द्वारा गिराऐ गए, फूलों से मानो आपका स्वागत कर रहा है इसलिए यहाँ बैठ कर इसे अनुग्रहीत कीजिए।[11] आगे चित्रलेखा राजा को देखकर हर्षित हो कहती है सखि ! नवीन उदित चन्द्रमा की भांति ये राजर्षि चाँदनी की तरह तुम्हारी प्रतीक्षा कर रहे हैं।[12] तृतीय अंक में विदूषक राजा को रास्ता दिखाते हुए कहता है कि-इधर से आइये आप इधर से। इस गंगा की लहरों के समान शीतल विल्लौर पत्थर की सीढ़ियों से आप चढ़ें। यह मणिहर्म्य की छत सदैव रमणीय है।[13] महाकवि कालिदास ने विक्रमोवर्शीयम् के अन्य अंकों की तुलना में चतुर्थ अंक में प्राकृत का ज्यादा प्रयोग किया है। अंक के प्रारंभ में ही नेपथ्य में सहजन्या तथा चित्रलेखा के प्रवेश का सूचक गीत बजता है ये गीत प्राकृत में ही है। प्रिय सखी (उर्वशी) के विछोह के कारण अत्यधिक खिन्न चित्त तथा घबराई हुई कोई सखी अपनी अन्य सखी को साथ लेकर उस तालाब के किनारे पर बैठकर रो रही है। जिसके कमल सूर्य-किरणों के सम्पर्क से खिल रहे हैं-

**पिअसहीविओअविमणा सहिसहिआ व्वाउला समुल्लवइ।**
**सूरकरफंसविअसिअतामरसे सरवरुच्छंगे।।१।।**
**विक्रमोवर्शीयम्, चतुर्थ अंक, पृष्ठ २४३**

नेपथ्य में पुरूरवा के प्रवेश की सूचना देती हुई आक्षिप्तिका गाती है। प्रिया के वियोग से उन्मत्त होने के कारण विकार प्रकट करने वाला तथा वृक्षों के फूलों एवं नवीन कोपलों से अपने विशाल शरीर को सजाता हुआ गजराज वन में प्रवेश कर रहा है।

**गहणं गइंदणाहो पिअविरहुम्माअपअलिअविआरो।**
**विसइ तरुकुसुमकिसलअभूसिअणि अदेहपब्भारो।।५।।**
**विक्रमोवर्शीयम्, चतुर्थ अंक, पृष्ठ २५०**

चर्चरी के उपरान्त कल्पतरू का बड़ा ही चित्तकर्षक वर्णन किया है। सुगन्ध से झूमते हुए भौरों के गीतों से, कोयलों की कूक रूपी तुरही से तथा बहती हुई वायु से हिलते हुए नवीन पत्तों के समूह वाला यह कल्पतरू अनेक प्रकार के हावों-भावों से युक्त होकर नाच रहा है।

**गंधुम्माइअमहुअरगीएहिँ वज्जंतेहिँ परहुअतूरेहिँ।**
**पसरिअपवणुव्वेलिअपल्लवणिअरुसुललिअविविहपआरेहिँ णच्चइ कप्पअरु।।१२।।**
**विक्रमोवर्शीयम्, चतुर्थऽङ्क, पृष्ठ २५८**

प्रिया के वियोग से उत्कंठित राजा पुरूरवा उर्वशी को तलाशने में वन्य जीवों को भी सहयोगी बनाते हुए मोर से कहता है कि यदि वन में घूमते हुए तुमने मेरी प्रिया को देखा है तो उसके विषय में बताओ। मैं तुमसे केवल यही याचना कर रहा हूँ। सुनो! चन्द्रमा के समान मुख से तथा हंस के समान चाल से तुम उसे अवश्य पहचान लोगे।

**बहिण पइँ इअ अब्भत्थिअम्मि ओअक्खहि मंता।**
**एत्थ वणे भम्मंते जइ पइँ दिट्ठी सा महु कंता।।**
**णिसम्महि मिअंकसरिसवअणा हंसगई**
**ए चिण्हे जाणीहिसि आअक्खिउ तुज्झ मइँ।।२०।।**
**विक्रमोवर्शीयम्, चतुर्थऽङ्क, पृष्ठ २६७**

श्रेष्ठ कवि कालिदास कभी-कभी प्रकृति का ऐसा चित्र प्रस्तुत कर जाते हैं कि पाठक प्रत्यक्ष ही प्रकृति की अनुपम छटा देखने लगता है। यह देखो ! समुद्र ही जिसका स्वामी है उस नदी का कैसा अच्छा नृत्य हो रहा है। जल में पड़ी हुई मेघों की परछाई ही उसका शरीर है। पुरवैया पवन से उठी हुई लहरें ही मानो नृत्य के लिए उठाए गए हाथ हैं। शंख और हंस आदि पक्षी ही उसके पैरों के घुँघरू और आभूषण है। हाथियों और मगरों के झुण्ड ही उसके नीले वस्त्र हैं, नील कमल ही उसकी मालाऐं हैं और तीर से टकराती हुई लहरें ही मानों ताल दे रही है, तथा इसी बीच वर्षाकाल भी आकर सब दिशाओं को आच्छादित कर दे रहा है।

**पुव्वदिसापवणाहअकल्लोलुग्गअबाहओ।**
**मेहंगैं णच्चइ सललिअँ जलणिहिणाहओ।।**
**हंसविहंगमकुंकम संखकआभरणु।**
**करिभअराउलकसणकमलकुआवरणु।।**
**वेलासलिलुव्वेल्लिअहत्थदिण्णतालु।**
**ओत्थरइ दसदिस रूंधेविणु णवमेहआलु।।५४।।**
**विक्रमोवर्शीयम्, चतुर्थऽङ्क, पृष्ठ ३०५**

राजा पुरूरवा उर्वशी को ढूँढने में किसी प्रकार की कमी नहीं रखना चाहते थे। वो जड़, चेतन, पृथ्वी, आकाश सभी से पता पूँछते हैं फिर जब उन्हें उर्वशी मिल जाती है तो उन्हें बताते हैं कैसे उन्होंने मोर, कोकिला, हंस, चकवा, भ्रमर, हाथी, पर्वत, सरिता से, सूर्य से किरण से रोकर घूम-घूमकर पूछा -

**मोरा परहुअ हंस रहंगो अलि गअ पव्वअ सरिअ कुरंगम्।**
**तुज्झह कारण रण्ण भमन्ते को ण हु पुच्छिअ मइँ रोअन्ते।।२।।**
**विक्रमोवशीर्यम्, चतुर्थाऽङ्क**

विक्रमोवर्शीयम् का चतुर्थ अंक प्रकृति की ममतामयी गोद में ही पल्लवित हुआ है। इस तरह प्रकृति से कवि का स्नेह अलक्षित नहीं है। नाटक में उच्चकुल के पात्रों की भाषा संस्कृत प्रयुक्त हुई है तथा अन्य की प्राकृत है। कुलमिलाकर अमरकवि कालिदास नाटक की चरम परिणति संस्कृत, प्राकृत, में प्रकृति की गरिमामयी उपस्थिति कराकर आगे बढ़ गए।

मालविकाग्निमित्रम् में प्रकृति के सुन्दर नजारे मन को अपनी ओर आकृष्ट करते दिखाई देते हैं। नाटक में प्रकृति वर्णन के साथ कुछ-कुछ ऐसा वार्तालाप दे जाते हैं जिससे कहानी सशक्त होती है। मालिन मधुरिका और परिचारिका समाहितिका तृतीय अंक में महाराज के बारे में बात करते हुए कहती हैं हाँ ! महाराज उसे

चाहने तो बहुत लगे हैं परन्तु रानी धारिणी का मन रखने के लिए वे खुलकर प्रेम नहीं दिखा पाते। इधर मालविका भी इन दिनों पहनकर उतारी हुई मालती की माला के समान कुम्हलाई जा रही है।

**"बाढं किल तस्सिं साहिलासो भट्टा।**
**किन्तु केवलं देवीए धारिणीए चित्तं रक्खन्तो अत्तणो पहुत्तणं दंसेदि।**
**मालविआ वि इमेसु दिअसेसु अणुहूदमुत्ता विअ मालदीमाला मिलाणा लक्खीअदि।"**
**मालविकाग्निमित्रम्, तृतीयाऽङ्क, समाहितिका, कालिदासग्रन्थावली, पृ. २६८**

मेढक और बारिश का अटूट रिश्ता है। वर्षाकाल में ही यह दिखाई देते हैं। इनका ऐसा उल्लेख शायद ही किसी नें किया हो जैसा महाकवि कालिदास द्वारा हुआ है। वकुलावलि कहती है-क्रोध न करें स्वामिनी ! मैने क्या किया है? देव से ही पूछ लीजिए। पृथ्वी पर पानी बरसाने के लिए दैव कहीं मेढकों की टर्र-टर्र की बाट थोड़े ही जोहते हैं।

**"पसीददु भट्टिणी ! किं मए किदं त्ति देवो पुच्छिदव्वो।**
**दद्दुराः वाहरन्ति त्ति किं देवी पुहवीएँ वरिसिदुं विरमदि।"**
**मालविकाग्निमित्रम्, चतुर्थाऽङ्क, वकुलावलि, कालिदास ग्रन्थावली, पृ. ३०७**

साहित्य जगत में अशोक वृक्ष का बड़ा ही महत्व है। इसे कामदेव के पाँच बाणों में से एक बाण माना जाता है। इसके विषय में धारणा है कि किसी सुन्दरी के पाद प्रहार से यह पल्लवित पुष्पित होता है। पंचम अंक में विदूषक अशोक वृक्ष का मनोहारी वर्णन करते हुए कहता है- पुष्पों के गुच्छों से लदा हुआ यह सुनहरा अशोक ऐसा जान पड़ता है मानो इसको भी किसी ने सिंगार करके सजाया सँवारा हो। देखिए तो।

**"अहो। अअं सो दिण्णणेवत्थो विअ कुसुमत्थवएहिं**
**तवणीआसोओ। आलोअदु भवं।"**
**मालविकाग्निमित्रम्, पंचमोऽङ्क, विदूषक, कालिदास ग्रंथावली, पृष्ठ ३१५**

काव्यप्रकाशकार मम्मट ने कमल पत्र पर बैठी बलाका का बड़ा सुन्दर व्यंग्य अर्थ की व्यंजकता के संदर्भ में प्रयोग किया है।[१४] इसे हालकवि द्वारा विरचित गाथासप्तशती के प्रथमशतक की चतुर्थ गाथा से लिया है। कालिदास भी नाटक में मालविका द्वारा वर्णन करते हुए कहते हैं-मैं इस बनाव, श्रंगार का अर्थ तो समझ रही हूँ फिर भी न जाने क्यूँ मेरा हृदय कमलिनी के पत्ते पर पड़ी हुई बूंद के समान अभी तक काँपे जा रहा है पर मेरी बाईं आँख भी आज बहुत फड़क रही है।

**"जाणामि णिमित्त कोदुआलंकाररस्स। तह वि मे हिअअं विसणीपत्तगदं विअ सलिलं ववदि। अवि अ दक्खिणेदरं वि मे णअणं बहुसो फुरदि।"**
**मालविकाग्निमित्रम्, मालविका, पञ्चमोऽङ्क, कालिदास ग्रन्थावली, पृ. ३१६**

मालविकाग्निमित्रम् में कालिदास ने प्राकृत का प्रयोग सभी नाटकों के समान किया है परन्तु प्रकृति वर्णन में प्राकृत प्रयोग शाकुन्तलम् और विक्रमोवर्शीयम् की तुलना में कम हुआ है। भाषा के अलंकरण में कविवर दक्ष हैं, उपमा विनियोग में तो अद्भुत है।

कवि की नजर में मानव के चहुँओर फैली हुई प्रकृति, अनगिनत तारों से जगमगाता अनंत आकाश, अगाध समुद्र, विशाल वन, लता, वृक्ष, पल्लव, प्रसून, फलादि, नदी, पशु-पक्षी भावना से साधारण वस्तुएँ नहीं है अपितु उनकी भावुक कल्पना दृष्टि के सम्मुख वे अनूठे जान पड़ते हैं, वे सभी भावनाशील हैं और मानव संसार के प्रति उनके हृदय में सहानुभूति वर्तमान है। मानव कष्ट से वे व्यथित होते है और मानव सुख से सुखी कोमल हृदय की पहचान कराता है इसके भव्य उदाहरण प्राकृत में अनेक हैं। कालिदास रचित गीतिकाव्यों में प्राकृत का प्रयोग नहीं हुआ है। हाँ प्रकृति का अच्छा प्रयोग हुआ है। नाटकों में प्राकृत का खास प्रयोग हुआ है। उनके तीनों नाटक अभिज्ञान शाकुन्तलम्, विक्रमोवर्शीयम् और मालविकाग्निमित्रम् में प्राकृत प्रयोग की बहुतायत रही है। इन नाटकों में कवि ने प्रकृति की सैर भी करवाई है, जो कि उनसे अद्वितीय बन पड़ी है। अतएव यह कहने में श्रेष्ठता ही है कि प्राकृत और प्रकृति के साथ कालिदास का अटूट रिश्ता है।

## संदर्भ-सङ्केत

१. ण केवलं तादणिओओ एव्व। अत्थि में सोदरसणेहो वि एदेसु।
अभिज्ञान शाकु., प्रथमोऽङ्क, कालिदास ग्रन्थावली, पृ. ११

२. एसो वादेरिदपल्लवांगुलीहिं तुवरेदि विअ मं केसररुक्खओ। जाव ण संभावेमि।
अभिज्ञान शाकु. प्रथमोऽङ्क, कालिदास ग्रन्थावली, पृ. १२

३. जह वणजोसिणी अणुरूवेण पाअवेण संगदा अवि णाम एव्वं अहं वि अत्तणो अणुरूवं वरं लहेअंत्ति।
अभिज्ञान शाकु. प्रथमोऽङ्क, प्रियंवदा, कालिदास ग्रन्थावली, पृ. १३

४. को णाम उण्होदएण णोमालिअं सिञ्चेदि।
अभिज्ञान शाकु. चतुथोऽङ्क, प्रियंवदा, कालिदास ग्रन्थावली, पृ. ५५

५. ताद ! एसा उड़जपज्जन्तचारिणी गब्भमन्थरा महवहू जदा
अणधप्पसवा होइ तदा मे कंपि पिअणिवेदइत्तअं विसज्जइस्सह।
अभिज्ञान शाकु. चतुर्थोऽङ्क, शकुन्तला, कालिदास ग्रन्थावली, पृ. ६५

६. हला पेक्ख ! णलिणीपत्तन्तरिदं वि सहअरं अदेक्खन्ती आदुरा चक्कवाई आरउदि दुक्करं अहं करेमिति तक्केमि।
अभिज्ञान शाकु., चतुर्थोऽङ्क, शकुन्तला, कालिदास ग्रन्थावली, पृ. ६७

७. कह दाणिं तादस्स अंकादो परिब्भट्टा मलअतरुन्मूलिआ चंदणलदा विअ दसंतरे जीविअं धारइस्सं।
अभिज्ञान शाकु., चतुर्थोऽङ्क, शकुन्तला, कालिदास ग्रन्थावली, पृ. ६८

८. एव्वं णाम घोसइदव्वं। काले पवुट्टं विअ अहिणंदिदं देवस्स सासणम्।
अभिज्ञान शाकु., षष्ठोऽङ्क, प्रतीहारी, कालिदासग्रन्थावली, पृ. ११०

९. अमिअं क्खु दे वअणम्। अहवा चन्दादो अमिअं त्ति किं अच्चरिअं।
विक्रमोवर्शीयम्, प्रथमोऽङ्क, उर्वशी, गाथा।।, पृ. ११८

१०. हला ! चित्तलेहादुदीअं पिअसहीं उव्वसीं गेण्हिअ विसाहासहिदो विअ भअवं सोमो समुवट्ठिदो राएसी दीसदी। विक्रमोवर्शीयम्, प्रथमोऽङ्क, गाथा १२, पृ. ११६

११. ऐसो कशमणिसिलापट्ट सणाहो अदिमुत्तलदामण्डओ भमरसंहविहडिदेहिं कुसुमेहिं किदोवआरो विद्य अत्तभवदो वट्टदि ता अणुग्गहीअदुदाव एसो।
विक्रमोवर्शीयम्, द्वितीयोऽङ्क, विदूषक, गाथा ७, पृष्ठ १५८

१२. सहि एसो पढमोदिदो विअभअवं चन्दोकोमुदिं विअ अवेक्खदि तुमम्।
विक्रमोवर्शीयम्, द्वितीयोऽङ्क, चित्रलेखा, पृष्ठ १६४

१३. इदो इदो एदु भवम्। इमिण गंगातरंगसिरेण फलअमाणिसिलासो वाणेण
आरोहदु भव सव्वदा रमणीअं मणिहम्मपिट्ठअलम्।
विक्रमोवर्शीयम्, तृतीयोऽङ्क, विदूषक, पृ. २०१

१४. उअ णच्चलणिप्पंदा भिसणीपत्तम्मि रेहइ बलाआ।
णिम्मलमरगअभाअणपरिट्ठिआ सङ्खसुत्तिव्व।।८।।
काव्यप्रकाश, द्वितीय उल्लास, पृ. २३

## संदर्भ-ग्रन्थ


१. कालिदास ग्रन्थावली-पं. सीताराम चतुर्वेदी-उत्तरप्रदेश संस्कृत संस्थान, लखनऊ
२. विक्रमोवर्शीयम्-सम्पा. अखण्डानन्द झा, प्रकाशनकेन्द्र लखनऊ
३. काव्यप्रकाश-पं. रघुनाथ प्रसाद चतुर्वेदी, चौखम्बा संस्कृत संस्थान, वाराणसी
४. गाथासप्तशती-नर्मदेश्वर चतुर्वेदी चौखम्भा विद्याभवन वाराणसी-१


■ पता : एस.आर.एफ. (प्राकृत) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मानित विश्वविद्यालय) लखनऊ परिसर, लखनऊ

# कालिदास साहित्य में विज्ञान

■ नीलिमा चौधरी

कवि काव्य जगत् का विधाता होता है। वह अपनी संरचना में विभिन्न विषयों को समवेत रूप में प्रस्तुत करता है। उसकी सूक्ष्म दृष्टि अनेक सूक्ष्मातिसूक्ष्म विषयों का भी अवलोकन कर लेती है। अत एव कहा भी गया है कि 'जहाँ न जाय रवि वहाँ जाय कवि।' महाकवि कालिदास की कृतियों में उपर्युक्त विशेषता सहज रूप में ही पाई जाती है। उनके द्वारा प्रणीत ग्रन्थों में काव्यात्मक सौन्दर्य का रसास्वादन तो होता ही है साथ ही उनसे तत्कालीन धार्मिक, सांस्कृतिक, सामाजिक एवं राजनैतिक स्थितियों पर भी प्रकाश पड़ता है। इतना ही नहीं आधुनिक ज्ञान से सम्बन्ध रखने वाले विज्ञान की विभिन्न शाखाओं से सम्बन्धित सामग्रियाँ भी पर्याप्त रूप में उपलब्ध होती है, जिनका संक्षिप्त विवरण प्रस्तुत है-

## वनस्पति विज्ञान

कालिदास के ग्रन्थों के अध्ययन से ऐसा प्रतीत होता है कि उस समय देश अरण्यों की विस्तृत शृंखलाओं से भरा था। इनमें पाये जाने वाले उद्भिद् जीवन को कई वर्गों में विभक्त किया गया। छोटे बड़े सभी वृक्ष[१], झाड़-औषधियाँ[२], लतिकाएँ[३], लम्बी तथा छोटी घास[४], जलपृष्ठ पर तैरने वाले जलीय पौधे[५] या नदी-कूल या सरोवर की कीच में नरकट की तरह उपजने वाले पौधे आदि। औषधि का प्रयोग साधारण एवं विशिष्ट दोनों अर्थों में हुआ है।[६] साधारण अर्थ में छोटे पौधे के लिए और विशिष्ट अर्थ में पहले वे वनस्पतियाँ आती हैं, जो कवि की दृष्टि में प्रकाशयुक्त हैं और जो अपने पड़ोस को अपनी अतुलनीय विभा से विभासित कर देती हैं।[७] दूसरी हैं वे जड़ी-बूटियाँ जिनमें दवा के गुण हैं- रोग निवारक हो या मारक।[८] विषवल्ली एक विषैली लता है। अपराजिता भी एक विशिष्ट बूटी थी जो अभिमन्त्रित गुटिका के रूप में कलाई अथवा भुजा पर आगन्तुक अनिष्ट से रक्षा के लिए बाँधी जाती थी।[९]

पर्वत के ऊपर बढ़ने वाले वृक्षों में कवि ने देवदारु[१०], उदुम्बर[११], शाल्मली[१२], सप्तपर्ण[१३], नमेरू[१४], साल[१५], सिरीष[१६], आदि वृक्षों का उल्लेख किया है। फल वाले वृक्षों में आम्र[१७], जम्बू[१८], मधूक[१९] (महुआ), टिनटिही[२०] (इमली) के पेड़ों का वर्णन मिलता है।

सागरतट की अरण्यमालाओं की नमकीन मिट्टी में उत्पन्न होने वाले वृक्ष थे- ताली, एकताल, राजताली, पूग, पुन्नाग, खर्जूरी और नारिकेल। ये ताल वृक्षों के विभिन्न वर्ण हैं। बड़े पत्तों वाले वृक्षों में चन्दन, तमाल, लवंग, मरीचि तथा एला के वृक्ष भी पाये जाते थे।

वृक्षों की अल्पकाय जाति और फूलों के पौधों में थे- कुटज[२१], विंककट[२२], सिन्धुवार[२३], बन्धूक[२४], कर्णिकार[२५], केविदार[२६], कल्पद्रुम[२७], पारिजात[२८], मन्दार[२९], सन्तानक[३०], बकुल या केसर, ककुभ, किंसुक या पलाश और कन्दाली।

उपर्युक्त लताओं के अतिरिक्त कवि पाटलका[३१] का भी नामोल्लेख करता है, जिसमें सूक्ष्म पुष्प निकलते हैं। कुन्द चमेली की एक जाति है। यूथिका, सल्लिका, नवमल्लिका, वनज्योत्स्ना और मालती, चमेली की सजातीय श्यामा जिसको फलिनी या प्रियङ्गु कहते हैं इत्यादि लताओं का वर्णन भी यथास्थान मिलता है। रजत पुष्पों वाली माधवी एक बसन्तलता[३२] है। ताम्बूल वल्ली पान की वल्ली है। अंगूर की लता द्राक्षा कहलाती है।

तृणों के भेदों में तृण या घास, शष्प या बढ़ी हुई घास, घास का गुल्म और कण्डागार अथवा तिनके के सम्बन्ध में प्रसङ्ग आये हैं। तृणों की कई प्रजातियाँ कथित हैं जिनमें प्रसिद्ध हैं- भद्रमुस्ता या नागरमोथा, कुश अथवा दर्भ अति पवित्र माना जाता है। दूसरी जाति का तृण उशीर था जिसे खस कहते हैं। दूर्वादल अनेक पुण्य कृत्यों में व्यवहृत होता था। शैलेय शिलातल पर होने वाला एक सुगन्धित काईतृण है।

## जन्तु विज्ञान

कालिदास के ग्रन्थों में जन्तुविज्ञान से सम्बन्धित सामग्री भी पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध होती है, जिन्हें निम्न वर्गों में विभाजित किया जा सकता है-

क. **पशुवर्ग** - मृगेन्द्र[३३], मृगेश्वर[३४], रीछ[३५], सिंह[३६], हाथी[३७], बाघ[३८] और बाघिन, सूकर, सांड, महिषा, हिमालय में घूमने वाली सुरा गाय (चमरी) मृग, मृगी, शृगाल, शिवा(शृगाली), वानर इत्यादि नामों का उल्लेख मिलता है।

ख. **सरीसृप वर्ग** - फणी तथा भोगी, वल्मी, पिपीलिका, इन्द्रगोप, घड़ियाल, मीन, भेंक, मण्डूक इत्यादि नामों का उल्लेख मिलता है।

ग. **पक्षी वर्ग** - मयूर, बर्ही, शिखण्डी, कलापी, चातक[३९], गृध्र, गरुड़, श्येन, सारिका[४०], शुक, कोकिल, हंस, बलाक, चक्रवाक, क्रौञ्च इत्यादि के संकेत मिलते हैं।

घ. **कीट वर्ग** - टिड्डियाँ, मधुमक्षिकाएँ, छोटे अलि, द्विरेक, भृंग, भ्रमर, मधुप, मधुकर इत्यादि का उल्लेख यत्र-तत्र मिलता है।

## धातु विज्ञान

विज्ञान की इस शाखा के अन्तर्गत विभिन्न प्रकार की धातुओं का अध्ययन किया जाता है। इससे सम्बन्धित सामग्री भी कालिदास की रचनाओं में प्राप्त होती है। कालिदास ने धातु विज्ञान के अध्ययन की दृष्टि से तो इनका सङ्केत नहीं किया है परन्तु इसे धातु विज्ञान के अध्ययन में सहायक अवश्य माना जा सकता है। महाकवि द्वारा उल्लिखित धातुओं में सोना, चाँदी एवं ताँबा प्रमुख हैं।[४१]

## पर्यावरण विज्ञान

पर्यावरण से सम्बन्धित सामग्री का उल्लेख भी महाकवि की रचनाओं में प्राप्त होता है। पर्यावरण को शुद्ध एवं संतुलित रखने का प्रमुख साधन यज्ञ माना जाता था। तत्कालीन समाज में यज्ञ का स्थान धार्मिक कृत्यों

में महत्त्वपूर्ण माना जाता था। यज्ञ हेतु समिधा इत्यादि सामग्री का वर्णन कई स्थानों पर मिलता है- समिदाहरणाय प्रस्थिता वयम्। अभिज्ञानशाकुन्तल के तृतीय अङ्क के प्रारम्भ में यज्ञ से सम्बन्धित उल्लेख मिलता है- यावदिमान वेदिसंस्तरणार्थ दर्भान् ऋत्विग्भ्य उपहरामि। इसी अङ्क का अन्तिम श्लोक भी इसी पर आधारित है-

**'सायन्तने सवनकर्मणि संप्रवृत्ते वेदि हुताशनवतीं परितः प्रयस्ताः।**[४२]

चतुर्थ अङ्क के लिए इष्टि परिसमाप्य यावद् उपस्थितां होमवेलां, दिष्ट्या धूमाकुलित दृष्टेरपि यजमानस्य पावक एवाहुतिः पतिता, अग्निशरणं प्रविष्टस्य इत्यादि वाक्यों के द्वारा यज्ञीय विषयों की ओर संकेत किया गया है। चतुर्थ अङ्क में ही शकुन्तला का पर्यावरण के प्रति प्रेम प्रदर्शित करते हुए कहा गया है कि वह वृक्षों को सींचने से पूर्व जल ग्रहण नहीं करती थी, आभूषण प्रिय होने पर भी पुष्पों और पल्लवों को नहीं तोड़ती थी तथा उनके प्रथम बार पुष्पित होने पर उत्सव मनाया करती थी।[४३] पञ्चम अङ्क में अग्निशरण सन्निहितहोमधेनुरग्निशरणालिन्द आदि के द्वारा यज्ञ तथा यज्ञशाला की ओर सङ्केत मिलता है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि उस समय पर्यावरण की ओर न केवल तपस्वीजन अपितु राजा एवं गृहस्थ भी संलग्न दिखाई पड़ते हैं।

## विमान विज्ञान

वैसे तो हवाई मार्ग का प्रयोग उन्नीसवीं सदी से माना जाता है, परन्तु कालिदास की रचनाओं के अनुशीलन से ज्ञात होता है कि उस समय प्रतिष्ठित राजा एवं एवं तपस्वीजन आकाशमार्ग से चलते थे। देवराज इन्द्र के यहाँ राजा दुष्यन्त एक विशेष विमान के द्वारा जाते हैं और उसी विमान से भूलोक पर वापस आते हैं। उनका विमान बादलों के ऊपर से होता हुआ नीचे आता है-

**अयमरविवरेभ्यश्चातकैः निष्पदतिभ**
**र्हरिभिरचिरंभासां तेजसा चानुलिप्तैः।**
**गतमुपरि घनानां वारिगर्भोदराणां,**
**पिशुनयति रथस्ते शीकरक्लिन्नेमिः।।**

## मनोविज्ञान

महाकवि की रचनाओं में अनेक स्थलों पर मनोवैज्ञानिक तथ्यों का रहस्योद्घाटन किया गया है। शकुन्तला एवं दुष्यन्त के भावों को समझकर दोनों सखियाँ कहती हैं- यदि आज पिताजी यहाँ होते तो शकुन्तला के इस विशिष्ट अतिथि को कृतार्थ करते। शकुन्तला को देखने के पश्चात् दुष्यन्त के मनोगत भावों का वर्णन वे इस प्रकार करते हैं-

**वाचं न मिश्रयति यद्यपि मद्वचोभिः**
**कर्णं ददात्यभिमुखं मयि भाषमाणे।**

**कामं न तिष्ठति मदानमसम्मुखीनां,**
**भूयिष्ठमन्यविषया न तु दृष्टिरस्याः।।**[४४]

इस प्रकार कालिदास ने अपने ग्रन्थों के पात्रों की मनोवृत्तियों का विश्लेषण करते हुए मनोवैज्ञानिक तथ्यों का मूल्याङ्कन भी प्रस्तुत किया है।

उपर्युक्त विवेचन के आधार पर कहा जा सकता है कि कालिदास का साहित्य समस्त प्रकार की नवीन तथा प्राचीन विद्याओं के ज्ञान का सागर है तथा कालिदास केवल पाठकों का रसास्वादन कराने में ही सक्षम नहीं थे अपितु विज्ञान सम्बन्धी समस्त विषयों की मूलभूत जानकारी उन्हें प्राप्त थी। कालिदास के विज्ञान सम्बन्धी ज्ञान को पुष्ट करने के लिए निम्न श्लोक पर्याप्त है-

**धूमज्योतिः सलिलमरुतां सन्निपातः क्व मेघः ?**
**सन्देशार्थाः क्व पटुकरणैः पाणिभिः प्रापणीया ?**
**इत्यौत्सुक्यादपरिगणयन् गुह्यकस्तं ययाचे,**
**कामार्ता हि प्रकृतिकृपणाश्चेतनाचेतनेषु।।**[४५]

उक्त श्लोक में बादलों की उत्पत्ति की वैज्ञानिक विवेचना है कि धुआँ, तेज, जल और वायु के समुदाय से उसकी उत्पत्ति होती है। बाद में विज्ञान ने भी बादलों की उत्पत्ति इन्हीं पदार्थों से मानी है। इस प्रकार कालिदास का विज्ञान सम्बन्धी ज्ञान अद्वितीय है।

## संदर्भः

१. रघुवंशमहाकाव्य-४५, ५-६६
२. तदेव - ४-७५, ८-५४, ६-७०, १२-६१, १४-८०
३. तदेव - २-८, ३-७, ६-६४, अभिज्ञानशाकुन्तलम्-१-१४
४. रघुवंशमहाकाव्य-५-६
५. ऋतुसंहारम् - १-२५
६. रघुवंशमहाकाव्यम् - ४-७५, ८-५४, १-७०, १०-६६
७. तदेव - ४-७५, कुमारसम्भवम् - १०-३
८. रघुवंशमहाकाव्य - १२-६१
९. अभिज्ञानशाकुन्तल-२-६१
१०. रघुवंशमहाकाव्य - २-३६, ४-७६
११. मेघपूर्व-४२
१२. ऋतुसंहारम् - १-२६
१३. ऋतुसंहारम् - २-१३, रघुवंशमहाकाव्य - ४-२३
१४. रघुवंशमहाकाव्य - ४-७४, कुमारसम्भवम् - १-५५, ३-४३

१५. रघुवंशमहाकाव्य - १-१३, ३८
१६. कुमारसम्भवम् - १-४३, अभिज्ञानशाकुन्तल-१-४
१७. ऋतुसंहारम् - ६-२३, पूर्वमेघ-१८, रघुवंशमहाकाव्य-६-२२
१८. मेघपूर्व - २०, २३
१९. रघुवंशमहाकाव्य - ६-४२
२०. अभिज्ञानशाकुन्तलम् - पृ. ७०
२१. रघुवंशमहाकाव्य-१६-३७, पूर्वमेघ-४
२२. ऋतुसंहारम् - ३-१३
२३. कुमारसम्भवम् - ३-५३
२४. रघुवंशमहाकाव्य - ११-२५, कुमारसम्भवम् - ८-४०, ऋतुसंहार-३-२४
२५. कुमारसम्भवम् - ३-३८, ५३
२६. ऋतुसंहारम् - ३-६
२७. रघुवंशमहाकाव्य - १-७५, ६-६
२८. रघुवंशमहाकाव्य - ६-६
२९. उत्तरमेघ - ४
३०. रघुवंशमहाकाव्य - १०-७७, कुमारसम्भवम् - ६-४७
३१. रघुवंशमहाकाव्य - ६-५७, पूर्वमेघ - २३
३२. अभिज्ञानशाकुन्तल - ३-७
३३. ऋतुसंहारम् - १-२७
३४. ऋतुसंहारम् - १-१४
३५. रघुवंशमहाकाव्य - २-२६
३६. रघुवंशमहाकाव्य - २-२७, ६-६४
३७. रघुवंशमहाकाव्य -३-३१
३८. रघुवंशमहाकाव्य - ६-६३
३९. ऋतुसंहारम् - २-३
४०. उत्तरमेघ - २२
४१. कालिदास का भारत - भगवतशरण उपाध्याय
४२. अभिज्ञानशाकुन्तल - ३-२४
४३. अभिज्ञानशाकुन्तल - ४-६
४४. अभिज्ञानशाकुन्तल - १-३२
४५. मेघपूर्व - ५

■ पता : (संस्कृत विभाग) ज्वाला देवी स्ना. महाविद्यालय, कानपुर

# शब्द-ब्रह्म की शक्तियाँ

■ अनन्तमणि त्रिवेदी

वेदों के छः अंगों में[1] शब्दानुशासन शास्त्र प्रधान है। शब्दानुशासन का दूसरा नाम व्याकरण शास्त्र है। व्याकरण शास्त्र के प्रमुख आचार्य पाणिनि, कात्यायन तथा महर्षि पतञ्जलि माने जाते हैं, किन्तु अन्य अनेकों आचार्यों ने भी अपनी अद्‌भुत प्रतिभा से इस शास्त्र को गौरवान्वित किया है। यथा आचार्य भट्‌टोजि दीक्षित, आचार्य वरदराजाचार्य, आचार्य भर्तृहरि, आचार्य कौण्डभट्‌ट इत्यादि।

**अनादिनिधनं ब्रह्म शब्दतत्त्व यदक्षरम्।**
**विवर्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यतः।।**[2]

जो शब्दतत्त्व उत्पत्ति और विनाश से रहित है, जो विकारहीन और व्यापक है तथा जिससे संसार का सारा क्रिया-कलाप सञ्चालित होता है, वह शब्दतत्त्वात्मक अक्षर ब्रह्म अर्थ के रूप में विवर्तित होता है।

विवर्त अतात्त्विक अन्यथाभाव को कहते हैं, अर्थात् किसी वस्तु में वस्तुतः कोई परिवर्तन हुए बिना जो परिवर्तन दिखाई देता है, दूसरी आकृति या क्रिया का भान होता है, वह विवर्त है। जैसे:-

कभी-कभी चमकीली सीपी चाँदी प्रतीत होती है या रस्सी साँप दिखाई पड़ती है। ऐसी स्थिति में सीपी या रस्सी में कोई वास्तविक परिवर्तन नहीं होता, फिर भी चाँदी या साँप की प्रतीति होती है। सीपी या रस्सी का विवर्त चाँदी या साँप है।

शब्दतत्त्व वह है जिसके विवर्तरूप संसार के सभी नामवत् पदार्थ हैं। (क्योंकि अनाम पदार्थ कोई होता नहीं, इसलिए सभी पदार्थ शब्दब्रह्म के विवर्त हैं।) इसका व्याकरण-दर्शन में वही स्थान है जो अन्य दर्शनों में ब्रह्म का है। शब्दब्रह्म की विशेषता यह है कि वह अपने विवर्तो से, वैरवरी रूप में पदार्थों से सीधा जुड़ा हुआ है। प्रत्येक पदार्थ अपने नाम से (शब्द से) अनुविद्ध है। मानो नाम के अतिरिक्त पदार्थ की कोई सत्ता ही नहीं। यदि पदार्थ शब्द के विवर्त न होते तो शब्द से उनकी प्रतीति भी नहीं होती। 'मीठा' कहने से लड्डू जलेबी आदि की प्रतीति होती है, अचार की नहीं। क्यों ? अचार मीठे से नहीं बना है।

**छन्दः पादौ तु वेदस्य हस्तौ कल्पोऽथ पठ्यते।**
**ज्योतिषामयनं चक्षुर्निरूक्तं श्रोत्रमुच्यते।।**
**शिक्षा घ्राणं तु वेदस्य मुखं व्याकरणं स्मृतम्।**
**तस्मात् साङ्गमधीत्यैव ब्रह्मलोके महीयते।।**

जो जिससे नहीं बनता, उससे उसकी प्रतीति नहीं होती। शब्द से प्रत्येक अर्थ की प्रतीति होती है, इसलिए प्रत्येक अर्थ (पदार्थ) शब्द से बना है। यही सिद्ध होता है।

'शब्दब्रह्म एक है' यह बात वेद, उपनिषद् और अनेक शास्त्रों में बार-बार प्रतिपादित की गई है। फिर भी भिन्न-भिन्न शक्तियों से समन्वित होने पर, उन्हें अपनाकर, वह अनेक हो जाता है। वह अपनी शक्तियों से अलग तो नहीं होता, क्योंकि शक्ति और शक्तिमत् में भेद नहीं होता, तथापि अलग-सा दिखाई देता है।

शक्ति का अर्थ योग्यता है। घट, पट, अग्नि, जलज आदि शब्दों की धारण, आवरण, दाह और शैत्य आदि भिन्न-भिन्न योग्यतायें हैं। इन्हीं विभिन्न योग्यताओं से समन्वित होने पर एक शब्द ब्रह्म घट, पट, अग्नि, जल आदि शब्द-रूपों में प्रतीत होता है। इन सबके पीछे मूलतः शब्दतत्त्व एक ही होता है।

शब्दब्रह्म अपनी इन योग्यताओं या शक्तियों से भिन्न नहीं होता, फिर व्यवहारिक-कारणों से भिन्न-जैसा दिखाई देता है। यद्यपि शक्तियाँ नित्य हैं नाशशील नहीं परन्तु जब काल से प्रभावित होती हैं तो उत्पत्ति, स्थिति, विपरिणाम, बुद्धि, क्षय और नाश इन छः विकारों के रूप में पदार्थ की विभिन्न अवस्थाओं का कारण बन जाती है। काल से प्रभावित शब्दब्रह्म की योग्यताएँ समस्त पदार्थों की उत्पत्ति, स्थिति आदि छह अवस्थाओं का नियमन करती है।

**अ याहित कलां यस्य कालशक्तिमुपाश्रिताः।**
**जन्मादयो विकाराः षट् भावभेदस्य योनयः।।**[3]

व्याकरण तथा आगमन शब्दतत्त्व को ही ब्रह्म मानते हैं। तन्त्रागम में शब्दतत्त्व को अन्य दर्शनों की अपेक्षा अधिक स्पष्टता और अनिवार्यता के साथ स्वीकारा गया है, तथापि उसकी गौणता वहाँ भी बनी रही, अपने-अपने सम्प्रदाय की स्थापना या प्रवर्तना के लिए उन्होंने देव-विशेष शिव-आदि को मुख्यता दी। वेदान्तियों ने भी ऐसा किया है। व्यास के पुराणों ने इन सबको आधार प्रदान किया है क्योंकि व्यास के ''ब्रह्मसूत्र'' से शब्दतत्त्व के गौणत्व का सूत्रपात हुआ है ऐसा कुछ विद्वानों का मत है।

योग और सङ्गीत शास्त्र इन सभी की अपेक्षा शब्दतत्त्व-शक्ति को नाद और श्रुति के रूप में सर्वाधिक महत्त्व देते हैं। संस्कृत साहित्य के अनुसार जिसके द्वारा शब्द और अर्थ के बीच वाचक वाच्य से सम्बन्धित होता है, अर्थात् पद से पदार्थ का बोध कराने वाला तत्त्व विशेष ही शक्ति के नाम से जाना जाता है। अभिधा, लक्षणा तथा व्यञ्जना भेद से तीन शब्दों की शक्तियाँ पाई जाती है।

**शक्तिग्रहं व्याकरणोपमानकोशाप्तवाक्याद् व्यवहारतश्च।**
**वाक्यस्यशेषाद्विवृतेर्वदन्ति सन्नि यतः सिद्धपदस्य वृद्धाः।।**

अर्थात्-व्याकरण, उपमान, कोश, आप्तवाक्य, लोकव्यवहार, वाक्यशेष, विवृति (व्याख्या), सान्निध्य (संसर्ग) ये आठ शब्दशक्ति के विशेष साधन हैं।

आचार्य पाणिनि ने वर्णसमाम्नाय रूप चौदह (१४) सूत्रों का दार्शनिक पक्ष प्रस्तुत करते हुए भी शब्दब्रह्म शक्ति का स्पष्ट निर्देश किया है। यथा-

१. अकार को निर्गुण ब्रह्म, इकार को चित्कला तथा व्यापक उकार को ण-महेश्वर कहा गया है।

२. ऋ परमेश्वर तथा लृ-माया का प्रतीक है।

३. ह, य, व, र और ल ये पाँच आकाश, वायु, वह्नि, जल तथा पृथिवी के प्रतीक हैं।

४. ञ, म, ङ, ण, न क्रमशः शब्द, स्पर्श, रूप, रस तथा गन्धरूप गुण के प्रतीक हैं। सांख्यदर्शन में ये तन्मात्रा के नाम से विख्यात हैं। वहाँ इनसे ही पञ्चमहाभूतों की सृष्टि मानी गयी है।

५. झ, भ, घ, ढ, ध इन वर्णों को क्रमशः वाणी, पाणि, चरम, गुदा तथा लिङ्ग-इन पाँच कर्मेन्द्रियों का प्रतीक माना गया है।

६. ज, ब, ग, ड, द ये वर्ण श्रोत्र, त्वक्, चक्षु नासिका तथा रसना-इन पाँच ज्ञानेन्द्रियों के प्रतीक हैं।

७. ख, फ, छ, ठ, थ, च, ट, त ये आठ वर्ण क्रमशः प्राण, अपान, उदान, व्यान, समानरूप पञ्च-प्राण तथा मन, बुद्धि और अहंकार के द्योतक हैं।

वर्णों का क्रम व्याकरण पद्धति के अनुरूप तथा भारतीय शिक्षा पद्धति के अनुरूप दृष्टव्य-पाणिनीय व्याकरण

८. क और प वर्ण प्रकृति और पुरूष के प्रतीक हैं। उनमें प्रकृति के सत्त्व, रज और तम-इन तीन गुणों का संकेत श, ष, स इन तीन वर्णों से माना गया है।

९. ह का संकेत परमशिव में है। आचार्य नन्दिकेश्वर की काशिका के अनुसार चौदह सूत्रों का तात्त्विक स्वरूप ज्ञात होता है। इसमें सांख्य दर्शन के अनुसार एक मूलप्रकृति, सात प्रकृति-विकृति, सोलह विकार तथा पुरूष इन २५ (पच्चीस) तत्त्वों का विवरण तथा शैवागम के अनुसार परम-शिव के स्वरूप का भी संकेत है, जो वर्णसमाम्नाय के प्रथम वर्ण अकार तथा अन्तिम वर्ण हकार के समाहार रूप 'अहं' शब्द का प्रतीक है और सर्वत्र व्यापक है। इसका विमोचन आगमशास्त्र में विशेष रूप से किया गया है। आचार्य नन्दिकेश्वर ने कहा है-

**अकारः सर्ववर्णाग्र्यः प्रकाशः परमेश्वरः।**
**आद्यमन्त्येन संयोगादहमित्येव जायते।।**

"अहं" वेदान्त का परब्रह्म है। छान्दोग्योपनिषद् के अनुसार सभी दिशाओं में सर्वत्र विराजमान सब कुछ अहं-मैं ही हूँ-

**अहमेवाधस्तादहमुपरिष्टादहं पश्चादहं पुरस्तादहं**
**दक्षिणतोऽहमुत्तरतोऽहमेवेदं सर्वम्।-छान्दोग्योपनिषद्**

इस 'अहं' प्रत्याहार के भीतर सभी वर्ण हैं अतः 'अहं ब्रह्म' के भीतर ही चतुर्दश लोकात्मक चौदह सूत्र हैं।

वस्तुतः पद का पदार्थ के साथ सम्बन्ध को ही वैयाकरण शक्ति मानते हैं। वह सम्बन्ध वाच्यवाचक भाव रूप हैं। इसलिए आचार्य नागेश भट्ट ने लघुसिद्धान्त मञ्जूषा में कहा है-

**"तस्मात् पदपदार्थयोः सम्बन्धान्तरमेवं शक्तिः वाच्यवाचकभावापरपर्याया।"**

**आचार्य पाणिनि के चौदह सूत्र-**

१. अइउण्
२. ऋलृक्
३. एओङ्
४. ऐऔच्
५. हयवरट्
६. लण्
७. ञमङणनम्
८. झभञ्
९. घढ़धष्
१०. जबगडदश्
११. खफछठथचटतव्
१२. कपय्
१३. शषसर्
१४. हल्

१. अकारो ब्रह्मरूपः स्यान्निर्गुणः सर्ववस्तुषु
चितुकलामिं समाश्रित्य जगद्रूम उणीश्वरः।।
अकारो ज्ञाप्तिमात्रं स्यादिकारश्चित्कला मता।
उकारो विष्णुरित्याहु व्यपिकत्वान्महेश्वरः।।

२. ऋलृक् सर्वेश्वरो मायां मनोवृत्तिमदर्शयत्।
तामेव वृत्तिमाश्रित्य जगद्रूपमजीजनत्।।

३. एओङ मायेश्वरात्म्यैक्यविज्ञानं सर्ववस्तुषु
साक्षित्वात् सर्वभूतानां स एक इति निश्चितम्।।

४. ऐऔच् ब्रह्मस्वरूपः सन् जगत् स्वान्तर्गत ततः।
इच्छया विस्तरं कर्त्तुमाविरासीन्महामुनिः।।

५. भूतपञ्चकमेतस्माद् ायवरलमहेश्वरात्।
व्योमवायूवम्बुवह्न्याख्यभूतान्यासीत् स एव हि।।

६. हकाराद्व्योमसंज्ञं च यकाराद्वायुरूच्यते।
रकाराद्वह्निस्तोयं तु वकारादिति सैव वाक्।।

७. शब्दस्पर्शौ रूपरसगन्धाश्च ञ्मङणनम्।
व्योमादीनां गुण ह्येते जानीयात् सर्ववस्तुषु।।

८. मूलप्रकृतिरविकृतिर्महदाद्याः प्रकृतिविकृतयः सप्त।
षोडशकस्तु विकारो न प्रकृतिर्न विकृतिः पुरूषः।।

९. अकारः सर्ववर्णाग्रयः प्रकाशः परमः शिवः।
हकारोऽन्त्यः कालरूपो विमर्शाख्यः प्रकीर्तितः।।
अनयोः समारस्यं यत् परस्मिन्नहमि स्फुटम्।।
(शब्दब्रह्म प्रदर्शित नन्दिकेश्वर कारिका)

## संदर्भ-सङ्केत

१. वेदों के छः अंग-(वेदाङ्ग)-शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरूक्त, छन्द और ज्योतिष।
२. वाक्यपदीयम् आचार्य भर्तृहरिः
३. वाक्यपदीयम् (ब्रह्मकाण्डम्-३)

■ पता : विराट खण्ड-४, गोमतीनगर, लखनऊ

# वैदिक देववाद में सूर्य के स्वरूप की अवस्थिति

■ रामबहादुर (शुक्ल)

आर्थिक एवं कामिक पिपासा के इस युग में मनुष्यों के अन्दर आंशिक रूप में ही सही, आध्यात्मिक पिपासा सन्निहित दिखती है, शायद तभी वह अपने इष्ट ईश्वर, अल्लाह, ईसामसीह, या गुरूनानक साहिब से सम्बन्धित स्थानों के सामने से जब गुजरता है, तब अचानक उस स्थान विशेष की तरफ उसका शिर या हाथ श्रद्धा से अवनत हुए बिना नहीं रहता, यह तथ्य सम्पूर्ण मनुष्यों की दैनन्दिनी में देखा जाता है। जिस रूप में प्यास या भूख लगने पर मानव पानी या अन्न के माध्यम से अपनी पिपासा की शान्ति करता है, ठीक उसी रूप में हर मनुष्य के अन्तस् में जब आध्यात्मिक पिपासा जो पकड़ती है, तो वह अपने वर्ण एवं धर्म से सम्बन्धित अपने इष्ट के प्रति श्रद्धा सुमन अर्पित करता है। विधाएँ अनेक हो सकती हैं क्योंकि मानव की रूचियाँ भी अनेक होती हैं। आचार्य पुष्पदन्त ने ठीक ही लिखा है कि ''रूचीनां वैचित्याद्वजुकुटिलनानापथजुषाम्''। इसी आध्यात्मिक पिपासा की अन्विति वैदिककाल में भी देखने को मिलती है, जिसमें यज्ञों की प्रधानता तो थी, लेकिन तत्कालीन मानव अपने प्रयोजनों की सिद्धिवशात विविध देवी देवताओं की उपासना वैदिककाल में किया करते थे। यदि वैदिक देववाद की बात की जाये, तो वैदिक वाङ्मय के अध्ययन से यह विदित होता है कि वेद, ब्राह्मण, आरण्यक, एवं उपनिषदों में ''एकेश्वरवाद'' की स्थापना सन्निहित दिखती है। जैसा कि ऋग्वेद जहाँ ''एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्ति''[१] की अवधारणा रखता दिखता है, तो यजुर्वेद में भी वर्णन मिलता है कि ''ब्रह्म ज्ञानं पुरस्तात्।''[२] वहीं श्वेताश्वतरोपनिषद् में भी वर्णन मिलता है कि ''एको देवः सर्वभूतेषु गूढः।''[३]

परन्तु ऋग्वेद में ही यह भी निवर्णित मिलता है कि उपासक की भावनाओं के अनुरूप एक ही देव अनेक रूपों में दृष्टिगोचर होता है[४], एकोऽहं बहुस्याम्'' सदृश औपनिषदिक् वाक्य में भी उपन्यस्त दिखता है। महर्षि यास्क ने भी ''एकस्य सत्'' सदृश कथन करके जहाँ प्रारम्भ में एकेश्वरवाद की अवधारणा स्वीकार की, वहीं अनन्तर में उन्होंने यह भी निरूक्त में अभिहित किया कि ''नैरूक्तों के मत में देवताओं को त्रिवर्गों में रखा जा सकता है।[५] वे हैं-पृथ्वी स्थानीय, अन्तरिक्ष स्थानीय एवं द्युस्थानीय। आगे चलकर महर्षि यास्क ने यह भी निवर्णित किया है कि समस्त देवताओं को तीन देवताओं यथा-पृथ्वी पर अग्नि, अन्तरक्षि में वायु या इन्द्र तथा द्युलोक में सूर्य के अन्तर्गत समाहित किया जा सकता है, जो कि ऋग्वेद के मत से साम्य रखता दिखता है, जहाँ वर्णन मिलता है कि ''द्युलोक से सूर्य, अन्तरिक्ष से वात या वायु तथा पार्थिव लोकों से अग्नि हमारी रक्षा करें।[६] मैत्रायणी संहिता में भी वर्णन मिलता है कि अग्नि, वायु एवं सूर्य प्रजापति के अपत्य हैं।[७]

वैदिक साहित्य के अध्ययन से विदित होता है कि द्युस्थानीय देवताओं में प्रमुख थे-द्यौस, वरूण, मित्र, आदित्य, सूर्य, सविता, पूषा, विष्णु, विवस्वान्, अश्विनौ, ऊषा देवी एवं चन्द्रमा ,जब कि अन्तरिक्ष देवताओं में प्रमुख थे, इन्द्र, त्रित आप्त्य, अपां नपात्, अहिर्बुध्न्य, अज एकपाद्, मातरिश्वा, वायु और वात, पर्जन्य, आप, रूद्र, मरूत या रूद्र गण आदि। पृथ्वी स्थानीय देवताओं में प्रमुख थे-अग्नि, अग्नि के वृहस्पति एवं इतर रूप, सोम देव, नदियाँ, पृथिवी एवं समुद्र आदि। इसके साथ-साथ विविध प्राकृतिक तथ्यों के देवरूप में उपासना की

प्रथा वैदिककालीन समाज में अवस्थित दिखती है, जिनमें विविध, वृक्ष, पर्वत, चरागाह, गृह देवता, नक्षत्र गन्धर्व एवं अप्सराएँ, विविध पशु पक्षी, विविध दिव्य उपकरण आदि प्रमुख हैं।[८] लोकजीवन में जो तैंतीस करोड़ देवताओं की अनुश्रुति विश्रुत हैं, वह संभवतः तत्कालीन परिवेश के लिए सही भी रही हो, लेकिन आज उत्तर-आधुनिकतावाद के इस युग में प्रासङ्गिक नहीं रह गयी, क्योंकि उपास्य एवं उपासकों की संख्या दिनोदिन ह्रास को प्राप्त होती चली गयी। मन्त्र पदाद्यनुक्रमणिका में जहाँ २७२ देवताओं का नामोल्लेख मिलता है, वहीं निघण्टु के पांचवे अध्याय तथा निरूक्त के दैवतकाण्ड के छैः अध्यायों में १५१[९] देवताओं का वर्णन मिलता है जिसमें ५२ पृथ्वीस्थानीय, ६८ अन्तरिक्ष स्थानीय एवं ३१ द्युस्थानीय देवताओं का निरूपण अन्वित है।

महर्षि यास्क ने अपने ग्रंथ निरूक्त में यह अभिहित किया है कि देवताओं के ऐश्वर्य को ऋषिलोग जानते थे, इसीलिए वैदिककाल में अपनी कामनाओं के मनोनुरूप तत्तद् देवताओं की समर्चना भी वे लोग किया करते थे।[१०] ''या स्तूयते सा देवता, येन स्तूयते स ऋषिः'' रूप में ऋषि एवं देव शब्द को परिभाषित किया जा सकता है। निरूक्त में देव शब्द के विषय में वर्णन मिलता है कि ''देवों दानाद्वा दीपनाद्वा द्योतनाद्वा द्युस्थानों भवतीति वा, यो देवः सा देवता।[११] वहीं सामान्य रूप में देव शब्द के विषय में कहा जा सकता है कि ''अभीष्टसिद्धिहेतुदिव्यशक्तिसम्पन्नत्वे सति मन्त्रस्तुत्यत्वम्।'' देव शब्द के संदर्भ में ऋग्वेद में भी यही तथ्य देवाराधन वर्णित मिलता है।[१२] संभवतः देवराधन भी इसीलिए लोकजीवन के मनुष्यों के द्वारा अपनाया गया, क्योंकि इस विद्या में उन्हें अपने उद्देश्य की प्राप्ति सटीक लगी होगी।

ऋग्वेदीय मीमांसोपरान्त यह कहा जा सकता है कि इसमें तैंतीस प्रमुख देवता आख्यायित हैं। वैदिक विद्वान् इन्हें त्रिवर्गों में विभक्त मानते हैं, वे हैं द्युसम्बन्धी, पृथ्वी सम्बन्धी, वायवीय या जल सम्बन्धी, जिसकी संगति ब्राह्मण ग्रन्थों में वर्णित ८ वसु, ११ रूद्र एवं १२ आदित्यों के मेल से मानी जा सकती है, परन्तु शतपथ ब्राह्मण में द्यौस तथा पृथ्वी, इन्द्र एवं प्रजापति का भी प्रमुखतः उल्लेख मिलता है[१३], इस रूप में देवताओं की संख्या तैंतीस निर्धारित करना समीचीन नहीं माना जा सकता। स्वयं द्युस्थानीय सूर्य देवता अपने स्वरूप, कार्य एवं लौकिकों की मान्यताओं के अनुरूप, अनेक नाम एवं रूपों में वैदिक जगत में समादृत मिलता है। महाकवि कालिदास भी सूर्य को काल विवेचक एवं शिव का एक स्वरूप रूद्र में अभिज्ञान शाकुन्तल में वर्णित किया है।[१४] महर्षि व्यास ने तो सूर्य को ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति का कारण मानते हुए लिखा है कि-

**नक्षत्रग्रहसोमानां प्रतिष्ठायोनिरेव च।**
**चन्द्रऋक्षग्रहाः सर्वे विज्ञेया सूर्य सम्भवा।।**[१५]

सूर्य के शाब्दिक अर्थ के द्योतन में ''सरति आकाशे सूर्यः, यद्वा सुवति कर्मणि लोकं प्रेरयति इति सूर्य[१६], सदृश व्युत्पत्ति रखी जा सकती है। ऋग्वेदीय विवरणानुसार सूर्य देवता आदित्यमण्डल के अन्तःस्थित, सबके प्रेरक, अन्तर्यामी एवं परमात्मारूप हैं। इनका वर्ण लाल, दो भुजाएँ कमलासन पर आरूढ़ दोनों हाथ कमलों से सुशोभित, शिर पर सुन्दर स्वर्णमुकुट, गले में रत्नों की माला धारण किये हुए एवं सात घोड़ों से संयुक्त रथ में अवस्थित मिलते हैं। जब कि पौराणिक विवरणानुसार सूर्य अदिति के पुत्र हैं, गोत्र कश्यप हैं, सात अश्वों से समन्वित रथ पर आरूढ होकर वह ब्रह्माण्ड के शुभाशुभ कर्मों को देखते हैं। संज्ञा (छाया या अश्विनी) उनकी प्रधान पत्नी है, जिससे यम, यमुना, अश्विनीकुमारों, एवं शनि का जन्म हुआ था। सूर्यवंश के प्रवर्तक विवस्वान

मनु भी सूर्य के पुत्र माने जाते हैं। ईशावास्योपनिषद[१७] एवं सूर्योपनिषद्[१८] में सूर्य को जगत्पिता, कहा गया है, क्योंकि सूर्य ने अपने प्रकाश के द्वारा पृथ्वी, स्वर्ग एवं अन्तरिक्ष सभी को व्याप्त कर रखा है जबकि मार्कण्डेय पुराण[१९] के अनुसार सूर्य ब्रह्मस्वरूप एवं परमात्मा हैं। यही प्रातःकाल ब्रह्म रूप में मध्याह्न काल में शिवरूप में, तथा सन्ध्याकाल में विष्णु रूप बनकर जगत का सृजन, पालन तथा संहार करते हैं यथा-

**उदये ब्राह्मणों रूपं मध्याह्ने तु महेश्वरः।**
**अस्तकाले स्वयं विष्णुस्त्रिमूर्तिश्चदिवाकरः।**

वैदिकीय विवरणों में सूर्य को हिरण्यगर्भ तथा सर्वप्रथम प्रकट होने के कारण आदित्य, एवं सृष्ट्युत्पत्ति के कारण सविता रूप में अभिहित किया गया है।[२०] ऋग्वेद में यह वर्णन मिलता है कि ब्रह्मा ने पूर्वकल्पों की तरह सूर्य, चन्द्रमा, पृथ्वी, अन्तरिक्ष आदि की संरचना की।[२१] अनन्तर इसी वेद में यह वर्णित मिलता है कि सूर्य ही आकाश का आदित्य रूप है, क्योंकि आदित्य के उदित होने से सम्पूर्ण आकाश-मण्डल प्रकाशित होता है।[२२] शुक्लयजुर्वेद में सूर्य के ''रूद्र'' रूप की गवेषणा वर्णित मिलती है, जैसा कि ''नमोऽस्तु रूद्रेभ्यो ये दिवि येषां वर्षमिषवः' ।[२३] जैसे विवरण से स्पष्ट है साथ ही इसी वेद में सूर्य को स्वयंभुव, एवं सम्पूर्ण जगत को प्रकाशित करने वाला कहा गया है।[२४] ''सूर्यात् प्रसूयते सर्वे तत्र चैव प्रलीयते'' जैसे सूर्य पुराण के विवरणानुसार जगत की उत्पत्ति एवं प्रलय का कारक सूर्य सिद्ध होता है। ब्रह्मपुराण के विवरणानुसार चैत्रशुक्ल प्रतिपदा को अश्विनी नक्षत्र तथा मेष राशि में सूर्योदय काल में ही सृष्टि की संरचना हुई। यथा-

**चैत्रमासे जगद् ब्रह्मा ससर्वा प्रथमेऽवानि।**
**शुक्लपक्षे समग्रं तत् तदा सूर्योदय सति।।**

स्पष्ट है कि सूर्य ही जहाँ सृष्टि का कारण है, वहीं सूर्य के कारण ही संसार के प्रत्येक प्राणी अपनी-अपनी दिनचर्या में संलग्न होते दिखते हैं, जो लौकिक जीवन में संचरित नर-नारियों एवं विविध प्राणियों की दैनन्दिनी के निदर्शन में दृष्टिगोचर होता है। सूर्योपनिषद् में सूर्य को जहाँ ब्रह्मा एवं रूद्र का रूप माना गया है[२५], वहीं सूर्य सिद्धान्त में मयासुर ने सूर्य को ज्योतिश्शास्त्र का प्रवर्तक या कालविभाजक रूप में गवेषित किया है[२६] एवं स्वीकार किया है सूर्य के तेज को कोई सहन नहीं कर सकता था, इसलिए सूर्य से समुत्पन्न अंश में ही उन्हें सूर्य सिद्धान्त का रहस्य बतलाया। अग्निपुराण, मत्स्यपुराण एवं बृहत्संहिता में उल्लिखित ज्योतिश्शास्त्र के अठारह आचार्यों में प्रथम उपदेष्टा के रूप में रखा गया है।[२७] इस प्रकार सूर्य देवता के रूप में वैदिक साहित्य में वर्णित तो मिलता ही है, नवग्रहों में परिगणित एक ग्रह के रूप में भी उसकी मान्यता सर्वविदित है, जैसा कि याज्ञवल्क्य स्मृति में वर्णन भी मिलता है कि-

**सूर्य सोमो महीपुत्रः सोमपुत्रो बृहस्पतिः।**
**शुक्रः शनैश्चरो राहुः केतुश्चैते ग्रहा स्मृताः।।**[२८]

ज्योतिश्शास्त्रीय मान्यताओं में सूर्य को कालपुरूष की आत्मा स्वीकार किया गया है।[२९] और यह तो सर्वविदित तथ्य है कि जैसे शरीर में आत्मा के बिना मानव शरीर ''शव रूप'' होता है, उसकी कोई क्रियात्मक गतिविधियाँ न तो सम्पन्न हो पाती हैं, और न ही संसार में वह अपना अस्तित्व रख पाने में समर्थ हो सकता

है, ठीक उसी तरह बिना सूर्य के सम्पूर्ण जगत में विद्यमान प्राणियों में न तो चेतनता आ सकती है और न ही क्रियात्मकता। जन्मकुण्डली में भी 'सूर्य' आत्मवत् गृहीत होता है। सूर्य की बहुविध प्रासङ्गिकता के कारण ही संभवतः उसके अनेक नाम अमरकोश[३०], शब्दरत्नावली[३१], जटाधरी संहिता[३२] एवं बृहज्जातक आदि ज्योतिशशास्त्रीय ग्रन्थों में वर्णित मिलते हैं। सूर्य के प्रमुख नाम हैं-आदित्य, रवि, भानु, प्रभाकर, दिनेश, तमोहन्ता, दिनकर्ता, दिवामणि, हेलि, भानुमान, दीप्तरश्मि, विकर्तन, भास्कर, अद्रि, वन, जवनपति, नलिनी-विलासी, दिवाकर, मार्तण्ड, उष्णांशु, विभावसु, नग, चण्डभानु, चण्डदीक्षित, चित्ररथ, तपन, पूषा, अर्क, अंशुमान, अरूण एवं चण्डांशु।[३३]

ऋग्वेद के सूर्य सूक्त में सूर्यपरक विस्तृत विवरण उपलब्ध होता है। इस सूक्त के विवरणानुसार सूर्य देवता, विश्व के प्रकाशक, ज्योतिर्मय नेत्र हैं, जगत् की आत्मा हैं, एवं सम्पूर्ण प्राणियों को सत्कर्मो में प्रेरित करने वाले हैं। सम्पूर्ण देवमण्डली में इनका विशिष्ट एवं अन्यतम स्थान है, क्योंकि यह सभी को आरोग्य प्रदान करने वाले, कल्याण चाहने वाले, एवं सभी प्राणियों द्वारा प्रत्यक्षगोचर हैं। संभवतः इसीलिए सूर्य सभी के द्वारा न केवल वन्दनीय हैं, बल्कि उपासनीय एवं अर्चनीय भी है।[३४], ऋषि लिखते हैं कि ''सबके प्रेरक सूर्यदेव स्वर्णिम रथ में विराजमान होकर अंधकारपूर्ण अन्तरिक्ष पथ में विचरण करते हुए देवों और मानवों को, उनके कार्यों में लगाते हुए लोको को देखते रहते हैं।[३५] स्पष्ट है कि वैदिक कालीन ऋषियों ने सूर्य को देव के रूप में अत्यन्त समादृत माना है।

ऋग्वेद का ''सविता सूक्त'' तो गृहस्थ जीवन के मर्म के रहस्य को प्रतिष्ठापित करने में महती भूमिका निभाता दिखता है। जहाँ सूर्या और सावित्री के विवाह विवरण प्रसङ्ग में यह वर्णन मिलता है कि हे नववधू! अपने घर में प्रवेश करके गृहिणी पद पर अधिष्ठित होकर सभी पर शासन करो।[३६] इस रूप में ऋषि जहाँ गार्हस्थ्य धर्म का सविता सूक्त के माध्यम से प्रतिपादन करना चाहता है, वहीं वह गार्हयत्य अग्नि को तत्कालीन पारिवारिक जीवन की विविध प्रवृत्तियों का उत्स मानकर उसके संरक्षण की बात भी करता है। ''ॐ भूर्भुवः स्वः, तत्सवितुवरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो योनः प्रचोदयात्'' रूप में प्राप्त गायत्री मन्त्र वास्तव में सविता या सूर्य की उपासना परक मन्त्र है, जो भारत की विश्व के मनुष्यों के द्वारा उच्चारित किया जाता है। ऋग्वेदीय ऋषियों ने सूर्य को अंधकारविनाशक[३८], राक्षसों का विनाश करने वाला[३६], सम्पूर्ण अन्न एवं वनस्पतियों को जीवनी शक्ति देने वाला, तथा उन्हें पकाने वाला[४०], जड़ एवं चेतन तथा चल अचल आदि सभी प्रकार के प्राणियों की सृष्टि संरचना में आत्मवत् भूमिका निभाने वाला कहा है।[४१] वहीं सूर्य की किरणों को पीलिया एवं हृदयरोग के लिए लाभप्रद भी माना गया है।[४२] सूर्य के रथ के वाहक सप्त अश्वों के विवरण[४३] के साथ साथ ऋग्वेद में सूर्य के अनेक पर्यायवाची शब्दों यथा विवस्वान, पूषा, त्वष्टा, धाता, विष्णु, विधाता, भग, उरूक्रम, शुक्र, आदित्य, वरूण, मित्र, सविता आदि का भी उल्लेख मिलता है, जो पृथक-पृथक-देवताओं के नाम होते हुए भी सूर्य का भी उद्बोधन कराते हैं। ऋग्वेद में सूर्य देवता को मित्र, वरूण, तथा अग्निदेव का नेत्र भी बताया गया है, जहाँ वर्णन मिलता है कि सूर्य देवताओं के अद्भुत मुख-मण्डल हैं, जो उदित हुए हैं, साथ ही सूर्य मित्र, वरूण, तथा अग्निदेव आदि के चक्षुरूप भी है। यथा-''चित्रं देवानामुदगादनीकं चक्षुर्मित्रस्य वरूणस्याग्नेः''[४४] आदि विवरण से स्पष्ट भी है।

ऋषिश्व ऋषि का मन्तव्य है कि सूर्य जहाँ दूर रहते हुए भी प्रत्येक पदार्थ को सर्वांग रूप में देखते हैं, वही वह दूसरे व्यक्तियों को दृष्टिदान भी करते हैं।[४५] ऋग्वेद में यह भी विवरण मिलता है कि, जहाँ सूर्य अनेक लोकों को धारण करते हैं[४६], वहीं दिवंगत होते हुए व्यक्ति के चक्षु सूर्य में ही लीन हो जाते हैं।[४७] अथर्ववेद में भी सूर्य एवं नेत्रों के घनिष्ठ सम्बन्ध का ब्रह्मा ऋषि ने सङ्केत किया है। सूर्य को प्रसन्न करने की वसिष्ठप्रोक्त ऋचा से सूर्य की महत्ता के इयत्ता के दर्शन होते हैं, जब वे लिखते हैं-

**स सूर्य प्रति पुरो न उद्गा एभिः स्तोमेभिरेत शेभिरेवैः।**
**प्र नो मित्राय वरूणाय वोचोऽनागसो अर्यम्णे अग्नये च।।**[४८]

अथर्ववेद में भी सूर्य की अपने ऊपर कृपावृष्टि करने, शताधिक उम्र की प्राप्ति एवं कष्ट न पाने की प्रार्थना वर्णित मिलती है।[४९] "भवानो अर्वाङ्स्वर्णज्योतिः (ऋ. ४/१०/३) रूप में जहाँ ऋग्वेद में सूर्य की उपमा पर ब्रह्मा से वर्णित मिलती है, वहीं यजुर्वेद (२३/४८) में भी "ब्रह्मा सूर्यसमं ज्योतिः" रूप में सूर्य को ज्योतिप्रदान करने वाला परब्रह्मा स्वीकार किया गया है। यजुर्वेद में यह वर्णन मिलता है कि "उस अविनाशी सूर्य देव का शरीर सुनहले ज्योतिपिण्ड से युक्त है एवं उसके अन्तस् में जो चेतन पुरूष अवस्थित है, वह मैं ही (ब्रह्मा) ही हूँ। अर्थात् यहाँ उपास्य एवं उपासक में अभेद सम्बन्ध दिखाया गया है,[५०] जैसा कि विविध उपनिषद् वाक्य भी जीवात्मा एवं परमात्मा में अभेद सम्बन्ध दिखलाते हैं[५१] और मानते हैं कि ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या जीवो ब्रह्मैव नाऽपरः। मयासुर ने भी सूर्य सिद्धान्त में सूर्य को ब्रह्मा के रूप में अभिहित किया है।[५२] ऋग्वेद के विविध स्थलों में प्राप्त सूर्यस्वरूप की झाँकी निम्नलिखित रूप में रखी जा सकती है।

१. तद् विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूर्यः। दीवीव चक्षुराततम्। ऋ. १/२२/२०
२. प्रत्यङ्देवानां विशः प्रत्यङ् उदेषि मानुषान्। प्रत्यङ् विश्वं स्वर्दृशे। ऋ. १/५०/५
३. ऊँ मधुमान्नो वनस्पतिर्मधुमाँ अस्तु सूर्यः। माध्वीर्गावो भवन्तु नः। ऋ. १/६०/८
४. स देवान् विश्वान् बिभर्ति-ऋ. ३/५६/८
५. अजीजनत् सविता सुम्नमुक्थ्यम् ऋ. ४/५३/२
६. तत्सवितुर्वृणीमहे वयं देवस्य भोजनम्। श्रेष्ठ सर्वधातमं तुरं भगस्य धीमहि। ऋ. ५/८२/१
७. देवस्य सवितुः सवे। विश्व वामानि धीमहि। ऋ. ५/८२/६
८. साधारण सूर्यो मानुषाणाम्। ऋ. ७/६३/१
९. नूनं जनाः सूर्येण प्रसूता अयन्नर्थानि कृण्वन्नपांसि। ऋ. ७/६३/४
१०. इदं श्रेष्ठ ज्योतिषां ज्योतिरूत्तमं विश्वजिद्धनजिदुच्यते बृहत्।
विश्वभ्राड् भ्रजो महि सूर्यो दृष उरू पप्रथे सह ओजो अच्युतम्।। ऋ. १०/१७०/३

ऋग्वेद के साथ-साथ शुक्लयजुर्वेद एवं कृष्णयजुर्वेद में सूर्य सम्बन्धी विस्तृत विवरण देखने को मिलते हैं। सूर्य से जहाँ दीर्घायु प्राप्ति की अपेक्षा ऋषि ने किया है, वहीं शक्ति एवं शान्ति प्राप्ति-हेतु ऋषि सामान्य जनों

को सूर्य की पूजा और प्रार्थना करने की आज्ञा भी देता है।[५३] सूर्य सम्बन्धी विस्तृत विवरण यजुर्वेद में निम्नवत हैं-

१. स्वयं भूरसि श्रेष्ठो रश्मिर्वर्चोदा असि वचो मे देहि। सूर्यस्यावृतमन्वावर्ते। यजु. २/२६

२. ॐ उदुत्यं जातवेदसं देवं वहन्ति केतवः। दृशे विश्वाय सूर्यम्। यजु. ७/४१

३. उद्वयं तमसस्परि स्वः पश्यन्त उत्तरम्।
देवं देवन्ना सूर्यमगन्म ज्योतिरूत्तमम्।। यजु. २०/२१

४. ॐ वेदाहमेतं पुरूषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः पुरस्तात्।
तमेन विदित्त्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय।। यजु. ३१/१८

५. तच्चक्षुर्देवहितं पुरस्ताच्छुक्रमुच्चरत्।
पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शतम्।। यजु. ३६/२४

अथर्ववेदीय विषयवस्तु में भी सूर्य को परम देवता के रूप में स्थान प्राप्त है। वैदिक ऋषियों का मानना था कि सूर्य आदिदेव हैं जिनके द्वारा हमारे माता, पिता, गौओं, एवं जगत के अन्य प्राणियों का कल्याण सम्भव होता है।[५४] सूर्य के एक रूप सविता को अमृततत्त्व का प्रदाता एवं नेत्रों का अधिपति माना गया है। सूर्य सम्बन्धी प्रमुख तथ्य अथर्ववेद में निम्नवत् हैं-

१. भग एव भगवां अस्तु देवः। अथर्व. ३/१६/५

२. स धानो देवः सविता साविषदमृतानि भूरि। अथर्व. ६/१/३

३. ॐ यस्य सूर्यश्चक्षुश्चन्द्रमाश्च पुनर्णवः।
अग्निं यश्चक्र आस्यं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः। अथर्व. १०/७/३३

वेदों के साथ ब्राह्मण एवं आरण्यक ग्रंथों में भी सूर्य सम्बन्धी विवरण प्राप्त मिलते हैं।[५५] ऐतरेय ब्राह्मण को सूर्य जहाँ प्राणदाता रूप में समर्चित हैं, वहीं उन्हीं से सम्पूर्ण विश्व के जड़ एवं चेतन प्राणियों को जीवनी शक्ति प्राप्त होती है ऐसा ऋषियों का अभिमत हैं। सूर्य एकाकी चरति चन्द्रमा जायते पुनः''[५६] रूप में शतपथ ब्राह्मण जहाँ सर्यू को सम्पूर्ण जगत का प्रकाशक मानता है, वहीं आकाशमण्डल में वह दीप्त खण्ड के रूप में सूर्य की विवक्षा रखता है। विविध ब्राह्मणों में उपन्यस्त विषयवस्तु से निगमित होता है कि सूर्य ही त्रिदेव रूप हैं, अर्थात् ब्रह्मा, विष्णु एवं महेश रूप हैं। ''एका भूतिर्स्त्रयो देवाः, ब्रह्माविष्णुमहेश्वराः'' सदृश कथन से इसे शब्दशः सटीक भी माना जा सकता है। दूसरे शब्दों सृष्टि संरचना करने से वह ब्रह्मा, सभी प्राणियों का आश्रय होने से वह इन्द्र एवं यज्ञमय होने (यज्ञौ वै विष्णुः) से वह विष्णु भी कहलाता है। ब्राह्मण ग्रंथों के साथ-साथ आरण्यक ग्रंथों में भी सूर्य प्रधान देव के रूप में अवस्थित मिलते हैं। बृहदारण्यक में वर्णन मिलता है कि शकल के पुत्र विदग्ध की विविध शङ्काओं का शमन करने के प्रसङ्ग में याज्ञवल्क्य ऋषि ने जिन तैंतीस देवताओं का विवरण दिया है, वे सूर्य देव के बिना अधूरे हैं।[५७] तैंतीस देवताओं में आठ वसु, एकादश रूद्र, द्वादश, आदित्य, इन्द्र एवं प्रजापति आदि देवों को समाकलन किया जाता है।

वेद, ब्राह्मण, एवं आरण्यक ग्रंथों के अनन्तर यदि औपनिषदिक साहित्य का अनुशीलन किया जाये, तो वहाँ भी सूर्यपरक विस्तृत विषयसामग्री ऋषियों द्वारा अभिहित मिलती है। ईशावास्योपनिषद[५८], तैत्तरीयोपनिषद्[५६], धान्दोग्योपनिषद[६०], प्रश्नोपनिषद्[६१], मुण्डकोपनिषद्[६२], के साथ साथ सूर्योपनिषद्[६३] में सूर्य महनीय देव के रूप में वर्णित मिलते हैं, जहाँ सूर्य को सम्पूर्ण विश्व की आत्मा मानते हुए उनका रक्षक एवं सर्जक भी माना गया है। पौराणिक विवेचन यहाँ प्रासङ्गिक नहीं हैं, अतएव वह विवेचन का विषय नहीं बनाया गया है, जब कि पुराणों में सूर्यपरक प्रभूत सामग्री अष्टादश पुराणों, उपपुराणों एवं औपौपपुराणों में उपन्यस मिलती है। सूर्य प्रार्थना एवं आदित्योपासना परक सामग्री लिंगपुराण (१/२/६/७), सूर्यपुराण (२/१८/३३), गरूणपुराण (१/५०/२५), आश्वलायन गृह्यसूत्र (२/३/३-१२), देवीभागवत पुराण (१/८/२०) एवं बृहद्देवता (१/६१-७०) में देखी जा सकती है। सम्पूर्ण विवेचनोपरान्त यह माना जा सकता है कि सूर्य वैदिक देवता के साथ-साथ ग्रह रूप में भी लोकजीवन द्वारा वैदिककाल से लेकर आज तक समर्चित होते आये हैं। भले ही वैदिक साहित्य में इन्द्र सम्बन्धी विवेचनों की भरमार है, परन्तु सूर्य अपने विविध कार्यकलापों के कारण जहाँ बहुविध नामों से संज्ञापित है, वहीं वह लोकजीवन की दैनन्दिनी के प्रमुख उत्स भी है एवं आज भी लोकजीवन के लिए अत्यन्त समीचीन एवं प्रासङ्गिक भी।

## सन्दर्भ-सङ्केत


१. ऋग्वेद-१/१६४/४६

२. यजुर्वेद-१३/३

३. श्वेताश्वतरोपनिषद्-६/११

४. १. रूपं रूपं मघवा बोभवीति मायाः कृष्वानस्तन्वं परिस्वाम्। ऋग्वेद. ३/५३/८

   २. इन्द्रो मायाभिः पुरूरुप ईयते। ऋग्वेद. ६/४७/१८

   ३. यो देवानां नामधा एक एव। ऋग्वेद. १०/८२/२

   ४. यत्र देवाः समागच्छन्त विश्वे। ऋग्वेद. १०/८२/६

   ५. सुवर्ण विप्राः कवयो वचोभिरेकं सन्तं बहुधा कल्पयन्ति। ऋग्वेद १०/११४/५

५. त्रिस्र एव देवता इति नैरूक्ताः। अग्निः पृथिवी स्थानः वायुर्वेन्द्रो वान्तरिक्षस्थानः। सूर्यो द्युस्थानः। निरूक्तः-७/२/१

६. ऋग्वेद-१०/१५८/१

७. मैत्रायणी संहिता-४/२/१२

८. विस्तृत विवरण हेतु द्रष्टव्य-वैदिक धर्म एवं दर्शन-डॉ. सूर्यकान्त, पृ. ११६/२५०

६. विस्तृत विवरण हेतु द्रष्टव्य-निरूक्त के दैवतकाण्ड के अध्याय ७ से १२ अध्याय।

जब कि निघण्टु के पाँचवें अध्याय के प्रारम्भिक तीन प्रकरणों में क्रमशः ३+१३+३६=५२, पृथ्वी स्थानीय देवताओं, चौथे एवं पांचवे प्रकरण में क्रमशः ३२+३६=६८ अन्तरिक्षस्थानीय देवताओं एवं षष्ठ प्रकरण में ३१, द्युस्थानीय देवताओं का निर्देश वर्णित मिलता है।

१०. यत्काम ऋषिर्यस्यां देवतायामार्थपत्यमिच्छन् स्तुतिं प्रयुङ्न्ते तद्दैवतः, स मन्त्रो भवति। निरूक्त-७/१/१

११. निरूक्त-७/४/१५

१२. प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा जातानि परि ता बभूव।
यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रमीणाम्।। ऋग्वेद-१०/१२१/१०

१३. शतपथ ब्राह्मण-४/५/७/२, एवं ११/६/३/५, ऐतरेय ब्राह्मण-२/१८/८, तैत्तरीय संहिता-३/४/६/७

१४. या स्रष्टुः सृष्टिराद्या वहति विधिहुतं या हविर्या च होत्री
ये द्वे कालं विधत्तः श्रुतिविषयगुणास्थिताव्याप्य विश्वं
यामाहुः सर्वबीजप्रकृतिरिति यया प्राणिनः प्राणवन्तः
प्रत्यक्षाभिः प्रपन्नस्तनुभिरवतु वस्ताभिरष्टाभिराशिः। अभिज्ञानशाकुन्तल-१/१

१५. कल्याण, सूर्याङ्क, पृ. १७२ से उद्धृत

१६. संस्कृत हिन्दी कोश वामन शिवराम आप्टे, पृ.-११२१ से अवतरित

१७. सूर्याद् भवन्ति भूतानि, सूर्येण पालितानि तु।
सूर्ये लयं प्राप्नुवन्ति, यः सूर्यः सोऽहमेव च।। सूर्योपनिषद् २/४

१८. असूर्या नाम ते लोका अन्धेन तमसावृता।
तास्ते प्रेत्याभिगच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः।। ईशावास्योपनिषद्-श्लोक-४

१९. क्षत्रियं काश्यपं रक्तं कालिङ्गं द्वादशाङ्गुलम्।
पद्महस्तद्वयं पूर्वाननं सप्ताश्ववाहनम्।।
शिवाधिदैवतं ध्यायेद्वहिन् प्रत्यधिदैवतम्। अस्य मन्त्रः आकृष्णेन रजसा
वर्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यैञ्च हिरण्ययेन सविता रथेनो देवो याति
भुवनानि पश्यन्। मार्कण्डेयपुराण-शब्दकल्पद्रुम, भाग-५, पृ. ३६६ से उद्धृत

२०. हिरण्यगर्भो भगवानेषच्छन्दसि पठ्यते।
आदित्यो ह्यादिभूतत्त्वाद् प्रसूत्या सूर्य उच्यते।।

२१. सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्।
दिवं च पृथ्वी चान्तरिक्षमथोस्वः।। ऋग्वेद १०/१/६०

२२. नाभ्यां आसीदन्तरिक्षं शीर्ष्णो द्यौः समवर्तत्।
पद्भ्यां भूमिं दिश=श्रोता तथा लोकान्नकल्पयन्। ऋग्वेद -१०/६०/१४

२३. शुक्ल यजुर्वेद १६/६४

२४. शुक्ल यजुर्वेद २/२६

२५. एष ब्रह्मा च विष्णुश्च रूद्र एष हि भास्करः। सूर्योपनिषद्, पृ. ५५ से उद्धृत

२६. शास्त्रमाद्यं तदेवेदं यत्पूर्वं प्राह भास्करः।
युगानां परवर्तेन कालभेदोऽत्र केवलाम्। सूर्यसिद्धान्त, पृ. ७ से उद्धृत

२७. सूर्यः पितामहो व्यासः वशिष्ठोऽत्रिपराशरः।
कश्यपो नारदो गर्गो मरीचिर्मनुरङ्गिरा।।
लोमशः पौलिशश्चैव च्यवनः पवनो भृगुः।
शौनकोऽष्टादशा ह्येते ज्योतिःशास्त्रप्रवर्तका=११ सारावली भूमिका, पृ. ११ से उद्धृत
अग्निपुराण-१२१/४,५, मत्स्यपुराण-२५२/२, ३

२८. याज्ञवल्क्यस्मृति-१/२६५

२९. कालात्मा दिनकृन्मनस्तुहिनंगुः सत्त्वं कुजोसो बचो।
जीवो ज्ञानसुखो सितश्च मदनो दुःखं दिनेशात्मजः।। सारावली ४/१

३०. सूर-सूर्यार्यमाऽऽदित्य-द्वादशात्म-दिवाकराः।
भास्कराहस्कर-ब्रघ्न-प्रभाकर-विभाकराः।।
भास्वद्विवस्वत्सप्ताश्च-हरिदश्वोष्णरश्मयः।
विकर्तनार्क-मार्तण्ड-मिहिरारूण-पूषणः।।
द्युमणिस्तरणिर्मित्रश्चित्रभानुर्विरोचनः।
विभावसुर्ग्रहपतिस्त्विषाम्पतिरहर्पतिः।।
भानुर्हसः सहस्रांशुस्तपनः सविता रविः।। अमरकोश-१/३/२८-३०

३१. शूरः भगः बृघ्नः पद्मिनीवल्लभः हरिः दिनमणिः चण्डांशुः सप्तसप्तिः,
गभस्तिमान् अंशुमाली काश्यपेयः खगः भानुमान् लोकलोचनः पद्मबन्धुः,
ज्योतिष्मान् अव्ययः तापनः चित्ररथः समणिः दिवामणिः गभस्तिहस्तः
हेलिः पतङ्गः अर्च्चिः दिनप्रणीः वेदोदयः कालकृतः ग्रहराजः तमोनुदः,
रसाधारः प्रतिदिवा ज्योतिःपीथः इनः इति शब्दरत्नावली, शब्दकल्पद्रुम, भाग-५, पृ. ३६६ से उद्धृत

३२. कर्म्मसाक्षी जगच्चक्षुः त्रयीतपः प्रद्योतनः खद्योतः लोकबान्धवः पद्मिनीकान्तः अंशुहस्तः पद्मपाणिः हिरण्यरेताः पीतः अद्रिः अगः हरिवाहनः अम्बरीषः धामनिधिः हिमारतिः गोपतिः कुञ्जारः प्लवंगः सूनुः तमोपहः गभस्तिः इति जटाधरः। शब्दकल्पद्रुम-भाग-५, पृ. ३६६ से उद्धृत

३३. सूर्योभानुस्तथादित्यो रवि प्रभाकरस्तथा।
दिनेशस्तमोहन्ता च दिनकर्ता दिवामणिः।। होरारत्न - १/१

३४. स सूर्य प्रति पुरो न उद्गा एभिः स्तोमेभिरेतशेभिरेवैः।
प्र नो मित्राय वरूणाय वोचोऽनागसो अर्यम्णे अग्नये च।। ऋग्वेद ७/६२/२

३५. आ कृष्णेन रजसा वर्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यं च।
हिरण्येन सविता रथेनो देवो याति भुवनानि पश्यन्। ऋग्वेद, १/११/५

३६. गृहाण गच्छ गृहपती यथासो वंशिनी त्वं विदथमाविदासी। ऋग्वेद १०/८५/२५

३७. ऋग्वेद-२/६२/१०

३८. येन सूर्य ज्योतिषा बाधसे तयो जगच्च विश्वमुदियर्षि भानुना।
तेनास्मद्विश्वामनिरामनाहुतिमपामीवामप दुष्ष्वप्न्यं सुव।। ऋग्वेद-१०/३७/४

३९. उत् पुरस्तात् सूर्य एति विश्वदृष्टो अदृष्टहा।
अदृष्टान् त्सर्वाञ्जम्भयन् त्सर्वाश्च यातुधान्यः।। ऋग्वेद १०/१९८/८

४०. ऋग्वेद-१०/८८/१०

४१. सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च। चक्षुः मित्रस्य वरूणस्य अग्रे। ऋग्वेद-१/११५/१

४२. उद्यन्नद्य मित्रमह आरोहन्नुत्तरां दिवम्।
हृद्रोगं मम सूर्य हरिमाणं च नाशय।। ऋग्वेद - १/५०/११

४३. सप्त अश्वा हरितो रथे वहन्ति देव सूर्यः। ऋग्वेद-१/५०/८

४४. ऋग्वेद-१/६६/४

४५. वेदयस्त्रीणि विदथान्येषां देवानां जन्म सनुतरा च विप्रः।
ऋजु मर्तेषु व्रजिना च पश्यन्नपि चष्टे सूरो अर्य एवान्।। ऋ. ६/५१/२

४६. विभ्राजञ्जोतिषा स्वरगच्छो रोचनं दिवः। यैनेमा विश्वा भुवनान्याभृता
विश्वकर्मणा विश्वदेव्यावता। ऋग्वेद-१०/१७०/४

४७. सूर्यो में चक्षुर्वात् प्राणोऽन्तरिक्षमात्मा पृथिवी शरीरम्। अथर्ववेद

४८. ऋग्वेद-७/६२/२

४९. दिवस्पृष्ठे धावमानं सुवर्णमादित्याः पुत्रं नाथकाम उप यामि भीतः।
स नः सूर्यः प्र तिर दीर्घमायुर्मा रिषाम सुमतौ ते स्याम्।। अथर्ववेद्-१३/२/३७

५०. हिरण्यमेन मात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम्। योऽसावादित्ये पुरुषः सोऽसावहम्। यजुर्वेद ४०/१७

५१. तत्त्वमसि-छान्दोग्य-६/८/७ (सामवेद से), अहं ब्रह्मास्मि-बृहदार-१/४/१०, (यजुर्वेद से), अयमात्मा ब्रह्ममाण्डक्य-२ (अथर्ववेद से), प्रज्ञानं ब्रह्मा-ऐत.आर. ५/३, (ऋग्वेद से) १, सर्व खलु इदं ब्रह्म छान्दो ३/१४/१, एकमेवाद्वितीयम्-छान्दो ६/२/१

५२. अचिन्त्याव्यक्तरूपाय निर्गुणाय गुणात्मने।
समस्तजगदाधारमूर्तये ब्रह्मणे नमः।। सूर्य सिद्धान्त-१/१
न मे तेजसहः कश्चिदाख्यातुं नास्ति मे क्षणः।
मदंशः पुरूषोऽयं ते निःशेषं कथयिष्यति।। सूर्यसिद्धान्त-१/६

५३. सूर्यो ज्योतिर्ज्योतिः सूर्यः स्वाहा। सूर्यो वर्चो ज्योतिर्वचः स्वाहा।
ज्योतिः सूर्यः सूर्यो ज्योतिः स्वाहा। यजुर्वेद ३/६-१०

५४. ऊँ स्वस्ति मात्र उत पित्रे नो अस्तु स्वस्ति गोभ्यो जगते पुरूषेभ्यः।
विश्वं सुभूतं सुविदत्रं नो अस्तु ज्योगेव दृशेम सूर्यम्। अथर्व. १/३१/१४

५५. स यश्चायं पुरूषेः यश्चासावादित्ये स एकः तैत्तरी २/८/१
आर्षेय ब्राह्मण-१/४

५६. शतपथ ब्राह्मण-१२/२/६/१०

५७. त्रिंशदित्यष्टौ वसवः एकादश रूद्रा द्वादशदि व्यास्त।
एकत्रिंशदिन्द्रश्चैव प्रजापतिश्च त्रयस्त्रिं भाविति।। बृहदाः ३/६/२

५८. असूर्या नाम ते लोका अन्धेन तमसावृताः।
तास्ते प्रेत्याभिगच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः।। ईशा. श्लोक-४

५६. तैत्तरीयोपनिषद-३/४

६०. द्यान्दोग्योपनिषद-१/६/६

६१. प्रश्नोपनिषद् १/५

६२. न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं, नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः।
तमेव भान्तमनुभाति सर्व, तस्या भासा सर्वमिदं विभाति।। मुण्डकोपनिषद्-२/२/१

६३. सूर्याद् भवन्ति भूतानि, सूर्येण पालितानि तु।
सूर्य लयं प्राप्नुवन्ति, यः सूर्यः सोऽहमेव। सूर्योः २/४

■ पता : उपाचार्य, संस्कृत विभाग,
जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू

# प्रज्ञापना सूत्र में ज्ञान, दर्शन एवं चारित्रार्य-एक विवेचन

■ रजनीश शुक्ल

जैन आगम परम्परा में ११ अंग आगम ग्रंथों के उपरान्त १२ उपांग आगम साहित्य भी प्राप्त होता है। इन उपांग ग्रन्थों में प्रज्ञापना सूत्र चतुर्थ उपांग ग्रंथ है। इस उपांग ग्रंथ के रचयिता श्यामाचार्य है इनको प्रथम कालकाचार्य भी कहते हैं।[१] विद्वानों ने इनका समय ईसा पूर्व प्रथम या द्वितीय शताब्दी माना है।[२] प्रज्ञापना सूत्र का नाम अध्ययन भी दिया गया है और इस ग्रंथ के साथ भगवती विशेषण भी पाया जाता है, जो इस ग्रंथ के महत्व को प्रतिपादित करता है। इस ग्रंथ के लेखक श्यामाचार्य ने सूचित किया है कि यह सूत्र ग्रंथ उन्होंने दृष्टिवाद आगम के आधार पर लिखा है।[३] अतः इस ग्रन्थ का मुख्य विषय जीव अजीव तत्वों का विस्तार से विवेचन प्राप्त होता है। इसमें कर्म सिद्धान्त का भी वर्णन प्राप्त होता है। इस प्रज्ञापना सूत्र की रचना प्रश्नोत्तर शैली में सूत्र रूप में हुई है किन्तु इसमें प्राकृत की २३२ गाथाएं भी प्राप्त होती है।[४] जैन दृष्टि से इसमें प्रायः सभी तत्वों का निरूपण प्राप्त होता है। इस आलेख में हम क्रमशः जीवों की प्रज्ञापना और ज्ञान, दर्शन तथा चारित्र आर्यों की संक्षिप्त चर्चा करेंगे।

**सम्यग दर्शन**-तत्वार्थ श्रद्धान सम्यगदर्शन तत्वरूपी अर्थो का श्रद्धान करना सम्यग दर्शन है। अर्थात् वह धर्म जिसके होने पर से भिन्न स्व में ही स्व का साक्षात या बोध होता है। वह सम्यग दर्शन है।[५]

सम्यक् ज्ञानी को ज्ञानार्य, सम्यक दृष्टि को दर्षनार्य और सम्यक चारित्री को चारित्रार्य माना गया है। ज्ञानार्य दर्षनार्य और चारित्रार्य इन तीनों का सम्बन्ध धर्म से है। इन तीनों की प्राप्ति जिन मानवों को होती है फिर भी वे किसी जाति या कुल के क्यों न हो वे आर्य हैं रत्नत्रय के अभाव में वे अनार्य हैं।

## जीव की प्रज्ञापना

**जीव**-जो जीते हैं, प्राणों को धारण करते हैं, वे जीव कहलाते हैं। प्राण दो प्रकार के होते हैं द्रव्य प्राण और भाव प्राण। द्रव्यप्राण १० प्रकार के होते हैं-पाँच इन्द्रिय, तीन बल मनए वचन, काय, ष्वायोच्छावास और आयुष्यबल। भावप्राण चार है-ज्ञान, दर्शन, सुख और वीर्य। संसार समापन्न समस्त जीव यथायोग्य भाव प्राणों से तथा द्रव्यप्राणों से युक्त होते हैं। जो असंसारसमापन्न सिद्ध होते हैं वे केवल भाव प्राणों से युक्त होते हैं।[६]

**संसार समापन्न और असंसार समापन्न**-यहां पर संसार का अर्थ है कि संसार का परिभ्रमण जो कि नारक-तिर्यंच-मनुष्य देवभावानुभवरूप है, उक्त संसार को जो प्राप्त करते हैं, वे जीव संसार समापन्न हैं, अर्थात् संसारवर्ती जीव हैं। जो संसार भव भ्रमण से रहित हैं वे जीव असंसार समापन्न हैं।

असंसार जीव समापन्न जीव की दो प्रकार की प्रज्ञापना कही गयी है तथा अनन्तसिद्ध तथा परम्परा सिद्ध पुनः इसमें अन्तर सिद्ध के १५ भेद बताए गये हैं तथा तीर्थसिद्ध, अतीर्थ, तीर्थकर, अतीर्थकर, स्वयंबुद्ध, प्रत्येक बुद्ध, बुद्धबोधित, स्त्रीलिंगसिद्ध, पुरूषलिंग, नपुंसकलिंग, स्वलिंग, अन्यलिंग, गृहस्थ लिंग, एकसिद्ध तथा अनेकसिद्ध परम्परा सिद्ध जीव प्रज्ञापना के भी अनेक प्रकार बताए गये हैं।

संसार सम्पन्न जीव प्रज्ञापना इसमें एकेन्द्रिय से लेकर पंचेन्द्रिय प्रकार के जीवों की प्रज्ञापना की गयी है। पंचेन्द्रीय जीव में मनुष्य के दो प्रकार बताए गये हैं सम्मूर्च्छिम मनुष्य तथा गर्भज मनुष्य।

समूर्च्छिम मनुष्य कहां होते हैं। इसी प्रकार गर्भज मनुष्य के तीन प्रकार बताये गये हैं-कर्मभूमिक, अकर्मभूमिक, अन्तरदीपक।

**समग्र मनुष्यजीवों की प्रज्ञापना**-प्रस्तुत ४७ सूत्रों (सू. ९२ से १३८ तक) में मनुष्यों के सम्मूर्च्छिम और गर्भज इन दो भेदों का उल्लेख करके गर्भजों के कर्मभूमक, अकर्मभूमक और अन्तरद्वीपज, यो तीन भेद और फिर इनके भेद-प्रभेदों का निरूपण किया गया है।

**कर्मभूमक और अकर्मभूमक की व्याख्या**-कर्मभूमक-प्रस्तुत में कृषि-वाणिज्यादि जीवन निर्वाह के कार्यो को तथा मोक्षसम्बन्धी अनुष्ठान को कर्म कहा गया है। जिनकी कर्मप्रधान भूमि है, वे 'कर्मभूम' या 'कर्मभूमक' कहलाते हैं। अर्थात्-कर्मप्रधान भूमि में रहने और उत्पन्न होने वाले मनुष्य कर्मभूमक है। कर्म भूमक मनुष्य कितने प्रकार के होते हैं उनके बारे में लिखा है कि ये १५ प्रकार के मनुष्य होते हैं। ५ भरत क्षेत्र, ५ ऐरावत क्षेत्र तथा पांच महाविदेह क्षेत्र में। प्रज्ञापना सूत्र में कर्मभूमिज मनुष्यों के ही आर्य और मलेच्छ ये दो भेद बताये गये हैं। पुनः मलेच्छ तथा आर्य मनुष्य के बारे में कथन किया गया है।

**अकर्मभूमक**-जिन मनुष्यों की भूमि पूर्वोक्त कर्मो से रहित हो, जो कल्पवृक्षों से ही अपना जीवन निर्वाह करते हों, वे अकर्मभूम या अकर्मभूमक कहलाते हैं।[७] पुनः अकर्मभूमक मनुष्यों के तीस प्रकार-५ हेमवत पांच हैरण्यवत, पांच हरिवर्ष ५ रम्यकवर्ष ५ देवकुरूक्षेत्र पांच उत्तरकुरूक्षेत्र के रूप में बताया गया है।

**'अन्तरद्वीपक' मनुष्यों की व्याख्या**-अन्तर शब्द मध्यवाचक है। अन्तर में अर्थात्-लवण समुद्र के मध्य में जो द्वीप हैं, वे अन्तरद्वीप कहलाते हैं। उन अन्तरद्वीपों में रहने वाले अन्तरद्वीप या अन्तरद्वीपक कहलाते हैं। ये अन्तरद्वीपग मनुष्य अट्ठाईस प्रकार के हैं, जिनका मूल पाठ में नामोल्लेख है।

इन सभी क्षेत्रों में अन्तरद्वीपों की तरह मनुष्यों के भोगोपभोग के साधनों की पूर्ति कल्पवृक्षों से होती है। इतना अन्तर अवश्य है कि पांच हैमवत और पांच हैरण्यवत क्षेत्रों में मनुष्यों के उत्थान, बल-वीर्य आदि तथा वहाँ के कल्पवृक्षों के फलों का स्वाद और वहां की भूमि का माधुर्य अन्तरद्वीप की अपेक्षा पर्यायों की दृष्टि से अनन्तगुण अधिक है। ये ही सब पदार्थ पांच हरिवर्ष और पांच रम्यकवर्ष क्षेत्रों में उनमें भी अनन्तगुणे अधिक तथा पांच देवकुरू और पांच उत्तरकुरू में इनसे भी अनन्तगुणे अधिक होते हैं। यह संक्षेप में अकर्मभूमकों का निरूपण है।[८]

**आर्य और मलेच्छ मनुष्य**-पांच भरत, पांच ऐरवत और पांच महाविदेह, इन १५ क्षेत्रों में आर्य और म्लेच्छ दोनों प्रकार के कर्मभूमक मनुष्य रहते हैं। आर्य का अर्थ है-हेय धर्मो (अधर्मो या पापों) से जो दूर हैं, और उपादेय धर्मों (अहिंसा, सत्य आदि धर्मों) के निकट हैं या इन्हें प्राप्त किये हुये हैं। म्लेच्छ वे हैं-जिनके वचन (भाषा) और आचार अव्यक्त-अस्पष्ट हों। दूसरे शब्दों में कहें तो जिनका समस्त व्यवहार शिष्टजनसम्मत न हो, उन्हें म्लेच्छ समझना चाहिए।

म्लेच्छ अनेक प्रकार के हैं, जिनका मूलपाठ में उल्लेख है। इनमें से अधिकांश म्लेच्छों की जाति के नाम तो अमुक-अमुक देश में निवास करने से पड़ गए हैं, जैसे-शक देश के निवासी शक, यवन देश के निवासी यवन इत्यादि। प्रज्ञापना सूत्र में अनृद्धि प्राप्त आर्य के क्षेत्रार्य, जात्यार्य, कुलार्य, कर्मार्य, शिल्पार्य, भाषार्य, ज्ञानार्य, दर्षनार्य और चारित्रार्य ये नौ प्रकार बताए गए हैं।

## आर्यों के प्रकार और उनके लक्षण

**क्षेत्रार्य**-मूलपाठ में परिगणित साढे पच्चीस जनपदात्मक आर्य क्षेत्र में उत्पन्न होने एवं रहने वाले क्षेत्रार्य कहलाते हैं। ये क्षेत्र आर्य इसलिए कहे गए हैं कि इनमें तीर्थकर, चक्रवर्ती, बलदेव, वासुदेव आदि उत्तम पुरुषों का जन्म होता है। इनमें भिन्न क्षेत्र अनार्य कहलाते हैं। जात्यार्य-मूलपाठ में वर्णित अम्बष्ठ आदि ६ जातियां इभ्य-अभ्यर्चनीय एवं प्रसिद्ध है। इन जातियों से सम्बद्ध जन जात्यार्य कहलाते हैं।

**कुलार्य**-शास्त्र-परिगणित उग्र-आदि ६ कुलों में से किसी कुल में जन्म लेने वाले कुलार्य-कुल की अपेक्षा से आर्य कहलाते हैं। **कर्मार्य**-अहिंसा आदि एवं शिष्टसम्मत तथा आजीविकार्थ किये जाने वाले कर्म आर्यकर्म कहलाते हैं। शास्त्रकार ने दोषिक, सौत्रिक आदि कुछ आर्यकर्म से सम्बन्धित मनुष्यों के प्रकार गिनाये है। विशेषता स्वयमेव समझ लेना चाहिए। **शिल्पार्य**-जो शिल्प अहिंसा आदि धर्मांगो से तथा शिष्टजनों के आचार के अनुकूल हो, वह आर्य शिल्प कहलाता है। ऐसे आर्य शिल्प से अपना जीवननिर्वाह शिष्टजनों के आचार के अनुकूल हो, वह आर्य शिल्प कहलाता है। ऐसे आर्य शिल्प से अपना जीवनर्निवाह करने वाले शिल्पार्यो में परिगणित किये गए हैं। कुछ नाम तो शास्त्रकार ने गिनाये ही हैं। शेष स्वयं चिन्तन द्वारा समझ लेना चाहिए। **भाषार्य**-अर्धमागधी उस समय आम जनता की, शिष्टजनों की भाषा थी, आज उसी का प्रचलित रूप हिन्दी एवं विविध प्रान्तीय भाषाएँ हैं। अतः वर्तमान युग में भाषार्य उन्हें कहा जा सकता है, जिनकी भाषा उच्च संस्कृति और सभ्यता से सम्बन्धित हो, जिनकी भाषा तुच्छ और कर्कश न हो, किन्तु आदरसूचक कोमल, कान्त पदावली से युक्त हो। शेष ज्ञानार्य, दर्शनार्य और चारित्रार्य का स्वरूप स्पष्ट ही है। जो सम्यग्ज्ञान से युक्त हो, वे ज्ञानार्य, जो सम्यग्दर्शन से युक्त हो, वे दर्शनार्य और जो सम्यक् चारित्र से युक्त हो, वे चारित्रार्य कहलाते हैं। जो मिथ्याज्ञान से, मिथ्यात्व एवं मिथ्यादर्शन से एवं कुचारित्र से युक्त हों, उन्हें क्रमशः ज्ञानार्य, दर्शनार्य एवं चारित्रार्य नहीं कहा जा सकता। शास्त्रकार ने पांच प्रकार के सम्यग्ज्ञान से युक्त जनों को ज्ञानार्य, सराग और वीतराग रूप सम्यग्दर्शन से युक्त जनों को दर्शनार्य तथा सराग और वीतराग रूप सम्यक्चारित्र से युक्त जनों को चारित्रार्य बतलाया है। इन सबके अवान्तर भेद-प्रभेद विभिन्न अपेक्षाओं से बताए हैं। इन सब अवान्तर भेदों वाले भी ज्ञानार्य, दर्शनार्य एवं चारित्रार्य में ही परिगणित होते हैं।

## ज्ञानदर्शन : एक चिन्तन

ज्ञान और दर्शन की मान्यता जैन-साहित्य में अत्यधिक प्राचीन है। ज्ञान को आवृत करने वाले कर्म का नाम ज्ञानावरण है और दर्शन को आच्छादित करने वाला कर्म दर्शनावरण है। इन कर्मो के क्षय अथवा क्षयोपशम से ज्ञान और दर्शन गुण प्रकट होते हैं। आगम-साहित्य में यत्र-तत्र ज्ञान के लिए 'जाणइ' और दर्शन के लिए

'पासइ' शब्द व्यवहृत हुआ है। राजप्रशनीय सूत्र में केशीकुमार श्रमण राजा प्रदेशी को कहते हैं कि हम श्रमण निग्रंथ पांच प्रकार के ज्ञान को ही बताया है।

१. मति, २. श्रुत, ३. अवधि, ४. मनः पर्याय, ५. केवल[९]

**मतिज्ञान**-जो ज्ञान इन्द्रिय और मन की सहायता से होता है वह मतिज्ञान है। अर्थात् जिस लग्न में इन्द्रिय और मन की सहायता की अपेक्षा रहती है उसे मतिज्ञान कहते हैं।[१०] आगम साहित्य में मतिज्ञान को अभिनिबोधिक कहा है।[११]

**श्रुतज्ञान**-जो चिन्तन-मनन के द्वारा परिपक्व ज्ञान होता है वह श्रुत ज्ञान है। प्राचीन आगम की भाषा में श्रुतज्ञान का अर्थ है-वह ज्ञान हो श्रुत से अर्थात् शास्त्र से सम्बद्ध हो। आत्म पुरुष द्वारा रचित आगम व अन्य शास्त्रों से जो ज्ञान होता है उसे श्रुत ज्ञान कहते हैं।

**अवधिज्ञान**-जिस ज्ञान की सीमा होती है उसे अवधि ज्ञान कहते हैं। अवधि ज्ञान केवल रूपी पदार्थों को जानता है।[१२] मूर्तिमान द्रव्य ही ज्ञेय विषय की मर्यादा है जो रस रूप गंध और स्पर्श युक्त है, वहीं अवधि का विषय है, अरूपी पदार्थों में अवधि की प्रवृत्ति नहीं होती।

**मनः पर्याय ज्ञान**-यह ज्ञान तप गति के अतिरिक्त अन्य किसी गति में नहीं होता। मनुष्य में भी संयत मनुष्य को होता है असंयत मनुष्य को नहीं मनः पर्याय ज्ञान का अर्थ है-मनुष्यों के मन के चिन्तित अर्थ को जानने वाला ज्ञान।

**मनपज्जवणाणं पुण, जणमणपरिचिंतियत्थ पागडणं।**
**माणुसरवेंत्त निवद्धं, गुण पच्चइयं चरित्तवओ।।** आवश्यक नियुर्क्ति ७६

**केवल ज्ञान**-केवल शब्द का अर्थ एक या सहाय रहित है। ज्ञानावरणी कर्म के नष्ट होने पर ज्ञान के अवान्तर भेद मिट जाते हैं और ज्ञान एक हो जाता है, उसके पश्चात् इन्द्रिय और मन के सहयोग की आवश्यकता नहीं होती इसलिए वह केवल कहलाता है।

**केवलमेगं शुद्धं सगलसाहारणं अणंतं। विशेषावष्यकभाष्य ८४**

जैसे परम्परा में केवल ज्ञान का अर्थ सर्वज्ञता है। केवल ज्ञानी केवल ज्ञान पैदा होते ही लोक और अलोक को जानने लगता है।[१३] आत्मा की ज्ञानशक्ति का पूर्ण विकास केवल ज्ञान है। जब पूर्व ज्ञान हो जाता है जब अपूर्ण ज्ञान स्वतः नष्ट हो जाता है।

## अवधिज्ञान का वर्णन

अवधिज्ञान का वर्णन प्रज्ञापना सूत्र के ३३वें पद में विस्तृत विवेचन किया गया है। अवधिज्ञान के सम्बन्ध में भेद, विषय, संस्थान, आभ्यन्तर और बाह्य अवधि, देशावधि, अवधि की क्षय-वृद्धि, प्रतिपाति और अप्रतिपाति इन सात विषयों की विस्तृत चर्चा है। अवधिज्ञान के दो भेद हैं-एक तो जन्म से प्राप्त होता है, दूसरा कर्म के क्षयोपशम से। देवों नारकों में जन्म से ही अवधि ज्ञान होता है किन्तु मनुष्यों और तिर्यच पंचेन्द्रियों का अवधिज्ञान

क्षयोपशमिक है। यद्यपि दोनों प्रकार के ज्ञान क्षयोपशमजन्य ही हैं तथापि देव-नारकों को वह क्षयोपशम भव के निमित्त से होता है और मनुष्यों एवं तिर्यचों को तपोनुष्ठान आदि बाह्य निमित्तों से होता है। अवधिज्ञान किसमें कितना होता है इसकी भी विस्तृत चर्चा है। परमावधिज्ञान केवल मनुष्यों में ही होता है। प्रज्ञापना के मूल पाठ में अवधिज्ञान का निरूपण तो है पर परिभाषा नहीं दी है। अवधिज्ञान का तात्पर्य यह है-इन्द्रिय और मन की सहायता के बिना ही आत्मा से जो रूपी पदार्थ का सीमित ज्ञान होता है, वह अवधिज्ञान है।

प्रस्तुत पद में अवधिज्ञान के विषय में ७ द्वारों के माध्यम से विश्लेषण किया गया है। जैसे कि-**१. प्रथम भेदद्वार** जिसमें अवधिज्ञान के भेद-प्रभेदों का निरूपण किया गया है। **२. द्वितीय-विषयद्वार** अवधिज्ञान से प्रकाशित क्षेत्र का विषय, **३. तीसरा-संस्थानद्वार** उस क्षेत्र के आकार का वर्णन है, **४. चतुर्थ-अवधिज्ञान** के बाह्य आभ्यन्तर प्रकार, **५, पंचम देशावधिद्वार,** जिसमें सर्वोत्कृष्ट अवधि के साथ सर्वजघन्य और मध्यम अवधि का निरूपण है, **६. छठद्वार**-जिसमें अवधिज्ञान के क्षय और वृद्धि का निरूपण है अर्थात् हीयमान और वर्धमान अवधिज्ञान की चर्चा है। **७. सप्तमद्वार**-प्रतिपाती और अप्रतिपाती-जिसमें स्थायी और प्रतिपाती अवधिज्ञान का निरूपण है।

**अवधिज्ञान का स्वरूप और प्रकार**-इन्द्रियों और मन की सहायता के बिना आत्मा को अवधि-मर्यादा में होने वाला रूपी पदार्थो का ज्ञान अवधिज्ञान कहलाता है। जहाँ प्राणी कर्मो के वशीभूत होते हैं अर्थात् जन्म लेते हैं, वह है भव अर्थात् नारक आदि सम्बन्धी जन्म। भव जिसका कारण हो, वह भवप्रत्ययिक है। अवधिज्ञानावरणीय कर्म के उदयावलिका में प्रविष्ट अंश का वेदन होकर पृथक हो जाना क्षय है और जो उदयावस्था को प्राप्त नहीं है, उसके विपाकोदय को दूर कर देना-स्थगित कर देना, उपशम कहलाता है। जिस अवधिज्ञान में क्षयोपशम ही मुख्य कारण हो, वह क्षयोपशम-प्रत्यय या क्षायोपशमिक अवधिज्ञान कहलाता है।[१४]

अवधिज्ञान के योग्य समस्त नारकों, देवों, मनुष्यों तथा पंचेन्द्रियतिर्यन्चों की अवधिज्ञान द्वारा जानने-देखने की क्षेत्रमर्यादा का वर्णन सूत्र १९८६ से २००७ तक विस्तार से बताया गया है।

**जीवों के अवधिज्ञान के विविध आकार**-नारकों का तप्राकार, भवनपतिदेवों का पल्लकार, पंचेन्द्रियतिर्यन्चों और मनुष्यों का नाना आकार का, व्यन्तदेवों का पटहाकार, ज्योतिष्कदेवों का झालर के आकार का, सौधर्मकल्प से अच्युतकल्प के देवों का ऊर्ध्वमृदंगाकार, ग्रैवेयक देवों का पुष्पचंगेरी के आकार का और अनुत्तरौपपातिक देवों का यवनालिका के आकार का अवधिज्ञान है। वस्तुतः अवधिज्ञान द्वारा प्रकाशित क्षेत्र का आकार उपचार से अवधि का आकार कहा जाता है।

**पंचेन्द्रियतिर्यन्चों और मनुष्यों का अवधिज्ञान**-जैसे स्वयम्भूरमणसमुद्र में मत्स्य नाना आकार के होते हैं, वैसे ही तिर्यन्चपंचेन्द्रियों एवं मनुष्यों में नाना आकार का होता है। वलयाकार भी होता है।[१५]

**आभ्यन्तरावधि और बाह्यवधि : स्वरूप और व्याख्या**-जो अवधिज्ञान सभी दिशाओं में अपने प्रकाश्य क्षेत्र को प्रकाशित करता है तथा अवधिज्ञानी जिस अवधिज्ञान द्वारा प्रकाशित क्षेत्र के भीतर ही रहता है, वह अभ्यन्तरावधि कहलाता है। इससे जो विपरीत हो, वह बाह्यअवधि कहलाता है। बाह्यअवधि अन्तगत और मध्यगत के भेद से दो प्रकार है। जो अन्तगत हो अर्थात्-आत्मप्रदेशों के पर्यन्त भाग में स्थित (गत) हो वह

अन्तगत अवधि कहलाता है। कोई अवधिज्ञान जब उत्पन्न होता है, तब वह स्पर्द्धक के रूप में उत्पन्न होता है। स्पर्द्धक उसे कहते हैं, जो गवाक्ष जाल आदि से बाहर निकलने वाली दीपक-प्रभा के समान नियत विच्छेद विशेषरूप है। वे स्पर्द्धक एक जीव के संख्यात और असंख्यात तथा नाना प्रकार के होते हैं। उनमें से पर्यन्तवर्ती आत्मप्रदेशों के सामने, पीछे, अधोभाग या ऊपरी भाग में उत्पन्न होता हुआ अवधिज्ञान आत्मा के पर्यन्त में स्थित हो जाता है, इस कारण वह अन्तगत कहलाता है। अथवा औदारिक शरीर के अन्त में जो गत-स्थित हो, वह अन्तगत कहलाता है, क्योंकि वह औदारिक शरीर की अपेक्षा से कदाचित एक दिशा में जानता है। अथवा समस्त आत्मप्रदेशों में क्षयोपशम होने पर भी जो अवधिज्ञान औदारिक शरीर के अन्त में यानी किसी एक दिशा से जाना जाता है, वह अन्तगत अवधिज्ञान कहलाता है। अन्तगत अवधि तीन प्रकार का होता है- १. पुरतः, २. पृष्ठतः, ३. पार्श्वतः। मध्यगत अवधि उसे कहते हैं, जो आत्मप्रदेशों के मध्य में गत्-स्थित हो। अर्थात् जिसकी स्थिति आत्मप्रदेशों के मध्य में हो। अथवा समस्त आत्मप्रदेशों में जानने का क्षयोपशम होने पर भी जिसके द्वारा औदारिक शरीर के मध्यभाग से जाना जाए वह भी मध्यगत कहलाता है। सारांश यह है कि जब अवधिज्ञान के द्वारा प्रकाशित क्षेत्र अवधिज्ञानी के साथ सम्बद्ध होता है, तब वह आभ्यन्तर-अवधि कहलाता है तथा जब अवधि ज्ञान द्वारा प्रकाशित क्षेत्र अवधिज्ञानी से सम्बद्ध नहीं रहता, तब वह बाह्यवधि कहलाता है।[९६]

नारक और समस्त जाति के देव भवस्वभाव के कारण अवधिज्ञान के अन्तः-मध्य में ही रहने वाले होते हैं, बहिर्वर्ती नहीं होते। उनका अवधिज्ञान सभी ओर के क्षेत्र को प्रकाशित करता है, इसलिए वे अवधि के मध्य में ही होते हैं। पंचेन्द्रियतिर्यन्च तथाविध भवस्वभाव के कारण अवधि के अन्दर नहीं होते, बाहर होते हैं। उनका अवधिस्पर्द्धरूप होता है जो बीच-बीच में छोड़कर प्रकाश करता है, मनुष्य अवधि के मध्यवर्ती भी होते हैं, बहिर्वर्ती भी।[९७]

## आनुगामिक आदि पदों के लक्षण-

१. **आनुगामिक (अनुगामी)**-जो अवधिज्ञान अपने उत्पत्तिक्षेत्र को छोड़कर दूसरे स्थान पर चले जाने पर भी अवधिज्ञानी के साथ विद्यमान रहता है, उसे आनुगामिक कहते हैं, अर्थात् जिस स्थान पर जिस जीव में यह अवधिज्ञान प्रकट होता है, वह जीव उस स्थान के चारों ओर संख्यात् योजन तक देखता है, इसी प्रकार उस जीव के दूसरे स्थान पर चले जाने पर भी वह उतने क्षेत्र को जानता-देखता है, वह आनुगामिक कहलाता है।

२. **अनानुगामिक (अननुगामी)**-जो साथ न चले, किन्तु जिस स्थान पर अवधिज्ञान उत्पन्न हुआ, उसी स्थान में स्थित होकर पदार्थो को जाने, उत्पत्तिस्थान को छोड़ देने पर न जाने, उसे अनानुगामिक कहते हैं। तात्पर्य यह है कि अपने ही स्थान पर अवस्थित रहने वाला अवधिज्ञान अनानुगामी कहलाता है।

३. **वर्धमान**-जो अवधिज्ञान उत्पत्ति के समय अल्पविषय वाला हो और परिणामविशुद्धि के साथ प्रशस्त प्रशस्ततर अध्यवसाय के कारण द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की मर्यादा को लिए बढ़े अर्थात् अधिकाधिक विषय वाला हो जाता है, वह 'वर्धमान' कहलाता है।

४. **हीयमान**-जो अवधिज्ञान उत्पत्ति के समय अधिक विषय वाला हो जाए, उसे हीयमान कहते हैं।

५. **प्रतिपाती**-इसका अर्थ पतन होना, गिरना या समाप्त हो जाना है। जगमगाते दीपक के वायु के झोंके से एकाएक बुझ जाने के समान जो अवधिज्ञान सहसा लुप्त हो जाता है उसे प्रतिपाती कहते हैं। यह अवधिज्ञान जीवन के किसी भी क्षण में उत्पन्न और लुप्त भी हो सकता है।

६. **अप्रतिपाती**-जिस अवधिज्ञान का स्वभाव पतनशील नहीं है, उसे अप्रतिपाती कहते हैं। केवल ज्ञान होने पर भी अप्रतिपाती अवधिज्ञान नहीं जाता, क्योंकि वहाँ अवधिज्ञानावरण का उदय नहीं होता, जिससे जाए, अपितु वह केवलज्ञान में समाविष्ट हो जाता है। केवल ज्ञान के समक्ष उसकी सत्ता अकिंचित्कर है। जैसे कि सूर्य के समक्ष दीपक का प्रकाश। यह अप्रतिपाती अवधिज्ञान बारहवें गुणस्थानवर्ती जीवों के अन्तिम समय में होता है और उसके बाद तेरहवां गुणस्थान प्राप्त होने के प्रथम समय के साथ केवलज्ञान उत्पन्न हो जाता है। इस अप्रतिपाती अवधिज्ञान को परमावधिज्ञान भी कहते हैं। हीयमान और प्रतिपाती में अन्तर यह है कि हीयमान का तो पूर्वापेक्षया धीरे-धीरे ह्रास हो जाता है, जबकि प्रतिपाती दीपक की तरह एक ही क्षण में नष्ट हो जाता है।

७. **अवस्थित**-जो अवधिज्ञान जन्मान्तर होने पर भी आत्मा में अवस्थित रहता है या केवलज्ञान की उत्पत्तिपर्यन्त ठहरता है, वह अवस्थित अवधिज्ञान कहलाता है।

८. **अनवस्थित**-जल की तरंग के समान जो अवधिज्ञान कभी घटता है, कभी बढ़ता है, कभी आविर्भूत हो जाता है और कभी तिरोहित हो जाता है, उसे अनवस्थित कहते हैं। ये दोनों भेद प्रायः प्रतिपाती और अप्रतिपाती के समान लक्षण वाले हैं, किन्तु नाममात्र का भेद होने से दोनों को अपेक्षाकृत पृथक्-पृथक् बताया है।[१८]

## दर्शन आर्य :

दर्शनआर्य के प्रज्ञापना के दो भेद बताए हैं। एक सांख्य दर्शन तथा वीतराग दर्शन पुनः सांख्य दर्शन के १० प्रकार तथा ८ आचार का वर्णन किया गया है।

गाथा न. १२० में निसर्ग रूचि, उपदेशरूचि, आज्ञारूचि, बीजरूचि, अभिगमरूचि, विस्ताररूचि, क्रियारूचि, संक्षेपरूचि और धर्मरूचि यथा-

**निप्सग्गुवएसरूई अणुरूइ, सुत्त वीपरूइ भेव।**
**अहिगम, वित्थाररूइ किरिपा संक्षेप धम्मरूई।। ११६।।**

**सरागदर्शनार्य और वीतरागदर्शनार्य**-जो दर्शन राग अर्थात् कषाय से युक्त होता है, वह सरागदर्शन तथा जो दर्शन राग अर्थात्-कषाय से रहित हो वह वीतरागदर्शन कहलाता है। सराग-दर्शन की अपेक्षा से आर्य सरागदर्शनार्य और वीरागदर्शन की अपेक्षा से आर्य वीतरागदर्शनार्य कहलाते हैं। सरागदर्शन के निसर्गरूचि आदि १० प्रकार है। परमार्थसंस्तव आदि तीन लक्षण है और निःशंकित आदि ८ आचार है। वीतरागदर्शन दो प्रकार का है-उपशान्तकषाय और क्षीणकषाय। इन दोनों के कारण जो आर्य हैं, उन्हें क्रमशः उपशान्तकषायदर्शनार्य

और क्षीणकषायदर्शनीय कहा जाता है। उपशान्तकषाय-वीतरागदर्शनार्य वे हैं-जिनके समस्त कषायों का उपशमन हो चुका है, अतएव जिनमें वीतरागदशा प्रकट हो चुकी है। क्षीणकषाय-वीतरागदर्शनार्य वे हैं-जिनके समस्त कषाय समूल क्षीण हो चुके हैं, अतएव जिनमें वीतरागदशा प्रकट हो चुकी है।

## चारित्रार्य :

चारित्र आर्य चारितार्य मनुष्य दो प्रकार के होते हैं सरागचरितार्य तथा वीतराग चरितार्य। सराग मनुष्य के भेद दो बताए गये हैं इसमें सूक्ष्म साम्पराय व वादर साम्पराय चारितार्य। पुनः वीतराग चरितार्य के भी दो भेद किये इसे उपशान्तकषाय वीतरागचरितार्य तथा क्षीणकषायं वीतरागचरितार्य। पुनः दोनों का विस्तृत विवेचन प्रज्ञापना में किया गया है।

**सरागचारित्रार्य और वीतरागचारित्रार्य**-रागसहित चरित्र अथवा रागसहितपुरूष के चारित्र को सरागचारित्र और जिस चारित्र में राग का सद्भाव न हो, या वीतरागपुरूष का जो चारित्र हो, उसे वीतरागचारित्र कहते हैं। सरागचारित्र के दो भेद हैं-सूक्ष्मसम्पराय-सरागचारित्र (जिसमें सूक्ष्म कषाय की विद्यमानता होती है) तथा बादरसम्पराय-सरागचारित्र (जिसमें स्थूल कषाय हो, वह)। इनमें जो आर्य हो, वह तथारूप आर्य होता है। सूक्ष्मसम्पराय-चारित्रार्य के अवस्था भेद से चार भेद बताए हैं- प्रथमसमयवर्ती व अप्रथमसमयवर्ती, तथा चरमसमयवर्ती और अचरमसयवर्ती। बादरसम्पराय-चारित्रार्य के भी पूर्ववत् प्रथमसमयवर्ती आदि चार भेद बताए गए हैं। इनके भी प्रकारान्तर से दो भेद किये गए हैं-प्रतिपाती और अप्रतिपाती। उपशमश्रेणी वाले प्रतिपाती (गिरने वाले) क्षपकश्रणीप्राप्त अप्रतिपाती(नहीं गिरने वाले) होते हैं। वीतराग के दो प्रकार हैं-उपशान्तकषायवीतराग और क्षीणकषायवीतराग।

क्षीणकषायवीतराग के भी दो भेद होते हैं-छद्मस्थक्षीणकषायवीतराग और केवलिक्षीण-कषायवीतराग। इनमें से छद्मस्थक्षीणकषायवीतराग के दो प्रकार है-स्वयंबुद्ध और बुद्धबोधित। इन दोनों के प्रथमसमयवर्ती आदि पूर्ववत् चार-चार भेद होते हैं।

**सामायिकचारित्रार्य का स्वरूप**-सम का अर्थ है-राग और द्वेष से रहित। समरूप आय को समाय कहते हैं। अथवा सम का अर्थ है-सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र, इनके आय अर्थात् लाभ अथवा प्राप्ति को समाय कहते हैं। अथवा 'समाय' शब्द साधु की समस्त क्रियाओं का उपलक्षण है, क्योंकि साधु की समस्त क्रियाएं राग-द्वेष से रहित होती है। पूर्वोक्त 'समाय' से जो निष्पन्न हो, सम्पन्न हो अथवा 'समाय' में होने वाला सामायिक है। अथवा समाय ही सामायिक है, जिसका तात्पर्य है-सर्व सावद्य कार्यों से विरति। महाव्रती साधु-साध्वियों के चारित्र को सामायिक चारित्र कहा गया है, क्योंकि महाव्रती जीवन अंगीकार करते समय समस्तसावद्य कार्यो अथवा योगों से निवृत्तिरूप सामायिक चारित्र ग्रहण किया जाता है।

**छेदोपस्थापनिक-चारित्रार्य**-जिस चारित्र में पूर्वपर्याय का छेद, और महाव्रतों में उपस्थापन किया जाता है वह छेदोपस्थापनचारित्र है। वह दो प्रकार का है-सातिचार और निरतिचार। छेदोपस्थापनचारित्र की आराधना करने के कारण साधक को छेदोपस्थापनचारित्रार्य कहा जाता है।

**परिहारविशुद्धिचारित्रार्य का स्वरूप**-परिहार एक विशिष्ट तप है, जिससे दोषों का परिहार किया जाता है। अतः जिस चारित्र में उक्त परिहार तप से विशुद्धि प्राप्त होती है, उसे परिहारविशुद्धिचारित्र कहते हैं। उसके दो भेद हैं-निर्विशमानक और निर्विष्टकायिक। इस चारित्र की आराधना करने वाले को परिहारविशुद्धि चारित्रार्य कहते हैं। परिहारविशुद्धिचारित्री दो प्रकार के होते हैं-इत्वरिक और यावत्कथिक।

**सूक्ष्मसम्परायचारित्रार्य का स्वरूप**-जिसमें सूक्ष्म अर्थात्-संज्वलन के सूक्ष्म लोभरूप सम्पराय-कषाय का ही उदय रह गया हो, ऐसा चारित्र सूक्ष्मसम्परायचारित्र कहलाता है। सूक्ष्मसम्परायचारित्र की आराधना से जो आर्य हो, उन्हें सूक्ष्मसम्परायचारित्रार्य कहते हैं।

**यथाख्यातचारित्रार्य**-'यथाख्यात' शब्द में यथा+आ+आख्यात, ये तीन शब्द संयुक्त है, जिनका अर्थ होता है-यथा (यर्थाथरूप से) आ (पूरी तरह से) आख्यात (कषायरहित कहा गया) हो अथवा जिस प्रकार समस्त लोक में ख्यात-प्रसिद्ध जो अकषायरूप हो, वह चारित्र, यथाख्यातचारित्र कहलाता है। इस चारित्र के भी दो भेद हैं-छाद्मस्थिक (छद्मस्थ-यानी ग्यारहवें, बारहवें गुणस्थानवर्ती जीव का) और कैवलिक इस प्रकार के यथाख्यातचारित्र की आराधना से जो आर्य हो, वे यथाख्यातचारित्रार्य कहलाते हैं।[१६]

इस प्रकार से हम देखते हैं कि प्रज्ञापना सूत्र में कर्म, जीव के साथ ही आर्यजाति तथा ज्ञानार्य, दर्शनार्य तथा चारित्रार्य का भी वर्णन प्राप्त होता है। ज्ञान में भी अवधिज्ञान का जिस विस्तार के साथ इसमें विवेचन किया गया है वैसा किसी अन्यत्र ग्रन्थ में देखने को नहीं मिलता है।

## संदर्भ-सङ्केत

१. प्रज्ञापना पत्र-आचार्य श्री मधुकर मुनि आगम प्रकाशन समिति, ब्यावर, १९९३ भूमिका देवेन्द्र मुनि पृ.३० पन्नवण्जा-सं. मुनि पुण्यविजय, महावीर जैन विद्यालय, बम्बई १९६९-७१
२. प्राकृत साहित्य का इतिहास, डॉ. जगदीश चन्द्र जैन चौखम्भा विद्या भवन, वाराणसी।
३. अज्झयणमिणं चित्तं सुयरमणं दिट्ठवायणीसदं।
जह वाण्जियं भगवया अहभिवतह वण्ण इस्सामि।।-प्रज्ञापनासूत्र-३
४. जैन आगम साहित्य-मनन और मीमांसा-देवेन्द्रमुनि, तारक गुरू ग्रंथालय, उदयपुर, १९७७ पृ.-२२६
५. तत्वार्थसूत्र-१/२
६. प्रज्ञापना सूत्र प्रस्तावना पृ. ३२ भाग-१
७. क. प्रज्ञापना, (प्रमेयबोधिनी टीका) भा. ५, पृ. ७८०
ख. पण्णवणासुत्तं भा. २ (प्रस्तावना) पृ. १४०-१४१
८. क. पण्णवणासुत्तं भाग १ (मूलपाठ-टिप्पणयुक्त), पृ. ४१७-४१८
ख. प्रज्ञापनासूत्र (प्रमेयबोधिनी टीका) भाग ५, पृ. ८०६ से ८१०

९. राज प्रश्नीय सूत्र १६५

१०. तदिन्द्रियानिन्द्रिय निमित्तम्-तत्वार्थसूत्र-१/१४

११. तत्थपंचविहं नाणं सुपं अभिनिर्वाहिपं
ओहिनाणं तु तइयं यणनाणं च केवलं।। उत्तराध्ययन २८/८

१२. तत्वार्थ सूत्र १/२८

१३. दशवैयकालिक ४/२२

१४. प्रज्ञापना, (प्रमेयबोधिनी टीकॉ, भा. ५ पृ. ७७५ से ७७५ तक

१५. वही, भाग ५, पृ. ८१० से ८१२ तक

१६. कर्मग्रन्थ भाग १ (मरूधरकेसरी व्याख्या) भाग १, पृ. ४८ से ५१ तक

१७. प्रज्ञापनासूत्र मलय, वृत्ति, पत्रांक ५०

१८. प्रज्ञापना सूत्र मलय, वृत्ति, पत्रांक ५४

१९. क. प्रज्ञापनासूत्र, मलय, वृत्ति, पत्रांक ६३ से ६८ तक
ख. सव्वमिणं सामाइयं छेयाइविसेसियं पुण विभिन्न।
अविसेसं सामाइय चियमिह सामन्नसन्नए।। - प्र.म.वृ.प. ६३
ग. अह सद्दो उ जहत्थे, आङोऽभिविहीए कहियमक्खायं।
चरणमकसायमुइयं तहमक्खायं जहक्खायं।। - प्रज्ञापना म. वृत्ति, पत्रांक ६८

■ पता : राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, नई दिल्ली

# संस्कृत साहित्य में वात्सल्य रस

■ संयोगिता

करारविन्देन पदारविन्दं
मुखारविन्दे विनिवेशयन्तम्।
वटस्य पत्रस्य पुटे शयानं
बालं मुकुन्दं शिरसा नमामि।।

**साहित्य अथवा काव्य का आ**स्वादन रस की अनुपस्थिति में सम्भव नहीं है, रस का तात्पर्य काव्यास्वादन के क्षण सहृदय के हृदय को प्राप्त आनन्दानुभूति से है यह रस काव्य का असाधारण एवं प्राणभूत तत्व है इसका प्रयोग साहित्य में आदि काल से चला आ रहा है। संस्कृत साहित्य में वैदिक काल से रस शब्द का प्रयोग अनेक अर्थों में किया जाता रहा है आचार्य भरत ने इसे इस प्रकार स्पष्ट किया है कि रति आदि भाव ही जब विभावादि भावों से मिलते हैं तो स्वयं मानस में आस्वाद का विषय हो जाते हैं और शृङ्गारादि रस कहलाते हैं।

भावाभिनयसंबद्धान्स्थायिभावास्तथा बुधा।
आस्वादयन्ति मनसा तस्मान्नाट्यरसाः स्मृताः।।१

इस प्रकार यह कहा जा सकता कि मनुष्य के स्वगत मनोभावों द्वारा उत्पन्न होने वाला ही रस है। रसों की सङ्ख्या के विषय में सामान्य रूप से स्वीकृत धारणा यह है कि रस नौ होते हैं- शृङ्गार, हास्य, करुण, रौद्र, वीर, भयानक, बीभत्स, अद्भुत एवं शान्त परन्तु कालान्तर में वात्सल्य एवम् भक्ति रसों को भी स्वीकार किया गया। संस्कृत साहित्य जगत् में सर्वप्रथम आचार्य विश्वनाथ ने ही वात्सल्य रस के रूप में दसवें रस को प्रतिपादित किया। उन्होंने अपने ग्रन्थ साहित्य दर्पण के तृतीय परिच्छेद में वात्सल्य रस को मुनि सम्मत ही प्रतिपादित किया है काव्यशास्त्र के क्षेत्र में मुनि या मुनीन्द्र शब्द निरपवाद रूप से आचार्य भरत के लिए प्रयुक्त हुआ है। आचार्य विश्वनाथ वात्सल्य रस की परिभाषा देते हुए कहते हैं कि-

अथ मुनीन्द्रसम्मतो वत्सलः-

स्फुटं चमत्कारितया वत्सलं च रसं विदुः।
स्थायी वत्सलतास्नेहः पुत्राद्यालम्बनं मतम्।।
उद्दीपनानि तच्चेष्टा विद्याशौर्यदयादयः।
आलिङ्गनाङ्गसंस्पर्शशिरश्चुम्बनमीक्षणम्।।
पुलकानन्दवाष्पाद्या अनुभावाः प्रकीर्तिताः।
संचारिणोऽनिष्टशङ्काहर्षगर्वादयो मताः।।
पद्मगर्भच्छविर्वर्णो दैवतं लोकमातरः।२

**उपर्युक्त कारिका में आचार्य** विश्वनाथ के द्वारा यह स्पष्ट किया गया है कि प्रकट चमत्कारत्व के द्वारा अन्य रसों के समान वात्सल्य भी एक रस है न कि भाव, इस वात्सल्य रस में, स्नेह, रति अनुराग आदि स्थायी रूप में होते हैं, पुत्र आदि इसके आलम्बन तथा बालकों की चेष्टा जैसे हँसना, बोलना, खेलना, कूदना उनकी स्वतन्त्र गति तथा विद्या शूरता, दया दाक्षिण्य आदि उद्दीपन विभाव होते हैं, आलिङ्गन, अङ्गस्पर्श, शिरश्चुम्बन, अवलोकन, रोमाञ्च से आनन्दाश्रुओं का निस्सारण इसके अनुभाव होते हैं, अनिष्ट की आशङ्का हर्ष, गर्व आदि इसके सञ्चारी भाव होते हैं, शृङ्गार आदि भिन्न रसों के वर्णों के समान वात्सल्य का भी वर्ण है जो कि कमल गर्भ के समान शुभ्र पीतवर्ण है और ब्राह्मी आदि माताएँ इसकी अधिष्ठातृ देवियाँ हैं। लालन-पालन की इच्छा वत्सलता कहलाती है।

आचार्य विश्वनाथ रघुवंश महाकाव्य के श्लोक को उद्धृत करके वात्सल्य रस का स्वरूप प्रदर्शित करते हैं, तथा-

**यदाह धाण्या प्रथमोदितं वचो ययौ तदीयामवलम्ब्य चाङ्गुलीम्।**
**अभूच्च नम्रः प्रणिपातशिक्षया पितुर्मुदं तेन ततान् सोऽर्भकः।।३**

**शब्दकल्पद्रुमकार राजाराधाकान्त** देव ने स्वरचित शब्दकल्पद्रुम में वात्सल्य शब्द की व्युत्पत्ति का विवेचन किया है एवम् वात्सल्य रस के अधिकारियों का भी वर्णन किया है, यथा-

**वात्सल्यः, पुं, (वत्सल एव, स्वार्थे ष्यञ्) रस विशेषः यथा-**

"वात्सल्यशान्तौ तु रसौ शृङ्गारः कौशिकः स्मृतः।।" इति त्रिकाण्डशेषः।।

एतद्रसाधिकारी यथा-

**शान्ते ब्राह्मण एव स्यात् प्रीते दासः प्रकीर्त्तितः।**
**प्रेयसि स्युः सखायो हि यशोदा वत्सले स्मृताः।।**
**मधुरे राधिका ज्ञेया हास्ये स्यान्मधुमङ्गलः।**
**सखीयूथोऽद्भुते ज्ञेयो वीरे चारणगोवृषाः।।**
**करुणे वत्सवृक्षादिर्जटिलाद्यास्तु रौद्रके।**
**गोवर्धनेऽभिमन्युश्च भयानक उदाहृतौ।।**
**तपस्विन्यादयो ह्यत्र बीभत्से परिकीर्तिताः।**
**ब्रजस्था नियता ज्ञेया आलम्बनविभावकाः।। इत्युज्ज्वलनीलमणिः।।**

(वत्सलस्य भावः , वत्सल + ष्यञ्) वत्सलस्य भावे, क्विप्।। (स्नेहः, यथा भागवते, ४/६/३५)

**"चरन्तं विश्वसुहृदं वात्सल्याल्लोकमङ्गलम्।।"**
**वात्सीपुत्रः, पुं, नापितः, इति त्रिकाण्डशेषः।।**

वात्स्यः, पुं, (वत्सस्य गोत्रापत्यम्, वत्स + "गर्गादिभ्योयञ्।" ४/१/१०५/ इति यञ्)

मुनिविशेषः, यथा, वात्स्यसावर्णिगोत्रयोरौर्व्वच्यवनभार्गवजामदग्नयाप्नुवत्प्रवराः, इत्युद्दाहृतत्त्वम्।[४]

वत्सलता अत्यन्त विलक्षण होती है वह सदा उभयनिष्ठ नहीं होती, बल्कि एक निष्ठ अर्थात् माँ या पुत्र किसी एक में भी हो सकती है। परन्तु सदैव आनन्द देती है, अबोध बालक अपने प्रति वत्सलता तो जानता है लेकिन उसे दर्शाना नहीं जानता है, उस वात्सल्य के अवयव सहज सौष्ठव अर्थात् सरलता से अभिव्यक्ति, मोतियों के समान तरलत्व एवम् अङ्गों में व्याप्त लावण्य तथा मन की निर्विकारता या निश्छलता है।

**निश्छले शिशुवर्गेऽस्मिन्नात्मभावः परो मतः।**
**वत्सलताऽत उद्भूता वात्सल्यं च प्रतीयते।।**
**लोके समन्वयोऽनेन परिवारस्य चोद्भवः।**
**हृदयस्यात्र विश्रामस्तत्वमिदं न वार्यते।।[५]**

वाणी के व्यवहार और लालित्य से अबोध बालक जो शिशु रूप में होते हैं, वात्सल्य से युक्त हृदय वालों को बलपूर्वक आकर्षित करते हैं।

**अव्यक्तवर्णाभिरमुष्य वाग्भिर्यथा नृपः प्रीतमना बभूव।**
**तथा न गानैरपि गायकानां महाकवीनामपि वागविलासैः।।[६] (क)**
**गृहे जानुचरः केल्यां मुग्ध स्मितमुखाम्बुजः।**
**पुत्रः पुण्यवतामेव पात्रीभवति नेत्रयोः।।[७] (ख)**

सत्य शिव और सुन्दर यदि वाणी के द्वारा विदित होता है तो वह शिशु की ऐसी प्रतिमा के समान होता है जो सत्य के द्वारा घनीभूत सौन्दर्य से युक्त कल्याणकारी प्रसाद के समान हो जाता है, इसीलिए बालक को ईश्वर का रूप माना जाता है।

**सकलजनान्तः करणाकर्षित्वं हि भगवतोऽसा धारणं लिङ्गम्।**
**यद्बाल एव सकलजनचित्त चमत्कारकारकः।[८]**

संसार में वत्सला रति पशु-पक्षी, बाल-वृद्धों सभी में व्यापक रूप से दिखायी देती है, न केवल अपने बालकों में एवं न केवल मनुष्य की मनुष्य के बालकों में ही बल्कि मनुष्य की मनुष्य से अलग शिशुओं में भी सम्पूर्ण प्राणियों में और अपने-पराये बालकों में वत्सलता दिखायी देती है। संसार में भी इस वात्सल्य भाव की आनन्ददायिता सुसिद्ध ही है। पुत्र के मारे जाने पर सब पदार्थों को प्रदान करने वाली वृत्रमाता (मेघ की माता) खुशी से इन्द्र के वज्र से मृत्यु का वरण करती है।

**नीचावया अभवद्वृत्रपुत्रेन्द्रो अस्या अव वधर्जभार**
**उत्तरा सूरधरः पुत्र आसीद्दानुः शये सहवत्सा न धेनुः।।[९]**

इसी प्रकार श्रवण कुमार की मृत्यु के बाद उनके माता-पिता दोनों उनके विरह की अग्नि में प्रवेश कर जाते हैं, तथा पुत्र के वियोग से ही तेजस्वी राजा दशरथ ने प्राण त्याग दिया था। पुत्र-वध के झूठे समाचार

से स्तब्ध द्रोणाचार्य ने सम्पूर्ण युद्ध में शस्त्र का परित्याग कर दिया था। उपर्युक्त स्थलों पर कारुण्य मिश्रित वात्सल्य रस अभिव्यक्त हो रहा है। इस वत्सल भाव की सहज सिद्धता और सकल प्राणी सुलभता है, इस वत्सलता युक्त संसार में किसी भी शिशु को देखकर ऐसा आनन्द प्राप्त है जिसे हम स्पष्ट नहीं कर सकते। शिशु को गोद में उठाने से जिनके अङ्ग मलिन होते हैं वे धन्य हैं यथा-

**आलक्ष्यदन्तमुकुलाननिमित्तहासैः**
**व्यक्तवर्णरमणीयवचः प्रवृत्तीन्,**
**अङ्काश्रयप्रणयिनस्तनयान्वहन्तो**
**न्यास्तदङ्गरजसा मलिनी भवन्ति।।**[१०]

कवि भी मानते हैं कि संसार में मनुष्यों में वात्सल्य ही केवल सम्पूर्ण इन्द्रियों को वश में करने वाला पूर्ण अथवा भस्म रूप है। माता के लिए तो पुत्र आनन्द की ग्रन्ति ही है।

**अन्तःकरणतत्त्वस्य दम्पत्योः स्नेहसश्रयात्।**
**आनन्दग्रन्थिरेकोऽयमपत्यमिति पठ्यते।।**[११]

इसलिए ही संसार में इस वात्सल्य भाव की ऐसी तीव्र अनुभूति होती है। काव्य और नाटक में वत्सलता की अनुभूति तुरन्त साधारणीकरण से होती है एवम् परमानन्द की प्राप्ति होती है। वात्सल्य जो किसी का किसी के प्रति निष्कारण प्रेम व्यवहार है उसका कोई निर्वतक हेतु नहीं हुआ करता, वह किसी प्रकार के स्वार्थ अथवा किसी अन्य कारण से उत्पन्न नहीं होता वह स्वयं ही हो जाता है, स्नेह से उत्पन्न होने वाला वह प्रेम तन्तु निश्चय ही प्राणियों के कोमल आन्तरिक हृदय के स्थानों को सी देता है। तथा एक के हृदय को दूसरे के हृदय से जोड़ देता है।

**अहेतुः पक्षपातो यस्तस्य नास्ति प्रतिक्रिया।**
**स हि स्नेहात्मकस्तन्तुरन्तर्मर्माणि सीव्यति।।**[१२]

यह वत्सलता का भाव मनोवैज्ञानिकों में मातृवृत्तिरूप[१३] में एवं काव्यशास्त्रियों में पुत्र रति, स्नेह वत्सलता आदि नामों से स्थायी भाव रूप में जन्मजात संस्कार के रूप में स्वीकार किया जाता है। बाल्यकाल से ही इसकी अभिव्यक्ति होती है, शिशुओं की पुतलियों की क्रीडा इसका प्रमाण है जैसा कि महाकवि कालिदास ने कहा है कि-

"वह पार्वती बाल्य-सुलभ क्रीडा रस में निमग्न होकर मन्दाकिनी के किनारे कभी बालुकामय मण्डपों से, कभी गेंद से, कभी गुड़ियों से, सखियों के साथ निरन्तर खेल करती थी।"[१४]

वत्सलता संज्ञक स्थायीभाव के अनेक विभाव होते हैं, परिवार में पुत्र, पुत्री, पौत्री, दामाद, भाभी, देवर आदि और समाज में शिष्य और शिशु मुख्य रूप से वत्सलता के आलम्बन विभाव हैं। समाज में कुछ अन्य सम्बन्धों में भी वत्सलता का भाव दिखायी देता है, जैसेः- स्वामी का सेवक के प्रति, भक्त का भगवान के प्रति, गृहस्थ का गृह के पशु-पक्षियों के प्रति, वृक्षों का सन्तान के समान गृहीत लताओं के प्रति। सभी विभावों में

सामान्यतः पुत्र, पुत्री, शिष्य और कोमल शिशु, वत्सलता के उद्‌बोधक विभाव है।

शिशु की ओर बिना पलक झपकाये (निर्निमेष) देखना, उसका सिर चूमना, उसे गोद में धारण करना, छूना गले लगाना, उसे आर्शीवाद देना, शिशु की रक्षा हेतु प्रभु से प्रार्थना इत्यादि अनुभाव होते हैं। आचार्य विश्वनाथ ने वात्सल्य के हेतु विभावादि का सोदाहरण निरूपण बहुत उदारता के साथ प्रस्तुत किया। कवि कर्णपूर गोस्वामी ने अपने द्वारा उद्‌धृत पद्य में वात्सल्य रस की निष्पत्ति की है। उनके द्वारा रचित ''अलङ्कार कौस्तुभ'' ग्रन्थ में उन्होंने वात्सल्य रस का यह उदाहरण दिया है।

**आराज्जानुकरोपसर्पणपरो जातस्मितं सञ्वर**
**न्नङ्कारोहमाप्नुवन् रुरुदिषाम्विम्लान चन्द्राननः।**
**अभ्यासार्थमुयेक्षितोऽपसरणप्रक्रान्तया सत्वरं**
**कण्ठेकृता यशोदया न न न नेतयाश्वासि बालो हरिः।**[१५]

इस पद्य में उन्होने विभावादि की स्थिति प्रकट की है, यहाँ ममकार स्थायी भाव है, एकनिष्ठ आलम्बन श्रीकृष्ण है, उद्‌दीपन उनके द्वारा लिए गए चक्र आदि हैं, अनुभाव कण्ठ में किया गया आलिङ्गनादि है, व्यभिचारी भाव हर्षादि ही यहाँ परोक्ष में ब्रजेश्वरी निष्ठ है, प्रत्यक्ष में सामाजिक निष्ठ है। दोनों में यह प्राकृत अर्थात् स्वाभाविक रूप से है।[१६] वह अलौकिक एवं चमत्कारी वात्सल्य रस ही है।

वात्सल्य एक प्रकार की ऊर्जा है जो बच्चों को माता के द्वारा प्राप्त होती है, वात्सल्य का अनुभव उन सभी माताओं को प्राप्त होता है, जिनके संरक्षण में बच्चे बड़े होते हैं, उन बच्चों के जीवन का विकास ठीक प्रकार से नहीं हो पाता है, जिन्हें वात्सल्य की ऊर्जा नहीं मिल पाती है। माँ का हृदय तो वात्सल्य का सागर होता है, वास्तव में वात्सल्य रस बड़ा ही आनन्ददायक, बड़ा ही पवित्र और बड़ा ही प्रेरणादायक होता है।

वात्सल्य को कुछ विद्वानों ने रस माना है, कुछ ने भाव माना है, किसी भाव को रस मानने के लिए आवश्यक है कि वह विभाव-अनुभाव एवम् सञ्चारी भावों द्वारा परिपुष्ट हो, यह बात वात्सल्य रस में पाई जाती है, यह सत्य है कि केवल उद्‌बुद्ध स्थायी भाव को तब तक रस नहीं माना जा सकता जब तक उसमें विशेष परिपुष्टि न हो, किन्तु जो रस माने जाते हैं उनसे वात्सल्य रस किसी भी प्रकार न्यून नहीं है, उसमें भी विशेष स्थायित्व और रस परिपुष्टि है। इसके अतिरिक्त मेरे विचार से वात्सल्य रस उन कई रसों से अधिक व्यापक और स्पष्ट है, जिनकी गणना नव रसों में होती है, हास्य रस मनुष्य समाज तक ही सीमित होता है, पशु, कीट, पतङ्ग आदि नहीं हँसते हैं। वीभत्स रस भी मानव समाज तक ही परिमित है, दूसरे प्राणियों में उसके ज्ञान का अभाव देखा जाता है, किन्तु वात्सल्य रस से मनुष्य के साथ-साथ जीव-जन्तु भी प्रभावित होते हैं वे कभी भी वात्सल्य-रस से रहित नहीं होते हैं, इस दृष्टि से हास्य व वीभत्स रस वात्सत्य रस की किसी भी प्रकार समानता नहीं कर सकते हैं। आजकल बाल-साहित्य के प्रचार के साथ वात्सल्य रस की विभिन्न प्रकार की सरस रचनाओं की प्रचुरता है।

संस्कृत साहित्य में श्रीमद्‌भागवत् के दशम स्कन्ध का पूर्वार्द्ध तो भगवान् श्रीकृष्ण की लालित्यपूर्ण एवं दिव्य लीलाओं से युक्त वात्सल्य रस से परिपूर्ण है। वेदों में भी मातृत्व भावना स्पष्ट रूप से प्रकट हुई है,

मातृत्व-भावना का दूसरा रूप वात्सल्य भाव है, पुत्र माँ से प्रेम करे या न करे परन्तु माता तो पुत्र से प्रेम करती ही है, वात्सल्य भावना का क्षेत्र व्यापक है, मानव क्षेत्र को अतिक्रान्त करके पशु तक में यह भावना पूर्ण रूप से पायी जाती है।[१७]

अथर्ववेद में वात्सल्य की सृष्टि की गई है, इससे यह स्पष्ट होता है कि अथर्ववेद में भी दसवें रूप वात्सल्य का वर्णन हुआ है। वाणी रूप गौ को आश्रय इस प्रकार हम यह कह सकते हैं कि वात्सल्य रस की उपलब्धि अथर्ववेद में होती है। वत्सलता एक ऐसा भाव है जो संस्कृत साहित्य में अपने अनेक रूपों के मध्य दोलायमान रहा है। संस्कृत साहित्य में वात्सल्य को रति भाव का एक विशिष्ट रूप मान लिया गया। आचार्य हेमचन्द्र का कथन है कि स्नेह, भक्ति और वात्सल्य रति के ही विशिष्ट रूप है, दो तुल्य व्यक्तियों की पारस्परिक रति का नाम स्नेह, अनुत्तम की उत्तम के प्रति रति भक्ति तथा उत्तम की अनुत्तम के प्रति रति वात्सल्य है।

**स्नेहो भक्तिर्वात्सल्यमिति हि रतेरेव विशेषाः।**
**तुल्ययोर्या परस्परं रतिः स स्नेहः। अनुत्तमोत्तमे रतिः**
**प्रसक्तिः। सैव भक्तिपदवाच्या, उत्तमस्यानुत्तमे रतिर्वात्सल्यम्।**[१८]

वात्सल्य वस्तुतः बड़े का छोटे के प्रति स्नेह ही है। सरस्वतीकण्ठाभरण की एक टीका में रति भाव को वात्सल्य भाव से जोड़ते हुए कहा गया है-

**"अत्र यदा यदा रतिर्जायते तदा-तदा पुत्रेषु स्निहयति पुत्ररूपेण वा जायते।"**[१९]

भारतीय संस्कृत साहित्य का एक बहुत विशाल भाग वात्सल्य को रस पदवी पर आसीन करने वाली श्रीकृष्ण की मनोहर बाल लीलाओं की भाव तरङ्गों से तरङ्गित हो रहा है। इसके साथ ही महाकवि कालिदास के काव्यों में भी अनेक स्थलों पर समस्त रस प्रक्रिया विभाव, अनुभावादि के प्रयोगपूर्वक वात्सल्य रस की पूर्ण निष्पत्ति हुई है। कालिदास के कुमारसम्भव काव्य में वात्सल्य शब्द बनाकर, शिष्य रूपी बछड़े को आलम्बन रूप में ग्रहण करके ज्ञानरूपी दुग्ध पिलाना उद्दीपन विभाव है, स्थायी-भाव सन्तान के प्रति प्रेम है, और इस प्रकार वात्सल्य रस का निरूपण अथर्ववेद में सफलतापूर्वक किया गया है।

**हिङ्कृण्वती वसुपत्नी वसूनां वत्समिच्छन्ती मनसाभ्यागात्।**
**दुहामश्विभ्यां पयो अ न्येयं सां वर्धतां महते सौभगाय।।**
**गौरमीमेदभि वत्सं मिषन्तं मूर्धानं हिङ्कृणोन्मातवा उ।**
**सृक्वाणं धर्ममभि वावशाना मिमाति मायुं पयते पयोभिः।**
**वसनावधि श्रिता।**[२०]

सूर्य और चन्द्र का आधार बना करके वात्सल्य रस की सृष्टि की गई है, इसमें सूर्य और चन्द्र की क्रीडाएँ उद्दीपन विभाव हैं, सूर्य और चन्द्र आलम्बन हैं, स्थायी भाव संतति प्रेम है, अथर्ववेद में विश्व को एक घर माना गया है, इस घर में सब रहते हैं, दो आदर्श बालक हैं जिनके नाम सूर्य और चन्द्र है ये दोनों क्रीडाशील बालक है, रुदन करने वाले नहीं हैं, इन बालकों का दूसरा गुण है, अपनी आन्तरिक शक्ति से

आगे-पीछे चलना तथा स्वावलम्बी होना।

"घर के दो बालक" शीर्षक देकर अथर्ववेद में वात्सल्य रस की रसता की सफलतापूर्वक निष्पत्ति की गई है।

**पूर्वापरं चरतो माययैतौ शिशू क्रीडन्तौ परि यातोऽर्णवम्।**
**विश्वान्यो भुवना विचष्ट ऋतूँरन्यो विद ाज्जायसे नवः।**
**नवोनवो भवसि जायमानोऽहनां केतुरुषसामेष्यग्रम्।**
**भागं देवेभ्यो वि दधास्यायन् प्र चन्द्रमस्तिरसे दीर्घमायुः।**[२१]

अङ्गी रूप में प्रतिपादित करते हैं, वात्सल्य रस में लालन-पालन आदि अनुभाव होते हैं, स्नेह भाव के प्रभाव से ही लालक और पालक लालन और पालन करते हैं जब कभी पुत्र में उच्छृंखलता आदि दिखाई देती है या उसका शासन होता है उस समय पुत्र के प्रति ताडन क्रिया वात्सल्य रस के प्रभाव से आनन्ददायिनी होती है।

आचार्य भरतमुनि के अनुसार हर्ष, उत्सुकता आदि व्यभिचारी भावों के द्वारा पुष्ट वत्सलता और पुत्रादि विषयक रति भाव रसता को प्राप्त कर वात्सल्य रस का निर्माण करते हैं इसीलिए नाट्यशास्त्र वात्सल्य रस का विवेचन दिखाई देता है।

**तत्र हास्यशृङ्गारयोः स्वरितोदात्तैर्वीररौद्राद्भुतेषूदात्तकम्पितैः करुणवात्सल्य भयानकेष्वनुदात्तस्वरितकम्पितैर्वर्णैः पाठ्यमुपपादयेदिति।**[२२]

आचार्य उद्भट का वात्सल्य रस प्रेयस् रस के विवेचन "सुतवात्सल्य निर्विशेषः........।[२३] यह उदाहरण काव्यालङ्कारसारसङ्ग्रह नामक ग्रन्थ में विद्यमान है जब पार्वती मृग शिशु को अपनी गोद में लेकर पुत्र के समान स्नेह करती है, मृग शिशु के प्रति पार्वती का स्नेह पुत्र के स्नेह से कम नहीं होता, यहाँ स्नेह रूप उक्ति और वाचिक अभिनय से अनुभाव स्पष्ट है। मृग शिशु आलम्बन विभाव है और उत्सुकता सञ्चारी भाव है, अतः मुख्य रूप से वात्सल्य रस की अभिव्यक्ति यहाँ होती है। वात्सल्य का रस शब्द के साथ प्रयोग मिलता है यथा-

**सुविस्मयानन्दविकस्वरायाः शिशुर्गलद्वाण्यतरङ्गितायाः।**
**विवृद्धवात्सल्यरसोत्तराया देव्या दृशोर्गोचरतां जगाम।।**
**निसर्गवात्सल्यरसौघसिक्ता सान्द्रप्रमोदामृतपूरपूर्णा।**
**तमेकपुत्रं जगदेकमाताऽभ्युत्सङ्गिनं प्रस्नविणी बभूव।।**[२३]

उपर्युक्त प्रसङ्ग में शिशु कार्तिकेय आलम्बन तथा देवी पार्वती आश्रय है, हर्ष, आवेग आदि व्यभिचारी भावों, वाष्पवर्षण आदि सात्विक भावों, दुग्धधारा प्रवाह आदि अनुभावों के द्वारा रस की सम्पूर्ण सामग्री का संगठन होने पर पूर्ण रूप से वात्सल्य रस की निष्पत्ति हो रही है, इतना ही नहीं कुमारसम्भव का सम्पूर्ण ग्यारहवा सर्ग जो शिशु कार्तिकेय की बालक्रीडाओं एवं उनके माता-पिता शिव और पार्वती के तज्जन्य आनन्द

से भरा है, वह अकेला वात्सल्य को रस की पदवी दिलाने में समर्थ है, इसी प्रकार कालिदास के 'अभिज्ञानशाकुन्तलम्' के चतुर्थ सर्ग में शकुन्तला के पतिगृहगमन का प्रसङ्ग तथा सप्तम सर्ग का भरत सर्वदमन-मिलन प्रसङ्ग व विक्रमोर्वशीयम् के पञ्चम् सर्ग का कुमार-विक्रम मिलन प्रसङ्ग वात्सल्य रस के अच्छे प्रसङ्ग हैं।

वैष्णव सम्प्रदाय के आचार्य वात्सल्य रस के दो भेद स्वीकार करते हैं- संयोग एवं वियोग। भक्तिरसामृतसिन्धु के रचयिता रूपगोस्वामी भी वात्सल्य को ही मुख्य रस मानते हैं और अन्य रसों को वात्सल्य के अङ्ग और संस्कृत साहित्य में विभिन्न कवियों यथा-आदिकवि महर्षि वाल्मीकि, महाकवि कालिदास, भवभूति, विल्हण, श्री हर्ष, कुमारदास, इत्यादि ने अपने-अपने काव्यों में मानवीय एवं प्राकृतिक वात्सल्य का निरूपण किया है। इन सभी की कृतियों में वात्सल्य रस कभी भङ्ग नहीं हुआ है, सर्वत्र अनुशासन, मानवता, सामाजिकता, दया, दान आदि कार्यों के मूल में वत्सलता ही दिखाई देती है। वत्सलता का भाव एक समन्वयकारी तत्व है, यह समाज के परिवार रूपी घटको का निर्माण करता है, भारतीय संस्कृति वात्सल्यमयी होने के कारण सर्वथा पूजनीया है। सम्पूर्ण विश्व इसका आदर व सम्मान करता है।

वात्सल्य रस से सार्वभौतिक एवं सर्वविध प्रगति होती है। मानवों एवं पशु वृक्षादि में परस्पर एक-दूसरे के प्रति वात्सल्य रस स्पष्ट रूप से दिखाई देता है, मानवजन पशुओं एवम् वृक्षों का पालन-पोषण सन्तान की भाँति करते हैं। तथा पशु भी यथा-गाय आदि मनुष्यों की सभी आपदाओं से रक्षा करती है, दुग्धादि के द्वारा पालन करती है एवं आशीर्वाद से उन्हें सवर्धित करती है। रघुवंशी राजा दिलीप के विषय में सभी जानते हैं, जिन्होंने गो सेवा के फलस्वरूप पुत्र को प्राप्त किया था, इसलिए विश्व गाय को माता कहकर उच्चारित करता है। वृक्ष भी परोपकार की भावना से युक्त होकर निस्वार्थ भाव से मानवों को फल, छाया आदि प्रदान कर उनका पालन-पोषण करते हैं, वहाँ परोपकार की भावना के मूल में वात्सल्य ही विद्यमान रहता है।

इसे संस्कृत साहित्य का दुर्भाग्य ही कहा जाएगा कि आचार्य विश्वनाथ सम्मत वात्सल्य रस की मूल रस के रूप में प्रतिष्ठा को स्थापित न किया जा सका इसकी उष्टता का माध्यम कवि कार्य को ही मानना चाहिए, किन्तु वर्तमान परिस्थितियों को ध्यान में रखते हुए भविष्य में वात्सल्य रस विषयक काव्यों व साहित्य की अपेक्षा की जा सकती है।

## संदर्भ

१. नाट्यशास्त्र/६/३४
२. साहित्यदर्पण/३/२५१, २५२, २५३
३. साहित्यदर्पण/३/पृ. २२३
४. शब्दकल्पद्रुम/भाग-४/पृ. ३३१
५. भारतीय काव्यशास्त्र मीमांसा/पृ. ३३०

६. क. सिद्धार्थ चरितम्/३/३४
७. ख. सुभाषितरत्नभाण्डागारम्/२प्र./पुत्र प्रशंसा/२
८. चैतन्य चन्द्रोदयम्/१/पृ. १४
६. ऋग्वेद/१/३२/६
१०. अभिज्ञानशाकुन्तलम्/७/१७
११. उत्तररामचरित/३/१७
१२. उत्तररामचरित/५/१७
१३. That, if the animal-mother is moved by the ompulse of a maternal instinct, so also is rhe women. To repudiate this view as baseless would seem to me the hieght of blindness and folly. (भारतीय काव्यशास्त्र मीमांसा/पृ. ३३१
१४. कुमारसम्भव/१/२६
१५. अलङ्कारकौस्तुभ/५/उदाहरण संख्या-१० पृ. १४८
१६. अलङ्कारकौस्तुभ/५/पृ. १४८
१७. भक्ति का विकास/पृ. १२६, १३०
१८. काव्यानुशासन/टीका/२/पृ. ८१, ८२
१६. संस्कृत काव्यशास्त्रीय भावों का मनोवैज्ञानिक अध्ययन/पृ. २०३
२०. अथर्ववेद संहिता/६/१०/५, ६, ७
२१. अथर्ववेद संहिता/७/८१/१, २
२२. नाट्यशास्त्र (काव्यमाला संस्करण)/१७/पृ. २८१
२३. कुमारसम्भव/११/१६, २३

■ पता : राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान लखनऊ परिसर, लखनऊ

# गांधीवाद और वर्तमान भारत

■ विनी शर्मा

भारतीय पद्धतियां और विचारधाराएं किसी एक समय सापेक्षिक हो सकती है तो वहीं अन्य अवसरों पर असम्बद्ध भी। लेकिन मानवता और प्रज्ञा के इस महान और सौम्य प्रकाश पुंज की शिक्षाएं अनन्तकाल के लिए प्रासंगिक है। गांधीजी आधुनिक भारत के जन नायक एवं युग निर्माता थे जिनकी सफलता छल-कपट पर नहीं, बल्कि उनके अन्तःकरण के नैतिक मूल्यों पर आधारित थी, वे एक ऐसे योद्धा थे जिन्होंने सर्वाधिक शक्तिशाली शासन को बिना किसी भौतिक शक्ति के पराजित कर दिया। उनका व्यक्तित्व बृद्धिमतापूर्ण, विनम्रतापूर्ण, दृढ इच्छा शक्ति, संकल्पबद्धता आदि से विभूषित था। गांधीजी एक ऐसे अद्भुत क्रांतिकारी थे जिन्होंने अत्याचार और सामाजिक अन्याय के समक्ष कभी सिर नहीं झुकाया और न ही किसी के प्रति द्वेषपूर्ण भावना रखी। जीवन के हर क्षेत्र में उन्होंने लोगों का मार्ग दर्शन किया। वास्तविकता यह है कि गांधीजी का जीवन स्वयं में एक 'दर्शन' था।

गांधीजी एक गतिशील एवं विकासवादी जीवन दर्शन है। उसको किसी निश्चित सिद्धान्त की सीमाओं में नहीं बांधा जा सकता है। लूई फिशर के शब्दों में ''गांधी जी एक स्वच्छन्द एवं निर्बाध चिन्तनधारा वाले व्यक्ति है।'' यद्यपि 'गांधीवाद' किसी वाद विशेष के प्रति प्रतिबद्ध नहीं है, लेकिन उसमें वे सभी विशेषताएं है।

जो एक 'वाद' के लिए आवश्यक है। गांधीजी की विलक्षणता इस बात में भी थी कि उन्होंने मूल्यों पर आधारित राजनीति की वकालत की। इसी सन्दर्भ में उन्होंने सत्याग्रह एवं अहिंसा की अवधारणा को प्रतिपादित किया। एक दृष्टि से गांधी की सत्याग्रह अवधारणा उदारवादियों की पद्धति निष्क्रिय प्रतिरोध का ही विकसित रूप थी, लेकिन दोनों में भाव की पृथकता थी। निष्क्रिय प्रतिरोध में शोषक के प्रति आक्रोश का भाव होता है जबकि सत्याग्रह में शोषक के प्रति एक मानवीय भाव रखा जाता है। सत्याग्रह के दो महत्वपूर्ण अवयव थे सत्य एवं अहिंसा।

'सत्य और अहिंसा पर आधारित उन्होंने आदर्श राज्य 'रामराज्य' की परिकल्पना की थी। वह राज्य वस्तुतः मानवतावादी शासन व्यवस्था होगी, जहां प्रत्येक व्यक्ति इतना संयमशील एवं आत्मानुशासित होगा कि राज्य को कानून की आवश्यकता ही न रह जायेगी। उनकी मान्यता थी कि वह राज्य सर्वश्रेष्ठ है जो कम-से-कम राज करे।' गांधीजी ने आदर्श समाज के लिए विकेन्द्रीकरण की नीति का प्रतिपादन किया। शासन के क्षेत्र में ग्राम पंचायत, अर्थ के क्षेत्र में लघु-कुटीर उद्योग ही उन्हें मान्य थे। समाज से शोषण समाप्त करने के लिए गांधीजी अस्तेय एवं ट्रस्टीशिप के सिद्धान्तों की आवश्यकता पर बल देते हैं। उनकी धारणा थी कि हृदय परिवर्तन की नीति अपनाकर हम पूंजीपतियों को इस बात के लिए राजी कर सकते हैं कि वे अपनी सम्पत्ति को समाजपयोगी कार्यों में लगायें। समान वितरण की प्रक्रिया ट्रस्टीशिप के सिद्धान्त द्वारा ही सम्भव है।

पूँजीवादी व्यवस्था में व्यक्ति सारी सम्पदा (निजी) का स्वामी स्वयं को मानता है। इसके ठीक विपरीत साम्यवाद सारी सम्पदा का स्वामी राष्ट्र को या मजदूरों को मानता है। जबकि सर्वोदय की विचारधारा के

अनुसार हमारे पास जितनी भी शक्तियां हैं, समाज सेवा के लिए है, व्यक्तिगत स्वार्थ के लिए नहीं। व्यक्तिगत स्वार्थ की सिद्धि तो अपने स्वार्थ को समाज के चरणों में समर्पित कर देने में है। गांधीजी ने इसी भावना का ट्रस्टीशिप कहा है, अर्थात् समाज की सम्पत्ति के हम संरक्षक है न कि उसके मालिक। ''आचार्य विनोबा भावे ने अपनी पुस्तक 'सर्वोदय और साम्यवाद' में ट्रस्टीशिप के विचार को इन शब्दों में अभिव्यक्त किया है-

''अपने पास की समस्त शक्तियों को ईश्वर की देन मानें और समाज को समर्पित कर दें। हम तो अपने शरीर के भी मालिक नहीं उसके ट्रस्टीमात्र है। सम्पत्ति चाहें किसी भी रूप में क्यों न हो हम उसके मालिक नहीं है।'' 'सबै भूमि गोपाल की' यह उनका प्रसिद्ध नारा था। हम भूमिपति नहीं भूमि-पुत्र है, का भाव ट्रस्टीशिप है।'' वस्तुतः गांधीजी का सर्वोदय सिद्धान्त राष्ट्रीयता का पोषक होते हुए भी सम्पूर्ण मानवता की संरक्षक है विश्व बन्धुत्व और अन्तर्राष्ट्रीयतावाद का वाहक है, यह समग्र-जीवन-दर्शन निर्मित करने का प्रयास है।

''गांधीजी टॉलस्टॉय के 'रोटी के लिए श्रम वाले सिद्धान्त के प्रबल समर्थक थे। इस सिद्धान्त का अर्थ यह है कि प्रत्येक स्वस्थ मनुष्य को अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए शारीरिक श्रम करना चाहिए। 'रोटी के लिए श्रम' का सिद्धान्त जनता को आत्मनिर्भर और निर्भीक बनायेगा तथा उसमें सत्ता के दुरूपयोग का विरोध करने की शक्ति उत्पन्न करेगा। सारांश रूप में कह सकते हैं कि गांधीवाद के प्रमुख तत्व है- विकेन्द्रीकरण, आर्थिक वर्ण-व्यवस्था, अस्तेय सर्वोदय ट्रस्टीशिप, रोटी के लिए श्रम सिद्धान्त तथा राज्यहीन समाज। इन सिद्धान्तों का पालन गांधीजी के अहिंसात्मक राज्य को एक आध्यात्मिक लोकतंत्र का स्वरूप प्रदान करेंगे, जिसमें व्यक्ति को सर्वोच्च स्थान प्राप्त होगा।

''गांधी जी साधनों की पवित्रता में विश्वास करते थे। वे साधन और साध्य को अविभाज्य मानते थे। गांधी जी मैक्यावली के इस सिद्धान्त 'साध्य से ही साधन का औचित्य निश्चित हो जाता है', के कायल थे। गांधीजी ने साधनों की तुलना बीज से की और साध्य की तुलना एक वृक्ष से की। साधन और साध्य में सह-सम्बन्ध है तो बीज और वृक्ष में है।'' वे व्यक्तिगत और सार्वजनिक जीवन के लिए नैतिकता की एक ही पद्धति में विश्वास करते थे। राजनीतिक एवं सामाजिक जीवन में समाहित कर देना गांधी दर्शन की सुदृढ विशेषता थी।

नैतिक साधनों द्वारा दुराचार एवं उत्पीड़न का विरोध करने के लिए गांधी जी ने सत्याग्रह का मार्ग अपनाया। ''सत्याग्राही का उद्देश्य अपने विरोधी का नाश नहीं बल्कि उसमें मानसिक परिवर्तन लाना होना चाहिए जिससे अन्याय का मार्ग छोड़ दें। सत्य को पहचानने के लिए अन्तःकरण की शुद्धता आवश्यक होती है। सत्याग्रही स्वयं कष्ट उठाकर अपने विरोधी के अनुचित कदम को क्षमा कर देता है।'' वस्तुतः किसी को दण्डित करने की अपेक्षा क्षमा करना अधिक साहस एवम् धैर्य का प्रतीक होता है।

गाँधीजी सभी धर्मों की समानता एवम् एकता में विश्वास करते थे। इस सम्बन्ध में गाँधीजी ने कहा-''जो कहते है कि ईश्वर प्रेम है, मैं उनसे कहूँगा कि ईश्वर प्रेम है। लेकिन अपने अन्तरमन की गहराईयों में मैं कहा करता था कि ईश्वर यद्यपि प्रेम हो सकता है पर ईश्वर सबसे पहले सत्य है। यदि मानव-वाणी के लिए ईश्वर का पूर्णतम वर्णन करना सम्भव है, तो मैं इस निष्कर्ष पर पहुँचता हूँ कि मेरे लिए ईश्वर सत्य है-मैंने

सत्य के सम्बन्ध में दो अर्थ कभी नहीं पाया और नास्तिकों तक ने सत्य की शक्ति या आवश्यकता पर कभी शंका नहीं की। लेकिन सत्यान्वेषण की अपनी उत्कण्ठा से ये नास्तिक अपने दृष्टिकोण से ईश्वर से अस्तित्व से भी इन्कार करने में नहीं हिचके और इसी तर्क के आधार पर मैंने पाया कि ईश्वर सत्य है, कहने के बजाय मुझे कहना चाहिए कि सत्य ही ईश्वर है।'' गांधी जी भाग्यवादी नहीं कर्म के सिद्धान्त में उनका गहरा विश्वास था। उनका मानना था कि मनुष्य स्वंय अपने भाग्य का विधाता है। गीता के निष्काम कर्म को वे अपना आदर्श मानते थे। वस्तुतः वे एक महान कर्मयोगी थे।

इसी प्रकार गांधी जी के स्वराज की अवधारणा भी पृथक एवं विलक्षण थी। गांधी जी के लिए अंतिम लक्ष्य सिर्फ राजनीतिक स्वतंत्रता को पा लेना ही नहीं था बल्कि आम जनता के लिए सम्मान की जिन्दगी सुनिश्चित करना भी था। उनके विचार में असली शत्रु उपनिवेशवाद या साम्राज्यवाद था जो अमीरों द्वारा गरीबों के शोषण का सातत्य प्रदान करता था। गांधी जी के लिए स्वराज्य राजनैतिक स्वतंत्रता के बदले नैतिक स्वतंत्रता अधिक थी।

उनके राजनीतिक तरीको की विशिष्टता अपना एक अलग महत्व रखती है। इनमें असहयोग, नागरिक अवज्ञा, गिरफ्तारी देना, हड़ताल करना, भूख हड़ताल करना, यात्राएं आदि शामिल थी। गांधी जी के आन्दोलन का एक महत्वपूर्ण कार्यक्रम जनाधार का निर्माण था। उन्होंने समाज की धारा के दो कमजोर वर्गों-नारियों एवं हरिजनों को राष्ट्रीय आन्दोलन से जोड़ दिया।

''गांधीजी की रणनीतियों में संरचनात्मक कार्यो की महत्वपूर्ण भूमिका थी। ग्रामोद्योग का विकास, खादी, हिन्दू-मुस्लिम एकता, हरिजनोत्थान, राष्ट्रीय शिक्षा आदि ने उन लोगों की प्रेरित किया जिनकी रूचि राजनीतिक एवम् संसदीय राजनीति में नहीं थी। विभिन्न आन्दोलनों के निष्क्रिय चरण में संरचनात्मक कार्यो ने राजनीतिक सक्रियता बनाये रखने में महत्वपूर्ण भूमिका अदा की। निम्न वर्गों के सामाजिक एवं आर्थिक उत्थान ने उनमें आशा का संचार किया और उन्हें राजनीतिक आन्दोलन का भाग बनने के लिए प्रेरित किया।''

गाँधी जी के सिद्धान्तों को अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर मान्यता प्राप्त है, परन्तु कुछ लोग उनके सिद्धान्तों के प्रति शंकालु और संदेहशील होकर कहते हैं कि गांधीवादी विचारधारा अब सन्दर्भ के बाहर की वस्तु हो गई है। गांधीवादी विचारधारा द्वारा हमारे समाज के हित साधन की कोई सम्भावना नहीं है, उसे तो किसी गहरे गड्ढे में दफना देना चाहिए। वर्तमान समय में यहां लोकोक्ति चल पढी है कि ''मजबूरी का नाम महात्मा गाँधी।'' लेकिन गाँधीवादी विचारधारा को गम्भीरतापूर्वक समझने का प्रयत्न बहुत ही कम लोगो द्वारा हुआ है। गांधीवाद हमें जीवन के कुछ मूल्य ही नहीं देता है, बल्कि व्यावहारिक जीवन का तर्कपूर्ण एवं न्यायसंगत मार्ग भी बताता है।

गांधीवाद सत्यानुभव पर आधारित है और जीवन मात्र में वह शुद्ध-बुद्ध आत्मा का दर्शन करता है तथा जीवन में आध्यात्मिकता एवं नैतिकता को प्रमुख स्थान देता है। प्रत्येक व्यक्ति का जीवन सत्य है और उसको जीवन में ढालना उसका धर्म है। ''गांधीवाद हमें निर्भय होकर धर्माचरण का सन्देश देता है। यदि हम समझते हैं कि जीवन में प्रेम, विश्व मैत्री, अपरिग्रह, निर्भयता, मानवता, स्वतन्त्रता आदि उदात्त गुण है तो हम सहज

ही स्वीकार करते है कि विश्व को, विषेषतः भारत को गांधीवाद की आवश्यकता है।'' गाँधीवादी अहिंसा के मार्ग पर चलकर ही हम न्यूक्लियर अस्त्रों तथा उनके द्वारा जनित आंतक से मुक्त हो सकते हैं।

गांधीजी की परिकल्पना का 'रामराज्य' आधुनिक लोक-कल्याणकारी राज्य का आदर्श रूप प्रस्तुत करता है। उनका सर्वोदय आन्दोल सर्वतोन्मुखी उन्नति का संदेश देता है। ''वह सप्तपणी उन्नति का अग्रदूत है-स्वास्थ्य, सम्पत्ति, साहित्य, सभ्यता, संस्कृति, सद्बुद्धि और सद्भावना।'' गाँधीजी मानव प्रधान उद्योगों पर जोर देते थे न कि मशीन प्रधान उद्योगों पर। उनका मत था कि मशीनीकरण से मानव श्रम का ह्रास होता है। उन्होंने औद्योगिक विकेन्द्रीकरण पर बल देते हुए लघु कुटीर उद्योगों की अर्थनीति पर बल दिया। यदि हमारा प्रत्येक गाँव आर्थिक दृष्टि से एक स्वतंत्र इकाई हो और ग्राम पंचायते शक्तिशाली हो तो हमारा देश वर्ग संघर्ष, तालाबन्दी, हड़ताल आदि अनेक अभिशापों से सहज छुटकारा पा जाएगा। ''जे.सी कुमारम्पा के शब्दों में गांधीवादी मॉडल विकेन्द्रीत आर्थिक आयोजन पर बल देता है जबकि औद्योगिक अर्थ व्यवस्था के मॉडल का यह खतरा रहता है कि अमीर अधिक अमीर और गरीब अधिक गरीब होता जाता है-''

गाँधीवाद, जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में हृदय परिवर्तन द्वारा स्थायी विकास का मार्ग दिखाता है और मानवीय मूल्य के आधार पर प्रत्येक समस्या का समाधान प्रस्तुत करता है। मानव एकता और समानता का संदेश प्रदान करने वाली गांधीवादी जीवन पद्धति हमारा सार्वभौमिक कल्याण कर सकती है। गांधीवादी सिद्धांतों एवं आदर्शों पर चलकर ही विश्व-शांति का स्वप्न साकार किया जा सकता है। भारत की सफलता का मूल्यांकन पंचमेल संस्कृति को एकरूपता प्रदान करने में नहीं बल्कि इस रूप में किया जाना चाहिए कि विविध समूह कितने सांमजस्य और स-अस्तित्व की भावना से रह रहे है और एक-दूसरे की सहायता और समर्थन प्रदान करते है। जहाँ परम्पराओं और आधुनिकता का समुचित मिश्रण है और जहाँ मानव निर्मित पूंजी प्राकृतिक पूंजी को नष्ट करने वाली सिद्ध नहीं होती। भारत में दोनों ही मॉडलों के विशिष्ट क्षेत्र है। इस तरह एक लोकतांत्रिक मार्ग अपनाकर गांधीवादी और पश्चिमी मॉडल के बीच एक समन्वय कायम करने की आवश्यकता है।

गांधी शब्द अपने में एक खास अर्थ का द्योतक है। इसका पहला अक्षर 'जी', यानी जेनोरॉसिटी (उदारता), दूसरा 'ए', यानी एफेक्शन (भावना), तीसरा, 'एन' यानी नॉन-वॉयलेंस (अहिंसा), चौथा 'डी', यानी डेडीकेशन (समर्पण), पांचवा, यानी ह्यूमैनिटी (मानवता), छठा 'आई', यानी इन्टैग्रेशन (एकीकरण)। ये वे सबक हैं जो हमें मानव निर्मित भेदभाव के ऊपर उठाते है। इन मूल्यों पर अमल करना ही हमारी अग्नि परीक्षा है। इसके लिए हमें दृढ निश्चय, आत्म-अनुशासन, धैर्य और विश्वास की जरूरत है।

भारत की वर्तमान स्थिति को देखते हुए एक जिज्ञासा हम सभी के मन में उठ सकती है कि यदि गांधी जी की हत्या नहीं हुई होती तो वे इस आधुनिकीकरण, वैश्वीकरण, उदारीकरण और निजीकरण के युग में क्या कर रहे होते? ''हिन्द स्वराज्य'' पुस्तक में सत्ता और संसद पर उनकी बेबाक टिप्पणियों से यह मान सकते हैं कि सत्ता के गलियारों से उनकी दूरी स्पष्टतः बहुत अधिक बन चुकी होती। और रही बात समाज की तो उनके कथित 'वसीयतनामें' में कांग्रेस को उनकी नसीहत के मद्देनजर हम यह भी मान सकते हैं कि उनकी जो बात कांग्रेस ने नहीं मानी उसे वे अपनी-गिनी संस्थाओं के साथ लोकसेवकों के साथ अपने नजरिये से साथ रहे होते।''

गांधी विचार की पारदर्शिता के साथ देखे तो ईसा, बुद्ध, महावीर जैसे महापुरुषों, के दर्शन, सिद्धान्तों के मिश्रण में गांधी के प्रयोग ही थे जो उन्हे प्रयोगों की कसौटी पर समाज को परखना होगा। आज दिशाहीन या संक्रमण कालीन समाज को एक ''व्यावहारिक गांधीवादी प्रयोगो'' के साथ जोड़ा जाए। गाँधीवादी जीवन मूल्यों के प्रयोगो से समाज में रचानात्मकता को आन्दोलित किया जाए।

हमें उन दिनों की भावना और आदर्शों के स्मरण करना चाहिए जब हम राष्ट्र को सर्वोपरि और दिल की भाषा बोलते थे, जब हम आदर्शवाद की हवा में सांस लेते थे, जब जब निःस्वार्थ सेवा और बलिदान के मार्ग पर बाहों में बाहे डालकर चलते थे, जब मातृभूमि के सभी लोग ''सर्वप्रथम भारतीय होने, अंततः भारतीय होने और हमेशा भारतीय बने रहने'' पर गर्व करते थे। आज की महत्ती आवश्यकता इस बात की है कि हम सभी को गांधीवादी प्रयोगों को अपनाते हुए देश की समृद्धि और खुशहाली में सहयोग देना होगा।

## सन्दर्भ ग्रन्थ

१. डूगल्स एलन, दी फिलोसोफी ऑफ महातमा गॉधी फॉर दी ट्वन्टी फर्स्ट सैन्चूयरी, २००८
२. गांधी मार्ग नई दिल्ली।
३. एम. चतुर्वेदी, गांधी, नेहरू, टैगोर और अम्बेडकर, बोहरा पब्लिशर्स, इलाहाबाद, २००४
४. ओ.पी. गाबा, भारतीय राजनीतिक विचारक, मयूर पेपर बैक्स, नोएडा, २००२
५. अवस्थी और अवस्थी, प्रतिनिधि भारतीय चिन्तन, रिसर्च पब्लिकेशन, २०००
६. दृष्टिकोण मंथन, १६-३१ अगस्त, २००७
७. सक्सीड, अक्टूबर २०११
८. जनार्धन पांडे, गांधी और २१वीं शताब्दी, १६६८
६. पत्रिका, २५ अप्रैल २०११
१०. योजना, जनवरी २०१०
११. रत्ना दास, २१वीं शताब्दी में गांधी, २००२
१२. कुरूक्षेत्र, अक्टूबर २००३

■ पता : राष्टिय संस्कृत संस्थान, जयपुर परिसर, जयपुर

# भारतीय लोकतंत्र के समक्ष चुनौतियाँ - राज्य Vs नागरिक समाज

■ डॉ. सीमा अग्रवाल

प्लेटो से लेकर आज तक राजनीति विज्ञान में लोकतंत्र चर्चा का विषय रहा है। आधुनिक समय में लोकतंत्र सर्वाधिक मान्य शासन प्रणाली है। आधुनिक युग में ''लोकतंत्र'' के विचार को सर्वत्र मान्यता दी जाती है। उदारवादी एवं समाजवादी दोनों लोकतंत्र की सराहना करते हैं। लोकतंत्र इस विश्वास पर आधारित है कि साधारण लोगों में असाधारण संभावनाएँ पाई जाती हैं। लोकतंत्र जनता का शासन है जो जनता या उसके प्रतिनिधियों द्वारा जनता के लिए या जनता के हित में संचालित किया जाता है। वर्तमान समय में प्रत्यक्ष लोकतंत्र के व्यवहारिक धरातल पर संभव नहीं हो पाने के कारण प्रतिनिधि लोकतंत्र की व्यवस्था प्रचलित है। प्रतिनिधि लोकतंत्र में शासन संचालन का कार्य जनता के प्रतिनिधियों द्वारा किया जाता है किन्तु एक निश्चित समयावधि के बाद उन्हें पुनः जनता का विश्वास प्राप्त करना होता है। अर्थात् शासन का अंतिम सूत्र जनसाधारण के हाथों में रहता है जिससे सार्वजनिक नीति जनता की इच्छा के अनुसार एवं जनता के हित साधन के उद्देश्य से बनाई जाये एवं क्रियान्विति की जाए।

भारत ने भी स्वाधीनता के बाद अधिकांश देशों में स्वीकार्य, जनकल्याण में सहायक, सभी की भागीदारी वाली लोकतांत्रिक शासन प्रणाली को अपनाया। भारत के संविधान निर्माताओं ने संसदीय शासन प्रणाली का एक अत्यन्त परिपक्व लोकतंत्रीय प्रतिरूप प्रस्तुत किया, जो संसार के अधिकतम विकसित देशों में सफलता से काम कर चुका था। व्यक्तिगत एवं सामूहिक उत्तरदायित्वों के सिद्धान्तों को जोड़ा गया तथा न्यायपालिका को ''विधि द्वारा स्थापित प्रक्रिया'' के साथ बांधकर संसद की सर्वोच्चता को निश्चित किया गया। भारत में संसदीय लोकतंत्र को एक ऐसा साधन स्वीकार किया गया, जिसके द्वारा भारत में एक उदारवादी व्यवस्था कायम की जा सकती है। इस प्रकार के उदारवादी लोकतंत्रीय प्रतिरूप पर आधारित राजनीतिक व्यवस्था को भारत में काम करते हुए छः दशक से अधिक समय बीत चुका है। यद्यपि भारत का स्थान उन गिने-चुने देशों में महत्वपूर्ण है, जहाँ संसदीय लोकतंत्र का तथा उसमें अन्तर्निहित मूल्यों का रूप किसी न किसी तरह टिका हुआ है इसके बावजूद भारत में लोकतंत्रीय संस्थाओं की गरिमा एवं प्रतिष्ठा में ह्रास हुआ है। इसका कारण काफी सीमा तक विश्वसनीयता की कमी कहा जा सकता है जो घोषित सामाजिक-आर्थिक वायदों को पूरा न करने से उत्पन्न हुई है। अन्य विकासशील देशों की तरह भारतीय लोकतंत्र के लिए भी कुशासन, राजनीतिक स्वार्थपरता, वंशवाद, बेरोजगारी, गरीबी, सामाजिक-आर्थिक पिछड़ापन, भ्रष्टाचार आदि मुख्य व्याधियाँ तो हैं हीं साथ ही भारतीय जनता जाति, धर्म, भाषा, क्षेत्रीयता एवं भिन्न आर्थिक स्थितियों के नाम पर विविध वर्गों में बंटी है इसलिए जातिवाद, भाषावाद, साम्प्रदायिकता, प्रादेशिकता एवं सामाजिक-आर्थिक विषमताएँ भी भारतीय लोकतंत्र के लिए महत्वपूर्ण चुनौतियाँ रही हैं। वर्तमान समय में लोकतंत्र की इन व्याधियों के विरुद्ध नागरिक समाज में संगठन तथा आन्दोलन संगठित हुए हैं एवं अधिक मुखर हुए हैं। नागरिक समाज के इन संगठनों तथा आंदोलनों को व्यापक जनसमर्थन प्राप्त हो रहा है एवं यह आशा व्यक्त की जा रही है कि ये मध्यवर्ती स्वैच्छिक साहचर्य लोकतंत्र की शक्ति को फिर से स्थापित करने के सर्वोत्तम साधन सिद्ध होंगे।

वहीं दूसरी तरफ राज्य या सरकारें इन जन आंदोलनों एवं नागरिक समाज के इन संगठनों को लोकतंत्र विरोधी मानते हैं एवं विधि निर्माण कार्य के लिए संसद को ही जनता की सही प्रतिनिधि मानते हैं। इन सब विवादों को देखते हुए यह समझना आवश्यक है कि नागरिक समाज क्या है? क्या नागरिक समाज एवं राज्य समरूप हैं या अलग हैं? यदि ये अलग हैं तो क्या ये विरोधी हैं, या पूरक हैं? एक लम्बे समय तक राज्य और सिविल सोसाइटी को समानार्थक या समरूप माना गया। प्राचीन यूनानी व रोमन विचारकों ने राज्य या सिविल समाज के मध्य कोई अन्तर नहीं किया। सिसरो के अनुसार, मनुष्य का समूचा जीवन राज्य में समाविष्ट है, उसके जीवन का कोई भी हिस्सा राज्य के नियंत्रण से बाहर नहीं है। इसी तरह ग्रीक विचारकों प्लेटो और अरस्तु ने भी राज्य को साध्य मानते हुए राज्य एवं समाज में कोई अन्तर नहीं किया।

सर्वप्रथम १७ वीं सदी में जॉन लॉक ने अपने सामाजिक अनुबन्ध-सिद्धान्त के अन्तर्गत सिविल समाज एवं सरकार के मध्य स्पष्ट अन्तर बताया है। उनके अनुसार प्राकृतिक अवस्था के मनुष्यों ने एक सामाजिक समझौते के द्वारा सिविल समाज का निर्माण किया तथा दूसरे समझौते के द्वारा राज्य या सरकार की स्थापना की। लॉक के अनुसार राज्य का बीज तो अवश्य ही नागरिक समाज में निहित है पर वे दोनों समरूप नहीं हैं। लॉक राज्य को असीम एवं निरंकुश शक्तियाँ प्रदान नहीं करता बल्कि सिविल समाज को क्रान्ति का अधिकार प्रदान करता है।

१९वीं सदी के प्रमुख जर्मन विचारक जी.डब्ल्यू.एफ. हीगल ने नागरिक समाज एवं राज्य में अन्तर करते हुए जहाँ नागरिक समाज को विश्वजनीन स्वार्थवाद का क्षेत्र माना है वहीं राज्य को विश्वजनीन परार्थवाद का क्षेत्र मानते हुए राज्य को सभी संस्थाओं से श्रेष्ठ माना है।

कार्ल मार्क्स एवं एंगेल्स, समाज को वर्गों में बंटा हुआ समाज मानते हैं। २०वीं शताब्दी में प्रमुख मार्क्सवादी विचारक एंटोनियो ग्रामशी ने मार्क्सवादी विश्लेषण करने के लिए सिविल समाज एवं राज्य में अन्तर को स्पष्ट किया। उसके अनुसार पूंजीवादी समाज या उदार लोकतंत्रीय देशों का ढ़ाँचा सहमति पर अधिक आधारित है एवं बुर्जुवा समाज अपनी स्थिरता के लिए नागरिक समाज की संरचनाओं की कार्यकुशलता पर आश्रित है।

जीन.एल. कोहेन एवं ऐरेटो की पुस्तक ''सिविल सोसायटी एण्ड पॉलिटिकल थ्योरी'' के अनुसार नागरिक समाज सार्वजनिक गतिविधि का ऐसा क्षेत्र है जो राज्य और बाजार समाज से भिन्न है। 'द ग्लोबल रिसर्जेस ऑफ डेमोक्रेसी' पुस्तक के एक लेख में राबर्ट पुटमैन ने तर्क दिया कि नागरिक समाज से जुड़े साहचर्य सामाजिक पूंजी का सृजन करते हैं।

इस तरह समकालीन लोकतंत्रीय चिन्तन में नागरिक समाज की अवधारणा राज्य की अवधारणा से न केवल भिन्न है अपितु आधुनिक समाज की जटिल परिस्थितियों में यह अवधारणा बहुत अधिक विस्तृत हो गई है। आधुनिक समय में व्यक्ति एवं राज्य के मध्य जितने भी तरह के संगठन आते हैं वे सब नागरिक समाज के यंत्र माने जाते हैं। इसमें सभी अनौपचारिक संस्थाएँ, ऐच्छिक समुदाय, स्वैच्छिक साहचर्य के संगठन, पारिवारिक दुनिया, आर्थिक गतिविधियाँ, सांस्कृतिक कार्यकलाप, निजी संगठन, व्यावसायिक फर्में एवं कम्पनियाँ

तथा गैर सरकारी संगठन आते हैं। आज इन स्वैच्छिक साहचर्यों एवं गैर -सरकारी संगठनों का कार्यक्षेत्र महत्वपूर्ण एवं अधिक विस्तृत हो गया है। पाल हर्स्ट के अनुसार यह स्वैच्छिक साहचर्य या नागरिक समाज के संगठन लोकतंत्र के आधारस्तम्भों की भूमिका निभा सकते हैं।

आधुनिक समय में इन ऐच्छिक समुदायों और नये सामाजिक आंदोलनों ने स्वतन्त्रता एवं समानता की भावना को प्रोत्साहन दिया है। समकालीन लोकतंत्रीय चिन्तन में नागरिक समाज को ऐसा साधन माना जाता है जो सार्वजनिक जीवन में नागरिकों की सहभागिता को बढ़ावा दे सकता है। नागरिक समाज के ये संगठन लोकतंत्र को सहभागी लोकतंत्र का रूप देने में योगदान देते हैं। ये सभी संगठन व समुदाय लोकतांत्रिक प्रक्रिया का अनिवार्य क्षेत्र हैं तथा कभी-कभी इनके द्वारा चलाये गये आन्दोलन उग्र रूप धारण करके सत्ता परिवर्तन के लिए बाध्य कर देते हैं। हाल ही में मिस्र, सीरिया एवं लीबिया में हुए जनांदोलन नागरिक समाज की इसी शक्ति का उदाहरण हैं। भारत में भी इस तरह के जन आन्दोलनों का यद्यपि ऐसा इतिहास बन सका है लेकिन १९७० के दशक में एवं उसके बाद से हुए नये सामाजिक आन्दोलनों ने नागरिक समाज के क्षेत्र को महत्वपूर्ण बना दिया है। इन जन आन्दोलनों का इतिहास हमें भारतीय लोकतंत्र को बेहतर ढंग से समझने में मदद देता है।

इन सामाजिक आन्दोलनों में समाज में नए वर्गों जैसे महिलाएँ, छात्र, दलित, किसान, श्रमिक आदि की सामाजिक-आर्थिक समस्याओं को भी अभिव्यक्ति दी जो अपनी समस्याओं को चुनावी राजनीति के माध्यम से हल नहीं कर पा रहे थे। विभिन्न सामाजिक समूहों के लिए ये आन्दोलन अपनी बात रखने का बेहतर माध्यम बनकर उभरे हैं। समाज के गहरे तनावों एवं जनता के बोध एवं असंतोष को एक सार्थक दिशा देकर इन आन्दोलनों ने एक तरह से लोकतंत्र की रक्षा की है। भारतीय लोकतंत्र की मुख्य व्याधियों कुशासन, भ्रष्टाचार, आर्थिक पिछड़ापन, गरीबी इत्यादि के विरुद्ध नागरिक समाज के ये संगठन अधिक मुखर हुए हैं एवं यह आशा व्यक्त की जा रही है कि ये मध्यवर्ती स्वैच्छिक साहचर्य लोकतंत्र की शक्ति को फिर से स्थापित करने का सर्वोत्तम साधन सिद्ध होंगे। परन्तु दूसरी तरफ, इनकी बढ़ती भूमिका ने इस बहस को भी उग्र किया है कि लोकतंत्र में जनता का सही प्रतिनिधित्व राज्य करता है या नागरिक समाज के ये आन्दोलन एवं संगठन करते हैं। राज्य या सरकार इन आन्दोलनों एवं संगठनों को लोकतंत्र विरोधी मानते हुए संसद को सर्वोच्च मानती हैं एवं विधि निर्माण का कार्य संसद द्वारा ही किया जाना चाहिए इसी विचार को मान्यता प्रदान करती है। नागरिक समाज की बढ़ती भूमिका को राज्य के अधिकार क्षेत्र में हस्तक्षेप माना जा रहा है। वर्ष २०११ इन जन आन्दोलनों का ऐतिहासिक वर्ष रहा है। इस वर्ष अन्ना हजारे के भ्रष्टाचार विरोधी जन आन्दोलन एवं जन लोकपाल बिल के निर्माण की मांग ने इस बहस को अधिक बढ़ा दिया है। किन्तु यह तो सत्य है कि सक्रिय भागीदारी के नये रूपों के प्रयोग ने भारतीय लोकतंत्र के जनाधार को बढ़ाया है।

## संदर्भ सूची

१. भारतीय संविधान

– डी. डी. बसु

| | | | |
|---|---|---|---|
| २. | भारतीय शासन एवं राजनीति | - | सुशीला कौशिक |
| ३. | राजनीतिक चिन्तन का इतिहास | - | ओ.पी. गावा |
| ४. | पॉलिटिकल थ्योरी एण्ड द् मॉर्डर्न स्टेट | - | डैविड हैल्ड |
| ५. | पॉलिटिकल थ्योरी टुडे | - | डैविड हेल्ड |
| ६. | पॉलिटिकल थ्योरीज एण्ड पॉलिटिकल रिकन्सट्रक्शन | - | थॉमस पेंथम |
| ७. | कन्टेम्परेरी पॉलिटिकल फिलॉसफी- एन इन्ट्रोडक्शन | - | विल किमलिका |
| ८. | स्टेट एण्ड नेशन बिल्डिंग-ए थर्ड वर्ल्ड पर्सपेक्टिव | - | रजनी कोठारी |
| ९. | कन्टेम्परेरी इण्डियाः ट्रांजिशन्स | - | पीटर डिसूजा |
| १०. | सोशल मूवमेन्ट्स एण्ड द स्टेट | - | घनश्याम शाह |

■ पता : राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान जयपुर परिसर, जयपुर

# हिंदी उपन्यासों में बदलते जीवन मूल्य

■ सुरेश सिंह राठौड़

मूल्य बुनियादी तौर पर सामाजिक चिंतन की प्रक्रिया की उपज होते हैं। सामाजिक स्थितियों, आकांक्षाओं और क्रियाओं से उनका अनिवार्य संबंध होता है। वस्तुतः जीवन मूल्यों का संबंध सामाजिक चिंतन और स्थितियों से है। ये सामाजिक चिंतन और आचार व्यवहार समय के साथ विकसित होकर जीवन मूल्य बन जाते हैं। इनमें अनुभव और आकांक्षाओं का क्रियात्मक योगदान होता है। ये अनुभव कार्य रूप में परिणित होते-होते मूल्य बनते हैं।

जीवन मूल्यों में परिवर्तन का आधार स्थान, काल और परिस्थिति भेद है। प्राचीन काल से ही हमारे रीति-रिवाजों, वेश-भूषा और चिन्तन में परिवर्तन होता रहा है, उसी प्रकार समय-समय पर हमारे जीवन-मूल्यों में भी परिवर्तन आया है।

स्थान-भेद जीवन-मूल्यों में परिवर्तन करता है। जीवन-मूल्य स्थान-सापेक्ष होते हैं। भारतीय चिंतन, पाश्चात्य चिंतन से सर्वथा भिन्न हैं। हमारे यहाँ परिवार, समाज और व्यक्ति के मध्य संबंध प्रगाढ़ होते हैं, परन्तु स्थान भेद के कारण पाश्चात्य देशों में व्यक्ति, समाज और परिवार के संबन्धों में दुराव होता है। यह वहाँ के जीवन-मूल्यों का आधार है।

सामाजिक परिस्थितियाँ भी जीवन मूल्यों में बदलाव लाती है। आज के वैश्वीकरण, निजीकरण और उदारीकरण, के इस युग में सामाजिक स्थितियाँ बिल्कुल बदल गई हैं। इन सामाजिक परिस्थितियों ने पारिवारिक ढाँचे में आमूल-चूल परिवर्तन ला दिया है। औद्योगीकीकरण के कारण शहरी मानसिकता पनप रही है तो तकनीकि विकास के कारण मनुष्य यांत्रिक होता जा रहा है। इन सब सामाजिक बदलावों के कारण मनुष्य नित नूतन समस्याओं से घिरता जा रहा है। ''भारतीय समाज में जो मूल्य निर्धारण हुए हैं, उनके पीछे आस्था और विचार की सुदीर्घ परम्परा रही है। वास्तव में समुदाय या समाज के भीतर अनुभवों पर परस्पर विनिमय होता है और वे अनुभव ही कार्य रूप में व्यवहृत होते-होते बाद में मूल्यों के रूप में स्वीकार किये जाते हैं।''[1]

## नवीन-जीवन मूल्य

नयी शिक्षा और नये मूल्यों का समाज पर प्रभाव है। आज का मनुष्य इस नूतनता के चक्र में पड़ कर उचित-अनुचित के विवेक को खो चुका है। कौन से जीवन मूल्य ग्राह्य हैं ? कौन से जीवन मूल्य अग्राह्य हैं ? इन सबका विचार किये बिना वह इन मूल्यों के फेर में पड़ जाता है जिसके परिणाम स्वरूप पुराने जीवन मूल्य फीके पड़ जाते हैं।

आज के युग में विज्ञान का गहरा प्रभाव है। विज्ञान ने भारत की धर्ममूला संस्कृति को उखाड़कर तर्कशील बना दिया है। जिसके परिणाम स्वरूप अंधश्रद्धा का स्थान तर्क और विवेक ने ले लिया। आज का मनुष्य हर बात को तर्क के तराजू पर तौलता है तथा हर घटना के मूल में कार्य कारण संबंध ढूँढता है जिससे धार्मिक आस्थाओं को झटका लग रहा है।

भारतीय परिवारों के जीवन-मूल्यों में आये परिवर्तन का दूसरा कारण व्यवसाय है। आज पारिवारिक परिधि में भी परिवर्तन का कारण व्यवसाय ही है। नौकरी या व्यवसाय के संबंध में युवा शहरों की ओर पलायन कर रहे हैं। अब उनकी परिवार की परिभाषा बदल रही है। अब परिवार की परिभाषा पत्नी तथा बच्चों तक सीमित हो गयी है। पिता-पुत्र, भाई-बहिन, चाचा-दादा के परस्पर जो संबंध थे, अब उनमें दरार आ गयी है।

कृत्रिमता और औपचारिकता नवीन-जीवन मूल्यों का एक और कारण है। आज की शहरी जिन्दगी में मानव कदम-कदम पर अकेलेपन का शिकार होता है। पड़ौसी-पड़ौसी से अपरिचित होता है। सब एक दूसरे से कटे हुए हैं। यही कारण है कि आज का मानव तनाव भरी जिन्दगी जी रहा है जिसके कारण सहनशक्ति का ह्रास हुआ और परिणाम स्वरूप आत्महत्याएँ बढ़ रही है।

नवीन जीवन मूल्यों की धारण पर दो महायुद्धों के बाद ही परिस्थितियों का प्रभाव भी पड़ा है। इन विश्व युद्धों में सबसे अधिक मानवीय व्यक्तित्व का विघटन हुआ था। मानव अस्तित्व खतरे में पड़ा था। अतः ऐसे समय में सृजन की आवश्यकता थी। लेखकों ने युद्धों की त्रासदी को अपने सृजन का विषय बनाना आरम्भ किया। प्रेमचंद, प्रसाद, अज्ञेय, धर्मवीर भारती, मन्नू भण्डारी, जैनेन्द्र कुमार, उपेन्द्रनाथ अश्क, राजेन्द्र यादव, श्रीलाल शुक्ल आदि साहित्याकारों ने इन जीवन मूल्यों में आये बदलावों को अपने साहित्य में रेखांकित किया है। युद्ध की त्रासदी बड़ी भयावह होती है। डॉ. सर्वपल्ली राधाकृष्णन के अनुसार "यदि युद्ध अन्तर्राष्ट्रिय जीवन का एक स्थायी अंग बन जाय, यदि हमें निरन्तर उदयतता की दशा और चिरन्तन चरम संकट की दशा में जीना हो तो, सज्यता सदा के लिए अंधकार मय हो जायेगी। युद्ध मानवीय आवश्यकताओं को पूरा करने का कोई उपाय प्रस्तुत नहीं करता, उल्टे यह अपने पीछे अवर्णनीय मानवीय दुख और कष्ट लेकर आता है।[२]

इस प्रकार नये मूल्य, नई धारणाएँ, नये रीति-रिवाज पूराने मूल्यों, धारणाओं और रीति-रिवाजों पर अपना प्रभाव डालते हैं। पाश्चात्य संस्कृति के प्रभाव, विज्ञान के विकास, शहरी मानसिकता, उदारीकरण, निजीकरण तथा वैश्वीकरण के कारण जीवन मूल्यों में बदलाव आ रहा है। सामाजिक परिवर्तन के कारण अनेक नूतन समस्याओं ने जन्म ले लिया है। आज समाज में विवाह और तलाक, अपराध वेश्यावृति, मद्यपान, आत्महत्या जैसी घटनाएँ बढ़ रही हैं।

साहित्यकार समाज का पथ प्रदर्शक होता है, वह युग द्रष्टा होता है। मानव-जीवन की यथार्थ समस्याओं एवं मानवीय अनुभूतियों को अभिव्यक्त करता है। साहित्यकार अपने युग सत्य से कतराता नहीं है। अपितु वह समाज को प्रेरणा प्रदान करता है। हिंदी के अनेक उपन्यासकारों ने व्यक्ति, परिवार तथा समाज को सामने रखकर जीवन-मूल्यों के संघर्ष से उत्पन्न समस्याओं को उभारा है।

प्रेमचंद ने गोदान, कायाकल्प, निर्मला, गबन तथा सेवा सदन उपन्यास के माध्यम से समाज के जीवन मूल्यों में आये बदलाव को रेखांकित किया है। 'निर्मला' उपन्यास की निर्मला की मृत्यु सामाजिक विषमता का विस्फोट है। वह मध्यवर्गीय समाज की दुषित विवाह व्यवस्था तथा आर्थिक विषमता की ओर संकेत करती है। वास्तव में यह मौन क्रांति का प्रतीक है, जो समाज को प्रेरणा देती है। "नारी का अस्तित्व केवल दासी का नहीं है जो आर्थिक विषमताओं और पारिवारिक विवशताओं की चक्की में अपने को पीस डालें। प्रेमचंद ने निर्मला के माध्यम से यह सिद्ध कर दिया कि समाज में नारी की स्थिति पहले की अपेक्षा अधिक सुदृढ़ होगी

क्योंकि अब समय बदल रहा है।[३]" कर्मभूमि उपन्यास में सहयोग और समानता की भावना का विकास हुआ है। इसी प्रकार इनके अन्य उपन्यासों में भी सामाजिक बदलाव को इंगित किया है। 'गबन' उपन्यास में धर्म या ईश्वर को अधिक महत्त्व न देकर नैतिकता की नई व्याख्या प्रस्तुत की है। उपन्यासकार की दृष्टि में पाप-पुण्य का संबंध ईश्वर या धर्म के साथ न होकर समाज एवं नीति के साथ है। "प्रेमचंद की यह धारणा थी कि मानव के अन्दर जो दूषित वृत्ति है अगर उसका परिमार्जन कर दिया जाय तो जीवन अधिक सुगमय बन सकता है।[४]" इस प्रकार के परिमार्जन से समाज में प्रगतिशीलता के नये मापदण्ड स्थापित किये जा सकते हैं। 'गोदान' उपन्यास का पात्र गोबर शहर में जाकर बदल जाता है। उसकी सोच में परिवर्तन आ जाता है। वह शोषक वर्ग के प्रति विद्रोह करने पर उतारू हो जाता है। ये सब मानवीय मूल्यों में आये बदलाव के ही संकेत है। गोबर में शोषण पूर्ण सामन्ती व्यवस्था तथा पूँजीवादी व्यवस्था के प्रति विद्रोह की भावना कूट-कूट कर भरी हुई है। वह न तो धर्म में आस्था रखता है और नहीं कर्म फलवाद के सिद्धान्त को मानता है।

जैनेन्द्र की धारणा है कि मनुष्य में आस्था के सूत्र अवश्य होने चाहिए नहीं तो व्यक्तित्व के अवयव बिखरे रहेंगे। किन्तु उनकी यह भी धारणा है कि आस्था धारण की जा सकती है, उसका मालिक नहीं बना जा सकता। उन्होंने अपने 'त्याग पत्र' उपन्यास में मृणाल के माध्यम से पूंजीवादी परिस्थितियों को उभारा है, जहाँ मानवता का कोई मूल्य नहीं है। वह जिस समाज को तोड़ना नहीं चाहती उसकी मंगल कमल कामना में स्वयं मिट जाना अच्छा समझती हैं।

'सुनीता' उपन्यास में हरिप्रसन्न के माध्यम से लेखक ने मानवीय कुण्ठा एवं विकार को स्पष्ट किया है। एक स्थान पर वह सोचता है-"स्त्री क्या है, पुरुष क्या है ? इस जीवन में चलकर पहुँचना कहाँ है ? किससे भागना है और किसकी ओर भागना है ? नाते क्या है ? और विवाह क्या है ? और यह कमबख्त क्या चीज है जिसको प्रेम का नाम देकर आदमी ने चाहा, बांध दे पर जो वैसे ही न बँध सका जैसे वृक्ष से आँधी नहीं बँध सकती।[५]"

एक अन्य स्थान पर हरिप्रसन्न सुनीता से कहता है-मैं समूची तुमको चाहता हूँ।[६] और सुनीता का उत्तर देना "मुझे चाहते हो, हरिबाबू ? खूब सोचो।[७]" ये सारे उदाहरण हरिप्रसन्न के खण्डित व्यक्तित्व और उसकी अतृप्त वासना की ओर संकेत करते हैं।

मन्नू भण्डारी ने अपने उपन्यासों में शहरी मध्य वर्ग और उसके जीवन की समस्याओं को उभारा है। साथ ही आधुनिक जीवन धारा और उसकी विसंगतियों को भी उभारनें की कोशिश की है। दाम्पत्य जीवन की टकराहट, पारिवारिक तनाव, सामाजिक बिखराव, असंगति, अकेलापन इनक उपन्यासों में सर्वत्र देखा जा सकता है।

आपका 'बँटी' उपन्यास में अकेलेपन से निकलकर जीवन के साथ सामंजस्य स्थापित करने की समस्या है। "इस उपन्यास के सभी पात्र रोते हैं। अपने रीतेपन में सन्तुलन स्थापित करने और अपने परिवेश से जुड़ने की प्रयत्नशीलता उनकी मुख्य समस्या है। यह बंटी की समस्या भी है और शकुन की भी।[८]" इस प्रकार लेटिन का दृढ़ मत है कि जब कभी भी अकेलापन आता है तो वह अपने चारों ओर के जीवन या परिस्थिति के कारण आता है। जिसके फलस्वरूप व्यक्ति नई दिशाओं के साथ अपना सम्बन्ध स्थापित करता है। लेखिका

ने अपने पात्र से कहलवाया है। "साथ रहने की यंत्रणा भी बड़ी विकट थी और अलगाव का त्रास भी। अलग रहने पर भी ठंडा युद्ध कुछ समय तक जारी ही रहा बल्कि.........वैसा ही अंधकार वैसा ही अकेलापन।[६]"

इसी प्रकार राजेन्द्र यादव ने अपने उपन्यास 'उखड़े हुए लोग' में जातीयता व वर्ग भेद को मानवीयता के विकास में बाधक सिद्ध किया है। लेखक का मानना है कि समाज के सभी लोग उखड़े हुए है।

धर्मवीर भारती ने 'सूरज का सातवां घोड़ा' उपन्यास में निम्न मध्यम वर्गीय समाज की समस्याओं को उठाया है साथ ही नैतिक मान्याताओं एवं परम्परागत रूढ़ियों के प्रति विद्रोह, विवाह का खोखलापन तथा युवत-युवतियों की कुंठाओं एवं वर्जनाओं का सूक्ष्म चित्रण किया है माणिक मुल्ला कहता है-"अगर हरेक के घर में गाय होती है तो यह स्थिति कैसे पैदा होती? सम्पत्ति की विषमता ही इस प्रेम का मूल कारण है। न उनके घर गाय होती न मैं उनके यहाँ जाता, न नमक खाता, न नमक अदा करना पड़ता।[१०]

मोहन राकेश ने 'अन्धेरे बंद कमरे' तथा 'आधे-अधूरे' में भी मध्यवर्गीय पीड़ाओं को अभिव्यक्त किया है।'

अज्ञेय ने 'शेखर एव जीवनी', 'नदी के द्वीप' तथा 'अपने-अपने, अजनबी' उपन्यासों में जीवन मूल्यों में आये बदलावों को सशक्त अभिव्यक्ति दी है।

इस प्रकार हिंदी के अनेक उपन्यासकारों ने जीवन मूल्यों में आये बदलाव को अंकित किया है। जीवन-मूल्यों के संघर्षो ने उपन्यासों के धरातल में बदलाव-सा ला दिया है आज उपन्यासों की पात्र योजना, कथानक तथा प्रभावोत्पादकता ने विशिष्ट बदलाव आ गया है।

अतः संक्षेप में कहा जा सकता है कि हिंदी जगत् के उपन्यासकारों ने जीवन मूल्यों में आये बदलाव को अपनी संवेदना के साथ ग्रहण कर उसे प्रभावी अभिव्यक्ति दी है। इन उपन्यासकारों ने नई व पुरानी पीढी के बदलाव को रेखांकित कर अनेक संदेश समाज के समक्ष प्रस्तुत किये हैं।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. बदलते जीवन मूल्य और हिंदी उपन्यास-ज्योत्स्ना प्रसाद पृ. ३
२. धर्म और समाज- राधाकृष्णन पृ. २५७
३. बदलते जीवन-मूल्य और हिंदी उपन्यास- डॉ. ज्योत्स्ना प्रसाद पृ. २५
४. बदलते जीवन मूल्य और हिंदी उपन्यास-डॉ. ज्योत्स्ना प्रसाद पृ. २६
५. सुनीता -जैनेन्द्र पृ. १३६
६. सुनीता-जैनेन्द्र पृ. ३६२
७. सुनीता-जैनेन्द्र पृ. ३६३
८. हिंदी उपन्यास-डॉ. सुरेश सिन्हा पु. ३७४
९. आपका बंटी-मन्नू भण्डारी पृ.३९
१०. सूरज का सांतवां घोड़ा-धर्मवीर भारती पृ. ३४

■ पता : राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, रणवीर परिसर, जम्मू

# सामाजिक उत्कर्ष और वैदिक वाङ्मय

■ जयप्रकाशनारायण

भारतीय संस्कृति का मूल वैदिक वाङ्मय है। वैदिक वाङ्गमय को अपौरुषेय कहा गया है। इसे भारतीय संस्कृति एवं परवर्ती साहित्य का विश्वकोश तथा समाज का मार्गदर्शक, उत्प्रेरक और नियन्त्रक कहा जाय तो कोई अतिशयोक्ति नहीं होगी। इस प्रकार वैदिक वाङ्मय की उपादेयता स्वतः ही सिद्ध हो जाती है। वैदिक वाङ्मय में मानव जीवन के सम्पूर्ण विकास के तत्त्व मौजूद है। यों तो वैदिक वाङ्मय की उपादेयता को मानव जीवन प्रत्येक क्षेत्र में अपरिहार्य माना जा सकता है परन्तु सामाजिक उत्कर्ष की दिशा में इसका महत्त्व और अधिक हो जाता है क्योंकि वैदिक कालीन समाज पूर्ण की दिशा में इसका महत्त्व और अधिक हो जाता है क्योंकि वैदिक कालीन समाज पूर्ण रूप से संतुलित, व्यवहारिक तथा मार्गदर्शक के रूप में रहा है। जहाँ तक सामाजिक उत्कर्ष की दिशा का प्रश्न है तो इसके लिये भौतिक, आध्यात्मिक, नैतिक, चारित्रिक और कर्तव्यनिष्ठता आदि तत्त्व परमावश्यक है और ये सारे तत्त्व वैदिक वाङ्मय में सर्वत्र व्याप्त है। वैदिक वाङ्मय के अन्तर्गत चारों वेद, ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद् और वेदाङ्ग आते हैं।

वेद शब्द विद् धातु से घञ् प्रत्यय करने पर निष्पन्न हुआ है जिसका अर्थ है-पवित्र ज्ञान। अथर्ववेद एवं परवर्ती साहित्य में वैदिक वाङ्मय के ज्ञापक 'वेद' शब्द का उन्मुक्त प्रयोग है। विद् धातु लाभ सत्ता, ज्ञान और विचारणा अर्थो में पृथक्-पृथक् निर्दिष्ट है, इसलिये विद्वानों ने वेद शब्द का निर्वचन सभी दृष्टियों से किया है।[१] पृथक् प्रातिशख्य के अनुसार-विद्यन्ते ज्ञानन्ते लभ्यन्ते एभिर्धर्मादि पुरुषार्थाः इति वेदाः। इसमें तीनों धात्वर्थ समाविष्ट हो गये है।[२] वेद को श्रुति, त्रयी, छन्दस्, निगम, आम्नाय और स्वाध्याय नामों से भी अभिहित किया गया है। गुरुमुख से सुनकर प्राप्त होने के कारण यह श्रुति है। धार्मिक दृष्टि से वेद भारत में सर्वोपरि हैं ये हिन्दू धर्म के मूलस्रोत है-वेदोऽखिलो धर्ममूलम्।[३]

सामाजिक, राजनैतिक और सांस्कृतिक दृष्टि से उपयोगी विभिन्न संस्थाओं का मूल आविर्भाव भारतीय परम्परा के अनुसार वेदों से ही हुआ जैसा मनु का कथन है-

**सर्वेषां तु स नामानि, कर्माणि च पृथक्-पृथक्।**
**वेद शब्देभ्यः स्वादौ पृथक् संस्थाश्च निर्गमे।।[४] मनुस्मृति**

समाज के वर्णव्यवस्था का मूल पुरुषसूक्त के 'ब्राह्मणोऽस्य'[५] प्रभृति मन्त्र से ही है। तैत्तरीय संहिता में ३०० व्यवसायों का उल्लेख है। इसके अतिरिक्त सामाजिक शिष्टाचार स्वजनों एवं मान्यों के प्रति कर्तव्यों का निर्देश तो पद-पद में है।

राष्ट्र रक्षा उसके विविध उपायों, विभिन्न शासन प्रणालियों, संस्थाओं और सिद्धान्तों का वर्णन भी वेदों में है। प्रजातान्त्रिक पद्धति के अनुरूप वैदिक वाङ्मय में सभा और समिति सदृश जनाकाङ्क्षाओं को पुरस्कृत करने वाली प्रतिनिधि संस्थायें निरूपित है। आर्थिक नीतियों और सिद्धान्तों के निर्धारण की दिशा में भी वेदों

से हमे महत्त्वपूर्ण मार्गदर्शन प्राप्त हो सकता है। एक ही परिवार में विभिन्न व्यवसायों के लोग कैसे सुख-शान्ति और सौमनस्य से रहते थे इसके सूचना निम्नलिखित मन्त्र से मिलती है-

**कारूरहं ततो भिषगुपलप्रक्षिणी नना।**
**नाना धियो वसूयवोऽनुगा इव तस्थिमेन्द्रायेन्द्रो परिस्रव।।[६] (ऋ.स.९/११२/३)**

(मैं मन्त्र समूहों का रचयिता अर्थात् कवि हूँ, मेरा पुत्र वैद्य है, मेरी कन्या बालू से जौ आदि को सेंकती है, इस प्रकार हम लोग भिन्न-भिन्न कार्य करते हुये भी परस्पर सहयोग से रहते हैं)।

भाई-भाई से वैर न करे, बहन-बहन से विरोध न करे सभी लोग परस्पर हिलमिल कर अपना-अपना कार्य करते हुये प्रेम पूर्वक बोले-

**मा भ्राता भ्रातरं द्विक्षन् मा स्वसारमुतस्वसा।**
**सम्यञ्चः सव्रता भूत्वात्वाचं वदत भद्रया।। अथर्ववेद**

अथर्ववेद का यह मन्त्र आज के तनावपूर्ण वातावरण में जब सामाजिक सम्बन्ध कलुषित होते जा रहे हैं, कितना प्रासङ्गिक है, कहने की आवश्यकता नहीं।

ऐतिहासिक दृष्टि से वेदों की भारतीय इतिहास के आदि काल के परिज्ञान के लिये तो आवश्यकता है ही, विश्व इतिहास के सन्दर्भ में भी बहुत उपादेयता है। वैज्ञानिक और पर्यावरण इत्यादि की दृष्टि से भी वेदों में महत्त्वपूर्ण सामग्री सञ्चित है। विज्ञान की विभिन्न शाखाओं-भौतिकी, गणित, आयुर्विज्ञान, वनस्पतिशास्त्र प्रभृति की दृष्टि से वेदों का वृहद् अनुशीलन होता रहा है। पर्यावरण जन्य प्रदूषण से मुक्ति के सन्दर्भ में भी वेदों की प्रासङ्गिकता सम्प्रति अधिकाधिक बढ़ती जा रही है। ऋग्वेदीय अरण्यानिसूक्त वनों के विषय में महत्त्वपूर्ण जानकारी देता है। सम्भवतः इन्हीं तथ्यों को ध्यान में रखकर महर्षि दयानन्द सरस्वती ने वेदों को सभी सत्य विद्याओं से युक्त बतलाया था।

ऋग्वेद में सामाजिक सद्भाव के उत्प्रेरक कुछ विशिष्ट सूक्त-

इस दृष्टि से दो सूक्त विशेष उल्लेखनीय है-संज्ञान सूक्त तथा श्रद्धासूक्त।

संज्ञान मानवसमुदाय की सुचारू गतिमयता के लिये पारस्परिक समझ का प्रतीक है। एक मन्त्र में कहा गया है कि-तुम सभी एक मत से सञ्चार करो और एक मत से बोलो। जिस प्रकार प्राचीन काल में देवताओं ने हृदय से एक मत होकर अपने-अपने हविष्यान्न को (बिना कलह किये) स्वीकार कर लिया, उसी प्रकार तुम्हारे मन भी एक हो जायें-

**संगच्छ वं संवद वं सं वो मनांसि जानताम्।**
**देवा भागं यथापूर्वे संजानाना उपासते।। ऋग्वेद १०/१९१/२**

सामाजिक एकता का दूसरा उदाहरण देखे-तुम सभी का मन्त्र एक हो, तुम्हारी सभा एक हो, मन एक हो, चित्त एक हो। तुम सभी के एक ही मन्त्र का अभिमन्त्रण करके मैं एक ही आहुति से होम करता हूँ-

**समानो मन्त्रः समितिः समानी समानं मनः सह चित्तमेषाम्।**
**समानं मन्त्रभिमन्त्रये वः समानेन वो हविषा जुहोमि।। ऋग्वेद १०**

श्रद्धा हमारे जीवन का अत्यन्त मूल्यवान् महाभाव है। इसका अर्थ है-''सत्य को धारण करना'' इसी की प्ररोचना आलोय्यसूक्त में है। एक मन्त्र के अनुसार वायु से संरक्षित देवताओं ने यज्ञ करते समय श्रद्धा की उपासना की। हृदय से निकले हुये आकर्षण से ही मनुष्य श्रद्धा प्राप्त कर लेता है और श्रद्धा से धन का अर्जन भी कर लेता है।

**श्रद्धां देवा यजमाना वायुगोपा उपासते।**
**श्रद्धां हृदय्याकूत्या श्रद्धया विन्दते वसु।। (ऋ.सं. १०/१५१/४)**

## वैदिककालीन शिक्षा

वैदिक कालीन शिक्षा सामाजिक उत्कर्ष की दिशा में महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाती थी। वैदिक कालीन शिक्षा का प्रमुख उद्देश्य-ज्ञानप्राप्ति, मोक्षप्राप्ति, धार्मिक, नैतिक तथा चारित्रिक विकास, अनुशासनात्मक जीवन, व्यवहारिक ज्ञानप्राप्ति तथा राष्ट्रीय भावना का विकास करना था। ऋग्वेद के दशवें मण्डल में एक पूरा सूक्त प्राप्त है जिसका प्रतिपाद्य ज्ञान ही है। उस युग में ज्ञान का बहुत महत्त्व था। ज्ञानियों को समाज में सर्वोच्च स्थान दिया जाता था। ज्ञान के कारण एक ही परिवार के अनेक सदस्यों की सामाजिक प्रतिष्ठा उनके कर्म के अनुसार अलग-अलग थी। वैदिक युग में लोग वास्तविक और सम्पूर्ण ज्ञान प्राप्ति के लिये ही विद्याध्ययन करते थे।

वैदिकयुगीन शिक्षा का मूल उद्देश्य था अपने आपको पहचानना। इस आत्मज्ञान के माध्यम से ही वे लोग सभी मानवीय कमजोरियों पर विजय पाने में समर्थ होते थे। संयम उनकी प्रकृति बन जाती थी, सहिष्णुता उनका धर्म बन जाता था। वे सारे भेदभावों से ऊपर उठकर जीते थे। यही कारण है कि वैदिककालीन समाजश्रृङ्खलाबद्ध और उपद्रवरहित था। उस युग की सामाजिक दशा की एक झलक हमें निम्नोक्त उदाहरण में मिलती है-

**न मे स्तेयोऽस्ति जनपदे कदर्यो न मद्यपः।**
**नानाहिताग्निर्नाविद्वान् न स्वैरी स्वैरिणी कुतः।।**[11]

भारतीय जन समुदाय का जीवन धार्मिक मर्यादाओं में आबद्ध था। वैदिक युग में धर्म एक व्यवहारिक वस्तु था। जीवन का कोई ऐसा क्षेत्र नहीं था जिसमें धर्म की सक्रिय भूमिका न हो और धर्म को व्यवहारिक बनाने में उस समय की शिक्षा पद्धति ही उत्तरदायी थी। वैदिक कालीन शिक्षा का उद्देश्य जीवन के हर क्षेत्र में व्यवहारिक कुशलता लाना और लोगों की अपनी धार्मिक परिसीमाओं में जीने के लिये अभ्यस्त बनाना भी था।

वैदिक युगीन शिक्षा के अन्य उद्देश्य थे-मानव को सदाचारी, संयमी, सत्यान्वेषी और अनुशासनप्रिय बनाना। वैदिक ऋषियों का शुद्ध और सच्चरित्र जीवन के प्रति जबरदस्त आग्रह था। उस युग में समाज की

मानसिकता अपवित्रता और चरित्रहीनता को स्वीकार नहीं करती थी। अधिकतर विद्यार्थी घरों से दूर गुरु के आश्रम में रहते थे जहाँ उन्हें वेद और वेदेतर ऋषियों की मौखिक शिक्षा के साथ-साथ सामाजिक वैयक्तिक अनुशासन, सत्यनिष्ठ, सच्चरित्रता और अपने कर्तव्यों में सतत् जागरूक रहने की शिक्षा दी जाती थी।

सम्पूर्ण वेद सिखाकर आचार्य अन्तेवासी का अनुशासन करता है-सत्यं वद, धर्मं चर, स्वाध्यायान्मा प्रमदः। अर्थात् सत्य बोलो, अपने कर्तव्य पर चलो, स्वाध्याय करने से मत चूको।

शुक्ल यजुर्वेद में विद्या और अविद्या दोनों की प्राप्ति के लिये संकेत किया गया है। विद्या या आत्मज्ञान से अमृतत्व मिलता है जबकि अविद्या या भौतिक सक्रियता से सुखसमृद्धि मिलती है। एक मानव जीवन की उभयपक्षीय सफलता के लिये विद्या और अविद्या, आत्मज्ञान और सांसारिक ज्ञान दोनों की संतुलित प्राप्ति आवश्यक है इसलिये जो व्यक्ति विद्या और अविद्या को साथ-साथ जानता है वह अविद्या के बल पर सांसारिक बाधाओं से मुक्त होकर विद्या के बल पर अमृततत्व प्राप्त कर लेता है।

**विद्यां चाविद्यां च यस्तद् वेदोभयं सह।**
**अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययाऽमृतमश्नुते।।**[२]

वैदिक युग में कर्मवाद के महत्त्व को भी अच्छी तरह दर्शाया गया है-

**कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेत शतं समाः।**[३] **यजुर्वेद ४०/२**

अर्थात् मनुष्य कर्म करते हुये सौ वर्षो तक जीने की इच्छा करे।

वयं राष्ट्रे जागृयामः पुरोहिताः इत्यादि वैदिक उद्घोष सामाजिक एकता के लिये प्रेरित करते हैं।

## उपनिषदों की नैतिक शिक्षा

अपने दार्शनिक विचारों के कारण ही उपनिषदों का महत्त्व है, जिनके द्वारा हमारे सांसारिक जीवन में भी सुधार होता है। उनसे हमारा व्यवहार सुधरता है और हमारा जीवन उदात्त बनता है। उपनिषदों में आये सुन्दर विचारों को 'नैतिक शिक्षाये' कहते हैं। इनसे हमारा सांसारिक जीवन सुखी होती है और हम इस योग्य बन जाते हैं कि उपनिषदों में आये उन गूढ और सूक्ष्म विचारों को समझ सकें, जिन्हें 'ब्रह्मविद्या' कहा जाता है।

इस प्रकार ये नैतिक शिक्षा-सम्बन्धी विचार हमारे आचार-विचार को परिष्कृत करके, उस भूमि को तैयार कर देते हैं जिसमें दार्शनिक तत्त्वों के बीच सहज ही अंकुरित हो जाते हैं। उनके कुछ उदाहरण यहाँ द्रष्टव्य है-

१. उत्तिष्ठ जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत।।[१४] कठोपनिषद् १/३/१४
(उठो जागो और श्रेष्ठ ज्ञानियों से ज्ञान प्राप्त करो)।

२. मा गृधः कस्यस्विद् धनम्। ईशोपनिषद्।[१५]
(किसी के भी धन पर ललचायी दृष्टि मत डालो)।

३. सत्यमेव जयते[१६] मुण्डकोपनिषद्, ३/१/६
(अन्ततः सत्य की ही विजय होती है।)

४. न वित्तेनं तर्पणीयो मनुष्यः[१७] मुण्डकोपनिषद् ३/१/६
(सांसारिक साधनों से मनुष्य की तृप्ति कभी नहीं हो सकती)
ऐसी अनेक शिक्षाओं से उपनिषद् ग्रन्थ भरे पड़े हैं।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि सामाजिक उत्थान की दिशा में वैदिक वाङ्मय की उपादेयता बहुत अधिक है। यदि वैदिक वाङ्मय के मूल तत्त्वों का एवं आदर्शो का अनुसरण करें तो समाज का उत्कर्ष अवश्यम्भावी है। आज के वैज्ञानिक युग के साथ यदि वैदिक वाङ्मय के नियमों का पालन हो जाय तो भारत पुनः जगद्गुरु हो सकता है।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. निरूक्त
२. गतिशाख्य
३. मनुस्मृति
४. वही
८. ऋग्वेद १०/१६१/२
६. वही १०/१६१/३
१०. वही, १०./१६१/४
११. वही
१७. वही ३/१/६

■ पता : असिस्टेंट प्रोफेसर (साहित्य) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान
(मानित विश्वविद्यालय) नई दिल्ली

# वैदिक शिक्षादर्शन

■ देवी प्रसाद द्विवेदी

वैदिक शिक्षादर्शन से तात्पर्य उस शिक्षादर्शन से है जिसका आधार वेद है। वेद का अर्थ है ज्ञान और दर्शन का अर्थ है जो देखा जाय। अतः वैदिक दर्शन का अर्थ है जो ज्ञान के द्वारा देखा जाय। शिक्षा से तात्पर्य उस व्यवस्थित एवं व्यवहारिक जीवन क्रिया से है जो जीवन में विकास करती है। अतः स्पष्ट है कि वैदिक शिक्षादर्शन एक विशेष प्रकार की चिन्तन धारा है जो जीवन के लक्ष्यों, आदर्शों एवं सत्कर्मों को प्राप्त कराती है। शिक्षा का पाठ्यक्रम उद्देश्य, शिक्षणविधि इत्यादि तथ्यों पर चिन्तन वेदों के अनुसार निर्धारित करने वाला ज्ञानात्मक उपागम ही वैदिक शिक्षादर्शन है।

वैदिक शिक्षा का अर्थ-वेद शब्द की व्युत्पत्ति विद्ज्ञाने[1] (सिद्धान्त कौमुदी अनादिगण) अर्थात् विद्धातु से हुई है जिसका अर्थ है ज्ञान। अतः स्पष्ट है कि वैदिक शिक्षा का तात्पर्य ज्ञान की प्राप्ति है। ज्ञान की सम्पूर्ण राशि वेदों में सन्निहित है। निम्नमंत्र द्रष्टव्य है।[2]

**पावका नः सरस्वती वार्जोभवां जिनी वती।**
**यज्ञं वष्टु धियावसुः।। ऋग्वेद १/१/१०**

**चोदयिनी सुनृतानां चेतत्ती समतीनाम्।**
**यज्ञं दधे सरस्वती।।**

**महो अर्णः सरस्वती प्र चेतयति केतुना। १/३/१२**
**धियो विखा वि राजति।। ऋग्वेद सरस्वती सूक्त**

(विद्या हमें पवित्र करने वाली है, अन्नों को देने के कारण अन्नवाली है, बुद्धि से होने वाले अनेक कार्यों की प्रेरणा करने वाली, सुमति को बढ़ाने वाली यह विद्या हमारे यज्ञ का पूर्ण रूप धारण करती है। यह विद्या ज्ञान से जीवन के बड़े महासागर को स्पष्ट दिखाती है। यह विद्या सब प्रकार की बुद्धियों पर विराजती है।)

वैदिक शिक्षा न केवल शिक्षित करती थी अपितु पूर्णता तक पहुँचने का मार्ग थी। यह आरम्भ से अन्त तक चलती थी। आचार्य के पास अध्ययन करके छात्र गृहस्थ में प्रवेश करने पर भी स्वाध्याय में लगा रहता था। स्वाध्याय का महत्व अत्यधिक था। शतपथ ब्राह्मण में स्वाध्याय का महत्व बतलाया गया है।[3]

**यावत्तं हवाऽइयां पृथ्वी वित्तेन पूर्णाइत्लोकं**
**जयति त्रिस्तावत्तं जयति भूयांसां चाक्षयं य एवं विद्वानहरहः**
**स्वा यायमधीयते तस्या त्त्वा यायोऽ येतव्यः। शतचब्राह्मण ११/५/६/३**

इस पृथ्वी को धनधान्य से परिपूर्ण कर दान देने से जिस लोक की प्राप्ति होती है उसका त्रिगुणित फल विद्वान प्रतिदिन स्वाध्याय करने से पा लेता है। अतः प्रतिदिन स्वाध्याय करना चाहिए ?

## वैदिक शिक्षा के उद्देश्य-

वैदिक शिक्षा का प्रथम उद्देश्य ज्ञान की प्राप्ति था। ज्ञान के अभाव में जीवन निरर्थक है। ज्ञान बुद्धि की वृद्धि के लिए प्रार्थना की जाती थी। जो निम्नलिखित मन्त्रों से सिद्ध होती है।[४]

**ऊँ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धी महि धियो यो नः प्रचोदयात्।।**
**यजु-३६/३**

**यां मेधां देवगणाः पितरश्चोपासते।**
**तया मामद्य मेघयाग्ने मेधाविनं कुरू स्वाहा।। यजु-३२/१४**

**मेघां सायं मेघां प्रातर्मेधां म यन्दिनं परि।**
**मेघां सूर्यस्य रश्मिभिर्वचसा वेशयामहे।। अथर्व-६/१०८/५**

**त्वं विष्णो सुमतिं विश्वजन्या पप्रयुतामेवयावो मति दाः। ऋ. ७/१००/२**

उपर्युक्त मन्त्रों में सद्बुद्धि व ज्ञान के लिए प्रार्थना की गई है। अतः स्पष्ट है कि वैदिक शिक्षा का प्रमुख उद्देश्य ज्ञान की प्राप्ति था। ज्ञान के द्वारा ही आध्यात्मिक एवं सांसारिक उपलब्धि संभव है। ज्ञान से ही दुःखत्रय अर्थात् आधिदैविक, आधिभौतिक और आध्यात्मिक दुःखों से निवृत्ति सम्भव है। शुक्ल यजुर्वेद में पर ब्रह्म परमेश्वर स्वरूप आत्म तत्व की प्राप्ति के लिए ज्योति पुञ्ज सूर्य मण्डल रूप पात्र से अज्ञान रूपी आवरण के निवारण हेतु स्तुति में कहा गया है-सत्य (ज्ञान) का मुख स्वर्ण पात्र से ढका हुआ है। सत्य (ज्ञान के दर्शन) के लिए, हे साधक ! तू उसे हटा दे।[५]

**हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्या पिहितं मुखम्।**
**तत्वं पूषन्नपावृणु सत्यधर्माय दृष्टये।। यजुर्वेद ४०/१५**

सह्य का अर्थ है-'सदयं ज्ञानयनन्तं ब्रह्म अर्थात् सत्य ज्ञान अनन्तब्रह्म है, एसा श्रुति भी कहती है। वैदिक शिक्षा में आध्यात्मिक आधिभौतिक और आधिदैविक विकास के लिए ज्ञान के महत्वं की शिक्षा दी गई है।

**सुखद सामाजिक जीवन**-वेदों में सुखद सामाजिक जीवन व्यतीत करने का संकेत मिलता है। निम्नलिखित मंत्र द्रष्टव्य हैं-

**संगच्छ वं संवद वं सं वो मनांसि जानताम्।**
**देवाभागं यथा पूर्वे संजानानाम् उपासते।। ऋ. १०/१६१/२**

**समानो मन्त्रः समितिः समानी समानं मनः सह चित्तमेषाम्।**
**समानं मन्त्रमयि मन्त्रयेवः समानेन वो हविषाजुहोमि।। ऋ. १०/१६१/१३**

सबकी प्रार्थना एक समान हो। सबकी सभा एक हो। सबका अन्तःकरण भी एक हो। सबका चित्त भी एक हो। मैं तुम्हें एक ही उत्कृष्ट रहस्यपूर्ण वचन कहता हूँ और तुम्हे एक समान हवि प्रदान करके सुसंस्कृत करता हूँ।

**समानी व आकूतिः समाना दृश्यानिवः।**
**समानावस्तु वो मनो यथा वः सुसहासति**[१]। ऋ.-१०/१६१/४

तुम्हारा संकल्प एक समान रहे और तुम्हारे हृदय एक समान हो। तुम्हारे मन एक समान हो, जिससे तुम्हारा परस्पर कार्य पूर्ण रूप से संगठित हो।

**समानी प्रथा सह वोडन्नमागः समाने योक्त्रे सह वो युनज्मि।**
**सम्यञ्चोऽग्नि सपर्यतारा नाभिमिवाथितः।। अथर्ववेद ३/३०/६**

तुम्हारा जल पीने का स्थान सबके लिए समान हो, अन्न का भोग भी सबके लिए एक हो, समान कार्य की एक धुरी के नीचे रहकर कार्य करने वाले तुम हो सब मिलकर एक स्थान में उपासना करो, जैसे चक्र के आरे नाभि में जुड़े होते हैं, वैसे ही तुम अपने समाज में एक दूसरे से मिलकर रहो।

**मा भ्राता भ्रातरं द्विक्षन्मा स्वसार युत स्वसा।**
**सम्यञ्चः सव्रता भूत्वा वाचं वदतु भद्रया।।**

भाई-भाई से द्वेष न करे और बहन-बहन से द्वेष न करे, अथवा भाई से द्वेष न करें। सब मिलकर आपस में मधुर भाषण करते हुए अपने कल्याण के लिए एक कार्य में दत्तचित्त हो जाओ। उपर्युक्त तथ्यों से स्पष्ट है कि वैदिक शिक्षा में आपस में प्रेम-सहानुभूति थी। एक दूसरे से द्वेष नहीं था। आपस में प्रेम पूर्वक सुखद सामाजिक जीवन व्यतीत करने में सुख की अनुभूति होती थी। शिक्षा का सामाजिक उद्देश्य व्यापक था।

**कर्तव्यपालन की शिक्षा**-मानव जीवन की सफलता तभी है जब वह श्रेष्ठ कर्म करे। मानव सभी प्राणियों में श्रेष्ठ है। अतः उसे अपने कर्तव्यपालन में आलस्य नहीं करना चाहिए। मन, वचन से श्रेष्ठ कर्म करने से उसका मनुष्यत्व सिद्ध होता है। वेदों के निम्नलिखित मन्त्रों में कर्तव्यपालन की शिक्षा दृष्टव्य है।[७]

**कुर्वन्ने वहे कर्माणि जिजीविषेच्त सभाः।**
**एवंत्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे।।** यजु-४०/२

मनुष्य इस संसार में वैदिक कर्म करता हुआ ही सौ वर्ष जीने की इक्षा करे। इस प्रकार कर्मशील मनुष्य में अवैदिक कर्मों का लेपन ही होगा।

**देवस्य सवितुः सर्वे कर्म कृण्वन्तु मानुषाः।**
**शं नो यवन्त्वप ओषधीः शिवाः।। अथर्व. ६/२३/३**

प्रकाश स्वरूप परमात्मा की प्रेरणा से सब मनुष्य अपना-अपना नियत कर्म करते रहें जिससे संसार के सभी पदार्थ शान्तिदायक हों।

**न किल्विषमत्र ना धारो अस्ति न यन्यित्रैः सममयान एति।**
**अश्नं पात्रं निहितं न एतत पवत्तारं पववः पुनराविशाति।। अथर्व-१२/३/४८**

इस कर्म सिद्धान्त में कोई त्रुटि नहीं है, कोई कमी नहीं है, न मित्रों के साथ गति कर सकता है अर्थात् भिन्नो का सहारा लेकर भी नहीं बच सकता है। हमारा कर्मो का पात्र बिना किसी घटा बढ़ी के पूर्ण भरा हुआ रखा है। पकाने वाले को पकाया पदार्थ हमेशा मिलता है अर्थात् जो जैसा कर्म करता है उसे वैसा फल मिलता है। उपर्युक्त मन्त्रों से सिद्ध होता है कि वैदिक शिक्षा कर्म प्रधान थी। कर्तव्य पालन का विशेष महत्व था।

**आध्यात्मिक विकास**-वैदिक शिक्षा में आध्यात्मिक विकास का विशेष महत्व था। ब्रह्मचर्याश्रम में अध्ययन, गृहस्थाश्रम में कर्तव्यपालन वान्प्रस्थाश्रम में ऋषियों से सत्संग और सन्यास आश्रम में आत्मानुभूति एवं मोक्ष का लक्ष्य रखा गया था। वेदों के अध्ययन-अध्यापन का लक्ष्य जीवन को सम्पन्न और सक्षम बनाना था। पूर्ण रूप से मनुष्यों में आध्यात्मिकता था विकास करना था। व्यक्ति न्यायपूर्वक लौकिक कर्म करते हुए पारलौकिक में प्रवृत्त होना था। यजुर्वेद में कहा गया है कि विद्या और अविद्या अर्थात् आत्मा का ज्ञान और सृष्टि विज्ञान सम्बन्धित जानकारी, ये दो प्रकार की विद्यायें मानव के अभ्युदय और निःश्रेयस के लिए समान रूप से उपयोगी हैं। आत्मा विद्या से आत्मिक बल बढ़ता है शान्ति मिलती है तथा मन शंकाओं से मुक्त हो जाता है जबकि सृष्टि विषयक ज्ञान से ऐहिक उत्कर्ष के साधनों की प्राप्ति होती है। अर्थात् विद्या और अविद्या दोनों की प्राप्ति से मनुष्य लौकिक सुख की प्राप्ति करते हुए अन्त में मोक्ष की प्राप्ति कर लेता है।[८]

**विद्यां चा विद्यां च यस्तद्वेदोथयसह।**
**अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययाऽमृतश्नुते।। यजु.-४०/१४**

**राष्ट्रिय भावना का विकास**-वैदिक शिक्षा में राष्ट्रिय भावना के विकास पर बल दिया गया है। प्रत्येक नागरिक का कर्तव्य है कि वह राष्ट्रिय गौरव में वृद्धि करें। शुक्ल यजुर्वेद में कहा गया है कि हे परमेश्वर! हमारे सम्पूर्ण राष्ट्र में ब्रह्म तेजस्वी परम जितेन्द्रिय मानव पैदा हो, जो हमारे राष्ट्र की ईतिभीति आदि सकलादिष्ट से राष्ट्र में अस्थिरता पैदा करने वाले शत्रु समुदायों पर विजय प्राप्त करने वाले हों, हजारों सारथियों को अपने पराक्रम से पराजित करने वाले योद्धा पैदा हों, तथा राष्ट्र की शक्ति स्वरूपा गौ माता अतिशय दूध देने वाली हों और भार वहन में सक्षम बैल, शीघ्रगामी अश्व भी पैदा हो।[९]

**आ ब्रह्मन् ब्रह्मणो ब्रह्मवर्चसी जायतामाराष्ट्रे राजन्यः शूर इषव्योऽतिव्या ाी महारथो जायतां दोग्ध्री ेनुर्वोढानडवानाशुः सप्तिः पुरन्ि ार्योषा जिष्णू रथेष्ठाः सथेयो युवास्य यजयानस्य वीरो जायतां निकाये निकाये नः पर्जन्यो वर्षतु फलवत्यो न ओष ायः पच्यन्तां योगक्षेमो नः कल्पताम्।। यजु.-२२/२२**

वैदिक शिक्षा व्यवस्था में सांस्कृतिक परम्पराओं का ज्ञान भावनात्म विकास तथा संस्कारों के निर्माण इत्यादि की भी शिक्षा की जाती थी। मनुष्य जीवन भर सुकृत करता हुआ अन्त में मोक्ष की प्राप्ति करता था। उस शिक्षा से मानव एवं सभ्य मानव बनता था।

## शिक्षण विधियाँः-

**मौखिक विधि** - आचार्य अपने छात्रों को मौखिक विधि से पढ़ाते थे। इसमें सर्व प्रथम आचार्य वाचन करते थे। तदन्तर छात्र आचार्य का अनुकरण करते हुए वाचन करते थे। वैदिक ऋचाओं का अभ्यास मौखिक विधि से ही कराया जाता था।

**व्यवहारिक विधि** – विद्यार्थियों के दैनिक कर्तव्यों में सन्ध्या, अग्निहोत्र, भिक्षाटन, लकड़ी, फूल आदि लाना था। इनकी शिक्षा व्यवहारिक विधि से दी जाती थी। छात्रों को कला कौशल, व्यवसाय की भी शिक्षा व्यवहारिक विधि से दी जाती थी।

**प्रश्नोत्तर विधि** – वैदिक शिक्षण पद्धति में प्रश्नोत्तर विधि का विशेष महत्व था। गुरु किसी तथ्य का अध्ययन कराने हेतु प्रश्नोत्तर विधि का प्रयोग करते थे। छात्रों की विभिन्न प्रकार की शंकाओं का समाधान कर उन्हें अध्ययन के प्रति जागृत करते थे।

**चिन्तनमनन ध्यान धारणा विधि** – यह केन्द्रीयकरण की विधि है। यह आत्म चिन्तन, ध्यान धारणा, आत्मानुभूति या ब्रह्म प्राप्ति की मुख्य साधन थी। इस विधि के माध्यम से इसे विशेष महत्व दिया जाता था।

**शास्त्रार्थ विधि** – वैदिक शिक्षा में शास्त्रार्थ विधि का बहुत-प्रचलन था। वैदिक काल में शास्त्रार्थ का प्रयोग उपाधि प्रदान करते समय किया जाता था। जब सम्पूर्ण शिक्षा प्राप्त करके ब्रह्मचारी विद्वत मण्डलों के लोगों के प्रश्नों का उत्तर देता था।

**स्वाध्याय विधि** – वैदिक शिक्षा में छात्र गुरु से जो कुछ सीखते थे उसे स्वाध्याय द्वारा आत्मसात करते थे। छात्र जितना अधिक स्वाध्याय करते थे उतने ही अधिक सफलता प्राप्त करते थे। स्वाध्याय के द्वारा छात्र विषयों का ठीक से ज्ञान प्राप्त कर लेता था।

**पाठ्यक्रम** – वैदिक शिक्षा की पाठ्यचर्या में सिद्धान्त एवं प्रयोग दोनों का समावेश किया गया था। यह पाठ्यचर्या जीवन के सभी पक्षों को प्रभावित करती थी। इसी के प्रभाव से छात्र के व्यक्तित्व का सर्वाङ्गीण विकास होता था। चारो वेदों ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद को पाठ्यक्रम में रखा गया था। साथ ही वेदांगों का भी ज्ञान प्रदान किया जाता था। आयुर्वेद, इत्यादि की भी शिक्षा प्रदान की जाती थी। अतः स्पष्ट है कि वैदिक शिक्षा व्यवस्था में परा और अपरा दोनों विद्याओं का ज्ञान प्रदान किया जाता था।

**गुरु और शिष्य** – वैदिक काल में शिक्षा देने वाला आचार्य और शिक्षा ग्रहण करने वाला छात्र दोनों ही ब्रह्मचर्य का पालन करते थे। आचार्य शिष्यों का निर्माण करता है। यदि आचार्य ब्रह्मचारी और जितेन्द्रिय होगा तो छात्र भी वैसे बनेंगे। अथर्ववेद में कहा गया-आचार्यो ब्रह्मचारी ब्रह्मचारी प्रजापतिः।

■ पता : उपाचार्य (शिक्षाशास्त्र) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान लखनऊ परिसर, लखनऊ

# श्रौत चिन्तन एवं श्रीमद् भागवत

■ अंजना तिवारी

वेद में ब्रह्म, जीव एवं जगत् के विषय में वर्णित तत्त्वज्ञान को ही श्रौत चिन्तन कहा जाता है।[१] वेद का सार रूप समस्त भागवत-शास्त्र श्रौत चिन्तन का प्रतिपादन करता है। इसके प्रथम श्लोक में ही प्रतिपाद्य विषय की गंभीरता एवं वैशिष्ट्य का संकेत करते हुए कहा गया है कि-ब्रह्म से ही जगत् की सृष्टि, स्थिति और प्रलय होते हैं। वह स्वयं प्रकाश और भूमा है, वही परम तत्त्व जानने योग्य है।[२] जिस प्रकार श्रुति हमें श्रवण, मनन और निदिध्यासन का उपदेश देती है वहीं भागवत भगवल्लीला के विषय में श्रवण, कीर्तन, स्मरण आदि करने की कर्तव्यता का बोध कराती है। श्रीमद् भागवत का प्रारम्भ गायत्री से होता है[३], गायत्री वेद माता है। अतः वेदत्रयी के अर्थ का प्रतिपादन करने में वही समर्थ है। इसलिये गायत्री को भागवत का बीज रूप माना गया है।[४] उपनिषद् में 'जिसमें सब प्राणी उत्पन्न होते हैं, उत्पन्न होकर जिसके सहयोग से बल पाकर जीवनोपयोगी क्रिया करने में समर्थ होते हैं और महाप्रलय के समय विलीन हो जाते हैं, उसे जानने की इच्छा कर, वही ब्रह्म है।''[५] इस वचन में प्रतिपादित जन्म, जीवन, मुक्ति तथा प्रलय के उल्लेख से ब्रह्म का लक्षण दिया गया है। उसी प्रकार भागवत में भी तृतीय एवं चतुर्थ स्कन्ध में वर्णित लीला जन्म वर्णन परक है। पंचम षष्ठ-सप्तम-अष्टम-नवम एवं दशम स्कन्ध की लीला जीवन वर्णन परक है। एकादश स्कन्ध की लीला मुक्ति वर्णन परक है। इन नवविध लीलाओं से लक्षित आश्रय तत्व स्वयं अक्षर ब्रह्म, द्वादश स्कन्ध में वर्णित प्रलय लीला का अधिष्ठान है। यही नवविध लीला का लक्ष्य है।[६] महाप्रभु श्री वल्लभाचार्य की दृष्टि में ''भागवत शास्त्र का प्रतिपाद्य आनन्दरूप भगवान की आनन्दरूपा लीला है।''[७]

द्वितीय स्कन्ध ब्रह्म जी के निष्कपट व्रत का सम्मान करने वाले भगवान ने अपने इस काल मायातीत स्वरूपात्मक धाम का दर्शन ब्रह्म जी को सृष्टि से पहले दिया था।[८] इसके पश्चात् उस दिव्य आनन्दात्मक भगवद्धाम का वर्णन है, जिसका दर्शन पाकर ब्रह्म जी ने सृष्टि की रचना की।[९]

श्रीमद् भागवत में शुद्ध अद्वैत तत्व का प्रतिपादन स्पष्ट शब्दों में किया गया है। भगवान ने अपना तत्व विषयक उपदेश चतुःश्लोकी भागवत में ब्रह्म को दिया है।

१. सृष्टि के पूर्व में केवल मैं ही मैं था। मेरे अतिरिक्त न स्थूल था, न सूक्ष्म और ना ही इन दोनों का कारण अज्ञान था। सृष्टि के रूप में दृश्यमान जगत् भी मैं हूँ तथा प्रलय के पश्चात् जो शेष रहेगा वह भी मैं ही हूँ।[१०] अर्थात् ब्रह्म सर्वदा सर्वत्र विद्यमान रहता है। यह जगत् भी उस ब्रह्मा की सृष्टि होने के कारण ब्रह्मात्मक है, जिसका कभी नाश नहीं होता वरन् आविर्भाव और तिरोभाव होता है। प्रलय होने पर भगवान समस्त जगत् को स्वयं में लीन कर लेते हैं तथा ब्रह्म ही शेष रहता है। कार्यकारण रूप सर्वत्र ब्रह्मा ही विद्यमान रहता है।[११] यही शुद्ध ब्रह्मवाद है। श्रुति में कह गये परस्पर विरुद्ध धर्म जैसे 'अपाणि पादो जवनोगृहीता'[१२] एक धर्मी में ही मानने चाहिये। श्रुति में ज्ञान अथवा कर्म की मुख्यता न होकर ब्रह्म की मुख्यता है।

२. वास्तव में न होने पर भी जो कुछ अनिवर्चनीय वस्तु मेरे अतिरिक्त, मुझ परमात्मा में मिथ्या ही प्रतीत हो रही है उसे मेरी माया समझो।

३. प्राणियों के पंचभूत शरीरों में आकाशादि पंचमहाभूत उन शरीरों के कार्यरूप से निर्मित होने के कारण प्रवेश करते भी हैं और पूर्व में ही उन स्थान और रूपों में कारण रूप से विद्यमान होने के कारण प्रवेश नहीं भी करते। अतः मैं (ब्रह्म) कारण रूप होने पर भी भिन्न हूँ।[१३]

वेद में दो प्रकार के पदार्थो का निरूपण किया गया है-साकार एवं निराकार, सावयव एवं निरवयव, पूर्ण एवं परिछिन्न। भूतादिक सभी में कारण रूप से विद्यमान है तथापि इन समस्त पदार्थों में पुनः प्रवेश करके अथवा प्रवेश किये बिना भी उनकी विद्यमानता रहती है। उसी प्रकार ब्रह्म भी सर्वत्र कारण रूप है। सर्वत्र प्रवेश करता है किन्तु फिर भी वह ब्रह्म जगत् में कारण रूप अथवा अनुप्रविष्ट (लिप्त) नहीं है। महाभूत में पांच प्रकार से कारण रूप तथा भिन्न प्रकार से प्रवेश रूप ऐसे दो प्रकार का प्रवेश होने से भगवान दशधा सभी में प्रविष्ट हैं। इसलिये संपूर्ण जगत् को भगवान की दशविधलीला द्वारा दस प्रकार से जानना चाहिये।[१४]

४. यह ब्रह्म नहीं यह ब्रह्म नहीं इस प्रकार व्यतिरेक (निषेध) की पद्धति से तथा यह ब्रह्म है, यह ब्रह्म है इस अन्वयकी पद्धति से यही सिद्ध होता है कि सर्वातीत एवं सर्वस्वरूप भगवान ही सर्वदा और सर्वत्र स्थित है। वही वास्तविक तत्व है जो आत्मा अथवा परमात्मा का तत्व जानना चाहते हैं उन्हें केवल इतना ही जानने की आवश्यकता है।[१५]

अतः स्पष्ट है कि भगवान निर्गुण, सगुण, जीव जगत् सब वही है। वही सबका आधार, माया को वश में करने वाला, आनन्दाकार और सभी जागतिक पदार्थो से विलक्षण है।[१६] उसी परम तत्व का निरूपण भागवत में दशधा किया गया है-

१. **सर्ग**-पञ्चमहाभूत (पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश) पंञ्च तन्मात्रा (रूप, रस, गन्ध, स्पर्श और शब्द) दश इन्द्रिय तथा मन, बुद्धि, चित्त्, अहंकार ये चौबीस तत्व हैं इनका कारण सत्व, रज, तम ये तीन गुण हैं जिनके वैषम्य से सबका आविर्भाव होता है। इन सबका मूल कारण ब्रह्मरूप महातत्त्व है। इन २८ तत्वों की उत्पत्ति ही सर्ग है जिसके दो भेद हैं। अतः २८ तत्व तीन गुण एवं गुणों की तीन विषमता से सब ३३ अथवा ३४ होते हैं। सर्ग का निरूपण करने वाले तृतीय स्कन्ध में ३३ अध्याय हैं।[१७]

२. **विसर्ग**-''जिनकी उत्पत्ति विराट पुरूष से होती है, वे सब विसर्ग कहलाते हैं।[१८] ''अष्टौ वसवः एकादश रूद्राः द्वादश आदित्या''[१९] इस श्रुति के अनुसार आठ वसुलोक, ग्यारह रूद्रलोक और बारह आदित्य लोक हैं। भूः भुवः स्वः तीन त्रिलोकी हैं, आठ वसु भेद भूलोक के हैं। ग्यारह रूद्र भुवः लोक के और स्वर्लोक के बारह आदित्य लोक भेद हैं। इस प्रकार ३१ भेद विसर्ग के हैं, जिसका निरूपण चतुर्थ स्कन्ध के ३१ अध्यायों में किया गया है।[२०]

३. **स्थान**-''वैकुण्ठ भगवान ने विशिष्ट जय (मर्यादा-पालन) का नाम स्थिति है।''[२१] प्राकृत तत्वों की संख्या २४ है। जीव और ब्रह्म के दो भेद हैं। इस प्रकार २६ अध्यायों में (पंचम स्कन्ध में) स्थिति लीला का वर्णन है।

४. **पोषण**-वैकुण्ठ भगवान ने जिनको जीता है, अपने अधीन किया है उन पर भगवान का अनुग्रह पोषण है। उपर्युक्त २६ में से पञ्चमहाभूत जीव और अन्तर्यामी के अतिरिक्त शेष उन्नीस पर ही भगवान का अनुग्रह है। इसलिये पोषण लीला का वर्णन षष्ठ स्कन्ध में १६ अध्यायों से किया गया है।[२२]

५. **ऊति**-ऊति में वासना है। कर्मो द्वारा उत्पन्न की गई वासना कर्म वासना है।[२३] कर्मेन्द्रियों एवं शरीर के धर्म वासना जनक होते हैं। ज्ञानेन्द्रिय तथा अन्तःकरण के धर्म वासना जनक नहीं होते। इसलिये शरीर के दस धर्म एवं पञ्चकर्मेन्द्रिय १५ होने के कारण सप्तम स्कन्ध के १५ अध्यायों द्वारा ऊति लीला का निरूपण है।[२४]

६. **मन्वन्तर**-मन्वन्तर अर्थात् सत्पुरूषों का धर्म है।[२५] सद्धर्म काया, वाणी एवं मन से तीन प्रकार का है। दशेन्द्रिय से होने के कारण कायिक तथा वाचनिक दस प्रकार के तथा अन्तकरण से होने के कारण मानस धर्म चार प्रकार का है। अतः अष्टम् स्कन्ध में मन्वन्तर लीला का वर्णन २४ अध्यायों द्वारा किया गया है।[२६]

७. **ईशानुकथा**-ईशानुकथा दो प्रकार की है-१. भगवान की कथा और २. भगवान के भक्तों की कथा। समस्त प्राणियों के दुःखों को दूर करने केलिये प्रकट हुए भगवान के चरित्र ईश कथा है और भगवान के अनुचरों की कथायें इसका दूसरा लक्षण है।[२७] भगवान के समान ही उनके भक्त भी दोनों के दुःखों को दूर करते हैं। भगवद् भक्त के गुण भेद से नौ प्रकार है तथा दुःख निवारण भी सत्वादि भेद से नौ प्रकार का है। भगवान का चरित्र भी कर्म ज्ञान भक्ति के भेद से तीन प्रकार का है। इसी प्रकार भगवद् भक्त ज्ञानी भी अज्ञानियों के अविद्या स्वरुप दुःखों को दूर करते हैं। ये ज्ञानी भक्त भी एक प्रकार के हैं। इस प्रकार दुःख निवृत्ति के विषय में तेरह भेद होते हैं। सुख देने के दस प्रकार हैं क्योंकि दस इन्द्रियों द्वारा सुख दिया जाता है तथा भगवान एक हैं। अतः सब मिलाकर २४ भेद होते हैं और २४ अध्याय नवम स्कन्ध में हैं। प्रत्येक का वर्णन करने के लिये अनेकों उपाख्यानों द्वारा ईशानुकथा कही गयी है।[२८]

८. **निरोध**-सर्वव्यापक भगवान का अपनी शक्तियों को लीलानुरूप रीति से शयन कराकर पुनः उनका उपभोग करने के लिये स्वयं का (भगवान का) लीलानुकूल रीति से शयन करना निरोध है।[२९] देह की ७२ नाड़ी रूप शक्तियाँ है तथा भगवान की 'श्री' आदि १२ शक्तियाँ हैं। जाग्रत्, स्वप्न एवं सुषुप्ति के भेद से शयन तीन प्रकार का है। इस प्रकार ८७ भेद है। अतः निरोध का वर्णन दशम स्कन्ध में ८७ अध्यायों द्वारा किया गया है।[३०] तीन अध्याय (१२, १३, १४) श्री वल्लभाचार्य द्वारा प्रक्षिप्त माने गये हैं। यद्यपि इन पर सुबोधिनी लिखी गई है।

९. **मुक्ति**-अन्यथा रूप को त्याग कर स्वरूप में 'स्थिति' करना मुक्ति है। अन्यथा रूप से तात्पर्य तत्व रूप से है। तत्व २८ हैं जो कि प्राकृत है। जीव का स्वरूप तो शुद्ध ज्ञानमय एक ही है जिसकी सामान्य और विशेष भेद से दो अवस्थाएँ हैं। अतः २८ तत्व एक स्वरूप एवं दो अवस्था इस प्रकार कुल ३१ भेद है। इसलिए एकादश स्कन्ध में मुक्ति लीला के ३१ अध्याय हैं।[३१]

१०. **आश्रय**-जगत का आविर्भाव और तिरोभाव जहाँ से होता है वह आश्रय है। उसे परब्रह्म परमात्मा आदि शब्दों से कहा जाता है।[३२] आश्रय दो प्रकार का है। भक्तिमार्गीय आश्रय जो कि शरणागति द्वारा होता है तथा २. ज्ञानमार्गीय आश्रय सायुज्य द्वारा उत्पत्ति में भी आश्रय है, स्थिति में भी और प्रलय में भी वही सबका आधार रहता है। इन तीनों में क्रिया और ज्ञान का सम्बन्ध है। क्रिया से आश्रय पांच प्रकार का हैं और ज्ञान से आश्रय आठ प्रकार का। कर्मेन्द्रिय पांच है इसलिये क्रिया से आश्रय के भी पांच प्रकार हैं। पञ्चज्ञानेन्द्रिय, चित्त, बुद्धि तथा मन ये ज्ञान के साधन हैं। अतः ज्ञानमार्गीय आश्रय आठ प्रकार का है। मन क्रिया और ज्ञान दोनों से सम्बन्धित है। इसलिये उसको ज्ञानाश्रय में ग्रहण करने पर कर्मेन्द्रिय के अन्तर्गत ग्रहण करने की अपेक्षा नहीं है। अन्तकरणः चतुष्ट्य में अहंकार को आश्रय का हेतु नहीं माना गया। इस प्रकार क्रिया एवं ज्ञान द्वारा आश्रय के १३ भेद हैं। द्वादश स्कन्ध के १३ अध्यायों में इसका निरूपण किया गया है।[३३]

भगवान सम्पर्ण जगत् के प्रकाशक हैं, वही उत्पत्ति स्थिति और प्रलय का आधार है।[३४] प्रकृति और पुरूष से उत्पन्न विषयता जो कि सांचे की भाँति उपयोग में आती है, उसमें भगवान प्रवेश करते हैं तथा इस विषयता का जो जगदाकार है उनके अस्ति, भाँति, प्रिय रूपों को बनाते हैं। यही भगवान का आधारत्व, आश्रयत्व एवं अधिष्ठानत्व है।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. भारतीय दर्शन सार
२. श्रीमद्भागवत १/१/१
३. मत्स्य पुराण ५३/२०
४. श्री सुबोधिनी १/१/१
५. तैत्तिरीयोपनिषद् ३/१
६. श्रीभागवतार्थ प्रकरण (आमुख) पृ. सं. २३
७. श्रीभागवतार्थ प्रकरण १/३
८. श्रीमद् भागवत २/६/१-१५
६. श्रीमद् भागवत २/६/२८
१०. श्रीमद् भागवत २/६/३२
११. शास्त्रार्थ प्रकरण कारिका २४
१२. श्वेताश्वतरोपनिषद् ३/१६
१३. श्रीमद् भागवत २/६/३३-३४

१४. श्री सुबोधिनी २/६/३३-३४
१५. श्रीमद् भागवत २/६/३५
१६. शास्त्रार्थ प्रकरण ६७
१७. क. "भूतमात्रेन्द्रियधियां जन्म सर्ग"-श्रीमद्भागवत २/१०/३ ख. सुबोधिनी २/१०/३
१८. "विसर्गः पौरूषः स्मृतः" भागवत २/१०/३
१९. बृहदारण्यकोपनिषद् ३/६/२
२०. श्री सुबोधिनी २/१०/४
२१. स्थितिर्वैकुण्ठ विजयः।-श्रीमद्भागवत २/१०/४
२२. श्री सुबोधिनी २/१०/४
२३. ऊतयः कर्मवासनाः - भागवत २/१०/४
२४. श्री सुबोधिनी २/१०/४
२५. मन्वन्तराणि सद्धर्म। भागवत २/१०/४
२६. श्री सुबोधिनी २/१०/४
२७. अवतारानुचरितं हरेश्चऽस्यानुवर्त्तिनाम्। पुंसामीशकथाः प्रोक्ता नानाख्यानोप बृंहिताः।।-श्रीमद्भागवत २/१०/५
२८. श्रीसुबोधिनी २/१०/५
२९. निरोऽस्यानुशयनमात्मनः सहशक्तिभिः। श्रीमद्भागवत २/१०/५-३
३०. श्रीसुबोधिनी २/१०/६
३१. श्रीमद् भागवत २/१०/६ तथा श्री सुबोधिनी २/१०/६
३२. आभाश्च निरोधश्च यतश्चाऽध्यवसीयते। स आश्रयः परब्रह्मा परमात्मेति शब्यते। श्रीमद् भागवत २/१०/७
३३. श्री सुबोधिनी २/१०/७
३४. श्रीमद् भागवत ११/४/५

■ पता : एम.ए., पी-एच.डी. (संस्कृत), रतन चौक,
गोकुल, मथुरा

# मृच्छकटिकम् : मानवीयमूल्यानाम्महत्त्वम्

■ ग़ज़ाला अंसारी

साहित्याचार्यैः काव्यस्य विभाजनं द्विधेति कृतम्। श्रव्यं दृश्यञ्चेति[१]। तयोः श्रव्यकाव्यन्तु श्रवणमाध्यमेनैवास्वाद्यमानं सहृदयानन्दञ्जनयति[२]। पठनेनाध्ययनाध्यापनादिना तदर्थभावबोधो जायते। परन्दृश्यकाव्ये तु पठनीयातिरिक्तं विषयवस्तुसमस्तन्दर्शनीयमपि भवति। सर्वं हि वृत्तञ्चाक्षुषप्रत्ययक्षन्दृश्यते। दृश्यतयैव तन्नाट्यं रूपमिति कथ्यते[३]। समारोपकारणान्नाट्यं रूपकमप्युच्यते[४] अस्मिन्नभिनेतारोनुकार्यचरित्राणि स्वेष्पारोपयन्ति येन सर्वन्तेषाङ्कार्यजालम्प्रत्यक्षमेव प्रतीयते। दृश्यकाव्यमभिनेयं वर्तते[५]। नाट्य आङ्गिकवाचिकसात्विकाहार्य रूपाणाञ्चतुर्विधानामाभिनया[६]नाम्माध्यमेनावस्थानुकरणेनानुकार्येऽनुकारके च भेदो विलीयते। वर्ण्यविषयस्य साक्षात् बिम्बमिव स्थाप्यते येन हि दर्शकस्य दृश्येन सह तादात्म्यापत्तिः ततो रसनिष्पत्तिश्चभवति। रूपकस्यास्य दशभेदास्सम्भवन्ति नाटकं सप्रकरणं भाणः प्रहसनं डिमः। व्यायोगसमवकारौ वीथ्यङ्केहामृगा इति।।"[७] अथावसरप्राप्तप्रकरणँल्लक्ष्यते-

**भवेत्प्रकरणे वृत्तं लौकिकं कविकल्पितम्।।**
**श्रृङ्गारोऽङ्गी नायकस्तु विप्रोऽमात्योऽथवा वणिक्।**
**सापाय धर्म कामार्थपरो धीरप्रशान्तकः।।**
**नायिका कुलजा क्वापि, वेश्या क्वापि, द्वयं क्वचित्।**
**तेन भेदास्त्रयस्तस्य तत्र भेदस्तृतीयकः।।**
**कितवद्यूतकारादि विटचेटकसङ्कुलः[९]।**

अत्र रूपके शूद्रकप्रणीतं 'मृच्छकटिकम्' इत्याख्यप्रकरणं विश्वप्रसिद्धम्[१०] दशाङ्कनिबद्धप्रकरणेऽस्मिन् महाकविशूद्रकेण चारूदत्तवसन्तसेनयोः प्रणयकथाया भावपूर्णचित्रणेन सार्द्धन्तात्कालिकसामाजिकराजनीतिकावस्थायाश्चापि सजीववर्णनं समुपस्थापितम्। प्रतीयते यद् भासकृतस्य 'दरिद्रचारूदत्तप्रभावितो भूत्वा शूद्रकस्स्वकीयनवनवोन्मेषशलिनी प्रज्ञया यथार्थजीवनस्य जीवन्ततामावहन् प्रकरणामिदं रचितवान्। दरिद्रचारूदत्तोऽस्ति नायक, नायिका च गणिका वसन्तसेना।"[११]

प्रतिनायकस्तु धीरोद्धत्त[१२]श्शकारो वसन्तसेनामिच्छन् यदा न प्राप्नोति साफल्यन्तदा तद्वधङ्कृत्वाऽधिकरणे ढौकति तत्र चारूदत्तेन वसन्तसेना मारितेति व्यवहारञ्चकार, परन्दैवविपपाकाच्चारूदत्तो मुक्तो जातः। सत्तापरिवर्तनेन राज्यप्राप्तिश्चारूदत्तवसन्तसेनयोर्विवाहश्चेत्यादिवर्णनं शूद्रकेन मार्मिकतया कृतम्। आद्योपान्ते प्रकरणे रोचकता रस-प्रवाहो घटनाक्रमश्च दर्शकान्हृदयानावर्णयन्ति।

सर्वप्रमुखामिदन्तथ्यं समक्षमायाति यद् रूपकोऽयं उदात्तपात्रसंयोजनेन मानवीयगुणान्नेव विस्तारयनुत्कृष्टचरित्रनिर्माणाय प्रेरयति। जगत्यस्मिन् गुणगणानां विकासः परमावश्यकः। के सन्ति गुणाः तेषाङ्किमस्तिस्वरूपमिति समुदिते प्रश्ने वाल्मीकिनारदसंवादः सम्मुखमायाति यत्र वाल्मीकिना 'चारित्र्येण च को युक्तः, सर्वभूतेषु को हितः'[१३], इत्यादि पृष्टे प्रश्ने नारदो रामचरितप्रसङ्गे मानवीयमूल्यान्निरूपयति। शील-क्षमा-

दया-दाक्षिण्य-तप-परोपकार-त्याग-कर्तव्यनिष्ठत्व-सत्परायणत्व-कृतज्ञत्व-सहृदयत्व-विनयार्जवादयो बहवस्सन्ति गुणाः। गुणहीना जना वाह्याडम्बरबलेन तथैवादरन्न भजन्ते यथा दुग्धहीना गावो घण्टरवाकर्षणेन्त विक्रीयन्ते[१४]। गुणस्य महिमा सार्वकालिकी काये क्षीणेऽपि गुणास्तु स्थास्यन्त्येव[१५]। इतोऽपि यदि पुंसां गुणास्सन्ति ते कस्तूरिकामोदवत् स्वयमेव विकसन्ति[१६]। अतो गुणेष्ववेव प्रयत्नः कार्यः। 'मृच्छकटिकम्' इत्यस्मिन् प्रकरणे शूद्रकेन प्रतिपादितं यद् गुणप्रकर्षादिव चन्द्रेण शम्भोरलङ्घयमुत्तमाङ्गमाप्युल्लङ्घितन्तर्हि गुणानाङ्किमप्यप्राप्यन्न[१७]। गुणहीनेभ्यो धनसम्पन्नेभ्यो निर्धनोऽपि गुणवान् श्रेष्ठो भवत्येव-

**गुणेष्वेव हि कर्त्तव्य प्रयत्नः पुरूषैः सदा।**
**गुणयुक्तो दरिद्रोऽपि नेश्वरैरगुणैः समः।।**[१८]

'मृच्छकटिकम्' इत्यस्य नायको धीरप्रशान्तः[१९] चारूदत्तः। तस्य चरित्रन्तु गुणानाङ्कुलभवनम्। समस्तोज्जयिन्यान्तस्य गुणानामोदः प्रसरति। दरिद्रोऽस्ति चारूदत्त इति जानन्नपि वसन्तसेना तस्य गुणनिर्जिता दासीत्युक्तवती। सोऽस्ति -

**गुणप्रवालं विनयप्रशाखं विश्रम्भमूलम् महनीयपुष्पम्।**
**तं साधुवृक्षं स्वगुणैः फलाढ्यं सुहृद्विहङ्गा सुखमाश्रयन्ति।।**[२०]

स एव चारूदत्तः स्वगुणधिकतया जीवति अन्ये तु उच्छ्सन्तिवेति चन्दनकः कथयति 'कस्तं गुणारविन्दं शीलमृगाङ्कं जनो न जानाति। आपन्नदुःखमोक्षं चतुःसागररत्नमिति[२१] एषः चारूदत्तो गुणरत्ननिधिः सज्जनदुःखानामुत्तरणसेतुः।[२२]

सम्प्रति चारूदत्तो दरिद्रः[२३] विपद्ग्रस्तः[२४] परङ्कठिनात् कठिनतरास्वपि दशासु विषमास्वपि परिस्थितिषु सोऽविचलभावेन धैर्यन्धारयति। धैर्यमाश्रित्येव स प्रतिकूलदशामाप्यनुकूलयति। व्याकुलीभवन्न कर्त्तव्यांकर्त्तव्यविवेकम्परित्यजति। य 'धैर्य धनाः हि साधव' इत्यस्य कृते प्रेरयति।

सदाचारोऽस्ति[२५] मानवमूल्यानामाधारः[२६] चरित्र निर्माणमेव सदाचारस्य प्रथमसोपानम्। सर्वे गुणास्सदाचारस्येवाङ्भूताः। अयमुच्चैः प्रतिष्ठितानान्तादृशाङ्गुणानां सङ्ग्रहो येषामाचरणेन मानवो मानवताया महत्त्पदमारोढुं शक्नोति। एकस्मिन्नेव जने एषाङ्गुणानां समावेशो यदि दर्शयेत् तर्हि स महामानवो दैवी-गुणसम्पन्नो वा भवेत्।

वस्तुतोऽयं चारूदत्तः स्वसदाचारबलेनैव विभवनाशेऽपि समुन्नतिपदमारूढः। सो दीनानां कल्पवृक्षः सज्जनानां कुटुम्बी शिक्षितानामादर्शः नावमन्ता सत्कर्त्ता, दाक्षिण्योदारसत्त्वयुक्तश्चास्ति[२७]।

मानवीयगुणेषु दानमेव गुणश्श्लाघ्य इति। दानस्य सर्वाधिकम्महत्त्वमनेनैव प्रकटीक्रियते यत् श्रीकृष्णो गीतायां कर्मेति सञ्ज्ञया विभूषितवान्[२८] गीतायामेवान्यत्रापि श्रीकृष्णेन दानमहिमा स्वीकृता[२९]। सम्प्रति चारूदत्तो दानकरणादेव दरिद्रो जातः[३०] यथा निदाघकाले जलापूरितो ह्रदो जनानान्तृणामपनीय शुष्को जातः तथैव चारूदत्तोऽपि मानवानाम्प्रणयैरेव कृशीकृतः[३१]। दानस्योदारतायाश्च पराकाष्ठा परिदृश्यते यदा शर्विलकः चौर्य-कार्यङ्करोति चारूदत्तगृहे, तदा सः खिन्नो जातः। तस्य चिन्तनमस्ति यत् 'ततः सुहृद्भ्यः किमसौ कथयिष्यति तपस्वी सार्थवाहसुतस्य गृहं प्रविश्य न किञ्चिन्मया समासादितम्[३२] इति।

यदा स जानाति यद् वसन्तसेनाप्रदत्तसुवर्णभाण्डञ्चौरेणापहृतन्तदा स सन्तुष्टो भूत्वा कथयति 'यदसौ कृतार्थो गतः[३३]। एवं यदा कर्णपूरकेण दन्तान्तसंस्थितः परिव्राजको मोचितो तदा शून्याभरणेन चारूदत्तेन प्रावारकमेव पारितोषिकम्प्रदत्तम्[३४]।

चारूदत्तस्य पत्नी धूताऽपि मातृगृहलब्धां स्वीयामेकामेव रत्नावलीं दत्त्वा त्यागस्यापूर्वमुदाहरणम्प्रस्तौति[३५]। तदनन्तरन्तु वसन्तसेनाऽपि उदारतामुदाहरन् चेटीमादिशाति 'गृहाणैतां रत्नावलीम्। मम भगिन्या आर्या धूतायै गत्वा समर्पय। वक्तव्यञ्च एषा तवैव कण्ठाभरणं भवतु रत्नावली[३६]। यदा चारूदत्त पुत्र रोहसेनो मृतशकटिकया न क्रीडति सौवर्णशकटिकामेव याचते तदा वसन्तसेना वात्सल्यभावविह्वला भूत्वास्वकीयान्याभरणान्यवतार्य 'जात! गृहाणैतमलङ्कारकं, सौवर्णशकटिकाङ्कारय[३६]' इति वदति।

सर्वेषु दानेषु सर्वभूतेभ्योऽभयदानमुत्तमम्। यद्दिदन्दानम्भीतम्भूतमभयदातारञ्चोभयमप्यकुतोभयङ्कुरूते। उक्तं हि विष्णुपुराणे 'अभयं सर्वभूतेभ्यो दत्त्वा यश्चरते मुनिः। तस्यापि सर्वभूतेभ्यो न भयं विद्यते क्वचित्।। इदमभयदानम्महात्मन एव कृते सम्भवति सो महात्मा प्रकरणेऽस्मिन्नपि दृश्यते न केवलम्प्रधानभूतनायकोऽपितु[३८] नायिका वसन्तसेना[३९] नगररक्षकचन्दन[४०] कश्चापि अभयदानगुणसुशोभितास्सन्ति। विटोऽपि शरणागत वत्सलः[४१]। यश्शकारो चारूदत्तविनाशाय पशुघातमिव दारूणङ्कपटङ्करोति[४२] परन्धन्यन्तस्य माहात्म्यं यत् स एवं-विधशकारस्यकृतेऽप्यनुक्रोशसम्पन्नः[४३]। 'अपि प्राणानहं जह्यां न तु त्वां शरणागतम्[४४] इति गोपालदारकार्यकम-भयन्ददाति। अयं हि प्राकृतो नियमो यत् यं प्राणिनं कश्चिद् भाययति यो वा प्राणी कस्माच्चिद्विभेति तस्मादेव प्राणिना तस्यापि भयं वर्तते। जाते प्रेम्णि परस्परमुभयपक्षीयं सर्वेभ्यो भूतेभ्यो हिंसाभावस्स्वयमेव विनश्यति। एवमभयदानमहिंसा भाव एवेति। 'अहिंसा परमो धर्म' इत्यनुसृत्य मनुस्मृति अहिंसामेव मानवीयसद्गुणेषु प्रधानतया स्वीकरोति[४५] 'अहिंसा सत्यास्त्येयब्रह्मचर्यपरिगृहायमाः[४६]। इति महर्षि पतञ्जलिना योगदर्शने सर्वप्रथममहिंसामेव स्वीकृतम्। 'अहिंसा प्रतिष्ठायां तत्सन्निधौ वैरत्याग[४७] इति अहिंसामेवाश्रित्य संसारे शान्तिभावं संलक्ष्यते। मृच्छकटिकमपि अहिंसामेव परिपालयति। चारूदत्तोऽस्ति अहिंसानुरागी। चारूदत्तेन वसन्तसेना मरितेति शकारो वदति तदा 'येन तावत्पुरस्थापनविहारारामदेवालयतडागकूपयूपैरलङ्कृता नगर्युज्जायिनी सोऽनीशोऽर्थ - कल्यवर्तकारणादीदृशमवकार्यमनुतिष्ठतीति..........य इदानीं मम प्रियवयस्यः कुसुमितां माधवीलतामप्याकृष्य कुसुमावचयं न करोति कदाप्याकृष्टतया पल्लवच्छेदो भवतीति स कथमप्यीदृशमकार्ययमुभयलोकविरूद्धं करोति[४८]। इति विदूषकस्योक्ति। चारूदत्तः स्वयमप्येवमेवं स्वीकरोति[४९]। आर्यचारूदत्तः कथमकार्यङ्करिष्यतीत्यधिकरणिकोऽपि जानाति[५०]।

यद्यपि चाण्डालावपि प्राणदण्डने प्रवीणौ तथापि विवेकिनौ 'ये जनाः सज्जनमाभिभवन्ति त एव चाण्डाला वयन्तु चाण्डालकुलोत्पन्ना अपि केवलं जात्या एव चाण्डालाः हृदयेन वयन्न क्रूरा'[५१] इत्युक्तवन्तौ। चारूदत्ते वध्यस्थले प्रयाते 'अत्र राजनियोगः खल्वपराधयति न खलु वयम्........भगवति सह्यवासिनि! अपि नाम चारूदत्तस्य मोक्षो भवेत् तदानुगृहीतं त्वया चाण्डालकुलं भवेदिति[५२]। एतादृशी सहृदयता चाण्डालजातावपि परिदृश्यत अस्मिन्नेव प्रकरणे।

भारतीय संस्कृतौ स्त्रीणाम्माहात्म्यं सर्वत्र प्रतिपादितम्[५३] अत्र नारी प्रेरणादात्री शक्तिप्रदायिनी प्रियतमासखी[५४] पतिव्रता[५५] माता[५६] परिवार सुखसन्धात्री[५७] मधुरभाषिणीत्यादिरूपेण[५८] सुशोभिता। स्त्रीणाम्पदङ्गरिमामयमास्ति।

'मृच्छकटिकम्' अप्येतादृशी परम्परान्निर्वहति स्त्रीणाङ्कृते। रत्नावलीप्रदानेन धूतायाः पातिव्रतं सुदृष्टमेव। अपि च चारूदत्तस्यामङ्गलं श्रुत्वा बहुशो निवार्यमाणा अपि विदूषकेन यद् 'भवत्यास्तावद्ब्राह्मण्या भिन्नत्वेन चिताधिरोहणं पापमुदाहरन्ति ऋषय इत्यपि सा प्रज्ज्वलिते पावके प्रविशति उक्तवती च वरं पापाचरणम् न पुनरार्यपुत्रस्यामङ्गलाकर्णनम्[५९] इति।

वसन्तसेना तु गणिका परं यादृशञ्चरित्रमत्र वसन्तसेनाया उपस्थितन्तादृशन्तु कुलस्त्रीणाङ्कृतेऽप्यादर्शभूतम्[६०]।

'सत्यमेव जयते नानृतमिति मुण्डकवाक्यम्। यजुर्वेदेऽपि 'इदमहमनृतात् सत्यमुपैमि'[६१] इत्युक्तम्। बृहदारण्यकोपनिषदि[६२] छान्दोग्योपनिषदि[६३] च सत्यमेव ब्रह्मेति प्रतिपाद्यते।

वस्तुतः सत्य एव लोकोऽयं प्रतिष्ठापितुं शक्यः। अतिप्राचीनकाले जनाः सत्यमेव वदन्ति स्म। तेऽनृताद् भृशम्भीता आसन्। 'सर्वभूतहितं सत्यं ब्रूयात्'[६४] इति योगसूत्रेऽपि लिखितम् अस्माकङ्ग्रन्थेषु बहून्युदाहरणानि मृच्छकटिकेऽपि दृश्यन्ते। यदा चौरेणापहृतसुवर्णभाण्डकृते विदूषकोऽनृतं समर्थयति तदा चारूदत्त 'अहमिदानीमनृतमभिधास्ये-

**भैक्ष्येणाप्यर्जयिष्यामि पुनर्न्यासप्रतिक्रियाम्।**
**अनृतं नाभिधास्यामि चरित्रभ्रंशकारणम्।।**[६५] **इति।**

ब्रूहि सत्यमलं धैर्यं छलमत्र न गृह्यते[६६] इति अधिकरणिकोऽपि सत्यमेव समर्थयति। सत्यात् परो धर्मो नास्तीत्यनुसरन् श्रेष्ठिकायस्थावापि स्वीकृतवन्तौ-

**'सत्येन सुखं खलु लभ्यते सत्यालापनेन न भवति पातकम्।**
**सत्यमिति द्वे अप्यक्षरे मा सत्यमलीकेन गूहय[६७]।**

शर्विलको यदा मदनिकाकृते चौर्यकार्यङ्करोति तदा वक्रोक्तिमाध्यमेन सा तन्तर्जयति अखण्डितचारित्र्योऽसि तन्न खलु त्वया मम कारणात्साहसं कुर्वतात्यन्तविरूद्धमाचरितम्[६८]। एवं स्त्रियोऽपि सद्गुणानेव संरक्षयन्ति।

शर्विलकेन यद्यपि प्रेमिका मदनिका कृते साहसङ्कृतम्, तथापि सुहृदार्यकस्य विपत्तौ निमग्ने जाते प्रेमिकामप्युपेक्षयति[६९]। चौर्यकार्यनिरतेऽपि स मर्यादान्नोल्लङ्घितवान्[७०]।

संवाहको वसन्तसेनाप्रतिकृतज्ञतामावहन् बौद्धभिक्षुर्जातः। वसन्तसेनया क्रीतमिवात्मानमवगच्छति। वसन्तसेनावधङ्कृत्वा शकारे गते सैव बौद्धभिक्षुस्तां पुनरूज्जीवयति[७१]।

शकारस्यानुचरः स्थावरकचेटो विपद्ग्रस्तावपि नाुनचितङ्करोति परलोकादेव विभेति[७२]। अधिकराणिको न्याप्रियः सत्यान्वेषी सज्जनश्च[७३]। आर्यको गोपालदारको न विस्मरति चारूदत्तानुकम्पाम्। प्रतिष्ठितमात्रेण आर्यकेणोज्जयिन्यां वेणातटे कुशावत्यां चारूदत्तकृतेऽतिसृष्टम्[७४]।

विटोऽपि शकारस्य सहचरः। स तु कर्त्तव्याकर्त्तव्यविवेकी सहृदयो धर्मभीरूश्च। यदा शकार आदिशति मारयतु वसन्तसेनामहं त उडुपं दास्यामि अन्यच्च विविक्ते उद्यान इह मारयन्तं कस्त्वां प्रेक्षिष्यते तदा विटस्य वचनं सर्वेषाङ्कृतेऽनुकरणीयम्।

**पश्यन्ति मां दशदिशो वनदेवताश्च।**
**चन्द्रश्च दीप्तकिरणश्च दिवाकरोऽयम्।।**
**धर्मानिलौ च गगनं च तथान्तरात्मा।**
**भूमिस्तथा सुकृतदुष्कृतसक्षिभूताः।।**[७५]

इमानि सर्वाणि सर्वप्राणिनां पुण्य पापयोः साक्षिभूतानि सर्वदा पश्यन्त्येव। अतो न कदापि केनापि पापाचरणङ्करणीयमित्याभिप्रायः।

'सर्वे भवन्तु सुखिन' इत्यमुमनुपालयन् चारूदत्तेन सर्वेषाङ्कृत उदारता प्रकटिता' भिक्षुः संवाहकः पृथिव्यां सर्वविहारेषु कुलपतिः भवतु सुवत्त स्थावरक अदासो भवतु। ते चाण्डालाः सर्वचाण्डालानामधिपतयो भवन्तु। चन्दनकः पृथिवीदण्डपालो भवतु। तस्य राष्ट्रियश्यालस्य यथैव क्रिया पूर्वमेवासीत् तथैवाप्यस्तु[७६] इति।

अद्यतनीययुगे मानवस्य प्रत्येकस्मिन् क्षेत्र उत्तरोत्तरोत्कर्षोपस्थितः परम्प्रतिस्पर्धाया युगेऽस्मिन् कदाचित् मानवमूल्यानां ह्रासोऽपि नोपेक्षणीयः। इदानीम्मानवीयसद्गुणानाम्पुनरूत्थानस्य महत्यावश्यकता वर्तते वर्तमानजीवन एतादृशमुदाहरणम्प्रस्तौति 'मृच्छकटिकम्' यस्मिन् मानवमूल्यानामाकरो विद्यते[७७]। सदसद्प्रवृत्तीनुद्घाट्य सद्वृत्तीनाम्महत्ता दरीदृश्यतेऽत्र। समकालीनसन्दर्भे सारगर्भितोऽस्य सन्देशः सार्वदेशिकश्च[७८]।

सामाजिकराजनैतिकार्थिकजीवनस्य यथार्थचित्रणमुररीक्रियतेऽत्र तच्च प्रतिमानस्वरूपम्। नाटकीयलक्षणयुतं रोमाञ्चकौतूहलसमन्वितं मानवीयगुणोपेतं 'मृच्छकटिकम्' अति सजीवं स्वाभाविकं मार्मिकं प्रासङ्गिकञ्च नास्त्यत्र संशयः।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. दृश्यश्रव्यत्वभेदेन पुनः काव्यं द्विधा मतम्। साहित्यदर्पणः, ६/२

२. 'श्रव्यं श्रोतव्यमात्रम्'-सा.द., ६/३१३

३. 'रूपं दृश्यतयोच्यते'-दशरूपकम्१/७

४. 'रूपकं तत्समारोपात्'-दशरूपकम्१/७

५. 'दृश्यं तत्राभिनेयम्'-सा.द. ६/१

६. भवेदभिनयोऽवस्थानुकारः स चतुर्विधः।
आङ्गिकोवाचिकश्चैवमाहार्यः सात्त्विकस्तथा।।-सा.द. ६/१

७. दशरूपकम्-१/८

८. दशरूपकम्-३/३६, ४०

९. सा. द. -६/२२४, २२५, २२६

१०. On the contray in Europ, the drama has enjoyed high grade of popularity and has been always hold in esteem. The work fully merits this honour. It deviates from the model more than any other Indian drama and it has been fashionable wholly on actual life. The characters are presented in a lively manner.

- M. Winternitz, A History of Indian Literature, Vol.111 Part 1, P.226

११. अवन्तिपुर्यां द्विजसार्थवाहो युवा दरिद्रः किल चारूदत्तः।
गुणानुरक्ता गणिका च यस्य वसन्तशोभेव वसन्तसेना।। -मृच्छकटिकम्, १/६

१२. दर्पमात्सर्यभूयिष्ठो मायाच्छद्मपरायणः।
धीरोद्धतस्वहङ्कारी चलश्चण्डो विकत्थनः।।-दशरूपकम्, २/५

१३. श्रीमद्वाल्मीकीयरामायणम्, बालकाण्डम्, १/३

१४. गुणेषु क्रियतां यत्नः किमाटोपैः प्रयोजनम्।
विक्रीयन्ते न घण्टाभिर्गावः क्षीरविवर्जिताः।।-शाङ्र्धर पद्धतिः, २६८

१५. शरीरस्य गुणानां च दूरमत्यन्तमन्तम्।
शरीरं क्षणविध्वंसि कल्पान्तस्थायिनो गुणाः।।-हितोपदेशः १/४८

१६. यदि सन्ति गुणाः पुंसां विकसन्त्येव ते स्वयम्।
नहि कस्तूरिकामोदः शपथेन विभाव्यते।।-कुवलयानन्दः, ५१

१७. मृच्छकटिकम्, ४/२३

१८. ४/२२

१९. सामान्यगुणयुक्तस्तु धीरशान्तो द्विजादिकः।
विनयादेनेतृसामान्यगुणयोगी धीरशान्तो द्विजादिक इति। विप्रवणिक्सचिवादीनां प्रकरणनेतृणामुपलक्षणं, विवक्षितं चैतत्, तेन नैश्चिन्त्यादि गुण सम्भवेऽपि विप्रादीनां शान्ततैव, न लालित्यं, यथा मालतीमाधव-मृच्छकटिकादौ। दशरूपकम्, २/४

२०. मृच्छकटिकम्, ५/३२

२१. को तं गुणारविंदं सीलमिअंकं जणो ण जाणादि।
आवण्णदुक्खमोक्खं चउसाअरसारउं र अ णं।। मृच्छ., ६/१३

२२. मृच्छ. १०/१५

२३. यासां बलिः सपदि मद्गृहदेहलीनां हंसैश्च सारसगणैश्च विलुप्तपूर्वः।
तास्वेव सम्प्रति विरूढतृणाङ्कुरासु बीजाञ्जलिः पतति कीटमुखावलीढः।। मृच्छ. १/९

२४. प्राप्तोऽहं व्यसनकृशां दशामनार्यां, यत्रेदं फलमपि जीवितविसानम्।
एषा च व्यथयति घोषणा मनो मे श्रोतव्यं यदिदमसौ मया हतेति।। मृच्छ., १०/२५

२५. यस्मिन् देशे य आचारः पारम्पर्यक्रमागतः।
वर्णानां सान्तरालानां स सदाचार उच्यते।। मनुस्मृतिः, २/१८

२६. सर्वस्य तपसो मूलमाचारं जगृहुः परम्। मनुस्मृतिः, १/१०

२७. दीनानां कल्पवृक्षः स्वगुणफलनतः सज्जनानां कुटुम्बी
आदर्शः शिक्षितानां सुचरितनिकषः शीलवेलासमुद्रः।
सत्कर्त्ता नावमन्ता पुरूषगुणनिधिर्दक्षिणोदारसत्त्वो
ह्येकः श्लाघ्यः स जीवत्यधिकगुणतया चोच्छ्वसन्तीव चान्ये।। मृच्छ. १/४८

२८. श्रीमद्भगवद्गीता-८/३

२९. श्रीमद्भगवद्गीता-१८/५

३०. प्रणयिजनसङ्क्रामित विभवस्य सुरजनपीतरोषस्य
प्रतिपच्चन्द्रस्येव परिक्षयोऽपि तेऽधिकतां रमणीयः। मृच्छ., प्रथमाङ्कः

३१. सोऽस्मद्विधानां प्रणयैः कृशीकृतो न ते न कश्चिद्विभवैर्विमानितः।
निदाघकालेष्विव सोदको हृदो. नृणां स तृष्णामपनीय शुष्कवान्।। मृच्छ. - १/४६

३२. मृच्छ., तृतीयोऽङ्कः।

३३. मृच्छ., तृतीयोऽङ्कः

३४. मृच्छ., द्वितीयोऽङ्कः

३५. विभवानुगता भार्या सुखदुःखसुहृद्भवान्।
सत्यं न च परिभ्रष्टं यद्दरिद्रेषु दुर्लभम्।।-मृच्छ० ३/२८

३६. मृच्छ., षष्ठोऽङ्कः।

३७. मृच्छ. षष्ठोऽङ्कः।

३८. क. अहह, अभयमभयं शरणागतस्य। मृच्छ., दशमोऽङ्कः
ख. मृच्छ. ७/४

३९. 'अभयं शरणागतस्य'.........मृच्छ. द्वितीयोऽङ्कः

४०. भीताभयप्रदानं ददतः परोपकारः सेकस्य।
यदि भवति भवतु नाशस्तथापि खलु लोके गुण एव।। -मृच्छ., ६/१६

४१. मृच्छ., अष्टमोऽङ्कः।

४२. मृच्छ., ८/४४

४३. शत्रुः कृतापराधः शरणमुपेत्य पादयोः पतितः।
शस्त्रेण न हन्तव्यः, उपकारहतस्तु कर्त्तव्य।। मृच्छ., १०/५५ तन्मुच्यताम्।

४४. मृच्छ., ७/६

४५. अहिंसा सत्यमस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः।
एतं सामासिकं धर्म चातुर्वर्ण्येऽब्रवीन्मनुः।।-मनुस्मृतिः, १०/६३

४६. योगसूत्रम्, २/३०

४७. योगसूत्रम्, २/३५

४८. मृच्छ. नवमोऽङ्कः।

४९. योऽहं लतां कुसुमितामपि पुष्पहेतोरकृष्य नैव कुसुमावचयं करोमि।
सोऽहं कथं भ्रमरपक्षरूचौ सुदीर्घे केशे प्रगृह्य रूदतीं प्रमदां निहन्मि।। -मृच्छ., ६/२८

५०. मृच्छ., ६/२२

५१. मृच्छ., १०/२२

५२. मृच्छ., दशमोऽङ्कः

५३. यत्र नार्यस्तु पूज्यते रमन्ते तत्र देवताः।
यत्रैतास्तु न पूज्यन्ते सर्वास्तत्राफलाः क्रिया।। मनुस्मृतिः, ३/५६

५४. साऽर्धाङ्गरूपिणी प्रियतमा सखी च गण्यते। महाभारतः, २/७४/४०

५५. पत्युरनुव्रता भूत्वा सं नह्यस्वामृताय कम्। अथर्ववेदः, ४/२/४२

५६. सुमङ्गली प्रतरणी गृहाणां सुशेवा पत्ये
श्वशुराय स्वयम्भू। अथर्व. १४/२/२०

५७. क. तस्मै नमन्तां जनयः सुपत्नी - यजुर्वेदः, १२/३५
ख. माता गुरूतरा भूमेः। - महाभारतः, ४/३१३/७०

५८. जाया पत्ये मधुमती वाचं वदतु शान्तिवाम्। अथर्व. ३/३०/२

५९. मृच्छ., दशमोऽङ्कः

६०. मृच्छ., प्रथमोऽङ्कः, तृतीयोऽङ्कः, षष्ठोऽङ्कः, दशमोङ्क ८/३३

६१. यजुर्वेदः - १/५

६२. सत्यं ब्रह्मेति सत्यं ह्येव ब्रह्म-वृहदा. ५-४-१

६३. सत्यं त्वेव विजिज्ञासितव्यम् - छान्दोग्य., ७-१६-१

६४. योगसूत्रम्-२/३०

६५. मृच्छ. ३/२६

६६. मृच्छ. १०/१८

६७. मृच्छ. ८/३५

६८. मृच्छ., चतुर्थोङ्कः

६९. इयमिदमतीव लोके प्रियं नराणां सुहृच्च वनिता च।
सम्प्रति तु सुन्दरीणां शतादपि सुहृद्विशिष्टतमः।। -मृच्छ. ४/२५

७०. नो मुष्णाम्यबलां विभूषणवतीं फुल्लामिवाहं लतां
विप्रस्वं न हरामि काञ्चनमथो यज्ञार्थमभ्युद्धृतम्
धात्र्युत्सङ्गगतं हरामि न तथा बालं, धनार्थी क्वचि
त्कार्याकार्यविचारिणी मम मतिश्चौर्येऽपि नित्यंस्थिता।। -मृच्छ. ४/६

७१. मृच्छ. अष्टमोऽङ्कः ८/२५

७२. मृच्छ., ८/२५

७३. मृच्छ., दशमोऽङ्कः।

७४. मृच्छ., दशमोऽङ्कः।

७५. मृच्छ., ८/२४

७६. मृच्छ., दशमोऽङ्कः।

७७. The drama Mrichhakatika is of extra ordinary value in respect of cultural history, above all for our knowledge of the ways of harlots and that of their social status in ancient India.

M. Winternitz, A History of Indian Literature, Vol. 111, P. 231

७८. Shudraka alone in the long line of Indian dramatists has a cosmopolitan character.

The Little clay cart Introduction, P.XVI

■ पता : असिस्टेंट प्रोफेसर (साहित्य) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान,
लखनऊ परिसर, लखनऊ

# एकादशी-तिथिव्रतयोः निर्णयः

■ कृष्णाशर्मा

आत्मशुद्ध्यर्थं व्रतानामस्माकं जीवने भवति महत्त्वपूर्णा भूमिका। विप्रमोक्षप्राप्तये स्मृतिलंभावश्यकः, स्मृतिलंभश्च सत्त्वशुद्ध्या प्राप्यते, सत्त्वशुद्ध्यर्थमाहारशुद्धिः परमावश्यकी, आहारशुद्धिश्च व्रतेन विन्द्यते। उक्तञ्च छान्दोग्योपनिषदि-

**आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः सत्त्वशुद्धौ ध्रुवास्मृतिः।**
**स्मृतिलम्भे सर्वग्रन्थीनां विप्रमोक्षः।।१**

सर्वप्रथमम् अत्र उपवासस्य लक्षणं भविष्यपुराणात् उद्धृतम्-

**उपावृत्तस्य पापेभ्यो यस्तु वासो गुणैः सह।**
**उपवासः स विज्ञेयः सर्वभोगविवर्जितः।।२**

अत्र सर्वभोगविवर्जितस्य तात्पर्यः अन्नपानाशनरहित इत्यनेन गृह्यते। धर्मशास्त्रीयेषु तथा च पौराणिकग्रन्थेषु उपवासस्य महद्वर्णनं प्राप्यते, तत्राऽपि एकादशीमहात्म्यं बहुशो वर्णितं निर्णीतञ्च। एकादशीव्रतोपवासेन मनुष्याणां प्रकृतिः पूर्णतया शुद्धा सात्त्विका च भवति। एकादश्युपवासो द्विधा विभज्यते, भोजननिषेधपरिपालनात्मको व्रतात्मकश्च। तत्र प्रथमेऽन्नभोजननिषेधस्य परिपालनं कर्तव्यं भवति, फलादीनामाहारे तु न दोषः। ननु माहात्म्येष्वेकादश्यां भोजनादिनिन्दा कृता।

माहात्म्यवचनञ्च - **यानि कानि च पापानि ब्रह्महत्यादिकानि च।**
**अन्नमाश्रित्य तिष्ठन्ति सम्प्राप्ते हरिवासरे।।३**

हरिवासरल्क्षणञ्च भविष्यपुराणे उक्तम् - **क्षयं वृद्धि व्रजेदिन्दोः कला चैकादशी यदा।**
**यत्राथवासरे जन्म स एव हरिवासरः।।४**

हरिवासरलक्षणविष्णुधर्मोत्तरे अपि - **द्वादश्याः प्रथमः पादो हरिवासर संज्ञितः।**
**तमतिक्रम्य कुर्वीत पारणं विष्णुतत्परः।।५**

व्रतस्य विधाः - **एकादश्यास्तिथेः त्रिविधो व्रत उच्यते।**
**उपवासः फलाहारो दानदश्च।**

त्रिविधव्रतविषये विष्णुपुराणे आहः-

**एकादश्यास्तिथेः प्रोक्तस्त्रिविधो व्रत एव च।**
**उपवासः फलाहारो दानदस्त्वपरो मतः।।६**

ब्रह्माण्डपुराणे त्रिविधात्मकस्य व्रतस्य उत्तमाधममध्यसंज्ञा वर्णिता। उपवास उत्तमः, फलाहारो मध्यमः,

दानदश्च भवति अधमसंज्ञकः।

उक्त च तत्रैव - **उत्तमो मध्यमश्चैवाधमश्चेति व्रतत्रयम्।**
**आद्यं कर्तुमशक्तश्चेत् द्वितीयं तु न वञ्चयेत्।।७**

पाराशरेणोक्तम् - **उत्तमश्चैव दुःसाध्योऽधमं नैवोपसेवयेत्।**
**इत्युभयनिरासार्थं मध्यमं सेवयेत्कलौ।।८**

इत्यादिवाक्यैः फलाहारो व्रतोऽनुष्ठेय एव। गौत्तमः फलाहारविषये वर्णयति "फलाहारं तु त्रिविधिमुत्तमाध ममध्यमम्। दुग्धखण्डविकारादिफलमूलादिकमुत्तमं शुभम्। मध्यमं प्रोक्तं गंडिकामूलकादिकम् (परान्नं)। अधमं मुन्यन्नं (हविस्यान्नं) स्यात्।"

**अशक्तानां रोगिणाञ्च कृते व्रतव्यवस्था-**

अशक्ताः रोगिणश्च स्वशक्तितः दानं दद्युः व्रतसाफल्यार्थम्। वायुपद्मपुराणयोः दानस्य फलं उपवाससदृशमेवोक्तम् तद्यथा पद्मपुराणे-अशक्तो विप्रमुच्येत दानं दद्यात् स्वशक्तितः।

उपवासफलं तस्य समस्तं सम्भविष्यति।।९

वायुपराणे च - अथवा विप्रमुख्येभ्यो दाने दद्यात्स्वशक्तित।

उपवासफलं तस्य समग्रं सम्भविष्यति।१०

व्रतानुकल्पे केवलम् अशक्तानामेवेत्थं व्यवस्था, न तु सर्वेषामिति शास्त्रमर्यादा। एकादशीव्रतं नित्यं काम्यं च भवति। येषु वाक्येषु नित्यसदादीनां शब्दानां प्रयोग भवति तस्य नित्यत्वं भवति। नित्येऽकरणे प्रत्यवायो (दोषः) भवति। येषु च वाक्येषु फलोपादानमस्ति तेषां काम्यत्वं भवतीति। ननु एकमेव व्रतं नित्यं काम्यं च कथं स्यात्? व्रताङ्गनियमे भेद अस्ति।

**ग्रहस्थानां कृते व्रतव्यवस्था** - व्रतकरणे गृहस्थाः शुक्लायां नित्यं व्रतमाचरेत्, न कृष्णायाम्। गृहस्थातिरिक्तमेव उभयैकादशी व्रते नित्यमुच्यते कूर्मपुराणे - एकादश्यां न भुञ्जीत पक्षयोरुभयोरपि।
वनस्थयतिधर्मोऽयं शुक्लामेव सदा गृही।।१२

तथैव शयनीबोधनीमध्यवर्तिकृष्णैकादशीषु सापत्यगृहस्थादीनां सर्वेषामधिकारो भगवन्तभास्करे उक्तम् -

**शयनीबोधनी मध्ये या कृष्णैकादशी भवेत्।**

**सैवापोष्या गृहस्थेन नान्या कृष्णा कदाचन।।१३**

सकामनिष्कामयोः कृते विष्णुरहस्ये व्रतस्य व्यवस्था कृता सा च -

**निष्कामस्तु गृही कुर्यादुत्तरैकादशीं तथा।**

**सकामस्तु सदा कुर्यात्पूर्वां बौधायनो मुनिः।।१४**

तत्रैव निष्कामस्य परिभाषाऽपि प्रदत्ता-

यः पितृमातृभ्रातृभगिनिस्त्रीपुत्रादिरहितः स एव निष्कामः।।

अस्मिन् एव सन्दर्भे स्मृतिसारोद्धारग्रन्थेऽपि वचनानि प्राप्तानि-

पूर्वमुपवसेत्कामी निष्कामस्तूतरां सदा।।१५

**स्त्रीणां कृते उपवासव्यवस्था-** भारतीयधर्मग्रन्थेषु सभर्त्रा स्त्रिया व्रतोपवासयज्ञादयः पृथक्तः निषिद्धः। पत्युः सुश्रुषैव स्त्रीणां कृते उपवासादुत्तमा वर्तते।

**मनुनाप्युक्तम्- नाऽस्ति स्त्रिणां प्रथग्ज्ञयो न व्रतं नाऽप्युपोषणम्।**

**पतिं सुश्रुषते येनं तेन स्वर्गे महीयते।१६**

सभर्तृकाणां स्त्रीणां भर्त्रनुज्ञां विनोपवासव्रताद्याचारणे व्रतवैफल्यं भर्तुरायुक्षयो नरकप्राप्तिश्चोक्तं कालतत्त्वविवेचने-

**पत्यौ जीवति या नारी उपवासव्रतं चरेत्।**

**आयुष्यं हरते भर्तुर्नरकं चैव गच्छति।।१७**

**विषयमिम् अधिकृत्य विष्णुपुराणेप्युक्तम्-**

**पत्यौ जीवति या नारी उपोष्य व्रतमाचरेत्।**

**आयुष्यं हरते भर्तुर्नरकं चैव गच्छति।।१८**

उक्तवचनैरेतदर्थं न प्रकटयति यत् स्त्रीणां कृते उपवासस्य सर्वथा निषेध एव। यदि भार्या व्रतं कर्तुमिच्छेत्तदा भर्तुराज्ञां प्राप्य व्रताचरणं कुर्यात् एषाऽपि व्यवस्था अत्र विद्यमानाऽस्ति। भार्या भर्तुराज्ञयैव व्रतादीनामाचरेत्सदा। उक्तं च व्रतराजे- "कामं भर्तुरनुज्ञया व्रतोपवासनियमाः स्त्रीधर्माः।।१९

रजस्वला नारी एकादश्यां न भुञ्जीत उक्तञ्च-

**एकादश्यां न भुञ्जीत नारी दष्टे रजस्यपि।**

**अन्तुरातु रजोयोगे पूजामन्येन कारयेत्।। इति।**

**एकादशीव्रतदिननिर्णयः -**

**व्रतं च सम्यक्सङ्कल्पजनितानुष्ठेयक्रियाविशेषरूपम्।२०**

अर्थात् सम्यक् सङ्कल्पजनिता क्रियाविशेषं व्रतम्। तत्र व्रताधिकारिणोद्विविधो वैष्णवाः स्मार्ताश्च। वेधविषये धर्मसिन्धौ द्विविधो वेध इत्युक्तं। कालमाधवे तिथिनिर्णयसारे च त्रिविधो वेध इत्युच्यते, यथा- कपालवेधः, अरूणोदयवेधः, सूर्योदयवेधश्च। तथाऽहः कालमाधवे -

**एकादश्यास्तिथिर्वेधस्त्रिविधः परिकीर्तितः।**

**कपालारूणोदयौ च तथा सूर्योदयो मतः।।२१**

**कपालवेधः** -अर्द्धरात्रौ दशमीकालमात्रस्पर्शकपालवेध इत्युच्यते।

यथा पद्मपुराणे कपालवेधलक्षणमुक्तम्-

**अर्द्धरात्रिं स्पृशेत् पूर्णा नन्दावृद्धिर्यदाग्रतः।**

**कपालवेधिनी सा च शुद्धां भद्रामुपोषयेत्।।२२**

ब्रह्मवैवर्तपुराणेऽपि कपालवेधस्य चर्चा विहिता-

**अर्द्धरात्रे तु केषांचिद् दशम्या वेध इष्यते**

**कपालवेध इत्याहुराचार्या ये हरिप्रिया।।२३**

निर्णयसिन्धुकारः कपालवेधं न मन्यते यथा निर्णयसिन्धौ प्रमाणं मिलति-

**अर्द्धरात्रे तु केषांचिद्दशम्या वेध इष्यते।**

**कपालवेध इत्याहुराचार्या ये हरिप्रिया।**

**न तन्मम मतं यस्मात्त्रियामा रात्रिरिष्यते।।२४**

**अरुणोदयवेधः** - सूर्योदयात् प्राक् चतुर्घटिकात्मकोऽरूणोदयः। ब्रह्मवैर्ते अरूणोदयवेधविषये उक्तं -

**चतस्रो घटिका प्रातररूणोदयनिचयः।**

**चतुष्टयविभागोऽत्र वेधहीनां किलोदितः।।२५**

अरूणोदयवेधकाले स्नानस्य बहुमहत्त्वं समुपवर्णितमस्ति। कालेऽस्मिन् अम्भः गङ्गाम्भः सदृशः भवति। येन स्नानेन महत्पुण्यं प्राप्नोति मानवेन उक्तं च -

**चतस्रो घटिकाः प्रातररूणोदय उच्यते।**

**यतीनां स्नानकालो यं गङ्गाम्भः सदृशः स्मतः।।२६**

**सूर्योदयवेधः** - सूर्योदयवेधो वैष्णवस्मार्तकानां निषिद्धः। सूर्योदयस्य परिमाणः ब्रह्मापुराणे वर्णितम्-

**दशम्याः कलया युक्ता यदा चैकादशी तिथिः।**

**परतस्त्वपि लभ्येत वेधः सूर्योदयः स्मृतः।।२७**

अस्मिन्नेवविषये व्रतराजेनापि उक्तम्-

**अतिवेधदयः सर्वे ये वेद्यास्तिथिषु स्मृताः।**

**सर्वेप्यवेध विज्ञेया वेधः सूर्योदयः स्मृतः।।२८**

यदग्रिमदिने पलमात्रमप्येकादशी न स्यात् तथा पूर्वदिने सूर्योदयवेधोऽपि न स्यात्तदा दशमीविद्धैव कार्या तदाह-

**दशम्याः कलया वेधः पक्षौ वैष्णवस्मार्तकौ।**

**परतः पलमात्रं चेत्सैवोपोष्या मनीषिभिः।।२६**

ऋष्यगेनापि उक्तम्-

**पारणाहे न लभ्येत् द्वादशी कलयापि चेत्।**

**तदानीं दशमीविद्धाप्युपाष्यैकादशी तिथिः।।३०**

पारणा द्वादश्यां तिथौ भविष्यति। दशमीमिश्रिता पूर्वा द्वादशी चेत् लुप्येत् तदा एकादश्यामुपवासः कथं भवेदिति जिज्ञासायाः शमनार्थं स्मृतिसारोद्धारे व्यासेनोक्तम्-

**विद्धाऽप्यविद्धा विज्ञेया परतो द्वादशी न चेत्।**

**दशमी मिश्रिता पूर्वा द्वादशी यदि लुप्यते।।**

**एकादश्यां महाप्रज्ञः उपवासः कथं भवेत्।।**

**शुद्धैव द्वादशी राजन्नुपोष्या फलकाङ्क्षिभिः।**

**पारणं तु त्रयोदश्यां पूजयित्वा जनार्दनम्।।३१**

**एकादशीव्रताधिकारिणां कृते व्यवस्था-**

तत्र व्रताधिकारिणो द्विविधो वैष्णवाः स्मार्ताश्च। वैष्णवमते एकादशी द्विविधा विद्धा शुद्धा च। अरुणोदयवेधवती विद्धा, अरुणोदयवेधरहिता शुद्धा। विद्धां त्यक्त्वा वैष्णवैः द्वादश्येवोपोष्या।

शुद्धा च चतुर्विधा३२

१. एकादशीमात्राधिक्यवती

२. द्वादशीमात्राधिक्यवती

३. उभयाधिक्यवती

४. अनुभयाधिक्यवती

अत्राधिक्यं सूर्योदयोत्तरसत्त्वम्। स्मार्तमते सूर्योदयवेधवती विद्धा तद्रहिता शुद्धा चेति। द्विविधाऽपि प्रत्येका चतुर्धा पूर्ववत् भवन्ति। एवमष्टभेदास्सन्ति। वेधानां वर्गीकरणं नारदेन दशवेधरूपेण तद्यथा-

१. कपालवेधः (अर्द्धरात्र्योत्तरं दशमीसत्वे)

२. छायावेधः (दशमी ५२ घटिका)

३. गुस्तवेधः (दशमी ५३ घटिका)

४. सम्पूर्णवेधः (दशमी ५४ घटिका)

५. अतिवेधः (दशमी ५५ घटिका)

६. महावेधः (दशमी ५६ घटिका)

२१. दुष्टभावायाः-शास्त्रिसंस्करणे, पृ.-४६४।

२२. पौराणिक कोश, पृ.-४१६

२३. तत्रैव, पृ.-४८३

२४. 'विव्यास वेदान् यस्मात्स, तस्माद् व्यास इति स्मृताः' (म. आ.-५७.७६ऋ, द्र.- वज्रसूची, पृ.-६५, सम्पा.-रामायण प्रसाद द्विवेदी, प्रका.-चौखम्बा अमरभारती प्रकाशन, वाराणसी, १९८५

२५. त्रयहाच्छूद्रश्च भवति ब्राह्मणः क्षीरविक्रयीति पाठानतरोऽप्युपलभ्यते। द्र.-वज्रसूची, श्लो.-११, पृ.-६११,

२६. पद्यमिदं महाकवेरश्वघोषस्य वज्रसूचीति नाम्नो ग्रन्थादुद्धृतमस्ति, द्र.-तत्रैव।

२७. महत पापं भविष्यति-शास्त्रिसंस्करणे नास्ति, पृ.-४६५।

२८. 'तेन कृतेन..भविष्यति'-शास्त्रिसंस्करणे नास्ति, पृ.-४६५।

२९. अनित्यमिह-शास्त्रिसंस्करणे नास्ति, पृ.-४६५।

■ पता : सहायक आचार्यः, बौद्धदर्शनविभागः, राष्ट्रिय संस्कृत-संस्थानम, लखनऊ परिसरः

# पाण्डुलिपियों में मिलनेवाले चिह्न और उनका संपादकीय महत्त्व

■ उत्तम सिंह

श्रुतज्ञान को आधार बनाकर, हमारे आचार्यों, मनीषियों, साधु-साध्वियों एवं श्रुतसेवी विद्वानों ने धार्मिक-प्रभावना एवं जीवन के विकास का निर्माण करने हेतु सबसे बड़ा और महत्त्वपूर्ण कार्य साहित्यनिर्माण का किया तथा उनके अनुयायी यह कार्य प्राचीनकाल से करते आ रहे हैं। उन्होने सहस्रों ग्रन्थ ताडपत्र, भोजपत्र, कपड़े एवं कागजों पर लिखकर भारतीय ज्ञान की परम्परा को सुरक्षित रखा है। वर्तमान में उपलब्ध ऐतिहासिक तथ्यों एवं अन्य विवरणों से यह स्पष्ट है कि आचार्यों एवं विद्वानों के द्वारा रचित ग्रन्थों की संख्या प्रचुर-मात्रा में है। जिनमें से अनेक ग्रन्थ उपलब्ध हैं तो अनेक ग्रन्थ अनुपलब्ध हैं। अनेक ग्रन्थों के तो सिर्फ उद्धरण ही मिलते हैं, लेकिन आज ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हैं। या फिर कहीं हैं तो अन्धकार में डूबे हुए हैं, उनका कोई पञ्जियन नहीं है और कैसी स्थिति में होंगे यह हम विचार भी नहीं सकते।

नई दिल्ली स्थित इन्दिरा गाँधी राष्ट्रीय कलाकेन्द्र के प्राङ्गण में सञ्चालित **राष्ट्रीय पाण्डुलिपि मिशन** के द्वारा प्राचीन हस्तप्रतों के सर्वे का काम पूरे देश में चलाया जा रहा है। इस सर्वे में कई स्थानों पर अनेकों महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ मिले हैं। उचित रख-रखाव के अभाव में आज उन ग्रन्थों की स्थिति बहुत दयनीय है। अनेकों ग्रन्थ तो ऐसे प्राप्त हुए हैं जिन्हे दीमक या सिल्वरफिश नामक कीड़ों के द्वारा पूर्णतः नष्ट कर दिया गया है। अनेकों ग्रन्थ ऐसे भी मिल रहे हैं जिनकी स्याही बरसात या धूप के कारण नष्ट हो गई है और अब उन्हें पढ़ना भी मुश्किल है।

आज भी अनेकों महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ लोगों के घरों में रखे हुए हैं एवं असुरक्षित और अप्रकाशित हैं। कुछ महत्त्वपूर्ण ग्रन्थभण्डारों में हमारे प्राचीन हस्तप्रतों को सुव्यवस्थित एवं सुरक्षित तरीके से रखा हुआ है और वहाँ के अधिकारी इन ग्रन्थों के सम्पादन एवं प्रकाशन के कार्य में संलग्न है। ऐसा ही एक ग्रन्थागार गुजरात के अहमदाबाद में स्थित **एल.डी. इण्डोलॉजी सेन्टर फॉर मेन्युस्क्रिप्ट्स** है जहाँ प्राचीन हस्तप्रतों को आधुनिक तरीकों से सुरक्षित रखा गया है और उनके सम्पादन एवं प्रकाशन का कार्य भी हो रहा है। एक और आधुनिकतम ग्रन्थ-संरक्षण-शैली एवं व्यवस्था से संपन्न ग्रन्थागार गुजरात के ही कोबा-गांधीनगर स्थित **श्री महावीर जैन ज्ञानाराधना केन्द्र** जहाँ हस्तप्रतों को सुरक्षित एवं सुसज्जित तरीके से रखा गया है। पाटन स्थित **हेमचन्द्राचार्य ग्रन्थभण्डार** में भी प्राचीन हस्तप्रतों को सुव्यवस्थित तरीके से रखा गया है।

जैन कला-साहित्य एवं संस्कृति को सुरक्षित रखने और इसकी निरन्तरता को बनाए रखने में जैन तीर्थक्षेत्रों, मन्दिरों, साधु-साध्वियों, विद्वानों, गुरुकुल, शिक्षण संस्थानों तथा व्यक्तिगत एवं सामाजिक स्तर पर किये गये प्रयत्नों तथा स्वाध्याय, प्रवचन, शास्त्र सभाओं, शास्त्र भण्डारों आदि की अहम भूमिका रही है। किन्तु इन प्रयत्नों के उपरान्त भी ऐतिहासिक एवं सांस्कृतिक महत्त्व की बहुत-सी अमूल्य धरोहर उचित संरक्षण एवं देखरेख के अभाव में यत्र-तत्र बिखरी हुई है। हमारी महत्त्वपूर्ण मूर्तियाँ, दुर्लभ ग्रन्थ व कलात्मक-सामग्री उचित एवं वैज्ञानिक संरक्षण के अभाव में नष्ट हो रही है। ऐसे समय में हमारा कर्त्तव्य है कि हमारी कला एवं संस्कृति

की इस अमूल्य धरोहर स्वरूप विरासत को सुरक्षित एवं संरक्षित करके भावी पीढ़ी को हस्तान्तरित कर अपने पूर्वजों की परम्परा को बचाए रखें और पितृ ऋण से ऊर्ण हों। आज से लगभग १०० वर्ष पूर्व महाराजा सयाजीराव तृतीय के समय में बड़ोदरा में हस्तप्रतों के संरक्षण हेतु-ग्रन्थागार में अलमारियों का अभाव था तब महाराजा ने कहा था कि 'आभूषणों को रखने हेतु जो अलमारियाँ राजदरबार में हैं उन्हें खाली करके उनका उपयोग अमूल्य हस्तप्रतों को सुरक्षित रखने हेतु किया जाये।'

हमारे पूर्वजों की आत्मा आज भी इन हस्तप्रतों के बीच में भटक रही है। और उस भटकती हुई आत्मा को मोक्ष की प्राप्ति तभी हो सकती है जब हम उनके हस्तलिखित ग्रन्थों को सम्पूर्ण सुरक्षा प्रदान करें और उनके प्रकाशन में उचित योगदान दें। भारत में आज भी दान देनेवालों की कमी नहीं है। और अनेकों दानदाता आज भी बड़े-बड़े दहरासरों के निर्माण हेतु, धर्मशालाओं के निर्माण हेतु, गौशालाओं के निर्माण हेतु एवं पानी आदि की व्यवस्था हेतु दान दे रहे हैं। लेकिन हस्तप्रतों के संरक्षण एवं सम्पादन हेतु दान देनेवालों की आज भी कमी है। यदि हमारे श्रेष्ठी दानदाता इस ओर भी ध्यान दें तो हमारे आचार्यों साधु-साध्वियों की भटकती हुई आत्मा जो उनके लिखे हुए ग्रन्थों में अटकी हुई है मोक्ष को प्राप्त होगी। इस कार्य हेतु दिये हुए दान का सदुपयोग हो इस हेतु हमारे समाज के अग्रगण्य आचार्यों एवं पदाधिकारियों को भी कठिन परिश्रम की आवश्यकता है और आज ऐसे अनेक विद्वान अधिकारी हैं जो इस कार्य में दिन-रात लगे हुए हैं। गुजरात के पाटन नगर एवं महाराष्ट्र के मुंबई नगर में स्थित जैन हस्तप्रत संरक्षण भण्डारों में कुछ विद्वानों एवं महाराजसाहब की देख-रेख में आज भी हस्तप्रत-लेखन का कार्य हो रहा है। जिसमें प्राचीन समय में प्रयोग होनेवाली हस्तप्रत-लेखन-सामग्रियों का उपयोग किया जाता है। वही प्राचीन-विधि द्वारा निर्मित कागज, कलम, दवात, स्याही आदि का उपयोग करके हमारे पूर्वजों की प्राचीन परम्परा को जीवंत रखने हेतु यह कार्य अपने-आप में एक विशिष्ट अहमियत रखता है। इस सम्पूर्ण प्रोजेक्ट का नाम **श्रुतगङ्गा** रखा गया है। इसमें पिछले सात वर्षों से हस्तप्रत लेखन का कार्य चल रहा है। इस प्रोजेक्ट हेतु अभी पूरे देश में ऐसे दस केन्द्र स्थापित किये गये हैं। प्रत्येक स्थान पर बीस से पच्चीस लेहिया हस्तप्रत लेखन कार्य कर रहे हैं। श्रुतगङ्गा का मुख्य ध्येय जैनों के जितने पुरातन ग्रन्थ उपलब्ध हैं उन्हें फिर से लिखना है। ताकि लम्बे समय तक ये ग्रन्थ उपलब्ध हो सकें और अधिक से अधिक शोधकार्य हो सके। ग्रन्थ लेखन संबंधी निम्नोक्त श्लोक विविध ग्रन्थों में प्राप्त होता है-

**कुम्पी कज्जल केश कम्बलमहो म ये च शुभ्रं कुशम्,**
**काम्बी कल्म कृपाणिका कतरणी काष्ठं तथा कागलम्।**
**कीकी कोटरि कल्मदान क्रमेण कट्ठिः तथा कांकरो,**
**एतै रम्यकाक्षरैश्च सहितः शास्त्रं च नित्यं लिखेत्।।**

**हस्तप्रतों में प्राप्त होनेवाले चिह्न :** हस्तप्रतों में चिह्नों के मिलने का सिलसिला प्रथम पृष्ठ से ही शुरू हो जाता है। सर्वप्रथम मङ्गलसूचक चिह्न मिलते हैं जो इस प्रकार हैं-

ये सभी चिह्न ग्रन्थ की निर्विघ्न परिसमाप्ती हेतु प्रथम मङ्गल के लिए बनाए जाते थे। आज भी प्रथम मङ्गल की परम्परा प्रचलित है जिसमें ग्रन्थकार या तो ॐ लिखते हैं या इष्ट देवी देवताओं की वन्दना से संबन्धित श्लोक लिखते हैं।

**जिह्वाक्षेत्र :** यह हस्तप्रत का मूल भाग होता है जिसमें अभीष्ट ग्रन्थ लिखा जाता है।

**मार्जिन-हाँसिया :** मार्जिन-हाँसिया का उपयोग टिप्पणी लिखने हेतु किया जाता था। अथवा हस्तप्रत-लेखन के समय यदि किसी बात को प्रमादवश लिखना भूल गये हैं लेकिन वह उपयोगी है तो उसे इस मार्जिन-हाँसिया में लिख दिया जाता था या किसी कठिन शब्द का अर्थ भी इस क्षेत्र में लिखा हुआ मिलता है।

**हंसपाद, काकपाद या मोर-पगलुँ :** यह चिह्न गणित के 'X' 'गुणा' के निशान जैसा होता है, इस चिह्न के माध्यम से हस्तप्रत के मूल जिह्वा-क्षेत्र में यदि कुछ शब्द, वर्णादि जोड़ना हो तो वहाँ पर अन्दर में '‸' 'ट' इस प्रकार के चिह्न लगा दिये जाते थे और मार्जिन-हाँसियावाले क्षेत्र में काकपाद का चिह्न बना दिया जाता था। यह चिह्न उसी पंक्ति के सामने बनाया हुआ मिलता है जिसमें चिह्न लगाये गये हों। अर्थात् इस पंक्ति में जो कुछ छूट गया है या लिखे हुए को मिटाया है या लेखन में पुनरावृत्ति हो गई है तो उस चीज को काकपाद के माध्यम से दर्शाकर हस्तप्रत के मार्जिन-हाँसियावाले क्षेत्र में लिख दिया जाता था।

इस चिह्न का मुख्य-रूप से उपयोग होने का एक और भी कारण जान पड़ता है, क्योंकि उस समय हस्तप्रत-लेखन के साधन अत्यन्त सीमित और अल्प थे, अतः कम स्याही और कम कागज, या ताडपत्र, भोजपत्र में अधिक लिखान हो जाये इस बात का विशेष ध्यान रखा जाता था। ताडपत्र, भोजपत्र या कागज आदि भी सीमित मात्रा में ही उपलब्ध होते थे। एक ग्रन्थ के लिखने हेतु यदि वह ताडपत्र या भोजपत्र पर लिखना है तो वर्षों तो इस ग्रन्थ के परिमाण में भोजपत्र, ताडपत्र और स्याही आदि तैयार करने में बीत जाते थे। अतः सीमित लेखनसामग्री के माध्यम से ही अधिक से अधिक लिखने का कार्य पूर्ण करने की कोशिश की जाती थी। इसीलिए इन चिह्नों का सहारा लेना हमारे पूर्वाचार्यों ने अत्यन्त आवश्यक समझा होगा।

**मध्यफुल्लिका :** यह चिह्न पञ्चभुज, षड्भुज या चतुर्भुज के आकार का होता है जो हस्तप्रत के बीचों बीचवाले भाग में बनाया हुआ मिलता है। यथा-इस प्रकार के चिह्न कई हस्तप्रतों में अलग-अलग स्याहियों के द्वारा भी बना दिये जाते थे। कई बार इस प्रकार का चिह्न तो बना हुआ नहीं मिलता है लेकिन हस्तप्रत के बीचों-बीच इसी आकार का स्थान खाली छोड़ दिया जाता था। कागज पर लिखे हुए ग्रन्थों में विविध प्रकार की चित्रित मध्यफुल्लिकाएँ देखने को मिलती हैं। कहीं-कहीं तो लेहियाओं ने अक्षरों को इस प्रकार से लिखा है कि स्वतः ही मध्यफुल्लिका बनी हुई दिखाई देती है।

**छिद्रक :** अधिकांशतः ताडपत्रीय प्राचीन हस्तप्रतों में छिद्रक मिलता ही है। यह हस्तप्रत के मध्यभाग में एक छोटा-सा छिद्र होता है। इस छिद्रक का हस्तप्रत-संरक्षण हेतु महत्त्वपूर्ण योगदान है। इसी छिद्रक में एक पतली रस्सी डालकर एक ग्रन्थ के जितने फोलियों होते हैं उन्हें इकट्ठा करके ग्रन्थ के ऊपर-नीचे लकड़ी के पुट्ठे लगाकर एक साथ बाँध दिया जाता है। क्योंकि हस्तप्रतों में सर्वाधिक नुकसान उनके शिथिल बन्धन के कारण भी होता है, इसलिए इस छिद्रक के माध्यम से हस्तप्रतों को कसकर बाँध दिया जाता था जिससे कोई पत्र खोए नहीं या आँधी आदि में उड़ न जाये, इस छिद्रक के माध्यम से एक प्रकार से कहें तो हस्तप्रत-बाइण्डिग का काम होता था-

**तैलाद्रक्षेज्जलाद्रक्षेद् रक्षेच्छिथिलबन्धनात्।**
**परहस्तगताद्रक्षेदेवं वदति पुस्तकम्।।**

**चन्द्रक :** चन्द्रक भी हस्तप्रत के मध्यभाग में देखने को मिलता है। चाँद के जैसा दिखने के कारण इसे चन्द्रक नाम दिया गया जान पड़ता है। छिद्रक और चन्द्रक में फर्क सिर्फ इतना है कि हस्तप्रत में छिद्र न करके गोलाकार चिह्न बना दिया जाता था और उसमें एक छोटा-सा बिन्दु बना दिया जाता था जबकि छिद्रक हस्तप्रत के मध्यक्षेत्र में छेद होता है। जान पड़ता है यह परम्परा छिद्रक के बाद की है। और छिद्रक की परम्परा को जीवित रखने हेतु ही कागज पर लिखी हुई प्रतों में चन्द्रक का प्रयोग होता होगा।

## हस्तप्रतों में मिलनेवाले अन्य चिह्न :

**अङ्कस्थान चिह्न**-हस्तप्रतों में श्लोक-संख्या लिखने हेतु या पंक्ति-संख्या लिखने हेतु या फोलियो-संख्या लिखने हेतु अंकों का प्रयोग भी बहुतायत में मिलता है जो मुख्यतः सजाकर लिखने हेतु एक गोला बनाकर उसके अन्दर अङ्क लिखे हुए मिलते हैं यथा छह लिखना होता है तो इस प्रकार से लिखते हैं या फिर।। **छ**।। इस प्रकार से भी लिखा हुआ मिलता है। कुछ प्रमुख अङ्कस्थान चिह्न निम्नलिखित हैं-**ताडपत्रीय हस्तप्रतों में क्रमाङ्क के रूप में मिलनेवाले शब्द :**

अनेकों ताडपत्रीय ग्रन्थों में क्रमाङ्क लिखने हेतु गणित की संख्याओं का उपयोग न करके तत्कालीन प्रचलित लिपि के अक्षरों का उपयोग हुआ भी मिलता है। यथा-

१ लिखने हेतु **ऊँ** लिखा हुआ मिलता है। २ लिखने हेतु **'न'** लिखा हुआ मिलता है।

३ लिखने हेतु **'मः'** लिखा हुआ मिलता है। ५ लिखने हेतु **'तृं'** लिखा हुआ मिलता है।

हस्तप्रतों में कई स्थानों पर एक ही शब्द को दो या दो से अधिकबार पढ़ने हेतु उस शब्द को एक बार लिखकर उसके पीछे संख्या लिखी हुई मिलती है। यथा असणं २, असणं ४, अर्थात् असणं शब्द को दो बार या चार बार पढ़ना है। ऐसा लिखने के पीछे हस्तप्रत-लेखकों का मुख्य ध्येय कागज एवं स्याही और समय की बचत करना जान पड़ता है।

कई स्थानों पर हस्तप्रत के मार्जिन-हाँसिया वाले क्षेत्र में ओली ऊ. ४ अथवा पं. ऊ. ४ या ओली नी. ५ अथवा पं. नी. ५ लिखा हुआ भी मिलता है जिसका मतलब है कि ऊपरवाली पंक्ति से ओली या पंक्ति-संख्या ४ में कोई नई बात दर्शाई गई है या मार्जिन हाँसिया में लिखे हुए शब्द को पंक्ति-संख्या ४. में जोड़ना है। इसलिए ऐसा संकेत दिया जाता था। इसी प्रकार ओली. नी. ५/पं. नी. ५ का मतलब भी होता है कि नीचे से पाँचवीं पंक्ति में कुछ सुधारा-वधारा करना है।

**गलत वर्ण या वाक्यों को हटाने के नियम :** हस्तप्रत-लेखन के समय यदि कोई अक्षर या मात्रा दो बार लिख गया हो या गलत लिख गया हो तो उसे हटाने हेतु उस अक्षर के ऊपर इस 'न' प्रकार की दो लाइनें बना दी जाती थीं जिसका मतलब होता है इस वर्ण को नहीं पढ़ा जाए। यथा-कमल लिखते समय कामल लिख गया है तो 'आ' की मात्रा को हटाने के लिए इस प्रकार लिखते हैं-का॑मल अर्थात् अब इसे कामल न पढ़कर कमल पढा जाए।

कई हस्तप्रतों में जिस अक्षर को डीलिट करना हो तो 'न' इस प्रकार का चिह्न न लगाकर उस अक्षर की शिरोरेखा को मिटा दिया जाता था। इसका मतलब भी यही होता है कि यह अक्षर पढ़ा न जाये। इसी प्रकार

**'कु'** अर्थात् 'क', **''कि'** अर्थात् 'क', **'के'** अर्थात् 'क' समझे, **प्राप्नुवन्ती** अर्थात् **प्राप्नुवन्ति** सही है। **असिंगतो** अर्थात् **आसिंगतो।**

हस्तप्रत में अनेक स्थानों पर यदि, पत्र जिस पर लिख रहे हैं वहाँ स्याही फैल रही है या अक्षर लिखा नहीं जा सकता हो तो वहाँ पर अंग्रेजी के 's' की तरह का चिह्न बनाया हुआ मिलता है यथा –'s s s s' अर्थात् इतने स्थान में लिखना मुश्किल है इसलिए इस प्रकार का चिह्न बना दिया गया है। इसके बाद पृ. क्र. ०७ संलग्न नहीं है कृपया देखें। कई स्थानों पर '' इस प्रकार के चिह्न भी मिलते हैं। इनका मतलब भी यही है।

**नया अक्षर या मात्रा जोड़ने के नियम :** हस्तप्रत-लेखन के समय यदि किसी शब्द में से एक अक्षर या मात्रा छूट गया है तो उस स्थान पर नया अक्षर या मात्रा जोड़ने हेतु गणित की संख्याओं का उपयोग भी किया हुआ मिलता है या एक छोटा-सा चिह्न भी दो अक्षरों के बीच में लगा हुआ मिलता है जो इस प्रकार है-यदि **कमल** लिखना है और प्रमादवश **कलम** लिख गया है तो इस प्रकार लिखते हैं-कलम अर्थात् पहले 'म' और फिर 'ल' पढ़ा जाये अर्थात् 'कमल'। यदि **तेसिं** या **महावीरेणं** लिखना है लेकिन **तेसं** या **महावरेणं** लिख गया है तो 'इ' या 'ई' की मात्रा लगाने हेतु इस प्रकार लिखा हुआ मिलता है- अर्थात् **तेसिं,** अर्थात् **महावीरेणं।**

कई स्थानों पर 'आ' की मात्रा लगाने हेतु एक अलग प्रकार का ही चिह्न मिलता है जो इस प्रकार है- यदि कासीराया लिखना है लेकिन 'कसीराया' लिख गया है तो -कसीराया इस प्रकार का चिह्न लगा हुआ मिलता है जिसका मतलब है-यह शब्द 'कसीराया' न पढ़कर कासीराया पढ़ा जाय। कई स्थानों पर वाक्य या शब्द की निरन्तरता को दर्शाते हेतु इस प्रकार के चिह्न भी मिलते हैं जिनका मतलब है'-' 'डैस' यथा - कल्याणकारी लिखने हेतु कल्याण कारी ऐसा मिलता है। इस चिह्न से कई बार 'आ' की मात्रा का भ्रम भी होता है।

**ग्रन्थ-समाप्ति पर मिलनेवाले चिह्न :** ग्रन्थ पूर्ण होने पर ।। ।। इस प्रकार के या ।। छ।। या इस प्रकार के चिह्न मिलते हैं जो मुख्यतया 'पुष्पिका वाक्या' के बाद बनाए हुए मिलते हैं। इनका मतलब है कि ग्रन्थ यहाँ पूर्ण हो गया है और ये एक प्रकार से अन्तिम मङ्गल के सूचक चिह्न माने जाते हैं।

पाण्डुलिपियों में अध्ययन, उद्देश्य, श्रुतस्कन्ध, सर्ग, उच्छ्वास परिच्छेद, लम्भक, काण्ड आदि की समाप्ति को एकदक ध्यान में बैठाने के लिए भी इसी प्रकार की चित्राकृतियाँ बनाने की परिपाटी थी। कहीं-कहीं ग्रन्थ के अन्त में ग्रन्थकर्ता अथवा लेहिया द्वारा कष्टसाध्य ग्रन्थों के रक्षण हेतु निम्नोक्त श्लोक लिखे हुए मिलते हैं-

**भग्नपृष्ठिकटिग्रीवा मन्द (वक्र) दृष्टिरधोमुखम्।**
**कष्टेन लिख्यते शास्त्रं यत्नेन परिपालयेत्।। इति।**

■ पता : शारदाबेन चिमनभाई एज्युकेशनल रिसर्च सेन्टर, अहमदाबाद

# सामाजिक उत्कर्ष की दिशा में वैदिक वाङ्मय की उपादेयता

■ मीरा वाणी

भौतिकवाद के युग में आज विश्व **'अमानवता एवं अलगाववाद'** की संक्रान्ति से गुजर रहा है। चारों ओर हिंसात्मक, विध्वंसात्मक प्रवृत्ति तथा अनैतिक मूल्यों का प्राधान्य है। मानव पृथ्वी लोक से परे चन्द्रलोक, मंगललोक आदि की यात्रा के लिए कटिबद्ध है। जल, थल तथा आकाश पर उसका अधिकार है। इसके फलस्वरूप भी वे सुखी नहीं है और न ही विश्व में शान्ति है। इसका मूल कारण है-

व्यक्ति भारतीय संस्कृति के आधारभूत उन सिद्धान्तों तथा भावनाओं को विस्मृतप्राय कर चुका है जो आध्यात्मिक, सामाजिक, राजनीतिक, दार्शनिक तथा सांस्कृतिक आदि व्यवस्था की जननी है। अतः सामाजिक उत्कर्ष में वैदिक वाङ्मय की उपादेयता देशकालपरिस्थिति के अनुसार नितान्त आवश्यक तथा प्रासंगिक हो गयी है।

वैदिक वाङ्मय में समष्टि भावना का पूर्ण साम्राज्य विराजमान है। वैदिक ऋषि समष्टि के मंगल, सुख-समृद्धि तथा तेजोमय होने की कामना हेतु देवों की स्तुति करते हैं।[१] विश्वशान्ति और विश्वबन्धुत्व की उदात्त भावनाओं से ओत-प्रोत वैदिक मन्त्रों में परस्पर सौहार्द, मैत्री तथा साहाय्य की भावना सर्वदा दृष्टिगत होती है।[२] आज मानव स्वार्थ की भावना में इतना लिप्त है कि परमार्थ को भूल-सा गया है। वेदों में पदे-पदे परमार्थ अर्थात् 'सर्वजनहिताय' तथा 'सर्वजनसुखाय' की भावना का बाहुल्य है।

वैदिक वाङ्मय में तत्कालीन भारतीय समाज को जो चित्रांकन हुआ है उससे ज्ञात होता है कि वह अत्यन्त सौमनस्यपूर्ण, समता तथा समरतायुक्त विकास की आधारभित्ति पर प्रतिष्ठित था। संयुक्त परिवार होते हुए भी सबके विकास तथा कल्याण की प्रार्थना की जाती थी। व्यक्ति और समाज के सम्बन्धों में कटुता तथा पारस्परिक विद्वेष की भावना न होकर सहयोग की भावना निहित थी।[३]

ऋग्वेदीय संज्ञान सूक्त में सामाजिक एकता तथा पारस्परिक समझदारी का दृष्टिकोण आकर्षण शब्दों में उपनिबद्ध है।[४] अर्थात् उपर्युक्त मन्त्र का अर्थ "एक साथ जाओ, एक साथ बोलो, तुम्हारा मन एक मत होवे। जिस प्रकार पुरातन देव एक मत होकर यज्ञ-भाग स्वीकार करते हैं।" आज विश्व में फैली अशान्ति तथा दुःख का कारण विषमभाव है। अत एव विषम भाव का विष के समान परित्याग करे तथा अमृत तुल्य समभाव ग्रहण करने की भावना की पुष्टि ऋग्वेद के अनेक मन्त्रों से होती है।[५] सुमति मानव-धर्म की कुञ्जी है तथा कुमति मानव को दानव बना देती है।[६] समाज में नैतिकता का क्षरण तेजी से हो रहा है किन्तु वैदिक वाङ्मय में सदाचार को जितना महत्त्व प्रदान है उतना अन्य उपादानों को नहीं। सदाचारी व्यक्ति ही सन्मार्ग का अनुगामी होता है-

"ऋतस्य पन्थां न तरन्ति दृष्कृतः।" स्वस्तिपथ सदाचार का पथ है। नैतिकता के अभाव में व्यक्ति में अनेक विकृतियाँ आ जाती हैं। सामाजिक उत्कर्ष हेतु मानव मात्र में नैतिकता का होना नितान्त आवश्यक है जिसकी शिक्षा हमें वैदिक वाङ्मय में पदे-पदे मिलती है।

आज विश्व में भ्रष्टाचार, आतंकवाद, जमाखोरी, उथल-पुथल, व्याकुलता, पीड़ा तथा व्यथा व्याप्त है, वह भेदभाव-मूलक संकीर्ण जीवन-दृष्टि के कारण है। वैदिक साहित्य में इस जीवन से भिन्न सत्य की बात कही गयी है।[७] वैदिक वाङ्मय सम्पूर्ण मानव-जीवन की नहीं बल्कि सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को उच्चतर चेतना के विकास के माध्यम से उन्नत और समृद्ध बनाने के लिए सुलभ मार्ग प्रशस्त करती है।

वैदिक वाङ्मय में जो वर्ण-व्यवस्था का विधान था-वह कर्मणा था न कि जन्मना। एक ही परिवार में अलग-अलग वर्ण के लोग होते थे। वर्णों के विभाजन में गुणों तथा कर्मों का निर्देश मिलता है। वर्ण-व्यवस्था का मूल पुरुष सूक्त में समाज की परिकल्पना एक पुरुष के रूप में की गयी है।[८] समाजरूपी पुरुष शरीर के चार अंगों द्वारा चार वर्णों की उत्पत्ति मानी गयी है, मुख रूप से ब्राह्मण, भुजाओं से क्षत्रिय, उरु प्रदेश से वैश्य तथा पादों से शूद्र। ये चारों वर्ण समाज के अभिन्न अंग थे। सामाजिक सेवाओं के विभाजन के अतिरिक्त इन वर्णों में किसी प्रकार का विभाजन अर्थात् अलगाव नहीं था। गुणों तथा क्षमताओं के आधार पर अपने निर्दिष्ट कार्यों को करते हुए एकजुट होकर समाज तथा राष्ट्र की प्रगति के लिए तत्पर रहते थे। एक ही परिवार में विभिन्न व्यवस्था के लोग कैसे सुख-शान्ति तथा सौमनस्य से रहते थे।[९] इन अवस्थाओं में वर्णों में परस्पर किसी प्रकार की हीनता या द्वेषभाव नहीं था। अथर्ववेद के एक मन्त्र से ज्ञात होता है कि शूद्रों को समाज में अन्य वर्णों के समकक्ष सामाजिक, धार्मिक आदि अधिकार प्राप्त था।[१०] यजुर्वेद में शूद्रों को वेदाध्ययन का अधिकार प्राप्त था।[११] धर्म सूत्रों से ज्ञात होता है कि अनेक यज्ञों के अनुष्ठान का अधिकार भी उन्हें प्राप्त था। ऐतरेय ब्राह्मण के रचयिता ऐतरेय, महिदास तथा कवष ऐलूष के प्रति भी सम्मान की भावना थी। वैदिक वाङ्मय में राज्याभिषेक के प्रसंग में जिन नौ रत्नियों के वर्णन हैं उनमें शूद्र भी सम्मिलित हैं।[१२] वेदोत्तर काल में वर्णों के निर्धारण में गुण तथा कर्म का आधार सर्वथा विलुप्त हो गया। जन्म के आधार पर ही वर्ण-निर्धारण होने लगा। शूद्रों की सामाजिकादि स्थिति अति दयनीय तथा हीन हो जाने पर अस्पृश्यता ने जन्म लिया। समाज में उनका स्पर्श करना यहाँ तक की मुख देखना वर्ज्य हुआ। उनके मानवोचित अधिकार छीन लिए गये। वैदिक वाङ्मय में कर्मानुसार वर्णों का विभाजन था अत एव शूद्रों को घृणा, उपेक्षा तथा तिरस्कार की भावना से नहीं देखा जाता था। समभाव की प्रधानता थी। विश्वकल्याण की भावना में समभाव अभिन्न अंग था। आजकल दूषित राजनीति से प्रेरित होकर जातिवाद, धर्मवाद, क्षेत्रवाद आदि अनेक वादों का जन्म हो गया है। विश्वकल्याण की भावना को भूलकर व्यक्ति स्वकल्याण में लगा है। इन समस्त वादों को मूल से समाप्त करने के लिए राजनीति अध्यात्मपरक हो। आध्यात्मिक भावना से प्रेरित होकर जन-मानस में जागृति आयेगी तथा वह विश्व कल्याणकारी कार्य में तत्पर होगा।

वैदिक काल में विधवा विवाह अर्थात् पुनर्विवाह की प्रथा थी। पति के मरणोपरान्त वह विधवा स्त्री देवर से विवाह कर सकती थी।[१३] अथर्ववेद में एक स्थल पर विधवा विवाह का उल्लेख मिलता है।[१४] हिन्दू धर्मशास्त्रों में ज्येष्ठ भ्राता की मृत्यु हो जाने पर या उससे सन्तान न होने पर गुरुजनों या पति की अनुमति से नियोग द्वारा स्त्री देवर से एक सन्तान की प्राप्ति कर सकती थी।[१५] विवाह में पिता कन्या की इच्छा का भी ध्यान रखता था। सुयोग्य वर ही वरणीय था। बाल विवाह का उल्लेख नहीं मिलता है।

ऋग्वेद में अक्ष सूक्त का उल्लेख है।[१६] इसमें एक मन्त्र में द्यूत-क्रीड़ा से सर्वथा पराजित एक मनुष्य का पश्चाताप् वहाँ इस सामाजिक बुराई को समाप्त करने की दिशा में जनमानस को संदेश देता है कि द्यूत-क्रीड़ा दुर्व्यसन है। ऋग्वेद के एक मन्त्र में निर्दिष्ट है[१७] हे द्यूतकर ! तुम पासों से मत खेलो, खेती करो। कृषि से प्राप्त धन को बहुत समझते हुए उसी में सानन्द रहो। उसी से तुम्हें पशु प्रभृति सम्पदा प्राप्त होगी तथा दाम्पत्य सुख मिलेगा। आज के युग में भुखमरी तथा गरीबी भी एक अभिशाप है। अतः वैदिक काल में कृषि-कर्म करने पर विशेष बल दिया जाता था। सरमा-पणि संवाद सूक्त में दस्युओं की समाज विरोधी गतिविधियाँ जहाँ आतंकित करती है वही इन्द्र के प्रबल पराक्रम सम्भूय-समुत्थान के सिद्धान्त की स्थापना भी करते हैं।

वैदिक युग में संयुक्त परिवार की प्रथा थी। सुख और सौमनस्य का वातावरण था। परिवार में गृहिणी का सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण स्थान था।[१८] स्त्रियाँ अग्निहोत्र में भाग लेती थीं। धार्मिक अनुष्ठान कर्म उनके बिना अपूर्ण था। वैवाहिक मन्त्रों से गृहिणी के गौरव, दायित्वों और अधिकारों का स्पष्ट स्वरूप दिखायी पड़ता है। वह अपने पति के घर की साम्राज्ञी थी।[१९] परिवार के सभी सदस्यों का एक-दूसरे के साथ मधुर सम्बन्ध था। द्वेषरहित होकर भाई-बहन मधुर वचनों का प्रयोग करते थे।[२०] वैदिक ऋषियों ने स्त्री और पुरुष को मानव-जीवन की गाड़ी के दो चक्र समझकर स्त्री का पुरुष के समकक्ष स्थान दिया है। शतपथ ब्राह्मण के अनुसार पत्नी पुरुष की आत्मा का आधा भाग है।[२१] वैदिक युग में स्त्रियां पुरुषों के सदृश् ब्रह्मचर्य जीवन का पालन कर विद्योपार्जन करती थी। वैदिक वाङ्मय में ऋषिकाओं का योगदान कम नहीं है यथा-

घोषा काक्षीवती, अपाला, लोपामुद्रा, सूर्या, इन्द्राणी, सार्पराज्ञी, विश्वधारा आदि। ऋग्वेद के एक मन्त्र में संदर्भित है कि स्त्रियाँ कभी-कभी सेना में भर्ती होती थीं।[२२] नारी जाति का शोषण नहीं था। वैदिक काल में आश्रमीय शिक्षा का महत्त्व इसलिए विशेषरूपेण था कि सैद्धान्तिक के साथ व्यावहारिकता की भी थी। शिष्य नैतिक शिक्षाओं को अपने जीवन में चरितार्थ करता था। नैतिकता के द्वारा ही व्यक्ति, समाज तथा राष्ट्र का जो प्रमुख आधार स्तम्भ था, उत्थान सम्भव है।

वेद भारतीय संस्कृति का प्राण है। वैदिक वाङ्मय में अनेक सूक्तों यथा-

यक्ष सूक्त, दानस्तुति सूक्त, संज्ञान सूक्त, श्रद्धा सूक्त, सौमनस्य सूक्त, कृषि सूक्त आदि विभिन्न विषयों से सम्बन्धित सूक्तों का संकलन है। वैदिक देवों की स्तुतियों के साथ ऋग्वेद में लौकिक तथा धार्मिक विषयों से सम्बद्ध और आध्यात्मिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण अनेक सूक्त है। वैदिक वाङ्मय में मानवीय सभ्यता तथा संस्कृति का गहनतम विश्लेषण हुआ।

भारतीय संस्कृति का आधार स्तम्भ है-

'वेद'। वेदों में देव स्तुतियों से सम्बन्धित विकृतियों के निवारणार्थ मन्त्र संदर्भित है। आज 'सर्व' के स्थान पर 'स्व' की प्रवृत्ति प्रबलरूपेण दृष्टिगत होती है। वैदिक वाङ्मय में विश्वबन्धुत्व की भावना सर्वथा परिव्याप्त है। इसलिए साधक धार्मिक अनुष्ठान की समाप्ति पर यह पढ़ता है-

**सर्वे भवन्तु सुखिनः, सर्वे सन्तु निरामयाः।**
**सर्वे भद्राणि पश्यन्तु, मा कश्चिद्दुःखभाग्भवेत्।।**

अर्थात् इस विश्व में सभी प्राणी सुखी हों, सब लोग निरोगी हों, सभी प्राणी कल्याण की उपलब्धि करें, कोई प्राणी दुःख का भाजन न हो।

अतः समकालीन भारतीय समाज में वर्तमान विकृतियों के निवारणार्थ तथा सामाजिक उत्कर्ष में वैदिक वाङ्मय की उपादेयता नितान्त आवश्यक तथा प्रासंगिक हो गयी है। वैदिक वाङ्मय में मानव-जीवन का प्रशस्त आदर्श-सुमति-लाभ, मधुरतापूर्ण समग्र जीवन[२३], स्व-पर मित्रता[२४], पापिनी लक्ष्मी के निवारण तथा पुण्यमयी लक्ष्मी की कामना[२५] दुश्चरित-दुर्भावनादि कल्मषों के निवारणार्थ द्वारा ही मानवता का विकास[२६] श्रमों का प्रधानता हेतु कृषि-कर्म[२७] अभ्युदय संघट्टनादि का उपदेश[२८] मित्र और शत्रु के साथ ऐकमत्य[२९] तथा कर्मण्य जीवन का सदुपदेशादि। 'वसुधैव कुटुम्बकम्' तथा 'चरैवेति चरैवेति' की विचारधारा से युक्त भारतीय संस्कृति से सदैव अन्तर्राष्ट्रीय सद्भावना का परिचय दिया है।

## सन्दर्भः


१. विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव।
यद् भद्रं तन्न आ सुव।। यजु. ३०/३

२. मित्रस्याहं चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षे।
मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामहे।। यजु. ३६/१८

३. अथर्व. १७/१/७

४. संगच्छध्वं सं बदध्वं, सं वो मनांसि जानताम्।
देवा भागं यथा पूर्वे, सञ्जानाना उपासते।। ऋ. १०/१४१/२
समानो मन्त्र...............हविषा जुहोमि।। ऋ. १०/१९१/२

५. समानी व आकूतिः..........................वः सुसहासति।। ऋ. १०/१९१/४

६. ऋ. १/१५६/३, १/२४/६, ऋ. १०/८६/२, शु.य.२५/१५

७. ऋ. १/१५२/३, ४/५/५, अथर्व. १२/१/१

८. ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद् बाहू राजन्यः कृतः।
उरु तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रोऽजायत। ऋ. १०/९०/१२

९. कारुरहं ततो भिषगुपलप्रक्षिणी नना।
नानाधियो वसूयवोऽनुगा इव तस्थिमेन्द्रयेन्द्रो परिस्रवः।। ऋ. ९/११२/३

१०. प्रियं मा कृणु देवेषु प्रियं राजसु मा कृणु।
प्रियं सर्वस्थ पश्यत उत् शूद्र उतार्ये। अथर्ववेद १४/६२/१

११. यजु. २६/२

१२. तैत्तिरीय संहिता १/८/६१-२, शतपथ ब्रा. ५/३/१
१३. ऋ. १०/४०/२
१४. अथर्व. १६/५/२७-२८
१५. मनु. ६/५७
१६. ऋ. १०/३४
१७. अक्षैमादीन्यः कृषिमित्कृषस्व.... । ऋ. १०/३४
१८. ऋ. १/२४/१२-१५
१९. ऋ. १०/८५/४६
२०. मा भ्राता भातरं द्विक्षन्.........भद्रया। अथर्व ३/३०/२-३
२१. शतपथ ब्रा. ५/२/१/१०
२२. ऋ. ५/३०/६
२३. अथर्व. १/३४/३
२४. अथर्व. १६/१४/१, १२/१/१८
२५. अथर्व. ७/११५/१-४
२६. ऋ. २/३३/३, १०/१३७/१ अथर्व. ४/३१/१
२७. शुक्ल यजु. ४/१०, ६/२२, अथर्व. ३/१२/४, ८/१०/१२
२८. अथर्व. ३/३०/५
२९. ७/५२/१

■ पता : अध्यक्ष, (संस्कृत विभाग) बी.एस.एन.वी.पी.जी. कालेज,
लखनऊ

# आर्य अष्टांगिक मार्ग : सामाजिक जीवन मार्ग

■ नीलिमा चौहान

आर्य अष्टांगिक मार्ग उच्चतम आध्यात्मिक एवं सामाजिक जीवन जीने का मार्ग है। इस मार्ग के पथिक की दुःखों (समस्या) से मुक्ति होती है। जीवन की समस्याओं तथा उनसे निर्मित संघर्षों को यह मार्ग सुलझाता है। अष्टांगिक मार्ग का अंतिम उद्देश्य निर्वाण प्राप्ति है। निर्वाण प्राप्त लोग आध्यात्मिक दृष्टि से निष्पक्ष होते हैं। अतः इनके क्रिया-कलापों से न तो किसी को कष्ट होता है और न ही वे कर्म-बन्धन में फंसते हैं। केवल बुद्धोपदेशों को सुनकर कोई भी निर्वाण तक नहीं पहुँच सकता, इसके लिए उसे स्वयं ही परिश्रम करना होगा, साधना करनी होगी। भगवान बुद्ध मनुष्यों को 'अत्ता ही अत्तनो नाथो' की शिक्षा देते हैं। अविद्या, तृष्णा आदि को दूर कर सम्यक् ज्ञान तथा सम्यक् मानवीय मूल्यों को प्रस्थापित कर मानव जीवन सुखी तथा समृद्ध करना ही 'आर्य अष्टांगिक मार्ग' का कार्य है इसलिए इस मार्ग को सर्वोच्च सामाजिक मार्ग कहते हैं।

आर्य अष्टांगिक मार्ग का उपदेश भगवान बुद्ध ने सारनाथ के ऋषिपतन मृगदाव वन में पंचवर्गीय भिक्षुओं को दिया था। इसे 'मध्यम मार्ग' भी कहा जाता है। पंचवर्गीय भिक्षुओं को उपदेश देते हुए बुद्ध ने कहा था कि भिक्षुओं ! प्रव्रजितों को दो अतियों का सेवन नहीं करना चाहिए। दीन, ग्राम्य और पृथग्जनों के योग्य, अनार्य सेवित काम-वासनाओं में लिप्त रहता है और दुःखमय अनार्य सेवित अनर्थों से युक्त काय-क्लेश में लगा रहना इन दोनों अतियों में न जाकर तथागत ने मध्यम मार्ग का उपदेश दिया। इसके अनुसरण से मनुष्य के अन्तःकरण में, ज्ञानसूर्य का अविर्भाव होता है। सम्यक्-जीविका, सम्यक्-व्यायाम, सम्यक्-स्मृति तथा सम्यक्-समाधि इन आठ अंगों से युक्त मार्ग को भगवान बुद्ध आर्यमार्ग कहते हैं। पालि साहित्य में 'आर्य अष्टांगिक मार्ग' को सम्पूर्ण बौद्ध साहित्य का केन्द्रबिन्दु माना जाता है।

बुद्ध ने अपने विचारों को और भी स्पष्ट करते हुए आगे कहा-भिक्षुओं ! दुःख आर्यसत्य है। जन्म भी दुःख है और जरा भी दुःख है। व्याधि भी दुःख है और मरण भी दुःख है। अभित्याषित वस्तु का न मिलना भी दुःख है। प्रियों का वियोग भी दुःख है। ये पाँच उपादान स्कन्ध ही दुःख है। भिक्षुओं ! दुःख समुदाय आर्यसत्य है। वह जो तृष्णा है, कामतृष्णा, भवतृष्णा और विभव तृष्णा। तृष्णा या आसक्ति ही अनेक दुःखों का निर्माण करती है। मनुष्य कभी भी अपनी वर्तमान स्थिति से संतुष्ट न होकर हमेशा उसके लिए भागता रहता है जो उसके पास नहीं है। तृष्णा के उदय के साथ ही दुःख का उदय होता है। यही दुःख समुदय है। भिक्षुओं ! जहाँ दुःखों का उदय होता है वहाँ निवारण भी होता है। जो तृष्णा है उसे नष्ट किया जा सकता है इस सत्य को दुःखनिरोध आर्यसत्य कहते हैं।[1] भिक्षुओं! यह दुःख निरोध की ओर ले जानेवाला मार्ग है। यह अलौकिक धर्मज्ञान मेरे हृदय में ज्योर्तिमान हुआ। यह सम्बोधि की ओर ले जाने वाला सर्वश्रेष्ठ मार्ग है।

आर्य अष्टांगिक मार्ग के आठ अंग इस प्रकार हैं:-

१. **सम्यक् दृष्टिः**-सम्यक् दृष्टि को समझे बगैर व्यक्ति आगे नहीं बढ सकता। यह अष्टांगिक मार्ग की ओर ले जानेवाला प्रवेशद्वार है। दृष्टि जो सभी के पास होती है लेकिन किसी की दृष्टि संकुचित,

पूर्वग्रहदूषित, कलूषित होती है पर जब दृष्टि को सम्यक् यह विशेषण लगता है तब उसकी दृष्टि आरपार वदल जाती है। सत्य या यथाभूत ज्ञान दर्शन की सम्यक दृष्टि कहलाती है। जो बात जैसी है, उसे वैसे ही गुण-धर्म-स्वभाव में देखना अर्थात् अनुभव से जानना। चार आर्यसत्य, प्रतीत्य समुत्पाद को जानना ही सम्यक् दृष्टि है।

२. **सम्यक् संकल्पः**-संकल्प अर्थात् दृढ निर्धार हमारा संकल्प तथा सोच यह आदर्श तथा सकारात्मक होनी चाहिए। हमारी आकांक्षा तथा महत्वाकांक्षायें हीन नहीं होनी चाहिए। हमारा संकल्प वैसा हो जैसा बुद्ध ने किया। हमें भी बुद्ध बनने का संकल्प करना चाहिए।

३. **सम्यक् वाणीः**-हमारी वाणी सम्यक् हो अर्थात् हम झूठ न बोलें, कटु भाषा बोलकर किसी का मन न दुःखाएँ, किसी की निंदा न करें, किसी की चुगली न करें, व्यर्थ बकवास न करें, मधुर बोलें, सत्यवादी होवें, वाणी मृदु और संयमित हो। वाणी ऐसी हो जो दो पक्षों को जोड़ने का काम करे, प्रेमभाव, मैत्री भाव, बंधुभाव बढ़ाने का काम करे, ममतापूर्ण तथा सत्य वाणी ही सम्यक् वाणी है। इससे सामाजिक एकता बढती है तथा एकदूसरे के व्यवहार का प्रभाव भी हम वाणी से समझ सकते हैं। वाणी ही हमें दूसरों से जोड़ती है तो एकदूसरे को तोड़ने का कार्य भी करती है।

४. **सम्यक् कर्मः**-मन, वचन और शरीर द्वारा किये जानेवाले योग्य कार्य सम्यक् कर्म हैं। व्यक्ति का एक दूसरे के साथ उचित व्यवहार ही सम्यक कर्म कहलाता है। पंचशील का पालन करना तथा शरीर, वचन और मन से दुष्कर्मों से विरत रहना ही सम्यक् कर्म है।

५. **सम्यक् आजीविकाः**-हर व्यक्ति को अपने व परिवार के भरण पोषण के लिए कोई न कोई कार्य करना आवश्यक है। आजीविका के साधन से किसी की हानि, धोका, लूट नहीं होनी चाहिए। भ्रष्टाचार करके, गुलामी का व्यापार, उधारी तथा ब्याज के पैसों से जीविका नहीं करनी चाहिए। केवल पैसा कमाने के लिए ऐसे व्यापार या कार्य न करें जो अन्य लोगों को प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष नुकसान पहुँचाते हैं। शीलों का पालन कर उचित मार्ग से जीविका करना ही सम्यक् आजीविका है।

६. **सम्यक् व्यायामः**-व्यायाम अर्थात् प्रयत्न, मन के विकार दूर करने हेतु मन का व्यायाम करना जरूरी है। मन में कुछ दुर्गुण हैं तो उन्हें निकालने का प्रयास करें। किसी भी तरह के दुर्गुण हममें न आने पाएँ इस बात से स्वयं सजग रहे। मन में अच्छाईयों-सद्गुणों को जतन करे। सद्गुणोपार्जन के लिए हमेशा तत्पर रहें। अपने सद्गुणों में हमेशा वृद्धी करें। दुसरों को अच्छे गुणों को ग्रहण करे तथा अपने चित्त को सद्गुणों की ओर अग्रसारित करें।

७. **सम्यक् स्मृतिः**-स्मृति का अर्थ है सतत जागरुकता। वर्तमान में, हम जो भी शारीरिक कार्य करते हैं उसकी क्षण प्रतिक्षण की जागरुकता ही सम्यक-स्मृति है। इसमे केवल शारीरिक कार्यो के प्रति ही नहीं वाचिक तथा मानसिक कार्यो के प्रति भी जागरुकता यानी स्मृति रखनी होती है।

८. **सम्यक् समाधिः**-समाधि अर्थात् कुशल चित्त की एकाग्रता। कुशल चित्त की एकाग्रता लाभप्रद है। यदि किसी भी आलम्बन द्वारा मन को एकाग्र किया जा रहा है और उसे लेकर हमारे मन में राग और

द्वेष निर्माण होता है, तो वह सम्यक् समाधि नहीं है। अतः आलम्बन को राग विहीन, द्वेष विहीन और मोह विहीन होना चाहिए।[३]

इस तरह हम देखते हैं कि आर्य अष्टांगिक मार्ग, किसी एक सम्प्रदाय का न होकर सार्वजनीन मार्ग है, क्योंकि यह प्रकृति के नियमों पर आधारित है। जो व्यक्ति इस मार्ग का आश्रय लेगा वह दुःखों से मुक्त होगा। राग, द्वेष, मोह युक्त चित्त के कारण ही समाज गरीबी, अज्ञान, असमानता, भ्रष्टाचार, अनैतिकता आदि बिमारियों से पीड़ित है। ऐसे में व्यक्तित्व विकास की कम संभावनाएँ हैं। जब कि आज व्यक्ति तथा समाज इन दोनों में, समन्वय बनाकर व्यक्ति विकास को पूर्णतः स्वतंत्रता देकर सबको सुसंस्कृत करने की आवश्यकता है। इसके लिए भगवान बुद्ध द्वारा प्रतिपादित 'आर्य अष्टांगिक मार्ग' समाज तथा देश को प्रगति की ओर, विकास की ओर ले जानेवाला प्रज्ञा का यह मार्ग सामाजिक मार्ग है। इस प्रकार इसका हमारे जीवन में असाधारण महत्व है।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. मज्झिम निकाय-सम्मादिट्ठि सुत्त

२. अमिताभ बुद्ध, डॉ. सुरेन्द्रनाथ दीक्षित, पृ. ६२

३. भगवान बुद्ध-धम्मसार व धम्मचर्या, आनंद श्रीकृष्ण, पृ. क्र.-१०४

■ पता : एस.आर.एफ. (पालि) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान
(मानित विश्वविद्यालय) लखनऊ परिसर, लखनऊ

# संस्कृतकाव्यशास्त्रपरम्परायां श्रृङ्गारप्रकाशः

■ सुदीपकुमारपाठकः

त्रिगुणैरूपेतानां जगद्भाण्डसञ्चरणशीलानां जनानां दुःखत्रयविघाताय परब्रह्मनिःश्वासभूताः वेदाः निःष्यन्दिताः। कालक्रमेण तेषामेव समासव्यासमीमांसाभूतानि वेदाङ्गोपनिषत्धर्मशास्त्र-पुराणेतिहासादीनि विविधानि शास्त्राणि जातानि। तेष्वपि सुकुमारमतीनामपि जनानामनायासेन सदसद्बुद्धिस्थापनाय, रामादिवद्वर्त्तितव्यं न रावणादिवद् इत्युपदेशाय, धर्मधीधारणायामङ्गलनाशाय, गुरूराजदेवतादिप्रसादनाय, सद्यः लोकोत्तरानन्दसौरव्यलाभाय च साहित्यं काव्यं वेति सर्वशास्त्रनिःष्यन्दभूतं कविकर्म प्रादुर्भूतम्। तत् कविकर्म काव्यं वा अलङ्कारगुणरीतिवृत्तिध्वनिरसादिभिरनेकैरास्वादनीयतत्त्वैः सर्वेषां सहृदयानां नसः प्रीतये सञ्जातम्। एवं तथाविधस्य काव्यस्य आस्वादनीयतायामन्यूनानतिरिक्तत्वविशिष्टसौन्दर्यसम्पादनाय काव्यकर्तृणां कवीनां शासनाय च यत् शास्त्रं समालोचकैः प्रवर्तितं, तत् काव्यशास्त्रम् अलङ्कारशास्त्रं वेति नाम्ना प्रसिद्धिं प्राप्तम्।

राजशेखरप्रभृतयः समालोचकाः एवं शास्त्रं सप्तमं वेदाङ्गमिति समुद्घोषयन्ति। तद्यथा-"उपकारकत्वादलङ्कारः सप्तममङ्गमिति यायावरीयः। ऋते च तत्स्वरूपपरिज्ञानाद् वेदार्थानवगतिः। पञ्चमीसाहित्यविद्या इति यायावरीयः। सा हि चतसृणामपि विद्यानां निष्यन्दः।।"[1]

एवं वेदविद्यातः लौकिकविद्यां यावत् समस्तानां मानव-कल्याणकारिणां ज्ञानविज्ञानादिसजुष्टानां विद्यानाम् उपकारकत्वात् प्रसिद्धस्य साहित्यशास्त्रोद्भवविकासपरिपोषणपरिवर्धनानि वैदिककालादेव प्रवर्तितानि। काव्यशास्त्रीय परम्परायाः प्रथम आचार्यः भरतमुनिः वर्तते। अस्य नाट्यशास्त्रे न केवलं काव्यशास्त्रीयाणां स्थूलतत्वानां गुणदोषालङ्काराणामेव विवेचनं प्राप्यते, अपितु काव्यात्मभूतस्यानन्दस्वरूपस्य रसस्यापि सम्यग्विवेचनं लभ्यते। एतस्मात् तदनन्तरम् सहस्रशताब्दीमतीत्य आचार्यभामहस्य ग्रन्थः 'काव्यालङ्कारः' प्राप्यते। ग्रन्थोऽयं नाट्यशास्त्रीयविवेच्यतत्त्वैरून्मुक्तो भूत्वा शुद्धरूपेणालङ्कारशास्त्रीयतत्त्वानि गुणदोषालङ्काराणां विवेचनं करोति। तत एवालङ्काराणां संख्यायां, गुणदोषयोः संख्यायां वृद्धिना सह सूक्ष्माति-सूक्ष्माणां काव्यशास्त्रीयतत्त्वानाम् उद्घाटनमभवत्। ततः परं काव्यशास्त्रस्य दण्डी-वामन-आनन्दवर्धन-भोजदेव-क्षेमेन्द्र-प्रभृतयः समालोचकाः क्रमेणागताः। एतस्मात् काव्यशास्त्रं सम्प्रति अलङ्कार-रीति-ध्वनि-वक्रोक्ति-औचित्य-रसाख्येषु षट्सम्प्रदायेषु विभक्तं परिलक्ष्यते।[2] तेष्वेव समालोचकेषु भोजदेव अन्यतमो वर्तते। एषः धाराधीशोभूत्वापि अनेकेषां ग्रन्थानां निबन्धनं चकार। यैरद्यापि यशोवैजयन्ती सरस्वतीसमुपासकाकाशे धवलतरा वर्तते।

## भोजराजः

सकलशास्त्रविचक्षणः दानवीरः विद्वद्वरेण्यैकशरणः राजमार्त्तण्डः भोजराजः विविधशास्त्रेषु नैकान् ग्रन्थान् प्रणीतवान्। अग्निकुलोद्भवः परमारवंशीयः[3] अयं राजा धारानगर्य्यां स्वशासनं चकार। अस्य पितरौ रत्नावलीसिन्धुराजौ[4] आस्ताम्। ख्रीस्तस्य ९९९ ई. तः-१०५५ ई. यावत् एतस्य कालः विविधशिलालेखैः प्रमाणितो भवति। बल्लालपण्डितेन विरचितेन भोजप्रबन्धारन्येन ग्रन्थेन "प्रत्यक्षरं लक्षं ददौ"[5] इति वचनेन ज्ञायते यत् एषः कियान्

विदुषामादरकर्त्ता, काव्यभावनाभरितः दानवीरश्चासीत्। काव्यप्रकाशकर्त्ता मम्मटोऽपि स्वकीये ग्रन्थे उदात्तालङ्कारोदाहरणे विद्वद्जनानां भवने यद् यद् वैभवं दृश्यते तत् सर्वं भोजनृपतेः त्यागेनैव। यथा-

**मुक्ताः केलिविसूत्रहारगलिताः सम्मार्जनीभिर्हृताः।**
**प्रातः प्राङ्गणसीम्नि मन्थरचलद्बालांघ्रिलाक्षारूणाः।।**
**दूराद्दाडिमबीजशङ्कितियः कर्षन्ति केलीशुकाः।**
**यद्विद्वद्भवनेषु भोजनृपतेस्तत् त्यागलीलायितम्।।**

अनेन विद्यायाः प्रायः सर्वेषु क्षेत्रेषु ग्रन्थाः विरचिताः। तत्र केचन प्रमुखाः ग्रन्थाः सन्ति-

क. व्याकरणशास्त्रम् - सरस्वतीकण्ठाभरणम्।

ख. साहित्यशास्त्रम् - १. सरस्वतीकण्ठाभरणम्।
२. श्रृङ्गारप्रकाशः।

ग. ज्योतिषशास्त्रे - राजमार्त्तण्डः अन्येऽपि च।

घ. वास्तुशास्त्रम् - समराङ्गणसूत्रधारः।

ङ. धर्मशास्त्रम् - चारूचर्या।

च. चम्पूकाव्यम् - चम्पूरामायणम्।

एवमेवानेन शताधिकग्रन्थानां प्रणयनं कृतम्। तेषु केचिद् प्रकाशिताः अपरे अप्रकाशिताः अन्ये अनुपलब्धाश्च सन्ति। भोजराजस्य अनेकाः प्रशस्तयः ताम्रपत्रेषु शिलालेखेषु च उट्टंकिताः लभ्यन्ते। अत्र तदवान्तरविषये नाधिकं लिख्यते।

## श्रृङ्गारप्रकाशः

सरस्वतीकण्ठाभरणेन भोजेन विरचितयोः सरस्वतीकण्ठाभरणश्रृङ्गारप्रकाशयोः काव्यशास्त्रीयग्रन्थयोः आद्यः सरस्वतीकण्ठाभरणः चिरादेव कविकण्ठमलङ्करोति। परञ्च श्रृङ्गारप्रकाशः बहुकालं यावदनुपलब्धः आसीत्। ख्रीस्तस्य १९१६ ई. वर्षे "मालाबार" इति नगरे दक्षिणभारते अस्य ग्रन्थस्य पाण्डुलिपिः मलयालमभाषायां प्राप्ता। एतद्भिन्ने द्वे पाण्डुलिपी ततः एव दक्षिणभारततः तस्मिन्नेव काले प्रकाशं गते। परं ते द्वे अपि तथा पूर्णे नास्ताम्। मालाबारतः उपलब्धायां पाण्डुलिप्यामपि षड्विंशः प्रकाशः नासीत्। तदनन्तरं प्रो. कुप्पुस्वामिशास्त्रिणा मलयालमभाषातः देवनागरीभाषायामनुवादेन सह मूलपाण्डुलिपिरपि 'मद्रासस्य सर्वकारीयपाण्डुलिपिपुस्तकालये (Goverment manuscript Library, Madras) समर्पितवान्।[६] तदनन्तरं डॉ. वी. राघवनमहोदयेन ख्रीस्तस्य १९३१-३४ ई. यावत् श्रृङ्गारप्रकाशमाधृत्य स्वकीयं विस्तृतं शोधपत्रं प्रस्तुतवान्। तदनन्तरं ग्रन्थोऽयं वारद्वयं मुद्रितोऽभूत्। प्रथमं मुद्रणं १९५५-७४ ई. वर्षे प्रो. जोसर (श्रवेमत) महोदयेन तथा स्वामि-सम्पत्कुमारेण सम्पादनेनाभवत्। तदनन्तरं प्रो. बी. राघवनमहोदयेन हार्वर्डग्रन्थमालातः (Harverd Oriental Series) प्रथमतः चतुर्दशप्रकाशं यावत् प्रथमखण्डः एव सम्पादितोऽभूत्। एतयोरनन्तरं २००६ ई. वर्षे महामनसा पण्डितरेवाप्रसादद्विवेदिना तादृशीं

भोजराज-लेखनसरणीमनुसृत्यानुपलब्धं षड्विंशप्रकाशं स्वयंमुल्लिख्य संयोज्य च सम्पूर्णः श्रृङ्गारप्रकाशः द्वयोः खण्डयोः प्रकाशितः।

ग्रन्थोऽयं साहित्यशास्त्रस्य आकर इव वर्तते। भामह-वामन-अभिनवगुप्त-मम्मट-पण्डितराज जगन्नाथादयः स्वकीयेषु ग्रन्थेषु नाट्यशास्त्रस्य केवलमुल्लेखं कुर्वन्तः काव्यशास्त्रय रसालङ्कारादितत्त्वानां विस्तृतं विवेचनं कृतवन्तः सन्ति। परमत्र श्रृङ्गारप्रकाशे काव्यशास्त्रनाट्यशास्त्रयोः द्वयोरपि समेषां तत्त्वानां सविस्तरं विवेचनं वर्तते। भोजदेवेनास्य ग्रन्थस्यापरमभिधानं साहित्यशास्त्रमित्यभिधीयते। तेनोच्यते यत् ग्रन्थेऽस्मिन् सकलशास्त्रार्थसम्पद् अखिलकलाकाव्यौचित्यकल्पनारहस्यञ्च सन्निवेशितं वर्तते। उच्यते तेन-

**''यस्मिन्नशेषविद्यास्थानार्थविभूतयः प्रकाशन्ते।**
**संहत्य स साहित्यप्रकाश एतादृशो भवति।।''**

यस्मिन्न हि श्रृङ्गारप्रकाशे सुप्रकाशमेवाशेषशास्त्रार्थसम्पदुपनिषदामखिलकलाकाव्यौचित्यकल्पनारहस्यानाञ्च सन्निवेशो दृश्यते।''[७]

तेनोच्यते यत् जनस्य हृदि श्रृङ्गार एव सर्वातिशायितत्त्वं भवति। अन्ये वीर-वीभत्स- वात्सल्य- भक्त्यादयो रसाः यद्यपि रसनाम्नाभिधीयन्ते परं वास्तविकरूपेण रसपदभाजि श्रृङ्गार एव। तदुक्तम्-

**''तात्पर्यमेव वचसि वनिरेव काव्ये**
**सौभाग्यमेव गुणसम्पदि वल्लभस्य।**
**लावण्यमेव वपुसि स्वदतेऽङ्गनायाः**
**श्रृङ्गार एव हृदि मानवतो जनस्य।।**
**श्रृङ्गार-वीर-करूणाद्भूत-रौद्र-हास्य**
**वीभत्स-वात्सल्य भयानक-शान्त नाम्नः।**
**आम्नासिषुर्दश रसान् सुषियो वयं तु**
**श्रृङ्गारमेव रसनाद् रसमामनाम्।।''[८]**

श्रृङ्गारप्रकाशस्य प्रारम्भेः भामहोक्ते काव्यलक्षणे ''शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्'' इत्यस्मिन् समागतानां शब्द-अर्थ-साहित्यात्मकानां पदानां विवेचनेन भवति। तत्र प्रथमतः अष्टौ प्रकाशं यावत् व्याकरणसम्बन्धिनां शब्द-अर्थ-सम्पदां सुव्यवस्थितं सविस्तरं वर्णनं विद्यते। नवमतः एकादशप्रकाशपर्यन्तं गुण-दोषालङ्कार-रसादीनां काव्यतत्त्वानाम् अतिविस्तरेण व्याख्या वर्तते। ततः परं अग्रिमप्रकाशेषु नाट्यशास्त्रीयविवेच्याङ्गानां व्याख्या प्राप्यते। प्रत्येकेषु प्रकाशेषु वर्ण्यविषयाः एवं वर्तन्ते।

## (१) प्रथमः प्रकाशः

अत्र मङ्गलपदेन पुरारेः स्मरणानन्तरं काव्यस्य लक्षणं ''शब्दार्थौ सहितौ काव्यमिति'' स्वीकृतं वर्तते। ततः ''येनोच्चारितेनार्थः प्रतीयते सः शब्दः, स च द्वादशधा'' इति उक्त्वा शब्दस्य द्वादशभेदाः कृताः सन्ति। यथा- १. प्रकृतिः, २. प्रत्ययः, ३. उपस्कारः, ४. उपपदम्, ५. प्रातिपदिकम्, ६. विभक्तिः, ७. उपसर्जनम्,

८. समासः, ९. पदम्, १०. वाक्यम्, ११. प्रकरणम्, १२. प्रबन्ध इति च।[९] तदनन्तरं येन शब्देन प्रत्ययायूयते सोऽर्थः इत्यर्थस्य स्वरूपं निरूप्य अर्थस्यापि द्वादशभेदाः कृताः सन्ति। १. क्रिया, २. कालः, ३. कारकम्, ४. पुरूषः, ५. उपाधिः, ६. प्रधानम्, ७. उपस्कारार्थः, ८. प्रातिपदिकार्थः, ९. विभक्त्यर्थः, १०. वाच्यर्थः, ११. पदार्थः, १२. वाक्यार्थश्च।[१०] तत्पश्चात् 'किं साहित्यं?' इति प्रश्ने साहित्यपदार्थस्य स्वरूपं शब्दार्थयोः सम्बन्धरूपं प्रतिपाद्यते। स सम्बन्धोऽपि द्वादशधा-१. अभिधा, २. विवक्षा, ३. तात्पर्यम्, ४. प्रविभागः, ५. व्यपेक्षा, ६. सामर्थ्यम्, ७. अन्वयः, ८. एकार्थीभावः, ९. दोषहानम्, १०. गुणोपादानम्, ११. अलङ्कारयोगः, १२. रसावियोगश्च।

इत्येवं प्रकारेण शब्दार्थसम्बन्धानां स्वरूपभेदानुक्त्वा चतुर्णां प्रकृतिप्रत्ययोपस्कारोपपदानां सूक्ष्मविवेचनं कृतं वर्तते।

(२) **द्वितीयः प्रकाशः**

अस्मिन् प्रकाशे शब्दस्यैव विभक्त्योपसर्जनसमासानां चतुर्णां शब्दभेदानां व्याख्या वर्तते। प्रातिपदिकः विभक्तावयवाविभक्तावयानुकरणेषु त्रिधा विभज्य व्याख्यायितोऽस्ति। विभक्तिः तिङ्सुबावयवरूपेण त्रिधा विभेदिता सति व्याख्यायिता वर्तते। उपसर्जनञ्च विशेषणविशेषतुल्यरूपात्मकेषु लक्षितं वर्तते। समासोऽपि उपश्लिष्टक्रियः, गमितक्रियः अक्रियश्च त्रिधा।

(३) **तृतीयः प्रकाशः**

अस्मिन् प्रकाशे शब्दस्यावशिष्टाः पदवाक्यप्रकरणप्रबन्धाश्चत्वारो भेदाः विवेचिताः वर्तन्ते।

(४) **चतुर्थः प्रकाशः**

अत्र अर्थस्य क्रिया-काल-कारक-पुरूषाश्चत्वारो भेदाः विवेचिताः सन्ति। कालस्य सर्वथा नूतनाः नित्य-नैमित्तिक-स्वाभाविक-वैपरामर्शिकाः चत्वारो भेदाः कथिताः सन्ति।

(५) **पञ्चमः प्रकाशः**

अस्मिन् प्रकाशे अर्थस्योपाधि-प्रधानोपस्कार-प्रातिपदिकार्थाः भेदाः व्याख्यायिताः सन्ति। प्रातिपदिकस्य स्वार्थः द्रव्यं लिङ्गञ्चेति त्रयो नवीनाः विभागाः अत्र दृश्यन्ते।

(६) **षष्ठः प्रकाशः**

वृत्यर्थ-पदार्थ-विभक्त्यर्थ-वाक्यार्थाः एते अर्थभेदाः अत्र समुपवर्णिताः सन्ति।

(७) **सप्तमः प्रकाशः**

अस्मिन् प्रकाशे शब्दार्थसम्बन्धभेदेषु अभिधा-विवक्षा-तात्पर्य-प्रविभागाः विवेचिताः सन्ति। लक्षणायाः स्वरूपभेदानां वर्णनमत्रैव अभिधायामेवदृश्यते।

(८) **अष्टमः प्रकाशः**

अत्र व्यपेक्षा-सामर्थ्य-अन्वय-एकार्थीभावानां शब्दार्थ-सम्बन्धानां वर्णनं विद्यते।

**(९) नवमः प्रकाशः**

अत्र शब्दार्थसम्बन्धभेदेषु दोषहानगुणोपादानयोः विस्तरेण वर्णनं वर्तते। इत एव काव्यशास्त्रीयतत्त्वानां विवेचनं प्रारभ्यते। अत्र-पद-वाक्य-वाक्यार्थेषु-सम्भाव्यमाणानां दोषाणां विवेचनं वर्तते। "निर्दोषस्य काव्यस्य शरीरवस्तुनः कमनीयकोपात्तव्यमुपायो यद्गुणोपादानमिति" क्वनिर्दिश्च चतुर्विंशतिसंख्यकाः बाह्याः शब्दगुणाः तथा एव आन्तरा अर्थगुणाः, तथा एव वैशेषिकाः दोषगुणाश्चोपवर्णिताः सन्ति।

**(१०) दशमः प्रकाशः**

अस्मिन् प्रकाशे निर्दोषस्य गुणयुक्तस्य काव्यशरीरस्य चारूत्वोत्कर्षसिद्धये अलङ्कारयोगाय कामिनीकाय इव बाह्याः शब्दालङ्काराः, आन्तरा अर्थालङ्काराः, बाह्यान्तरा उभयालङ्काराश्च निगदिताः सन्ति। अत्र विशेषः वर्तते यत् अन्यालङ्कारिकैः वर्णिताः उपमा-रूपक-दीपक-उत्प्रेक्षादयोऽलङ्कारा उभयालङ्कारेषु गणिताः सन्ति।

**(११) एकादशप्रकाशः**

अत्र "निर्दोषस्य गुणवतोऽलङ्कृतस्य च काव्यशरीरस्य कामिनीशरीरस्येव शोभातिशयनिष्पत्तौ रसावियोग एव प्रकृष्य उपायौ" इति प्रमाणेन सह रसविषयकं समस्तकथ्यं कथितं वर्तते। रसपदेन श्रृङ्गारस्यैव गणना कृताऽस्ति नान्यस्य। यथा-"श्रृङ्गारो हि नाम विशिष्टेष्टचेष्टाभिव्यञ्जुकानामात्मगुणसम्पदामुत्कर्षबीजं बुद्धिसुखदुखेच्छाद्वेषप्रयत्नसंस्काराद्यतिशयहेतुरात्मनोऽहङ्कारगुणविशेषः सचेतसा रस्यभानो रस इति।" तत्रैव प्रबन्धस्य दृश्य श्रव्य भेदौ कृत्वा तेषां लक्षणानि सम्यग् प्रतिपादितानि सन्ति।

**(१२) द्वादशप्रकाशः**

अत्र नाट्याङ्ग-प्रबन्धाङ्गचतुःषष्ठिचतुष्टयानां विवेचनं वर्तते।

**(१३) त्रयोदश प्रकाशः**

अत्र पुरूषार्थचतुष्टयानां धर्मार्थकाममोक्षाणां श्रृङ्गारात्मकतया व्याख्यानं वर्तते।

**(१४) चतुर्दश प्रकाशः**

अस्मिन् प्रकाशे सलक्षणोदाहरणमष्टचत्वारिंशद्भावाः व्याख्याताः सन्ति।

**(१५) पञ्चदशषोडशप्रकाशौ (१५-१६)**

अत्र विभावस्योभयोरालम्बनोद्दीपनस्वरूपयोः वर्णनपुरस्सरं नायक नायिकादीनां सभेदं व्याख्यानं लभ्यते। अग्रिमे सप्तदश प्रकाशे (१६) रसाङ्गानामनुभावानां वर्णनं विद्यते।

**(१६) अष्टादशतः एकविंशप्रकाशः (१८-१९-२०-२१)**

एषु चतुर्षु प्रकाशेषु धर्मार्थकाममोक्षरूपश्रृङ्गाराणां वर्णनं वर्तते। तदनन्तरं रत्याख्येन स्थायिभावेन निष्पद्यमानस्य श्रृङ्गारस्य संभोगविप्रलम्भभेदौ व्याख्यायितौ वर्तेते।

(१७) **अग्रिमप्रकाशेषुवर्ण्यविषयाः**

द्वाविंशत्रयोविंशप्रकाशयो (२२-२३) सामान्यानुरागवर्णनम्, चतुर्विंशतः द्वात्रिंशपर्यन्तप्रकाशेषु (२४-३२) विप्रलम्भश्रृङ्गारः तथा तस्य विवेचिताः सन्ति। त्रयः त्रिंशदारभ्य षड्त्रिंशद् प्रकाशपर्यन्तं संभोगश्रृङ्गारनिरूपणेन ग्रन्थोऽयं पूर्णता लभते।

एवं प्रकारेणानुमातुं शक्यते यत् कियद्विशालोऽयं ग्रन्थः साहित्यशास्त्राकाशे अद्भुद्वैलक्षण्यं स्थापयति। श्रृङ्गारमेव रसपदेन स्वीकृत्य तस्य यथा सर्वेषामङ्गानां व्याख्यानमत्र प्राप्यत नहि तथाऽन्यत्र। रतिरेव एकोनपञ्चादशभावेषु प्रभानभावः, अन्ये भावाः पर्यन्ते तमेव पोषयन्ति। सर्वेषां सुख-दुःखादिषु निमग्नानां जनानां परमानन्दलाभः रत्या एव भवति। रतिभावेनैव वात्सल्यभक्त्यादयोऽपि रसाः रसपदवीं लभन्ते आधुनिकाचार्याणां मते। अत एव रत्या जायमानः श्रृङ्गार एव रसपदवीं भजते। तेनोच्यते यत् श्रृङ्गार एव तत् तत्त्वं वर्तते यस्मिन सति कोऽपि जनः रसिकः अन्यथा तदभावे निरस इति कथ्यते। न तु उत्साहादीनां सत्वेऽपि रसिक उच्यते। एवं प्रकारेण ग्रन्थेऽस्मिन् श्रृङ्गाररसस्य स्थापनया सह समस्तानां तदङ्गानां सुव्यवस्थितं सुविस्तृतं विवेचनं दृश्यते। मस्मात् अस्य ''श्रृङ्गारप्रकश'' इति नामान्वयः सार्थकतां लभते। एवमनेन काव्यशास्त्रपरम्परायामेकां नवीनसरणीं प्रदर्शिता।

## सन्दर्भ-सङ्केत


१. काव्यमीमांसा - (राजशेखर) द्वितीयाध्याये।

२. संस्कृतसाहित्य का इतिहास-आचार्य बलदेव उपाध्याय, पृ. सं.-६१२-६१३

३. सरस्वतीकण्ठाभरणम् - नायकगुणेषु

''वाशिष्ठैः सुकृतोद्भवोध्वरशतैरस्त्यग्निकुण्ठोद्भवो,

भूपालः परमार इत्यधिपतिः सप्ताब्धिकाञ्चेर्भुवः।।''

४. श्रृङ्गारप्रकाशभूमिका-डॉ. रेवाप्रसाद द्विवेदी पृ. सं. - ३६

५. भोजप्रबन्धः - सम्पा. - सुधीर कुमार लाल पृ. सं. - १२२

६. श्रृङ्गारप्रकाशः - भूमिका - डा. रेवाप्रसादद्विवेदी पृ. सं. ४३-४४

७. श्रृङ्गारप्रकाशः - पृ. सं. - ६७५

८. श्रृङ्गारप्रकाशः - पृ. सं. - ०२

९. श्रृङ्गारप्रकाशः - पृ. सं. - ०३


■ पता : शोध छात्र, रा.सं.सं., लखनऊ परिसर, लखनऊ

# व्यञ्जनाविमर्शः

■ हरीश चन्द्र तिवारी

विशेषेण अञ्यते इति व्युत्पत्या 'वि' उपसर्गपूर्वकाद् 'अञ्ज्' धातोः णिच् युच् टाप् प्रत्ययान् विधाय व्यञ्जनाशब्दो निष्पद्यते। अयं व्यञ्जनाशब्दो वृत्तिविशेषपरो वर्तते। नैयायिक-मीमांसकप्रभृतिशास्त्रकारानुमोदिताभ्यामभिधालक्षणाभ्यां भिन्ना विलक्षणा व्यञ्जनाभिधाना वृत्तिध्वनिप्रस्थानानुयायिभिरानन्दवर्धनमम्मटप्रभृतिभिराचार्यैरभ्युपगतेति सुविदितमेव विपश्चिताम्। प्राचीनैः शाब्दिकैर्मीमांसकैस्तार्किकैश्चानुल्लिखितचरामिमामानन्दवर्धनप्रतिपादितां वृत्तिमवलम्ब्य महान् मतभेद आसीत् शास्त्रज्ञेषु वृत्ति-वित्सु विद्वत्सु। तथाहि अभिधा तात्पर्य लक्षणेति वृत्तित्रय्यां जाग्रत्यां किमनयाश्रुतचरया, ध्वनिवादिकपोलकल्पितया शास्त्रकारासम्मतया वृत्त्येति कठोरः प्रत्यादेशः समारब्धो व्यञ्जनाया न केवलं शाब्दिकानां मीमांसकानां तार्किकानामेव गोष्ठीष्वपि तु साहित्यशास्त्रज्ञानां मण्डलीष्वपि। तत्र शब्दाद्यावानर्थो लभ्यते तत्र शक्तिलक्षणान्यतररूपैव वृत्तिः प्रगल्भत इति वृत्तिद्वयं महताग्रहेणातिष्ठमाना मीमांसकास्तार्किकाश्च व्यञ्जनां सर्वथा निराकुर्वन्ति। भवेच्चेद्यदि व्यञ्जना तदा तस्या अनयोर्वृत्त्योरेवान्तर्भावं सिद्धान्तन्ति। इमां पद्धतिं मेषपंक्तिवदनुसरन्त आलङ्कारिका अप्यानन्दवर्धनव्यवस्थापितमिमं नवं शब्दव्यापारं प्रत्याख्यातवन्तः।

मुकुलभट्ट-भट्टनायक-महिमभट्ट-प्रतिहारेन्दुराजभोजराज-धनिक-धनञ्जयप्रभृतयः-साहित्य शास्त्रविचक्षणा आचार्या अपि गतानुगतिक तया अभिधया तात्पर्येणानुमानेन वा व्यञ्जनमात्पाटयन्ति। एवमस्याः प्रतिष्ठापयितुरानन्दवर्धनस्य समयादेव प्रावर्तत व्यञ्जनाः प्रत्यादेशः।

परं व्यञ्जनाप्राणाया अभिव्यक्तेर्विचारो न केवलमानन्दवर्धनेनैव प्रथमं निर्दिष्टः प्रत्युतास्य मूलं वेदेषु यास्कप्रणीते निरूक्ते, प्राचीनेषु दर्शनग्रन्थेष्वपि लक्षयितुं शक्यम्। यथाहि-दीपादिना प्रकाशकेन प्रकाश्यस्य घटस्याभिव्यक्तिरिति व्यञ्जनाप्राणायिनो विचारोऽयं परमप्रौढेषु वेदान्तव्याकरणदर्शनेष्वपि दृढं बद्धमूलः। तत्र वेदान्तदर्शने सोऽहमस्तीति प्रतीतिरभिव्यक्तिरेव स्वस्वरूपस्य। मायोपहितं ब्रह्मा स्थूलोऽहं कृशोऽहं विपन्नोऽहमित्याद्यनुभवति। परं मायायां निराकृतायां गूढमद्वैतं शुद्धं ब्रह्माभिव्यक्तं भवति। व्यञ्जनयापि गूढो व्यङ्ग्योऽर्थः प्रकाश्यते। यथा वेदान्तदर्शने ज्ञानेन ब्रह्माणोऽभिव्यक्तिस्तथैव ध्वनिसिद्धान्तेऽपि व्यङ्ग्यार्थस्याविर्भावो व्यञ्जनया।

अभिव्यक्तिवादोऽयमानन्दवर्धनात् प्राक् श्रीमचछङ्कराचार्यैः शैवदर्शननिष्णातैः श्रीमत्सोमानन्दोत्पलराजप्रभृतिभिर्दार्शनिकैः परिपोषितः परिवर्धितश्च। शब्दशास्त्रधुरन्धनरैः श्रीमद्भर्तृहरिमहोदयैरपि नादस्फोटयोर्व्यङ्ग्यव्यञ्जकभावमभ्युपगच्छद्भिरभिव्यक्तिविचारः सुतरां समुपोद्वलितः। किमधिकमभिव्यक्तिमूलाया व्यञ्जनायाः सूक्ष्मबीजं वेदेष्वपि निगूढमुद्घटयितुं शक्यम्। एवं परम्पराप्राप्त एवायं व्यञ्जनाबीजभूतोऽभिव्यक्तिविचारो व्यञ्जनेति नवीनेन व्यपदेशेन प्रतिष्ठिापित आनन्दवर्धनेन।

व्यञ्जनां प्रत्याचक्षाणानामाचार्याणां 'ध्वनिव्यञ्जने' इति व्यपदेशद्वयमेव विमतिपदपतितं, न तु ध्वनिनाम्ना व्याकृतां सहृदयहृदयसर्वस्वभूतं प्रतीयमानार्थत्वम्। अत एव व्यञ्जना अभिधायां, लक्षणायाम् अनुमितौ वा विलीयते ध्वनिश्चालङ्कारेष्वन्तर्भवतीति तु ध्वनिध्वंसकैराचार्यैर्मुहुर्मुहुः प्रोक्तं परं व्यञ्जनावेद्यं तत्त्वं प्रतीयमानं तु तैर्न प्रत्याक्षिप्तम्।

परन्तु सर्वानुभवसिद्धं बाल्मीकिकालिदासप्रभृतिभिः कविभिरूपात्तं तत्तत्वं केन व्यपदेशेन व्याकरणीयमिति विषये तस्य व्यञ्जनया ध्वननाद् ध्वनिनामकरणमेवोचितं प्रतिभाति। व्यञ्जना च वाच्यलक्ष्यार्थेव्यतिरिक्तस्य प्रतीयमानार्थस्य कृतेऽवश्यमुपादेया। अतः काव्यस्यास्वादः यदीष्टः, ''अनन्यलभ्यो हि शब्दार्थः'' ''नाशब्दः कश्चिद् व्यापारः'' इति वाक्यार्थविदाम् आचार्याणां वचनं यदि प्रमाणत्वेनाङ्गीक्रियते तर्हि शब्दप्रमाणावग तस्य प्रतीयमानार्थस्य प्रतीतिः शब्दव्यापारेणैव सम्पाद्येति कृत्वा व्यञ्जनानामाभिनवो व्यापारो मीमांसकतार्किकादिभिश्शास्त्रकारैर न्यैर्ध्वनिविरोधिभिश्शास्त्रकारैरन्यैर्ध्वनिविरोधिभिश्चालङ्कारिकैरव-श्यमूरीकार्यः। व्यञ्जना काव्यस्य काप्यपूर्वा कला, यया कविः स्वीयामनुभूतिं काव्येऽभिव्यक्तिं सहृदयश्चानयैव कवेरभिव्यक्तामनुभूतिं समास्वादयति।

येन विदुषा प्रयोजनमूलाया लक्षणाया अस्तित्वमङ्गीकृतम्। तेन अप्रत्यक्षरूपेण व्यञ्जनाया अस्तित्वमपि स्वीकृतमेव। लक्षणायाः प्रयोजनमूलाख्यो भेदः व्यञ्जनायाः सिद्ध्यर्थमाधारस्तम्भो विद्यते। काव्यप्रकाशे मम्मटाचार्येण व्यञ्जनायाः किमपि लक्षणं नोक्तम्। यतो हि व्यञ्जनाया आश्रयः अभिधाया आश्रय इव निश्चितो नास्ति, अभिधा साक्षात्सङ्केतितार्थबोधके शब्दे तिष्ठति परन्तु व्यञ्जना प्रकृतौ प्रत्यये पदे वाक्ये वाच्ये लक्ष्ये व्यङ्ग्ये सङ्केतादौ च तिष्ठति, आश्रयस्यानिश्चयान्मम्मटेन व्यञ्जनायाः निरूपणप्रसङ्गे व्यञ्जनालक्षणमनुक्त्वा सर्वप्रथमं लक्षणामूलव्यञ्जनायाः निरूपणं कृतम्। आनन्दवर्धनेनापि प्रथमतया लक्षणामूलव्यञ्जनाया निरूपणं विधाय लक्षणामूल व्यञ्जनाया निर्विवादतया सत्ता सूचिता। इयं व्यञ्जना सरस्वत्यास्तत्त्वं विद्यते, यया कविसहृदयाः परमवेरण्यं ब्रह्मानन्दसंपितं रसामृतहृदमवगाहन्ते। अत एव अभिधालक्षणातिरिक्ता व्यञ्जना तल्लक्षणं साहित्येदर्पणे यथा-

**विरतास्व भि ाद्यासु ययार्थो बो यते परः।**
**सा वृत्तिर्व्यञ्जना नाम शब्दस्यार्थादिकस्य च।।**

एवं वाच्यलक्ष्यार्थव्यतिरिक्तप्रतीयमानार्थद्योतकः शब्दस्यार्थस्य च व्यापारो व्यञ्जनेति फलितम्। इयं वृत्तिः काव्यशास्त्रज्ञैराविष्कृता। काव्येनाभिधालक्षणाभ्यां निर्वाहः यतोऽभिधा शब्दस्य मुख्यमर्थ लक्षणा च तत्सम्बद्धमर्थम्-वगमय्योपरमेते। परं काव्ये न केवलं वाच्यार्थलक्ष्यार्थाभ्यां कश्चिल्लाभः। दृष्टश्रुतोऽर्थः काव्ये यदि तथैवोपनिबद्धयते, तर्हि न काचिच्चमत्कृतिस्तत्र। बाल्मीकिकालिदासादीनां काव्यं यत् सहृदयान् प्रीणयति, न तद् वाच्यवाचकभावेन लक्ष्यलक्षकभावेन वा, प्रत्युत प्रतीयमानार्थमहिम्नैव। प्रतीयमानोऽर्थश्च नाभिधाया नापि च लक्षणया प्रत्याय्यः। अभिधा संकेतितमर्थमेव बोधयितुं प्रभवति। अतोऽस्य शब्दस्य यस्मिन्नर्थे साक्षात् सङ्केतोऽसावभिधाया विषयः। अभिधायाश्च सामर्थ्यं नियतार्थप्रत्यायनपर्यन्तम्। लक्षणा च यद्यप्यभिधेयार्थातिरिक्तमर्थ बोधयति, परं तथाप्यसौ वाच्यार्थसम्बद्धमेवार्थ प्रत्यायति नासम्बद्धमर्थम्।

अत एवाभिधापुच्छभूता लक्षणोच्यते। लक्षणया बोध्योऽर्थोऽपि सदा नियत एव। एवमभिधालक्षणाभ्यां नियतस्यैवार्थस्य प्रतीतेर्न्यायमीमांसादिशास्त्रेषु तयोरुपयोगः। परं सहृदयहृदयाह्लादके काव्ये वाच्यार्थलक्ष्यार्थातिरिक्त-प्रतीयमानार्थस्य परमाह्लादकत्वेन ग्राह्यत्वादिभधालक्षणाभ्यां न निर्वाहः। अतएव यथा वाच्यार्थावगत्यर्थमभिधा वाच्यार्थसम्बद्धलक्ष्यार्थबोधार्थञ्च लक्षणाङ्गीक्रियते, तथैव प्रतीयमानार्थप्रत्यायनार्थं व्यञ्जना नाम्न्यतिरिक्ता वृत्तिः काव्यशास्त्रज्ञैः स्वीक्रियते।

प्रतीयमानार्थप्रत्यायनार्थं व्यञ्जनोपादीयत इत्यतः कोऽयं प्रतीयमानो नामार्थ इति प्रथमं ज्ञातव्यो भवति। शब्दानामर्थः प्राधान्येन द्विविधः। साक्षादभिहितोऽनभिहितश्च। तत्र साक्षादभिहितोऽर्थो यथा घटपदस्य घटत्वरूपोऽर्थः पटपदस्य च पटत्वरूपोऽर्थः। अयमर्थो वाच्योऽभिधया बोध्यः। परं साक्षादनभिधेयोऽर्थो व्यङ्ग्यः प्रतीयमानः

१८. कृष्णरससागर-पृष्ठ/पंक्ति-२०६/१८-१६

१६. कृष्णरससागर-पृष्ठ/पंक्ति-२१०/६-१०

२०. कृष्णरससागर-पृष्ठ/पंक्ति-१४५/२३-२४

२१. केशव की भाषा-लेखक-सत्यनारायण त्रिपाठी, पृष्ठ-२६१, प्रकाशक-अरविन्द कुमार राधा कृष्ण प्रकाशन, २ अंसारी रोड, दरियागंज, दिल्ली-१६७५

२२. कृष्णरससागर-पृष्ठ/पंक्ति-७७/८

२३. कृष्णरससागर-पृष्ठ/पंक्ति-८३/२६

२४. कृष्णरससागर-पृष्ठ/पंक्ति-१०६/२३

२५. वर्गीकृत लोकोक्ति कोश-डॉ. शोभाराम शर्मा, प्रस्तावना, पृष्ठ-०६ प्रकाशक-तक्षशिला प्रकाशन २३/४७६२ अंसारी रोड दरियागंज, नई दिल्ली, १६८३

२६. कृष्णरससागर-पृष्ठ/पंक्ति-८८/३

२७. कृष्णरससागर-पृष्ठ/पंक्ति-८८/१७

२८. कृष्णरससागर-पृष्ठ/पंक्ति-१४२/११

२६. काव्यप्रकाशः-लेखक-आचार्य मम्मट, सप्तम उल्लास, पृष्ठ-३१६, हिन्दी व्याख्याकार-डॉ. पारसनाथ द्विवेदी प्रकाशक-विनोद पुस्तक मन्दिर, डॉ. रोगेयराधवमार्ग आगरा-२, संस्करण १६८७

३०. मध्ययुगीन काव्य साधना, लेखक-डॉ. रामचन्द्र तिवारी, पृष्ठ-१२६ प्रकाशक-भवदीय प्रकाशन, अयोध्या, फैजाबाद प्रथम संस्करण १६६७

३१. कृष्णरससागर-पृष्ठ/पंक्ति-१०८/१६

पता : हिंदी विभाग, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, श्रृंगेरी परिसर, कर्नाटक

# कृषिकार्य में ज्योतिषीय निर्देश

■ ज्योति प्रसाद दास

"अन्नं जगतः प्राणाः" इस कथन का ये अभिप्राय है कि अन्न के विना इस संसार में प्राणियों की सत्ता इस भूखण्ड में सम्भव नहीं। अन्न का उत्पादन वृष्ट्याधीन है। इस प्रसङ्ग में श्री कृष्ण भगवान् श्रीमद्भागवतगीता में कहे हैं कि-

**अन्नाद्भवति भूतानि पर्यन्यादन्न सम्भवः।**
**यज्ञाद्भवति पर्जन्यो यज्ञकर्म समुद्भव।।**[१]

भारत एक कृषि प्रधान देश है। प्रायः अधिकाधिक लोक कृषिकर्म के आधार पर अपना जीवन व्यतीत कर रहे हैं। अपने आवश्यकतानुसार समाज को अपने खाद्य के पूर्त्ति के लिये प्रयत्न करना पड़ता है। कृषि विद्या की कुसलतापूर्ण व्यवहार में शस्योत्पत्ति की जा सकती है। वेद न कहा है-

**"भूमिरावपनं महत्"**[२] कृषि योग्यभूमि महान् होती है। महर्षि पराशर ने स्पष्टरूपेण कहा है कि-शरीर के विभिन्न अंगों में स्वर्णाभूषण धारण करते हुए भी अन्न के अभाव में उसे उपवास में ही रहना होगा[३]। कृषि वृष्टि के अधीन है। ये उक्ति संस्कृत शास्त्र में मिलती है-

**वृष्टिमूला कृषि : सर्वा वृष्टिमूलं च जीवनम्।**
**तस्मादादौ प्रयत्नेन वृष्टिज्ञानं समाचरेत्।।**[४]

कृषि के लिए भूमि को प्रस्तुत करने के बाद कृषक वृष्टि की अपेक्षा करता है। यदि किसी वातावरण के प्रभाव में वृष्टि नहीं हुआ तो यज्ञेन मेघ वीजनम् अर्थात् यज्ञादि कर्म से वृष्टि होती है। इससे पृथिवी शक्तिशाली वनकर उत्पाद क्षेम होती है। **"वृष्टिश्चमे यज्ञेन कल्पन्ताम्"**[५]। कृषि विज्ञान जानने के लिये हमारा यो काल विधायक शास्त्र ज्योतिष शास्त्र है उसका उपयोग हम हमारा कृषिकर्म में लगा सकते हैं। आचार्य बराहमिहिर अपने बृहत्संहिता में अपनी बात कहकर भी हमारे पूर्ववर्त्ति प्राचीन वशिष्ठ, गर्ग, पराशर, कश्यप, आचार्यो का मत भी उपस्थापन किये हैं[६]। यहां ध्यान रखना है कि प्रतिवर्ष प्रायः मार्गशीर्ष शुक्ल चतुर्थी अथवा पञ्चमी तिथि में पूर्वाषाढा नक्षत्र आता है। मेघ गर्भधारण का १६५ दिनों के बाद जब अपनी नक्षत्र में चन्द्रमा के आने पर उसका प्रभाव रहता है। अर्थात् वृष्टि होती है। वृष्टि ज्ञान के लिए ज्योतिषशास्त्र में प्रदत्त प्रचलित पद्धतियां तथा उसके आधार पर धान्यादि शस्य का उत्पत्ति का वर्णन नीचे वर्णित है। आषाढ पूर्णिमा के दिन प्रदोष काल से वायु का परीक्षण किया जाता है और दिशाओं के अनुसार फल जाना जाता है।

क. यदि पूर्व दिशा की वायु प्रवाहित होती है तो सुवृष्टि होती है तथा धान्योत्पत्ति अधिक होती है।

ख. यदि आग्नेय कोण की हवा चले तो अल्पवृष्टि होती है तथा शस्योत्पत्ति अलग होती है।

ग. यदि दक्षिण दिशा की हवा चले तो अल्पवृष्टि, अल्पधान्य तथा प्रजा पीड़ा कारक होती है।

घ. नैऋत्य दिशा की हवा चले तो दुर्भिक्ष और अनावृष्टि होती है।

ड. पश्चिम दिशा की यदि वायु चलती है तो अतिवृष्टि तथा धान्योत्पत्ति उत्तम होती है।

च. वायव्य कोण की वायु चले तो सुवृष्टि तथा धान्योत्पत्ति उत्तम होती है।

छ. उत्तर दिशा की वायु चले तो अतिवृष्टि होती है।

ज. ईशान कोण की वायु चलने पर सुवृष्टि होती है।

झ. आषाढ पूर्णिमा के दिन सूर्यास्त समय यदि ईशान कोण की हवा चले तो पृथ्वी पर ध्यान उत्तम होगा।

यदि कृषक ये सब बातों पर नजर रखता हुआ अपना काम को आगे बढाएगा तो अवश्य शुभ फल प्राप्त करेगा। अभी कृषि कर्म का मुहूर्त्त पर नजर डालेंगे। **''कलौ अन्नगता प्राणाः''** इसका अर्थ ये रहा की-अन्न के बिना जीवन नहीं टीकते। मानव सब प्राणियों में श्रेष्ठ है। कृषिकर्म के द्वारा व विविध शस्योत्पत्ति कर रहा है। और अपने लिये रखते हुए दूसरों के लिये जीवन धारण का सहारा देता है। कृषि यो है, हल कर्षण से प्रारम्भ होता है और शस्य का भण्डार में एकत्रीकरण तक् प्रक्रिया होती है। सब कृषक फसल करने से पहले हल कर्षण करते हैं परन्तु शस्य सभी का समान नहीं होती है। क्यों कि हरेक काम का प्रारम्भ में ज्योतिषशास्त्र का नियमानुसार मुहूर्त्त देखा जाता है। इसलिए मुहूर्त्त विचार कर जिस् कृषक ने कृषिकर्म का सुरूआत् किया उस का शस्योत्पत्ति आच्छा हुआ। तो अभी हल कर्षण का मुहूर्त्त का विचार करते है। मूला, विशाखा, मघा, पुनर्वसु, श्रवणा, घनिष्ठा, शतभिषा, उत्तराफाल्गुनी, उत्तराषाढा, उत्तराभाद्रपद, रोहिणी, मृगशिरा, रेवती, चित्रा, अनुराधा, हस्ता, अश्विनी, पुष्प ये सब नक्षत्रों में रवि, शनि भिन्न वारों में रवि, भौम, शनि आदि पापग्रह निर्बल होने में और केन्द्र स्थान में देवगुरू और चन्द्रमा के स्थिति, कर्क, मकर, कुम्भ, मीन, नवांश में रिक्ता तिथि को छोड़ कर हलारम्भ करने में कृषक के लिए शुभ होता है। इस सन्दर्भ में मुहूर्त्तचिन्तामणि का वचन[७]-

**मूलद्विशमघाचरध्रुव क्षिप्रैर्विनार्कं शनि पापैर्हिनवलैर्विधौ जललवे शुक्रे विधौ मांशले।**
**लग्नेदेवगुरौ हलप्रवहणं शस्तं न सिंहे घटे कर्काजैणघटे तनौ क्षयकरं रिक्तासु षष्ठ्यां तथा।।**

हल कर्षण के बाद बीज वपन समय का ज्ञान होना जरूरी है। उसमें श्रवणा, शतभिषा, पुनर्वसु, विशाखा नक्षत्रों भद्रा तिथि और मङ्गलवार को त्याग करते हुए अन्य दिनों में प्रशस्त है। इस प्रसङ्ग में मुहूर्त्तचिन्तामणि का ये वचन[८]-

**एतेषु श्रुतिवारूणादि विशाखोडूनि भौमं विना बीजोप्तिर्गदिता शुभात्व गुभतोऽष्टाग्नीन्दुरामेन्दवः।**
**रामेन्दग्नि युगान्यसच्छुभकराण्युप्तौ हलेऽर्को ज्झितान् भाद्रामाष्टनवाष्ट भानिमुनिभिः प्रोक्ता न्यसत् सन्ति च।।**

ज्योतिष शास्त्र में यो मुहूर्त्त कृषि कर्म के लिए बताये गये हैं, इन सब समय में यदि कृषक कृषि का प्रारम्भ करता है तो फसल वृद्धि होती है। मुहूर्त्तमार्तण्ड ग्रन्थ में इसका विचार[९]-

**उद्वाहर्क्षचरद्विपेन्द्रलघुभ त्वाष्ट्रैः शुभास्यात्कृषिर्व्यार्किज्ञाररवेगाह्नि युग्म झषगो कन्या विलग्ने तिथौ।**
**व्यंकौजे सदिशि प्रणम्य खगभूः मुख्यान्सिताच्छादनः स्वर्णोद् घृष्टहलं समुष्कसुवृषै सौमीं पदुस्त्रीर्नयेत्।।**

अर्थात् विवाह के नक्षत्रों में (रोहिणी; मृगशिरा, मघा, उ.फा., अनुराधा, मूल, उ.षा. रेवती) चरसंज्ञक नक्षत्र (स्वाती, पुष्प, श्रवणा, घनिष्ठा, शतभिषा, विशाखा, ज्येष्ठा) लघुसंज्ञक नक्षत्र (हस्ता, अश्विनी, पुष्प, चित्रा) इन नक्षत्रों शनि, मङ्गल, बुध वार को छोड़ कर अन्य वारों में २, ३, ६, १२ लग्नों में नवमी को त्यागकर अन्य विषम तिथियों में कृषिकार्य करना हल चलाना शुभ होता है। हल चालन कर्त्ता को श्वेत वस्त्र पहन कर ग्रह पृथ्वी और देवताओं को नमस्कार करके वृषण युक्त वैलों को हल में जोत कर हल के अग्रभाग में सोना को घिष कर उत्तराभिमुख तीन और दक्षिणाभिमुख द्विरेखायें मिलकर पांच रेखाएं करनी होती है। इससे अधिक उस दिन हल नहीं चलाना चाहिए। यदि कृषि क्षेत्र में उपर्युक्त नियम के अनुसार बीज वपन हो रहा है तो आगे के समय में जब फसल आमदानी होगी व भी उत्तम होगा और हमारा समाज उसे लाभान्वित रहेगा। अन्तिम में ये निष्कर्म बतलाना चाहता हुं कि हमारे लिये और नये मानव समाज के भलाई के लिये यो हमारे आचार्यो महर्षियों ने कृषि कार्य करने का पन्था निर्देश किये गये हैं उस नियम को आधार बनाते हुए अपने क्षेत्रों में सही प्रयोग कर हम लाभान्वित हो सकते हैं।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. श्रीमद्भगवद्गीता
२. ययुर्वेद-२३/४६
३. कृषिपराशर
४. कृषिपराशर
५. यजुर्वेद-१८/०६
६. बृहत्संहिता गर्भलक्षणाध्याय
७. मुहूर्त्त चिन्तामणि-२/२८
८. मुहूत्त चिन्तामणि-२/२६
९. मुहूर्तमार्तण्ड मिश्र प्रकरण-श्लो. ५

■ पता : ज्योतिष विभाग (रा.सं.संस्थान) लखनऊ परिसर, लखनऊ

# वैशेषिक दर्शन के अनुसार सामान्य (जाति) सिद्धि

■ मेराज अहमद

## प्रस्तावना

वैशेषिक दर्शन में विभिन्न व्यक्तियों में एकाकारता की अनुभूति या अनुवृत्ति प्रत्यय की व्याख्या के लिए सामान्य नामक एक स्वतंत्र पदार्थ की सत्ता स्वीकार की गयी है। उनके अनुसार यह सार्वजनिक अनुभव का विषय है। जगत् की वस्तुओं में अनेकता, एकता, विविधता एवं समानता की प्रतीति होती है।[१] हमारे अनुभवों की विविधता से जागतिक वस्तुओं की अनेकता सिद्ध होती है। उसी प्रकार यह भी सत्य है कि उन विविध जागतिक वस्तुओं में एक आन्तरिक समानता भी अवश्य रहती है। यदि जगत् की सभी वस्तुएं एक दूसरे से पूर्णतः भिन्न होती और उनमें कोई साम्य नहीं होता, तो उनका आकलन मनुष्यों को असंभव ही होता। इसलिए यह अनिवार्य हो जाता है कि हम संसार की वस्तुओं में कुछ समान तत्त्व माने, जिसके आधार पर उन्हें वर्गीकृत करके एक समान्य नाम दिया जा सके। ये समान तत्त्व या साधर्म्य ही वैशेषिक दर्शन का सामान्य कहा जाता है। जिनके कारण संसार की असंख्य वस्तुएं कुछ समान वर्गो में वर्गीकृत हो जाती हैं।

## १. सामान्य का लक्षण

साधारण भाषा में सामान्य का अर्थ समान विशेषता या धर्म होता है।[२] परन्तु वैशेषिकमतानुसार सामान्य एक सत् पदार्थ है जो जाति का पर्याय माना जा सकता है।[३] किसी वर्ग विशेष के सभी व्यक्तियों में रहने वाला सामान्य नष्ट नहीं होता। नित्यत्वे सति अनेकसमवेतत्त्वम् सामान्यम्। तर्कसंग्रह में भी सामान्य को नित्यमेकमनेकानुगतं सामान्यनम् कहकर परिभाषित किया है। वैशेषिक दर्शन के अनुसार सामान्य नित्य पदार्थ है, जो एक होते भी अनेक विशिष्ट वस्तुओं में वर्तमान रहता है। सूत्रकार कणाद ने सामान्य और विशेष इन दोनों पदार्थों को अनुवृत्ति रूप बुद्धि की अपेक्षा से सिद्ध कहा है।[४]

वैशेषिक दर्शन में सामान्य के तीन भेद किए हैं। पर अपर और परापर ये भेद व्यापकता की दृष्टि से किए गए हैं। पर सामान्य सर्वाधिक व्यापक है। यह अपने अन्दर सबको समाविष्ट कर लेता है, किन्तु स्वयं किसी के अन्दर समाविष्ट नहीं होता। सादिति यतो द्रव्यगुणकर्मसु सा सत्ता। यह सत्ता सम्बन्धी सामान्य हैं।[५] अपर सामान्य कम व्यापक सामान्य है। द्रव्यत्व, गुणत्व, कर्मत्वादी जातियाँ अपर सामान्य है।[६] यह सबसे कम व्यापक सामान्य है। घटत्व सामान्य केवल घटों में सीमित होने के कारण अपर सामान्य है। जिस सामान्य की व्यापकता मध्यवर्ती होती है, उसे परापर सामान्य कहते हैं। यह पर सामान्य से कम व्यापक तथा अपर सामान्य से अधिक व्यापक होता है।[७] यह सत्ता सामान्य से कम व्यापक है, किन्तु धटत्व सामान्य से अधिक व्यापक है।

प्रशस्तपाद के मतानुसार सामान्य अपने आश्रितों में एकरूप या अभिन्नस्वभाव तथा वस्तुओं में एक आकार की बुद्धि का कारण है। अपने एक ही स्वरूप से अपने सभी आश्रयों में बराबर रहता हुआ

अनुवृत्तिप्रत्यय का अर्थात् अपने आश्रयरूप विभिन्न व्यक्तियों में एक आकार की बुद्धि का कारण है।[८] उदयनाचार्य के मतानुसार समवेतरहित सभी आश्रयों में अन्योन्याभाव का समानाधिकरण समवेत सामान्य है।[९] कन्दलीकार के मतानुसार अत्यन्त विभिन्न दो वस्तुओं में जिस एक वस्तु के रहने से एक आकार की प्रतीति होती है, उसी को सामान्य कहते हैं।[१०]

## २. सामान्य की सिद्धता

न्याय-वैशेषिकदर्शनों में सामान्य को स्वतंत्र पदार्थ सिद्ध करने के लिए हमारे अनुभव एवं लाघव युक्ति का आश्रय लिया गया है तथा जब भी हम मनुष्य या पशु को देखते हैं, तब हमारा यह ज्ञान तो निश्चित रूप से समान रहता है कि यह एक मनुष्य है अथवा वह एक मृग है अतः मनुष्यत्व एवं पशुत्व के इन अलग-अलग अनुभवों में जो समानता अंतर्गत रहती है, उसका आधार यही सामान्य या जाति है। अतः उपरोक्त युक्ति से सिद्ध होता है कि यह मनुष्य या पशुत्व रूप सामान्य एक सभी मनुष्यों और पशुओं से अभिन्न संबंध द्वारा समवेत एक पदार्थ है, वही वैशेषिक दर्शनका सामान्य पदार्थ है।

## उद्योतकर मतानुसार सामान्य (जाति)

न्यायवार्तिककार उद्योतकरने सामान्य की विशेष से पृथकता सिद्ध करने के लिए कहा है गाय, हिरण इत्यादि पशुओं की सामान्य सिद्धि के कारण गो विशेष मृगविशेष से भिन्न होने चाहिए, कारण उनका अपना एक विशेष स्वरूप है, सामान्य गो एवं गोत्व विशेष गो तत्त्व से अलग होने चाहिए, क्योंकि वे रूप एवं स्पर्श की तरह अन्य विशेष स्वरूप है, सामान्य गो एवं गोत्व विशेष गोतत्त्व से अलग होने चाहिए, क्योंकि वे रूप एवं स्पर्श की तरह अन्य के आधार बनते है[११]। गो सामान्य विशेष गोतत्त्व से भिन्न होनी चाहिए, क्योंकि उसका अभिधान गोत्व गोतत्त्व से अलग है।[१२] इस प्रकार सबका मुख्य आधार यही हेतु है कि सामान्य विशेष से अभिन्न नहीं हो सकता, बल्कि इन दोनों की प्रतीतियां परस्पर भिन्न-भिन्न नहीं होती है। अतः इन का सार यही है कि न्याय-वैशेषिकदर्शनों के अनुसार सामान्य एक पृथक् सत् पदार्थ है जो अन्य सभी पदार्थों एवं अपने आश्रय विशेष से भी सर्वथा भिन्न है।

## श्रीधराचार्य मतानुसार सामान्य (जाति)

श्रीधराचार्य मतानुसार जिस प्रकार सामान्य को न मानने पर व्यक्तियों की एकता सम्भव नहीं हैं, उसी प्रकार व्यक्तिरूप कार्यों और व्यक्तिरूप कारणों की एकता भी सम्भव नहीं है, क्योंकि व्यक्तियों की तरह उनके कार्य और कारण भी तो परस्पर विभिन्न है, उनमें रहने वाले सामान्यों के बिना उनमें भी एकत्व का संपादक कौन होगा[१३]।

## उदयनाचार्य मतानुसार सामान्य (जाति)

सामान्य या जाति की सिद्धता के लिए उदयनाचार्य ने कारणता की युक्ति को प्रस्तुत किया है उनका

तर्क है की, कारण-नियम सर्वत्र ही समान एवं अनिवार्य होने से कुछ विशेष वस्तुओं में नहीं, अपितु समान जातीय के वस्तुओं में ही रहना चाहिए। यदि कारणता की यह शक्ति विशेष व्यक्तियों में ही आश्रित मानी जाए तो स्वरूपयोग्य या उपादानकारण की व्याख्या संभव न होगी तथा यह स्वरूपयोग्यता या कारणत्व के किसी वस्तु में उसकी जाति के कारण ही पाया जाता है। यह जाति हमारे अनुभव से सिद्ध पदार्थ है और हमारे व्यावहारिक जीवन का आधार भी है। इसका निषेध करने का तात्पर्य होगा वस्तुओं के अनुभवसिद्ध स्वरूप का ही निषेध। परन्तु फिर तो कोई भी कार्य किसी भी कारण सा उत्पन्न होने लगेगा और स्वयं भी कार्यों की उत्पत्ति करने लगेगा। इस प्रकार के वर्गीकरण पर आधारित होकर चलने वाला हमारा सामान्य व्यवहार ही असंभव हो जाएगा, जो न तो अनुभव सिद्ध स्थिति होगी और न ही कोई तर्कसंगत स्थिति होगी[१४]। इसलिए यही मानना अवश्य है कि कारण-कार्य नियम वस्तुओं की जाति या सामान्य पर ही आश्रित होकर कार्य करता है। जयन्तभट्ट के मतानुसार जाति या सामान्य को माने बिना तो व्यक्ति की भी उपलब्धि न कर सकेंगे[१५]। तात्पर्य यह है कि विभिन्न प्रकार के कारणों से एक कार्य की उत्पत्ति हो सकती है, बल्कि अनेक प्रकार के कार्य एक ही कारण से उत्पन्न नहीं हो सकते हैं।

उदयनाचार्य के मतानुसार अनेक कारणों से उत्पन्न होने वाला कार्य भी वस्तुतः एक नहीं, भिन्न-भिन्न ही होता है। तृण, मणि या अरणि से उत्पन्न होने वाली वह्नि एक ही नहीं, विभिन्न प्रकार की है। किन्तु हमें ऐसा प्रतीत होता है कि इन सब कारणों से उत्पन्न होने वाली वह्नि एक ही है। क्योंकि अगर हम उस वह्नि का सूक्ष्मरूप से आलोकन करे तो निश्चितरूप से उस वह्नित्व रूप जाति की भी अन्य जातियां सिद्ध होगी। यद्यपि यह सूक्ष्मभेद तुरन्त दृश्य नहीं है, परन्तु सूक्ष्म विश्लेषण से अवश्य सिद्ध होता है। यदि यह भेद कारण भेद से कार्य भेद न माना जाए तो फिर कारण-कार्य व्यवस्था ही न रह जाएगी और किसी भी कारण से कोई भी कार्य उत्पन्न होने लगेगा। यह भी सत्य है कि अपने व्यवहार में इस प्रकार के सूक्ष्म भेदों का विश्लेषण अनुपयोगी ही है। परन्तु तार्किक दृष्टि से यह नही माना जा सकता कि एक निश्चित कार्य अनेक प्रकार के कारणों से उत्पन्न हो सकता है[१६]। अतः कार्यों के निश्चित कारणों की व्याख्या के लिए अनिवार्य है कि उनमें सामान्य या जाति को माना जाए। उदाहरण के लिए तन्तु पट का समवायिकारण है किन्तु केवल तन्तु के रूप में नहीं, एक ऐसी सत् वस्तु के रूप में जिसमें तन्तुत्त्व सामान्य विद्यमान है। अतः पट तन्तुओं का कार्यमात्र नहीं है अपितु पटत्व से युक्त एक वस्तु है। इसी को कहा जा सकता है कि तन्तुत्व समवेत कारण एवं पटत्व समवेत कार्य के मध्य एक ऐसा सम्बन्ध है, जो किसी भी अन्य दो वस्तुओं के नहीं हो सकता। उदयनाचार्य की मूल मान्यता यही है कि कोई भी दो वस्तुओं के मध्य कारण-कार्य सम्बन्ध नहीं हो सकता, अपितु वह कुछ विशेष सामान्य युक्त वस्तुओं में ही संभव है[१७]। इस प्रकार से सामान्य को मानना अनिवार्य हो जाता है एवं उसकी सिद्धि भी हो ही जाती है।

## ३. उपसंहार

वैशेषिक दार्शनिक सामान्य विषयक यथार्थवाद का प्रतिपादन करते हैं। उनके अनुसार सामान्य अन्य पदार्थों के समान, ज्ञान का विषय होता है। एकाकारता के प्रत्यय की उपलब्धि द्रव्य, गुण और कर्म इन पदार्थों

से नहीं हो सकती। अतः वैशेषिक दर्शन एकाकारता के प्रत्यय की उपलब्धि के लिए सामान्य को एक स्वतंत्र पदार्थ स्वीकार करता है। कणाद के अनुसार जितनी वैयक्तिक विशिष्टताएं यथार्थ होती हैं, उतना ही सामान्य यथार्थ पदार्थ है। उसके अनुसार सामान्य नित्य पदार्थ है, जो व्यक्तियों से एकता की प्रतीति का कारण सामान्य ही है। यह केवल मानसिक प्रत्ययमात्र नहीं है। इसकी स्वतंत्र सत्ता है। इस मत के अनुसार सामान्य सत् और नित्य पदार्थ होते हुए भी जगत् के विषय पदार्थो से अलग नही रहता, वह विशेष में ही अनुगत रहता है। उदयनाचार्य के अनुसार किसी कार्य की उत्पत्ति में अनेक कारणता का नियम ग्राह्य नहीं है। यह मत आधुनिक वैज्ञानिक कारणताविषयक मत के अनुकूल प्रतीत होता है।

## ४. सन्दर्भ ग्रन्थ


- किरणावली-उदयनचार्य, संपादक-जितेन्द्र एस. जेटली, ओरिएन्टल संस्था, बरोदा १९७१
- न्यायदर्शन-न्यायभाष्य-न्यायवार्तिक-न्यायवार्तिकटीका, संपादक-तारानाथ न्याय तर्कतीर्थ और अमेन्द्र मोहन तर्कतीर्थ, मुन्शीराम मनोहरलाल, द्वितीय आवृत्ति,
- न्यायकोश-भीमाचार्य झळकीकर, भांडारकर प्राच्यविद्या संशोधन मंदिर, पुणे १९७८
- न्यायसिद्धान्तमुक्तावली-विश्वनाथ-संपादक श्री नारायण चरण शास्त्री और श्वेतवैकुण्ठ शास्त्री, चौखम्बा संस्कृत संस्थान, वाराणसी १९९०
- प्रशस्तपादभाष्य-न्यायमुक्तावली-श्रीधर, संपादक-विन्धेश्वरिप्रसाद द्विवेदी, श्री सद्गुरू प्रकाशन, दिल्ली द्वितीय आवृत्ति १९८४
- तर्कसंग्रह-अन्नमभट्ट-संपादक, महादेव राजाराम बोडस, बॉम्बे संस्कृत सीरिज १९३०


## सन्दर्भ-सङ्केत

१. सर्वस्य च वस्तुनो द्वावाकारौ-सामान्यकारो विशेषकारश्च। न्या.वा.पृ. ४४

२. समानप्रसवात्मिका जाति। न्या.सू. २.२.६६

३. न्या. भा. पृ. १५५, न्या. सि. मु. पृ. ४४

४. सामान्य विशेष इति बुद्धयेपक्षम्। वै. सू. १.२.३

५. प्र. पा. भा. पृ. २७३

६. द्रव्यत्वं गुणत्वं कर्मत्वाञ्च सामान्यानि विशेषाश्च। वै.सू. १.२.४

७. प्र.पा.भा. पृ. २८०, न्या. क. पृ. ७४७

८. स्वविषयसर्वगतमभिन्नात्मकमनेकवृत्ति एकद्विवबहुष्वात्मस्वरूपानुगमप्रत्ययकारी स्वरूपभेदेनादारेषु प्रबन्धेन वर्तमानमनुवृत्तिप्रत्ययकारणम्। प्र. पा. भा. पृ. २७६

९. समवेतरित सर्वान्योन्याभावसमानाधिकरणं समवेतं सामान्यम्। ल.व.पृ. २६

१०. अत्यन्तव्यावृत्तानां पिण्डानां यतः कारणादन्योन्यस्वरूपावगमः प्रतीयते तत्सामान्यामः। न्या.क.पृ. २६

११. गोतोऽर्थान्तरं गोत्वं भिन्नप्रत्ययविषयत्वात् रूपस्पर्शप्रत्ययवदिति। न्या.सू. २.२.७०, न्या.वा. पृ. ३३६

१२. गोतोऽर्थान्तरं गोत्वं व्यपदेशशब्दविषयत्वात् चैत्राश्ववत् गोर्गोत्वानुवृत्तिप्रत्ययभिन्ननिमित्तविशेषवत् रूपादिप्रत्यय वदिति। न्या.सू. २.२.७०, न्या.वा. पृ. ३३६-३७

१३. गोव्यक्तीनामेकत्वमिति चेत् नासति सामान्ये व्यक्तीनामिव व्यक्तिहेतूनां व्यक्ति कार्याणामपि परस्परव्यावृत्तानामेकत्वात्। किञ्च, यद्येकहेतुत्वादेकत्वम्........व्यक्तिनामेकत्वं न स्यात्। न्या.क. पृ. ५७५

१४. एकाकार्यत्वादेकत्वे च विजातीयानामप्येकत्वापत्तिः दृष्टा हि वाहदोहनादिक्रिया गवादि व्यक्तीनामिव महिष्यादिव्यक्तीनामपि। न्या.क.पृ. ५७७

१५. गोतोऽर्थान्तरं गोत्वं व्यपदेशशब्दविषयत्वात् चैत्राश्ववत् गोर्गोत्वानुवृत्तिप्रत्ययाभिन्ननिमित्तविशेषवत् रूपादिप्रत्यय वदिति। न्या. सू. २.२.७०, न्या.वा. पृ. ३३६

१६. तथापि व्यक्त्यपेक्षया नियमोऽस्तु न व्यक्तिरूपलभ्यते। तथैव जात्ययुक्तेति का ते व्यसनसन्ततिः। न्या.क. पृ. ४८, स्थबक १, कारिका ६

१७. यथा रूपाद्यसम्बद्धा न व्यक्तिरूपलभ्यते। तथैव जात्ययुक्तेति का ते व्यसनसन्ततिः। न्या.म.भा. १, पृ. २८६

■ पता : सहायक प्राध्यापक, संस्कृत विभाग,
कश्मीर विश्वविद्यालय, श्रीनगर

# चारित्रिक विकास में शिक्षा की भूमिका

■ श्रीनित्या मालवीया

अतीत के आइने में झाँकने पर विश्व का जो स्वरूप परिलक्षित होता है वह आज के स्वरूप से अत्यन्त पृथक है। अतीत के उस युग का यदि कोई व्यक्ति आज के इस वर्तमान विश्व के स्वरूप का दर्शन करता तो उसे किसी नये लोक में पहुँचने जैसा प्रतीत होता। आधुनिकता के इस अप्राकृतिक थपेड़े को झेलते-झेलते मानव निर्लज्ज सा हो गया है। परिणामतः समाज में हर ओर भ्रष्टाचार, आतंकवाद, उग्रवाद, हिंसा, दुराचार, बलात्कार, चोरी इत्यादि का परचम लहरा रहा है। इन समस्त किया-कलापों का यदि विश्लेषण किया जाए तो इनके मूल में केवल एक ही कारण परिलक्षित होता है और वह है उत्तम चरित्र का अभाव अथवा चारित्रिक-हीनता।

प्रायः आधुनिकता का चोंगा पहने हुए ये मानव, भारत की जिस शिक्षा पद्धति को पौराणिक उपाख्यान या निरर्थक मान कर अलग कर दिए, वस्तुतः वही आज सार्थक मार्ग जान पड़ता है क्योंकि सत्य मित्या से अधिक विचित्र होता है। प्राचीन काल में चारित्रिक विकास के उद्देश्य को आधार मान कर दी जाने वाली शिक्षा मध्य काल में अपने मूल उद्देश्य से भटक गयी, जो अंग्रेजों के शासन काल में अवधारणा मात्र बन कर रह गयी। आध्यात्मिक ज्ञान के शिखर पर आरूढ़ शिक्षा का उद्देश्य अधः पतन को प्राप्त करता हुआ उदरपूर्ति का साधन मात्र बन कर रह गया। ज्ञान की पिपासा ने एन्द्रिक पिपासा का रूप ले लिया जिसके पीछे-पीछे उस पिपासा को शान्त करने के लिए हमारी शिक्षा पद्धति ने उसका अनुकरण किया। यह एक बड़ी विडम्बना है कि **'सर्वे भवन्तु सुखिनः'** की प्रेरणा से प्रेरित शिक्षा आजीविका की साधन मात्र रह गयी, इतना ही नहीं पाश्चात्य शिक्षा पद्धति के अन्धानुकरण ने शिक्षा के आदर्श का ही बदल दिया और वह **'सर्वे भवन्तु दुःखिनः'** की पोषक बन गयी। इसके लिए केवल पाश्चात्य शिक्षा पद्धति को ही दोषी नहीं माना जा सकता, अपितु बढ़ रहा भौतिकवाद भी इसका एक महत्वपूर्ण कारण है।

विश्व में बढ़ रहे अमानुषिक गतिविधियों को देखते हुए आधुनिक शिक्षाविदों ने पुनः मूल्य आधारित शिक्षा की वकालत की। चारित्रिक गुणों का विकास का ऐसा विषय है जिस पर गम्भीरता पूर्वक विचार करने की आवश्यकता है। क्योंकि हीन चरित्र वाला समाज आत्मघाती होता है। यही कारण है कि आधुनिक चिन्तकों एवं शिक्षाशास्त्रियों ने चरित्र के विकास को प्रमुख माना है। या यूं कहें कि मानव जीवन में चरित्र के महत्व को सर्वमान्य माना है। प्रायः सभी शिक्षाशास्त्रियों ने चरित्र को शिक्षा का मूलाधार माना है। मानव को मानव बन कर रहना सिखलाना शिक्षा का परम लक्ष्य है और व्यापक रूप में ये सब बातें चरित्र निर्माण में आ जाती है। व्यक्तिगत चरित्र ही सामाजिक और राष्ट्रीय स्तर को ऊँचा उठाता है और उसकी उन्नति का स्त्रोत एवं साधन है। प्रसिद्ध शिक्षाशास्त्री हरर्बट ने तो कहा है कि "शिक्षा का सम्पूर्ण कार्य एक शब्द में ही बाँधा जा सकता है और वह है-नैतिकता।" महात्मा गाँधी जी के अनुसार 'हृदय की स्वच्छता तथा उच्च चरित्र के बिना हमारी सम्पूर्ण शिक्षा व्यर्थ है।' वूल्जे के कथनानुसार, 'संसार में न तो धन का प्रभुत्व है और न बुद्धि का प्रभुत्व होता

है चरित्र और वृद्धि के साथ उच्च पवित्रता का। 'प्रयोगवादी शिक्षाशास्त्री डिवी के शब्दों में, 'सभी शिक्षा मानसिक तथा नैतिक चरित्र का निर्माण करती है।' अतः भारत ही नहीं वरन् विश्व के सम्पूर्ण शिक्षाशास्त्री शिक्षा का प्रमुख उद्‌देश्य चारित्रिक विकास ही मानते हैं क्योंकि चरित्र ही व्यक्ति के ज्ञान का फल है विश्व के समस्त दार्शनिकों एवं शिक्षाशास्त्रियों ने चैतन्य के साक्षात्कार को ही ज्ञान का लक्ष्य माना है। किन्तु यह एक ऐसा आदर्श लक्ष्य है जो सुन्दर चरित्र के बिना नहीं प्राप्त किया जा सकता तथा सुन्दर चरित्र के विकास के लिए सुशिक्षा की आवश्यकता होती है। इससे यह सिद्ध होता है कि मनुष्य अपने सर्वोच्च आदर्श को तभी प्राप्त कर सकता है जब वो सुशिक्षित हो। किन्तु सुशिक्षा का यह कथमपि नहीं है कि वह तथ्यों का संग्रह करे या तथ्यों का विश्लेषण करें अथवा संग्रह एवं विश्लेषण दोनों करे। किन्तु आधुनिक शिक्षा पद्धति तथ्यों के संग्रह एवं विश्लेषण तक ही सीमित रह गयी है। यह भारत जैसे देश के लिए अत्यन्त ही दुर्भाग्यपूर्ण बात है। वस्तुतः किसी व्यक्ति को ऐसी शिक्षा दी जानी चाहिए जिससे उसके चरित्र का विकास हो, बुद्धि का विकास हो, उसके आत्मशक्ति का विकास हो तथा वह स्वावलम्बी बन सके। विज्ञान में भी विकास तभी हो सकता है जबकि वह तथ्यों का संग्रह मात्र न करके उसे सम्पूर्ण अन्तःकरण का प्रयोग करते हुए ज्ञान का विषय बनाया जाय। क्योंकि शिक्षा मनुष्य के विकास की पूर्णता की अभिव्यक्ति है। शिक्षा ही वह माध्यम है जिससे इच्छा शक्ति की धारा पर सार्थक नियन्त्रण स्थापित हो सकता है। व्यक्ति सही रूप में चिन्तन करना सीखता है। यह मनुष्य को संस्कारित कर व्यक्तित्व का सही निर्माण कर चरित्र को उत्कृष्ट बनाती है शिक्षा स्वयं को पहचानने, अपनी शक्तियों को पहचानने की क्षमता का विकास करती है। यह वह साधन है जो व्यक्ति के आन्तरिक गुणों को प्रखर करती है, उसमें जो अर्न्तनिहित शक्तियां हैं, उनको विकसित करती है अर्थात् यह परिवर्तन का वह स्त्रोत है जो निरन्तर उत्कृष्टता की ओर अग्रसर करता है।

चरित्र का विकास एक सार्वभौमिक विकास है। मन में समस्त झुकावों और सभी प्रकार की प्रकृतियों का समवाय चरित्र है। सुख-दुःख व्यक्ति की आत्मा पर अपनी छाप छोड़ते हैं तथा इन सभी प्रकार के छापों का समष्टि ही चरित्र है। विचारों से ही मनुष्य बनता है। जब हम विचार करते हैं तो प्रत्येक विचार कुछ न कुछ प्रभाव हमारे शरीर पर अवश्य डालते हैं। हमारे विचारों में सजीवता होती है। मनुष्य की वाणी इतनी सजीव नहीं होती है जितने सजीव उसके विचार होते हैं। अतः शिक्षा का प्रमुख उद्‌देश्य विचारों का निर्माण होना चाहिए न कि तथ्य सम्प्रेषण। मानव मन पर पड़े हुए संस्कार उसके आदत के रूप में परिणत हो जाते हैं, जो उसका स्वभाव बन जाता है। अतः बुरी आदतों को उसे विरोधी संस्कार के अभ्यास के द्वारा निरस्त करना चाहिए। इस प्रकार सकारात्मक विचार निर्माण के द्वारा एवं उसके सतत् अभ्यास के द्वारा चरित्र का विकास शिक्षा का उद्‌देश्य है। चरित्र में व्यक्ति के सभी गुण सम्मिलित होते हैं। महात्माओं ने त्याग को चरित्र की कसौटी माना है। समाज के लिए कष्ट सहना, साहसी होना, धैर्य से काम लेना, जीवों पर दया, क्षमा, अहिंसा आदि दिखलाना, सभी से प्रेम भाव रखना, सत्य, न्याय, स्वतन्त्रता के लिए जीवन देकर इन्हें सुरक्षित रखना, संवेदनशील होना, बुद्धिमान होना, अच्छे-बुरे, हित-अहित का ज्ञान रखना, कर्त्तव्यपरायण होना आदि सभी गुण उच्च चरित्र के द्योतक हैं। आज के युग में समाज के योग्य नागरिक होना भी चरित्र का एक गुण है। चरित्र शारीरिक विकास और कलात्मक अनुभूति से भी सम्बन्धित है क्योंकि शरीर, मन, बुद्धि और आत्मा का समाहार मानव है व शिक्षा का उद्‌देश्य और आदर्श इनकी साथ-साथ और सम्यक् उन्नति करना है।

चरित्र का विकास ही व्यक्तित्व का विकास है। अच्छा व्यक्तित्व अच्छे समाज एवं अच्छे राष्ट्र का निर्माण करता है। अतः हमारे शिक्षा का उद्देश्य अच्छे व्यक्तित्व का निर्माण होना चाहिए। सम्पूर्ण शिक्षा का अन्तिम लक्ष्य व्यक्तित्व का विकास ही है। स्वामी विवेकानन्द जी ने कहा है-" शिक्षा का उद्देश्य केवल नौकरी प्राप्त करना नहीं होना चाहिए। तुम्हारी शिक्षा का उद्देश्य क्या है? या तो मुंशीगिरी मिलना या वकील हो जाना या अधिक से अधिक डिस्ट्रीक मजिस्ट्रेट बन जाना, मुंशीगिरी का ही दूसरा रूप है-बस यही न? इससे तुमको या तुम्हारे देश को क्या लाभ होगा? आँखें खोल कर देखो जो भारत खण्ड अन्न का अक्षय भण्डार रहा है आज वही उसी अन्न के लिए कैसी करूण पुकार उठ रही है।.........वह शिक्षा जो जन समुदाय को जीवन संग्राम के उपयुक्त नहीं बनाती, जो उनकी चारित्रिक शक्ति का विकास नहीं करती, जो उनमें मूलभूत गुणों-दया का भाव और सिंह का साहस पैदा नहीं करती, क्या उसे भी हम शिक्षा का नाम दे सकते हैं?"

■ **पता :** द्वारा, डॉ. के.के. पाण्डेय, बी-२/५८, भदैनी, वाराणसी

# उत्तर प्रदेश-गरीबी एवं बेरोजगारी विकरण के साथ

■ डॉ. एस. पी. सिंह

उत्तर प्रदेश भारत का एक सीमान्त एवं विशाल राज्य है। क्षेत्रफल की दृष्टि से राजस्थान, मध्यप्रदेश, महाराष्ट्र एवं आन्ध्र प्रदेश के बाद देश में उ.प्र. का पाँचवां स्थान है, जबकि जनसंख्या की दृष्टि से भारत में इसका प्रथम स्थान है। प्राकृतिक सम्पदा की प्रचुरता वाले इस राज्य में कुल ७७ जनपद एवं ५२००० से भी अधिक ग्रामपंचायतें हैं। वर्तमान में हमारे इस प्रदेश की जनसंख्या २० करोड़ से भी अधिक हो रही है। इस प्रदेश में राष्ट्रीय नमूना सर्वेक्षण संगठन (छैट) की पद्धति घरेलू खर्चों के आधार पर जनसंख्या के आकार तथा योगदान को ध्यान में रखकर व्यक्तियों की श्रेणियों का निर्धारण किया गया है। विगत लगभग २० वर्षों से उत्तर प्रदेश में गरीबी का शहरीकरण अर्थात शहरी क्षेत्र में गरीबी का विस्तार तीव्र गति से १९७०-१९८० तक हुआ किन्तु १९९९-२००० में इनकी संख्या में कमी हुई। राज्य के कुल ५० लाख ग्रामीण परिवारों में ७२ लाख परिवार गरीबी (ठच्स्) रेखा के नीचे की श्रेणी में आते हैं। राज्य में बी.पी.एल. में जीवन-यापन करने वाले सर्वाधिक परिवार हरदोई जनपद ५७.६४ प्रतिशत एवं सबसे कम बागपत ६.३३ प्रतिशत में हैं।

प्रदेश में गरीबी की गणना हेतु लकड़ावाला सूत्रानुसार ग्रामीण क्षेत्र में कृषि श्रमिकों तथा शहरी क्षेत्र में औद्योगिक श्रमिकों के उपभोक्ता मूल्य सूचकांक को आधार माना गया। उक्त फार्मूले को १९९७ में योजना आयोग में स्वीकृति प्रदान कर दी। प्रदेश में सेवायोजन कार्यालय अधिनियम १९६० में लागू किया गया। वर्तमान में १०३ सेवायोजन कार्यालय प्रदेश में कार्यरत है किन्तु बेरोजगारों की फौज बढ़ती जा रही है। इसकी कमी के लिए आवश्यक है कि बड़े पैमाने पर देशी-विदेशी निवेश को आकर्षित किया जाय। निवेशकों को देश के अन्य राज्यों महाराष्ट्र, गुजरात की तर्ज पर सुरक्षा, संरक्षा, पावर, परिवहन, कच्च्व माल, बाजार आदि को उपलब्ध करवाया जाय। क्योंकि जब प्रदेश का औद्योगिक विकास होता है तो गरीबी भी कम होती है। प्रति व्यक्ति उत्पादन, राष्ट्रीय आय, प्रति व्यक्ति आय बढ़ने लगते हैं। इसीलिए विकास विशेषज्ञों ने गरीबी व विकास का अन्योन्याश्रित सम्बन्ध बताया है। अतः पूंजी एवं निवेश गरीबी दूर करने के महामन्त्र हैं। इसके अतिरिक्त जाति प्रथा, शिक्षा का समुचित पाठ्यक्रम एवं माध्यम का अभाव, संयुक्त परिवार प्रणाली कमजोर स्वास्थ्य, उत्तराधिकार, नियम आदि सामाजिक बन्धन/परिस्थतियाँ भी गरीबी के लिए उत्तरदायी हैं। अतः दोष पूर्ण शिक्षा-प्रणाली, बढ़ती जनसंख्या, स्त्रियों द्वारा नौकरी, लघु उद्योगों की पतन, मजदूरी-उत्पादकता में अन्तर आदि कारण प्रदेश में बेरोजगारी को वृद्धि के लिए जिम्मेदार हैं।

वर्तमान में ग्रामीण बेरोजगारी कम करने तथा गरीबी निवारणार्थ प्रदेश में केन्द्र सरकार के ४ महत्वपूर्ण कार्यक्रम संचालित हैं-

1. SJGSY (Swarna Jayanti Gram Swarozgar Yojna)
2. SGRY (Sampurna Gramine Rozgar Yojna)

3. PMGY (Prime minister Gramodaya Yojna)
4. Food for work Programme.

प्रदेश की लगभग ७२ प्रतिशत जनसंख्या मूलतः ग्रामीण क्षेत्रों में निवास करती है जिनके कल्याणार्थ किये जा रहे समन्वित प्रयासों में प्रमुख इस प्रकार हैं-

१. आवासहीनों को निःशुल्क इन्दिरा आवास, कांशीराम आवास योजना।
२. अ.जा./अ.ज.जा. के लिए स्वरोजगार सृजन पर विशेष बल।
३. पेयजल व्यवस्था में अ.जा./अ.ज.जा. की बरीयता।
४. सुनिश्चित रोजगार योजना।
५. अम्बेडकर विशेष रोजगार योजना।
६. पर्यावरणीय स्वच्छता योजना।
७. अन्त्योदय अन्न योजना।
८. सर्व शिक्षा योजना।
९. ग्रामीण सड़क योजना।
१०. राष्ट्रीय ग्रामीण स्वास्थ्य मिशन।

प्रदेश में विगत ६५ वर्षों से विभिन्न कल्याणकारी योजनाओं को संचालित किया गया/किया जा रहा है किन्तु प्रदेश की/प्रदेशवासियों की आशान रूप प्रगति/विकास अभी भी नहीं हो पाया है। इसके लिए लोकतन्त्रीय प्रणाली के अन्तर्गत गैर जिम्मेदार राजनयिकों/सरकारों की सूझ-बूझ एवं कार्यकुशलता में कमी का होना भी है।

उपरोक्त के अतिरिक्त कृषि उत्पादन को बढ़ाने, भूमि सुधार को अधिक गहनता से करनें, सिंचाई सुविधाओं के विस्तार से, सहकारिता को अपनाकर, उन्नत शील बीज, खाद की अधिक-का-धिक व्यवस्था से, समुचित बाजार एवं उपज मूल्य को दिलवाकर, पशुपालन, मुर्गी पालन, मत्स्य पालन, मधुमक्खी पालन को वरीयता देते हुए सुविधाएं प्रदान करके, प्रदेश की जनता-जर्नाधन को गरीबी एवं बेरोजगारी के दल-दल से बाहर करके ही प्रदेश को उत्तम प्रदेश बनाना सम्भव हो सकेगा। केवल लुभावने नारों से, बेसिर पैर के वायदों से, कागजी-आँकड़ों के प्रस्तुती करण से नहीं। ये तो विगत ५-६ दशकों से हो रहा है। शेर है-

**"उम्र भर करते रहे, राहें, मुहब्बत तय मगर,**
**जब सुना तो बस यही, मंजिल अभी कुछ दूर है।"**

किन्तु इसके लिए आर्थिक, सामाजिक, राजनीतिक, आध्यात्मिक वातावरण की शुद्धता भी परमावश्यक है। प्रतिकूल वातावरण में निवेशक निवेश करने को तैयार ही नहीं होंगे। अतः

**"जिसमें लोच है, उसी में जान है**
**अकड़ तो खास मुर्दे की पहचान है।"**

**बहते हुए पानी ने, पत्थरों पे लकीरे छोड़ी हैं**
**पर अजीब बात है कि पत्थरों ने पानी में कोई लकीरें नहीं छोड़ी है।**

उपरोक्त कारणों से प्रदेश औद्योगिक दृष्टि से काफी पिछड़ा हुआ है। किन्तु फिर भी राम-श्याम के इस प्रदेश की अर्थव्यवस्था की दृष्टि से दूसरा स्थान है, उद्योगों के प्रोत्साहनार्थ जून २००२ की सारणी ने प्रोत्साहन नीति की घोषणा की जिसके लिए 'ग्रेटर नोयडा आगरा क्षेत्र' को विशेष आर्थिक क्षेत्र (SFZ) के रूप में विकसित करने पर बल दिया गया है। किन्तु निम्न कदमों को उठाने की अभी महवी आवश्यकता है तभी प्रादेशिक जन-जीवन को खुशहाल बनाया जा सकेगा और देश-दुनिया के अन्य राज्यों/देशों के साथ हम कदम ताल कर सकेंगे अन्यथा वैश्वीकरण के इस दौर में हमारा राज्य कही आर्थिक विकास की आँधी में पीछे ही न रह जाय।

## भावी कदम-

१. कृषि, कृषकों के अधिकाधिक कल्यार्णाथ पर बल।
२. पर्यावरणीय स्वच्छता कार्यक्रम पर बल।
३. निवेशकों को समुचित सुरक्षा, सघनं उपलब्ध करवाने की कटिबद्धता।
४. लघु उद्योगों की नवीनीकरण एवं मृत प्राय इकाइयों का प्राथमिकता से संचालन।
५. बन्द पड़ी चीनी (७२) मिलों का संचालन किया जाय।
६. सॉफ्टवेयर उद्योग के विकास पर बल।
७. कृषि/औद्योगिक उत्पादकों का समुचित मूल्य देना।
८. अन्वेशन/शोध की विभिन्न क्षेत्रों में प्राथमिकता।
९. मानव संसाधन विकास कार्यों में तेजी लाना।
१०. कृषि नीति, उद्योग नीति का पूर्ण परिपालन।
११. हस्त शिल्प निप्रति प्रोटसम्हन पर बल।
१२. सहकारिता के मूल मन्त्र को अपनाने पर बल।
१३. Public-Priuate Partenership पर बल
१४. Power Protection and Power Consumstion पर बल।
१५. F.D.I. (Foreign Direct Inuetrment) को स्वीकार करना।
१६. पशुपालन, वन्यीकरण हेतु सहायता/एवं वातावरण तैयार करना।
१७. शिक्षा के पाठ्यक्रम में यथोचित परिवर्तन के साथ अधिकाधिक प्रचार-प्रसार की आवश्यकता।

१८. सामाजिक सद्भावना को बढ़ाना।

१९. पर्यटकों को समुचित सुविधाएं प्रदान करना।

उपर्युक्त कारगर उपायों को अपनाकर ही प्रदेश/प्रदेशवासियों का आर्थिक, सामाजिक, बौद्धिक, विकास तीव्रगति से सम्भव हो सकेगा, यही आज की महत्ती आवश्यकता है। जिससे जीवन-निर्वहण रचनांक में वृद्धि होगी। जन-जीवन खुशहाल हो सकता है और प्रदेश की पहचान राष्ट्रीय तथा अन्तरराष्ट्रीय स्तर पर कायम रह सकती है। उत्पादन की वृद्धि, आय एवं सम्पत्ति में वृद्धि रोजगार एवं जीवन की गुणवत्ता में वृद्धि, निप्रांतों में वृद्धि से प्रदेश की अर्थव्यवस्था और सुदृढ होगी। तथा विकास का मार्ग और अधिक प्रशस्त होगा। तथा गरीबी एवं बेरोजगारी के प्रदेश से दूर भगाया जा सकता है।

■ पता : असि. प्रोफेसर अर्थशास्त्र विभाग, रा.सं.सं. लखनऊ परिसर

# बौद्ध दर्शन में त्रिलक्षण की अवधारणा

■ तारिका कुमारी

बौद्ध चिन्तन में आने वाले सभी तत्वों का समावेश आर्य सत्यों में हो जाता है। उन्हीं के अन्तर्गत त्रिलक्षण आ जाते हैं। ये हैं-अ. सर्व दुःखम्, आ. सर्व क्षणिकम्, इ. सर्वम् अनात्मम्।

**अ. सर्व दुःखम्**-समस्त पदार्थ या तो दुःख स्वरूप है या दुःख के कारण हैं। जैसा कि भगवान ने कहा-"भिक्षुओं यह दुःख है, यह अवितथ है, यह अन्यथा नहीं है"[1] (इदं दुक्खति खो भिक्खवे तथमेतं अवितथंमेतं अनञ्ञथमेतं) जैसे भगवान ने कहा है-"भिक्षुओं यह दुःख है यह तथ्य है, यह अवितथ्य है यह अन्यथा नहीं है।" इसलिए कहा गया है कि-

**"न बाधकं यतो दुक्खं, दुक्खा अञ्ञ न बाधकं।**
**बाधकत्तनियामेन, ततो सच्चमिदं मतं।।"**[2]

संसार दुःखमय है, जीवन का प्रत्येक क्षण दुःख से अभिव्याप्त है, मानव इसके कारण अशान्त एवं उद्विग्न है। यह दुःख तथ्य है, यथार्थ है, इसी का उद्घोष आर्य तथागत ने किया है इसीलिए दुःख आर्यसत्य है। भगवान् ने कहा है-"द्वे मे भिक्खवे देसेमि दुक्खं च दुक्ख निरोधं च।" भिक्षुओं मैं दो बातों की देशना करता हूँ कि दुःख और दुःख के निरोध की है।

भगवान बुद्ध बने गृहस्थाश्रम को छोड़ कर महाभिनिष्क्रमन से पूर्व रोगी, वृद्ध तथा मृत मनुष्यों के दर्शन करके इस तत्व को पहचान लिया था। भौतिक जीवन से प्राप्त सभी अनुभव थोड़े ही समय तक सुख देते हुए प्रतीत होते हैं। अन्ततोगत्वा ये दुख देने वाले ही होते हैं। इस परम्परा को बौद्ध धर्म में प्रतीत्यसमुत्पाद नामक सिद्धान्त के अन्तर्गत द्वादश निदान से स्पष्ट किया है। अतः इन निदानों का उल्लेख महत्वपूर्ण है। ज्ञातव्य है कि अनादिवासना से चलने वाले इस चक्र में प्रत्येक पिछली कड़ी का कार्य है, जिनका क्रम निम्नलिखित है-

**जरामरण**-जरा अर्थात् जीर्णता, बुढ़ापा, नख दाँतों का खण्डित होना, अंग प्रत्यंगो का ढीला होना, झुर्रियाँ पड़ जाना, आयुक्षीण होना, इन्द्रियों का परिपाक होना आदि किया जा सकता है।[3]

जरा का निर्देश करते हुए कहा गया है कि जीर्णता उस अवस्था का सूचक है जब पंच स्कन्ध पुराने हो जाते हैं, अंग प्रत्यंग काँपने लगते हैं, 'खण्डिच्चं' शब्द से दाँतों का टूटना, नखों का खण्डित होना सूचित होता है। पालिचं शब्द से केस लोम का गिरना या झड़ जाना सूचित होता है। बलित्तचता शब्द त्वचा का ढीला पड़ जाना सूचित करता है बुढ़ापे की अवस्था में दाँत टूट जाते हैं, चमड़ी लटक जाती है, बाल एवं रोएँ झड़ने लगते हैं, अंग-प्रत्यंग काँपने लगते हैं, इन्द्रियाँ शिथिल पड़ जाती है आदि बातों का परिचय इन पदों से प्राप्त किया जा सकता है।

दुख के लिए प्रायः वृद्धावस्था तथा मृत्यु को उपलक्षण के रूप में कहा जाता है। अतः दुख के लिए जरामरण शब्द का प्रयोग है। जरामरण का कारण क्या है? इसका उत्तर द्वितीय निदान द्वारा दिया है-

**जाति**-जाति का साधारण अर्थ ज़न्म लेना, प्रगट होना, उत्पन्न होना, स्कन्धों का प्रादुर्भाव होना, आयतनों का प्रतिलाभ होना आदि होता है। वृद्धावस्था, मृत्यु आदि दुःखों का कारण प्राणि का जन्म ही है यदि जन्म न

होता तो ये दुःख ही नहीं होते। परमार्थतः प्रतिसन्धि से लेकर जब तक माता के उदर से निकलता है तब तक प्रवर्तित स्कन्धों का प्रादुर्भाव होना ही जाति है। अथवा वहाँ-वहाँ उत्पन्न होने वाले प्राणियों के जो स्कन्ध प्रकट होते हैं, उनका प्रकट होना ही जाति है। यह उस भव में प्रथम उत्पन्न होने के लक्षण वाली है। दुःख को सौंपना इसका कृत्य है। भूतकाल के भव से यहाँ निकलने से जान पड़ने वाली है या दुःख की विचित्रता से जान पड़ने वाली है।[४] किन्तु जन्म का कारण क्या है?

**भव**-भव अर्थात् जन्म लेने की अभिलाषा। प्राणी की सभी प्रवृत्तियां उसकी अभिलाषाओं के कारण होती है। अतः जन्म रूपी कार्य के लिए भी भव अर्थात् जन्म लेने की इच्छा अपेक्षित है। किन्तु जन्म लेना अपने आप में कोई उद्देश्य नहीं, अपितु किसी अन्य उद्देश्य की पूर्ति का साधन है। वह क्या कारण है जिससे प्राणियों को जन्म लेने की अभिलाषा देता है। इसका उत्तर चतुर्थ निदान है-

**उपादान**-विषयों के प्रति दृढ आसक्ति को उपादान कहते हैं।[५] शालिस्तम्भ सुत्र के अनुसार उपादान का अर्थ है-तृष्णा वैपुल्य अर्थात् तृष्णा की बहुलता। युवक की बीस या तीस वर्ष की अवस्था में विषय की कामना प्रबलतर हो उठती है। वह क्या कारण है जिससे प्राणियों में तृष्णा या बाहुल्य है? इसका उत्तर पंचम निदान है-

**तृष्णा**-भोग (वस्तुकाम) तथा क्लेशकाम की कामना करने वाले पुद्गल की अवस्था तृष्णा कहलाती है अर्थात् इस सुख को मुझे पुनः प्राप्त करना चाहिए-इस प्रकार के निश्चय का नाम तृष्णा है, इस तृष्णा का क्या कारण है ? इसका उत्तर छठा निदान है-

**वेदना**-इन्द्रिय और विषय के संयोग से उत्पन्न मन पर प्रथम प्रभाव का नाम वेदना है। सुख, दुःख, न सुख न दुःख ये वे वेदना के तीन प्रकार हैं। शिशु की वह दशा जब वह पांच-छः वर्षो के बाद सुख-दुःख की भावना से परिचित होता है, वेदना कहलाता है वेदना में अन्तर्जगत् का ज्ञान जागृत होता है। वह क्या तत्व है जो प्राणियों में अन्तर्जगत् के ज्ञान को जागृत करता है? इसका उत्तर सप्तम निदान है-

**स्पर्श**-जब तक बालक सुख-दुःख आदि को परिच्छिन्न करने में समर्थ नहीं होता जब तक की अवस्था स्पर्श कहलाती है। अपनी इन्द्रियों के प्रयोग से वह बाह्य जगत के पदार्थो को समझने का उद्योग करता है परन्तु इस समय का ज्ञान धुंधला होता है। वह क्या तत्व है जिससे प्राणी बाह्य जगत को समझने का उद्योग करता है ? इसका उत्तर अष्टम निदान है-

**षडायतन**-आयतन ही इन्द्रियाँ हैं, यह उस अवस्था का सूचक है जब भ्रूण माता के उदर से बाहर आता है, उसके अंग-प्रत्यंग बिल्कुल तैयार हो जाते हैं किन्तु वह अभी उन्हें प्रयुक्त नहीं करता। चक्षु, श्रोत, घ्राण, जिह्वा, काय तथा मन को छः आयतन कहा जाता है। ये आयतन नामरूप के कारण होते हैं। इसका कारण नवम निदान है-

**नामरूप**-नामरूप से अभिप्राय भ्रूण की उस मानसिक तथा शारीरिक अवस्था से है तब वह गर्भ में चार सप्ताह बीत चुका होता है। इसका कारण अग्रिम निदान है-

**विज्ञान**-यह प्रतिसन्धि स्कन्ध है। यह चित्तधाराओं का प्रतीक है, जो पूर्वजन्म में किये हुए कुशल या अकुशल कर्मो के विपाकस्वरूप यहाँ प्रकट होता है और जिसके कारण प्राणी को अपने विषय में आँख, कान, घ्राण, जिह्वा, काय आदि विषयक अनुभूतियाँ होती हैं। वर्तमान जीवन की वह दशा जिसमें प्राणी माता के गर्भ में प्रवेश करता है और चैतन्य प्राप्त करता है-गर्भ का क्षण। इसका कारण अग्रिम निदान है-

**संस्कार**-पूर्व जन्म की कर्म अवस्था का नाम संस्कार है। पूर्वजन्म की वह दशा जिसमें अविधा के कारण प्राणी का बुरा कर्म करता है। इसका कारण अग्रिम निदान है-

**अविद्या**-पूर्व जन्म की वह दशा जिसमें अज्ञान, मोह तथा लोभ के वश में होकर प्राणी क्लेशबद्ध रहता है। इस प्रकार अविद्या नाम निदान को प्रथम कारण मानकर शेष ११ को क्रमशः कार्य माना जाता है। पुनः जरामरण को अविद्या का उत्पादक कारण मानकर द्वादश निदान प्रवृत्ति कही गयी है।[६]

**(आ) सर्वं क्षणिकम्**-बौद्ध सिद्धान्त यह है कि सभी पदार्थ क्षणिक अर्थात् काल की दृष्टि से बिन्दु मात्र है, उनका विस्तार नहीं है। बुद्ध ने विश्व की सारी वस्तुओं का विभाजन तीन प्रकार से किया है-(१) स्कन्ध (२) आयतन (३) धातु। ये सभी अनित्य, संस्कृत, प्रतीत्यसमुत्पन्न, व्ययुक्त, निरोधगामी एवं क्षययुक्त है।[७] लोक इनकी अनित्यता पण्डितसम्मत है। बौद्ध धर्म अनित्यता की स्पष्ट करके बतलाया है। धम्मपद् में तथागत ने कहा है-

**सब्बे संखारा अनिच्चा ति यदा पञ्ञाय पस्सति।**
**अथ निब्बिदन्तौ दुक्खे एस मग्गो विसुद्धिया।।**[८]

वैभाषिकों ने अनित्यतावाद को माना था। उनके मत में प्रत्येक संस्कृत धर्म के लक्षण जाति, जरा, स्थिति और अनित्यता है। सौतान्त्रिकों ने वैभाषिकों के अनित्यतावाद को क्षणभंगवाद में बदल दिया। क्षण, काल की वह सबसे छोटी इकाई है जो एक बिन्दु मात्र है तथा जिसका विस्तार तथा विभाजन सम्भव नहीं है। बौद्धों ने जो सभी पदार्थो को क्षणिक माना है, उसमें उन्होंने हेतु दिया है-सत्ता। सत्ता का अर्थ है-'अर्थ क्रिया सामर्थ्य'। तदनुसार ज्ञान श्रीमित्र-निबन्धावली में निम्नलिखित पंक्ति मिलती है-

**यत्सत् तत्क्षणिकम् यथा जलधरः**
**सन्तश्चभावा अभी।**

यहाँ यहाँ पदार्थो को पक्ष बनाकर सत्ता को हेतु बनाकर एवं जलधर (मेघ) को उदाहरण बनाकर क्षणिकत्व रूपी साध्य की सिद्धि का प्रयत्न किया गया है। यहाँ विशेष रूप से ज्ञातव्य बात है कि सत्ता का अर्थ इस बात पर निर्भर करती है कि वह किसी कार्य को उत्पन्न करता है अथवा नहीं, एवं कार्य का स्वरूप क्या है? बौद्धों ने अनुमान किया कि प्रत्येक पदार्थ किसी क्षण में उसमें सामर्थ्य का अभाव होने से कार्य की उत्पत्ति नहीं होती। इस पदार्थ में दो विरोधी धर्म (सामर्थ्य और असामर्थ्य) होने के बाद के कारण एक ही कहा जा सकता।

इस प्रकार सभी पदार्थो को क्षणिक मानकर बौद्धों ने शाश्वतवाद तथा उच्छेदवाद का निषेध करके मध्यम मार्ग को अपनाया है। उच्छेदवाद के अनुसार कुछ पदार्थ केवल कार्य है, जैसे घट आदि। जिनके नष्ट होने पर उनका कोई कार्य नहीं होता। शाश्वतवाद के अनुसार कुछ तत्व केवल कारण है तथा स्वयं किसी के कार्य नहीं है। बौद्धों का सिद्धान्त है कि प्रत्येक पदार्थ क्षणिक होने के कारण अपने से पूर्ववर्ती कारण का कार्य है तथा उत्तरवर्ती कार्य का कारण है। यह भी ज्ञातव्य है कि बौद्धों के अनुसार प्रत्येक पदार्थ परमाणु रूप ही है। उपर्युक्त प्रथम लक्षण (सर्व दुःखम्) के साथ क्षणिकत्व का सम्बन्ध इस प्रकार है कि सभी दुःख इष्ट वस्तु के वियोग से उत्पन्न होते हैं एवं क्षणिक होने के कारण सभी पदार्थों का वियोग होना भी अनिवार्य है। किन्तु

इसी क्षणिकवाद की गहराई में निर्वाण तथा इसके लिए अनुकूल दृष्टि का रहस्य छिपा हुआ है।

**(इ) सर्वम् अनात्मम्**-सभी पदार्थ अनात्म है। जब बौद्धों ने सभी पदार्थों को क्षणिक सिद्ध कर दिया तो किसी भी स्थायी पदार्थ अर्थात् (द्रव्य) को मानने की सम्भावना नहीं रहती। अतः आत्मा नामक किसी द्रव्य के लिए कोई स्थान नहीं रह जाता है। आत्मा को पृथक द्रव्य मानने वालों का प्रमुख तर्क यह है कि कुछ गुणों (जाति, सुख-दुःख आदि) का आधार पृथ्वी आदि जड़ द्रव्य नहीं हो सकते। वह आधार जड़ द्रव्यों से भिन्न ही कोई द्रव्य चाहिए, जिसे आत्मा कहा जा सके। इसके विपरीत चार्वाकों का मत है-"पृथ्वी आदि द्रव्य ही एक विशेष मात्रा तथा व्यवस्था से युक्त होकर संयुक्त रूप से ज्ञान, दुःख आदि गुणों को उत्पन्न करते हैं। अतः इन गुणों की व्याख्या पृथ्वी, जल, अग्नि तथा वायु नामक द्रव्यों से ही हो सकती है। अतः देह के रूप में यही चार द्रव्य आत्मा है।"

बौद्धों ने पदार्थ को क्षणिक तथा परमाणु मानकर आत्मा के इन दोनों ही प्रकार के मतों को खण्डन किया तथा अनात्मवाद की स्थापना की। इसका महत्व यही हुआ कि मनुष्य की समस्त आसक्ति, वासना आदि 'अहं' 'मम' की भावनाओं के कारण होती है। यदि वह आत्म विषयक धारणाओं को छोड़ दे तो अहं भावना के लिए कोई स्थान नहीं रहेगा। इस प्रकार बौद्धों के मतानुसार दुःख के कारण राग-द्वेष आदि जड़-आत्मवाद को ही नष्ट करना है।

आत्मवाद के स्थान पर बौद्धों ने संघातवाद की स्थापना की। इसके अनुसार जीवित व्यक्ति पांच क्षणिक स्कन्धों (रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार तथा विज्ञान) का संघात मात्र है। उपयुक्त कथन से स्पष्ट हो जाता है कि अनात्मवाद के सिद्धान्त का वास्तविक अर्थ है-अद्रव्य का सिद्धान्त।

इन तीनों लक्षणों का चार आर्य सत्यों में अन्तर्भाव हो जाता है। दुःख तथा उसके कारण के अन्तर्गत पांचों क्षणिक स्कन्धों तथा द्वादश निदान आ जाते हैं। समुदाय (दुःख हेतु) के अन्तर्गत विशेष रूप से प्रतीत्यसमुत्पाद का समावेश होता है जो बौद्धों का कार्यकारण विषयक सामान्य सिद्धान्त है। इन सभी संघातों का दुःख तथा दुःख समुदय की स्थिति में क्षणिक रूप में मेल होता रहता है किन्तु चतुर्थ आर्यसत्य अर्थात् दुःखनिरोधगामिनी प्रतिपदा मार्ग की दशा में इनका पहले प्रकार से भिन्न रूप में उत्पाद तथा विनाश होता रहता है। एक मत में निवार्ण की दशा में भी इन पदार्थो का सर्वथा अभाव हो जाता है। अन्य व्याख्या के अनुसार निर्वाण की दशा में भी क्षणिक तथा परमाणु पदार्थो की उत्पत्ति होती रहती है, यद्यपि तब वे पूर्ववत् दुःखादि का अनुभव देने वाले संघात के रूप में नहीं रहती है। जो भी हो बौद्ध मत में निर्वाण का अनुभव करने वाला कोई आत्मा तो होता ही नहीं।

## संदर्भ-सङ्केत

१. सम्मोह विनोदनी-४-३६६ २. सम्मोह विनोदनी, पृ.-८६ ३. विभंग, पृ-१२६
४. सम्मोह विनोदनी, पृ.-६७ ५. सम्मोह विनोदनी, पृ.-१८४ ६. ताकाकुसु एसेन्शल्स आफ बुद्धिज्म, पृ.-२५
७. दीघ निकाय-२-१५ ८. अंगुत्तरनिकाय-३-१-३४ ६. धम्मपद-२०-५

■ पता : पोस्ट डॉक्टोरल फेलो, बौद्ध दर्शन विभाग, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ

# वीरशैवागमों की आचार्य परम्परा

■ ऋचा मिश्रा

स्कन्दपुराण में कहा गया है कि-

**यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भूतले।**
**तदा तदाऽवतारोऽयं गणेशस्य महीतले।।[1]**

इस प्रमाण वचन से धर्म की ग्लानि होने पर भगवान् शिव अपने अंश वाले शिवगणों के रूप में अवतरित होकर प्रत्येक युग के आरम्भ में धर्म की स्थापना करते हैं।

भगवान शिव ने लोकोद्धार के लिए अपने सद्योजात मुख से ऋग्वेद का, वामदेव मुख से यजुर्वेद का, अघोरमुख से सामवेद का, तत्पुरूष मुख से अथर्ववेद का और ईशान मुख से अट्ठाईस शैवागमों का आविर्भाव किया। कामिक से वातुल पर्यन्त इन शैवागमों की संख्या अट्ठाईस है। प्रत्येक आगम ज्ञानपाद, क्रियापाद, योगपाद और चर्यापाद नामक चार पादों से युक्त है। भारतीय सनातन धर्म-दर्शन के ये निगमागम ही मूल आधार हैं।

कामिक से लेकर वातुल पर्यन्त अट्ठाईस शैवागमों के पूर्वभाग में शैव धर्माचरण और उत्तर भागर में वीरशैव धर्माचरण प्रतिपादित है। यह बात सिद्धान्तशिखामणि के निम्न वचन से सिद्ध होती है-

**सिद्धान्ताख्ये महातन्त्रे कामिकाद्ये शिवोदिते।**
**निर्दिष्टमुत्तरे भागे वीरशैवमतं परम्।।[2]**

वीर शैव धर्म के संस्थापक पाँच आचार्य है। इन्हें पंचाचार्य कहते हैं। शिव के सद्योजात, वामदेव, अधोर, तत्पुरूष और ईशानमुख के रूप में विराजमान कुल्यपाक के श्री सोमेश्वरलिङ्ग, वटक्षेत्र के श्री सिद्धेश्वरलिंग, द्राक्षाराम क्षेत्र के श्रीरामनाथलिंग, सुधाकुण्ड क्षेत्र के मल्लिकार्जुन लिंग और काशी क्षेत्र के श्री विश्वनाथ लिंग इन पाँचों शिवलिंगों से क्रमशः श्रीरेवणाराध्य, श्री मरूलाराध्य, श्री एकोरामाराध्य, श्रीपण्डिताराध्य और श्री विश्वाराध्य नाम के पाँच आचार्य भगवान् शिव के आदेश से प्रत्येक युग में अवतरित होकर वीर शैव धर्म की स्थापना करते आये हैं।

वीर शैव सदाचार संग्रह में कहा गया है कि ये पाँचों आचार्य कृतयुग में एकाक्षर शिवाचार्य, द्वयक्षर शिवाचार्य, त्रयक्षर शिवाचार्य, चतुरक्षर शिवाचार्य तथा पंचाक्षर शिवाचार्य कहलाते थे। यही आचार्य त्रेतायुग में क्रमशः एकवक्त्र शिवाचार्य, द्विवक्त्र शिवाचार्य, त्रिवक्त्र शिवाचार्य, चतुर्वक्त्र शिवाचार्य और पञ्चवक्त्र शिवाचार्य के नाम से जाने जाते थे। इसी प्रकार से यही आचार्य द्वापर युग में क्रमशः रेणुक शिवाचार्य, दारूक शिवाचार्य, घण्टाकर्ण शिवाचार्य (शंकुकर्ण शिवाचार्य), धेनुकर्ण शिवाचार्य और विश्वकर्ण शिवाचार्य के नाम से प्रसिद्ध थे। ये ही आचार्य कलियुग में क्रमशः रेवणाराध्य, मरूलाराध्य, एकोरामाराध्य, पण्डिताराध्य और विश्वाराध्य के नाम से जाने जाते हैं-

**एतेषां प्रतिनामानि युगभेदेन च श्रृणु।**
**एकाक्षरो द्वयूक्षरश्च त्र्यक्षरश्चतुरक्षरः।।**
**पञ्चाक्षरः कृतयुगे पञ्चनामानि सर्वशः।**
**एक वक्त्रो द्विववक्त्रश्च त्रिवक्त्रश्चतुराननः।।**
**पञ्चवक्त्र इति ख्यातं त्रेतायां तु महेश्वरी।**
**द्वापरे रेणुकश्चेति दारूकश्च द्वितीयकः।।**
**तृतीयः शङ्कुकर्णश्च चतुर्थो धेनुकर्णकः।**
**पञ्चमो विश्वकर्णाख्यः पञ्चनामानि वै शृणु।।**
**रेवणो मरूलश्चैकोरामः पण्डित एव च।**
**वीरशैवागमों की आचार्य परम्परा**
**विश्वारा य इति प्रोक्तः कलावपि मम प्रिये।।**[३]

## १. श्री जगद्गुरू रेवणाराध्य (रेवणसिद्ध)

श्री जगद्गुरू रेवणाराध्य शिव के आदेशानुसार वीर शैव धर्म की स्थापना के लिए प्रत्येक युग में आन्ध्र प्रदेश की सुप्रसिद्ध कोल्लिपाक क्षेत्र के सोमेश्वर लिंग से अवतार लेते आये हैं। इनका नाम कृतयुग में एकाक्षर शिवाचार्य, त्रेतायुग में एकवक्त्र शिवाचार्य, द्वापर में रेणुक शिवाचार्य और कलियुग में रेवणाराध्य (रेवणसिद्ध) के रूप में प्रसिद्ध है-

**अथ त्रिलिङ्गविषये कुल्यपाकाभिधे स्थले।**
**सोमेश्वर महालिङ्गात् प्रदुरासीत् स रेणुकः।।**[४]

सिद्धान्तशिखामणि के इस वचन के अनुसार द्वापर युग के श्री जगद्गुरू रेणुक शिवाचार्य कोल्लिपाक के श्री सोमेश्वर लिंग से अवतार लेकर मलय पर्वत में विराजमान श्री अगस्त्य महर्षि को वीर शैव सिद्धान्त का उपदेश करते हैं। शिवयोगी शिवाचार्य के द्वारा संग्रहीत वह उपदेश ही आजकल 'सिद्धान्तशिखामणि' के नाम से प्रसिद्ध हैं। धर्म प्रचार के लिए इन्होंने कर्नाटकर के 'बोलेहोन्नूर' स्थान में एक पीठ की स्थापना की, जो रंभापुरी पीठ के नाम से प्रसिद्ध है। इनकी शाखा रेणुक शाखा है। इनका सिंहासन वीरसिंहासन कहलाता है। आप वीरगोत्रियों के आदि गुरू माने जाते हैं।

रंभापुरी पीठ परम्परा के वर्तमान काल में श्री १००८ जगद्गुरू प्रसन्नरेणुक वीररूद्रमुनि शिवाचार्य हैं। आपकी उम्र इस समय ६२ (बासठ) वर्ष की है।

## २. श्री जगद्गुरू मरूलाराध्य

भगवान् शिव की आज्ञा से श्री जगद्गुरू मरूलाराध्य वीरशैव धर्म की स्थापना के लिए क्षिप्रा नदी के तट पर विराजमान वटक्षेत्र के सिद्धेश्वर लिंग से प्रत्येक युग में अवतार लेते आये हैं। कृतयुग में द्वयूक्षर शिवाचार्य, त्रेतायुग के द्विवक्त्र शिवाचार्य, द्वापर युग में द्वारूक शिवाचार्य और कलियुग में मरूलाराध्य शिवाचार्य-इस तरह युग-भेद से इनका नाम भेद है।

**तद्वन्मरूलसिद्धस्य वटक्षेत्रे महत्तरे।**
**सिद्धेशलिङ्गाज्जननं स्थानमुज्जयिनीपुरे।।**[६]

स्वायंभुव आगम के इस वचन के अनुसार इन्होंने धर्म के लिए उज्जैन (मध्य प्रदेश) में एक पीठ की स्थापना की, जो कि उज्जयिनी पीठ के नाम से प्रसिद्ध है। आजकल वह मध्य प्रदेश से कर्नाटक के बेल्लारी जनपद के 'उज्जयिनी'ग्राम में स्थानान्तरति हो गया है। इस पीठ के द्वापर युग के आचार्य द्वारूकाचार्य थे। इन्होंने उस समय में सुप्रसिद्ध दधीचि महर्षि को शिव तत्त्व का उपदेश देकर उन्हें कृतार्थ किया था। कलियुग के श्री जगद्गुरू मरूलाराध्य नन्दी गोत्र के आदि गुरू हैं। इनकी शाखा दारूक शाखा है। इनका सिंहासन सद्धर्मसिंहासन के नाम से प्रसिद्ध है। श्री जगद्गुरू मरूलाराध्य अपने समय में सर्वत्र संचार करके वीर शैव धर्म की स्थापना के साथ शिष्य सम्पत्ति को बढ़ाकर अपने अवतार का प्रयोजन समाप्त होते ही पुनः उसी सिद्धेश्वर लिंग में विलीन हो गये। उसके बाद उस पीठ की गुरू परम्परा अक्षुण्ण चली आ रही है। इस पीठ के वर्तमान जगद्गुरू का नाम श्री १००८ जगद्गुरू सिद्धेश्वर शिवाचार्य है। आप ९५ (पंचानब्वे) वर्ष के वयोवृद्ध है।

## ३. श्री जगद्गुरू एकोरामाराध्य

श्री जगद्गुरू एकोरामाराध्य शिव के आदेशानुसार वीरशैव मत की स्थापना के लिए द्राक्षाराम क्षेत्र के श्री रामनाथ लिंग से अवतरित हुए। कृतयुग में त्र्यक्षरशिवाचार्य, त्रेतायुग में त्रिवक्त्र शिवाचार्य, द्वापर युग में घण्टाकर्ण शिवाचार्य और कलियुग में एकोरामाराध्य के नाम से प्रसिद्ध हैं।

**द्राक्षारामे रामनाथलिंगाद्युगचतुष्टये।**
**एकोरामस्य जननमावासस्तु हिमालये।**

स्वायंभुव आगम के इस वचन के अनुसार इन्होंनं धर्म प्रचार के लिए हिमालय में एक पीठ की स्थापना की, जो कि केदारपीठ के नाम से प्रसिद्ध है। इसी को वैराग्यसिंहासन कहते हैं।

इसी पीठ के कृतयुग के आचार्य त्र्यक्षरशिवाचार्य ने तदानीन्तन सूर्यवंश के महाराज मान्धाता ने शिवसिद्धान्त का तत्त्वोपदेश प्राप्त किया था। इन्होंने अपनी अन्तिम आयु इस गुरू पीठ की ही सेवा में व्यतीत की। प्रत्येक स्वरूप उनकी एक शिलामूर्ति केदारपीठ में अद्यापि विराजमान है।

इस पीठ के द्वापरयुग के आचार्य घण्टाचार्य शिवाचार्य ने समस्त शिव क्षेत्रों से संचार करके शिवतत्त्व का प्रचार किया। शिव के अतिरिक्त अन्य किसी देवता का नाम न सुनाई पड़े, इस उद्देश्य से उन्होंने अपने कानों में कुण्डल के स्थान पर छोटी घण्टी को आभूषण के रूप में धारण कर लिया था। इसी कारण इनका नाम घण्टाचार्य शिवाचार्य हो गया। ये काशी में आकर गंगा के तट पर बहुत काल तक रहे। उसी समय श्री व्यास महर्षि को शिव तत्त्व का उपदेश किया। काशी में व्यासेश्वर शिवलिंग के मन्दिर में हाथ में शिवलिंग रखकर पूजा में मग्न एक मूर्ति है, उसे आज भी 'व्यास का गुरू' कहते हैं। वह मूर्ति घण्टाकर्ण की ही मूर्ति है। उसी मन्दिर के पास एक तालाब भी था। उसे घण्टाकर्ण तालाब कहते थे, परन्तु अब वह तालाब नहीं है।

कलियुग के प्रारम्भ में इस पीठ के जगद्गुरू एकोरामाराध्य थे। इनके समय में वाणासुर की पुत्री कु. उषा ने यहाँ रहकर शास्त्रों का अध्ययन किया था। गुरूकृपा से वह विदुषी होकर उषा देवी के नाम से

प्रसिद्ध हो गयी। श्रीमती उषा देवी और इसके पति श्री अनिरूद्ध ने बहुत दिन तक केदारपीठ में रहकर गुरू सेवा के रूप में एक भव्य मठ की स्थापना की, जो कि उषा मठ के नाम से प्रसिद्ध है। अभी वह मठ ओखीमठ के नाम से जाना जाता है।

इसी पीठ के जगद्गुरू को 'रावल' उपाधि से सम्बोधित किया जाता है। टेहरी नरेश जो कि इस पीठ के शिष्य हैं, इनके तिलकोत्सव समारम्भ में यह उपाधि प्रदान करते हैं।

इस केदारपीठ की गुरू परम्परा अनादिकाल से अविच्छिन्न गति से चली आ रही है। गढ़वाल के इतिहास के अनुसार ३२४ (तीन सौ चौबीस) जगद्गुरूओं के नाम का पता लगता है। इस पीठ के ३२४ वें रावल श्री १००८ जगद्गुरू नीलकण्ठलिंग शिवाचार्य ने ओखीमठ और गुप्तकाशी के बीच में 'उत्तराखण्ड विद्यापीठ' के नाम से एक शिक्षण संस्था की स्थापना की है।

इस पीठ परम्परा के ३२७वें रावल श्री १००८ जगद्गुरू सिद्धेश्वर शिवाचार्य है। इनका पट्टाभिषेक शा. शक. १९०७ क्रोधन नाम संवत्सर ज्येष्ठ कृष्ण पंचमी ता. ७-६-८५ दिन शुक्रवार के शुभ मुहूर्त में सम्पन्न हुआ।

## ४. श्री जगद्गुरू पण्डिताराध्य

श्री जगद्गुरू पण्डिताराध्य भगवान् शिव के आदेशानुसार वीरशैव धर्म की स्थापना के लिए श्रीशैल (आन्ध्र प्रदेश) क्षेत्र में विराजमान श्री मल्लिकार्जुन ज्योतिर्लिंग के चारों युगों में विभिन्न नामों से अवतरित हुए। ये कृतयुग में चतुरक्षर शिवाचार्य, त्रेतायुग में चुतुर्वक्त्र शिवाचार्य, द्वापर युग में धेनुकर्ण शिवाचार्य और कलियुग में पण्डिताराध्य शिवाचार्य के नाम से जाने जाते हैं।

**सुधाकुण्डाख्यसुक्षेत्रे मल्लिकार्जुनलिङ्गतः।**
**जननं पण्डितार्यस्य निवासः श्री गिरौ शिवे।।**[६]

स्वायंभुव आगम के इस वचन के अनुसार इन्होंने वीरशैव धर्म के तत्त्व प्रसार करने के लिए श्रीशैल में ही एक मठ की स्थापना की, जो कि श्रीशैल पीठ या सूर्यसिंहासन के नाम से प्रसिद्ध है।

महर्षि सानन्द ने एक बाद पंचाक्षर मन्त्रोच्चारण करके नरक से समस्त प्राणियों का उद्धार किया था। इन्होंने इस पीठ के द्वापर युग के आचार्य श्रीधेनुकर्ण शिवाचार्य से ही शिवतत्त्व को समझकर अपने जीवन को कृतार्थ किया था।

कलियुग के आचार्य श्री पण्डिताराध्य धेनुकर्ण शाखा और वृषभ गोत्र के आदि गुरू माने जाते हैं। इस पीठ की गुरू परम्परा भी अव्याहत गति से चली आ रही है। इस पीठ के अधिकारी श्री १००८ जगद्गुरू उमापति पणिताराध्य शिवाचार्य हैं।

## ५. श्री जगद्गुरू विश्वाराध्य

वीरशैव धर्म की स्थापना के लिए श्री जगद्गुरू विश्वाराध्य काशी क्षेत्र के विश्वनाथ ज्योतिर्लिंग से प्रत्येक युग में अवतार लेते आये हैं। ये कृतयुग में पंचाक्षर शिवाचार्य, त्रेतायुग में पञ्चपक्त्र शिवाचार्य, द्वापरयुग में विश्वकर्ण शिवाचार्य और कलियुग में विश्वाराध्य शिवाचार्य के नाम से प्रसिद्ध हैं।

**काश्यां विश्वेश्वरे लिङ्गे विश्वारा यस्य संभवः।**
**स्थानं श्रीकाशिकाक्षेत्रे श्रृणु पार्वति सादरम्।।**

स्वायंभुव आगम के इस वचन के अनुसार वीरशैव तत्त्व के प्रचार के लिए इन्होंने काशी में एक मठ की स्थापना की, जिसे काशीपीठ या ज्ञानसिंहासन कहते हैं। आजकल यह जंगमवाड़ी मठ के नाम से सुविख्यात है। काशी में अत्यन्त पवित्र और 'आनन्दकानन' के नाम से प्रसिद्ध क्षेत्र में यह मठ विराजमान है।

काशी जंगमवाड़ी मठ की गुरू परम्परा भी अक्षुण्ण गति से चली आ रही है। अभी तक ८५ (पच्चासी) जगद्गुरू हो चुके हैं। वर्तमान काल में ८६वें श्री १००८ जगद्गुरू डॉ. चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामी जी गद्दी पर विराजमान हैं।

श्रीमत्काशी ज्ञानसिंहासन पर विराजमान वर्तमान ८६वें पीठाधीश्वर श्री १००८ जगद्गुरू डॉ. चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामी जी अपने विद्यार्थी अवस्था में ही बड़े प्रतिभाशाली थे। आपने काशी के सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय से विद्यावारिधि तथा विद्यावाचस्पति नामक अत्युच्च डाक्टरेट उपाधियों से सुशोभित हुए हैं। कई मानद पुरस्कारों से सम्मानित महास्वामी जी संस्कृत, हिन्दी आदि चतुर्भाषाओं में प्रकाण्ड पाण्डित्य अर्जित किया। आपने हिन्दी में 'वीरशैव अष्टावरण-विज्ञान' नामक ग्रन्थ लिखा है, उसी प्रकार श्री सिद्धान्तशिखामणि जो मूल संस्कृत भाषा में श्री शिवयोगी शिवाचार्य द्वारा प्रणीत है, उस पर कन्नड़ तथा मराठी में प्रवचन शैली में समग्र व्याख्या लिखकर बृहद् ग्रन्थों का निर्माण किया है। इस प्रकार श्री जगद्गुरू महास्वामी जी ने श्रीपीठ में 'शैव भारती शोध प्रतिष्ठान' की स्थापना कर उसी के तत्त्वाधान में संस्कृत, हिन्दी, मराठी, कन्नड़ तथा अंग्रेजी भाषाओं में व्याख्या, टीका तथा अनुवाद के रूप में अन्यान्य पण्डित विद्वानों से लिखवाकर अब तक ३३ (तैंतीस) महत्त्वपूर्ण दुर्लभ शैवागमादि प्राचीन संस्कृत साहित्य तथा शास्त्र ग्रन्थों का प्रकाशन किया है।

उपर्युक्त पाँचों पीठों के आचार्य पञ्चार्य कहे जाते हैं। ये ही पाँच आचार्य वीरशैव धर्म के जगद्गुरू होते हैं। इनके अतिरिक्त इस धर्म के जितने भी गुरू होते हैं, ये सब इन्हीं पञ्चाचार्यो के अनुयायी शाखा मठों के पट्टाधिकारी होते हैं।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. स्कन्दपुराण।
२. सिद्धान्तशिखामणि, ५/१४
३. वीरशैवसदाचारसंग्रह, १/३०-३४
४. सिद्धान्तशिखामणि-४.१
५. शिवागम सौरभ (कन्नड़) अनुबन्धगलु-पृ. सं., ४८ स्वायम्भुव आगम ६.११
६. स्वायंभुवागम ६.६

■ पता : ४२४ सी, वैशाली इन्क्लेव, सेक्टर-६, इन्दिरा नगर, लखनऊ

# भारतीय संस्कृति में सूर्यपूजा की मीमांसा

■ अनिल कुमार

किसी भी राष्ट्र का अस्तित्व उसकी संस्कृति पर ही मुख्यतया आधारित रहता है। संस्कृति के ही अस्तित्व और अनस्तित्व से राष्ट्र उत्थान-पतन की अवस्था में रहता है। जहाँ संस्कृति की अपेक्षा रहती है, वहीं राष्ट्र सार्वधिक रूप से उन्नति और निरन्तर प्रगतिशील रहता है और तद्विपरीत जहाँ के प्रशासन में अपनी संस्कृति की उपेक्षा होने लगती है, वहाँ उस राष्ट्र का पतन भी अश्वयम्भावी है-चाहे वह क्रमिक हो या आकस्मिक पर उसका ऐसा होना निश्चित है।

भारत का राष्ट्रिय उत्थान तो एकमात्र सांस्कृतिक अनुयान पर ही आधारित रहता आ रहा है। आज से ही नहीं सनातनकाल से इतिहास ही इसका मुख्य साक्षी है। उपासना भारतीय संस्कृति का अभिन्न अंग है। संसार का प्राय प्रत्येक व्यक्ति अपनी कुल परम्परा के अनुसार किसी न किसी इष्टदेव की आराधना करता ही है। भारत वर्ष विभिन्नताओं का देश है, जहाँ हिन्दू, सिख, मुस्लिम, इसाई एवं पारसी आदि विभिन्न धर्मों के अनुयायी निवास करते हैं। मुस्लिम जहाँ अल्लाह रूप में ईश्वर की उपासना करते हैं, वहीं सिख धर्म के अनुयायी गुरुनानक को ईश्वर रूप में पूजते हैं जबकि ईसाई और पारसी लोग ईसामसीह की उपासना करते हैं, लेकिन हिन्दू धर्म के अनुयायी किसी एक ईश्वर की नहीं, अपितु ईश्वर रूप से पेड़, पौधे, वनस्पतियों, नदी आदि विभिन्न तथ्यों के रूप में ईश्वर को समाहृत कर उनकी उपासना करते हैं। इन्हीं उपासना में 'पंचदेव उपासना'[1] हिन्दू धर्म की संस्कृति का अभिन्न अंग है जिसमें सूर्य की उपासना वैदिककाल से भारतीय समाज में प्रचलित है और आज भी इसकी उपासना गायत्री मंत्र के उच्चारण के द्वारा एवं सूर्य को अर्ध्य देकर सम्पन्न की जाती है।[2] प्रत्यक्ष रूप में यह जगत् सूर्य के आश्रित है। इसका कारण यह है कि सूर्य आठ महीनों तक अपनी किरणों से छः रसों में विशिष्ट जल को ग्रहण कर उसे सहस्र गुणित करके चार महीनों में वर्षा के द्वारा संसार को ही अर्पित कर स्वयं को ऋणमुक्त कर लेते हैं। वर्षा का यह जल जन जीवन के लिये अमृत तुल्य है। इसी दृष्टि से वायु और ब्रह्माण्डपुराणों में सूर्य को 'जीवन' नाम दिया गया है।

वैदिककाल में ही सूर्य को आचार्य रूप में प्रतिष्ठा प्राप्त हुई थी। भगवान् सूर्य ने याज्ञवल्क्यको वाजसनेयिसंहिता का उपदेश दिया था। गायत्री के धियो यो नः प्रचोदयात्' के द्वारा सूर्य का गुरूत्व ब्रह्मचारी और आचार्य के सम्बन्ध में प्रस्फुटित हुआ है। वैदिक युग से ही उपनयन संस्कार में अपनी और शिष्य की अञ्जलि जल से भरकर आचार्य के मन्त्र पढ़ने की विधि रही है यथा-

**तत् सवितुर्वृणीमहे वयं देवस्य भोजनम्।**
**श्रेष्ठं सर्वधातमं तुरं भगस्य धीमहि[3]।।**

यह मन्त्र पढ़कर आचार्य अपने हाथ का जल विद्यार्थी की अञ्जलि में डाल देते और उसका हाथ अंगूठे से पकड़ लेते थे। इस प्रकार शिष्य और आचार्य के सम्बन्ध में सूर्य की उपस्थिति प्रमाणित होती थी और यह सिद्ध किया जाता था कि जैसे सूर्य प्रकाश देकर जगत् का अंधकार निरन्तर दूर करते हैं, वैसे ही आचार्य शिष्य का अज्ञानान्धकार दूर करते रहेंगे।

सूर्य से आजीवन कर्मयोग की शिक्षा प्राप्त होती है। सूर्य शब्द की व्युत्पत्ति है - **'सुवति प्रेरयति कर्मणि लोकम्'** अर्थात् जो लोक को अपने-अपने कर्म में लगा देता है अतः सूर्य है। सूर्य को निष्काम् कर्म की प्रेरणा परमात्मस्वरूप भगवान् श्री कृष्ण से मिली जैसा कि गीता में उन्होंने स्वंय कहा है। सूर्य के सात अश्वों द्वारा निष्काम कर्मयोग का चारित्रिक आदर्श प्रस्तुत किया गया है। सबसे प्राचीनतम् ग्रन्थ ऋग्वेद[५] में सूर्य को सम्पूर्ण जगत् की आत्मा कहा गया है[६]। यजुर्वेद में तो सूर्य को वर्चस शक्तिशाली ज्योति प्रदान करने वाला आदित्य बतलाया गया है।[७] यजुर्वेद के साथ-साथ अथर्ववेद में भी सूर्य को विविध प्रकार के अमृत प्राप्ति का कारक और नेत्रों का अधिपति कहा गया है।[८] वहीं सूर्योपनिषद में सूर्य को सम्पूर्ण विश्व की आत्मा एवं समस्त प्राणियों की उत्पत्ति तथा उनकी रक्षाओं में सहायक माना गया है जैसा कि वर्णन मिलता है।

**सूर्याद् भवन्ति भूतानि सूर्येण पालितानि तु।**
**सूर्ये लयं प्राप्नुवन्ति यः सूर्यः सोऽहमेव च[९]।।**

एक स्थान पर तो सूर्य को ब्रह्मा, विष्णु और रूद्र का ही रूप माना गया है-**एष ब्रह्मा च विष्णुश्च रूद्र एष हि भास्करः[१०]**। सूर्यपुराण में सूर्य के बारह रूप हैं। इनमें से इन्द्र देवताओं के राजा हैं, धाता प्रजापति हैं, पर्जन्य जल बरसाते हैं, त्वष्टा वनस्पति और ओषधियों में विराजमान हैं, पूषा अन्न में स्थित है, और प्रजाजनों का पोषण करते हैं, अर्यमा वायु के माध्यम से सभी देवताओं में स्थित हैं और भग देहधारियों के शरीर में स्थित हैं, विवस्वान् अग्नि में स्थित है और जीवों के खाये हुए भोजन को पचाते हैं, विष्णु धर्म की स्थापना के लिये अवतार लेते हैं, अंशुमान वायु में प्रतिष्ठित होकर प्रजा को आनन्द प्रदान करते हैं, वरूण जल में स्थित होकर प्रजा की रक्षा करते हैं तथा मित्र सम्पूर्ण लोक के मित्र हैं। सूर्य का उपर्युक्त वैशिष्ट्य उन्हें अतिशय लोकपूज्य बना देता है[११]।

सौर-सम्प्रदाय के अनुयायी ललाटपर लाल चन्दन से सूर्य की आकृति बनाते हैं और लालफूलों की माला धारण करते हैं। वे ब्रह्मरूप में उदयोन्मुख सूर्य की, महेश्वररूप में मध्याह्न सूर्य की तथा विष्णुरूप में अस्तोन्मुख सूर्य की पूजा करते हैं। सूर्य के कुछ भक्त उनका दर्शन किये बिना भोजन नहीं करते हैं। कुछ लोग तपाये हुये लोहे से ललाटपर सूर्य की मुद्रा को अङ्कित करके निरन्तर उनके ध्यान में मग्न रहने का विधान अपनाते हैं। भगवान् सूर्य के कुछ उपासक तीसरी शताब्दी में बाहर से भारत में आये। ऐसी जातियों में मगों का नाम उल्लेखनीय है। राजपूताने में मग जाति के ब्राह्मण आजकल भी मिलते हैं। यह जाति मूलतः प्राचीन ईरान की 'मग' जाति है। वहीं से ये भारत में आये। कुशानयुग में सूर्य की पूजा-विधि ईरान से भारत में आयी। सूर्य-पूजा का प्रसार प्राचीन काल में एशिया माइनर से रोमतक था। यूनान का सम्राट् सिकन्दर सूर्य का उपासक था।

भारत में सूर्य की पूजा से सम्बद्ध बहुत से मन्दिर पांचवी शताब्दी के आरम्भ काल से बनते रहे हैं। इनमें से सबसे अधिक प्रसिद्ध तेरहवीं शती का कोणार्क सूर्य-मन्दिर आज भी वर्तमान में है। छठी शताब्दी से कुछ राजा प्रमुख रूप से सूर्य के उपासक रहे हैं। इनमें से हर्षवर्धन और उनके पूर्वजों के नाम प्रसिद्ध हैं।

राजस्थान के पूर्व सिरोही राज्य के वरमाण गांव का दसवीं सदी का सूर्यमन्दिर। काश्मीर में मटन नामक स्थान पर महाराज ललितादित्य (७२४-६० ई.) ने मार्तण्ड मन्दिर बनवाया था जिस के खण्डहर आज भी इस सूर्यमन्दिर की विशालता और अद्‌भुत वास्तुकला की गवाही देते हैं। सौर-सम्प्रदाय का परिचय ब्रह्मापुराण के

अतिरिक्त सौर-पुराण से भी मिलता है। सौरपुराण में शैव-सम्प्रदायों का परिचय विशेषरूप से मिलता है, जिसमें शिव का सूर्य से तादात्म्य भी दिखलाया गया है। स्वयं सूर्य ने शिवकी उपासना को श्रेयस्कर कहा है। अकबर ने आदेश निकाला था, प्रातः मध्याह्न, सांय एवं अर्द्धरात्रि-चार वार सूर्य की पूजा होनी चाहिए। वह स्वयं सूर्य के अभिमुख्या होकर उनके सहस्रनामका पाठ एवं पूजन करता था। इसके पश्चात् दोनों कानों का स्पर्श करके चक्राकार घूमता और अपनी अंगुलियों से कर्णपाली को पकड़ता था। वह अन्य विधियों से भी सूर्य की पूजा करता था। जहाँगीर भी सूर्य की पूजा-अर्चना करता था। उसने अकबर के द्वारा सम्मानित 'सौर-संवत्' को राजकीय आय-व्यय की गणना के लिये प्रचलित रखा था[१२]। शाकद्विपींय ब्राह्मणों की यह मान्यता थी की श्री कृष्ण के पुत्र साम्ब को कुष्ठ रोग से मुक्ति सूर्योपासना से मिली। ठीक ऐसा ही चित्रण मयूर कवि के प्रसंग में भी प्राप्त होता है जहाँ कविमयूर ने अपने कुष्ठरोग के निवारण के लिये सूर्य की उपासना भी की एवं उनकी अर्चना के लिए उन्होंने 'सूर्यशतक' तक लिख डाला। अतः आदिकाल से ही मानवजाति भारत की क्या शिव के कोने-कोने में जीवनदाता सूर्य की प्रति श्रद्धावनत रही है, चाहे कोणार्क-मन्दिर हो, चाहे अन्य कोई मन्दिर, सर्वत्र अपने आराध्य देव की विभिन्न रूपों में कल्पना की गयी है, जबतक सृष्टि में जीवन है, सूर्य की पूजा-अर्चना होती रहेगी।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. आदित्य गणनाथं च देवी रूद्रं च केशवम्।
पञ्चदैवतमित्युक्तं सर्वकर्मसु पूजयेत्।। संस्कृत-शब्दार्थ-कौस्तुभ, पृ. ६२५

२. अं भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य,
धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्।। यजु. ३६/३

३. ऋग्वेद, ५/८२/१

४. श्रीमद्भागवद्गीता, ४/१

५. सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च। ऋग्वेद १/५०/८

६. सूर्यो ज्योति ज्योतिः सूर्यः स्वाहा।
सूर्यो वर्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा।
ज्योतिः सूर्यः सूर्योः ज्योतिः स्वाहा। यजु. ३/६/६

७. सूर्यश्चक्षुषामाधिपतिः सः मावतु। अर्थ. ५/२४/६

८. सूर्योपनिषद् २/४

९. बलदेव उपाध्याय, पुराण विमर्श, पृ. ४६६

१०. ब्रह्मपुराण, अ. २६, पृ. ११५

११. वही अ. २८-३०

१२. आइने अकबरी पृ. २०६

■ **पता :** शोधच्छात्र (संस्कृत विभाग) जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मूतवी

# बोधागमे तिसिक्खापदं

■ मोहन मिश्रः

महाकारूणिक भगवान् बुद्ध नें बोधि प्राप्त्योपरान्त बहुजन हिताय, बहुजनसुखाय जिस आर्याष्टाङ्गिक मार्ग की देशना की उन्हीं का विभाजन क्रमशः शील, समाधि तथा प्रज्ञा के रूप में हुआ है। योगी द्वारा स्वसाधना के प्रसंग में क्रमशः शील, समाधि तथा प्रज्ञा का विकास किया जाता है। शील, समाधि तथा प्रज्ञा बुद्ध शासन का आदि, मध्य एवं अन्त है। भगवान् के इस धर्म को आदि में कल्याणमय, मध्य में कल्याणमय तथा अन्त में कल्याणमय कहा गया है। संक्षेप में कहा जा सकता है कि समस्त पापों का न करना शील है, कुशल चित्त की एकाग्रता ही समाधि है तथा समस्त संस्कारों के अनित्य, दुःख तथा अनात्म स्वभाव को जानना प्रज्ञा है।

महाकारूणिकेन भगवता बुद्धेन सम्मासम्बोधिं पत्वा येन इसिपत्तन मिगदावं तेन गत्वा यत्थ पञ्चवग्गीया भिक्खू तं आरब्म सो धम्मचक्कं पवत्तेसि। तस्मिं धम्मचक्के दुक्खनिरोधगामिनी पटिपदा रूपेन यं अट्ठंगिकस्स मग्गस्स व्याकरणं अकासि तस्सेव नाम अरिय अट्ठंगिको मग्गो यस्स सिक्खातयी रूपेन विभाजनं भवति। ते इमिना होन्ति, शीलं समाधि पञ्ञा च। एसु सीलन्तग्गते सम्मावाचाय, सम्माकम्मन्तस्स सम्माजीवस्स च गणना होति। एतरहि समाधियं सम्मावायामस्स, सम्मासतिया सम्मासमाधिया च गणना होति तथा पञ्ञन्तग्गते सम्मादिट्ठिया सम्मासंकप्पस्स च गणना होति।[1] सीलस्स अत्थो सदाचारो ति होति। येन पुरिसे संयमरूपी सदाचारस्स वासं भवति। सीलं आधारो विय होति। गन्थेसु सीतलत्थेन सीलं इति पि कथिता। सत्थेसु सीलस्स वण्णना अञ्ञमञ्ञं पकारेन दिस्सति। यथा चेतना सीलं, चैतसिंक सीलं, संवरो सीलं, पञ्चसीलं, अट्ठसीलं, आदि। समाधानं ति समाधि। समाधि दुविधो होति-रूपसमाधि अरूपसमाधि च। रूपालम्बने कुसलचित्तस्स ठिति ति रूपसमाधि। यस्स विसयस्स नाकारो न वण्णो होति सो हि अरूपालम्बनं ति पवुच्चति। तदालम्बने ठितस्स कुसलचित्तस्स नाम अरूपसमाधि ति पवुच्चति। यदा यं किञ्चि हेके आलम्बने समानं व सम्मा पकारेन चित्तचेतसिकानं धम्मानं पतिट्ठापनं होति तेन हि समाधि पवुच्चति।[2] भगवता बुद्धेन देसितं ततियं चरणं ति पञ्ञा। यस्सत्थो कुसलचित्तसम्पयुत्तं विपस्सनायानं ति। योगिना स्व साधना पसङ्गे कमेन सीलस्स, समाधिया पञ्ञाय च भावना कीयन्ते। एसु सीलम्हा साधनाय आरब्मं होति, समाधिया सो स्व साधनाय विकासं करोति एवं पञ्ञाय सो एव दुक्खस्स निरोधं करोति।

संयुत्तनिकाये आगता अधोलिखिता गाथा अच्चन्तोपयोगी अत्थि:-

**सीले पतिट्ठाय नरो सपञ्ञो चित्तं पञ्ञं च भावयं।**
**आतापि निपको भिक्खू सो इमं विजटये जटं ति।।**

(सं. नि. खण्ड १, पृ. १४)

(यं पुग्गलो अप्पमत्ता, निपुणं च भिक्खुस्स रूपे सीले पतिट्ठिता चित्तं च पञ्जञ्च भावयति सो हि विजटये इमं जटं ति।)

उक्तेन पसंगेन मयं वत्तुं सक्कोम यं इयं लोके तण्हा रूपी जटं समत्तं कत्तुं सीले पतिट्ठाय समाधिं च पञ्ञञ्च भावयं। इयमेव महाकारूणिको बुद्धस्स योगिनं अधिसील-सिक्खा, अधिचित्त-सिक्खा व अधिपञ्ञ-सिक्खा रूपी तिसिक्खा व सिक्खातय अत्थि।

संसारे सब्बपाणी तण्हा रूपी जटायं जटिता सन्ति। अत्थ पाणिनं तुलना वेणुरूक्खस्स गुम्बजटा इव अत्थि। येन वेणुरूक्खो ताय गुम्बजटादीहि पुण्णरूपेण जटिता होन्ति। येन मनुजा पठवियं ठिता तीक्खसत्थेन सम्मापकारेण वेणुरूकखस्स गुम्बजटादिं छिन्दन्ते तेन हि सो सीलरूपी-पठवियं ठितो समाधिरूपी-सिक्खायं सुनिसितं विपस्सना-रूपी-पञ्ञाय सत्थं बलेन धारयित्वा बुद्धिया उय्योगं करोन्तो तण्हा-रूपी-जटं छिदतु।[३] सचे योगी संसारे भयदस्सी वा होतु।[४] सचे भिक्खु संसारे भयदस्सी न भवेय्य सो भवतण्हा जालं न छिन्देय्य।

दीघनिकाये संकलितो यो सीलपरिभावितो समाधि, समाधिपरिभाविता पञ्ञा महप्फला होति महानिसंसा। पञ्ञापरिभावितं चित्तं सम्मदेव आसवेहि विमुच्चति।[५]

उपरि वण्णितेन कथनेन सिद्धं होति यं सद्धम्मे तिसिक्खा रूपी सीलं, समाधि पञ्ञा ति तिसोपानं अत्थि। सीलेन विना समाधि पञ्ञा च न लभते तथा समाधि विना पञ्ञाय दस्सनं असम्भवं होति। अतो तिसोपानेसु सीलं पठमं सोपानं, समाधि दुतियं सोपानं पञ्ञा च अन्तिमं सोपानं अत्थि।

## तिसिक्खापदस्स महत्तं:-

सीलं, समाधि पञ्ञा च बुद्धसासनस्स आदि, मज्झ, अन्तो च अत्थि। सो धम्मं आदिकल्याणं, मज्झेकल्याणं, परियोसानकल्याणं च अत्थि।[६]

बुद्धसासने सीलं आदि चरणं होति। सब्बपापस्स अकरणं इति सीलं, कुसलचित्तेकग्गता इति समाधि व सब्बेसु संखारेसु अनिच्च-दुक्ख-अनत्त भाव दस्सनं पञ्ञा होति। यथा पठवी लतारूक्खादीनं आधारो भवति तथरिव सीलं कुसलानं धम्मानं आधारो भवति। सीलेन समन्नागतो पुरिसो आचारगोचर-सम्पन्नो भवति। सो कायेन, वाचाय मनसा च संवरो होति। यथा सीलेन कायवचीदुच्चरितस्स पहानं होति तदा समाधिया मनोदुच्चरितस्स पहानं भवति। सीलेन समन्नागतो पुरिसो सयंकतं करियेसु पच्छातापं न करोति।[७] सीलरहितो पुरिसो सब्बथा पराजितो होति। एस पसंगे धम्मपदस्स यमकवग्गे वण्णिता एकाय गाथाय कथिता यं ये पुग्गला सुभासुभानुपस्सिं विहरन्ति, इन्द्रियेसु सुसंवुतं च होन्ति तथा सद्धं व वीर्यसम्पन्नं चापि होन्ति, सदा जेता भवन्ति।[८] समाधान ति समाधि। समाधिया सो इद्धिविधादि-गुणानं पटिलाभं करोति एवमेव पञ्ञाय इट्ठानिट्ठेसु तादिभावस्स उप्पादं होति सीलेन जीवानं दुच्चरितानं, समधिया तण्हाय तथा पञ्ञाय दिट्ठिसंकिलेसस्स विसोधनं होति।[९] पञ्ञं विपस्सना पि भासते, कुसलचित्तेन सम्पयुत्तं विपस्सनायानं विपस्सना इति होति। यथरिव पञ्ञाय मिच्छादिट्ठीनं पहानं भवति। तथरिव विपस्सनाय अपि मिच्छादिट्ठीनं पहानं भवति।

अतो ति सिद्धं भवति यं सीलेन मनुजो सोतापन्नं, सकदागामी च भवति, समाधिया अनागामी तथा पञ्ञाय अरहतभावं अधिगच्छति।[१०] सीलेन अपाय समतिक्कमं, समाधिना कामधातुया समतिक्कमं तथा पञ्ञाय सब्बभवसमतिक्कमं होति।[११] भगवता बुद्धेन सील-समाधि-पञ्ञा-रूपी-तिसिक्खापदने मज्झिमापटिपदायं देसना अदेसयि।

१. तीहि च खो, आवुसो, खन्धेहि अरियो अट्ठङ्गिको मग्गो संगहितो। या सम्मावाचायो यो च सम्माजीवो इमे धम्मा सीलक्खन्धे संगहिता........(म. नि. खण्ड १, पृ. ३७१)

२. समाधानट्ठेन समाधि। एकारम्मणे चित्तचेतसिकानं समं सम्मा च आधानं ठपनं ति वुत्तं होति। (विसु. खण्ड १, पृ. १८८)

३. एवमेव सीलपथवियं पतिट्ठाय समाधि सिलायं सुनिसितं विपस्सनाय सत्थं.........उक्खिपित्वा सब्बम्पि तं अत्तनो पतितं तण्हाजटं विजटेय्य। (म. नि. खण्ड १, पृ. १७-१८)

४. संसारे भयं दक्खती ति भिक्खू। (म. नि. खण्ड १, पृ. १६-१७)

५. सीलपरिभावितो समाधि, समाधि परिभाविता पञ्ञा महप्फला होति महानिसंसा। पञ्ञापरिभावितं चित्तं सम्मदेव आसवेहि विमुच्चति। (दी. नि. खण्ड २, पृ. ७३)

६. सो धम्मं देसेति आदिकल्याणं मज्झेकल्याणं परियोसानकल्याणं.............(म. नि. खण्ड २, पृ. ७७)

७. अविप्पटिसारत्थानि खो, आनन्द, कुसलानि सीलानि अविप्पटिसारानिसंसानी ति। (अं. नि. खण्ड ४, पृ. १०७)

८. असुभानुपस्सिं विहरन्त इन्द्रियेसु सुसंवुतं।
भोजनम्हि च मत्तञ्ञुं सद्धं आरद्धवीरियं।
तं वे नप्पसहति मारो वातो सेलं'व पब्बतं।। (धम्मपद, यमकवग्ग, गा. सं. ८)

९. सीलेन दुच्चरितस्ससंकिलेसविसोधनं............पञ्ञाय दिट्ठिसंकिलेसविसोधनं। (विसु. खण्ड १, पृ. २५)

१०. तथा सीलेन सोतापन्नसकदागामीभावस्स करणं पकासितं होति, समाधिना अनागामीभावस्स पञ्ञाय अरहतस्स। (विसु. खण्ड १, पृ. २६)

११. सीलेन अपायसमतिक्कमनुपायो पकासितो होति, समाधिना कामधातुसमतिक्कमनुपायो, पञ्ञाय सब्बभवसमतिक्कमनुपायो। (विसु. खण्ड १, पृ. २४)

■ पता : सीनियर रिसर्च फेलो, पाली, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान,
लखनऊ परिसर, लखनऊ

# धूमिल : कविता में आदमी

■ नवीन्द्र कुमार पाण्डेय

'आदमी' यानी मनुष्य सदा से ही साहित्य का विषय रहा है। कभी राजा के पक्ष में, कभी स्त्री के पक्ष में, कभी जन सामान्य के पक्ष में यह सहित्यिकों को लुभाता रहा है।

धूमिल के रचना संसार में आदमी आम आदमी होने के साथ ही एक अलग रूप में नज़र आता है। वह एक ऐसा नक्शा उभारते हैं जिससे लगता है कि वे कविता को 'मतवाद' के दायरे से बाहर रखना चाहते है।

धूमिल का मानना है कि कविता करने वाले मनुष्य से 'कविता का मनुष्य' बड़ा होता है। उनकी कविताओं में जहाँ-जहाँ 'कविता के मनुष्य' की पहचान सही-सही हुई है वहीं-वहीं श्रेष्ठ कविता बन पड़ी है। सच तो यह है कि धूमिल ने अपने को मुख्यतः 'आदमी' केन्द्रित रखा है। इनकी कविता में आदमी कई स्तरों और रूपों में नज़र आता है तथा आदमी की अलग-अलग पहचान है। उसमें सीधा-सरल आदमी है, मुखौओं में छिपा आदमी है, हाथ फ़ैलाता आदमी है, हाथ उठाता-मुट्ठी तानता आदमी है। गरज यह कि रचनाओं में धूमिल ने 'आदमी' की पहचान दी है। उनकी कविताएँ आदमी से शुरू होकर आदमी पर खत्म हो जाती हैं। उनके तीनों संग्रह इस बात के साक्षी है। इनकी कविता में अपने वक्त से गुजरते आदमी की असलियत को जानने-पहचानने का दस्तावेज छिपा है।

धूमिल ने अपनी कविता में यह पहचाननादो आदमियों के वार्तालाप से दिखाया है-जब 'वह' (सरल आदमी) भूख के साथ इरादे का सम्बन्ध पूछता है तो 'वह' (मुखौटे वाला आदमी) जवाब नहीं देता-**"उस चालाक आदमी ने मेरी बात का उत्तर नहीं दिया।"**

**उसने गलियों और सड़कों और घरों में बाढ़ की तरह फैले हुए बच्चों की ओर इशारा किया और हँसने लगा।"**

यह हँसना उस चालाक आदमी की फ़ितरत है, उसने सदा दूसरों के साथ फरेब ही किया है। धूमि इस आदमी की नीयत को स्पष्ट करते है-

**"वे इस जंगल की सराहना करते हैं**
**मगर वे हैं कि असलियत नहीं समझते**
**अनाज में छिपे आदमी की नीयत नहीं समझते**
**जो पूरे समुदाय से/अपनी ग़िजा वसूल करता है**
**कभी गाय से/और कभी हाथ से।"**

धूमिल आम आदमी को ऐसे चालाक आदमी के खिलाफ सचेत करते है।

**"यह सब कैसे होता है, मैं उन्हें समझाता हूँ**

**मैं उन्हें समझाता हूँ**

**वह कौन सा प्रजातांत्रिक नुस्खा है**

**कि जिस उम्र में**

**मेरी माँ का चेहरा/झुर्रियों की झोली बन गया है**

**उसी उर्म की मेरी पड़ोस की महिला के चेहरे पर मेरी प्रेमिका के चेहरे का लोच है।''**

कवि ने अपनी कलम से इन लोगों के मुखौटे को उतार फेंकने का प्रयत्न करता है, साथ अंधेरे में बैठे रहने वालों एवं 'दो और दो चार' करने वाले अनपढ़ गंवार बना दिये लोगों को झकझोरा है-

**''इसीलिए मैं फिर कहता हूँ कि हर हाथ में गीली मिट्टी की तरह हाँ-हाँ मत करो तनो/अकड़ो**

**अमर बेलि की तरह मतजियो/जड़ पकड़ो**

**बदलो अपने-आप को बदलो''**

इस तरह धूमिल की कविता आदमी के एक या दूसरे पक्ष की कविता नहीं है। वह मानव स्थितियों की जतिल गहराईयों को टटोलने, परिचय प्राप्त करने और झकझोर कर आगे बढ़ा देने की कविता है। वह आदमी की उदासी को ही उजागर नहीं करती उसकी उत्तेजना को भी आत्म परिचय और अपनी बिसात जानने के लिए प्रेरित करती है।

सहायक ग्रंथ-१) संसद से सड़क तक, २) सुदामा पाण्डेय का जनतंत्र ३) हिन्दी साहिल का इतिहास, ४) हिन्दी साहित्य का इतिहास (NCERT) IGNOV NOTES

धूमिल अपनी कविताओं में उन मुहावरों को नंगा करते है, जो गाँधी और आजादी के नाम से चल रहा है। वे उस तीसरे आदमी को नंगा करना चाहते है जिसे जनप्रतिनिधि कहा जाता है लेकिन जो सदा जन की अपेक्षा ही करता है-

**''एक है जो रोटी बेलता है**

**एक वह है जो रोटी खाता है।**

**एक तीसरा है जो**

**न रोटी बेलता है न रोटी खाता है।**

**वह सिर्फ रोटी से खेलता है।**

जनप्रतिनिधियों की इस उपेक्षा को अवतार सिंह 'पाश' ने यूँ व्यक्त किया है-

**''जहरीली मधुमक्खियों की तरह मत देखो**

**जिसे तुम छत्ता समझते हो**

**वहाँ जनता के प्रतिनिधि बसते है।''**

धूमिल का यह तीसरा आदमी निरन्तर लोगों को धोखा दिये जा रहा है। विज्ञापनों, नारों और खूबसूरत शब्दों की आड़ से शोषण किये जा रहा है। धूमिल की कविता उसके उस छल को पहचानती है इसीलिए वह आदर्शवादी खूबसूरत शब्दों का पोस्टमार्टम करती चलती है-

**''स्नान घाट पर जाता हुआ रास्ता**
**देह की मण्डी से होकर गुजरता है।**
**हर ईमान का एक चोर दरवाजा होता है**
**जो संडास के बगल में खुलता है।''**

धूमिल आदमी की सहनशीलता को अस्त्र बनाकर, जीने वाली मानसिकता का विरोध करते हैं, छद्म को उतार फेंकने की प्रेरणा देने वाली कविता है, जो गहराई तक हार मान बैठे हैं, उन्हें व्यंग्य की नोक से कुरेदने की कोशिश की है-

**''न कोई प्रजा है। न कोई तंत्र है**
**वह आदमी के ख़िलाफ**
**आदमी की खुला षड्यंत्र है।''**

वे सहनशीलता को साहस मानने से इंकार करते है।

**''क्या तुम कविता की ओर जा रहे हो?**
**नहीं, मैं दीवार की तरफ जा रहा हूँ!**
**फिर तुमने अपने घुटने और हथेलियाँ**
**यहाँ क्यूँ छोड़ दी है?**
**क्या तुम्हें चाकूओं से डर लगता है।**
**नहीं मैं सहनशीलता को साहस नही करता।''**

कविता आदमी को अकेला नहीं करती पूरे 'शहर' से जोड़ती है। 'अपराधी' का नाम लेने के लिए पूरे शहर का अपनी ओर होना आवश्यक है। कविता जागने तक की आदमी को सुरक्षित रख सकती है, सामना तो उसे स्वयं ही करना है।

आम आदमी को सावधान रहना होगा जिससे 'बौनी भलमनसाहत' से जो मौका परस्त है। उनके भीतर यह मौकापरस्त सहानुभूति जगती रहती है। वे पिछले अस्वीकारों को नई स्थितियों में स्वीकार करते हुए ही 'आदमी' को 'बुद्ध' बनाते रहते हैं।

इस तरह धूमिल की कविता जन के साथ खड़े होकर जनप्रतिनिधियों की सुविधा भोगी होने का विरोध करते हैं।

■ पता : (हिन्दी विभाग) विश्वभारती, शांति निकेतन, पश्चिम बंगाल

# मानव जीवन पर वास्तु का प्रभाव

■ चन्द्रश्री पाण्डेय

भारतीय संस्कृति अत्यन्त विलक्षण है एवं सिद्धान्त पूर्णतः वैज्ञानिक है। इस संस्कृति का एकमात्र उद्‌देश्य मनुष्यमात्र का कल्याण है। मानवजाति का सुगमता से एवं शीघ्रता से कल्याण कैसे हो इसका जितना गम्भीर विचार भारतीय संस्कृति में किया गया है उतना अत्यत्र नही मिलता।

जन्म लेकर मृत्युर्यन्त मनुष्य जिन-जिन वस्तुओं एवं व्यक्तियों के सम्पर्क में आता है और जो जो क्रियाएँ करता है उन सबकों हमारे क्रान्तदर्शी ऋषि मुनियों ने बड़े वैज्ञानिक ढंग से सुनियोजित मर्यादित एवं सुसंस्कृत किया है और उन सबका पर्यवसान पर श्रेय की प्राप्ति में किया है। इतना ही नहीं मनुष्य अपने निवास के लिए भवन-निर्माण करता है तो उसको भी वास्तुशास्त्र के द्वारा मर्यादित किया है।

वास्तुशास्त्र का उद्‌देश्य भी मानव का कल्याण मार्ग में लगाना है-यथा ''वास्तुशास्त्रं प्रवक्ष्यामि लोकानां हितकाम्यया'' (विश्कर्मप्रकाश) अर्थात् शास्त्र की मर्यादा के अनुसार चलने से अन्तःकरण शुद्ध होता है और शुद्ध अन्तः करण में ही कल्याण की इच्छा जागृत होती है।

'वास्तु' शब्द का अर्थ है निवास करना जिस भूमि पर मनुष्य निवास करते है। उसे 'वास्तु' कहा जाता है। गृहस्थाश्रम का अनुसरण करने वाले लोग संसार में अधिक है इसलिए इस दृष्टिकोण से भवन का मानव जीवन में सर्वाधिक महत्व है।

वैसे भी मनुष्य अकेला या परिवार सहित भवन में ही आश्रय लेता है। सुन्दर भवन मानव निर्मित सर्वाधिक सुन्दरतम वस्तु है। मानव की मूलभूत आवश्यकताओं में तीन वस्तुओं की सर्वाधिक चर्चा होती है-जीवन जीने हेतु भोजन, तन ढकने हेतु वस्त्र, एवं आश्रय हेतु भवन।

मानव जीवन रोटी, कपड़ा और मकान के बिना निरर्थक है। वस्तु का शास्त्र ही वास्तुशास्त्र है-वस्तु से अभिप्राय पृथ्वी, भवंन, वहन और पलंग से है। सामान्य जन भवन निर्माण की कला सिखाने वाले शास्त्र को वास्तु कहते है।

**यथा-वास्तु संक्षेपतो वक्ष्ये ग्रहा दो विघ्ननाशनम्।**
**ईशान कोणादारभ्य हृतो काशीति पदे व्यजते।। (हलायुद्ध कोष)**

अर्थात् वास्तु संक्षेप में ईशानादि कोण से प्रारम्भ होकर गृह को विध्न प्राकृतिक उत्पातों-उपद्रवों से बचाती है। वास्तुशास्त्र या स्थापत्य शास्त्र भवन निर्माण का प्रतिपादक है।

देवताओं के प्रधान शिल्पी विश्वकर्मा-पुरी का निर्माण करते हैं। विश्वकर्मा को शिल्पाचार्य कहा गया है-विष्णु पुराण में भी उन्हें शिल्प कलाओं का मर्मज्ञ होने के कारण शिल्पियों में श्रेष्ठ बताया गया है।

## वास्तु का क्षेत्र-

ग्रामों, पुरों, पतनो, पुर भेदनो, आवास, भवनों एवं निवेश्य-भूमि का वाचक है। वास्तुकला की सहचरी मूर्तिकला व पाषाण कला है।

गृह भवन, उच्च प्रासाद, दुर्ग गाँव नगर, मन्दिर, देवालय, कूप, तालाब मूर्ति निर्माण; स्थापत्य कला, विभिन्न प्रकार के यान व वाहन, उद्यान, पर्यक, मंच इत्यादि का निर्माण करना प्रतिष्ठा करना, उसका संशोधन करना अथवा जीर्णोद्धार करना वास्तुशास्त्र का क्षेत्र कहलाता है।

वास्तु परिज्ञान आवश्यक है- दिग्दशाज्ञान, दिग्साधन, भूमिलक्षण, भूमिशोधन एवं परीक्षा, आपादि विचार, गृहपिंडसाधन, गृहारम्भ मुहुर्त, कूर्म चक्र, गृहद्वार निर्णय, द्वारवेध,गृह प्रवेश निर्णय, गौशाला विचार, अश्व गृहनिर्माण-गज गृह, पशुशाला, वाटिका व उद्यान निर्माण, कूपचक्र, वृक्षायुर्भेद, प्रासाद लक्षण, प्रतिष्ठा मुहूर्त, राज भवन निर्माण, मुहूर्त, राजभवन निर्माण, शय्या प्रमाण, तोरण, मजूषा, देवालय निर्माण आदि।

प्राचीन ऋषि मुनियों ने सृष्टि, मनुष्य और आवास पर पड़ने वाली अव्यक्त ब्रह्माण्डीय शक्तियों से मनुष्य को सर्वाधिक लाभ पहुँचाने के लिए वास्तु शास्त्र का सृजन किया जिसे भवन निर्माण कला भी कहते है। वास्तु के द्वारा स्वास्थ्य, मानसिक शान्ति, सफलता और सुख-समृद्धि को पाया जा सकता है। वास्तु सिद्धान्तों को अपनाकार निज जीवन में आश्चर्यजनक परिवर्तन लाया जा सकता है। भवन-चलायमान वस्तु नही है इसलिए इसे बार-बार नहीं बदल सकते हैं। मनोनुकूल ढंग से वास्तु आधृत भवन बनाने से चिन्ता रहित होकर जीवन यापन तथा उपयोगी आश्रय बन जाता है। भूखण्ड में वास्तु-दोष है तो उन्हें दूर करवाकर ही निर्माण कार्य करे क्योंकि भवन चन्द रुपयों से नहीं बहुत-सी पूंजी से बनता है। वास्तु विपरीत भवन बनने से धन के अपव्यय के साथ-साथ भविष्य भी बिगड़ता है और जीवन सुख शान्ति से व्यतीत नही होता है।

प्राचीन ग्रन्थ ऋग्वेद में वास्तु का पहला प्रयोग मिलता है तभी से वास्तु शास्त्र का उद्भव हुआ और वैदिक साहित्य इन उल्लेखों से परिपूरित है। वेदों में 'वास्तोस्पत्ति' देवता कुशल कारीगर के रुप में 'त्वष्टा' का उल्लेख मिलता है। चार उपवेदों में 'स्थापत्य' को ही 'वास्तु' के रुप में जाना जाता है। वास्तु के प्रथम प्रवर्तक देवताओं के वास्तुविद् विश्वकर्मा है। ब्रह्मा के संसार का प्रारुप बनाने का समस्त भार राजा पृथु को सौंपा था, राजा के अनुरोध पर संसार के निर्माण हेतु ब्रह्मा ने विश्वकर्मा को नियुक्त किया था जिन्होंने देवपुरियों का निर्माण किया था।

पृथु आद्य व्यवस्थापक और शासक है, विष्णु, देवताओं, ऋषियों और दिकपालों ने उनका राज्याभिषेक किया था। वास्तु का उद्भव वैदिककाल में ही हुआ था।

## वास्तु की उपयोगिता-

प्रारम्भ में मानव ने आश्रय के लिए, वृक्ष, शाखाएँ, पर्वत, पहाड़ की कन्दराएँ व गुफाओं का प्रयोग किया और बाद में पत्थर, मिट्टी और लकड़ी के घर बनाए। कालान्तर में भवन-निर्माण के अनेक संस्कार विकसित

हुए, आश्रय व आवास के अलावा पूजा-पाठ के लिए भी भवन (मन्दिर) बनाने प्रारम्भ हुए। इसी क्रम में संघटित जीवन की परम्परा के सूत्रपात के कारण ग्रामों, पुरों और नगरों का जन्म हुआ।

वास्तु चाहे छोटी हो या बड़ी उसका निर्माण पंचमहाभूतो - (वायु, अग्नि, जल, पृथ्वी और आकाश) से हुआ है प्राकृतिक स्रोतों से अधिक से अधिक कैसे पाया जाए इसका ज्ञान वास्तुशास्त्र से होता है। पंच महाभूत प्रकृति के मूल में निहित होने के कारण समस्त कर्म प्रकृति द्वारा ही सम्पादित होते है। वस्तुतः प्रकृति के भरपूर लाभ उठाने का प्रयास किया गया जैसे- धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष जीवन के चार परम लक्ष्य हैं। इसको तभी प्राप्त कर सकते है जब शरीर स्वस्थ्य, मन स्थिर और बुद्धि निर्मल हो। शरीर, मन और बुद्धि का यह रुप वास्तु सिद्धान्तानुरुप बने भवन में रहकर महज में प्राप्त किया जा सकता है। क्योंकि इसमे रहकर प्रकृति की अव्यक्त ऊर्जाओं का प्रचुर लाभ प्राप्त होता है।

भारतीय संस्कृति में वास्तु को धार्मिक कृत्य माना जाता है। ऐसा होने पर भी इसमें विज्ञान का प्रचुर समिश्रण हैं।

## वास्तु का लक्ष्य -

उत्तम भवन बनाने से जिससे मानव विभिन्न आवश्यकताओं की पूर्ति हो सके और जिससे सुख-शांति एवं समृद्धि प्राप्त कर सके। मनुष्य के पुरुषार्थ, पराक्रम, अस्तित्व, सौभाग्य एवं सार्थकता की पहचान उसके भवन से होती है। वास्तु और ज्योतिष का सनातन सम्बन्ध है। मनुष्य भाग्य को तो बदल नहीं सकता पर वास्तुदोष को दूर करके पूर्ण सफलता का अधिकारी बन सकता हैं और अगर भाग्यशाली है तो भी शत-प्रतिशत सफलता प्राप्त करना निश्चित हो जाता है। यह सिद्धान्त हमारे पूर्वजों के अध्ययन, अनुसंधान और अनुभवों के प्रकाश स्तम्भ है इसकी सत्यता, व्यवहारिकता और वैज्ञानिकता आज स्वतः सिद्ध हो रहा है। जिसका मुख्य लक्ष्य प्राकृतिक व्यक्त और अव्यक्त ऊर्जाओं से लाभ प्राप्त करना है, यह प्राकृतिक प्रदूषण से भी रक्षा करते है। क्योंकि मनुष्य भाग्य और वास्तु दोनों से प्रभावित होता है दोनों का प्रभाव पचास-पचास प्रतिशत है। इसलिए वास्तु दोष दूर करके अपने प्रयत्नों को को सफलता की मंजिल तक पहुँच सकते हैं।

भवन मूलभूत आवश्यकताओं में से एक होने कारण कोई भी इसकी महता को विस्मृत नहीं कर सकता है। प्रत्येक व्यक्ति चाहता है कि वह अपना भवन बनाकर उसमें सपरिवार मुख-शांति से रहे परन्तु कुछ लोग चाहकर भी भवन नही बना पाते है क्योंकि उनके कुण्डली में योग ही नही रहता है।

मनुष्य का भाग्य जन्म से ही निर्धारित हो जाता है। और ग्रह-दशानुसार परिवर्तित होता रहता है। भाग्य में भवन निर्माण की संभावना प्रबल है या नही इसका ज्ञान जन्मकुण्डली से होता है।

यदि भवन निर्माण करना कुण्डली में योग दर्शाता है तो भवन हेतु भूमि किस नगर या मुहल्ले का कौन सा भाग अनुकूल है यह ज्ञात करना आवश्यकता होती है। क्योंकि प्रत्येक व्यक्ति के लिए प्रत्येक नगर या मुहल्ला, भवन निर्माण हेतु उपयुक्त नहीं होता है। उपयुक्त दिशा का भी चयन करना आवश्यक होता है क्योंकि अनुकूल दिशा वाले भाग में निर्मित भवन सर्व प्रकार के शुभसूचक होता है। वास्तु शास्त्र के अनुरूप भूखण्ड

चयन करने पर सुख-समृद्धि एवं शान्ति कारक भवन निर्माण करने से जीवन की आधा सफर तय हो जाता है। भूमि या भूखण्ड क्रय करते समय निम्नलिखित बातों का ध्यान रखना चाहिये –

१. भूमि माता होने के कारण आराध्य है किन्तु उसका परीक्षण कराकर ही क्रय करना चाहिए।
२. शुभ मुहर्त में विधिवत परीक्षणोपरान्त भूमि क्रय करके क्षेत्र पूजन व सम्भव होने पर शल्य शोधन भी करना चाहिए।
३. मिट्टी के प्रकार के अनुसार भूमि का वर्ण विचार करवाना चाहिए।
४. जो भूमि सफेद-मधुर-सुगन्धयुक्त होती है वह ब्राह्मणी और सुखदा होती है।
५. जो भूमि लाल, कषैली रक्तगन्धयुक्त हो तो वह क्षत्रिया व राज्यप्रदा कहलाती है।
६. जो हरे-पीले-खट्टी-शहद सदृश गन्धयुक्त होने पर व्यभिचारी कहलाती है।
७. जो भूमि-काली-कड़वी-मदिरा सदृश गन्धयुक्त होने पर वह शुद्रवत और सर्वथा त्याज्य होती है।

## शुभाऽशुभ भूमि लक्षण-

१. जिस भूमि पर आम, पपीता, आँवला, अमरूद्, अनार पलास के वृक्ष उत्पन्न होते है वह श्रेष्ठ भूमि कहलाती है।
२. जिस भूमि पर उगे वृक्षों पर फल-फूल-लता व वनस्पतियाँ सफलता पूर्वक वृद्धि करती है वह उत्तम भूमि कहलाती है।
३. जिस भूमि पर खट्टे व कड़वें फलो वाले वृक्ष जैसे- शर्मा-नीम-आकड़-खेजड़ा आदि उत्पन्न होते है वह मध्यम कोटि की भूमि कहलाती है।
४. जिस भूमि पर काँटे-झाड़-झरवाड-बैर आदि के वृक्ष उत्पन्न हो वह भूमि सामान्य वर्ग की होती है।
५. जो भूमि उबड़-खाबड़, ऊँची-नीची, टेढ़ी-मेढ़ी, कटी-फटी या फिसलन युक्त, मलयुक्त, कटी-फटी या फिसलन युक्त, मलयुक्त, बिलयुक्त, अस्थियाँ दबी हुई हो तो ऐसी भूमि अशुभ प्रद कहलाती है। ऐसी भूमि पर भवन निर्माण करने से रोग-कष्ट-दुःख-धनहानि इत्यादि कारक होती है।

## वास्तु शान्ति विचार-

धर्म प्रत्येक कार्य में निहित हैं। विज्ञान, वास्तु अथवा कोई भी कला जब धर्म या अध्यात्म से जुड़ जाती है तो उसकी मूल प्रेरणा मानव कल्याण होता है। वास्तु से धर्म को जोड़ने से हम साकार ब्रह्मा से सम्बन्ध जोड़ने के समान हो जाता है क्योंकि भवन को मन्दिर सदृश मानकर पूजा व साधना हेतु उपयुक्त स्थान प्राप्त करते है, जिससे सुख-समृद्धि व आत्मिक शान्ति मिलती है।

भवन निर्माण सम्बन्धी किसी भी कार्य में वास्तु शान्ति या वास्तु पूजा जो नही करता है वह शीघ्र ही दरिद्र और अनेक बाधाओं का सामना करते हुए मृत्यु को प्राप्त करता है। इसलिए वास्तु शान्ति को व्यवहार में लाना

चाहिए और यह शान्ति कारक पूजा करवाना परम आवश्यक होता है। किसी भी कार्य का प्रारूप तैयार करके योजना बद्ध ढंग से कार्य करने पर उसमें निर्विघ्न सफलता मिलती है।

## वस्तु जगत में शुभकारी चिन्ह -

१. ओऽम्-परात्पर ब्रह्म, सर्वशक्तिमान, अनन्त जगदीश्वर का द्योतक होता है।

२. स्वास्तिक - के चिन्ह के रूप में सुख-शान्ति व समृद्धि दायक सर्वविघ्न एवं अशुभ विनाशक, सर्वग्राह्य एवं सर्वमान्य शुभकारी चिन्ह है।

३. मंगल कलश - आम्रपत्र, नारियल या दीप सहित मंगल कलश शुभकारी होता है।

४. पंचांगुलि - भगवान की वरद व अभय ज्ञानदायक मुद्रा का प्रतीक होता है।

५. सूर्य की आकृति - सतत् ऊर्जादायक, अशुभ निवारक, ज्ञान, सदभाव सद्विचार व सुमृति शान्तिदायक होता है।

## सहायक ग्रन्थ


१. भारतीय वास्तुशास्त्र - डॉ उमेश पुरी - रणधीर प्रकाशन
२. भारतीय ज्योति विज्ञान - डॉ. सुरकान्त झॉ - चौखम्बा कृष्णदास अकादमी -वाराणसी
३. वास्तुकल्पलता - प्रो. हरिहर द्विवेदी - ”
४. वास्तु उद्धार धोरणी - डॉ. श्रीकृष्ण जुगनू - “
५. वास्तुसार : - डॉ. देवी प्रसाद त्रिपाठी - परिक्रमा प्रकाशन
६. वास्तुमण्डनम् - श्रीकृष्ण जुगनू
७. वास्तुमन्जरी - चौखम्भा संस्कृत सीरीज
८. मुहूर्त चिन्तामणि - श्री विन्ध्येश्वरी प्रसाद द्विवेदी - चौखम्बासुर भारती -वारा.
९. भारतीय ज्योतिष - नेमिचन्द्र शास्त्री - भारतीय ज्ञान पीठ-
१०. वास्तु शब्दार्णव - डॉ. सुरेन्द्र कुमार पाण्डेय - साहित्य भण्डार
११. बृहत्संहिता - डॉ. अच्युतानन्द झॉ - चौखम्भा विद्याभवन- वारा.
१२. बृहद्वास्तुमाला - डॉ. ब्रह्मानन्द त्रिपाठी- चौखम्बा सुर भारती वाराणसी
१३. मुहूर्त चिन्तामणि : डॉ रामचन्द्र पाण्डेय :- चौखम्भा कृष्णदास अकादमी
१४. विश्वकर्म प्रकाश -
१५. हलायुध कोष -


■ पता : राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर

# श्रीहनुमत्कवि और 'खण्डप्रशस्ति'

■ विनोद कुमार सुनार

संस्कृतभारती के अथाह साहित्य-वारिधि में गीतिकाव्य परम रमणीय मुक्तामणियों की भाँति शोभित है। मानव-हृदय को झटिति प्रभावित करने की जो अद्भुत सामर्थ्य गीतिकाव्यों में है, वह अन्यत्र अल्प मात्रा में ही दृष्टिगोचर होती है। रस की भाँति ही भावातिरेक भी गीतिकाव्य की आत्मा है- 'गीतेरात्मा भावातिरेकः'। कवि के हृदय की सुख-दुःखरूपा भावनाएँ जब रागात्मक वृत्ति का रूप धारण कर बाह्याभिव्यक्ति के लिए आकुल हो उठती हैं, तब गीतिकाव्य का उद्भव होता है। कवि अपनी रागात्मक अनुभूतियों को इस तरह उमड़ते हुए भावातिरेक के रूप में परिवर्तित कर देता है कि भावुक हृदय उसी उन्मज्जन-निमज्जन करते हुए आनन्द की अनुभूति करता रहता है। भावात्मकता तथा रागात्मकता गीतिकाव्य के दो पटल हैं।

संस्कृत-वाङ्मय में गीतिकाव्यों की विशाल परम्परा उपलब्ध होती है, जहाँ ये मुक्तक तथा प्रबन्ध दोनों रूपों में उपलब्ध होते हैं। गीतिकाव्यों में मुक्तकों का और मुक्तकों में भी धार्मिक मुक्तकों अर्थात् स्तोत्रों या प्रशस्तियों का विपुल कोष उपलब्ध होता है। अनेक समर्थ एवं प्रतिभावान् कवियों ने अपनी भक्ति-भावना को अपने इष्ट देवों के प्रति भावाञ्जलि प्रस्तुत करते हुए सुन्दर स्तोत्रों एवं प्रशस्तियों में अभिव्यक्त किया है।

ऐसी ही एक अतीव लालित्यपूर्ण भावाञ्जलि हनुमत्कविरचित 'खण्डप्रशस्ति' है। एक सामर्थ्यवान्, प्रतिभाशाली एवं परम भक्तकवि के हृदय से ही इतनी रमणीय एवम् उत्औष्ट रचना का स्फुटन हो सकता है।

इस कृति में कवि श्रीहनुमान् ने भगवान् विष्णु के दश-अवतारों की स्तुति की है। सम्भवतः इसी कारण यह 'दशावतारस्तोत्र' के नाम से भी प्रसिद्ध है, जो अन्वर्थक भी है। श्रीविष्णु को रामनाम से अभिहित करके कवि ने अपने इष्टदेव श्रीराम की विविध रूपों में स्तुति की है। श्रीविष्णु या श्रीराम के मुख्यतः दश अवतार माने जाते हैं, जिनके नाम पौराणिक क्रमानुसार इस प्रकार हैं- मत्स्य, कूर्म, वराह, नृसिंह, वामन, परशुराम, दाशरथि-राम, कृष्ण, बुद्ध तथा कल्कि।

'खण्डप्रशस्ति' नामक इस ग्रन्थ में ग्रन्थकार ने भगवान् विष्णु के निराकार तथा साकार दोनों ही रूपों में अपनी आस्था प्रकट की है और विविध अवतारों की स्तुति करते हुए यह बात सर्वत्र स्मरण रखी है कि श्रीविष्णु के ये पृथक्-पृथक् रूप वस्तुतः एक ही ब्रह्म के स्वरूप हैं।

सम्प्रति 'खण्डप्रशस्ति' की छह टीकाएँ उपलब्ध होती हैं- (१) पञ्जिका - कीकाभट्टकृत, (२) सुबोधिका - गुणविनय सूरिकृत, (३) तिलक - गङ्गदासकृत, (४) टीका - रघुनाथकृत, (५) अवचूरि - सोमेश्वरकृत, (६) भाषा-पञ्जिका - अज्ञातकर्तृक। 'खण्डप्रशस्ति' के नामकरण के विषय में विभिन्न मतान्तर प्राप्त होते हैं। कीकापण्डित[१] और पण्डित गुणविनयसूरि[२] का मत है कि श्रीराम द्वारा निर्मित सेतु के टूट जाने से उसके पत्थरों पर उत्कीर्ण यह कृति खण्ड-खण्ड रूप में प्राप्त हुई। अतः इसे 'खण्डप्रशस्ति' नाम दिया गया। इस मत को प्रमाणित करने का प्रयत्न इनमें से किसी भी विद्वान् ने नहीं किया। सम्भव है ऐसी जानकारी इन्हें किंवदन्तियों

से प्राप्त हुई हो और लोकविश्वास को प्रमाण मानकर इन्होंने उसे स्वीकार कर लिया गया हो। सम्भवतः राम और रामभक्त हनुमान के प्रति उत्कट आस्था ने इन विद्वानों के मन में इस विषय में किसी भी प्रकार की जिज्ञासा नहीं जगायी।

डॉ. बद्रीप्रसाद पञ्चोली ने इस कृति का आद्योपान्त अध्ययन करने पश्चात् लिखा है- ''खण्डमिव शर्करा इव प्रशस्तिरिति खण्डप्रशस्तिः।'' तात्पर्य यह है कि इतनी मधुर और सुन्दर प्रशस्ति को 'खण्ड' (खाण्ड) की तरह मीठी होने के कारण इसे 'खण्डप्रशस्ति' की सञ्ज्ञा मिली होगी।

इस कृति की एक उत्कृष्ट टीका 'अवचूरि' के टीकाकार कवि सोमेश्वर ने टीका के आरम्भ में मङ्गलाचरण के पश्चात् लिखा है-''अस्याः श्रीहनूमता निबध्य सेतौ लिखितत्वात्तस्य च तरङ्गवेगभग्नत्वे-नाब्धितलपतितत्वात् सांयात्रिकै रत्नोद्धारे संलिखितकाव्यदृषदं दृष्ट्वा भोजराज्ञे दर्शितम्। ततस्तेनोद्धृत्य सद्भि लिखार्पितं (?) अतो रामप्रशस्तिसंज्ञत्वेऽपि खण्डप्रशस्तिसंज्ञाऽजनि।[३]

अर्थात् श्रीहनुमान् ने इसकी रचना की और सेतु पर लिखा। तरङ्गों के वेग से सेतु के भङ्ग हो जाने पर यह सागर तल में जा पहुँचा। समुद्रव्यापारियों के द्वारा रत्नों को निकालते समय यह लिखितकाव्य देखा गया और देखकर राजा भोज को दिखाया गया। तब वहाँ से राजा ने उसे निकलवाकर लिखवाया। अतः 'रामप्रशस्ति' होते हुए भी इसका 'खण्डप्रशस्ति' नाम उत्पन्न हुआ। कवि सोमेश्वर ने यहाँ कोई प्रमाण तो प्रस्तुत नहीं किया किन्तु उन्होंने जो कहा है उसके विषय में अन्यत्र भी उल्लेख प्राप्त होते हैं, जिनका उल्लेख आगे किया जा रहा है।

'खण्डप्रशस्ति' के रचनाकार के रूप में सर्वत्र श्रीहनुमत्कवि का उल्लेख प्राप्त होता है। ये हनुमत्कवि कौन थे, किस समय हुए, किस प्रदेश में हुए - आदि-आदि प्रश्नों का उत्तर देना कठिन ही नहीं, किन्तु असम्भव-सा प्रतीत होता है। कारण कि भारत के तथा संस्कृत भारती के अन्य महान् कवियों की भाँति हनुमत्कवि भी अपने विषय में सर्वत्र मौन ही रहे हैं, अत एव, अन्तःसाक्ष्य के अभाव में इनके विषय में कुछ भी नहीं कहा जा सकता। बाह्य प्रमाण भी इस सम्बन्ध में कोई विशेष सहाय नहीं देते। 'खण्डप्रशस्ति' के कतिपय पद्य संस्कृत के अन्य ग्रन्थों में उद्धृत किये गये हैं। उनसे इस कवि व कृति की प्राचीनता अवश्य प्रमाणित होती है।

प्रायः विद्वानों में यह विश्वास प्रचलित रहा है कि हनुमत्कवि रामभक्त हनुमान् से भिन्न नहीं थे। 'अवचूरि' टीका में इसके पद्यों का संकलन कर उन्हें लिखने वाले व्यक्ति द्वारा रचित यह मङ्गलाचरण-

कृतक्रोधे यस्मिन्नमरनगरी मङ्गलरवा, नवातङ्का लङ्का समजनि वनं वृश्चति सति।

सदा सीताकान्तप्रणतिमतिविख्यातमहिमा, हनूमानव्याद्वः कपिकुलशिरोमण्डनमणिः।।

तथा 'अवचूरि' का सोमेश्वरकृत यह मङ्गलाचरण-

शिवदं शिवगुरुचरणं नत्वा श्रीरामदूतरचितस्य। खण्डप्रशस्तिनाम्नष्टीकां सङ्क्षेपतः कुर्वे।।

-ये दोनों भी इसी ओर सङ्केत करते हैं।

वाल्मीकिकृत 'रामायण' से इस बात की पुष्टि होती है कि हनुमान् अत्यन्त विद्वान् और समर्थ लेखनी के धनी थे। श्रीराम ने लक्ष्मण को हनुमान् का परिचय इन शब्दों में कराया है[४]-

वाग्यज्ञं मधुरैर्वाक्यं स्नेहयुक्तमरिन्दमम्।।२७।।

नानृग्वेदविनीतस्य नायजुर्वेदधारिणः। नासामवेदविदुषः शक्यमेवं विभाषितुम्।।२८।।

नूनं व्याकरणं औत्स्नमनेन बहुधा श्रुतम्। बहुव्याहरतानेन न किञ्चिदपशब्दितम्।।२६।।

न मुखे नेत्रयोश्चापि ललाटे च भ्रुवोस्तथा। अन्येष्वपि च सर्वेषु दोषः संविदितः क्वचित्।।३०।।

अविस्तरमसन्दिग्धमविलम्बितमव्ययम्। उरःस्थं कण्ठगं वाक्यं वर्तते मध्यमस्वरम्।।३१।।

संस्कारक्रमसम्पन्नामद्रुतामविलम्बिताम्। उच्चारयति कल्याणीं वाचं हृदयहर्षिणीम्।।३२।।

अन्या चित्रया वाचा त्रिस्थानव्यञ्जनस्थया। कस्य नाराध्यते चित्तमुद्यतासेररेरपि।।३३।।

(रामायण, किष्किन्धाकाण्ड, सर्ग-३)

इस वर्णन-प्रसङ्ग से विदित होता है कि हनुमान् बहुश्रुत विद्वान् और वाग्योगी थे। वे एक सुकृती और रससिद्ध कवि के सभी लक्षणों से सम्पन्न थे। यह भी प्रसिद्धि चली आती है कि हनुमान् ने राम के चरित को लेकर एक महाकाव्य की रचना की थी- ऐसा लोगों का विश्वास है। सम्भव है उनके द्वारा रचित रामायण ही 'सङ्गीत रामायण' हो।

सम्भवतः वाल्मीकि ने अत्यन्त श्रम करके जिस रामायण की आख्यान-काव्य के रूप में रचना की थी और आचार्य हेमचन्द्र के अनुसार, जिसे पढ़ा, गाया और अभिनीत किया जा सकता था, उसका प्रेरक आधार हनुमान् का 'रामायण' ग्रन्थ ही हो। यह भी प्रसिद्धि है कि वाल्मीकि की इस प्रार्थना पर कि उनके ग्रन्थ के सामने वाल्मीकि की 'रामायण' को लोक में कोई सम्मान प्राप्त न होगा, हनुमान् ने स्वयं अपने ग्रन्थ को नष्ट कर दिया। सम्भव है, उस लुप्तप्राय ग्रन्थ के श्रुति-परम्परा से प्राप्त कतिपय अंशों को लेकर उन ग्रन्थों की रचना परवर्ती कवियों ने की हो।

ऐसे ग्रन्थों में 'खण्डप्रशस्ति' के अतिरिक्त 'महानाटक' या 'हनुमन्नाटक' भी है। 'महानाटक' के इस समय दो संस्करण प्रचलन में हैं- एक मधुसूदनरचित और दूसरा दामोदरमिश्रकृत। स्वीकृत मान्यता के अनुसार, दामोदर मिश्र का 'महानाटक' ही हनुमान् के मूलनाटक के अधिक समीप जान पड़ता है, जिसमें १४ अङ्क हैं। दूसरे संस्करण में ६ अंक हैं जिसे 'नाट्यशास्त्र' की परिभाषा के अनुसार महानाटक नहीं कहा जा सकता। इसके अन्त में ग्रन्थ-प्राप्ति के विषय में यह श्लोक मिलता है[५]-

रचितमनिलपुत्रेणाऽथ वाल्मीकिनाब्धौ, निहितममृतबुद्धया प्राग्महानाटकं यत्।

सुमतिनृपतिभोजेनोद्धृतं तत्क्रमेण, ग्रथितमवतु विश्वं मिश्रदामोदरेण।।

(महानाटक - १४/८८)

इस श्लोक से यह ज्ञात होता है कि अमृत के समान अतिसरस इस कृति को हनुमान् ने गिरिशिलाओं में लिखा था। वाल्मीकि ने इसे देखा और अपनी कृति के प्रचार न होने की आशङ्का से इसे समुद्र में डुबा दिया। उसे राजा भोज ने जलयान द्वारा निकलवाया। दामोदर मिश्र ने उन्हीं शिलोत्कीर्ण सूत्रों के आधार पर 'महानाटक' की रचना की।

श्री बहुरा[६] की सूचनानुसार, 'महानाटक' का काशीश्वर प्रणीत एक संस्करण और प्राप्त है। महाराजा जयपुर के पुस्तकालय में ग्रन्थाङ्क ३३६ पर वि.सं. १७२७ में लिखित बलभद्रमिश्रकृत 'हनुमन्नाटक' की 'दीपिका' नामक टीका उपलब्ध है। बलभद्रमिश्र ने 'रचितमनिलपुत्रेण०' इस पद्य के चतुर्थ चरण में 'मिश्रदामोदरेण' के स्थान पर 'मिश्रकाशीश्वरेण' पाठ दिया है और इसी पद्य की व्याख्या में नाटक के उद्धार का प्रकार बतलाते हुए लिखा है- शिला समुद्रे निक्षिप्ता। तत्राऽऽर-(ण्य)वासिभिर्दृष्टा च। तत्सन्तानपरम्परागतजनमुखादुदन्तं दृष्ट्वा भोजराज्ञा तत्र गत्वा मुक्ताफलोद्धारिजनवृन्दं माक्षिकमलं स्निग्धद्रव्येण संलिप्तोरस्कं मज्जयित्वा शिलामालिङ्ग्य अक्षराण्युद्धृत्य लेखितानि इति। तदेव क्रमेण ग्रथित्वा पूर्णीकृतमिति।

इससे स्पष्ट है कि राजा भोज ने गोताखोरों से मूल शिलाएँ न निकलवाकर, उनके सीने पर माक्षिकमल (मोम) लगाकर गोते खाने की आज्ञा दी और वे गोताखोर शिला का आलिङ्गन करके बाहर निकले। सीने पर अङ्कित (प्रिण्ट) पाठ को पढ़कर रचना की पूर्ति की गयी। इनसे लिथोप्रिण्ट की पूर्वकल्पना का पता चलता है।

बल्लालरचित 'भोजप्रबन्ध'[७] में एक कथा आती है, जिसके अनुसार नर्मदा के एक बड़े द्रह (जलाशय) से हनुमान् द्वारा शिलोत्कीर्ण श्रीमद्रामायण के लिखित शिलाखण्डों के रूप में प्राप्त होने की घटना का वर्णन है। इस कथा से एक ओर तो हनुमान् द्वारा ग्रन्थरचना किए जाने व उसके लुप्त होने का ज्ञान होता है और साथ ही इस बात की पुष्टि भी होती है कि मूल ग्रन्थ के जो खण्डित अंश प्राप्त होते थे, उनकी पूर्ति कविगण अनेक प्रकार से कर सर्वोत्औष्ट रूप को स्वीकार कर लेते थे। उनमें से सभी पूर्तियाँ मूल के निकट ही हों, यह आवश्यक नहीं है।

कवि के स्थान, समयादि के विषय में इदमित्थम् कहना सम्भव न होने पर भी आनुमानिक आधार पर ग्रन्थकार और उसकी कृति की उत्तरसीमा का निर्धारण किया जा सकता है। यह बात उल्लेखनीय है कि 'खण्डप्रशस्ति' के अनेक पद्य विभिन्न प्राचीन ग्रन्थों में प्रयुक्त हैं या उद्धृत किए गये हैं। हनुमत्कवि की दूसरी प्रसिद्ध कृति 'महानाटक' में भी १३ श्लोक 'खण्डप्रशस्ति' से लिए गये हैं।

इस प्रकार, दोनों कृतियों के साम्य से यह तो स्पष्ट है ही कि ये दोनों कृतियाँ एक ही कवि की हैं। इसी तरह, 'खण्डप्रशस्ति' और 'महानाटक' के अनेक श्लोक संस्कृत लक्षणग्रन्थों में उद्धृत हैं। यथा-

काव्यप्रकाश में 'खण्डप्रशस्ति' के चार पद्य प्राप्त हैं- ७/१६०; ७/३३८; ७/२६६ तथा १०/५५३। इसी तरह, 'महानाटक' के भी चार पद्य इसमें मिलते हैं- ७/१६०; ४/४०; ७/१८३ तथा ७/१५६। 'ध्वन्यालोकलोचन' के तृतीयोद्योत में 'खण्डप्रशस्ति' का 'क्रामन्त्यः क्षतकोमला०' और 'महानाटक' का 'न्यक्कारो ह्यमेव मे यदरयः०' -ये पद्य प्राप्त होते हैं। इसी प्रकार, 'सरस्वती- कण्ठाभरण' आदि में भी हनुमद्विरचित इन ग्रन्थों के कुछ पद्य उद्धृत हैं।

'खण्डप्रशस्ति' की भाषा बड़ी प्रौढ़ है और लालित्य की दृष्टि से कालिदास की कृतियों से समता रखती है। भगवान् श्रीराम की प्रशस्ति का एक उदाहरण द्रष्टव्य है-

**कीर्त्तिः श्रीरघुवंशरत्न भवतः स्वर्वाहिनीगाहिनी**
**दिक्पालान्परितः परीत्य दधती पाण्योः प्रतापानलम्।**
**सप्ताम्भोनिधिमण्डलान्यधिगता त्वय्येकपत्नीव्रत-**
**ख्यात्यै विष्णुपदं स्पृशत्यनुदिनं शेषस्य शीर्षाण्यपि।।५७।।**

'खण्डप्रशस्ति' एक अत्यन्त मधुर और प्रभावशाली रचना है। यदि इसके नामकरण के मूल में 'खण्डमिव प्रशस्तिः' कारण को स्वीकार कर लिया जाए तो कहा जा सकता है कि यह रचना मिश्री के समान मीठी है। यदि यह मान लें कि हनुमत्कवि के प्राचीन काव्य में उपलब्ध सङ्केतों के आधार पर अन्य कवियों ने श्लोकपूर्ति में जो भी श्रम किया होगा, उसमें से सर्वसम्मत पाठ ही उस श्रम की देन के रूप में हमारे सामने है, तो कोई अतिशयोक्ति न होगी। विद्वानों ने सुन्दर, मार्मिक और प्रभावशाली पूर्ति को ही सही मानकर 'खण्डप्रशस्ति' के रूप में सुरक्षित रखा है। कुछ भी हो; परिश्रम एक कवि का रहा हो या अनेक कवियों का, 'खण्डप्रशस्ति' का एक-एक श्लोक प्रभावप्रेषणीयता और मधुरता में अन्य को चुनौती देता हुआ प्रतीत होता है। क्या शब्दसौष्ठव, क्या अलङ्कारप्रयोग, क्या पदमैत्री और क्या वाक्यविन्यास, सभी दृष्टियों से 'खण्डप्रशस्ति' एक अनुपम रचना है।

## सन्दर्भः-

०१. 'खण्डप्रशस्ति' (दशावतारस्तोत्रम्), सम्पा.-महो. विनयसागर, 'पञ्ज्या वृत्ति'-श्रीकीका, मङ्गलाचरण-१०, पृ. २, राजस्थान प्राच्यविद्या शोध प्रतिष्ठान, जोधपुर, १६७५।
०२. 'खण्डप्रशस्ति', सम्पा.- डॉ. विजयनारायण मिश्र, 'सुबोधिका वृत्ति' - गुणविनयसूरि', मङ्गलाचरणोपरान्त, पृ. ४, सम्पूर्णानन्द संस्औत विश्वविद्यालय, वाराणसी, १६६१।
०३. पाण्डुग्रन्थ 'दशावतारखण्डप्रशस्तिटीका', सोमेश्वर, सिन्धिया प्राच्य शोध प्रतिष्ठान, उज्जैन, विनोद कुमार सुनार द्वारा वर्ष २००८ में सम्पादित तथा समीक्षित।
०४. श्रीमद्वाल्मीकिरामायणम्, महर्षि वाल्मीकि, सम्पा.- पण्डित श्रीचित्रस्वामि, पण्डित श्री वा.ह. सुब्रह्मण्यशास्त्रि, पृ. ४२२।
०५. श्रीहनुमन्नाटकम्-श्रीमद्धनुमत्, दामोदर मिश्र, व्या.-पण्डित मोहनदास, पृ. २२०।
०६. लिटरेरी हेरिटीज ऑफ दी रूलर्स ऑफ आमेर एण्ड जयपुर, गोपालनारायण बहुरा।
०७. भोजप्रबन्ध, बल्लाल, सम्पा.-श्रीजीवानन्द विद्यासागर, १८७२ ई., पृ.-६६-६७।

■ पता : डी.ई.ओ. मुक्तस्वाध्यायपीठ, रा.सं.सं. लखनऊ परिसर, लखनऊ

# भारतेन्दु तथा समकालीन हिन्दी पत्रकारों की स्वदेशी चेतना

■ जगमोहन सिंह

हिन्दी पत्रकारिता के इतिहास में भारत की स्वाधीनता, राष्ट्रीयता, राष्ट्रोन्नति और सर्वोदय की भावना विद्यमान है। गौरवशाली सांस्कृतिक परम्परा, न खत्म होने वाली राजनीतिक चेतना एवं उच्च शैक्षणिक माहौल के बीच हिन्दी की जिवन्त पत्रकारिता का उद्भव हुआ। वास्तव में हिन्दी पत्रकारिता का जन्म स्वदेश के उदय, स्वाभिमान के संचार एवं आंग्ल शासन के प्रतिरोध के फलस्वरुप हुआ। देश में जब भी संकट है पत्रकार हमेशा उनसे मुकाबला करने की प्रेरणा देते रहते हैं। वे स्वयं कमर कसकर मैदान में कूद पड़ते हैं। कहा जा सकता है कि पत्रकारों का मुख्य लोक को चैतन्य करना रहता है।

अंगरेजों के भारत में जड़ जमा लेने के बाद आधुनिकीकरण की प्रक्रिया तेज हो गई थी। कह सकते हैं कि अंगरेज अपने साथ नई सभ्यता ले आये थे। वे भारत में रेल, तार, मशीनों का जाल बिछा रहे थे। वे यह सब अपने स्वार्थ के लिए कर रहे थे। पर जो भी हो भारत आधुनिक बनने लगा था। उस समय एक ओर जहाँ जन-समूह में अंध-विश्वास के भाव थे वहीं नई शिक्षा के सम्पर्क से एक ऐसी पीढ़ी उत्पन्न होने लगी थी जिसमें अपनी संस्कृति, अपने धर्म, अपनी वेशभूषा, अपनी रीति-नीति में विश्वास के भाव उत्पन्न होने लगे थे। अंगरेज इस बात से खुश थे क्योंकि उन्होंने नई सभ्यता को लाकर भारतीयों के हृदय में विद्वेश की भावना को ही उत्पन्न किया था। वे अपनी योजना में सफल हो रहे थे इसलिए खुश होना वाजिब था।

भारतेन्दु युग के पहले तक मनुष्य की भावनाओं में विकास नहीं हुआ था। मनुष्य की भावनाएँ सुप्त अवस्था में थी। लोगों का जन्म जहाँ होता था केवल उसी गाँव अथवा शहर को वे अपनी जन्मभूमि मानते थे। सम्पूर्ण भारत को अपनी जन्मभूमि मानने की बात वे अपने सपने में भी नहीं सोच सकते थे। किन्तु भारतेन्दु-युग में लोगों की विचारधाराओं में परिवर्तन होने लगा। सन् १८५७ ई. की जनक्रांति ने तो लोगों को अपने देश हित के बारे में सोचने-जानने के लिए मजबूर कर दिया। बात ही कुछ ऐसी थी, अंगरेजों ने इस जन-क्रांति को कुचलने में ऐसी क्रूर नीति अपनाई जिससे भारतीय जनता त्राही-त्राही कर उठी। भारतीय यह समझ गए कि अंगरेज कभी भी उनके बारे में नहीं सोचते हैं अंगरेज भारत से कच्चा-माल ले जाते थे और अपने यहाँ से विभिन्न प्रकार की वस्तुएँ बनाकर पुनः यहाँ बेचते थे। जिसके कारण भारत दिन-प्रतिदिन गरीब होता जा रहा था। लोग इस बात को भलि-भाँति समझते थे पर कुछ कर नहीं पाते थे। भारतीय बाजारों में विदेशी वस्तुओं की मरमार हो रही थी। लोग धीरे-धीरे इन वस्तुओं के आदि होते जा रहे थे। भारतेन्दु युगीन पत्रकार यह सब देखकर चिन्ति थे। उन्हें यह देखकर ग्लानि होती थी कि भारतीय विदेशी वस्तुओं का प्रयोग कर रहे हैं। उन्होंने भारतीयों में स्वदेशी-चेतना जगाने का प्रण लिया।

अपनी पत्रिकाओं में वे किसी न किसी पृष्ठ पर स्वदेशी-चेतना जगाने सम्बन्धी लेख लिखा करते थे। भारतेन्दुयुगीन पत्रकार स्वदेशी वस्तुओं को उमदा बताते थे एवं लोगों को सलाह देते थे कि तुम अपने देश में निर्मित वस्तुओं का ही उपयोग करो। भारतेन्दु युगीन हिन्दी पत्रकारिता में स्वदेशी-चेतना का जैसा आग्रह

है, आज हमारे स्वतंत्रता देश की पत्रकारिता में वैसी देश-प्रीति की लहर खोजने से भी नहीं मिलेगी। "पूर्व स्वातंष्य-काल की पत्रकारिता ने देश-प्रीति की आबोहवा तैयार की, स्वदेशी संस्कृति के प्रति लोगों को सुमुख बनया।"[१] भारतेन्दुयुगीन पत्रकार राजनीतिक आजादी को ही प्रमुख नहीं मानते थे, बल्कि वे साम्राज्यवादी अभिशाप से मुक्ति दिलाते हुए स्वदेशी की भावना को लोगों में जगाना चाहते थे। भारतेन्दु-युग में देश-प्रीति की प्रेरणा मुख्य थी। अब मैं भारतेन्दु युगीन पत्रकारों की स्वदेश के प्रति उत्कट जीजाविषा को यहाँ प्रस्तुत करना चाहूँगा।

भारतीयों के हृदय में स्वदेशी चेतना को जगाने में भारतेन्दु हरिश्चन्द के अमूल्य योगदान को भूलाया नहीं जा सकता। सर्वप्रथम स्वदेशी की गूँज की शुरुआत अगर किसी ने कि तो वे भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ही थे। महात्मा गाँधी ने जिस स्वदेशी आन्दोलन पर बल दिया था उसकी भूमिका बहुत पहले ही भारतेन्दु-युग में तैयार हो चुकी थी। "भारतेन्दु ने गाँधी से बहुत पहले ही स्वदेशी आन्दोलन का सूत्रपात किया था और तटीय समाज की स्थापना की थी।"[२] उन्होंने अपनी पत्रिकाओं द्वारा देश को ब्रिटिश आर्थिक दोहन से बचाने और देश को आत्म-निर्भर स्वालम्बी राष्ट्र बनाने के लिए स्वदेशी वस्तुओं के उत्पादन-उपभोग पर जोर देकर राष्ट्र की राजनीतिक धारा को नया मोड़ दिया था भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने 'कविवचनसुधा', 'हरिश्चन्द्र मैंगजीन', 'हरिश्चन्द्रिका' एवं 'बाला बोधिनी' नामक जितनी भी पत्रिकाओं का संपादन किया सभी में स्वदेशी के प्रसार-प्रचार की भावना अवश्य रहा करती थी। "२३ मार्च, १८७४ ई. की 'कविवचनसुधा' में भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने एक प्रतिज्ञा-पत्र प्रकाशित किया था, जो हिन्दी पत्रकारिता के माध्यम से स्वदेशी चेतना का प्रथम शंखवाद था।" [३] इसमें भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने लिखा, "हमलोग सर्वान्तर्यामी सब स्थल में वर्त्तमान सर्वद्रष्टा और नित्य सत्य परमेश्वर को साक्षी देकर यह नियम मानते हैं और लिखते हैं कि हमलोग आज के दिन से कोई विलायती कपड़ा न पहिनेंगे और जो कपड़ा कि पहले से मोल ले चुके हैं और आज की मिती तक हमारे पास हैं उनको तो उनके जीर्ण हो जाने तक काम में लावेंगे पर नवीन मोल लेकर किसी भाँति का भी विलायती कपड़ा न पहिनेंगे, हिन्दुस्तान ही का बना कपड़ा पहिनेंगे हम आशा रखते हैं कि इसको बहुत ही क्या प्रायः सबलोग स्वीकार करेंगे और अपना नाम इस श्रेणी में होने के लिए श्रीयुत् बाबू हरिश्चन्द्र को अपनी मनीष प्रकाशित करेंगे और सब देशी हितैषी इस उपाय से वृद्धि में अवश्य करेंगे?"[४] स्वदेशी के व्यवहार के लिए यह गंभीर प्रतिज्ञा ऐतिहासिक महत्व रखती है। इस प्रतिज्ञा पत्र......भारतेन्दु की अपील पर कई लोगों ने हस्ताक्षर किए थे। डॉ. रामविलाश शर्मा ने इस प्रतिज्ञा पत्र के महत्व को उजागर करते हुए कहा, "हिन्दी भाषी जनता इस बात पर गर्वकर सकती है कि उसके नवजागरण के वैतालिक हरिश्चन्द्र ने चौबीस वर्ष की अवस्था में स्वदेशी के व्यवहार की यह गम्भीर प्रतिज्ञा की थी। उस दिन तरुण हरिश्चन्द्र ने न केवल हिन्द प्रदेश के लिए वरन समूचे भारत के लिए एक नये युग का द्वार खोल दिया था।"[५]

भारतेन्दु हरिश्चन्द्र चाहते थे कि विज्ञान, कला, कौशल, शिल्प और टेक्नालजी का भी देश की उन्नति के लिए देश में ही विकास हो। उन्होंने यथासम्भव देश के पूँजीपतियों का आह्वान करते हुए कहा था कि भारत में विलायत में प्रचलित मशीने मँगवाई जाये और स्वदेशी उद्योग का प्रसार कर विदेशी पूँजी द्वारा हो रही लूट को बंद किय जाये। भारतेन्दु के लिए स्वदेशी का मतलब सिर्फ विदेशी वस्त्रों का बहिष्कार करना नहीं था, बल्कि

देश में उद्योगीकरण के लिए संघर्ष भी था। उन्होंने अपनी पत्रिकाओं द्वारा देशवासियों को अंग्रेजी साम्राज्यवादी नीति के शोषण का सही रुप दिखाते हुए चेताया एवं देश की छिपी हुई लूट पर ब्रिटिशों ने जो पर्दा डाल रखा था, उसे दिया। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र विदेशी माल भारत आने के प्रबल विरोधी थे। वे नहीं चाहते थे कि विदेश के तैयार माल यहाँ आये। उन्होंने भारतवासियों को सचेत करते हुए कहा कि अंगरेज आधुनिकीकरण के नाम पर हमारा शोषण कर रहे हैं। रोज भारत का धन विदेश जा रहा है और हम केवल कृत दास बनकर बैठे हुए हैं। उन्होंने कहा विलायती चीजों का उपयोग मत करो। जो चीजें विलायत से आती हैं उनका उत्पादन अपने देश में ही करो। ६ फरवरी १८७४ ई. की 'कविवचनसुधा' में भारतेन्दु हरिश्चन्द्र लिखते हैं, ''अब भी हम लोगों को कला-कौशल की ओर ध्यान देना चाहिये लोगों को तो अंगरेजी वस्तुओं की रुचि लगी है तो अंगरेजों के समान सब कारखाने यहाँ नियत किए जायँ पर अभी यहाँ के व्यापारियों में एतना सामर्थ्य नहीं है कि अंगरेजों के समान बोध पीतल इत्यादि मौल्यवान पदार्थ लेकर मिट्टी के वस्तु तक बनावें जैसे की अंगरेजी व्यापारी माल भेजने लगे देखो बढ़ई आदि छोटे-छोटे व्यापारियों को काम मिलना कठिन हो गया है यहाँ तक की घरों के खिड़कियाँ दरवाजे आदि सब विलायत से बनकर आते हैं।''[६]

भारतेन्दु हरिश्चन्द्र अपनी पत्रिकाओं द्वारा केवल हिन्दुओं को ही स्वदेशी का पाठ नहीं पढ़ा रहे थे बल्कि उन्होंने मुसलमानों में भी स्वदेशी चेतना जगाने की भरपूर कोशिश की। देशोन्नति के उपाय बताते हुए उन्होंने कहा अगर हम सब एक नहीं होंगे तो हमने स्वदेशी भावना उत्पन्न ही नहीं होगी, वे कहते हैं, ''यह समय इन झगड़ों का नहीं, हिन्दू, जैन, मुसलमान सब आपस में मिलिये।'' [७] आज ऐसी भावना कहां देखने को मिलती है। लोगों में आपसी सौहार्द की भावना खत्म हो चुकी है। आज लोग एक दूसरे पर विश्वास नहीं करते हैं। भारतेन्दु ने उस समय यह बात कही भी जब हमारा देश ब्रिटिशों के अधीन था। परन्तु आज ऐसा लगता है हम एक कदम भी आगे नहीं बढ़े हैं जहाँ थे वहीं है। इसी तरह 'हरिश्चन्द्र मैंगजीन', 'हरिश्चन्द्र चन्द्रिका एवं 'बालाबोधिनी' पत्रिका के द्वारा उन्होंने भारतीयों में स्क्देशी की गूँज जगाने की भरपूर कोशिश की। यह कहना अतियुक्ति न होगी कि हिन्दी प्रदेश में भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने जिस प्रकार स्वदेशी आन्दोलन चलाया बाद में उसकी गूंज पूरे भारतवर्ष में सुनाई दी। उन्होंने स्वदेश के लिए तन, मन, धन सभी कुछ अर्पित कर दिया था साथ ही देश ही की चिंता में सदा व्यग्र रहकर अपने जीवन का बलिदान कर दिया।

भारतेन्दु हरिश्चन्द्र द्वारा चलाये गये स्वदेशी चेतना को बालकृष्ण भट्ट ने आगे बढ़ाया। उन्होंने 'हिन्दी प्रदीप' के द्वारा स्वदेशी-चेतना की जोत जगाई। उन्होंने हिन्दी को अपनी देशी भाषा माना एवं उसे सरकारी दफ्तरों, अदालतों तथा शिक्षा संस्थाओं में जारी करने की पुरजोर कोशिश की। वे अकसर हिन्दी के हित के बारे में 'हिन्दी प्रदीप' में लिखा करते थे एवं स्वदेशी चेतना को लोगों में जगाया करते थे। उस परतंत्र प्रतिकूल परिवेश में हिन्दी कब पीछे हटने वाले थे। हिन्दी प्रचार के लिए उन्होंने 'हिन्दी प्रदीप' में जोरदार आन्दोलन चलाया एवं कहा, ''जिस देश की न्याय की सुगमता का वह सारा प्रबन्ध है, वहाँ की मातृभाषा हिन्दी को न दाखिल करना मानों परीक्षा रुपी नारी की नाक काटना हैं............हर एक सरकारी नौकर को हिन्दी सीखने का नियम कर दें और यह भी नियम हो जाए कि सरकारी दफ्तरों के चपरासी या दफ्तरी और पुलिस के कांस्टेबल बिना नागरी में परीक्षा दिए न भरती किय जाएँ।''[८] 'हिन्दी प्रदीप' के सम्पादक यह जानते थे कि

सबसे बड़ा झगड़ा भाषा को लेकर है। अगर देश में देशी भाषा लागू हो जाये तो लोगों में स्वदेशी चेतना अपने आप उत्पन्न हो जायेगी। बालकृष्ण भट्ट स्वदेशी भावना को जगाते हुए भारतीयों के समक्ष अंगरेजों के काले कारनामों का पर्दाफास करते हैं एवं कहते है कि हमारी लक्ष्मी दिन पर दिन विदेश जा रही है और हम कुछ नहीं कर पा रहे हैं। अगर हम ऐसा न करने दें तो अंगरेज भूखों मर जायेंगे। 'हिन्दी प्रदीप' में अंगरेजों के विरुद्ध आवाज उठाते हुए उन्होंने कहा, "सच पूछिये तो चिउंटा ढोअन पर न जानिये कितना रुपया भिन्न-भिन्न द्वार से प्रतिवर्ष विलायत ढोया चला जाता है। फिर भी हमारे यहाँ की धरती उपजाऊ है। सच तो यह है कि इंगलैंड आदि बहुतेरे देश ऐसे हैं जो केवल अपरिमित-वाणिज्य के ही कारण रंजे पुंजे हैं और वहाँ के रहने वाले गुलाब बन रहे हैं। यदि उनके जहाज समुद्र से चलना बंद कर दिये जायें अथवा हिन्दुस्तान के साथ उनका लेन-देन किसी कारणवश रुका रहे तो निश्चय जानिये, लोग भूखों मरने लगे।"[९] इतना ही नहीं 'हिन्दी प्रदीप' ने स्वदेशी वस्त्रों के लिए कई सुझाव भी बताएँ थे। जिससे निश्चित तौर पर लोगों में स्वदेशी के प्रति प्रेम-भावना जगाई जा सकती थी। 'हिन्दी प्रदीप का कहना था, "देशी वस्तुओं का बरतना धर्म का एक अंग मान लिया जाए और सीधी सादी स्त्रियों को सुझाव दिया जाय कि विलायत के कपड़े पहनोगी तो नरक जाओगी। जो जितना ही देशी वस्तु काम में लावेंगी उसके लिए उतना ही स्वर्ग में जाना सुलभ हो सकता है...............सच पूछो तो देश में दारिद्र फैलने का विदेशी वस्तु का बर्ताव कारण है। देश के धन को घुन लग गया है।"[१०]

बालकृष्ण भट्ट के उपरान्त प्रतापनारायण मिश्र ने स्वदेशी की चेतना को लोगों के हृदय में जगाया। इनके हृदय में स्वदेश के प्रति गहरा लगाव था। इन्होंने कानपुर से प्रकाशित अपने 'ब्राह्मण' पत्र द्वारा स्वदेशी चेतना की लौ जलाई। यह पत्र काफी उत्कृष्ट कोटि का था। इसमें अंगरेजों के काल कारनामों को नित्य उजागर किया जाता था। अंगरेजों ने भारत में लूट मचा रखी थी एवं यहाँ का सारा धन ले जा रहे थे। उन्होंने भारत को अर्थ विपन्न बना दिया था। अंगरेजों की इस नीति के खिलाफ मिश्र जी ने अपनी आवाज बुलंद करते हुए 'ब्राह्मण' पत्र में कहा, "जिस भारत की लक्ष्मी को मुसलमान सात सौ वर्षों में अनेक उत्पात करके भी न ले जा सके, उसे उन्होंने सौ वर्ष में धीरे-धीरे ऐसे मजे के साथ उड़ा लिया कि हंसते-खेलते विलायत जा पहुंचीं"[११] मिश्र जी हिन्दी, हिन्दू, हिन्दुस्तान को अपना मूलमंत्र मानते थे। उनके समय में विदेशी वस्तुओं का प्रचार जोर-शोर से हो रहा था। लोग विदेशी वस्तुओं के प्रलोभनों में आते जा रहे थे। इधर देश में करो का भार दिन पर दिन बढ़ता जा रहा था। वे यह देखकर चिंतित थे। "वे विदेशी वस्तुओं के प्रचार को रोकने और स्वदेशी वस्तुओं के प्रयोग पर अधिक बल देते थे, ताकि देश का धन देश ही में रहे।"[१२] इसी तरह 'ब्राह्मण' पत्र में उन्होंने कहा, "हम और हमारे सहयोगी लिखते-लिखते हार गए कि देशोन्नति करो, पर यहाँ वालों का सिद्धान्त है कि अपना भला हो, देश चाहे चूल्हे में जाय, यद्यपि जब देश चूल्हे में जायेगा तो हम बचे न रहेंगे-सो भाइयों, यह तो तुम्हारे मतलब की बात है। आखिर कपड़ा पहनोगे ही एक बार। हमारे कहने से एक जोड़ी देशी कपड़ा बनवा डालो।"[१३] साथ ही भारतीयों को फटकारते हुए उन्होंने कहा-

**"सर्वसु लिए जात अंगरेज, हम केवल लेक्चर के तेज,**
**श्रम बिन बातें का करती हैं, कहुँ टेटकन गाजें टरती है।"[१४]**

प्रतापनारायण मिश्र स्वयं अपने जीवन में स्वदेशी वस्त्रों और चीजों का व्यवहार करते थे। सादा वस्त्र, सादा भोजन ही उनके जीवन का अंग था।

तड़क-भड़क और दिखावापन उनमें नहीं था। स्वदेशी वस्तुएँ उन्हें विशेष प्रिय थी। इस तरह जिनका जीवन ही सादगीपूर्ण हो फिर वाणी का क्या कहना?

भारतेन्दुयुगीन पत्रकारों में बद्री नारायण चौधरी 'प्रेमघन' का योगदान भी अविस्मरणीय है। प्रेमघन जी ने 'आनन्दकादम्बिनी' पत्रिका द्वारा स्वदेशी चेतना की ऐसी लहर चलाई थी जिससे सारा देश प्रभावित हो गया था। इनमें भारतीयता कूट-कूट कर भरी हुई थी। प्रेमघन जी उन व्यक्तियों में नहीं थे जो पत्र प्रकाशन का मुख्य उद्देश्य अर्थ-संग्रह को मानते हैं बल्कि उन्होंने पत्र का प्रकाशन लोक-कल्याण के निहितार्थ किया था। हालांकि 'आनन्दकादम्बिनी' एक कविता प्रधान पत्रिका थी फिर भी इसमें स्वदेशी का प्रचार जोर-शोर से किया जाता था। देश की आर्थिक बदहाली को प्रस्तुत करते हुए सम्पादक का कहना था, "किसान कष्ट से अन्न पैदा करते हैं परन्तु उसे खाते हैं दूसरे द्वीप के लोग। उसे बेचकर किसान सीप के बटन और मिट्टी के खिलौने जैसी चीजे पाते हैं। रुपया रहा तब तक नशा रहा; जब ने रहा तब "लोग ताशा-सा पेट बनाते भूख-भूख चिल्ला रहे हैं।"[१५]

बदरी नारायण चौधरी 'प्रेमघन' भारतेन्दु के विचारों के पूर्ण समर्थक थे 'आनन्दकादम्बिनी' में विदेशी नीति का भंडाफोड़ करते हुए वे साफ कहते हैं, "अंग्रेजी राज्य में कर के कारण जो क्लेश किसानों को अब सहना पड़ा है वह पहले मुसलमानों के राज्य में न था।"[१६] उन्हें इस बात का हमेशा दुःख रहता था कि भारतीय अपने देश की वस्तुओं का प्रयोग नहीं करते हैं जबकि विदेशी यहाँ आकर भी अपने देश की वस्तुओं का प्रयोग करते हैं।

प्रेमघन के उपरान्त पं. सदानन्द मिश्र ने भारतीयों में स्वदेशी चेतना की लौ जलाई। उन्होंने 'सारसुधा-निधि' नामक साप्ताहिक पत्र का सम्पादन किया। यह पत्र भारतीयों की दुर्दशा पर रोता था। भारत के दुर्भाग्य पर रोते हुए 'सारसुधानिधि' पत्र ने कहा, "हे प्रिय भारतवासियों! यह न समझो कि भारत के दुर्भाग्य हमको क्या हमारा तो एक प्रकार निर्वाह होता है, यह तो हम निश्चय कहेंगे कि इस समझ से तो कदापि सुधरना नहीं। अतएव भारत के दुर्भाग्य को अपना दुर्भाग्य और भारत के सौभाग्य को अपना सौभाग्य समझो नहीं तो भारत का दुर्भाग्य कदापि दूर नहीं होगा।"[१७] इस तरह देश के दुर्भाग्य को अपना दुर्भाग्य समझने की भावना सदानन्द मिश्र के हृदय में थी। पं. सदानन्द मिश्र स्वदेशी भाषा के हिमायती थे। उनका कहना था उठो जागो और अपनी भाषा में उन्नति करो। जब तक हमारी अपनी देशी-भाषा की उन्नति नहीं होगी, सब तक हमारे देश का कल्याण अनिश्चित है।

इसी तरह भारतेन्दुयुगीन हिन्दी पत्रकारों में पं. दुर्गा प्रसाद मिश्र का नाम भी प्रमुख है जिन्होंने स्वदेशी चेतना को जगाया। उन्होंने 'उचितवक्ता' का सम्पादन किया। 'उचितवक्ता' पत्रिका हमेशा भारतीयों के हित में अपने उद्‌गार व्यक्त करता था। सम्पादक को बहुत कष्ट होता था, जब वे देखते थे कि भारत के लोग ब्रिटिशों के भूलावे में आते जा रहे हैं एवं भारतीय सभ्यता, संस्कृति को हेय समझने लगे हैं। इसी कारण २५

जून १८८१ ई. के सम्पादकीय वक्तव्य 'देशी वस्तु क्यों नहीं प्रसन्न आती' में सम्पादक का कहना है, "किसी को भी भारतखण्ड की बनी कोई वस्तु नहीं प्रसन्न आती, किन्तु विलायती वस्तु ऐसी प्रसन्न आती है कि मानो श्री श्री जगदीश्वर ने अपने निसधाम से बनाकर भेजी हो, आजकल कौन सा राजा व मनुष्य सभ्य कहा जाता है वह अपने को आप सभ्य समझता है, जो अपनी स्वदेशी रीति और चाल-ढाल घोड़ विलायती ग्रहण करे-क्यों न हो जो बुद्धि के चोबच्चे का पापड़ा न फुट गया है? सर्वसाधारण को कौन कहे बड़े-महाशय जिनसे आर्य देश की उन्नति की आशा करने में आती है, उन्हीं को राजभोग ने ग्रस रखा।"[९]

इसके अलावा भारतेन्दु-युग में कई ऐसे और भी पत्रकार थे जिन्होंने अपनी पत्रिकाओं द्वारा भारतीयों के हृदय में स्वदेशी चेतना को जगाया। उन पत्रकारों में प्रमुख थे पं. छोटूलाल मिश्र, 'भारतमित्र', श्री रामकृष्ण वर्मा, 'भारतजीवन', पं. केशन राम भट्ट, 'बिहारबंधु', सदासुखलाल, 'नागरी पत्रिका', पं. राधाचरण गोस्वामी, भारतेन्दु', राजा राम पाल सिंह, 'हिन्दुस्तान', बाबू सीताराम, 'भारतोदय' आदि।

अंगरेजों के शासनकाल में पत्रिकाओं द्वारा स्वदेशी चेतना को जगाना कम साहस पूर्ण काम नहीं था। सरकार की वक्र दृष्टि हमेशा ही देशी पत्रकारों पर बनी रहती थी जरा सा कुछ हुआ नहीं कि सम्पादक को नोटिस भेज दी जाती थी। अंगरेजों ने अपनी सभ्यता का प्रचार-प्रसार जिस रुप में करना शुरु किया था उसकी चकाचौंध में भारतीय आने लगे थे। शिक्षित वर्ग इसमें आगे था। साधारण जनता का हाल और भी बुरा था। ऐसे में देश सुधार की बात सोचकर लोगों में स्वदेशी चेतना जगाने का काम भारतेन्दु एवं उनके समकालीन पत्रकार कर रहे थे। भारतेन्दुयुगीन पत्रकारों ने भारतीयों की पीड़ा को समझा एवं उन्हें बुरी परिस्थितियों से निकालने का प्रण लिया। इस प्रयास में भारतेन्दु हरिश्चन्द्र सर्वप्रथम आये।

भारतेन्दु हरिश्चन्द्र एक ऐसे समाज की स्थापना करना चाहते थे जो सर्वसमावेशी हो, सद्गुण युक्त हो, अंधविश्वासों से मुक्त हो। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र के इन्हीं विचारों से प्रेरित होकर कई पत्रकार सामने आये एवं उन्होंने स्वदेशी चेतना की गूँज भारतीयों के हृदय में जगाने की भरपूर कोशिश की। वे अपने प्रयास में कई हद तक सफल भी हुए थे।

कुल मिलाकर कहा जा सकता है कि भारतेन्दु हरिश्चन्द्र एवं उनके समकालीन पत्रकारों द्वारा जलाये गये स्वदेशी चेतना की अनुगूंज आज भी कहीं हमार समाज में सुनाई पड़ती है। आज हम स्वतंत्र केवल कहने के लिए रह गये हैं। वास्तव में हम स्वतंत्र नहीं हैं। अब भारत में विदेशी निवेश को बढ़ावा एवं खुदरा व्यापार पर बाहरी तत्वों के नियंत्रण की बात चल रही है। अनुमति भी दी जा चुकी है। क्या ऐसा नही लगता कि हम फिर गुलामी की तरफ आगे बढ़ने लगे हैं। छोटे-छोटे व्यवसाई जो अपना भरन-पोषण अभी तक आराम से कर रहे हैं, आने वाले कल में वे यह न कर पायेंगे। क्या जरुरी है विदेशी निवेशकों को भारतीय खुदरा व्यापार पर नियन्त्रण करने दिया जाये। क्यों न हम कोई ऐसा उपाय करें जिससे हमारी अर्थ व्यवस्था सुदृढ़ हो और भारत की लाज रह जाये। परन्तु सोचेगा कौन। आज फिर हमें भारतेन्दु एवं उनके समकालीन पत्रकारों की जरुरत महसूस हो रही है। उन्होंने स्वदेशी चेतना की जो ललक भारतीयों में जगाई थी उसकी महृती आवश्यकता अजा हमें कहीं ज्यादा है।

## संदर्भ सूची-


१. मिश्र, कृष्ण बिहारी, १९९४, हिन्दी पत्रकारिता, प्रथम संस्करण, इलाहाबादः लोकभारती प्रकाशन, पृष्ठ.२२

२. लाल, डॉ. वंशीधर, १९८६, भारतीय स्वतंत्रता और हिन्दी पत्रकारिता, पटनाः विहार ग्रंथ कुटीर, पृष्ठ.

३. मिश्र, कृष्ण बिहारी, १९९४, हिन्दी पत्रकारिता, प्रथम संस्करण, इलाहाबाद-लोभारती प्रकाशन, प्रकाशन, पृष्ठ.१३

४. लाल, डॉ. वंशीधर, १९८६, भारतीय स्वतंत्रता और हिन्दी पत्रकारिता, पटनाः बिहार ग्रंथ कुटीर, पृष्ठ ८

५. शर्मा, रामविलास, २०१०, भारतेन्दु हरिश्चन्द्र और हिन्दी नवजागरण की समस्याएँ, सातवाँ संस्करण, इलाहाबाद : राजकमल प्रकाशन, पृष्ठ. ७४

६. वही; पृष्ठ. ७६

७. वही, पृष्ठ. ८१

८. बल, डॉ. मीरा रानी, १९९४, राष्ट्रीय नवजागरण एवं हिन्दी पत्रकारिता, प्रथम संस्करण, नयी दिल्ली : वाणी प्रकाशन, पृष्ठ. २५५

९. त्रिपाठी, डॉ. रमेशचन्द्र, १९९७, पत्रकारिता के सिद्धान्त, नवीन संस्करण, दिल्ली अशोक प्रकाशन; पृष्ठ. १०१

१०. बल, डॉ. मीरा रानी, १९९४, राष्ट्रीय नवजागरण एवं हिन्दी पत्रकारिता, प्रथम संस्करण, नयी दिल्ली : वाणी प्रकाशन, पृष्ठ. १८५

११. वर्मा, डॉ. शान्ति प्रकाश, द्वितीय भारतेन्दु : पं. प्रतापनारायण मिश्र, नई : अमित प्रकाशन, पृष्ठ. १०७.

१२. वही, पृष्ठ. ६८

१३. पाण्डेय, डॉ. लक्ष्मीकान्त, १९९१, पत्रकारिता : सिद्धान्त और प्रयोग, कानपुरः साहित्य रत्नालय, पृष्ठ. ७४

१४. वर्मा, डॉ. शान्ति प्रकाश, द्वितीय भारतेन्दु पं. प्रतापनारायण मिश्र, नई दिल्ली : अमित प्रकाशन, पृष्ठ. ६७

१५. शर्मा, विलास, २०१०, भारतेन्दु-युग और हिन्दी भाषा की विकास परम्परा, आवृत्ति, इलाहाबाद : राजकमल प्रकाशन, पृष्ठ. ३६

१६. सिंह, बच्चन, २०१०, आधुनिक हिन्दी साहित्य का इतिहास, इलाहाबाद : लोकभारती प्रकाशन, पृष्ठ. ७१.

१७. नागरी पत्रिका, १९७५, अंक-८, वाराणसी : नागरी प्रचारिणी सभा, पृष्ठ. २७

१८. मिश्र, कृष्णबिहारी, २००४, हिन्दी पत्रकारिता, चौथा संस्करण, नयी दिल्ली : भारतीय ज्ञानपीठ, पृष्ठ. २१३, २१४


■ पता : शोध छात्र, हिन्दी विभाग, जिला- वीरभूम, पोस्ट-शान्तिनिकेतन पिन नं. - ७३१२३५ (पश्चिम बंगाल)

# पालिवाङ्मये सीलं

■ वेदव्यास पाण्डेय

जगतगरूरूपे भारतवस्सो अच्चन्त-पुरा-कालेन सन्तस्स इसिस्स च तपोभूमि अत्थि। तस्स इसिसु च मुनिसु च एको नाम भगवा अरहं सम्मासम्बुद्धो विज्जाचरणसम्पन्नो सुगतो लोकविदू अनुत्तरो पुरिसदम्मसारथि सत्था देवमनुस्सानं बुद्धो भगवा ति। भगवा बुद्धो दुक्खस्मा मुत्ति-हेतु यस्स मग्गस्स पटिपादनं करोति, तस्सेव नाम अरियो अट्ठङ्गिको मग्गो अत्थि। सो मग्गो अट्ठेहि अङ्गेहि समन्नागतो होति, सेय्यथीदं-सम्मादिट्ठि, सम्मासङ्कप्पो, सम्मावाचा, सम्माकम्मन्तो, सम्माआजीवो, सम्मावायामो, सम्मासति, सम्मासमाधिः ति। अस्मिं मग्गे तीणि चरणानि सन्ति, सेय्यथीदं-सीलं, समाधि, पञ्ञा च। सीलस्स अत्थो सदाचारो। सीलयति काय-वची-कम्मानि सम्मा दहतीति सीलं।[१] यस्स कायदुच्चरितस्स वचीदुच्चरितस्स च पहानं होति।

सीलं सुगतसासनस्स आदिचरणं होति। सीले पतिट्ठाय वुसित ब्रह्मचरियं पकासितो होति। सीलं ति आधारो, उपधारणं वा ति, यथा ये केचि बीजगामभूतगामा वुड्ढिं विरूळ्हिं वेपुल्लं आपज्जन्ति, सब्बे ते पथवियं पतिट्ठाय वुड्ढिं विरूळ्हिं वेपुल्लं आपज्जन्ति एवमेव सब्बे कुसलानं धम्मानं सीलं आधारो वुड्ढिं विरूळ्हिं वेपुल्लं होन्ति।[२]

सीतलत्थेन सीलं, यथा गंगा-यमुना-सरयू-नदी मनुस्सानं परिलाहं उपसमेन्ति एवमेव रागग्गिना, दोसग्गिना, मोहग्गिना च जलमानस्स पुरिसस्स अज्झत्तिको परिलाहो सीलेन विनस्सति। इमस्मिं पसङ्गे आचरिय-बुद्धघोसस्स कथनं अस्ति-

**न तं सजलदा वाता, न चा पि हरिचन्दनं।**
**नेव हारा न मणयो, न चन्दकिरणङ्कुरा।।**
**समयन्तीघ सत्तानं परिकाहं सुरक्खितं।**
**यं समेति इदं अरियं सीलं अच्चन्तसीतलं।।**[३]

यथा पाणीनं यं परिकाहं मलं न सजलदा वाता न हरिचन्दनं, न हारा, न मजयो, न चन्दकिरणङ्कुरं विसोधेतुं सक्कोमि तं मलं सीलजलेन विसोधयति सक्कोति। सीलं परिसुद्धि अत्थस्मिं पयुक्तं होति। यं अम्हाकं कायसोचेय्यं वचीसोचेय्यं मनोसोचेय्यं होति।

विसुद्धिमग्गे सीलस्स वण्णना नानाप्पकारेन दिस्सति, यथा-चेतना सीलं, चेतसिकं सीलं, संवरो सीलं, अवीतिक्कमो सीलं।[४] चेतनासीलं नाम पाणातिपातादीहि वा विरमन्तस्स वत्तपटिपत्तिं वा पूरेन्तस्स चेतना। चेतसिकं सीलं नाम पाणातिपातादीहि विरमन्तस्स विरति। संवरो सीलं ति एत्थ पञ्चविधेन संवरो वेदितब्बो-पातिमोक्खसंवरो, सतिसंवरो, ञाणसंवरो, खन्तिसंवरो वीरियसंवरो ति। इमिना पातिमोक्खसंवरेन उपेतो होति समुपेतो'ति पातिमोक्खसंवरो। रक्खति चक्खुन्द्रियं चक्खुन्द्रिये संवरं आपज्जतीति सतिसंवरो। अयमेव हि ञाणसंवरो। खमो होति सीतस्स उण्हस्स ति खन्तिसंवरो। उप्पन्नं कामवितक्कं नाधिवासेसी ति आदिना नयेन आगतो, अयं विरियसंवरो नाम। अवीतिक्कमो सीलं ति समादिन्न-सीलस्स कायिकवाचसिको अनतिक्कमो।[५]

सीलं वण्णना इदं रूपेण पि दिस्सति, यथा-पञ्चसीलं, अट्ठसीलं दससीलं ति। तेसु पञ्चसीलं ति पञ्चविधा विरति, यथा-

१. पाणातिपाता विरति
२. अदिन्नादाना विरति
३. कामेसुमिच्छाचारा विरति
४. मुसावादा विरति
५. सुरामेरयमज्जपमादट्ठाना विरति। अट्ठसीलं ति अट्ठविधा विरति, यथा- पुब्बकथितं पञ्चसीलं तथा
६. विकालभोजना विरति
७. नच्चगीतवादितविसूकदस्सना विरति
८. मालागन्धविलेपनधारणमण्डनविभूसनट्ठाना विरति।
दसलीसं ति दसविधा विरति, यथा-उपरिकथितं अट्ठसीलं तथा
९. उच्चसयनामहासयना विरति
१०. जातरूपरजतपटिग्गहणा विरति

**पातिमोक्खसंवरसीलंः**-पातिमोक्खे सोगतसासनस्स आचारसंघितो अत्थि। एवमेव भगवा बुद्धो अस्स सब्बेसानं कुसलानं धम्मानं आदिमेतं मुखमेतं पमुखमेतं ति उच्चति।[६] पातिमोक्खं ति सिक्खापदसीलं। तं हि यो नं पाति रक्खति, तं मोक्खेति, मोचयति आपायिकादीहि दुक्खेहि, तस्मा पातिमोक्खं ति वुच्चति।[७] संवरणं संवरो, कायिकवाचिकस्स अवीतिक्कमस्सेतं नामं। पातिमोक्खमेव संवरो पातिमोक्खसंवरो। तेन पातिमोक्खसंवरेन संवुतो पाति-मोक्खसंवर-संवुतो, उपगतो समन्नागतो ति अत्थो।

**इन्द्रियसंवरसीलंः**-चक्खुं, सोतं, घाणं, जिव्हा, कायो, मनं ति छ इन्द्रियानि होन्ति। रूपं, सद्दो, गन्धो, रसं, फोटब्बो धम्मो ति तेसं छ विसया होन्ति। एकमेकं इन्द्रियं सकं सकं विसयं गण्हाति।[८] ततो परं ते अस्सादेन्ति रागं उप्पादेन्ति च। तस्सेव नाम कामतण्हा, सा कामतण्हा न वड़ढेय्य, तस्मा इन्द्रियेसु सम्बरं करोति। चक्खुना रूपं दिस्वा न निमित्तं गण्हाति न अनुव्यञ्जनं ति। दिट्ठं दिट्ठमत्तमेव भवति। सुतं सुतमत्तमेव भवति। अञ्ञेसु इन्द्रियेसु पि एवमेव सति-सम्पन्नो भवितब्बो।

**सन्तोससीलंः**-कायपरिहारिकेन चीवरेन एवं कुच्छिपरिहारकेन पिण्डपातेन सन्तुट्ठो होति, सन्तोससीलं वदति। एको भिक्खु कायपरिहारिकेन चीवरं धारेति। सो कुच्छिपरिहारिकेन पिण्डपातं गण्हाति। सो सकुणो इव सपत्तभारेन गच्छति, यथा सकुणो यत्थ-यत्थ गच्छति, तत्थ-तत्थ सपत्तभारेन गच्छति, एवमेव भिक्खु पि यत्थ-यत्थ गच्छति, चीवरादिना सह गच्छति। एवं खो सो सन्तुट्ठो होति। सो आचारगोचरसम्पन्नो होति।[९] सो कायेन संवरो होति, वाचाय संवरो होति, मनसा संवरो होति। एवमेव कायवचीमनोद्वारेहि सुसंवुतो हुत्वा विहरति।

**आजीवपारिसुद्धिसीलंः**-आजीवकाय कायस्च वचीस्च समन्नागतो कुसलेन कम्मं आजीवपारिसुद्धिसीलं ति वदति। आजीवो ति जीविका वा जीवितस्स आधारो। परिसुद्धी ति परिसुद्धता, किलेसरहितत्ता, धवलता वा। एवमेव कायकम्मवचीकम्मेन समन्नागतो कुसलेन परिसुद्धाजीवो ति एत्थ आचार-गोचरग्गहणेयेव।[१०] सोगतपरम्परायं मनुस्सस्स आजीविका भमरो विय कथीयति। यथा भमरो पुप्फं-पुप्फं गच्छन्तो वण्ण-गन्ध-रसं आदाय तत्थ पलेति, न तं विहिठेति, एवमेव मनुस्सो पि भमरो विय परिचरेय्य। इति पसङ्गे धम्मपदे वुत्तं-

**यथा पि भमरो पुप्फं, वण्णगन्ध अहेव्यं।**
**पलेति रसमादाय, एवं गामे मुनी चरे।।"**

**सतिसम्पजञ्ञसीलं**:-भिक्खु यदा आलोकिते-विलोकिते, समिञ्जिते-पसारिते, असिते, पीते, खायिते, सायिते सतिसम्पन्नो होति, तदा भिक्खु सतिसम्पजञ्ञसीलं होति।[१२] सतिसम्पजञ्ञभाजनियम्हि अभिक्कन्ते पटिक्कन्ते ति एत्थ ताव अभिक्कन्तं वुच्चति गमनं, पटिक्कन्तं निवत्तनं, तदुभयं पि चतुसु इरियापथेसु लब्भति। गमने ताव पुरतो कायं अभिहरन्तो अभिक्कमति नाम। पटिनिवत्तनो पटिक्कमति नाम। ठाने पि ठितको व कायं पुरतो ओनामेन्तो अभिक्कमति नाम, पच्छतो अपनामेन्तो पटिक्कमति नाम। निसज्जाय निसिन्नको व आसनस्स पुरिम अङ्गभिमुखो संसरन्तो अभिक्कमति नाम, पच्छिम अङ्गपदेसं पच्चासंसरन्तो पटिक्कमति नाम।[१३] एवमेव सब्बदा सतिसम्पन्नं होति, तं नाम सतिसम्पजञ्ञसीलं अत्थि।

एवमेव सीलसमाधानेन कायकम्मं परिसुज्झति, वचीकम्मं परियोदातं होति। परिसुद्धकायकम्मेन, परियोदातवचीकम्मेन समन्नागतो हुत्वा इध नन्दति, पेच्च नन्दति, सब्बदा सब्बकालं मोदमानो विहरति।

## संदर्भ-सङ्केत


१. अभिधम्मत्थसङ्गहो, दुतियो भागो, सम्पादक-प्रो. रामशङ्कर त्रिपाठी। प्रकाशक-सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, १९९२, पृ.-५६०
२. मिलिन्दपञ्हो, सम्पादक-स्वामी द्वारिकादासशास्त्री, प्र.-बौद्धभारतीयग्रन्थमाला, १९९८, पृ.-४१
३. विसुद्धिमग्गो, पठमो भागो, सम्पादक-डॉ. रेवतधम्मो, प्रकाशक-वाराणसेयसंस्कृतविश्वविद्यालयः वाराणसी, १९६९, पृ.-३८
४. वही, पृ.-२९
५. वही, पृ.-२९, ३०
६. महावग्गपालि, सम्पादक-भिक्खु जगदीसकस्सपो, प्रकाशक-नव-नालन्दा-महाविहारेन, १९८०, पृ.-१०९
७. विसुद्धिमग्गो, पठमो भागो, सम्पादक-डॉ. रेवतधम्मो, प्रकाशक-वाराणसेयसंस्कृतविश्वविद्यालयः, वाराणसी, १९६९, पृ.-५३
८. वही. पृ.-५१
९. दीघनिकाय, भा.-१,सम्पादक-स्वामी द्वारिकादासशास्त्री, प्रकाशक-बौद्धभारतीय-ग्रन्थमाला, २००९,पृ.-७१
१०. विसुद्धिमग्गो, पठमो भागो, सम्पादक-डॉ. रेवतधम्मो, प्रकाशक-वाराणसेयसंस्कृतविश्वविद्यालयः, वाराणसी, ९६९, पृ.-७१
११. धम्मपद, गाथा-४९
१२. दीघनिकाय, भा.-१, सम्पादक-स्वामी द्वारिकादासशास्त्री, प्रकाशक-बौद्ध भारतीयग्रन्थमाला, २००९, पृ.-७९
१३. सुमङ्गलविलासिनी, पठमो भागो, सम्पादक-डॉ. महेश तिवारी, प्रकाशक-नव-नालन्दा-महाविहार, १९७४, १९७४, पृ.-२०५


■ पता : सीनियर रिसर्च फेलो (पालि) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर

# पालि साहित्य में भक्ति सिद्धान्त

■ जयवंत खंडारे

पालि साहित्य में अर्हत् सिद्धान्त के साथ-साथ बोधिसत्त्व सिद्धान्त को भी स्वीकार किया गया है। इसी प्रकार महायान पंथ के अन्य महत्वपूर्ण सिद्धान्तों की मूल कल्पना भी पालि साहित्य में उपलब्ध है। जैसे आचार्य नागार्जुन का शून्यवाद। इस शून्यवाद के बारे में भगवान बुद्ध से पूछा गया था 'सुञ्ञो लोको, सुञ्ञो लोको'[१] कहा जाता है, तो लोक कितने प्रकार से शून्य होता है ? इस प्रकार पूछे जाने पर भगवान बुद्ध ने पच्चीस प्रकार की शून्यता का प्रतिपादन किया। स्वयं भगवान बुद्ध कहते हैं-'भिक्षुओं दो ही संकल्प तथागत के बहुधा हुआ करते हैं-एकान्त ध्यान का संकल्प और प्राणियों के हित का संकल्प।[२] भगवान बुद्ध ने ज्ञान लाभी होने से भी अधिक महत्व करूणा और लोकहित चर्या को दिया है।

महायानपंथ में, बोधिसत्त्व अवलोकितेश्वर भगवान बुद्ध की महाकरूणा की साक्षात् प्रतिमूर्ति हैं और उनका रूप भी महान् है। वे अवीचि नरक को भी एक शीतल एवं सुरम्य स्थान बना देते हैं।[३] वे प्रेत लोक में जाकर भरपूर खाद्य-पेय पदार्थ का वितरण करते हैं। जिसके कारण प्रेत योनिज प्राणी वहाँ से मुक्त होकर सुखावती नामक लोक में पैदा होते हैं। किसी समय जब मगध में अकाल पड़ गया था तो उस कारण आदमी नरभक्षी हो गए थे। उस समय बोधिसत्त्व वहां पानी बरसाकर उनकी सहायता करते हैं। वर्ष भर लगातार पड़ने वाली वर्षा की बूंदे जैसे असंख्य होती हैं। वैसे ही उनके पुष्प असंख्य हैं। वे सभी अनाथों के नाथ हैं। उनके महात्म्य के बारे में कहा गया है कि उनका नाम जाप करने वाले भक्त दुःख से मुक्त हो जाते हैं। जो स्त्री या पुरूष एक पुष्प से भी उनकी पूजा करते हैं, वे देवता के रूप में जन्म ग्रहण करते हैं।[४] अवलोकितेश्वर संसार के लिए स्वयं ही महादान हैं और स्वयं मोक्षदाता है।

बौद्धधर्म की स्थापना के प्रारंभिक काल से ही भगवान् बुद्ध के प्रति भक्ति प्रदर्शित होती रही है। किन्तु धीरे-धीरे उसे एक आध्यात्मिक और विश्व स्वरूप प्रदान किया गया, जो सर्वसाधारण श्रद्धालुओं की भक्ति भावना की पहुँच से परे होता गया। भक्ति के साक्षात् आलम्बन के रूप में बुद्ध के स्थान पर बोधिसत्त्वों की भावना की गयी।

श्री. विंटरनिट्ज कहते हैं-महायान बौद्धधर्म का विकास भगवद्गीता के भक्तिदर्शन के प्रभाव में हुआ है।[५] के.जे. सौंदर्स कहते हैं कि सद्धर्मपुण्डरीकसूत्र के लेखक ने भक्ति सिद्धान्त को भगवद्गीता से उधार लिया।[६] भरत सिंह उपाध्याय के मतानुसार-अश्वघोष के द्वारा प्रथम बार बुद्ध भक्ति की साधना की गई, यह इन बातों का निर्विवाद प्रमाण है कि भक्ति श्रौत परंपरा की भक्तिधारा के परिणाम स्वरूप ही बौद्धधर्म में आयी है।[७] परन्तु ये सभी मत तथ्यपरक नहीं प्रतीत होते हैं। भक्ति का आदर्श स्वयं प्राचीन बौद्ध परम्परा में ही उत्पन्न हुआ और विकसित हुआ। बुद्ध भक्ति का विकास महायान बौद्ध धर्म की आधारभूत विशेषता है। जिसे उसने श्रौत परम्परा से उधार नहीं लिया है। उसने इसे मूल पालि साहित्य से एक विरासत के रूप में प्राप्त किया है, जो प्रारंभिक काल से ही उसका तक आवश्यक अंग बनी रही। भक्ति शब्द का प्रयोग पालि साहित्य

में अनेक स्थलोपर मिलता है। डॉ. हरदयाल कहते हैं, भक्ति बौद्ध धर्म का एक आन्तरिक अविभाज्य अंग था और ''भक्ति'' का विचार पहले बौद्धों में ही उत्पन्न हुआ एवं समृद्ध भी हुआ। बौद्ध ग्रंथ ''थेरगाथापालि'' का रचनाकाल ई.पू. तीसरी सदी माना जाता है। इसमें भक्ति भावना का प्रबल रूप देखने को मिलता है।

श्रद्धा बौद्धधर्म का बहुत ही महत्वपूर्ण अंग है। प्राचीन पालि साहित्य में भक्ति सिद्धांत 'सद्धा' (श्रद्धा) के रूप में उपलब्ध होता है। आध्यात्मिक विकास के लिए स्वर्ग प्राप्ति हेतु भिक्षु एवं उपासकों में बुद्ध के प्रति श्रद्धा का होना अत्यावश्यक माना जाता है। ऐसा पालि साहित्य में भी बार-बार कहा गया है, जैसे-'सद्धाय अभिनिक्खम्म नवपब्बजिनो नवो।[९] 'सद्धाय तरति ओघं, चत्तारिमानि भिक्खवे सहदस्स कुल पुत्तस्सं दस्सनीयानि संवेजनीयानि ठानानि।[१०]

यद्यपि भगवान बुद्ध ने अपने लिए कोई असाधारण देव या महामानव होने का दावा नहीं किया, फिर भी उनके अनुपम जीवनचर्या के कारण एक महामानव के रूप में उनके प्रति भक्ति का उदय होना अत्यन्त स्वाभाविक प्रक्रिया थी।

बुद्ध पहले शरण या समर्पण चाहते थे तत्पश्चात् कर्म। सभी धारणाओं को एक ओर रख कर बुद्ध, धम्म एवं संघ की शरण ग्रहण करना ही समर्पण है। श्रावकों द्वारा भगवान बुद्ध के प्रति किये श्रद्धा एवं भक्ति के अनेक उद्गार पालि साहित्य में उपलब्ध हैं। जैसे-नमो ते पुरिसाजञ्ञो नमो ते पुरिसुत्तमो। सदेवकम्हि लोकस्मिं, नत्थि ते पटिपुग्गलो।[११] खो आयुसि निब्बाणं, सुलभ बुद्धभत्तिनो। तसं हेतुं पक्क्खामि, तं सनाथ यथातथं।।[१२]

महायानपंथ की भक्तिसाधना, भगवान बुद्ध के द्वारा प्राणियों को विमुक्त करने के ऐतिहासिक आश्वासन पर आधारित है। बुद्ध के इसी दृढ़ संकल्प पर महायान का भक्तिवाद प्रतिष्ठित है। इस प्रकार ऐतिहासिक, धार्मिक, साहित्यिक एवं पारंपारिक दृष्टियों से भक्तिवाद बौद्ध धर्म का अपना मौलिक तत्त्व है, किसी से उधार लिया हुआ विचार नहीं। जैसा कि सुखावती व्यूह और सद्धर्मपुण्डरीकसूत्र से ज्ञात होता है, महायान के विकास के साथ-साथ बौद्ध धर्म के स्वरूप में भी परिवर्तन हुआ। इन दोनों ग्रन्थों में भगवान बुद्ध को सभी प्राणियों के प्रिय पिता के रूप में साकार किया गया है, और सभी को बुद्ध की पूजा करने के लिए प्रेरित किया गया है। सुखावतीव्यूह में कहा गया है जो, प्रेम एवं भक्तिपूर्वक बुद्ध का चिंतन मनन करते हैं और जो व्यक्ति उनके नाम का जाप करते हैं, उन सभी का जन्म अमिताभ बुद्ध के विहार क्षेत्र में होता है।

ध्यान का विस्तृत रूप जो पालि तिपिटक में पाया जाता है, सिमट कर पहले सिर्फ बुद्धानुस्मृति के रूप में और उसके बाद 'बुद्ध' के नाम के जाप के रूप में परिवर्तित हो गया।[१३] बौद्ध धर्म के शुरूआती काल में, बुद्ध की अनुस्मृति अर्थात् बुद्ध के गुणों का स्मरण या चिन्तन समाधि की प्राप्ति में एक प्रारम्भिक सहायक साधन था। जिसका उपदेश भिक्षुओं और गृहस्थों को समान रूप से दिया जाता था। परन्तु 'नाम' का स्मरण या जाप वहाँ बहुत कम दिखाई पड़ता है। जैसे-धनंजानी ब्राह्मणी[१४] बुद्ध का नाम सदैव जपा करती थी, जिसके चलते उसका पति चिढ़ता था। जातक कथाओं में भी 'नाम' जप के उल्लेख पाये जाते हैं।

बुद्ध के जीवन काल में उनका नाम जपने वाले बहुत कम थे, क्योंकि स्वयं बुद्ध के विद्यमान रहते उनके नाम का सहारा लेने की कोई आवश्यकता ही नहीं थी। बुद्ध के 'नाम' की बात हमें महायान-सूत्रों में सर्वत्र

दिखाई देती है, जिनकी रचना या संकलन भारत में ही इसवी सन् के आरम्भ में हो चुका था। बुद्ध के नाम जप का एक महत्वपूर्ण उल्लेख 'मिलिन्दपञ्ह' नामक पालि ग्रंथ में आया है। ईसवी सन् के आसपास रचित प्रसिद्ध पालि ग्रन्थ मिलिन्दपञ्ह में कहा गया है कि एक भारी पाषाण, जिसे वैसे ही पानी में डाल दिया जाय तो वह डूब जायेगा, परन्तु यदि उसे नाव में रख दिया जाय, तो वह आसानी से पार हो जायेगा। इसी प्रकार यदि कोई भारी पापी आदमी भी मरने के समय बुद्धानुस्मृति करता है, तो यह उसके लिये नाव जैसा होगा और वह तर जायेगा।[१५] यहाँ यह बात स्पष्ट हो जाती है कि, 'नाम' पहले 'बुद्धानुस्मृति' के रूप में ही बौद्ध धर्म में आया और यहाँ उसी की महिमा का वर्णन है।[१६] बुद्धानुस्मृति-समाधि' या बुद्ध के नाम-जाप से उत्पन्न समाधि, जिसका अनुभव बौद्ध धर्म के सुखावती-पन्थ के साधक करते हैं, बिना बुद्ध की शरणागति के नहीं चल सकती और बिना बुद्ध की शरणागति के बौद्ध ध्यान की कल्पना भी नहीं जा सकती।

इस विवरण से सिद्ध होता है कि, भक्ति बौद्ध धर्म का एक आन्तरिक अविभाज्य अंग है।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. सुञ्ञतलोक सुत्त, सुत्तनिपात, यु. नि.
२. वितक्क सुत्त, इतिवुत्तक (२.२), कित्तिसुत्त, मज्झिम निकाय-३
३. कारण्डव्यूह
४. पालि वाङ्मय में बोधिसत्त्व सिद्धान्त, डॉ. भदन्त सावंगी मेधंकर, पृ. २०
५. प्रोब्लमस्, विंटरनिट्ज पृ. ६३
६. दि. गोस्पल फॉर एशिया, के. जे. सौंदर्स, पृ. ५७
७. पालि वाङ्मय में बोधिसत्त्व सिद्धान्त, डॉ. सावंगी मेधंकर पृ. २३
८. दि. बोधिसत्त्व डाक्ट्रीन, डॉ. हरदयाल, पृ. ३२
९. थेरगाथा, उपालिथेरगाथा, ३.११
१०. अंगुत्तर निकाय भाग-२ (४.११.१)
११. सुत्तनिपात (३.६.५४) ईगतपूरी प्र.
१२. अपदान (५३.१०.१०२)
१३. ध्यान और नाम, भरतसिंह उपाध्याय, पृ. १०
१४. धनंजानीसुत्तं, संयुत्तनिकाय, सगाथवग्गो, स्वा.द्वा.शास्त्री पृ. २५८
१५. मिलिन्दपञ्ह (२/१/८), अनु. जगदीश काश्यप, पृ. १०२, दीघनिकाय, चक्कवत्तीसुत्त
१६. ध्यान और नाम भरत सिंह उपाध्याय पृ. २४, मिलिन्दपञ्ह, अनु. जगदीश काश्यप, (३/४/३१) पृ. ७२

■ पता : सीनियर रिसर्च फेलो (पालि) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ

# प्राचीन भारतीय शिक्षा में मूल्य

**■ वाचस्पति नाथ झा 'मणि'**

मूल्य गुणों एवं सद्गुणों के मूलभूत तत्त्व तथा आधर स्तम्भ है। मूल्य का निरूपण कई रूपों में किया जा सकता है। जब हम मूल्यों की मीमांसा करते हैं तो मूल्य शब्द विशेषण न होकर संज्ञा रूप में प्रयुक्त होता है। वस्तुतः मूल्य, बहुमूल्य और अमूल्य यह तीनों प्रयोग अत्यन्त मार्मिक हैं। प्रत्येक पदार्थ जो किसी मूल्य पर उपलब्ध होता है वह मूल्यवान है। जिस पदार्थ का मूल्य अध्कि है वह बहुमूल्य है, और जिसके मूल्य की गणना, आंकलन गणितीय पद्धति से संभव ही न हो वह अमूल्य है। इस प्रकार जो सबसे अधिक मूल्यवान है वह अमूल्य है। मूल में होने वाले तत्त्व मूल्य हैं तथा अमूल्य में होने वाले तत्त्व अमूल्य कहे जाते हैं। सच तो यह है कि मूल स्वयं अमूल्य होता है। सांख्य प्रवचन दर्शन में कहा गया है कि **"मूले मूलाभावाद् अमूल्यं मूलम्"**[1] इसी परममूल को अमूल्य कहते हैं। यह क्षेत्रज्ञ, सर्वाध्यक्ष, अखिल लोक साक्षी, मूल प्रकृति और पुरुष है। जैसे कि भागवत् पुराण में कहा गया है कि–

**क्षेत्राज्ञाय नमस्तुभ्यं सर्वाध्यक्षाय साक्षिणे।**
**पुरुषायात्ममूलाय मूल प्रकृतये नमः।।**[2]

मूल्य वस्तुतः एक शाश्वत सत्य स्तम्भ है। वाल्मीकि रामायण में मर्यादा पुरुषोत्तम भगवान् श्रीराम को मुख्य मूल्य मानते हुए आदि कवि ने स्व वर्णन प्रसंग में कहा है–किसी वृक्ष की जड़ ही कट जाए तो उसके फूलों और फलों की क्या गति होगी? तद्वत् जगत् पति राम की पीड़ा से सम्पूर्ण समाज घोर कष्ट में है। यह सभी मनुष्यों के प्राणियों के मूल हैं। समग्र मानवता, प्रतीक उपलक्ष ध्र्मादि इनका अन्तः तत्त्व हैं अन्य सभी लोग इसके फूल, पत्ते एवं टहनियाँ हैं।

**पीडया पीडितं सर्वं जगदस्य जगत्पतेः।**
**मूलस्येवोपघातेन वृक्षः पुष्पफलोद्गमः।।**
**मूलं ह्येषमनुष्याणां धर्मसारो महाद्युतिः।**
**पुष्पं फलं च पत्रां च शाखाश्चास्येतरे जनाः।।**[3]

जीवन के क्रमिक विकास की प्रक्रिया में मानव एक स्तर पर पहुँच कर अधिकांशतः अमूर्त तत्त्व की ओर बढ़ता है, स्व गवेषणा के क्रम में मानव ने अमूल्य का चर्मोत्कर्ष उस तत्त्व में पाया है जो उसे आत्मसाक्षात् की ओर ले जा सके। वस्तुतः स्थूल से सूक्ष्म, मूर्त से अमूर्त की ओर, चिन्त्य से अचिन्त्य की ओर, भावों की ओर प्रवृत्त होना ही मानव को अन्य प्राणियों से अधिक मूल्यवान व बहुमूल्य बनाता है।

---

१. सांख्य प्रवचन दर्शन, १.६७

२. भागवत्, ८.३.१३

३. वाल्मीकि रामायण २.३३.१४-१५

चयनात्मक व्यवहार के विशाल नानाविध विषयों से हमें मूल्यों की प्राप्ति होती है, वांछनीय एवं प्रभावी चयनात्मक व्यवहार के बोध को मूल्य के रूप में स्वीकार किया जाता है। अर्थात् क्रिया-कलाप में चयन व वरण का मानदण्ड ही मूल्य है। सामान्य तौर पर मूल्यों की पहचान हम तीन रूप में करते हैं– **इच्छामूलक, उपलब्धिमलूक एवं रागात्मक।** प्रथम में हम अपनी इच्छा पसन्द आदि के आधर पर निर्णय लेते हैं, दूसरी कोटि में सफलता और विफलता के आधर पर निर्णय लेते हैं और तीसरी कोटि में सुख दुःख के आधर पर हमारा मूल्य विषयक निर्णय होता है। वस्तुतः मूल्य न तो प्रतिमान हैं न आचरण, प्रतिमान तो व्यवहार के नियम हैं और आचरण व्यवहार का क्रियापक्ष है। भारत का सबसे प्राचीन साहित्य वैदिक वाङ्मय है, जिसमें चारो वेद, ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद् आदि समाहित हैं इसमें मूल्य विषयक जो प्रत्यय बहुलांश उपलब्ध हैं वे ऋत्, सत्य, यज्ञ, स्वस्ति, शिव, भद्र, श्रेय, योगक्षेम, धर्म, अर्थ, काम, शान्ति, अभय आनन्द एवं अमृत तत्त्व जिसका निरूपण विशेषकर किया गया है। ऋग्वेद में ऋषि के द्वारा उषा से प्रार्थना प्रसंग में कहा गया है–

**"ऋतस्यरश्मिमनुयच्छमाना भद्रं-भद्रं क्रतुमस्मासु धेहि।"**[1]

अर्थात् ऋत् की रश्मि से बांध्कर वह हमें सत्यम् शिवम् सुन्दरम् भावों से भर दे। ऋत का ही सामान्य अर्थ सत्य है। सत्य वही है जिससे सबका कल्याण होता है। सत्य वचन ही श्रेय है।

**"सत्यवचनं श्रेयः"**[2]

इस श्रेयात्मक मूल्यों को प्राप्त करने के लिए अहंकारादि का त्याग करने के लिए महाभारत में कहा गया है–

**अहंकारस्य च त्यागः प्रमादस्य च निग्रहः।**
**संतोश्चैकचर्या च कूटस्थं श्रेय उच्यते।।**[3]

अर्थात् अहंकार का त्याग, प्रमाद का निग्रह संतोष तथा एकान्तवास श्रेय का अमोघ साध्न है। इसी कारण इसे कूटस्थ श्रेय भी कहा गया है। प्राचीन भारतीय शिक्षा में वर्ण और आश्रम के मूल तत्त्व परस्पर सम्बन्ध, नारियों का स्थान, पारिवारिक जीवन, आहार विहार, मनोविनोद, शिक्षा दीक्षादि से संबन्धित मूल्यों का विहंगम विवेचन मिलता है।

**दशकम् धर्म लक्षणम्** में मनु ने धृति, क्षमा, दम, अस्तेय, शौच, इन्द्रियनिग्रह, धीः, विद्या, सत्य, अक्रोध की गणना कर सार्वभौमिक मूल्यों का उपस्थापन किया है।

**धृतिक्षमा दमोस्तेयं शौचमिन्द्रिय निग्रहः।**
**धीर्विद्या सत्यमक्रोधो दशकं धर्म लक्षणम्।।**[4]

---

१. ऋग्वेद. १.१२३.६

२. महाभारत शांतिपर्व, २८७.२०

३. महाभारत शांतिपर्व, २८७.२१

४. मनु स्मृति, ६.९२

**धृति** - अर्थात् धैर्य पूर्वक लक्ष्य की प्राप्ति करना।

**क्षमा** - दूसरे के अपराध को सह लेने को कहते हैं।

**दम** - अर्थात् मन को निर्विकार रखना।

**अस्तेय** - दूसरे की वस्तु या ध्न बिना अनुमति के न लेना।

**शौच** - शरीर की शुद्धि और आहार की पवित्रता को कहते हैं।

**इन्द्रिय निग्रह**- विषयों से मन सहित इन्द्रियों को विरत रखना।

**धी** - मोक्ष विषयक बुद्धि।

**विद्या** - आत्म वस्तु के विवेक का ज्ञान।

**सत्य** - यथार्थवादी होना।

**अक्रोध** - क्रोध की निवृत्ति है।

उपर्युत्तफ धर्म लक्षणों के माध्यम से ही सार्वभौमिक मूल्यों की स्थापना छात्रों के अन्तःकरण में औपचारिक एवं अनौपचरिक भाव से गुरुओं के द्वारा किया जाता था।

प्राचीन शिक्षा व्यवस्था में तीन को प्रत्यक्ष गुरू (एवं देवता) माना गया है।

**"मातृनाम पितृमान आचार्यमानदेवो भवः"**। - शतपथ ब्राह्मण
**मातृदेवो भव पितृदेवो भव आचार्यदेवो भव अतिथि देवो भव।**

अर्थात् माता-पिता और आचार्य के साथ अतिथि भी हमारे देव होते हैं। इस प्रकार के मूल्यों की स्थापना कर तत्कालीन समाज को सर्वतोमुख अभ्युदय की कामना प्राचीन शिक्षा व्यवस्था में दृष्टिगोचर होती है।

जब सामाजिक जागृति आत्मा में लीन होती है तब अहिंसा और विश्व बन्धुत्व जैसे परम मूल्यों का उद्भव होता है। इसकी प्राप्ति हमें बौद्धिक सत्य, कौशल, नैतिक आचरण, शान्ति, सज्जनता एवं सौम्यता के रूप में प्राचीन शिक्षा व्यवस्था में देखने को मिलता है। इन मूल्यों को अन्तेवासी गुरु सुश्रुश्रया से प्राप्त करते थे। जहाँ बुद्धि, संकल्प, आत्मबोध के साथ मिलकर आध्यात्मिक मूल्यों का संवर्धन किया जाता था।

वस्तुतः जब हृदय की संवेदनाएँ आत्मा से मिश्रित प्रेम के साथ मिल जाती है, तब हमें विंशुद्ध प्रेम का बोध होता है। यही सत्य, धर्म, शान्ति, अहिंसा एवं विश्वबन्धुत्त्व की भावनाओं का जागरण करता है।

प्राचीन शिक्षा व्यवस्था में ऐहिक मूल्यों के साथ-साथ पारलौकिक मूल्यों पर भी विशेष चिन्तन किया गया है। सम्पूर्ण बौद्धिक, आध्यात्मिक, सांवेगिक, व्यावसायिक प्रतिभाओं का समुचित उपयोग मानव तभी करने में समर्थ हो सकता है, जब समाज एवं श्रेष्ठों के द्वारा स्थापित लौकिक एवं पारलौकिक मूल्यों के पथ पर आगे बढ़ें।

**"महाजनो येन गतः स पन्था"**

## सन्दर्भ ग्रन्थ-

१. सांख्य प्रवचन दर्शन लेखक ''प्रकाशानन्द'' प्रकाशक अच्युत् ग्रन्थमाला, वाराणसी, १६६३ काशी।
२. भागवत्-श्रीमद् भागवत् गीता प्रेस गोरखपुर, १६६८।
३. बाल्मीकि रामायण-हिन्दी भाषान्तर सहित, प्रथम भाग सन्, २०१७।
४. महाभारत-महाभारत तृतीय खण्ड, चौखम्बा सुरभारती, वाराणसी।
५. ऋग्वेद-दयानन्द सरस्वती भाष्य सहित, दयानन्द संस्थान, नई दिल्ली, १६७६।
६. मनुस्मृति-चौखम्बा सुरभारती, वाराणसी १६७०।

■ पता : संविदाध्यापक (शिक्षाशास्त्र विभाग) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मानित विश्वविद्यालय) लखनऊ परिसर, लखनऊ

# नौकरशाही की संकल्पना

■ जगन्नाथ झा

शासन के तीन अंगों में कार्यपालिका का उल्लेखनीय स्थान है। कार्यपालिका के कृत्यों में व्यवस्थापिका द्वारा निर्मित विधियों का क्रियान्वयन, विभिन्न नीतियों का निर्धारण, विधि-व्यवस्था का प्रबन्ध एवं नियन्त्रण, शासनादेशों को जारी करना, विभागीय समन्वय आदि प्रमुख रूप से परिगणित किये जाते हैं। वस्तुतः कार्यपालिका का जो स्थायी प्रकार है, वह 'नौकरशाही' या 'ब्यूरोक्रेसी' के नाम से जाना जाता है। 'मन्त्रिपरिषद्' या 'काउंसिल ऑफ मिनिष्टर्स' कार्यपालिका का अस्थायी प्रकार हैं। वस्तुतः नीति-निर्धारण का महत्वपूर्ण कार्य उसी का है। चूँकि मन्त्रिपरिषद् के सदस्य, अर्थात् विभिन्न स्तरों के मन्त्रिगण विशेषज्ञता और अनुभव के मामलों में पूरी तरह से सुसज्जित नहीं होते हैं, अतः उन्हें विभिन्न प्रकार की जानकारियाँ उपलब्ध कराने और विभिन्न प्रशासनिक मामलों में परामर्श देने के लिये अधिकारियों एवं कर्मचारियों का एक वर्ग होता है। इसी वर्ग को नौकरशाही, लोक सेवा या प्रशासन-तन्त्र के नाम से जाना जाता है। विख्यात चिन्तक प्रो.बी.एल. फड़िया ने कहा है कि "नौकरशाही हमारे युग का एक कुख्यात शब्द बन चुका है।"[१]

नौकरशाही को 'डेस्क शासन' के नाम से भी अभिहित किया गया है। वस्तुतः विभिन्न प्रकार के डेस्कों (प्रकोष्ठों) के अन्तर्गत अधिकारी और कर्मचारी विभिन्न प्रकार के प्रारूप बनाते हैं और फाईलों पर टिप्पणियाँ लिखते हैं, इसी को दृष्टिगत रखकर नौकरशाही को 'डेस्क गवर्नमेंट' भी कहा जाने लगा। 'ब्यूरोक्रेसी' नाम देने के पीछे कारण है अधिकारियों और कर्मचारियों के ब्यूरों में ही प्रशासनिक शक्तियों का केन्द्रित होना।

प्रसिद्ध विद्वान् हॉन्स रोसनवर्ग ने कहा है-"यह अच्छा है या बुरा, शासन की वर्तमान संरचना का एक अनिवार्य भाग, व्यावसायिक प्रशासन की प्रसारित व्यवस्था और उसमें नियुक्त अधिकारियों का पदसोपान है, जिस पर समाज पूरी तरह से अवलम्बित है। चाहे हम उग्र प्रकार की सर्वसत्तात्मक तानाशाही के अधीन रहते हो अथवा एक सर्वथा उदार लोकतन्त्र के अधीन, हम बहुत अधिक सीमा तक किसी-न-किसी प्रकार की नौकरशाही के द्वारा शासित हैं।"

मॉर्स्टीन मार्क्स ने नौकरशाही को चार प्रकारों के अन्तर्गत वर्गीकृत किया है:-[२]

१. अभिभावक नौकरशाही
२. जाति नौकरशाही
३. संरक्षणात्मक नौकरशाही, तथा
४. योग्यता नौकरशाही

'प्रतिबद्ध नौकरशाही (Committed Bureaucracy) के सम्बन्ध में एक लम्बे अरसे से विश्व भर में चर्चा चलती आ रही है। सामान्यतः 'प्रतिबद्ध नौकरशाही' से आशय यह ग्रहण किया जाता है कि नौकरशाही को मन्त्रिपरिषद् के प्रति पूरी तरह से "कटिबद्ध" अर्थात् समर्पित होना चाहिये। वस्तुतः इस आशय को ग्रहण करने के पीछे मंशा यह है कि चूंकि नीति-निर्धारण का दायित्व मन्त्रिपरिषद् का है, अतः नौकरशाही को मन्त्रिपरिषद् के सुर में सुर मिलाकर चलना चाहिये, न कि उसके कदमों का प्रतिरोध करना चाहिये। यहाँ यह

बात उल्लेखनीय है कि यदि मन्त्रिपरिषद् कानून और नियमों का अनुसरण करते हुए कदम उठाती है, तो नौकरशाही को मन्त्रिपरिषद् के कदमों का प्रतिरोध करने का कोई अधिकार भी नहीं है, क्योंकि नौकरशाही मन्त्रिपरिषद को सहयोग और परामर्श देने के लिये स्थापित की जाती है, उसके ऊपर नियन्त्रण करने के लिये नहीं। तथापि, यदि मन्त्रिपरिषद् स्वार्थ से प्रेरित होकर अपने राजनैतिक विरोधियों और ईमानदार नौकरशाहों को परेशान करने की दृष्टि से कोई कदम उठाए तो उस स्थिति में नौकरशाही को संविधान, विधि और सदाचरण के प्रति कटिबद्ध होना चाहिये, न कि मन्त्रिपरिषद् के गलत कदमों के प्रति। ऐसी स्थिति में प्रतिबद्ध नौकरशाही से आशय कानून के शासन के प्रति कटिबद्धता से ग्रहण किया जाएगा और वर्तमान राजनैतिक भ्रष्टाचार के परिप्रेक्ष्यय में प्रतिबद्ध नौकरशाही से यही तात्पर्य ग्रहण करना आवश्यक भी है। सुप्रसिद्ध विद्वान अजय बागची ने नौकरशाही की प्रतिबद्धता को रेखांकित करते हुए कहा हैः-

"संकेत इस बात की ओर है कि राजनैतिक दलों के साथ सम्पूर्ण तटस्थता के साथ-साथ सरकार के कार्यक्रमों के राजनैतिक आयामों के साथ संतुलित सम्मान और विवेकपूर्ण सहानुभूति का भी मिश्रण होना चाहिये साथ ही साथ सरकार के कार्यक्रमों और निर्णयों की पृष्ठभूमि में मूल दार्शनिक एवं सामाजिक-आर्थिक वाद-विवाद के प्रति जागरूकता और लोकतान्त्रिक धारणाओं के प्रति भक्ति भी होनी चाहिये।"[३]

हम देखते हैं कि बागची ने नौकरशाही से अपेक्षा की है कि वह मन्त्रिपरिषद् के प्रति कटिबद्धता लोकतान्त्रिक सिद्धान्तों सामाजिक-आर्थिक परिप्रेक्ष्य और दार्शनिक मूल्यों को दृष्टिगत रखते हुए ही प्रदर्शित करे। इस प्रकार, यह स्पष्ट है कि 'प्रतिबद्ध नौकरशाही' से अभिप्राय व्यापक दृष्टि से यह है कि नौकरशाही संवैधानिक एवं वैधिक प्रावधानों के प्रति कटिबद्ध रहते हुए मन्त्रिपरिषद् की नीतियों के प्रति कटिबद्धता दिखाए, न कि मन्त्रिपरिषद् के गलत क्रियाकलापों के प्रति भी कटिबद्धता का भाव प्रदर्शित करे।

नौकरशाही के सन्दर्भ में एक और बिन्दु रेखांकित किया जा सकता है। नौकरशाही को विशेषज्ञता का पक्ष आत्मसात् करना होगा, क्योंकि सामान्य नौकरशाही विशेषज्ञ नौकरशाही की भाँति मन्त्रियों को सम्यक् सहयोग और परामर्श नहीं दे सकती है। मन्त्रियों को फाईल पर आदेश देते समय बहुआयामी जानकारी की अपेक्षा होती है, जो कि विशेषज्ञ नौकरशाही द्वारा ही प्रदान की जा सकती है।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. बी. एल. फड़िया, Public Administration : Administrative Theories and concepts, आगरा, २००८, पृ. ३६८
२. एफ. मॉर्स्टीन मार्क्स, The Administrative state : An introduction to bureaucracy, पृ. २२
३. अजय बागची 'Civil services neutrality : Concept and practice,' ओ. पी. मोतीवाल (सम्पादित), Changing aspects of public administration in india, इलाहाबाद, १६७६, पृ. २७३

■ **पता** : असिस्टेंट प्रोफेसर (राजनीतिशास्त्र) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मानित विश्वविद्यालय) लखनऊ परिसर

# बुद्धत्व प्राप्ति हेतुक तथागतगर्भ : एक परिचय

■ कृष्णा कुमारी

बौद्ध मतानुसार प्रत्येक व्यक्ति अपने पुरुषार्थ के बल पर बुद्धत्व प्राप्त कर सकता है। महायान-बौद्ध ग्रन्थों में इसका हेतु समस्त प्राणियों में विद्यमान 'तथागत गर्भ' को माना है। इस प्रतिस्थापना की पुष्टि के लिए तीन साधनों का प्रयोग किया गया है। वे हैं- आगम, युक्ति और दृष्टान्त। प्रथम अर्थात् आगम का सन्दर्भ समाधिराजसूत्र, लघुपरिनिर्वाणसूत्र, महापरिनिर्वाणसूत्र आदि महायानी बुद्धवचनों में ही नहीं अपितु शास्त्रों में भी देखा जा सकता है। यथा कहा गया है-

**सर्वेषामविशिष्टापि तथता शुद्धिमागता।**
**तथागतत्वं तस्माच्च तद्गर्भाः सर्वदेहिनः।।**

अर्थात् तथता सभी में समान होने पर भी यह जो विशुद्धि को प्राप्त हुई तथता है, वह तथागतत्व है। इसलिए समस्त प्राणी उस (तथागत) के गर्भ से युक्त हैं।

यहाँ प्रश्न उठता है कि किस कारण समस्त सत्त्व तथागत गर्भ व बुद्धगर्भ से युक्त हैं? इसके उत्तर में कहा गया है-

**संबुद्धकायस्फरणात् तथताऽव्यतिभेदतः।**
**गोत्रतश्च सदा सर्वे बुद्धगर्भाः शरीरिणः।।**

अर्थात् संबुद्धकाय के द्युतिमान् होने से, तथता के अभिन्न होने से, और गोत्र के होने से समस्त प्राणी सदा बुद्धगर्भ वाले हैं।

समस्त सत्त्व तथागतगर्भ से युक्त हैं। इसके समर्थन में तीन हेतुओं का उल्लेख किया गया। वह है- पहला, धर्मकायरूपी शून्यता से सत्त्व व्याप्त हैं। अर्थात् बुद्ध धर्मकाय है। धर्मकाय शून्यता है। उस शून्यता से समस्त सत्त्व व्याप्त हैं। इसलिए सत्त्व बुद्धगर्भ से युक्त हैं। दूसरा, धर्मता और तथता में भेद नहीं है, क्योंकि बुद्ध की तथता और सत्त्व की तथता में अच्छा-बुरा, छोटा-बड़ा तथा ऊँच-नीच का भेद नहीं हैं। इसलिए भी सत्त्व बुद्धगर्भ से युक्त हैं। तीसरा, समस्त सत्त्वों में गोत्र होता है।

उक्त तीसरे हेतु का स्पष्टीकरण समस्त सत्त्वों को पाँच प्रकार के बुद्धगोत्रों में संगृहीत करके किया जाता है। वे पांच गोत्र हैं-१. उच्छिन्नगोत्र, २. अनियतगोत्र, ३. श्रावकगोत्र, ४. प्रत्येकबुद्धगात्रे और ५. महायानगोत्र। उक्त पांच गोत्रों में बुद्धगोत्रक सत्त्व संगृहीत हैं।

**उच्छिन्नगोत्रक** :-जिसमें सांसारिक दोषों को देखकर भी किञ्चिद् उद्वेग न हो, बुद्ध के गुणों को सुनकर भी किञ्चिद् श्रद्धा न हो, अपत्रपा न हो, ह्री न हो, थोड़ी-सी भी करुणा न हो, बहुत पाप करने पर भी किञ्चिद् पश्चात्ताप न हो, वह उच्छिन्नगोत्रक कहलाता है और वह बुद्धत्व का अधिकारी नहीं होता। यथा:-

ऐकान्तिको दुश्चरितोऽस्ति कश्चित् कश्चित् समुद्घातितशुक्लधर्मा।
अमोक्षभागीयशुभोऽस्ति कश्चिन् निहीनशुक्लोऽस्यपि हेतुहीनः।। सू.अ./११।।

अर्थात् कोई नितान्त दुश्चरित्र होता है, तो कोई उच्छिन्न कुशलमूल का होता है, किसी में मोक्षभागीय कुशल नहीं रहता है, तो कोई हीन कुशनमूल का, तो कोई हेतु से रहित होता है।

यह जो उपर्युक्त लक्षणों से युक्त उच्छिन्नगोत्रक कहा गया है, उसका आशय यह है कि वह संसार में दीर्घकाल तक रहता है। ऐसा नहीं है कि वह कभी भी बोधि प्राप्त नहीं करेगा। प्रयत्न करने पर वह भी बोधि प्राप्त कर सकता है। जैसा कि करुणापुण्डरीकसूत्र में कहा है- हे आनन्द! मोक्ष का अनधिकारी कोई सत्त्व बुद्ध को आलम्बन बना कर एक पुश्प भी यदि आकाश में विसर्जित करता है, तो वह भी निर्वाण का अधिकारी होता है। निर्वाण के निकट होता है, निर्वाण के बहुत समीप होता है- ऐसा मैं कहता हूं।

**अनियतगोत्रकः**-अनियतगोत्रक (सत्त्व) प्रत्यय के अधीन होते हैं। जो लोग श्रावक कल्याणमित्र के संपर्क में आते हैं, श्रावक मित्र के साथ संगत करते हैं तथा श्रावकसूत्रों को पढते हैं, वे श्रावक के प्रति श्रद्धावान होकर श्रावक गोत्रीय बन जाते हैं और श्रावकयान में अभ्युदय को प्राप्त करते हैं। उसी प्रकार प्रत्येकबुद्ध अथवा महायान के प्रत्ययों से संपर्क होने पर वे प्रत्येकबुद्ध अथवा महायान के अनुयायी बन जाते हैं।

**श्रावकगोत्रक :** श्रावकगोत्रक (सत्त्व) वे हैं, जो संसार से भयभीत, निर्वाण के प्रति श्रद्धावान् तथा अल्प कारुणिक होते हैं।

**प्रत्येकबुद्धगोत्रक :-** प्रत्येकबुद्धगोत्रक (सत्त्व) वे हैं, जो उपर्युक्त तीन निमित्तों के अतिरिक्त इन (निमित्तों) से भी युक्त होते हैं- बहुत अभिमानी, अपने गुरु के बारे में गोपनीयता रखने वाला और एकान्तवास पसन्द करने वाला। जैसा कि कहा है-

**भव से उद्विग्न, निर्वाण के प्रति उत्साही,**
**अल्प कारुणिक, बहुत अधिक अभिमानी,**
**गुरु को गुप्त रखने वाला और एकान्तवास प्रिय,**
**इस प्रकार के पुरुषों को विद्वद्जन प्रत्येकबुद्ध जानें।**

उक्त श्रावकगोत्रक और प्रत्येकबुद्धगोत्रक सत्त्व अपने-अपने यान में प्रवेष कर अपने-अपने गोत्र के फल को प्राप्त करते हैं, तथापि वे वास्तविक निर्वाण को प्राप्त नहीं होते। अपितु अविद्या की वासनाभूमि का आश्रय लेकर अनास्रव कर्म के द्वारा मनोमय काय को धारण कर उसी में प्रतिष्ठित रहते हैं। वस्तुतः वे उस समय अनास्रव समाधि में होते हैं, किन्तु वे उसे निर्वाण समझते हैं। उक्त दो यानों की देशना की सार्थकता को प्रतिपादित करते हुए सद्धर्मपुण्डरीक में कहा है -

**तथैव श्रावकाः सर्वे प्राप्तनिर्वाणसंज्ञिनः।**[६]
**जिनोऽथ देषयेस्मै विश्रामोऽयं न निर्वृतिः।।**

जब तथागत यह जान जाते हैं कि श्रावक और प्रत्येकबुद्ध की अवस्था में वे सत्त्व विश्राम कर चुके हैं, तब वे उनको बुद्धत्व की प्राप्ति के लिए काय, वाक् चित के द्वारा प्रेरित करते हैं। और वे अनास्रव समाधि से व्युथित होते हैं। उसके बाद (बुद्ध) उन्हें अपने शरीर का साक्षात् दर्शन देते हैं और वाक् से इस प्रकार प्रेरित करते हैं- भिक्षुओं! आप लोग इतने मात्र से (श्रावकगोत्रीय तथा प्रत्येकबुद्धगोत्रीय निर्वाण प्राप्त करने मात्र से) कृतकृत्य नहीं है। भिक्षुओं! अब आप लोग तथागत पद के निकट हैं।[९]

बुद्ध के द्वारा इस प्रकार प्रेरित किए जाने पर वे श्रावक और प्रत्येकबुद्ध पहले बोधिचित्त का उत्पाद करते हैं, उसके बाद अपरिमित कल्पों तक बोधिसत्त्व की चर्या का पालन करते हैं और अन्त में बुद्धत्व प्राप्त करते हैं। सद्धर्मपुण्डरीक में भी कहा है-

**ते श्रावकाः सर्वि न एन्ति निर्वृतिम्।[१०]**
**चरन्ति एते वर बोधिचारिकां बुद्धा भविश्यन्तिमि सर्वश्रावकाः।**

अर्थात् वे सब श्रावक निर्वाणप्राप्त नहीं हैं, श्रेष्ठ बोधिचर्या का पालन करके ही ये सब श्रावक बुद्धत्व प्राप्त करेंगे।

**महायानगोत्र** : भोट बौद्धाचार्य गम्पोपा विरचित सद्धर्मचिन्तामणिमोक्षरत्नालंकार में इसे भेद, स्वरूप, पर्याय, अन्य से वैशिष्ट्य का कारण, आकार और लिंग- इन छः मेंमहायानगोत्र को संग्रहित कर प्रतिपादित किया गया है।

**भेद** : उनमें से महायान गोत्र के भेद दो हैं- प्रकृतिस्थ और समुदानीत।

**स्वरूप** : उक्त दो प्रकार के गोत्रों में से प्रत्येक का स्वरूप इस प्रकार है। प्रथम, प्रकृतिस्थ-गोत्र बुद्धधर्म के उत्पाद में समर्थ, अनादिकालिक और धर्मता से प्राप्त होता है। दूसरा, समुदानीत-गोत्र बुद्धधर्म के उत्पाद में समर्थ तथा पूर्व भावित कुशलमूल से प्राप्त होता है। अतः दोनों ही प्रकार के गोत्र वाले सत्त्व बुद्धत्व के अधिकारी हैं।

**पर्याय** : गोत्र के नामपर्याय इस प्रकार हैं- गोत्र, बीज, धातु एवं प्रकृति।

**अन्य गोत्रों से वैशिष्ट्य का कारण** :- श्रावक और प्रत्येकबुद्ध के गोत्र हीन हैं, क्योंकि केवल क्लेशावरण के विषोधन से उनके गोत्र की विशुद्धि होती है। इसलिए महायानगोत्र दूसरे सब गोत्रों से विशिष्ट तथा अनुत्तर है।

**आकार** : गोत्र के आकार प्रबुद्धगोत्र और अप्रबुद्धगोत्र भेद से दो प्रकार के होते हैं। उनमें प्रबुद्धगोत्र वह है, जिसमें फल की सिद्धि होने का लक्षण दिखाई पडता है। अप्रबुद्ध गोत्र वह है, जिसमें फल की सिद्धि आसन्न न होने से उसका लक्षण भी दृष्टिगत नहीं होता।

यहाँ प्रश्न उठता है कि वह गोत्र किस प्रत्यय से प्रबुद्ध होता है? प्रतिकूल प्रत्यय से वियुक्त तथा अनुकूल प्रत्यय से संयुक्त होने पर गोत्र प्रबुद्ध होता है। उसके विपरीत होने पर गोत्र प्रबुद्ध होता है। उसके विपरीत

होने पर गोत्र अप्रबुद्ध रहता है। प्रतिकूल प्रत्यय चार हैं- आठ अक्षणों में पैदा होना, प्रमादी होना, मिथ्या मार्ग में प्रतिपन्न होना तथा आवरण का दोष।

अनुकूल प्रत्यय बाह्य एवं आन्तरिक भेद से दो प्रकार के हैं। बाह्य अनुकूल प्रत्यय सद्धर्म देशना है, जो परप्रत्यय अर्थात् दूसरे के अधीन है। आन्तरिक अनुकूल प्रत्यय योनिशोमनसिकार है, जो कुशल धर्म में अभिरुचि आदि हैं।

**लिंग :** गोत्र का लिंग से तात्पर्य बोधिसत्त्व गोत्र का द्योतक चिह्न से है, जैसा कि दषधर्मकसूत्र में कहा गया है-

**धूमेन ज्ञायते वह्निः सलिलं च बलाकया।**[१२]
**निमित्तैर्ज्ञायते गोत्रं बोधिसत्त्वस्य धीमतः।।**

अर्थात् जिस प्रकार धूआ से आग का, बगुला से जल का बोध होता है, उसी प्रकार निमित्त से धीमान् बोधिसत्त्व के गोत्र का बोध होता है।

वे चिह्न इस प्रकार हैं- बोधिसत्त्वों के काय एवं वाक् प्रतिपक्ष स्वभाव से मृदु होते हैं और चित्त बहुत कम शाठ्य एवं माया से अन्वित होता है। वे सत्त्वों के प्रति मैत्रीभाव रखने वाले और सहृदय होते हैं।

दूसरे शब्दों में, उनके समस्त कार्य सत्त्वों के प्रति करुणाभाव से प्रेरित होते हैं, वे महायान धर्म में श्रद्धा रखते हैं, दुश्करचर्या में बहुत सहिष्णु होते हैं और दान आदि पारमिता के अनुरूप कुशलमूल का आचरण करते हैं। जैसा कि सूत्रालंकार में कहा है-

**कारुण्यमधिमुक्तिश्च क्षान्तिष्वादिप्रयोगतः।**
**समाचारः शुभस्यापि गोत्रे लिङ्गं निरूप्यते।।**

अर्थात् करुणा-पूर्वक कार्य, अधिमुक्ति, क्षान्ति, शुभ कार्य में रुचि-ये गोत्र के चिन्ह हैं।

इस प्रकार उक्त पाँच गोत्रों में से महायान गोत्र की विद्यमानता बुद्धत्व प्राप्ति का निकटतम हेतु है। श्रावक और प्रत्येकबुद्ध गोत्र वाले बाद में बुद्धत्व प्राप्त करते हैं। अतः उनका हेतु दूरस्थ है। अनियत गोत्रक (सत्त्वों) में से कुछ के हेतु समीपस्थ होते हैं और कुछ के दूरस्थ। उच्छिन्न गोत्रक बहुत लम्बे समय के बाद बोधि प्राप्त करता है। ऐसा नहीं है कि वह कभी भी बोधि प्राप्त नहीं करेगा। अतः उसका हेतु बहुत दूरस्थ है। संक्षेप में, सत्त्वों में उपर्युक्त गोत्रों की विद्यमानता से भी यह सिद्ध होता है कि सभी सत्त्व बुद्धगर्भ से युक्त हैं। इस प्रकार उपर्युक्त तीन हेतुओं के द्वारा समस्त प्राणियों में बुद्धगर्भ की विद्यमानता दर्शायी गयी है।

आगम और युक्ति से उक्त विशय को बतलाने के पश्चात दृष्टान्त की स्थापना करते हुए कहा गया है कि- 'जिस प्रकार चांदी के पत्थर में चांदी रहती है, तिल में तेल और दूध में मक्खन,उसी प्रकार सत्त्वों में बुद्धगर्भ रहता है। अतः जिस प्रकार चांदी के पत्थर से चांदी, तिल से तेल और दूध से मक्खन प्राप्त किया जा सकता है, उसी प्रकार सत्त्व भी बुद्धत्व प्राप्त कर सकती है।

## सन्दर्भ सूची

१. सूत्रालङ्कार- ६:३७

२. महायानोत्तर-तन्त्र, र. वि. २८

३. सूत्रालङ्कार- ३:११

४. उद्धृत, आचार्य गम्पोपा विरचित सद्धर्मचिन्तामणिमोक्षरत्नालंकार, पृ.- ५, प्रकाशक- के. उ. ति. शि. सं. मानित विश्वविद्यालय, सारनाथ, वाराणसी, २०००भोटानुवाद से उद्धृत

५. वहीं

६. वहीं

७. वहीं, पृ.- ६

८. सद्धर्मपुण्डरीक- ५:७४

९. ततो वेदेमि अहमद्य भिक्षवो जनेथ वीर्य परमम् उदारम्।
सर्वज्ञानेन कृतेन यूयं नैतावता निर्वृतिः काचि भोति।।
सर्वज्ञज्ञानं तु यदा स्पृषिश्यथ'।- सद्धर्मपुण्डरीकसूत्रम् ७: १०७-१०८।

१०. वहीं, ५:४४

११. सद्धर्मचिन्तामणिमोक्षरत्नालंकार, पृ.- ८

१२. तत्त्वसंग्रह-पंजिका, पृ.१६ पर उद्धृत

१३. सूत्रालङ्कार ३:५

१४. सद्धर्मचिन्तामणिमोक्षरत्नालंकार, पृ.- ११

■ पता : अंशकालिक अध्यापिका, बौद्धदर्शन विभाग, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर

# आपस्तम्बधर्मसूत्र में दार्शनिक सन्दर्भ

■ प्रयाग नारायण मिश्र

भारतीय धर्म और संस्कृति के लब्धप्रतिष्ठ प्रतिनिधि ग्रन्थों में गौतम एवं बौधायनकृत धर्मसूत्रों के पश्चात् आपस्तम्ब-धर्मसूत्र की मूर्धस्थ प्रतिष्ठा विद्वज्जगद्गम्य है। आपस्तम्ब-धर्मसूत्र की विषयवस्तु का आद्योपान्त अनुशीलन करने पर विदित होता है कि भारतीय धर्म और संस्कृति का जो मणिकाञ्चन संयोग स्वीकार किया जाता है उसके मूल में दर्शन की मौलिक पृष्ठभूमि निहित होती है। यही कारण है कि भारतीय दर्शन के बहुत से अधिदैविक तथा आध्यात्मिक विषय धर्मशास्त्रीय ग्रन्थों में प्रतिबिम्वित होते रहते हैं। आत्मा-परमात्मा आदि विषय पूर्णतया विशुद्ध दार्शनिक विषय होकर भी धर्म और संस्कृति के प्राणतत्त्व स्वीकार किये जाते हैं। अतः ऐसा प्रतीत होता है कि भारतीय धर्म और संस्कृति भारतीय दर्शन के बिना सर्वथा अपूर्ण है। धर्म और संस्कृति के साथ भारतीय दर्शन के सम्बन्ध के इस रहस्य की पुष्टि आपस्तम्ब धर्मसूत्र के निश्चप्रचमेव हो जाती है क्योंकि आपस्तम्बीय कल्पसूत्र-परम्परा में पूर्वमीमांसा तथा न्याय के सिद्धान्तों के सम्बद्ध अंशों के समुल्लेख आपस्तम्ब-धर्मसूत्र में पर्याप्त दार्शनिक सन्दर्भों का स्पष्ट सङ्केत करते हैं। आपस्तम्बीय धर्मसूत्र में 'अङ्गानां तु प्रधानैरव्यपदेशः इति न्याय वित्समयः'[१] तथा अथाऽपि नित्यानुवादविधिमाहुर्न्यायविदः[२] इत्यादि अंश न केवल इसकी नैयूयायिक पृष्ठभूमि को निर्दिष्ट करते हैं वरन् अर्थवादो वा विधिशेषत्वात् तस्मान्नित्यानुवादः[३] इत्यादि मीमांसा सूत्रों से साम्य वश इसकी मीमांसाभिमत परिधि का भी सङ्केत करते हैं।

इसी तरह 'तस्यां क्रयशब्दः संस्तुतिमात्रम् धर्माद्धि सम्बन्धः'[४] इत्यादि रूप में प्रोक्त आपस्तम्बीयमत पूर्वमीमांसा सूत्र 'क्रयस्य धर्ममात्रत्वम्'[५] से सर्वथा साम्य रखता है। 'विद्या प्रति विधानाद्वा सर्वकालं प्रयोगः स्यात् कर्मार्थत्वात् प्रयोगस्य'[६] इत्यादि अंश आपस्तम्ब धर्मसूत्र के 'विद्यां प्रत्यनध्यायः श्रूयते न कर्मयोगे मन्त्राणाम्'[७] से सर्वथा प्रभावित प्रतीत होता है। इससे महामहोपाध्याय प्रो. काणे ने यह सम्भावना व्यक्त की है कि आपस्तम्ब जैमिनि के मीमांसासूत्र से परिचित थे।[८] किन्तु सम्भव है कि वे जिस मीमांसा सूत्र से परिचित थे वह उस समय तक वर्तमान रूप न प्राप्त कर सका हो।

आपस्तम्ब धर्मसूत्रगत उपर्युक्त अंश इसके न्याय तथा मीमांसा-सम्मत परिवेश को भले न सिद्ध कर पा रहे हों परन्तु आपस्तम्ब धर्मसूत्र के अध्यात्म-पटल में आत्मा के स्वरूप पर जिस प्रकार विचार किया गया है। उससे न केवल वेदान्तदर्शन पद्धति का अनुमान होता है अपितु आपस्तम्बीय उपनिषद् दर्शन के साथ-साथ बादरायण के ब्रह्मसूत्र जैसी दर्शन पद्धति का अनुमान भी होता है।

'अध्यात्मिकान्-योगान् अनुतिष्ठेत्'[६] इत्यादि रूप में प्रोक्त अपस्तम्ब-वचनों के आधार पर तो योगशब्द को भी योगदर्शन वाचक माना जा सकता है क्योंकि चि त्तसमाधान के हेतु भूत प्रोक्त अक्रोधादि 'योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः की धारण के मूल स्वीकार किये जा सकते हैं।

अतः मीमांसा, वेदान्त तथा योग जैसे महत्त्वपूर्ण दर्शनों की अवतरणिका के रूप में धर्मसूत्र को स्वीकार करके इसे सिद्ध धर्मसूत्र माना जा सकता है।

धर्मशास्त्रीय तत्त्वों की दृष्टि से आपस्तम्ब धर्मसूत्र का अनुशीलन करने से आत्मा-ब्रह्म जैसे गम्भीर दार्शनिक विषयों के गहन चिन्तन को इसके अध्यात्म पटल में निम्नवत् देखा जा सकता है-

**अध्यात्मिकान् योगाननुतिष्ठेन्न्यायसंहिताननैश्चारिकान्।**[१०]

अर्थात् उपपत्ति से युक्त, इन्द्रियों के विषयों के बहिर्विक्षेप को रोकने वाले आध्यात्मिक योग के साधनों का अनुष्ठान करना चाहिए।

योग से तात्पर्य है कि चित्त के समाधान के हेतु। क्रोध आदि दोषों के समाप्त होने पर उन हेतुओं की उत्पत्ति होती है अतः उन्हें न्यायसंहित अर्थात् उपपत्तिसमन्वित कहा गया है। चित्त के बाहर विषयों पर भटकने को निश्चर कहते हैं, इस चित्तविक्षेप से उत्पन्न क्रोध आदि को नैश्चारिक कहते हैं। उनसे शून्य योग के साधन का ही अनुष्ठान विहित है।

इस प्रकार यहाँ 'निर्हृत्य भूतदाहान् क्षेमं गच्छति पण्डितः'[११] इत्यादि के रूप में उपनिषदों में प्रपञ्चित रहस्य को उद्घाटित किया गया है। इतना ही नहीं आत्मज्ञान के परम-प्रयोजन का निरूपण करते हुए आपस्तम्ब-धर्मसूत्र में प्रोक्त है कि-'आत्मलाभन्न परं विद्यते' अर्थात् आत्मलाभात् परमुत्कृष्टं लाभान्तरं नास्ति।[१२]

आत्मज्ञान के इस पारम्य का निरूपण करते हुए उपनिषदों में प्रोक्त है-

**भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः।**
**क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन्दृष्टे परावरे।।**[१३]

आत्मदर्शन के इसी पारम्य तथा हेतु का निरूपण स्मृति ग्रन्थों में-अयं तु परमो धर्मोद्योगेनात्मदर्शनम्।[१४] इत्यादि वाक्यों से प्रतिपादित किया गया है।

एष सर्वेषु भूतेषु गूढोऽत्मा न प्रकाशते'[१५] तथा नान्यदतोऽस्ति द्रष्टा[१६] इत्यादि उपनिषद् वाक्यों से वेदान्तदर्शन में आत्मा के जिस व्यापकत्व का निरूपण किया गया है उसका संकीर्तन आपस्तम्बधर्मसूत्र में इस प्रकार किया गया है-

**पूः प्राणिनः सर्वं एव गुहाशयस्याऽहन्यमानस्य विकल्मष-**
**स्याऽचलं चलनिकेतं येऽनुतिष्ठन्ति तेऽमृताः।।**[१७]

अर्थात् सभी जीवित प्राणियों का शरीर उस आत्मा का निवास-स्थान होता है, जो बुद्धिरूपी गुफा में शयन करता है, जो पाप-रहित है, जरा-रोग इत्यादि सभी दोषों से मुक्त है, अमर है। जो व्यक्ति उस अचल तथा चंचल प्राण शरीर में विद्यमान आत्मा का साक्षात्कार कर लेता है वह अमर हो जाता है।

आत्मा के इसी अजरत्व तथा अमरत्वादि का निरूपण श्रीमद्भगवद्गीता आदि में भी 'न हन्यते हन्यमाने शरीरे'[१८] आदि वाक्यों द्वारा किया गया है।

आत्मसाक्षात्कार की परम विधि के रूप में सांसारिक विषयों के सर्वथा परित्याग का निर्देश करके बुद्धि रूपी गुफा में शयन करने वाले आत्मा के साक्षात्कार की परामर्श दी गयी है-

**यदिदमिदिदेहिद लोके विषयमुच्यते।**
**विधूय तत् कविरेतदनुतिष्ठेद्गुहाशयम्।।**[१९]

आत्मा के स्वरूप तथा वैशिष्ट्य का निरूपण करते हुए आपस्तम्ब धर्मसूत्र में प्रोक्त है-

**सर्वभूतेषु यो नित्यो विपश्चिदमृतो ध्रुवः।**
**अनङ्गोऽशब्दोऽशरीरोऽस्पर्शश्चमहाञ्छुचिः।**
**न सर्वं परमा काष्ठा स वैषुवतं स वै वैभाजनं पुरम्।।**[२०]

अर्थात् वह आत्मा सभी प्राणियों में नित्य अर्थात् अनश्वर शाश्वत रूप में विद्यमान है, अमर तथा ध्रुव अर्थात् विकाररहित है, ज्ञानस्वरूप है, अंगहीन तथा शब्द और स्पर्श गुण से परे हैं। सूक्ष्म शरीर से भी वर्णित है। अत्यन्त शुद्ध है वही सम्पूर्ण विश्व है, परम लक्ष्य है। शरीर के भीतर उसी प्रकार से अवस्थित है जिस प्रकार सत्र यज्ञ में विषुवत नाम का दिन मध्य में होता है। आत्मा उसी प्रकार सभी लोगों द्वारा प्राप्य है जैसे अनेक मार्गो से युक्त नगर में सभी लोग आते हैं।

'आत्मलाभान्न परं विद्यते' आदि वचनों द्वारा जिस आत्म-लाभ का अभिशंसन किया गया है उस आत्मतत्त्व का ज्ञान प्राप्त करने वाला व्यक्ति समस्त दुःखों से मुक्त होकर निरन्त सुख का अनुभव करता है-

**तं योऽनुतिष्ठेत्सर्वत्र प्रा वं चाऽस्य सदाऽऽचरेत्।**
**दुर्दुर्शं निपुणं युक्तो यः पश्येत्स मोदेत विष्टपे।।**[२१]

आत्म लाभ के परम प्रयोजन का निरूपण करते हुए प्रोक्त है कि जो आत्मा का दर्शन समस्त वस्तुओं में करता है वह ब्रह्मज्ञानी स्वर्गलोक में प्रतिष्ठित होकर देदीप्यमान होता है-

**आत्मन् पश्यन् सर्वभूतानि न मुह्येच्चिन्तयन्कविः।**
**आत्मानं चैव सर्वत्र य पश्यत्स वै ब्रह्मा नाकपृष्ठे विराजति।**[२२]

इसी तरह ब्रह्मा के स्वरूप का निरूपण करते हुए उपनिषदों का सारतत्त्व आपस्तम्ब धर्मसूत्र में पूर्ण दार्शनिक शैली में निरूपित किया गया है-

निपुणोऽणीयान् बिसोर्णाया यस्सर्वमावृत्य तिष्ठति। वर्षीयांश्च पृथिव्या ध्रुवः सर्वमारभ्य तिष्ठति। स इन्द्रियैर्जगतोऽस्य ज्ञानादन्योऽनन्यस्य ज्ञेयात्परमेष्ठो विभाजः। तस्मात् कायाः प्रभवन्ति सर्वे स मूलं शाश्वतिकः स नित्यः।[२३]

अर्थात् वह ज्ञानवान् है, कमलनाल के बिसतन्तु से भी सूक्ष्म है जो सम्पूर्ण विश्व को व्याप्त करके स्थित है। जो पृथ्वी से अधिक भारी है, नित्य है, सम्पूर्ण विश्व को अपने में समाविष्ट किए हुए स्थित है, वह परमाप्त इन्द्रियों से उत्पन्न होने वाले इस संसार के ज्ञान से भिन्न है, जो ज्ञान इन्द्रियों से अभिन्न होता है। वह अपने परम प्रकृष्ट लोक में स्थित होता है, वह सम्पूर्ण संसार को विविध रूपों में विभक्त करता है। उसी परमात्मा से ही शरीर उत्पन्न होते हैं अतः वह सृष्टि का मूल कारण है, विकार-रहित है।

इस प्रकार परब्रह्म का सर्वात्मकत्व, ध्रुवत्व, नित्यत्व, सर्वेश्वरत्व तथा सर्वज्ञत्व आदि का निरूपण करके इसके जगत्कारणत्व का प्रतिपादन किया गया है।

इस प्रकार प्राणियों का नाश करने वाले दोषों का योग द्वारा विनाश करके निःश्रेयस् की प्राप्ति का विधान आपस्तम्ब धर्मसूत्र में किया गया है। आपस्तम्ब धर्मसूत्र के अध्यात्म पटल के अन्त में जिन सद्गुणों के

शास्त्रोक्त विधि से समयाचार पूर्वक ग्रहण करने से विश्वात्मा की प्राप्ति का विधान किया गया है। उससे धार्मिक एवं नैतिक मूल्यों के चरमोत्कर्ष का सङ्केत प्राप्त होता है। अतः निष्कर्षत्वेन कहा जा सकता है कि आपस्तम्ब-धर्मसूत्र में सामाजिक एवं नैतिक नियमों का सम्यक् पल्लवन करने-हेतु एक सुदृढ़ धार्मिक एवं दार्शनिक पृष्ठभूमि का निर्माण करके स्वस्थ सामाजिकता का सफल दिग्दर्शन किया गया है।

## पाद टिप्पणी

१. आपस्तम्बधर्मसूत्र २.४.८.१३
२. तदेव २.६.१४.१३
३. पूर्वमीमांसासूत्र ६.७.३
४. आपस्तम्बधर्मसूत्र २.६.१३.११
५. पूर्वमीमांससूत्र ६.१.१५
६. तदेव १३.३.१६
७. आपस्तम्बधर्मसूत्र १.४.१२.६
८. आपस्तम्बधर्मसूत्र भूमिका पृ. ३३
६. आपस्तम्बधर्मसूत्र १.८.२३.१
१०. तत्रैव
११. तैत्तिरीय उपनिषद् २.६
१२. आपस्तम्बधर्मसूत्र १.८.२३.२
१३. मुण्डकोषनिषद् २.२.८
१४. याज्ञवल्क्यस्मृति १.८
१५. कठोपनिषद् १.३.१२
१६. बृहदारण्यकोपनिषद् ३.८.११
१७. आपस्तम्बधर्मसूत्र १.८.२३.१७
१८. श्रीमद्भगवद्गीता २.२०
१६. आपस्तम्बधर्मसूत्र १.८.२३.५
२०. तदेव १.८.२२.७
२१. तदेव १.८.२३.८
२२. तदेव १.८.२३.६
२३. तदेव १.८.२३.१०

■ पता : लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ

# वसन्तविलास महाकाव्य में अर्थव्यवस्था

■ सिकन्दर लाल

## वसन्तविलास महाकाव्य के रचयिता 'बालचन्द्र सूरि'

जैन-संस्कृत साहित्य में 'वसन्तविलास महाकाव्य' का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है। नायक वस्तुपाल के जीवन-चरित्र को उद्देश्य बनाकर लिखे गये महाकाव्यों में इसे सर्वाधिक प्रसिद्धि प्राप्त हुई। इस महाकाव्य के रचयिता महाकवि बालचन्द्र सूरि है। इनका समय लगभग १३५२ से १३६६ ई. के मध्य माना जाता है। डॉ. नेमिचन्द्र शास्त्री[१], डॉ. गुलाबचन्द्र चौधरी[२], डॉ. श्यामशंकर दीक्षित[३], आदि जैन साहित्य के विद्वान् लेखकों ने अपने-अपने ग्रन्थों में बालचन्द्र सूरि को वसन्तविलास महाकाव्य का रचयिता स्वीकार किया है। अतएव यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि जैन साहित्य का अत्यन्त लोकप्रिय महाकाव्य वसन्तविलास कवि बालचन्द्र सूरि की अमर कृति है।

बालचन्द्र सूरि के सम्बन्ध में पर्याप्त जानकारी प्राप्त हो जाती है। इससे इनके माता-पिता-गुरु आदि का परिचय मिल जाता है। डॉ. गुलाबचन्द्र चौधरी ने बालचन्द्र सूरि का संक्षिप्त परिचय देते हुए कहा है-'कवि मोढेरक ग्राम का धरादेव ब्रह्मज्ञानी और उनकी पत्नी विद्युत् के मुञ्जाल नामक पुत्र था। बाल्यावस्था में ही उसकी अभिरूचि जैन धर्म में थी। फलतः कुछ समय पश्चात् वह धार्मिक गुरु जैनाचार्य हरिभद्र सूरि के सम्पर्क में आया और उन्हें अपना गुरु मानकर उनसे जैन धर्म की दीक्षा ली। आचार्य हरिभद्र सूरि ने मुञ्जाल नामक बालक को अपना शिष्य बना लिया और उसका नाम बालचन्द्र रखा। बालचन्द्र ने अपने समय के प्रसिद्ध विद्वान् पद्मादित्य से शिक्षा तथा उदयप्रभ सूरि से सारस्वत मन्त्र प्राप्त किया, जिसके फलस्वरूप उन्होंने वसन्तविलास महाकाव्य की रचना की[४]।

'वसन्तविलास' वीर रस प्रधान एक ऐतिहासिक महाकाव्य है। यह १४ सर्गो में उपनिबद्ध है। इसमें गुजरात के प्रसिद्ध राजा वस्तुपाल के चरित्र का वर्णन है। इस महाकाव्य में नायक वस्तुपाल के धार्मिक कृत्यों की विधिवत् चर्चा है। इसी महाकाव्य के बहाने कवि ने अपनी प्रतिभा बिखेरी है जो मानव के लिए अनुकरणीय है। इस महाकाव्य में तत्कालीन सामाजिक स्थिति के अन्तर्गत जो अर्थव्यवस्था थी उसको हम निम्नलिखित रूपों में समझ सकते है।

## कृषि

वसन्तविलास महाकाव्य को पढ़ने से पता चलता है कि तत्कालीन समाज के व्यक्ति अन्य कामों के साथ-साथ कृषि को विशेष महत्त्व देते थे। प्रमुख कृषि-उपजों में धान, गन्ना, तिलहन आदि खाद्य पदार्थ के सम्बन्ध में कुछ विवरण प्राप्त हुए है। जैन संघ यात्रा में जाते समय नायक वस्तुपाल अपने खाने के लिए चावल ले गया था।[५] 'अभिधानचिन्तामणि' में सत्रह (१७) प्रकार के अन्नों का उल्लेख है, जिसमें धान (चावल) प्रमुख था। अतः चावल प्रमुख खाद्यान्नों में माना जाता है। वसन्तविलास महाकाव्य के स्थल पर 'युवाङ्कर' (जौ) शब्द का उल्लेख है।[७] जिससे कि उस समय जौ की खेती होने का अनुमान लगाया जा सकता है। तत्कालीन किसान

गन्ने की खेती खूब करते थे। महाकाव्य के एक स्थल पर दीपावली के दिन गन्ने के खेत में बैठकर गोपिकाओं द्वारा सुन्दर गीत गाने का उल्लेख मिलता है।[८] महाकाव्य में प्रयुक्त शर्करा (चीनी)[९] तथा इक्षु (ईख)[१०] शब्दों से भी गन्ने की खेती होने का संकेत मिलता है। उस समय तिलहन (तिली, सरसों) की भी खेती होती थी। महाकाव्य में तैल[११] तैलयन्त्री (कोल्हू या उस समय के तेल निकालने की मशीन)[१२] का स्पष्ट रूप से उल्लेख मिलता है। उस समय नील की भी खेती की जाती थी। नील के रंग की चर्चा महाकाव्यों के कई स्थलों पर की गई है।[१३]

वसन्तविलास महाकाव्य में खेतों की सिंचाई, जुताई तथा फसलों की कटाई आदि के सम्बन्ध में कुछ जानकारी मिलती है। यद्यपि सिंचाई के साधनों का स्पष्ट रूप से उल्लेख तो नहीं फिर भी कूप, सरोवर, तालाब आदि की महाकाव्य में चर्चा से लगता है कि उल्लेख तो नहीं है फिर भी कूप, सरोवर, तालाब आदि की महाकाव्य में चर्चा से लगता है इनके माध्यम से खेतों की सिंचाई होती थी। महाकाव्य में प्रयुक्त यन्त्रवारिणा (सिंचाई मशनी)[१४] शब्द से प्रतीत होता है कि उस समय सिंचाई के साधन उपलब्ध हो गये थे। खेतों की जुताई हलों के द्वारा होती थी[१५] और फसल लोहे की हसियाँ से काटी जाती थी।[१६] इस प्रकार से स्पष्ट है कि उस समय खेती पर विशेष बल दिया जाता था और आर्थिक स्रोतों में कृषि का प्रमुख स्थान था।

## पशुपालन

तत्कालीन समाज में पशु भी पाले जाते थे। कृषि-प्रधान क्षेत्र में पशुपालन भी किया जाना स्वाभाविक ही था, क्योंकि कृषि और पशु उस समय के समाज में एक-दूसरे के पूरक माने जाते थे। पालतू पशुओं में मुख्य रूप से गाय, बैल, भैंस, ऊँट, घोड़े, हाथी आदि पशुओं का उल्लेख मिलता है। राजा वस्तुपाल की संघ यात्रा में मतवाले हाथी[१७], तेज दौड़ने वाले घोडे[१८], एवं ऊँट[१९] सवारी के साधन में प्रयुक्त किये जाते थे। इन जीवों को युद्धों में भी प्रयोग में लाया जाता था।[२०] बैलों का उपयोग मुख्य रूप से कृषि कार्य में खेती की जुताई के लिए किया जाता था।[२१] इसके अतिरिक्त भारवाहन[२२] तेल निकालने के यंत्र में बैल प्रयुक्त किये जाते थे।[२३] महाकाव्य प्रयुक्त शकट (गाड़ी)[२४] शब्द से ऐसा प्रतीत होता है कि उस समय बैलगाड़ी को भी खींचते थे। महाकाव्य में दुग्ध (दूध) २५ शब्द का कई जगह वर्णन है, जिससे तत्कालीन समाज में दुधारू पशुओं (गाय-भैंस आदि) के पालने का भी संकेत मिलता है। यद्यपि इस ग्रन्थ में पशुओं के खाने की सामग्री का उल्लेख नहीं है फिर भी कहीं-कहीं कुछ संकेत मिलते हैं। जैसे-ऊँट बबूल की कोमल टहनियों को खाते थे।[२६] बैल घास खाने और पानी पीने के बाद पेड़ों की छाया में बैठकर जुगाली करते थे।[२७] पशुओं को सामूहिक रूप में रखने के लिए बाड़े की व्यवस्था थी।

## उद्योग-धन्धे

तत्कालीन समाज में देश के विकास में उद्योग धन्धों का विशेष योगदान था। वसन्तविलास महाकाव्य में प्राप्त विवरण से उस समय के वस्त्र उद्योग, लौह, आभूषण व रत्न सम्बन्धी उद्योगों का अनुमान लगाया जा सकता है। पुरूष और स्त्री भिन्न-भिन्न प्रकार के आभूषण पहनते थे। गाड़ी में जो पर्दा होता था वह भी कपड़े का ही होता था।[२८] जो धूप आदि से बचने के लिए काम में आता था। युद्ध में प्रयुक्त होने वाला अस्त्र-शस्त्र, कृषि उपकरण, भवनों व मन्दिरों के निर्माण आदि से लौह उद्योग का भी संकेत मिलता है। तलवार[२९], भाला[३०],

छूरी[३१], हल का फाल[३२] घोड़े की पीठ पर रखी जाने वाली लौह निर्मित काठी[३३] आदि उपकरण लोहे के ही बनाये जाते थे। इसके अतिरिक्त तत्कालीन समाज में विभिन्न प्रकार के आभूषणों का भी उल्लेख मिलता है। लघु एवं कुटीर उद्योगों में तेल निकालने[३४] एवं शर्करा (चीनी)[३५] बनाने का उल्लेख मिलता है। इस प्रकार तत्कालीन समाज में आवश्यकता के अनुरूप उद्योग-धन्धों से अर्थ का स्रोत था।

## व्यापार

प्रस्तुत महाकाव्य का अध्ययन करने से उस समय में प्रचलित व्यापार-पद्धति का कुछ विवरण प्राप्त होता है। उस समय स्थानीय व्यापार तथा विदेशी व्यापार दोनों का महत्त्वपूर्ण स्थान था। विभिन्न प्रकार के उद्योगों के लिए कच्चे माल की पूर्ति हेतु आवश्यक वस्तुओं के लिए स्थानीय व्यापार होता था। महाकाव्य में प्रयुक्त हाट (बाजार)[३६] शब्द से उस समय के प्रमुख व्यापार केन्द्रों का नाम मिल जाता है। जिन प्रमुख व्यापार केन्द्रों में अणहिलवाड़ पाटन[३७], स्तम्भतीर्थ[३८], भृगुकच्छ[३९], सोमतीर्थ[४०], आदि थे। इसी प्रकार महाकाव्य में प्रयुक्त तुला (तराजू)[४१] शब्द से उस समय के माप-तौल की समुचित व्यवस्था का भी अनुमान लगाया जा सकता है। उस समय विदेशी व्यापार जलपोंत के माध्यम से होता था। स्तम्भतीर्थ नामक नगर में सैकड़ों जलपोत खड़ी रहती थी। पोतों में पर्याप्त ऊँचाई थी, जिसमें पर्याप्त वस्तु लादी जाती थी।[४२] पोत में घोड़ा आदि को भी लादा जाता था। इसी घोड़े से पुनः स्थानीय जगहों पर वस्तुओं को लादकर पहुँचाया जाता था।[४३] उस समय विदेशों से भी वस्त्रों का आयात होता था इसका अनुमान आदिनाथ के मन्दिर पर चीनी वस्त्र के बने हुए पताका के लहराने से लगाया जा सकता है। इस प्रकार उस समय आवश्यकता के अनुरूप अर्थव्यवस्था का समुचित साधन था।

## निष्कर्ष

निष्कर्ष रूप में हम कह सकते हैं कि इतना सब कुछ होते हुए बैलों आदि से खेत की जुताई होने के कारण हमें लगता है कि तत्कालीन समाज में आज की भांति तकनीक न रही होगी। क्योंकि आज विज्ञान बहुत आगे बढ़ गया है। खेती करने के लिए तरह-तरह की मशीनें उपलब्ध हो गई है। सिंचाई के साधन काफी हो गये हैं। जिससे तरह-तरह की फसलें उगाई जाती हैं। आज तेल निकालने के लिए मशीन उपलब्ध हो गई है। खेत जोतने के लिए ट्रैक्टर, सामान ढोने के लिए ट्रक, बड़ी-बड़ी ट्रेने बन गयी हैं, अच्छी सड़कों का निर्माण हो गया है जिसके कारण खेती करने के साथ ही साथ अर्थव्यवस्था सम्बन्धी अन्य काम सहज हो गये हैं।

वसन्तविलास महाकाव्य के समय की अपेक्षा इस समय पशुपालन का प्रचलन कुछ कम हुआ है, फिर भी दूध के लिए अब भी गाय, भैंस, बकरी आदि पशुओं को लोग पालते हैं। अब कुछ लोग बैल से खेती करते हैं। हाँ इतना जरूर कह सकते हैं कि ट्रैक्टर से खेती ज्यादा की जाती है।

वसन्तविलास महाकाव्य के समय आज की भांति उद्योग-धंधे कुछ कम थे। इस समय तो ईंट पकाने के लिए भट्ठा, बड़ी-बड़ी फैक्ट्री, तरह-तरह के आभूषण, कपड़ा बनाने के लिए भारी मशीनें, सड़क निर्माण की मशीन आदि विभिन्न प्रकार की मशीनें उपलब्ध हैं जिससे अर्थ का स्रोत काफी प्रभावित हुआ है।

जहाँ तक व्यापार की बात थी, वसन्तविलास महाकाव्य काल के समय से यदि आज के व्यापार सम्बन्धी तुलना की जाये तो शायद आज काफी कुछ बदलाव आया है। तत्कालीन समाज में मात्र पोत से विदेश जाने की जानकारी मिलती है वहीं आज बड़े-बड़े जलयान, वायुयान आदि के माध्यम से पूरा विश्व हम भ्रमण कर

सकते हैं। व्यापार भी देश-विदेश से होता था। अपने देश से वस्तु विदेश में जाती थी तथा दूसरे देश की वस्तु अपने यहाँ आती थी। इस तरह से व्यापार के माध्यम से वसन्तविलास महाकाव्य के समय से लेकर आज तक के समय में देश के विकास में अर्थव्यवस्था काफी प्रभावित हुई।

हमारे विचार से तो चाहे वसन्तविलास महाकाव्य का समय हो या फिर आज का समय हो। इतना ज्ञान-विज्ञान होते हुए भी हमारे समाज के अधिक से अधिक लोग काफी परेशान हैं, क्योंकि समाज में जातिवाद, भ्रष्टाचार, क्षेत्रवाद, व्यभिचार, कुरीतियाँ, अंधविश्वास इतना बढ़ गया है जिसके कारण समाज के गरीब तथा निर्बल लोगों का जीना मुश्किल हो गया है। किसी के पास इतना अधिक पैसा है कि उसको पता नहीं और कोई तो रहने, खाने के लिए ही तरस रहा है। समाज के विकास में जो सबसे बड़ी बाधा है-शिक्षा का अभाव, जातिवाद और भष्टाचार। इन तीनों के कारण हमारा समाज, धर्म, सम्प्रदाय आदि में बँटकर आपस में ही लड़ रहा है। हम सब व्यक्तियों को चाहिए कि जाति, धर्म, क्षेत्र, सम्प्रदाय, रूप, रंग आदि से ऊपर उठकर एवं एक जुट होकर इस समाज को परिवार समझकर अपना पूरा जीवन इसी की भलाई में समर्पित कर दें जैसा कि ऋषि-मुनियों, कवियों तथा महापुरुषों ने किया है। तभी हमारे समाज का हर एक मानव खुशीपूर्वक रहेगा। खास तौर पर गुरु और विद्यार्थी जिस दिन यह बात चेत लेगा कि हम दोनों समाज के कर्णधार हैं और ऐसा मानकर ये दोनों जाति, धर्म, सम्प्रदाय से ऊपर उठकर मानव की भलाई के लिए काम करेंगे तभी गुरू को सतगुरू एवं शिष्य सुशिष्य कहा जायेगा। उस दिन से हमारे समाज में समरसता आयेगी और समाज का हर व्यक्ति अपने-अपने कर्म को पूजा समझकर निभायेंगे। तब हमारे समाज का कोई भी व्यक्ति भूखा-प्यासा नहीं रहेगा। सबको पर्याप्त सभी आवश्यक सामग्री उपलब्ध होगी। उस समय हम समझेंगे कि आज हमारी भारत माता की जय हुई।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. संस्कृत काव्य के विकास में जैन कवियों का योगदान, पृ. ६५१।
२. जैन साहित्य का वृहद् इतिहास, भाग-६, पृ. ४०८।
३. तेरहवीं-चौदहवीं शताब्दी के जैन महाकाव्य पृ. १४८।
४. जैन साहित्य का वृहद् इतिहास, भाग ६, पृ. ४०८।
५. वसन्तविलास महाकाव्य, सर्ग-१०, श्लोक २७।
६. अभिधान चिन्तामणि, ५/२३५।
७. वसन्तविलास महाकाव्य, सर्ग-२ श्लोक ३०।
८. वही, सर्ग-६, श्लोक ३०
९. वही, सर्ग-१, श्लोक ४१
१०. वही, सर्ग-१४, श्लोक ३९
११. वही, सर्ग-८, श्लोक १६
१२. वही, सर्ग-७, श्लोक १०
१३. वही, सर्ग-२, श्लोक २३, ३३, ३५

१४. वही, सर्ग-७, श्लोक ६१
१५. वही, सर्ग-११, श्लोक २८
१६. वही, सर्ग-८, श्लोक २०
१७. वही, सर्ग-११, श्लोक १०-११, एवं सर्ग-१२ श्लोक ५
१८. वही, सर्ग-११, श्लोक ४, ६
१६. वही, सर्ग-११, श्लोक १८
२०. वही, सर्ग-५, श्लोक ७५
२१. वही, सर्ग-११, श्लोक २८
२२. वही, सर्ग-१३, श्लोक ४२
२३. वही, सर्ग-७, श्लोक १०
२४. वही, सर्ग-१०, श्लोक ४८
२५. वही, सर्ग-०१, श्लोक ५७ एवं सर्ग-०३, वही, श्लोक. ३१ वही सर्ग-११ श्लोक ८३
२६. वही, सर्ग-११, श्लोक ८४
२७. वही, सर्ग-१०, श्लोक ४८
२८. वही, सर्ग-५, श्लोक १०४
२६. वही, सर्ग-५, श्लोक १०३
३०. वही, सर्ग-५, श्लोक ८२
३१. वही, सर्ग-५, श्लोक २८
३२. वही, सर्ग-११, श्लोक ६
३३. वही, सर्ग-७, श्लोक ७
३४. वही, सर्ग-१, श्लोक ४१
३५. वही, सर्ग-०५, श्लोक ४४
३६. वही, सर्ग-०२, श्लोक ०१
३७. वही, सर्ग-०४, श्लोक १७
३८. वही, सर्ग-०५, श्लोक १६
३६. वही, सर्ग-११, श्लोक ३२
४०. वही, सर्ग-५, श्लोक ४४, एवं सर्ग-११, श्लोक ७१
४१. वही, सर्ग-०४, श्लोक १६-२०
४२. वही, सर्ग-०५, श्लोक ६२
४३. वही, सर्ग-१०, श्लोक ८३

■ पता : असिस्टेन्ट प्रोफेसर एवं विभागाध्यक्ष (संस्कृत विभाग) राजकीय महिला महाविद्यालय, ढिंढुई पट्टी, प्रतापगढ़ (उ० प्र०)

# बुद्धोपदेश में 'मन'

■ राहुल अमृतराज

२९ वर्ष की उम्र में भगवान् बुद्ध की दृष्टि **'चत्तारि निमित्वानि'** अर्थात् चार दृश्यों पर पड़ी-एक वृद्ध विकलांग व्यक्ति, एक रोगी, एक मुरझाती हुई पार्थिव शरीर और एक साधु। इन चार दृश्यों को देखकर भगवान् बुद्ध समझ गये कि सबका जन्म होता है, सबको बुढापा आती है, सबको बीमारी आती है और एक दिन सब की मृत्यु होती है। उन्होंने सब को छोड़कर एक साधु का जीवन अपना लिया ताकि वे जन्म, बुढापे, दर्द, बीमारी और मृत्यु के बारे में कोई उत्तर खोज पाएं, और अंततः भगवान् बुद्ध को कठोर तपस्या के बाद गया (बिहार) में बोधिवृक्ष के नीचे बोधि की प्राप्ति हुई। बोधि प्राप्ति के अनन्तर भगवान् बुद्ध ने सभी दुःखों अर्थात् सभी समस्याओं की जड़ तृष्णा को बतलाया है, और इस तृष्णा का मुख्य कारण 'मन' है। 'मन' के असंयत होने पर मनुष्य में तृष्णा आदि की वृद्धि होती है और मनुष्य दुःखाग्रस्त होता रहता है। संसार का दुःख एवं उससे विमुक्ति दोनों ही मन अर्थात् चित्त के अधीन है।[१]

बौद्ध परम्परा में मन की प्रत्येक गतिविधियों पर प्रभूत प्रकाश डालते हुए भगवान् बुद्ध ने धम्मपद में कहा है यथा-

**मनो पुब्बङ्गमा धम्मा मनो सेट्ठा मनोमया।**
**मनसा चे पदुट्ठेन भासति वा करोति वा।**
**ततो नं दुक्खमन्वेति चक्कं'व वहतो पदं।।**[२]

अर्थात् सभी धर्मों में मन अग्रगामी है, सभी धर्म मनोमय है, सभी धर्मों में मन श्रेष्ठ है। सुख और दुःख मनोगत शुभ एवं अशुभ का इस प्रकार अनुसरण करता है, जैसे यानवाही पशु या यान-चक्र अथवा पुरूष की छाया।

भगवान् बुद्ध नें यह सिद्ध कर दिखाया कि कोई भी मनुष्य अपने प्रयास से ही श्रेष्ठता या उच्चता प्राप्त कर सकता है। उनका यह स्पष्ट मन्तवय है-

**अत्ता हि अत्तनो नाथो, अत्ता हि अत्तनो गति।**
**तस्मा सञ्ञमयत्तानं, अस्सं भद्रं'व वाणिजो।**[३]

भारत में अवतरित सभी सन्त अपने शरीर तथा मन को एक प्रयोगशाला मान कर अपने ही शरीर एवं मन पर प्रयोग करते-करते एक दिन ऐसी स्थिति में पहुँच गये कि जनता ने उनके पवित्र क्रियाकलाप से भावविभोर हो कर उन्हें सन्त के साथ भगवान् के रूप में अपने हृदय में स्थान दिया, फिर भले ही वे महावीर हो, या बुद्ध, कबीर हो, या दादूदयाल, गाँधी हो या अरविन्द-ये सभी अपने शरीर एवं मन पर प्रयोग करते-करते एक दिन कंकर से शंकर बन गये, यद्यपि आरम्भ में वे हमारी तरह सभी साधारण मानव थे।

भगवान् श्रीकृष्ण ने श्रीमद्भगवद्गीता में 'मन' के स्तर के बारे में उद्घोषणा की है-

**इन्द्रियाणि पराव्याहुरिन्द्रियेभ्यः परं मनः।**
**मनसस्तु परा बुर्द्धियो बुद्धेः परतस्तु सः।।**[४]

अर्थात् चिदचिन्मयी सृष्टि में इन्द्रियों का स्थान उत्तरोत्तर श्रेष्ठ है, मन का स्थान इन्द्रियों से भी श्रेष्ठ है, बुद्धि का स्थान मन से भी श्रेष्ठ है और जो बुद्धि से भी श्रेष्ठ है, वह आत्मा है।

इन्द्रियों, मन, बुद्धि, अहंकार, आत्मा तथा ईश्वर की चिन्ताएँ भारतीय वाङ्मय में सनातल काल से समानान्तर अनुधावमान है।[५] यूरोपीय विद्वानों काल मार्क्स, फ्रायड, युंग एवं स्पेजर जैसी प्रतिभाओं ने मनोविज्ञान शास्त्र को बड़ी ऊँचाई दी है। इसीलिए भगवान् श्रीकृष्ण ने श्रीमद्भगवद्गीता में 'मन' के शक्तिशाली स्वरूप को आत्ममय कहा है-

**इन्द्रियाणां मनश्चास्मि।**[६] अर्थात् इन्द्रियों में मैं मन हूँ।

भारत वर्ष में आदिकाल से ही मनीषियों में जिस वस्तु की प्राप्ति की उत्कट अभीप्सा देखी जाती है, वह है शान्ति, पर समस्त प्राणी मात्र ही दुःखाभिभूत है तो उसे शान्ति एवं अपूर्व सुख कैसा ? अब प्रश्न यह उठता है कि यह दुःख है क्या, इसकी अनुभूति कैसे होती है, इसका निवारण कैसे हो सकता है। इन सब प्रश्नों के विचारत्मक विश्लेषण से स्पष्ट प्रतीत होता है कि दुःख का सम्बन्ध मन से ही है। 'मन' ही दुःख एवं सुख की अनुभूति कर सकता है। पालि परम्परा में चित्त, मन, विज्ञान, मानस आदि एक ही अर्थ में प्रयुक्त हैं। जो विषयों का चिन्तन करता है, वह चित्त है। जो मनन करता है, वह मन है तथा जो विषयों को जानता है, वह विज्ञान है।[७] एक समय में एक विषय का ज्ञान होना ही मन का लक्षण है। मन सत् एवं असत् के मध्य की स्थिति है, जो प्रत्येक प्राणी में भिन्न-भिन्न है तथा जगत् का कारणरूप है। इसे आत्मा की अज्ञात सत्ता के रूप में माना गया है। क्लेश अथवा व्यवधान मन का सहारा लेकर प्रवृत है। बुद्धोपदेश में सर्वत्र चित्त के स्वभाव, प्रवृति तथा उसके कुशल-अकुशल से सम्बन्ध को लेकर चर्चा देखी जाती है। कर्म से ही सम्पूर्ण संसार गतिमान् है। भगवान् बुद्ध ने कहा है-**'चेतना अहं, भिक्खवे, कम्मं वदामि, चेतयित्वा कम्मं करोति कायेन वाचाय मनसा।**[८] अर्थात् चेतना से ही संचेतित होकर मनुष्य कुशल एवं अकुशल कर्मो का सम्पादन करता है। सभी कर्म मन के कारण सम्पादित होते हैं। क्लिष्ट मन से युक्त होकर कार्य करने पर अकुशल कर्मों का सम्पादन होता है। जिसका मुख्य कारण लोभ, द्वेष एवं मोह है। इन्हीं तीन मूल कारणों से युक्त मनुष्य अनेक अनर्थों का सम्पादक होता है और इनके विपरीत कारणों अलोभ (त्याग), अद्वेष (मैत्री एवं प्रेम) तथा अमोह अर्थात् प्रज्ञा से युक्त होने पर सभी कुशल कर्मों का सम्पादन होता है। **''यदा मनो परिसुद्धो भवति, तदा सब्बानि इन्द्रियानि सीतिभूतानि भवन्ति।'**

अतः मन को क्लिष्ट होनें से बचाने के लिए भगवान् बुद्ध नें अनेक नयों से देशना की है। भगवान् बुद्ध की सम्पूर्ण देशनाओं का संग्रह सुत्त, विनय एवं अभिधम्मपटिक के नाम से आख्यात है। एक ओर ब्रह्मजालसुत्त में मन की ६२ धारणाओं का उल्लेख है, जिन्हें मिथ्यादृष्टि कहा गया है। वही दूसरी ओर दीघनिकाय के दूसरे सुत्त सामञ्ञफलसुत्त में चित्त के स्वरूप के परिशुद्ध अवस्था का उल्लेख किया गया है।

जब यह कहा जाता है कि एक शत्रु अपने शत्रु की जितनी हानि नहीं कर सकता है, उससे अधिक हानि उस व्यक्ति का चित्त कर सकता है, जो मिथ्यारूप से प्रतिपन्न है। यथा-

**दिसो दिसं यन्तं कयिरा वेरी वा पन वरिनं।**
**मिच्छापणिहितं चित्तं पापियों नं ततो करें।।**[९]

ठीक इसके विपरीत यह भी उपलब्ध होता है कि बन्धु-बान्धव या अन्य हितैषी अपने सम्बन्धियों की जितनी अधिक भलाई कर सकते हैं, उससे भी अधिक वह चित्त कर सकता है जो सम्यक् रूप से प्रणिहित या समाहित है। यथा-

**न तं माता पिता कयिरा अञ्ञ वापि च ञातका।**
**सम्मापणिहितं चित्तं सेय्यसो नं ततो करे।।**[१०]

बुद्धोपदेश में मन के प्रत्येक गतिबिधियों पर प्रकाश डालने के क्रम में कहा गया है कि-**फन्दनं चपलं चित्तं दुरक्खं दुन्निवारयं।**[११] और **चित्तं रक्खेय्य मेधावी चित्तं गुत्तं सुखावहं।**[१२] अर्थात् चित्त क्षणिक है चंचल है, इसे रोक रखना कठिन है और इसे निवारण करना भी दुष्कर है। अर्थात् ऐसे चित्त की बुद्धिमान् पुरूष रक्षा करें, सुरक्षित चित्त सुख-दायक होता है।

चित्त की परिशुद्धि से सत्तव की परिशुद्धि होती है। सत्तव की परिशुद्धि का अर्थ है कि सत्तव सुखी हो जाता है। इस तथ्य की परिपुष्टी भगवान् के इन वचनों में देखी जा सकती है- **चित्त वोदाना सत्ता विसुज्झन्ति।**[१३] **नाहं अञ्ञं एकध एकधम्मं पि समनुपस्सामि यं एवं भावितं बहुलीकतं सुखाधिवहं होति, यथयिदं चित्तं। चित्तं भावितं बहुलीकतं सुखाधिवहं होति ति।**[१४]

इससे स्पष्ट होता है कि एक संक्लिष्ट चित्त दुःख का कारण होता है तथा परिशुद्ध चित्त या मन सुख का कारण होता है। श्रेष्ठ चरित्र ञ**'स्थायी श्रेष्ठता की एकमात्र आधारशिला और सुनिश्चितता है।'**[१५] अतः बुद्धोपदेश में स्पष्टतः देखते हैं कि-मन सभी प्रवृत्तियों का अगुआ है, मन उनका प्रधान है, वे मन से ही उत्पन्न होती है। यदि कोई प्रसन्न मन से वचन बोलता है या काम करता है, तो सुख उसका अनुसरण उसी प्रकार करता है, जिस प्रकार कि कभी साथ नहीं छोड़नेवाली छाया। यथा-

**मनो पुब्बङ्गमा धम्मा मनो सेट्ठा मनोमया।**
**मनसा चे पसन्नेन भासति वा करोति वा।**
**ततो नं सुखमन्वेति छाया'व अनपायिनी।।**[१६]

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. अट्ठसालिनी, प्रो. रामशंकर त्रिपाठी, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, १९८९, प्रथम संस्करण पृष्ठ सं.-१४३

२. धम्मपद, गाथा संख्या-१
३. धम्मपद, गाथा संख्या-३८०
४. श्रीमद्भगवद्गीता-३.४२
५. बौद्धमनोविज्ञान, प्रो. ब्रह्मदेव नारायण शर्मा, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, प्रथम संस्करण, प्रस्तावना, पृष्ठ सं. -२
६. श्रीमद्भगवद्गीता-१०.२२
७. बौद्धमनोविज्ञान, प्रो. ब्रह्मदेव नारायण शर्मा, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, प्रथम संस्करण, प्राक्कथन, पृ. सं.-१८
८. अभिधम्मत्थसंगहो(प्रथम भाग), प्रो. रामशंकर त्रिपाठी, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, द्वितिय संस्करण पृष्ठ सं.-१०५
९. धम्मपद, गाथा संख्या-४२
१०. धम्मपद, गाथा संख्या-४३
११. धम्मपद, गाथा संख्या-३३
१२. धम्मपद, गाथा संख्या-३६
१३. संयुक्तनिकाय, भाग-२, पृष्ठ सं-३६०
१४. संयुक्तनिकाय, भाग-१, पृष्ठ सं.-६
१५. बौद्ध जीवन कैसे जिए, राजेश चन्द्र, हिन्दी पॉकेट बुक्स, प्रथम संस्करण, दिल्ली, २००६, पृष्ठ सं.-२०
१६. धम्मपद, गाथा संख्या-२

■ पता : वरिष्ठ शोध अनुसन्धाता (पालि), राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ

# वाल्मीकि कृत रामायण में सांस्कृतिक चेतना

■ डॉ. ब्रह्मानन्द पाठक

"कूजन्तं राम रामेति मधुरं मधुराक्षरम्।
आरूह्य कविताशाखां वन्दे वाल्मीकि-कोकिलम्।।"

मनुष्य भारतीय संस्कृति के अनुसार स्वतन्त्र प्राणी तो अवश्य है, परन्तु ईश्वर भारतीय संस्कृति का आदर्श है। वह 'परमपुरुष' है। इस परात्पर पुरुष का वर्णन 'वेद' तथा 'अन्यान्य शास्त्रों' में किया गया है। इस पुरुष के वर्णन से भारतीय सांस्कृतिक चेतना का मार्ग प्रशस्त होता है। आचार्य शंकर ने चराचर और मानव की विकास शील प्रवृत्तियों का विवेचन करते हुए लिखा है कि "मानव व्युत्पन्न चित्त है। उसमें पौधों की संवर्धनशीलता तथा पशुओं की संचरणशीलता के अतिरिक्त पारदर्शिता, रहस्य, विवेक आदि विशेष रूप से प्रतिष्ठित है।"[1] इन्हीं विशेष गुणों के कारण वह नित्य अभ्युदयशील प्राणी रहा है। अभ्युदय के पथ पर निरन्तर प्रगति करते रहना मनुष्य के सांस्कृतिक जीवन की प्रथम प्रवृत्ति है। इसके विपरीत अन्य पशुओं का जीवन प्राकृतिक है। वे अपने शारीरिक आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए प्रकृति की कुछ गिनी चुनी वस्तुओं को प्रायः आदिमकाल से ही सनातन और अपरिवर्तनशील विधि से अपने उपयोग में लाते रहे हैं। मनुष्य की आवश्यकताएं केवल आधिभौतिक या शारीरिक ही नहीं है अपितु आध्यात्मिक, रसात्मक, बौद्धिक और सामाजिक भी है। अपनी आधिभौतिक आवश्यकताओं की पूर्ति की दिशा में उसकी सर्वोच्च उन्नति आज परमाणु शक्ति के अविष्कार में है। मनुष्य ने अन्य प्रकार की आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए योग दर्शन से आत्मा और परमात्मा का अनुभव किया है। शिल्प और कला की परख की है, विज्ञान का अनुशीलन किया है और समाज की सुव्यवस्था के लिए योजनाएं बनायी हैं। निःसन्देह इन सभी क्षेत्रों में भी उन्नति का पथ अनन्त है और निरवधिकाल तक मानव अपनी सांस्कृतिक चेतना में लगा रहेगा। इस चेतना के पीछे उसकी बुद्धि, वाणी, सौन्दर्यभावना और सहानुभूति की नित्य अपेक्षा रहती है। इनको सतत उच्चतर स्तर पर प्रतिष्ठित करते हुए ही मानव अपने व्यक्तिगत और सामाजिक सुख-सौरभ की सृष्टि करता है, मनुष्य की यही प्रवृत्ति उसकी 'संस्कृति' है-

**"आत्मसंस्कृतिर्वाव शिल्पानि-एतैर्यजमान आत्मानं संस्कुरुते।"[2]**

यही मानव जीवन की कला है, यही मानव व्यक्तित्त्व के विकास की सनातन प्रक्रिया है।

संस्कृति शब्द संस्कृत भाषा के 'सम' उपसर्ग पूर्वक 'कृ' धातु से भूषण अर्थ में 'सुट्' का आगम करके 'क्तिन्' प्रत्यय करने से बनता है। अभिप्राय है परिष्कृत अवस्था अथवा सुधरी हुई स्थित। यह अर्थ व्याकरण की दृष्टि से है, परन्तु संस्कृति का अर्थ आज-कल कुछ भिन्न लिखा जाता है। जैसे "किसी भी जाति अथवा राष्ट्र के शिष्ट पुरुषों में विचार वाणी एवं क्रिया का जो रूप व्याप्त रहता है, उसी का नाम संस्कृति है।"[3] "सं इति एकीभूयकृतिः" इस संस्कृत व्युत्पत्ति के अनुसार सांधिक रूप से की गयी कृति ही 'संस्कृति' है। जातिशः, संघशः राष्ट्रशः जो कृति की जाती है।

मनुष्य ने धर्म का जो विकास किया, दर्शन-शास्त्र के रूप में जो चिन्तन किया, साहित्य, संगीत और कला का जो सृजन किया, सामूहिक जीवन को हितकर और सुखी बनाने के लिए जिन प्रथाओं व संस्थाओं को विकसित किया-उन सबका समावेश हम 'संस्कृति' में करते हैं। क्योंकि मनुष्य एक सामाजिक प्राणी है अतः उसकी संस्कृति का विकास भी सामाजिक व सामूहिक रूप से ही होता है।

संस्कृति के प्रमुख तत्त्वों, धर्म, दर्शन, साहित्य संगीत, कला आदि से युक्त मानव को हम मानव कहते हैं और इन तत्त्वों से रहित को पशु कहने लगते हैं। जैसे कहा गया है कि-

**"साहित्यसंगीतकलाविहीनः साक्षात् पशुः पुच्छविषाणहीनः।**
**तृणं न खादन्नपि जीवनमानः तद् भागधेयं परमं पशूनाम्।।"**

यों तो आहार निद्रा, भय और मैथुन ये सब मनुष्यों और पशुओं में समान रूप में पाये जाते हैं। परन्तु मानव जाति की यही विशेषता है कि उसमें धर्म एक ऐसा तत्त्व विद्यमान है जो उसे पशुता से दूर हटा कर मानवता की ओर खींच ले जाता है। विभिन्न धार्मिक पहलुओं से ओतप्रोत इसी समष्टिगत तत्त्व को 'संस्कृति' कहते हैं और इससे हीन को असंस्कृत अथवा असभ्य। जैसा कि कहा गया है-

**"आहारनिद्राभयमैथुनं च सामान्यमेतत् पशुभिर्नराणाम्।**
**धर्मो हि तेषामधिको विशेषो धर्मेण हीनः पशुभिः समानः।।"**

अतः 'संस्कृति' के प्रभाव से ही व्यक्ति अथवा समष्टिगत समाज ऐसे कार्यों में लगता है जिनसे पारिवारिक, सामाजिक, साहित्यिक, राजनैतिक और वैज्ञानिक क्षेत्रों में उन्नति होती है। इस प्रकार हम देखते हैं कि 'संस्कृति' का क्षेत्र व्यापक और प्रयोजन महान है।

रामायण में मानवता का आदर्श प्रतिपादित करने वाले, काव्य तरू पर आरूढ प्राचेतस् ब्रह्मविद् आदि कवि महर्षि वाल्मीकि भारतीय संस्कृति के संस्कार मनीषी हैं। उनके इस अमर ग्रन्थ में मानवता के लिए एक चिरन्तन संदेश है, उनकी वाणी में सनातन आदर्शों की परिणति है और उनके स्वरों में मानव संस्कृति का मधुर संगीत। इसलिए कहा गया है-

**"कूजन्तं राम रामेति मधुरं मधुराक्षरम्।**
**आरूह्य कविताशाखां वन्दे वाल्मीकि कोकिलम्।।"**

रामायण में जीवन (व्यवहार) और दर्शन (सिद्धान्त) दोनों का समन्वय मिलता है। मानव धर्म तत्पर राम एवं अन्य सत्यपात्रों के जीवनादर्श से एक ऐसे मानव दर्शन की स्थापना रामायण में की गयी है जो मनुष्य के जीवन में असीम आनन्द का विधान उपस्थित करता है। रामायण में लोक मंगलकारी कर्तव्य का एक ऐसा लोक है जिसमें अरण्य भी प्रसाद, कन्दमूल भी षड्रस व्यञ्जन, धराशन भी कोमलशय्या शयन एवं अनेक विध क्लेश भी विविध सुखों का सा आनन्द देते हैं।

रामायण में वर्णित शिक्षा के आदर्शों से व्यक्ति का पूर्ण शारीरिक विकास, पूर्णमानसिक विकास, पूर्ण बौद्धिक विकास, भाषागत कुशलता का विकास, विषयों का विशद एवं सूक्ष्म ज्ञान, व्यक्तित्त्व का नैतिक विकास

तथा सुसामूहिक चेतना का विकास निश्चित हो सकता है। महर्षि का कृतित्त्व आध्यात्मिक-भौतिक-सामाजिक-राजनैतिक-पारिवारिक-ग्रामीण-आरण्यक तथा माता-पिता, भ्राता, पति-पत्नी, सुहृत-राजा-प्रजा-देव-राक्षस-मानव आदि का अनुपम चित्रण करने में पूर्ण सफल रहा है।

किसी भी देश की संस्कृति उसके विभिन्न युगों के आचारों एवं विचारों की परम्परा से उत्पन्न एक भूषणयुक्त परिष्कृत स्थिति की द्योतक है। विश्व में प्राचीन एवं अर्वाचीन अनेक संस्कृतियाँ हैं, किन्तु उन सब में भारतीय संस्कृति का स्थान अनुपम एवं सर्वोच्च है। भारतीय संस्कृति के अनूठे महत्त्व को पाश्चात्य अथवा पौरस्त सभी मनीषियों ने एक स्वर में स्वीकार किया है। भारतीय संस्कृति के निर्वाहक मूलभूत आधार ग्रन्थों में वाल्मीकि रामायण एक ऐसा ज्वलन रत्न है जिसकी प्रखर मान्यताएँ एवं आदर्शो की व्यावहारिक अनुपालनाएँ आज भी प्रत्येक देशवासी के हृदय एवं जीवन को मार्गदर्शित करती है।

वाल्मीकि रामायण में जीवन के प्रत्येक सम्बन्ध में इसी आदर्शत्त्व की व्यावहारिक स्थापना हुई। माता-पुत्र का सम्बन्ध श्रद्धाभरित, स्नेहसंकुल तथा स्पृहणीय होता है। कैकेयी ने सौतेली माँ का आदर्श अवश्य ही ध्वस्त कर दिया किन्तु राम ने सुपुत्र के चरम आदर्श को प्रस्तुत किया। कैकेयी से क्रुद्ध होकर राजा दशरथ ने भरत सहित कैकेयी का त्याग कर दिया और उसके पश्चात् उनका स्वर्गवास हो गया था। लंकाविजय के पश्चात् स्वर्ग से आए पिता दशरथ से राम ने केवल एक ही याचना की थी कि दशरथ द्वारा किया गया घोर शाप कैकेयी को स्पर्श न करे-

**सुपुत्रां त्वां त्यजायीति यदुक्ता कैकेयी त्वया।**
**स शापः केकयीं घोरः सुपुत्रां न स्पृशेत् प्रभो।।**[४]

आज के भौतिकतावादी जीवन में भरत जैसे आदर्श भाई का उदाहरण ढूँढें भी नहीं मिलता। जिसने बड़े भाई को दुःख से सन्तप्त हो कर चौदह वर्षों तक स्वयं भी वनवासी का सा जीवन व्यतीत किया।[५]

भारतीय ऋषि ने समाज के विभिन्न कार्यों की दृष्टि से चतुर्वर्ण की जिस अद्‌भुत अवधारणा को प्रस्तुत किया था, वह चातुर्वर्ण्य व्यवस्था वाल्मीकि रामायण में पूर्णतः स्थापित हो चुकी थी। इसमें जातियों के बीच एक सुनिश्चित पार्थक्य स्थापित हो चुका था और उनके कर्तव्यों और अधिकारों का बँटवारा भी हो गया था। रामायण में प्रायः चारों वर्णों का उल्लेख किया गया है। दशरथ के सुशासन में ब्राह्मण आदि चारों वर्णो के लोग देवता और अतिथियों की पूजा करते थे तथा वे सब कृतज्ञ, उदार, पराक्रमी और शूरवीर थे।

**वर्णेष्वग्र्यचतुर्थेषु देवतातिथिपूजकाः।**
**कृतज्ञाश्च वदान्याश्च शूरा विक्रमसंयुताः।।**[६]

दशरथ के पुत्रेष्ठि यज्ञ में वसिष्ठ ने अधिकारियों को आज्ञा दी थी कि सभी वर्णो की सत्कारपूर्वक पूजा होनी चाहिए-'सर्वे वर्णा यथा पूजां प्राप्नुवन्ति सुसत्कृताः।[७] राम राज्य में भी चारों वर्ण लोभरहित थे और सन्तुष्ट होकर अपने-अपने कामों में सलग्न रहते थे-

**ब्राह्मणःक्षत्रियः वैश्याः शूद्रा लोभविवर्जिताः।**
**स्वकर्मसु प्रवर्तन्ते तुष्टाः स्वैरेवं कर्मभिः।।**[८]

अयोध्या में रहने वाले चारों वर्ण क्रमशः ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र अपने से उच्च वर्ण की आज्ञापालन तथा सेवा करने में लगे रहते थे-

**क्षत्रं ब्रह्ममुखं चासीद् वैश्याः क्षत्रमनुव्रताः।**
**शूद्राः स्वकर्मनिरतास्त्रीन् वर्णानुपचारिणः।।**[९]

उपर्युक्त उदाहरणों से यही स्पष्ट होता है कि रामायणकाल में चातुर्वण्य व्यवस्था स्थापित थी।

महर्षि वाल्मीकि ने ब्राह्मज्ञान की ओर उन्मुख रहने वाले तथा परमतत्त्व एवं सत्य के अन्वेषण में ही लीन रहने वालों को सर्वोच्च वर्ण में रखा है। उन्हें ही ब्राह्मण कहा है। ब्राह्मण के गुण थे-इन्द्रियसंयम, अध्ययनशीलता, दान, विनम्रता, ईर्ष्यारहित, बुद्धिमत्ता, यज्ञनिपुणता आदि-

**स्वकर्मनिरता नित्यं ब्राह्मणा विजितेन्द्रियाः।।**
**दाना ययनशीलाश्च संयताश्च प्रतिग्रहे।।**[१०]

ब्राह्मण वर्ण की श्रेष्ठता के कारण ही राजा के पुरोहित तथा मंत्री का पद इन्हें प्राप्त होता था। ब्राह्मण पुरोहित का ही अत्यधिक सम्मान होता था। राजभवन में वसिष्ठ के आने पर दशरथ तथा अन्य सभासद अपने-अपने स्थान से उठकर खड़े हो जाते थे-

**तमागतमभिप्रेक्ष्य हित्वा राजासनं नृपः।**
**पप्रच्छं स्वमतं तस्मै कृतमित्यभिवेदयत्।।**
**तेन चैव तदा तुल्यं सहासीनाः सभासदः।**
**आसनेभ्यः समुत्तस्थुः पूजयन्तः पुरोहितम्।।**[११]

महाराज दशरथ की मृत्यु के समय उनके चारों पुत्रों में से एक भी अयोध्या में नहीं थे। उस समय श्रेष्ठ ब्राह्मणों तथा मन्त्रियों ने मिलकर राजपुरोहित वशिष्ठ को ही अधिकृत किया था कि किसी योग्य पुरुष को ही राजपद अभिषिक्त करे-

**कुमारमिक्ष्वाकुसुतं तथान्यं त्वमेव राजानमिहाभिषेचय।**[१२]

उपर्युक्त विशिष्ट गुणों एवं कर्मों से सम्पन्न वर्ण समाज में अग्रपूज्य तथा अत्यधिक सम्मानित था।

वर्णव्यवस्था में ब्राह्मण के बाद क्षत्रिय वर्ण का स्थान था। क्षत्रिय वर्ण अपने पराक्रम तेजस्विता, ब्राह्मणों का आज्ञापालन होने के साथ-साथ दान, यज्ञ एवं युद्ध में देह त्याग आदि गुणों के कारण राजा होता था-

**दानं दीक्षा च यज्ञेषु तनुत्यागो मृधेषु हि।**[१३]

राम ने वनगमन के समय अपनी बहुमूल्य वस्तुओं को ब्राह्मणों तथा सेवकों को दे दिया।[१४]

तत्कालीन संस्कृति में राजा बनने का अधिकार क्षत्रिय वर्ण को ही था। चित्रकूट में राम से अनुरोध करते हुए भरत ने यही धर्म प्रतिपादित किया था-''एष हि प्रथमो धर्मः क्षत्रियस्याभिषेचनम्''।[१५] पराक्रमी होने के कारण क्षत्रिय ही समाज-रक्षण में समर्थ थे।

राम के विशिष्ट गुणों में एक 'रक्षिता जीवलोकस्य' भी था। चित्रकूट में भरत ने राम से बार-बार कहा था कि वनवास की अपेक्षा धर्मपूर्वक चतुर्वणयुक्त प्रजापालन करते हुए आप इस क्लेशसाध्य कर्तव्य का पालन कीजिए-''धर्मेणचतुरो वर्णान् पालयन् क्लेशमाप्नुहि''[१६]। प्रजापालन में भी गो, ब्राह्मण एवं देश के हित का रक्षण क्षत्रिय के लिए सर्वोपरि था। स्त्री होने के कारण अवध्य ताटका के वध का निश्चय भी राम ने इसी कारण किया था-''गोब्राह्मणहितार्थाय देशस्य च हिताय च।''[१७] इस प्रकार प्रजाओं के भरण-पोषण, रक्षण एवं धर्माचरण से युक्त क्षत्रिय मृत्यु के पश्चात् स्वर्ग का अधिकारी होता है-

**''भृत्यानां भरणात् सम्यक् प्रजानां परिपालनात्।**
**अर्थदानाच्च धर्मेण पिता नस्त्रिदिवंगतः।।''[१८]**

सम्पूर्ण समाज की आर्थिक धुरी को सम्बल प्रदान करने वाला वर्ण वैश्य ही था। वैश्य वर्ण के गुण, धर्म, कर्तव्य, आदि ब्राह्मण और क्षत्रियों के सदृश ही संस्कार सम्पन्न होने के कारण इन्हें भी यज्ञ करने के साथ-साथ ही वेद पढ़ने तथा तपस्या करने का अधिकार प्राप्त था। चित्रकूट में राम ने भरत से यही प्रश्न किया था ''हे तात्-कृषि और गोरक्षा से आजीविका प्राप्त करने वाले वैश्यजन तुम्हें प्रिय तो हैं क्योंकि वैश्यजन के अपने कर्म में संलग्न रहने पर ही यह लोक सुखपूर्वक उन्नतिशील होता है।''

**''कच्चित् ते दयिताः सर्वे कृषिगोरक्षजीविनः।**
**वार्तायां संश्रितस्तात् लोकोऽयं सुखमे ाते।।''[१९]**

इससे स्पष्ट होता है कि वैश्यकर्म भी समाज का अत्यधिक महत्त्वपूर्ण पक्ष था। जीवन में धर्म का महत्त्व तो है ही किन्तु अर्थ भी नगण्य नहीं होता।

तत्कालीन संस्कृति में शूद्र को वेदाध्ययन तथा यज्ञानुष्ठान का अधिकार नहीं था। इनको श्रेष्ठ वर्णों की निरन्तर सेवा करते रहने का आदेश था। यही इनके लिए सबसे बड़ा धर्माचरण था। समाज में भृत्य, सेवक, शिल्पी आदि जन शूद्र वर्ण के ही होते थे किन्तु अश्वमेध यज्ञ के समय जितने शिल्पी, भृत्य आदि कार्यरत थे वसिष्ठ के कहने पर उनका विशिष्ट सत्कार किया गया था-

**यज्ञकर्मसु ये व्यग्राः पुरुषः शिल्पिनस्तथा।**
**तेषामपि विशेषेण पूजा कार्या यथाक्रमम्।**
**ये स्युः सम्पूजिताः सर्वे वसुभिर्भोजनेन च।।**
**तथा सर्वे सुविहितं न किंचित् परिहीयते।**
**तथा भवन्तः कुर्वन्तु प्रीतियुक्तेन चेतसा।।[२०]**

पम्पा सरोवर तट पर श्रीरामचन्द्रजी शबरी (शूद्र जातीय महिला) से मिलने गये और उसके सेवा से प्रसन्न होकर उसे सिद्धा, तापसी, श्रमणी तथा तपोधने कहकर सम्बोधित किये और उसकी तपस्या के सम्बन्ध में कुशल प्रश्न करते हैं-

**''तौ दृष्ट्वा तु तदा सिद्धा समुत्थाय कृताञ्जलिः।**
**पादौ जग्राह रामस्य लक्ष्मणस्य च धीमतः।**
**पा द्यमाचमनीयं च सर्वे प्रादात् यथाविधि।**
**तामुवाच ततो रामः श्रमणी धर्मसंस्थिाम्।**
**कच्चिते निर्जिता विघ्नाः कच्चिते वर्तते तपः।**
**कच्चित्ते नियतः कोप आहारश्च तपोवने।।''**[२१]

इस प्रकार वर्ण व्यवस्था का आदर्श सामाञ्जस्य रामायण में प्राप्त होता है।

वर्णव्यवस्था की ही भाँति चतुराश्रम परिकल्पना भी भारतीय संस्कृति के समुज्ज्वल तत्त्वों में से एक है। प्राचीन भारतीय मनीषियों का मानव जीवन के प्रति एक सर्वांगीण दृष्टिकोण था। आश्रम व्यवस्था की योजना का कारण यही था कि मनुष्य का जीवन हमेशा सुखमय बना रहे तथा समस्त प्रयोजन धर्म, अर्थ, काम, मोक्षरूपी चारों पुरुषार्थ भी पूर्ण हो जाय। ऋषियों ने मनुष्य की अनुमानित आयु लगभग १०० वर्ष मानकर उसके चार खण्ड करके उन्हें आश्रम नाम दिया किन्तु किसी भी आश्रम में आयु की सीमा व्यक्ति की योग्यता एवं लक्ष्यपूर्ति पर ही निर्भर थी। आश्रम के विशेष आचार तथा कर्तव्यों का भी निर्धारण किया गया-

प्रथम-ब्रह्मचर्याश्रम में विविध इन्द्रिय-संयमनपूर्वक विद्याग्रहण किया जाता है।

द्वितीय-गृहस्थाश्रम में इन्द्रियसुख ग्रहणपूर्वक अर्थोपार्जन एवं दान का विधान है।

तृतीय-वानप्रस्थाश्रम में गृहस्थाश्रम का त्याग करके, जीवन की आवश्यकताओं को अत्यल्प बनाकर वर्षा, आतप, हिम सहते हुए वन में ही रहने का कथन है।

चतुर्थ-संन्यासश्रम है जिसमें व्यक्ति समस्त राग द्वेष को त्यागकर समाज का हित चिन्तन करता हुआ अपनी अन्तिम अवस्था व्यतीत करता है।

ब्रह्मचर्याश्रम में विद्याध्ययन तथा ज्ञानार्जन ही एक मात्र लक्ष्य था। राम निरन्तर वेदाध्ययन, भोजनादि संयम, ब्रह्मचर्यपालन एवं गुरु सेवा के कारण अत्यन्त कृशकाय हो गये थे-''वेदैश्च ब्रह्मचर्यैश्च गुरुभिश्चोपकर्शितः''।[२२] ब्रह्मचर्याश्रम में प्राप्त शिक्षा संयम एवं अनुशासन से मनुष्य भावी जीवन के विस्तृत एवं जटिल उत्तरदायित्त्वों को वहन करने की क्षमता से सम्पन्न हो जाता था। ब्रह्मचर्य एवं तपस्या से राजा राष्ट्र की रक्षा करता है। इसके उदाहरण श्रीराम हैं-

**नहि तद् भविता राष्ट्रं यत्र रामो न भूपितः।**
**तद् वनं भविता राष्ट्रं यत्र रामो निवत्स्यति।।**

अर्थात् जहाँ राम राजा नहीं वह देश राष्ट्र नहीं है और जहाँ राम निवास करेंगे वह वन भी राष्ट्र हो जायेगा।

गरुणपुराण-"नहि रामात् परो लोके विते सत्पथे स्थितः" राम से बढ़कर सन्मार्ग स्थित संसार में कोई नहीं। वस्तुतः नीति, प्रीति, परमार्थ एवं स्वार्थ के परमरहस्य को एक मात्र राम ही जानते थे। प्रथम आश्रम की समाप्ति तथा विवाह करके द्वितीय आश्रम-गृहस्थाश्रम में मनुष्य प्रवेश करता था-

रामायण में गृहस्थाश्रम चारों आश्रमों में श्रेष्ठ कहा गया है। इस आश्रम की महत्ता के कारण भी अनेक हैं। पुरुषार्थ चतुष्टय से अर्थ पुरुषार्थ का सम्पादन केवल इसी आश्रम में किया जा सकता है। यही आश्रम अन्य आश्रमों की आधारशिला है क्योंकि अन्न दान एवं धन दान से गृहस्थ व्यक्ति ही तीनों आश्रमों का पालन करता है।

**"यथाशक्ति चान्नेन सर्वाणि भूतानि।"**[२३]

श्रीरामजी के वन जाने के अवसर पर भरत जी अयोध्या लौटने का आग्रह करते हुए कहते हैं कि "धर्मज्ञ चारो आश्रमों में गृहस्थाश्रम को ही सर्वश्रेष्ठ माना गया है। आज उस पुनीत गृहस्थाश्रम को क्यों त्यागना चाहते हैं-

**चतुर्णामाश्रमाणां हि गार्हस्थ्यं श्रेष्ठमुत्तमम्।**
**आहुर्धर्मज्ञ धर्मज्ञास्तं कथं त्यक्तुमिच्छसि।।**[२४]

मानव जीवन के अभ्युदय पथ में गृहस्थाश्रम की उपेक्षा न करते हुए साधारणतः उसकी प्रतिष्ठा करके वैदिक संस्कृति ने जिस मार्ग का अवलम्बन किया है वह भारतीय संस्कृति को अमर और लोकप्रिय बनाने में सहायक हुआ है।

वानप्रस्थाश्रम विहित गृहस्थ धर्मों का समुचित पालन कर लेने पर व्यक्ति ग्रहण कर सकता था। किन्तु पिता दशरथ ने माता कैकेयी के कहने पर राम को जो वनवास दिया था, वह वस्तुतः वानप्रस्थ आश्रम नहीं था। रामायण कालीन संस्कृति में वानप्रस्थ आश्रम का परिपालन नियमानुसार होता था। महर्षि अगस्त के आश्रम जब राम, लक्ष्मण, और सीता जी पहुँची, तो अगस्त ने पहले अग्नि की आहुति दी, फिर वानप्रस्थ धर्म के अनुसार अतिथियों को अर्घ्य देकर सम्पूजित किया तत्पश्चात् उनको भोजन दिया-

**अग्निं हुत्वा प्रदायार्घ्यमतिथीन् प्रतिपूज्य च।**
**वानप्रस्थेनण धर्मेण स तेषां भोजनं ददौ।।**[२५]

इन्द्रियों के शिथिल होने से शरीर के श्रान्त हो जाने पर शान्ति और आत्मलाभ के लिए जिस वानप्रस्थ आश्रम की आयोजन की गई, उस आश्रम का धर्मतः परिपालन रामायणकालीन संस्कृति में निश्चयेन प्राप्त होता है।

समाज में अध्यात्म की ओर अधिक अभिरुचि हो जाने से सामाजिक जीवन में विश्रृखलता फैलने लगी थी। वाल्मीकि ने रामायण में गृहस्थजीवन एवं सौख्य के आदर्शात्मक चरित्राँकन करके जनमानस को पुनः

सामाजिक दायित्व पालन एवं कर्तव्य निर्वाह की ओर मोड़ दिया था। विश्व की किसी भी संस्कृति के इतिहास को हम आद्यन्त देखे तो भी अन्य किसी समाज में ऐसा सर्वांगीण तथा समन्वयात्मक व्यवस्था प्राप्त नहीं होती जिसका मूल्य प्रत्येक युग में शाश्वत बना रहा हो। मानव जीवन को संयमित, अनुशासित, ज्ञान सम्पन्न, पवित्र, कर्तव्य के प्रति संकल्पशील तथा अन्त में अनासक्त बना देने के लिए एवं पुरुषार्थ चतुष्टय की प्राप्ति के लिए आश्रम-व्यवस्था आदर्श उदाहरण है।

भारतीय संस्कृति की अनवाच्छिन्न परम्परा में युगबोध के अनुसार धर्म का रूप भी किंचित् परिवर्तित अवश्य होता रहा है किन्तु भारत के प्रत्येक मानव के सम्पूर्ण जीवन के जन्म से पूर्व या मृत्यु के पश्चात् विभिन्न धार्मिक क्रियायें निरन्त धर्म का अनुसरण कराती रहती है। रामायण में मनुष्य (आर्य) और राक्षस (अनार्य) संस्कृतियों के अचार-विचार का चित्रण है। इनमें से मानव-संस्कृति पूर्णतः धर्म पर आधारित थी। इस सम्बद्ध में युद्धकाण्ड में एक स्पष्ट प्रसंग आया है। रावण के नाना माल्यवान ने रावण से सीता को ससम्मान लौटाकर राम से सन्धि करने का परामर्श देते हुए कहा था कि "ब्रह्मा ने सुर और असुर इन दो ही पक्षों की सृष्टि की है। जिसमें देवों का आश्रय धर्म है और असुरों का आश्रय अधर्म है"-

**असृजद् भगवान् पक्षौ द्वावेव हि पितामहः।**
**सुराणामसुराणां च धर्माधर्मौ तदाश्रयो।**
**धर्मो हि श्रूयते पक्ष अमराणां महात्मनाम्।**
**अधर्मो रक्षसां पक्षो ह्यसुराणां च राक्षस।।**[२६]

इस प्रसंग से स्पष्ट होता है कि रामायण में आर्य संस्कृति का स्वरूप धर्ममय तथा राक्षस-संस्कृति अधर्ममय है। धर्म की विजय तथा अधर्म का नाश इस लोक का सनातन नियम है। रावण ने धर्म का नाश तथा सदैव अधर्म के पालन में ही तत्पर रहा।

**तत् त्वया चरता लोकान् र्मोऽपि निहितो महान्।**
**अधर्मः प्रगृहीतश्च तेनास्मद् बलिनः परे।।**
**स प्रमादात् प्रवृद्धस्तेऽधर्मोऽहिर्ग्रसते हि नः।**
**विवर्धयति पक्षं चसुराणां सुरभावनः।।**
**विषयेषु प्रसक्तेन यत्किंचित्कारिणा त्वया।।**
**ऋषीणामग्निकल्पानामुद्वेगो जनितो महान्।।**[२७]

इस कारण स्वर्ण लंका धूल धूसरित हो गयी और राक्षसवंश भी नष्ट हो गया। वाल्मीकि रामायण में राम का चरित्र धर्म का प्रतिमान है तो रावण का चरित्र अहंकारी अधर्म का दृष्टान्त है।

वाल्मीकि रामायण में मानव-संस्कृति के आदर्श रूप को प्रस्तुत करके समाज को दिशा-निर्देश देने का सफल प्रयास था। अतः रामायण में धर्म का स्थान सर्वोच्च है। राजा हो या प्रजा समस्त लोग रामायण के सम्पूर्ण धर्ममय परिवेश से परिचित थे तथा अध्यात्मिकतापूर्ण जीवन व्यतीत करते थे। जो धर्मपालन में लगा है उसके लिए संसार में कुछ भी दुलर्भ नहीं है-"नहि धर्माभिरक्तानां लोके किंचन् दुर्लभम्।"[२८] जीवन में धर्म ही परमगति

है-"धर्मो हि परमा गतिः।"[२९] रामायणकालीन संस्कृति की धर्ममयता का ज्ञान इस ग्रन्थ के प्रारम्भ से ही हो जाता है-

**को न्वस्मिन् साम्प्रतं लोके गुणवान् कश्च वीर्यवान्।**
**धर्मश्च कृतज्ञश्च सत्यवाक्यो दृढव्रतः।।**
**चारित्रेण च को युक्तः सर्वभूतेषु को हितः।**
**विद्वान कः कः समर्थश्च कश्चैकप्रियदर्शनः।[३०]**

उपर्युक्त श्लोक में आये हुए कृतज्ञता, सत्यवादिता, दृढव्रतता, हितकांक्षा आदि गुण धर्म के ही सार्वकालिक मूल्यों का निर्देश करते हैं। 'श्रीमद्भगवद्गीता में श्रीकृष्ण ने दैवी सम्पत्ति के रूप में वस्तुतः धर्म के लक्षणों का ही कथन किया था-

**अभयं सत्त्वसंशुद्धिर्ज्ञानयोगव्यवस्थितिः।**
**दानं दमश्च यज्ञश्च स्वा यायस्तप आर्जवम्।।**
**अहिंसा सत्यमक्रो ास्त्यागः शान्तिरपैशुनम्।**
**दया भूतेष्वलोलुप्त्वं मार्दव ह्रीरचापलम्।।**
**तेजः क्षमा धृतिः शौचमद्रोहो नातिमनिता।**
**भवन्ति सम्पदं दैवीमभिजातस्य भारत।।[३१]**

राम राज्य में कोई भी दूसरे की हिंसा नहीं करता था-"नाभ्यहिंसन् परस्परम्"[३२]। सभी प्रजाएं धर्मशील, धर्मात्मा और धर्मपरायण थी।[३३] प्रतिज्ञापालन तथा सत्यवादिता ही उत्तम आचरण है। धर्मपालन ही स्वर्ग का मार्ग कहा गया है-

**सत्यं च धर्मं च पराक्रमं च भूतानुकम्पां प्रियवादितां च।**
**द्विजातिदेवातिथिपूजनं च पन्थानमाहुस्त्रिदिवस्य सन्तः।।[३४]**

राम ने तो नास्तिक व्यक्ति को परम अधर्ममय कहकर चौरवत् दण्डनीय कहा है-

**यथा हि चोरः स तथा हि बुद्धस्तथागतं नास्तिकमत्र विद्धि।**
**तस्ताद्धि यः शक्यतमः प्रजानां स नास्तिके नाभिमुखो बु ाः स्यात्।।[३५]**

संसार में धर्मरत् तेजस्वी दानी तथा अहिंसक व्यक्ति ही सुपूज्य है-

**धर्मेरताः सत्पुरुषैः समेतास्तेजिस्वनो दुनगुणप्रधानाः।**
**अहिंसका वीतमलाश्च लोके भवन्ति पूज्या मुनयः प्र ाानाः।।[३६]**

रामायण के सम्पूर्ण प्रसंग में धर्म तथा अधर्म के विशदः स्वरूप पर विशेष प्रभाव पड़ता है, तथा यह भी स्पष्ट हो जाता है कि विभिन्न नैतिक मूल्यों का पालन ही वास्तविक धर्म है।

वैदिक वाणी की निगूढ़ता के कारण सर्वसाधारण का प्रवेश उसमें असम्भव जैसा था। वैदिक संस्कृति के सन्देशों को सर्वसाधारण तक पहुँचाने के लिए लोकभाषा एवं लोक रुचि के साथ उसका समन्वय नितान्त आवश्यक था। आदि कवि महर्षि वाल्मीकि ने वैदिक देवताओं को लोकरुचि की अनुरूपता देकर सर्वप्रथम सर्वसुलभ बनाया है। अतएव यह आवश्यक है कि वैदिक संस्कृति को हृदयङ्गम करने के लिए वेदोत्तर भारतीय संस्कृति का अनुशीलन वाल्मीकि रामायण के माध्यम से निरूपित किया जाय। आज का युग राजनीति प्रधान है इसलिए वाल्मीकि रामायण में घटनाचक्र तथा वर्णन कौशल नितान्त हृदयग्राही है। इसलिए बड़ी सरलता से वैदिक संस्कृति का निगूढ सन्देश इस महत् काव्य रचना में दृष्टिगोचर होता है।

राम वैदिक काल के आदर्श पुरुष है। वाल्मीकि ऋषि ने नारद की अनुमति से मनुष्यों के उद्धार के लिए जिस आदर्श पुरुष का चरित्र-चित्रण किया है वह राम ही है। इसलिए यदि भारत का उत्कर्ष देखना है तो घर-घर में रामायण में वर्णित सांस्कृतिक चेतना का पठन पाठन एवं मनन होना चाहिए। रामायण में भारतीय सांस्कृतिक चेतना के सच्चे स्वरूप का उल्लेख प्राप्त होता है।

व्यक्ति, परिवार, समाज एवं राष्ट्र के आत्मिक सद्गुणों का वह आलोक जिससे सबका मंगलमय विकास पथ प्रशस्त होता है चेतना की वही प्रवृत्ति संस्कृति है। भारतीय संस्कृति अनेक संस्कृतियों का समन्वय करती हुई भी अपने मूल से विच्छिन्न नहीं हो सकती। इसका मूल कारण वैदिक सांस्कृति चेतना की पूर्णता ही है। वास्तव में भारतीय संस्कृति के मूल स्रोत वेद है। जिनकी विचार दृष्टि एवं आचार निष्ठा सर्वथा सार्वभौमिक तथा सार्वजनीन है। रामायण में वर्णित तत्कालीन सामाजिक स्थिति की उच्च्य आदर्शता को प्रत्यक्ष करते हुए वाल्मीकि ने लिखा है कि ''वहाँ कोई ऐसा व्यक्ति नहीं था जो वेद के ६ अंगों को न जानता हो।''-

**नाषडङ्गविदत्रास्ति नाव्रतो नासहस्रदः।**
**न दीनः क्षिप्तचित्तो वा व्यथितो वापि कश्चन।।**[३७]

रामायण में जिस प्रकार मनुष्य को शिक्षा दी जाती थी उसी प्रकार राक्षसों और वानरों को भी शस्त्र और शास्त्र की शिक्षा प्रदान की जाती है। हनुमान जी जब सुग्रीव के दूत बनकर सर्वप्रथम राम से मिलते हैं उस समय उनके वाक्-कौशल से प्रभावित होकर राम उनकी संस्तुति करते हुए इस प्रकार दिखाई देते हैं-''जिसे ऐसी बाते नहीं कर सकता निश्चय ही इन्होंने समस्त व्याकरण कई बार सुने हैं क्योंकि बहुत बोलने पर भी इन्होंने कोई भूल नहीं की।''

''नानृग्वेदविनीतस्य नायजुर्वेदधारिणः।
नासामवेदविदुषः शक्यमेवं विभाषितुम्।।
नूनं व्याकरणं कृत्स्नमनेन बहुधा श्रुतम्।
बहु व्याहरतानेन न किंचिदपशब्दितम्।।
न मुखे नेत्रयोश्चापि ललाटे च भ्रुवोस्तथा।
अन्येष्वपि च सर्वेषु दोषः संविदितः क्वचित्।।[३८]

मुख्यतः नर, वानर और राक्षस इन तीनों समुदायों का सांस्कृतिक परिचय हमें आदिकाव्य में भलीभाँति प्राप्त होता है। जिससे हमें आजकल के जीवन में उत्पन्न सामाजिक संकटों से बचने का उपाय परिलक्षित होता है। राम की श्रेष्ठता ही हमे उनके सुरत्व का कारण प्रतीत कराती है और सीताजी के अग्नि प्रवेश के समय राम को व्याकुल देखकर ब्रह्मा, शंकर, इन्द्र, वरुण आदि ने जब कहा-''कथं देवगणश्रेष्ठमात्मानं नावबुद्धयसे।''[३६] तब राम ने उत्तर दिया-''आत्मानं मानुषं मन्ये रामं दशरथात्मजम्।''[४०] इस प्रकार राम की विजय मानव संस्कृति की विजय के रूप में दिखायी देती है।

हिन्दू जाति के धार्मिक, पारिवारिक एवं सांस्कृतिक जीवन पर मर्यादा पुरुषोत्तम राम का अमिट प्रभाव है। हिन्दू परिवार में जन्म एवं विवाह के अवसरों पर राजा सम्बन्धी एवं राम विवाह सम्बन्धी गीत गाये जाते हैं। शरीर की अन्तिम यात्रा 'राम नाम सत्य है' की ध्वनि के साथ होती है। इस प्रकार लोक शिक्षा एवं लोकानुग्रह के लिए ही भगवान राम के अवतार एवं कर्म हैं। सीता का प्रतिवर्त्य, राम की गुरुभक्ति एवं आज्ञापालन, लक्ष्मण का भातृप्रेम, दशरथ की सत्य सन्धता, कौशल्या का वात्सल्य, भरत की भातृभक्ति आदर्श लोक शिक्षा के लिए महत्त्वपूर्ण है। अतः रामायण की कथावस्तु भक्ति और मुक्ति देने के साथ-साथ आदर्श जीवन का एक महान् मार्ग होते हुए भी समस्त आश्रमों की अपूर्वता, दिव्यता तथा प्रभुविष्णुता की समन्वित से पूर्ण सामाजिक संस्कृति का भव्य निदर्शन होता है।

अपने विचारों, कृतियों और सन्देशों के द्वारा सांस्कृतिक धारा को अभिनव दिशा में मोड़ देना और लोगों को सांस्कृतिक विकास की ओर प्रवृत्त कर देना महर्षि वाल्मीकि की महत्त्वपूर्ण देन है। सांस्कृतिक इतिहास से प्रतीत होता है कि यदि कोई एक विशिष्ट पुरुष न हुआ होता तो देश की संस्कृति आज जहाँ है वहाँ से बहुत दूर होती। भारत के विशाल प्रांगण में अगणित जातियों और वर्गो को एक सूत्र में उपनिबद्ध करने वाली भारतीय संस्कृति की यह विशेषता स्वाभाविक है। इसलिए रामायण भारतीय सांस्कृतिक चेतना के आदर्शवाद का उज्ज्वलतम प्रतीक है।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. शांकरभाष्य वेदान्त सूत्र ३.१.२४
२. ऐतरेय ब्रह्यण ४.५.१
३. श्री चक्रवती राजगोपालाचार्य।
४. वाल्मीकि रामायण युद्ध. ११६.२६
५. वाल्मीकि रामायण युद्ध. १२५.३०-३२
६. वाल्मीकि रामायण बाल. ६.१७
७. वाल्मीकि रामायण बाल. १३.१४
८. वाल्मीकि रामायण युद्ध. १२८.१०४

९. वाल्मीकि रामायण बाल. ६.१९

१०. वाल्मीकि रामायण बाल. ६.१३

११. वाल्मीकि रामायण अयो. ५.२३-२४

१२. वाल्मीकि रामायण अयो. ६७.३८

१३. वाल्मीकि रामायण अयो. ४०.७

१४. वाल्मीकि रामायण अयो. ३०.४३-४५

१५. वाल्मीकि रामायण अयो. १०६.१९

१६. वाल्मीकि रामायण अयो. १०६.२१

१७. वाल्मीकि रामायण बाल. २६.५

१८. वाल्मीकि रामायण अयो. १०५.३३

१९. वाल्मीकि रामायण अयो. १००.४७

२०. वाल्मीकि रामायण बाल. १३.१५-१७

२१. वाल्मीकि रामायण अरण्य. ७४.६-८

२२. वाल्मीकि रामायण अयो. १२.८४

२३. वसिष्ठ धर्मसूत्र ८.१३

२४. वाल्मीकि रामायण अयो. १०६.२२

२५. वाल्मीकि रामायण अरण्य. १२.२७

२६. वाल्मीकि रामायण युद्ध. ३५.१२-१३

२७. वाल्मीकि रामायण युद्ध. ३५.१५-१७

२८. वाल्मीकि रामायण उत्तर. १०.३३

२९. वाल्मीकि रामायण उत्तर. ३.१०

३०. वाल्मीकि रामायण बाल. १.२-३

३१. श्रीमद्भगवद्गीता १६.१-३

३२. वाल्मीकि रामायण युद्ध. १२८. १००

३३. वाल्मीकि रामायण बाल. ६.६, युद्ध. १२८.१०५

३४. वाल्मीकि रामायण अयो. १०९.३१

३५. वाल्मीकि रामायण अयो. १०९.३४

३६. वाल्मीकि रामायण अयो. १०६.३६

३७. वाल्मीकि रामायण बाल. ६.१५

३८. वाल्मीकि रामायण किष्कि. ३.२८-३०

३६ वाल्मीकि रामायण युद्ध ११७.६

४०. वाल्मीकि रामायण युद्ध. ११७.११

## सहायक सन्दर्भ ग्रन्थ


१. कल्याण, हिन्दू संस्कृति अंक-वर्ष २४ - गीताप्रेस-गोरखपुर, सम्वत्-२०५६

२. श्रीमद्वाल्मीकि रामायण, भाग-१-२ - गीताप्रेस-गोरखपुर, सम्वत्-२०३३

३. श्रीमद्भगवदगीता, शांकरभाष्य - गीताप्रेस-गोरखपुर, सम्वत्-२०६१

४. भारतीय संस्कृति, डॉ. शिवबालक द्विवेदी - ग्रन्थमृ, मेस्टन रोड, कानपुर

५. भारतीय संस्कृति, (महाकाव्यों के आलोक में) - हिन्दी समिति ग्रंथमाला-४२ प्रकाशन डॉ. देवराज शाखा-सूचनाविभाग उ.प्र. १६६०

६. भारत का सांस्कृतिक इतिहास, डॉ. राजेन्द्र पाण्डेय- उ.प्र. हिन्दी ग्रन्थ अकादमी, लखनऊ

७. भारतीय संस्कृति, प्रो. शिवदत्त ज्ञानी - राजकमल प्रकाशन, भारतीय विधानभवन, मुम्बई

८. भारतीय संस्कृति का उत्थान, डॉ. रामजी उपाध्याय-रामनरायण बेनीमाधव प्रकाशक, इलाहाबाद-२, १६६६

६. भारत की संस्कृतिक-साधना, डॉ. रामजी उपाध्याय-रामनरायण लाल, इलाहाबाद, २०१६ विक्रमाब्द।

१०. हमारी प्राचीन संस्कृति, इन्दुमती मिश्र - रमाशंकर भार्गव, फाइन प्रेस, १४, शिवजी मार्ग, लखनऊ।

११. रामायणकालीन संस्कृति, डॉ. शान्ति कुमार नानूराम व्यास-सस्ता साहित्य प्रकाशन, नई दिल्ली-१६५८

१२. प्राचीन भारतीय साहित्य की सांस्कृतिक भूमिका,- लोक भारती प्रकाशन, देवभारती प्रकाशन, इलाहाबाद डॉ. रामजी उपाध्याय

१३. संस्कृत-वाङ्मय का बृहद् इतिहास - उ.प्र. संस्कृत संस्थान, लखनऊ-२००० ई. (तृतीय खण्ड-आर्षकाव्य)

१४. सामायिक निबन्ध, डॉ. उमेश चन्द्र शर्मा-विद्या प्रकाशन, सी-४४६, गुजैनी, कानपुर-२२

१५. भारतीय संस्कृति का विकास, सत्यकेतु विद्यालंकार-श्रीसरस्वती सदन, ए-१/३२


■ पता : सफदरगंज इन्क्लेब, नई दिल्ली-२६, २०००

# पारस्करगृह्यसूत्र एवं आपस्तम्बगृह्यसूत्र में चूड़ाकरण संस्कार की वैज्ञानिकता

■ नीरज तिवारी

गृह्यसूत्रों एवं धर्मशास्त्रों के अनुसार व्यक्ति के लिए दीर्घ आयु, सौन्दर्य तथा कल्याण की प्राप्ति इस संस्कार का प्रयोजन तथा लक्ष्य है।

**तेन ते आयुषे वपामि सुश्लोकाय स्वस्तये।**[1]

इसके अतिरिक्त आयुर्वेदिक ग्रन्थों से भी चूड़ाकरण संस्कार के धर्मशास्त्रोक्त प्रयोजन पुष्ट होता है। महर्षि सुश्रुत के अनुसार केश, नख तथा रोम अथवा केशों के अपामार्जन, छेदनसे हर्ष, लाघव, सौभाग्य तथा उत्साह की वृद्धि और पापों का उपशमन बताया है।

**पापोपशमनं केशनख रोमापमार्जनम्।**
**हर्षलाघव सौभाग्य करमुत्साहवर्धनम्।।**[2]

अतः इन्हीं तथ्यों को ध्यान में रखकर आचार्य पारस्कर और आपस्तम्ब दोनों ने ही चूड़ाकरण संस्कार बताया है। पारस्करगृह्यसूत्रकर एवं आपस्तम्बगृह्यसूत्रकर दोनों ही इस संस्कार के लिये आयु निर्धारण किया है। जिसमें पारस्कर ने आयु के संदर्भ जन्म के प्रथम वर्ष अथवा तृतीय वर्ष या स्वकुल परम्परा बताया है।

**सांवत्सरिकस्य चूड़ाकरणम्।।**[3] **तृतीयेवाऽप्रतिहते।।**[4] **यथामंगूलमं सर्वेषाम्।**[5]

इसी प्रकार पारस्कर के समान ही आपस्तम्ब ने भी आयु का निर्धारण करते हुए जन्म के तृतीय वर्ष में करने का संकेत किया है।

**जन्मनोऽधि तृतीये वर्षे चौलं पुनर्वस्वोः।।**[6]

परन्तु ये पारस्कर के समान जन्म से प्रथम वर्ष तथा स्वकुलपरम्परा निर्धारित समय उल्लेख नहीं करते हैं। यहाँ पर दोनों ही गृह्यसूत्रों की दृष्टि थोड़ी-थोड़ी भिन्न है। लेकिन दोनों ही गृह्यसूत्रों द्वारा आयु की प्रमाणिकता बताते हुए अन्य आचार्य ने सन्दर्भित किया है।

**तृतीये वर्षे चौले तु सर्वकामार्थ साधनम्।**
**संवत्सरे तु चौलेन आयुष्यं ब्रह्मवर्चसम्।।**[7]

अतः उक्त श्लाकोनुसार आपस्तम्बगृह्यसूत्र में दी गई चूड़ाकरण की सीमा अवधि प्रशंसनीय है और पारस्करगृह्यसूत्र में दी गई सीमा अवधि बहुप्रशंसनीय प्रतीत होती है।

इसके अतिरिक्त आपस्तम्ब ने तृतीय वर्ष में पुनर्वसु नक्षत्र में सम्पन्न करने के लिये कहा है। इस विषय

पर पारस्कर का कोई सूत्र नहीं परिलक्षित होता है, परन्तु इस गृह्यसूत्र के भाष्यकार नक्षत्रों का उल्लेख करते हैं –

**अश्वनीश्रवणः स्वातीचित्रा पुष्यं पुनर्वसु।**
**धनिष्ठा रेवती ज्येष्ठा मृग हस्तेषु कारयेत्।।**[८]

नक्षत्रों के संदर्भ में दोनों गृह्यसूत्रों में पार्थक्यता प्रदर्शित करना उचित नहीं होगा। अतः मतैक्य कहना यथोचित है। इसी प्रकार केशान्त (गोदान) संस्कार की आयु सीमा दोनों ही गृह्यसूत्रों ने सोलहवें वर्ष में स्वीकारा है। आचार्य आपस्तम्ब ने इस संस्कार में पुनर्वसु नक्षत्र की अनिवार्यता ने बताते हुए किसी भी पुण्य नक्षत्र में करने के लिये कहा है।

**एवं गोदानमन्यस्मिन्नपिनक्षत्रे षोडशे वर्षे।।**[९]

लेकिन पारस्कर ने इस संदर्भ में कोई संकेत किया है फिर भी मेरा मानना है कि चूड़ाकरण-संस्कार के समान ही विधि-विधान बताया है तो उपरोक्त भाष्यकार के द्वारा नक्षत्रों में से ही स्वीकार किया होगा। इस विषय में दोनों आचार्यों का मतैक्य मानना उचित होगा।

एतदातिरिक्त आयु का निर्धारण क्रम केशान्त संस्कार के संदर्भ में प्राप्त होता है। यथा-

**केशान्तः षोडशेवर्षे ब्राह्मणस्य विधीयते।**
**राजन्यबन्धोर्द्वाविंशे वैश्यस्यद्व्यधिके ततः।।**[१०]

संस्कार का प्रारम्भ दोनों आचार्यों ने ब्राह्मण भोजन से तथा मातृ पूजा, आभ्युदयिक नान्दीश्राद्ध से किया है।

**'ब्राह्मणान् भोजयित्वा.........।।**[११] **ब्राह्मणान् भोजयित्वाऽऽशिषो वचयित्वा।।**[१२]

परन्तु भोजनार्थ ब्राह्मणों की संख्या कितनी हो इस तथ्य पर केवल पारस्कर ने ही तीन ब्राह्मणों का भोजन का संकेत किया है।[१३] आपस्तम्ब इस विषय पर मौन है। तदनन्तर संस्काराग्नि के पश्चिम में माता को शिशु को लेकर बैठने के लिये दोनों ही गृह्यसूत्रों में संकेत किया गया है। इसके अनन्तर दोनों ही गृह्यसूत्रों में स्वशाखा सन्दर्भित होमादि बताया है। इन होमादि क्रियाओं में सामान्य भिन्नता है क्योंकि अपने-अपने शाखा सम्प्रादाय के अनुसार किया है। इसके पश्चात् पारस्करगृह्यसूत्र में प्रथम दिन के कृत्य अर्थात् ब्राह्मण भोजनादि से लेकर तीन दिन तक होने वाली आहुतियों को प्रतिदिन (तीन दिन तक) करने के लिये कहा है।

आपस्तम्ब ने भी तीन दिनों तक पारस्कर के समान आहुतियाँ बताया है। इसमें दोनों गृह्यसूत्रों में भेद प्रदर्शित नहीं होता है।

**अन्वारब्यआज्याहुतीर्हुत्वा........।।**[१४]

**अग्ने उपसमाधानाद्याज्यभागान्तेऽन्वारव्धायामुत्तरा**
**आहुतीर्हुत्वा जयादि प्रतिपद्यते।।**[१५]

इसके अनन्तर दोनों ही गृह्यसूत्रों में शीत जल और गर्म जल का सम्मिश्रण किया है। सम्मिश्रित करने के लिये मन्त्र प्रयोग भी एक सा किया है। परन्तु दोनों ही गृह्यसूत्रों में वर्णित चूड़ाकरण संस्कार में ही सन्निहित केशान्त संस्कार यदि कर रहे हो तो पारस्कर ने मन्त्रान्त में ''केशश्मुश्रुवप।।[१६] इत्यादि वाक्य जोड़ने के लिये कहा है लेकिन आपस्तम्ब गृह्यसूत्रकार ने इस संदर्भ में कुछ भी संकेत नहीं किया है। अतः पारस्करगृह्यसूत्र की दृष्टि यहाँ पार्थक्यता प्रदर्शित करती है। इसके अतिरिक्त गर्म जल में पारस्कर ने नवनीत पिण्ड (मक्खन) या घी अथवा दही प्रक्षेप का संकेत किया है।

**अथात्र नवनीतपिण्डं घृत पिण्डं दध्नो वा प्रारचति।[१७]**

इस विधि को भी आपस्तम्ब नहीं संकेत करते हैं। यद्यपि आपरस्तम्बगृह्यसूत्र में भले ही इसकी चर्चा नहीं की गयी है परन्तु आचार्य पारस्कर ने अवश्य ही इसका गूढ़ रहस्य समझा होगा क्योंकि घी, मक्खन, दही जल में मिलाकर बालों को सिक्त करने पर सिरे के चमड़े मुलायम हो जाता है जिससे शिशु को क्षुर अवघात का डर नहीं रहता है। तदनन्तर बालों को विभक्त करने के लिये सफेद शाही पक्षी के काँटा आचार्य पारस्कर ने ग्राह्य किया है तथा तीन कुशा भी बालों में समन्त्रक लगाने का संकेत किया है।

**त्रयेण्या शलल्या विनीय त्रीणि कुश तरुणान्यतर्दधाति औषध इति।।[१८]**

इस प्रकार आपस्तम्बगृह्यसूत्र में भी बालों को विभक्त करने के लिये तीन दर्भ (कुशा) और गुलरफल गुच्दा सहित सफेद शाही पक्षी पंख के तीन काँटों से शिखा स्थान छोड़ते हुए बालों का विभाजन बताया है।

**त्रेण्या शलल्या त्रिभिर्दर्भपुंजीलैः शलालुग्लप्सनेति तुष्णी**
**केशान् विनीय यज्ञर्षि शिखा निदधाति।।[१९]**

बालों को विभक्त करने के लिये दोनों गृह्यसूत्रों में शाही पक्षी का काँटा ग्राह्य है। परन्तु आपस्तम्ब न तीन दर्भ तथा गुलर फलगुच्छ का उल्लेख किया है। जो कि पारस्कर नहीं उल्लेख करते हैं। पारस्कर ने सफेद शाही तथा दर्भ की चर्चा की है लेकिन दर्भ का प्रयोग विभक्त बालों में लगाने के लिये किया है। यहाँ थोड़ी सी पारस्करगृह्यसूत्र की दृष्टि भिन्न सी है। लेकिन आपस्तम्ब ने भी उपनयन संस्कार में मुण्डन के लिये विभक्त बालों में तीन दर्भ (कुशा) लगाने की बात कहा है। तदनन्तर वपन बताया है-

**त्रींस्त्रीन् दर्भानन्तर्धायोत्तराभिश्चतसृभिः प्रतिमन्त्रं प्रतिदिशं प्रवपति।[२०]**

इत्यादि कर्म के लिये आपस्तम्ब द्वारा प्रणीत सूत्र मतभेद नहीं दर्शा रहा है, क्योंकि चूड़ाकरण-संस्कार में ये उपनयन तथा सीमन्तोन्नयन में दी गयी विधि का अनुसरण कियें हैं। अतः दर्भ के संदर्भ में दोनों ही गृह्यसूत्रों का मन्तव्य एक मान लेना ही प्रशस्त है।

इसके पश्चात् दोनों आचार्यों ने विभाजित बालों को आद्र (गिला) करने का संकेत किया है।

परन्तु आद्र (गिला) करने के लिये दोनों आचार्यों ने अलग-अलग मन्त्र का प्रयोग किया है।

यथा आचार्य पारस्कर ने बालों को सिक्त करने हेतु ''सविताप्रसुता'' इत्यादि मन्त्र बताया है[२१] और आपस्तम्ब ने इसके लिये ''आपउन्दन्त्वि'' इत्यादि मन्त्र बताय है।[२२] यहाँ पर दोनों ही गुह्यसूत्रों में साफ-साफ भेद दिखाई देता है। परन्तु इस भिन्नता के संदर्भ में मेरा अपना विचार है कि ये भिन्नता शाखा विषयक है। इसे बहुभेद मानना तथा इस विषय पर बहुत टीका टिप्पणी करना समुचित नहीं होगा।

इसी प्रकार आगे के क्रम में बालों का वपन समन्त्रक दोनों ही गृह्यसूत्रों में बताया है तथा दोनों ही स्वऋषि परम्परा कुल परम्परा के अनुसार शिखा रखने की बात कहा है। शिखा के संदर्भ में कोई भेद नहीं पुष्टिगत हो रहा है।

**यथामगूंलंकेशशेषकरणम्।।**[२३]

परन्तु वपनार्थ किये गये प्रयोग मन्त्रों में भिन्नता दोनों ही गृह्यसूत्रों में है। इसके साथ-साथ वपनार्थ छुरा ग्रहण समन्त्रक आचार्य पारस्कर ने ही बताया है।[२४] आपस्तम्ब इसका संकेत नहीं करते हैं। इसके अतिरिक्त वपन से पूर्व केश के मध्य में समन्त्रक छुरा रखने के लिये बताया है।[२५] इस विधि का भी आपस्तम्बगृह्यसूत्र में कोई जिक्र नहीं है। यहाँ पर अवश्य ही दोनों गृह्यसूत्रों में भिन्नता प्रतीत होती है। वपन के लिये जिन मन्त्रों का प्रयोग पारस्करगृह्यसूत्र में किया गया है। वे इस प्रकार हैं। यथा- ''येनावपत सविता'' आदि मन्त्र से दक्षिण के बालों का ''त्रयायुषनजमदग्ने'' इत्यादि मन्त्र से पीछे के बालों का तथा ''येन भूरिश्चरा'' आदिमन्त्र से सिर के उत्तर भाग के बालों का वपन बताया गया है।[२६] आपस्तम्बगृह्यसूत्र में ''येनावपत'' ''येनपूषा'' आदि चारों मन्त्रों से चारों तरफ के बालों का वपन बताया है।[२७] यद्यपि मन्त्र भेद के साथ-साथ प्रयोग भेद भी दोनों गृह्यसूत्रों का यहाँ पर भिन्न-भिन्न है। इसके अतिरिक्त पारस्करगृह्यसूत्र में वपनार्थ प्रयोग किये गये मन्त्रों के द्वारा समन्त्रक वपन एक बार तथा दो बार अमन्त्रक बताया है।[२८] लेकिन आपास्तम्बगृह्यसूत्र में इसका संकेत नहीं किया है।

आपस्तम्बगृह्यसूत्र में वपन के समय माता या कोई ब्रह्मचारी द्वारा ''यत्क्षुरेण'' इत्यादि मन्त्र पाठ का संकेत किया है।[२९] लेकिन पारस्करगृह्यसूत्र में वपन के बाद ''यत्क्षुरेण'' इत्यादि मन्त्र का प्रयोग सिर पर तीन बार घुमाने के क्रम में किया गया है।[३०] यद्यपि मन्त्र प्रयोग तो दोनों ही गृह्यसूत्रों में किया गया है। परन्तु यहाँ पर इनका प्रयोग पक्ष अलग-अलग है। तदनन्तर वपन किये गये बालों को बैल की गोबर पर रखने का संकेत दोनों गृह्यसूत्रों में है। परन्तु आपस्तम्बगृह्यसूत्र में बैल के गोबर के ऊपर माता अथवा ब्रह्मचारी के द्वारा जौ बिखेर कर बाल रखने के लिये बताया है।[३१] इस विधि का पारस्करगृह्यसूत्र में कोई संदर्भ नहीं प्राप्त होता है। वपन किये गये बालों को गोबर सहित पारस्करगृह्यसूत्र में गोशाला में गाड़ने अथवा तालाब में विसर्जित करने के लिये कहा है।[३२]

परन्तु आपस्तम्ब गृह्यसूत्र में वपन किये हुए बालों को गोबर सहित गुलर वृक्ष के जड़ में गाड़ने के लिये अथवा कुश की झाड़ियों में फेंकने के लिये बताया है।[३३] इस विषय पर भी दोनों आचार्यों का मतैक्य नहीं प्राप्त हो रहा है। तथापि दोनों आचार्यों का क्रम पर्यावरणीय शुद्धि की दृष्टि से साम्य रखता है। अतः दोनों गृह्यसूत्रों का मार्ग भले ही अलग-अलग हो परन्तु लक्ष्य एक है।

इसके बाद दोनों ही गृह्यसूत्रों में आचार्य (ब्राह्मण) को कर्म समाप्ति के पश्चात् यथाशक्ति दक्षिणा का विधान किया है। किन्तु आपस्तम्बगृह्यसूत्र में ब्राह्मण अथवा एतद् अतिरिक्त अन्य सहायक जो भी हो उसे भी दक्षिणा देने की बात कही है। लेकिन पारस्कर गृह्यसूत्र में इसका कोई संकेत नहीं प्राप्त होता है।

इसके पश्चात् केशान्त की चर्चा दोनों ही गृह्यसूत्रों में किया गया है जो पूर्व में ही कहा जा चुका है कि केशान्त की समस्त विधि चूड़ाकरण की ही है। फिर भी इसकी चर्चा करना आवश्यक है। पारस्करगृह्यसूत्र में केशान्त संस्कार के अनन्तर एक वर्ष अथवा बारह दिन, छः दिन, तीन दिन तक ब्रह्मचर्य पालन पूर्वक क्षौर कर्मादि को निषेध किया है। इस विषय पर आपस्तम्बगृहासूत्र का कोई विचार नहीं है किन्तु आपस्तम्बगृह्यसूत्र में केशान्त से पूर्व वर्ष पर्यन्त गोदान व्रत अवश्य बताया है। लेकिन यह विधि पारस्करगृह्यसूत्र में नहीं प्राप्त होती है। अतः इन बिन्दुओं पर दोनों गृह्यसूत्रों का मतैक्य नहीं दृष्टिगोचर हो रही है फिर भी शाखा सम्प्रदायगत तथ्यों को मानकर विषमता को समता में समझना अवश्य ही मार्ग प्रदर्शक होगा। दोनों गृह्यसूत्रों में केशान्त कर्म समाप्ति के पश्चात् आचार्य को गाय दक्षिणा देने के लिये कहा है।

**गांकेशान्ते।।[३४] वरं ददाति।।[३५]**

अतः इसी कारण इसका अपर नाम गोदान संस्कार भी कहा जाता है। अन्त में आपस्तम्बगृह्यसूत्र में सम्पूर्ण केश सहित शिखा का वपन का भेद बताया है। यदि चौलकर्म कर रहे हैं तो यथा ऋषि परम्परा के अनुसार शिखा रखने की व्यवस्था है यदि केशान्त संस्कार कर रहे हो तो शिखा सहित सम्पूर्ण बालों का वपन होगा।[३६] पारस्करगृह्यसूत्र में इस तरह का कोई सूत्र नहीं प्राप्त होता है तथापि शिखा रखने की बात ऋषि परम्परा कुल परम्परा के अनुसार चूड़ाकरण में किया है। इससे आपस्तम्बगृह्यसूत्र के सन्दर्भों की पुष्टि हो जा रही है। अतः भेद नहीं प्रदर्शित हो रहा है। इस प्रकार दोनों गृह्यसूत्रों द्वारा प्रतिपादित चूड़ाकरण और केशान्त संस्कार की विधि में शाखागत सामान्य विसंगतियों के साथ देशकाल के अनुसार दोनों ही सूत्रों की विधि प्रशंसनीय है।

## सन्दर्भ सूची -

(१) आ.गृ. १/१७/१२

(२) सुश्रुत. चि. २४/७२

(३) पा.गृ. २/६/६

(४) पा.गृ. २/६/२

(५) पा.गृ. २/६/३

(६) आप.गृ. ७/१६/३

(७) हिन्दू सं. पृ. १२३

(८) पा.गृ.ग.भा.२/
(९) आप.गृ.६/१६/२
(१०) पा.गृ.ग.भा.२/६/३
(११) पा.गृ. २/६/५
(१२) आप.गृ. ४/१०/५
(१३) पा.गृ.ह.भा.२/६/५
(१४) पा.गृ. २/६/६
(१५) आप.गृ.६/१४/२
(१६) पा.गृ. २/६/७
(१७) पा.गृ. २/६/८
(१८) पा.गृ. २/६/१०
(१९) आप.गृ. ४/१०/६
(२०) आप.गृ. ४/१०/६
(२१) पा.गृ. २/६/६
(२२) आप.गृ. ४/१०/५
(२३) पा.गृ. २/६/२
(२४) पा.गृ. २/६/११
(२५) पा.गृ. २/६/११
(२६) पा.गृ. २/४/११, १२, १३, १४, १५, १६
(२७) आप. गृ. ४/१०/६
(२८) पा.गृ. २/४/१३
(२९) आप.गृ. ४/१०/७
(३०) पा.गृ. २/६/१७
(३१) आप.गृ.ह.भा. ४/१०/८
(३२) पा.गृ. २/६/२०
(३३) आप.गृ. ४/१०/८
(३४) पा.गृ. २/६/२३
(३५) आप.गृ. ६/१६/१७
(३६) आप.गृ. ६/१६/५
(३७) पा.गृ. २/१/२१

■ पता : अतिथि प्राध्यापक वेद विभाग राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान(मानित विश्व विद्यालय) लखनऊ परिसर

# युवा-असन्तोष एवमौपनिषदिकी आनन्दमीमांसा

■ पवनकुमारः

## परिचयः-

प्रस्तुतः आलेखः 'युवा-असन्तोषः' एनं नियन्त्रयितुम् एकस्मादुपनिषद्- वाक्यान्निःसृतानामुपायानां परिचर्चायां केन्द्रितो विद्यते। सर्वप्रथमं यूनः संप्रत्ययं मनोदैहिके, सामाजिके सांस्कृतिके च परिप्रेक्ष्ये परिभाषितं कुर्वाणस्यास्मिन्नेव क्रमे असन्तोषस्य 'सामाजिकासन्तोषस्य' च स्पष्टीकरणं कृतम्। सामाजिकासन्तोषैकप्रकारकस्वरूपे 'युवासन्तोषस्य' अवधरणायाः प्रतिमानानां सन्दर्भे परिभाषितं कुर्वता तस्य लक्षणानि कथितानि, युवा-असन्तोषस्य (Youth Unrest) कारणात् कथं युवजनोत्तेजनापूर्णान्दोलनस्य सदृशी (Youth Agitation) सामाजिकविरोधस्य स्थितिः जायते, इत्यपि संक्षेपेण स्पष्टं कृतम्।

अतः परं 'युवजनाऽसन्तोषस्य' कारणात् सम्भूतान् दुष्प्रभावाणां दृशा अस्य नियन्त्रणस्यावश्यकताकथिता, तथा च तैत्तिरीयोपनिषदो वाक्यमेकं 'युवा-असन्तोषस्य' नियन्त्रणस्योपायस्य एकोपागमस्य रूपे प्रस्तावितम् अस्योपनिषद्वाक्यस्य 'युवासन्तोषस्य उत्तेजनायाश्च नियन्त्रकोपागमस्य रूपे किमौचित्यम्? इत्येतस्य विश्लेषणं परीक्षणं च कतिपयास्थापितानां मान्यानां च मनोवैज्ञानिकानां समाजशास्त्रीयसिद्धान्तानां च सन्दर्भे कृतम्। आलेखात् स्पष्टमिदं यदुपनिषद्वाक्यं वृहत्तरं व्यापकं चैकमुपागमं प्रस्तौति यस्मिन् अपरे अनेके सिद्धांन्ताः अनुस्यूताः भवन्ति।

## युवा-

को युवा इतिवाच्यः? को वा युवा? इति मनोदैहिक (Pschycosomatic)- सामाजिकसांस्कृति-कोभयदृशापरिभाषयितुं शक्यम्। शारीरिकदृशा इयमेका यादृशी अवस्थाऽस्ति यस्यां कतिचित् शारीरिक-परिवर्तनानि जायन्ते। अस्यामेवावस्थायामुभयलिंगानां प्राणिनां यौन भावना जागर्ति, ते च प्रजनन-सामर्थ्यं लभन्ते। मानसिकदृशा इयमवस्था उत्साहेन, कामुकतया, चपलतया, उत्तेजनया, किञ्चित् कर्तुमीहया सदृशीभिः भावनाभिः उद्वेगैश्च परिपूर्णा भवति। सामाजिक-सांस्कृतिकदशा इयं सावस्था वर्तते यदा यूनां समक्षे गृहस्य वाह्यस्य च परिवेशेन साकं समायोजनस्य समस्याः उद्भवन्ति। समायोजनम् ; क्रनेजउमदजद्ध एका ईदृशी प्रक्रिया वर्तते, यया व्यक्तिः समूहो वा स्वभौतिकेन सामाजिकेन वा पर्यावरणेन सार्धं सामंजस्यपूर्णं स्वस्थं च संबंधं स्थापयति।

सामाजविज्ञानेषु, मुख्यतः द्वितीयविश्वयुद्धस्य पश्चात् एकस्य सामाजिकश्रेणीस्वरूपे युवजनेषु अधिकाधिकं बलमदीयत, यतः अद्यतनीनेषु संश्लिष्टसमाजेषु विकासस्येषावस्था सविशेषं जटिला इति स्वीकृता। अस्मादेवकारणात् आधुनिकेषु औद्योगिकसमाजेषु बहुधा युवजनान् एकासमस्या इति रूपेण गृह्यते, एतेषु च इयत् अधिकं ध्यानं दीयते, एतेषां कृते अधिका प्रयासाः क्रियन्ते, येन तेषा स्वस्थं सामाजिकम् अनुकूलनं सम्भवेत्।

## असन्तोषः, सामाजिकः असन्तोषः एवं युवा-असन्तोषः-

'असन्तोषः' इति अशान्ते, खेदस्य, अव्यवस्थायाः (Disturbed Condition) च स्थितिः वर्तते। अस्यां च मोहभंगस्य, कोपस्य, कुण्ठायाः च तत्त्वानि भवन्ति।

'सामाजिकः असन्तोषः' इति वर्गविशेषात्, समुदायात् समाजात् च सामूहिकमोहभंस्य, कोपस्य कुण्ठायाश्चाभिव्यक्तिः वर्तते। यद्येकस्य विश्वविद्यालयस्य छात्रेषु असन्तोषो भवेत्, तर्हि सः 'छात्र-असन्तोषस्य' समस्यारूपे नैव ग्रहीष्यते। यदा समग्रे देशे, प्रदेशे वा छात्राः प्रवेशेषु, पाठ्यक्रमेषु, परीक्षाप्रणाल्यां, शैक्षिकसमितिषु प्रतिनिधित्वादिसदृशेषु सामूहिकविषयेषु कुण्ठिता जायन्ते, तदैव वयं वक्तुं शक्नुमः यदस्माकं समाजे छात्राऽसन्तोषस्य समस्या वर्तते। अनेनैव प्रकारेणैकस्योद्योगस्य श्रमिकेषु असन्तोषो वर्तते तदा सः 'औद्योगिकोऽसन्तोषः' इति नैव वक्ष्यते, परन्तु यदि न्यूनतमवेतनं, सुरक्षोपायान्, सेवासुरक्षाम्, उद्योगस्य अन्तः वहिश्च काश्चन विशेषासुविधानां विषयानधिगृह्य देशस्य विभिन्नोद्योगानां सर्वेषु श्रमिकेषु सामूहिकोऽसन्तोषो विद्यते, तदा 'औद्योगिकोऽसन्तोषस्य' समस्यां वक्तुं शक्ष्यते। इत्येव विधानं, कृषकासन्तोषस्य, जनजात्यसन्तोषस्य, महिलासन्तोषादीनां कृतेऽपि स्वीक्रियते। अनेन प्रकारेण सामाजिकासन्तोषस्य अवधरणायां 'समाजे' समूहानां समान्येषु सर्वमान्येषु वा विषयेषु या सामूहिकी कुण्ठा, मोहभंगश्च उद्भवति, तेषु ध्यानं दीयते।

'युवा-असन्तोषः' सामाजिकाऽसन्तोषस्यैव एकः प्रकारः। अयं "समाजे" युवजनानां सामूहिककुण्ठायाः अभिव्यक्ति एषा तदा अभिव्यज्यते यदा समाजे विद्यमानानि मानदण्डानि प्रतिमानानि (Norms) इयन्ति प्रभावहीनानि हानिकारकाणि च जायन्ते यत् तानि तेषु आघातं कर्तुं कुण्ठितान् कर्तुं वा प्रारभन्ते। अतो हेतोः तेषु एतावान् मोहभंगः व्याप्यते यत् एषु मानदण्डेषु परिवर्तनस्यावश्यकता प्रतीयते।

मानदण्डाः प्रतिमानानि (Norms) वा कस्यापि समाजस्य एतादृशा नियमाचाराः सन्ति ये अस्य विषयस्य व्याख्यां विदधति यत् एकस्मै जनायः स्थितिविशेषे को वाञ्छनीयः स्वीकृतो वा व्यवहारः जायते को न वा। अपर शब्देषु, मानवव्यवहारस्य नियमितं नियन्त्रितं वा करणाय निर्देशात्मकानि विधि-विधानानि 'मानदण्डः' इति कथ्यते, यो जनान् कस्मिन् अपि समाजविशेषे कस्यापि कार्यस्य सम्पादनाय एकं निश्चितमार्गम् अनुसर्तुं प्रतिबध्नाति। जनरीतयः, प्रथाः, रूढ्यः, नियमाः, लोकाचाराः, विध्यादयो मानदण्डानामेव विभिन्नरूपाणि सन्ति। प्रत्येक मानदण्डेन (Norms) सह पुरस्कारस्य दण्डस्य च रूपे अनुज्ञा संयुक्ता भवति, अनुज्ञायाः काठिन्यस्याधारे एतेषु भेदः क्रियते। अद्यत्वे प्रतिमानस्य मानदण्डस्य (Norms) वा प्रयोगः एकस्याः मूलभूतायाः अवधारणायाः स्वरूपे एतेषां सर्वेषामेव कृते विधीयते। इत्थं मानदण्डाः प्रतिमानानि वा, कस्यापि समूहस्य सामाजिकजीवने व्यवहारस्य ईदृशाः नियमाः भवन्ति, ये अस्य समुदायस्य सदस्यानां हेतोः उचितस्यानुचितस्य च आधारं प्रस्तुवन्ति- विशेषतः इति निर्दिशन्ति यत् कीदृशाय व्यवहाराय सामाजिकानुमोदनं (Social Approval) उपलप्स्यते, तस्माच्च बहिर्गते सति समाजे तेषामुपहासः करिष्यते, तेषां बहिष्कारः करिष्यते, तेभ्यो दण्डो वा दास्यते।

यदा विद्यमानाः मानदण्डाः यूनां दृष्टौ इयन्तः प्रभावहीनाः हानिप्रदाश्च भवन्ति यत् ते तेषु आघातं कर्तुं प्रारभन्ते, अस्मात् च कारणात् तेषु इयान् मोहभंगः व्याप्नोति, यत् तेभ्यः एतेषां मानदण्डानां परिवर्तनाय आवश्यकता प्रतीयते, तदा समाजे युवभिः सामूहिककुण्ठायाः अभिव्यक्तिरूपे 'युवासन्तोषस्य' स्थितिरुपजायते।

उपर्युक्तविवेचनस्याधारे वक्तुं शक्यते यत् 'युवा-असन्तोषस्य' निम्नांकितानि लक्षणानि भवन्ति-

(i) सामूहिकः असन्तोषः

(ii) दुष्प्रकार्यात्मकाः स्थितयः

दुष्प्रकार्याणि एतादृशाः नकारात्मकाः प्रतिकूलाः वा परिणामाः कथ्यन्ते यानि सामाजिकव्यवस्थायां विघटनम्, अव्यवस्थां, प्रतिकूलतां वा जनयन्ति अनुकूलने, समायोजने वा व्यवधानं कुर्वन्ति। इमे तादृशाः वस्तुपरकपरिणामाः भवन्ति, येषु व्यवस्थायाः अनुकूलने समायोजने वा हानिः जायते। अस्तु, दुष्प्रकार्यात्मिकाः स्थितयः ताः स्थितयो भवन्ति, यासां परिणामस्वरूपे सामाजिकव्यवस्थायाः अनुकूलने समायोजने वा व्यवधानमुत्पद्यते, हीनता वा आयाति।

(iii) सार्वजनिकचिन्ता (Common Concern), तथा

(iv) विद्यमानेषु प्रतिमानेषु परिवर्तनस्यावश्यकता।[1]

युवाऽसन्तोषस्य कारणात् बहुधा युवजनोत्तेजनापूर्णस्य आन्दोलनस्य (Youth Agitations) उत्पत्तिः जायते। यूनामुत्तेजनापूर्णमान्दोलनम् एकः सामाजिको विरोधः प्रतिवादो वा अस्ति।

'युवा-असन्तोषस्य' कारणात् उत्तेजनापूर्णमान्दोलनं निम्नप्रकारेण विकसितं भवितुं शक्नोति-

(i) असन्तोषचरणम् (Discontent) -

इदं विद्यमानस्थितीनां कारणात् असंतोषस्य वर्धमानायाः अराजकतायाश्चरणमस्ति।

(ii) प्रवर्तनचरणम् (Initiation),

अस्मिन् नेता प्रादुर्भवति, असन्तोषस्य कारणानां परिचयो भवति, उत्तेजना वर्धते, कार्यस्य प्रस्तावेषु परिचर्चा जायते।

(iii) औपचारिकरूपप्रदानस्य चरणम् (Formalisation) -

अस्मिन् कार्यक्रमाः निर्मीयन्ते, मैत्रीसम्बन्धाः स्थाप्यन्ते, केषाञ्चित् धर्मवीराणां (Crusadors) साहाय्यमपि याच्यते।

(iv) जनसमर्थनस्य चरणम्-

अस्मिन् युव-जनाशन्तिः सार्वजनीनाशान्तेः रूपं धत्ते। इयं जनतायां चेतनामात्रम् एव न जागरयति, अपितु सम्बन्धितप्रकरणे जनतायाः समर्थनमपि प्राप्तुमिच्छति।

## (अ) राजकीयकार्यकलापस्य चरणम्-

अस्मिन् सत्तारूढाः शक्तयः प्रकरणस्य महत्वमवगच्छन्ति, प्रकरणस्य समाधानं कर्तुं रणनीतीनां प्रयोगे सम्मताः जायन्ते। यदा कदा सत्तारूढदलेनस्वीकृताः नवाः रणनीतिः युवजननेतारः अस्वीकुर्वन्ति, युवानः सत्तारूढजनानां रणनीतीनां विरोधाय आन्दोलनं प्रारभन्ते।

## 'युवजनाऽसन्तोषस्य' नियन्त्रणम्-

यूनामसन्तोषेण उत्तेजनापूर्णेनचान्दोलनेन व्यवस्थायाः कृते भयमुत्पद्यते। यूनामूर्जायाः च नकारात्मकोक्षयो जायते। प्रायेण समाजविरोधीनि राष्ट्रविरोधीनि वा तत्त्वानि अस्यान्दोलनस्यानुचितं लाभं प्राप्नुवन्ति। अतः यूनामसन्तोषस्य प्रशमनाय निराकरणाय, तेषामूर्जायाः सकारात्मकविनिवेशाय उपायाः अपेक्षन्ते।

असन्तोषः कुण्ठायाः अभिव्यक्तिर्वर्तते। फ्रायडमहाशयस्य मतेन यदा आनन्दप्राप्तौ, कष्टपरिहारपरासु वा गतिविधिषु बाधा जायते। इयं कुण्ठा, असन्तोषम् आक्रामकतां वा उत्पादयति यस्य लक्ष्यं व्यवधानस्य कारणं स्रोतो वा भवति। यदि व्यवधानकारणस्य दिशि गमनहेतोः अस्य निषेधः क्रियते, तदा इयम् कस्यापि अन्यस्य वस्तुनः दिशि स्थानान्तरति। जे. डोलार्डमहाशयस्यानुसारं (Frustation and Agression, 1939) यदा कस्यापि लक्ष्यस्यदिशि उन्मुखक्रियायां व्यवधानं जायते तदा असन्तोषः आक्रामकता च उद्भवति।

तैत्तिरीयोपनिषदः ब्रह्मानन्दवल्लयां मानुषानन्दस्य मीमांसाक्रमे प्रस्तुतसमस्यायाः निराकरणस्य केचित् उपायाः द्रष्टुं शक्यन्ते-

सैषाऽऽनन्दस्य मीमांसा भवति। युवा स्यात् साधु युवाध्यायकः। आशिष्ठो, द्रढिष्ठो, बलिष्ठश्च। तस्येयं पृथ्वी सर्वा वित्तस्य पूर्णा स्यात्। स एकोमानुषः आनन्दः।

(तैत्तिरीयोपनिषद्, ब्रह्मानन्दवल्ली, अनुवाक ८)

समाजविज्ञानिनो ब्रुवन्ति यदानन्दस्योपलब्धौ बाधायां जातायां सत्यां कुण्ठा, असन्तोषश्च जायेते। उपनिषदः उपर्युक्तः अंशः वदति यत् मानुषानन्दस्य का पूर्णा उपलब्धिः, कथं च सम्भवति। मान्यताम् एको युवा, साधुः, अध्यायकः, आशिष्ठः, द्रढिष्ठः बलिष्ठश्च तस्य कृते सम्पूर्णा धरित्री उपलब्धीनामवसरैः विकल्पैश्च परिपूर्णा भवेत्। तदा स पुरुषः एकं समग्रमानवीयम् आनन्दं प्राप्स्यति। अस्यानन्दस्य प्राप्तये पक्षद्वयं भवति-

(i) व्यक्तिनिष्ठा आभ्यन्तरो वा साधनसम्पत्तिः, तथा

(ii) सामाजिकादिकी, पर्यावरणनिष्ठा, बाह्या वा साधनसम्पत्तिः।

प्रथमः पक्षः एतद् ब्रवीति यत् मानवे किं-किं भवेत् येन सः आनन्दमुपभोक्तुं समर्थो भवेत्, द्वितीयः पक्षः इदं ब्रूते यत् एतस्मिन् (आनन्दस्य-उपभोगे) सामाजिकपर्यावरणस्य किं योगदानं भवेत्।

प्रथमः पक्षः वक्ति यत् व्यक्तिः युवा भवेत्, ईदृशश्च युवा भवेत् यत् साधुः, अध्यायकः, आशिष्ठः, द्रढिष्ठः, बलिष्ठश्च भवेत्, द्वितीयः पक्षः ब्रवीति यत् समाजे तस्य कृते सर्वे अवसराः विकल्पाश्च उपलब्धाः स्युः। अनेन प्रकारेण आभ्यन्तरः पक्षः यदा बाह्यपर्यावरणे उपलब्धानाम् अवसराणां विकल्पानां च उपयोगे उपभोगे च मानवं समर्थं, तस्य कृते अनुशासितं च करोति, तत्रैव बाह्यपक्षः तस्य व्यक्तित्वस्य निजतायाः च विस्ताराय परिपोषणाय च पर्यावरणम् उपलंभयति। द्वितीयः पक्षः संवहनीयविकासस्य आधुनिकावधारणयाः तमादर्शं प्रति संकेतयति यस्य अनुसारेण प्रत्येकस्मै जनाय तस्य सामर्थ्यस्य उच्चतमं बिन्दुं यावत् विस्तारस्य अवसराः, रुच्यनुरूपविकल्पाः उपलब्धाः भवेयुः।

प्रथमपक्षस्यानुसारं मानुषानन्दाय व्यक्तिः युवा भवेत्। अयं युवा साधुः (सज्जनः, सरलवृत्तिः, निर्मलान्तःकरणः), अध्यायकः (यः समस्तम् अध्येयम् अर्थात् अध्ययनयोग्यं विषयवस्तुम् अधीत्य, मनसा वाचा कर्मणा दधाति, अध्ययनशीलो वर्तते), आशिष्ठः (आशावान्, क्षिप्रकारी, योग्यः अधिशासी/अनुशासितः) द्रढिष्ठः बलिष्ठश्च भवेत्।

आक्रमतायाश्च कारणानि मन्यमानैः थामसहॉब्समहाशयादयश्च अन्ये चानेके मनोशास्त्रीयसम्प्रदायाः असन्तोषस्य आक्रामकतायाः वा निराकरणाय प्रचुरमात्रायां, शिक्षणस्य सामाजीकरणस्य वा सामाजिकनियन्त्रणस्योपायान् प्रयोक्तुं कथयन्ति। इमे सर्वे उपायाः उपरिकथितस्य प्रथमपक्षस्यान्तः निगीर्यन्ते।

यूनामसन्तोषस्य, उत्तेजनापूर्णगतिविधीनां च कारणानां द्वयोः महत्वपूर्णयोः मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तयोः, (i) असन्तोषस्य (Discontent Theory) सिद्धान्तः, तथा (ii) व्यक्तिगताऽसमायोजनसिद्धान्तः (Personal Malad-jussment Theory) हाकरमहाशयः, हार्टन महाशयः, कथितानां बिन्दूनां समाधानानि अपि कथितोपनिषद् वाक्ये एव अनुस्यूतानि भवन्ति। स्टाउफरमहाशयेन (Stouffer) १६४६ तमे ईसवीये वर्षे प्रस्तुतः सापेक्षिकवंचनायाः (Relative Deprivation) समाजशास्त्रीयसिद्धान्तोऽपि पूर्वोक्तस्य उपायस्य आभ्यंतरसाधनैरेव निराक्रियते।

इत्थं पूर्वोक्तमुपनिषद्वाक्यं कथयति यत् व्यक्तेः मूलप्रवृत्तीनां मनोवेगानां विभिन्नगुणानां क्रियाणां वा आधानेन परिष्कारः समायोजनं च, तथा व्यक्तिगतानुशासनस्य सामाजिक- अवसराणाम् अधिगमनेन कुण्ठानां विच्छेदनं युवजनानामसन्तोषस्य नियन्त्रणस्य यूनामूर्जायाः सकारात्मकस्योन्मुखीकरणस्य उपायः भवितुं शक्नोति।

**पादटिप्पणी-**

१. युवजनोत्तेजनापूर्णस्यान्दोलनस्य लक्षणानि सन्ति-
   (i) अन्यायस्य भावनायामाधारितं कार्यम्
   (ii) युवकेषु सामान्यीकृतविश्वासस्य विकासः प्रसारणं च यत् असन्तोषस्य, कुण्ठायाः वञ्चनायाश्चस्रोतस्य परिचालनं करोति।

**सन्दर्भग्रन्थाः -**

१. Dictionary of Sociology; Goron Marshal, Oxford Univ. Press, Newyark, 2004.
२. समाजशास्त्रविश्वकोष; हरिकृष्ण रावतः, रावत पब्लिकेशन्स, जयपुर, १६६८.
३. तैत्तिरीयोपनिषद् भाष्य वार्तिक; सुरेश्वराचार्य, मेहरचन्द लछमनदास, दिल्ली, १६७८
४. Discourses on Taitiriya Upnishad Swami Chinmaya Nand, Chinmay Publication Trust, Madras, 1974.
५. Social Psychology; David G Myres, Mc Graw Hill, New York 1988.
६. Principles of Sociology; Alfred Meclung lee (ed.), Barnes and Noble New York, 1969.
७. Social Problems, Gillin, Ditmen, Colbert and Kastler, The Times of India, Press, Bombay, 1965.

■ पता : राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान (मानित विश्वविद्यालयः)लखनऊ परिसर, गोमती नगर, लखनऊ

# रूहेलखण्ड-एक सांस्कृतिक परिचय

■ योगेन्द्र भारद्वाज

भारत एक विशाल देश है। यहां अनेकता में एकता विद्यमान है। भारतीय संस्कृति का विश्व में अपना एक पृथक् महत्त्व है। भारत में वर्तमान में २८ राज्य और ७ केन्द्रशासित प्रदेश हैं। जिनमें से एक राज्य हैं 'उत्तर प्रदेश'। वहाँ ७५ जिले हैं और २०११ की जनगणना के अनुसार १९,९५.८१,४७७ करोड़ आबादी है। उत्तर प्रदेश के ही एक हिस्से को 'रूहेलखण्ड' क्षेत्र के नाम से जाना जाता है। यहाँ की संस्कृति अपनी प्रतिष्ठा को एक महत्वपूर्ण चेहरा प्रदान करती है तथा यह क्षेत्र ऐतिहासिक रूप से भी प्रसिद्ध है।

नामकरण - प्राचीनकाल में भारत १६ महाजनपदों में बँटा हुआ था। इनमें से एक महाजनपद था 'पांचाल नगरी (वर्तमान में बरेली क्षेत्र)। इस महाजनपद पर मराठे राज्य किया करते थे परन्तु १५२६ ई. में मुगलों ने यहाँ आक्रमण कर अपना आधिपत्य कायम किया। १७३६ ई. में अली मोहम्मद खान के नेतृत्व में 'रूहेलों' ने जो एक कबीले प्रजाति से सम्बन्ध रखते थे। आक्रमण कर इसे अपने अधीन बनाया तथा अपने कबीले के नाम के आधार पर इसका नाम 'रूहेलखण्ड' घोषित किया। इनकी बोलचाल की भाषा 'पाश्तों' थी। १९०१ के अनुसार यहाँ कुल जनसंख्या २ लाख थी।

सांस्कृतिक परिदृश्य - रूहेलखण्ड उत्तर भारत का एक ऐतिहासिक क्षेत्र है। जिसके अन्तर्गत आठ (८) जिले बरेली, शाहजहाँपुर, पीलीभीत, बदायूँ, रामपुर, मुरादाबाद, बिजनौर एवं ज्योतिबाफुले नगर आते हैं। यहाँ की जनता मूर्तिपूजा भी करती थी तथा हिन्दी व उर्दू इस क्षेत्र की प्रमुख भाषा है। वर्तमान में यहाँ चारों धर्मों (हिन्दू-मुस्लिम-सिख-ईसाई) का समावेश देखने को मिलता है।

उत्सवों में विभिन्न तरह की लोक-संस्कृति की छटा दिखाई देती है। ग्रामीण आंचलिक ये निवासी लोक सांस्कृतिक आधार पर लोकगीत गाते हैं। लोकगीत गान में स्त्रियाँ ही आगे नहीं है अपितु पुरूष वर्ग भी अछूता नहीं है। जब फसल पकती है तब सर्वप्रथम उत्सव रूप में ये लोग भगवान का भोग लगाते हैं तदुपरान्त स्वयं के लिए प्रयोग में लाते हैं।

यहाँ के प्रमुख पर्व हैं-श्रावणी तीज, रक्षाबन्धन, श्रीकृष्ण जन्माष्टमी, श्रीगणेश,चतुर्थी, दशहरा, दीपावली, बसन्त-पञ्चमी, होली। इन सभी उत्सवों को यहाँ के निवासी लोक-परंपरानुसार धूमधाम से मनाते हैं। जिनका विश्लेषण इस प्रकार है-

१. श्रावण तीज-यह पर्व ग्रामीण अंचल का प्रिय पर्व है। सभी विवाहित कन्यायें अपने मायके आ जाती हैं तथा सभी साथ मिलकर पर्व मनाते हैं। वृक्षों में लम्बे-लम्बे झूले डालकर स्त्रियाँ विभिन्न लोकगीत जैसे-कजरी इत्यादि गाती है-

**"झूला तौ पड़ गयो, अमुऽऽऽआ की डाल पैजी"**
**"अरे ननदी ! मनरा कौ लाय बुलाय चूढ़ा तौ हाथी दाँत का।**
**हरे जंगाली चूड़ा ना पहनू हरे मेरे राजाजी के बाग।।"**
**"अँखियाँ हैं प्यासी-प्यासी मड़वा मैं पूरनमासी**
**अब तक न आयो मेरोऽऽऽ साजना।।"**

**''सावन महीना मल्हार गावैं कामिनी जी ए जी !**
**कोई अम्बे, एजी ! घटा उठी घनघोर**
**सावन आयो सुघड़ सुहावनो ऽऽऽऽऽ जी।।''**

२. रक्षाबन्धन-श्रावण शुक्ल-पक्ष पूर्णिमा को यह त्यौहार हर्षोल्लास से मनाया जाता है।

३. श्री-कृष्ण जन्माष्टमी-भाद्रपद कृष्ण-पक्ष अष्टमी को भगवान् श्रीकृष्ण के जन्मदिवस के रूप में यह पर्व मनाया जाता है। मंदिरों एवं घरों में लोग भजन-कीर्तन आदि करते हैं तथा सांयकाल में एक निश्चित ऊँचाई पर 'मटकी' लटकाकर उसे फोड़ते हैं। इस 'रूहेलखण्ड' क्षेत्र में विभिन्न स्थानों पर ये आयोजन होता है।

४. गणेश-चतुर्थी-भाद्रपद शुक्लपक्ष की चतुर्थी को यह त्यौहार भी इस क्षेत्र में धूमधाम से मनाया जाता है तथा इस दिन श्री गणेश भगवान की पूजा होती है। रूहेलखण्ड के मशहूर 'चंदौसी' क्षेत्र में इस पर्व पर भव्य-मेले का आयोजन होता है तथा अन्यान्य स्थानों पर भी श्रद्धालु विशालकाय गणेश-प्रतिमा को पूजित कर ''गणपति वप्पा मोरया ऽऽऽऽ के जयकारे लगाते हुए, नाचते-गाते एवं रंग-गुलाल की होली मनाते हुए प्रतिमा को गंगा में भव्य जयकारे के साथ विसर्जित करते हैं।

५. दशहरा-आश्विन शुक्ल-पक्ष दशमी को यह पर्व मनाया जाता है। हिन्दू-धर्म के अनुसार ये क्षत्रियों का प्रमुख पर्व है। इस पर्व पर क्षत्रिय-लोग ''शस्त्र-पूजा'' करते हैं। इस परंपरा का निर्वाह इस क्षेत्र के निवासी निष्ठा के साथ करते हैं। चूँकि क्षेत्र-विशेष का लोक-नृत्य नौटंकी है 'रामलीला' का मंचन नौटंकी के कलाकार करते हैं। दसवें दिन राम रावण को मारकर ''सत्य की असत्य'' पर विजय का संकेत करते हैं। इस क्षेत्र के बरेली-मुरादाबाद क्षेत्र में इस पर्व का भव्य आयोजन होता है।

६. दीपावली-कार्तिक कृष्ण पक्ष की त्रयोदशी से शुक्लपक्ष की द्वितीया तक का यह पंच-दिवसीय पर्व है। रूहेलखण्ड क्षेत्र के निवासी 'धान की फसल' के पकने का सर्वप्रथम भोग ''माँ लक्ष्मी' को इसदिन लगाते हैं तथा धन-धान्य की वृद्धि हेतु माँ लक्ष्मी का पूजन करते हैं। अतः माँ लक्ष्मी की पूजा में खील, परमल आदि का भोग लगाते हैं। यह 'वैश्यों का त्यौहार' प्रमुखतः माना जाता है। पंच दिवसों में प्रथम दिवस धनतेरस, द्वितीय को नरक-चतुर्दशी, तृतीय दिवस 'दीपावली' चतुर्थ दिवस 'गोवर्द्धन पूजा' तथा पँचम दिवस में 'यम-द्वितीया' अर्थात् 'भैया-दूज मनाई जाती है। भैया-दूज में भाई की दीर्घायु के लिए बहने उसके माथे पर तिलक लगाती है। गोवर्द्धन पूजा बाले दिन यहाँ के निवास पृथ्वी पर गोबर का 'ब्रजमण्डल' बनाकर, उसकी पूजा करते हैं। पूरा त्यौहार यहाँ लोक-परंपरानुसार मनाया जाता है।

७. वसन्त-पञ्चमी-पीली-पीली फूली हुई सरसों को देखकर सभी का मन गदगद हो उठता है। फाल्गुन शुक्ल-पक्ष पञ्चमी को वाग्देवी माँ सरस्वती का पूजन कर इस क्षेत्र के निवासी वसन्त-ऋतु के आगमन का स्वागत करते हैं। इस दिन यहाँ के निवासी-पीले वस्त्र धारण कर हवन-पूजन आदि करते हैं तथा विभिन्न सांस्कृतिक-आयोजन करते हैं। इस पर्व पर, क्षेत्र में स्थित ''श्री टी बरी नाथ साङ्गवेद संस्कृत महा विद्यालय जैसे अनेक गुरूकुलों में वटुकों का उपनयन संस्कार कर भारतीय संस्कृति के पालन का तथा संरक्षित करने का प्रण दिया जाता है तथा दीक्षा प्रदान की जाती है। जिससे भारतीय संस्कृति व देव भाषा संस्कृत को कायम रखा जा सके।

८. होली-रूहेलखण्ड क्षेत्र की यह विशाल पर्व है तथा बहुत धूमधाम से यह मनाया जाता है। यह द्विदिवसीय पर्व है, जिसमें प्रथम-दिवस होली की पूजा तथा द्वितीय दिवस रंग की होली खेली जाती है। गेहूँ की फसल इस समय पकती है तथा होलिका दहन के समय जौ को भोग के रूप में वहाँ भूना जाता है तथा होलिकाग्नि का एक हिस्सा लेकर घर आते हैं। स्त्रियाँ गोबर से उपले जैसी बनी हुई 'बल्गुरी' की माला बनाकर एक स्थान पर एकत्रित करती हैं तथा उस होलिकाग्नि के द्वारा इसे प्रज्वलित कर 'होली-गीत' गाती हैं तथा जौ के दानों को उसमें अर्पित करती हुई कुछ होली गीत गाती है। जैसे-

**''होली खेल रहे, नन्दलाऽऽऽऽल बिरज की कुंज गलिन मैं।**
**जाने भर पिचकारी भारी नथुनी की आव बिगारी।। होली खेलऽऽऽऽ''**
**''राजा नल के द्वारे रची होरी सरसों के से फूल रंची होरी।**
**''बाबा नन्द के द्वारे रची होरी।**

**किनके हाथ रंग-पिचकारी ? किनके हाथ रंग-की पोरी ?**
**कृष्ण के हाथ रंग-पिचकारी राधा के हाथ रंग की पोरी।। बाबा नन्दऽऽऽऽ''**

लोक-परंपरानुसार होली के दिन पुरुष वर्ग लोकनृत्य (एक प्रकार का) चौपाई गाते हैं तथा ढोल की आवाज पर नृत्य करते हैं वे गाते हैं-

**''तेरी एकई डार-तेरी एकई डार, निब्बू लगाय गौ बंजारो।। तेरी.....ऽऽ''**
**खड़ि-खड़ि सुखावै केश अटा पै बंजारे की छोरी। खड़ि खड़ि........ऽऽऽ**
**बंजारो वन सै चलो। बंजारो वन सै चलो**
**खड़ि-खड़ी सुखावै केश अटा पै, बंजारे की छोरी।।''**

रूहेलखण्ड में अनेकता में एकता विद्यमान है। जिसके द्वारा ही ''रूहेलखण्ड'' की 'लोक-परंपरा' हमारी लोक-संस्कृति को बचाये हुए है।

## उद्योग-प्रसिद्धि

रूहेलखण्ड एक ऐतिहासिक स्थल ही नहीं अपितु उद्योग-धन्धों के लिए भी प्रसिद्ध है। यहाँ के विभिन्न उद्योग व चीजें प्रसिद्ध हैं। जैसे-

१. मुरादाबाद को 'पीतल उद्योग' के लिए ''पीतल नगरी'' का नाम दिया गया है।
२. बाँस के उद्योग के लिए बरेली को 'बाँस बरेली' के नाम से भी जाना जाता है। तथा यहाँ का 'सुरमा' भारत में मशहूर है।
३. 'रेल उद्योग' जो कि बरेली क्षेत्र में हैं जिसके द्वारा रेल इंजन बनाकर निर्यात किये जाते हैं।
४. रामपुर का 'चाकू' प्रसिद्ध है।

इसके अतिरिक्त 'अहिच्छत्र' जो कि रामनगर क्षेत्र (बरेली) में स्थित मन्दिर जैन धर्म का एक प्रमुख स्थल है। 'बदायूँ जिले के 'पेड़े' मशहूर हैं।

सी.आर.पी.एफ. का मुख्यालय रामपुर क्षेत्र में ही है। सिनेसितारों का झुमका जो कई दशको पूर्व गिरा था, वो झुमका भी 'रूहेलखण्ड' के बरेली के बाजार में ही गिरा था। जो कि वर्तमान में भी खोजनीय है। इस प्रकार उत्तर प्रदेश का यह 'रूहेलखण्ड क्षेत्र' भारतीय लोक संस्कृति को संरक्षित किये हुए हैं।

■ पता : राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ

# प्रत्यक्षविधिरेव समाधानम्

■ कुलदीप शर्मा

भाषा विविधरूपाणि धरन्त्यस्मत्पुरतस्समागच्छति। तद्यथा मातृभाषा, प्रादेशिकभाषा, राष्ट्रियभाषा, राजभाषा वैदेशिकभाषा चेति। परमेतदतिरिच्य प्रत्येकं राष्ट्रस्यैका तादृशी भाषाऽपि भवति, यस्यां तत्रत्या प्राचीनसंस्कृती रत्नायते। शिक्षायां तस्याः सांस्कृतिकभाषाया उपादेयता सीमिता, परञ्च अस्या अध्ययनाध्यापनं सांस्कृतिकसमस्यानां निराकरणाय, राष्ट्रगौरवाय स्वपरिचयाय अस्मितायै च नितरामावश्यकमिति।

भारतस्य सन्दर्भे संस्कृतमेवैतादृशी भाषा या हि प्राचीनतमा प्राचीनसंस्कृत्या चौतप्रोता। विश्वभाषा जननीरूपेयं संस्कृतभाषा तादृग्रिक्थं निधिर्वाऽस्ति यत्र ज्ञान-विज्ञान-दर्शन-साहित्य-व्यापारोद्योग-जीवनकौशल-ललितकलादिभिः सह कर्तव्याकर्तव्यनीतिविवेकोऽपि विलसति। संस्कृतनामेयं शाब्दी साधना ऋषीणां हृदि मुखरिता भूत्वा साक्षाच्छ्रुतिस्वरूपे धरायामस्यामवततार।

एतदेव मनसि निधाय जगाद डॉ. बी. आर. अम्बेडकरमहोदयो यत्- ''संस्कृतं भारतसङ्घस्य राजभाषारूपेण समर्थनीयम्। एतदर्थं संविधानस्य ३१० (दशोत्तरत्रिंशततमः) इत्यस्यानुच्छेदस्य प्रथमायां धारायाम् उल्लेखः कृतो वर्तते।''[1] इति। परन्तु; वर्तमानसंस्कृतशिक्षायाः दुर्दशा गर्भिण्याः गर्भ इव जगद्दृष्टा। अस्मिन्नेव क्रमे चिन्तयता गुलाबकोठारीमहोदयेनापि वार्त्तापत्रे 'क्या है संस्कृत शिक्षा का उद्देश्य' इत्यस्मिन् शीर्षके प्रतिपादितं यत् ''एकतस्तु वयं संस्कृतभाषायाः उद्धाराय भाषणं कुर्म अपरतश्च संस्कृतस्य दुर्गत्याः मूकदर्शकाः भवामः। अद्यापि संस्कृतं सहस्रवर्षपुरातनभाषारूप एव दृश्यते। वर्तमानयुगेन सह अस्याः सम्बन्धो नास्तीति आक्षिपते। यदा वैदिकवाङ्मयम् आङ्ग्लभाषया शिक्षिष्यते, तदा कदाचिदस्माकं नयनोन्मेषो भविष्यति।''[2]

शिक्षा खलु सैद्धान्तिकः पक्षो भवति शिक्षणञ्च तस्या क्रियात्मकः पक्षः। शिक्षा शिक्षणस्य माध्यमेनैव सार्थकां क्रियान्वितिं जनयति। 'ज्ञानं भारः क्रियां विना' इत्यादिवचनदिशा शिक्षाशिक्षणयोः मिथस्सम्बन्धो ज्ञायते। वस्तुतस्तु शिक्षणं कस्यचित् साधारणशैक्षणिककार्यस्य क्रियान्वितिमात्रं नास्ति। इदं कार्यान्वयनं किमपि अतिविशिष्टमतीव महत्त्वपूर्णञ्च व्यावसायिकमुत्तरदायित्वं नाम। अतः शिक्षणे सामान्यरूपेण कतिपयसमस्याः प्रादुर्भवितुमर्हन्ति। यतो हि संस्कृतशिक्षणं भाषाविशेषस्य शिक्षणमित्यनया दृष्ट्येदं विशेषविचारणीयं तथ्यमिति। वर्तमानकाले संस्कृतशिक्षणस्य देशे बहुविधा स्थितिर्दृश्यते, ततः प्रतिकक्षां तत्सम्बद्धस्थितिरपि भिन्ना दरीदृश्यते। तत्रापि सामान्या काचित् समस्या वर्तते संस्कृतभाषाशिक्षणे शिक्षणमाध्यमचयनस्येति।

भाषाशिक्षणे भाषामाध्यमचयनस्य समस्या- इयं वस्तुतः शिक्षणकौशलसम्बद्धा ज्ञानसम्प्रेषणसम्बद्धा च काचिदतिमहत्त्वपूर्णा समस्या। 'कक्षाशिक्षणे संस्कृतेन संस्कृतं पाठनीयम् अथ वा मातृभाषया?' प्रश्नोऽयं संस्कृतशिक्षकं मुहुर्मुहुः दशति। 'छात्राः संस्कृतं न अवगच्छन्ति' इति व्याजेन मातृभाषामेव संस्कृतं पाठयन् शिक्षकः शनैः-शनैः स्वयमेव स्वसामर्थ्यमल्पीकरोति। अभ्यासाभावे सोऽपि संस्कृतेन वार्तालापे काठिन्यमनुभवति। तेन च संस्कृतं कठिनमिति तस्मिन् छात्रेषु च भयसृष्टिर्भवति।

मातृभाषया संस्कृतं पाठयन् शिक्षको वस्तुतो मातृभाषामेव पाठयति, न तु संस्कृतम्। तत्रैव शिक्षकस्याग्रहवशात् भाषामजानन्तः तस्य छात्राः व्याकरणे परिश्रममाचरन्ति। तेन भाषायां व्यावहारिकप्रयोगाभावे व्याकरणमपि कठिनायते। 'विषकुम्भं पयोमुखमिव' व्याकरणानुवादविधिना शिक्षणेन संस्कृतभाषायाः भाषात्वमेव नाशापत्रं दृश्यते। अतः शिक्षकेण 'भाषया भाषा' 'भाषणाद्भाषा' वेति सिद्धान्तं मनसि निधाय संस्कृतमाध्यमेनैव पाठनीयम्, छात्राश्च संस्कृतमवगच्छेयुः एतदर्थं विशेषप्रयत्नाः कर्तव्या अनेनैव च छात्राणां नैजस्य शब्दकोशस्य वृद्धिरपि भविष्यति। ते प्राप्तस्य ज्ञानस्य विषये स्वशब्देषु संस्कृतभाषयैव प्रत्युत्तरं दातुं शक्ताः भविष्यन्ति। संस्कृतमाध्यमेन सह सहायकोपकरणानां प्रयोगस्य अवसरोऽपि लप्स्यते। तेन छात्राणां सक्रियतायामधिगमे च नूनं वार्द्धक्यं भविष्यति। नवाचाराणां प्रयोगेण छात्राणां संस्कृतं प्रति यदौदासीन्यम् अस्ति, तदपि विगलितं भवितुं शक्यते। परन्तु एतदभावे संस्कृतमद्य विषयरूपेणैव तिष्ठति, न तु भाषारूपेणेति। अस्याः समस्यायाः निराकरणाय भाषया भाषाशिक्षणायै च प्रत्यक्षविधिरेव समाधानमेवेति।

## प्रत्यक्षिविधिः (Direct Method)

विधिरयं संस्कृतवाङ्मये प्रमाणपदेन दर्शनशास्त्रेषु सर्वत्र ख्यापितः। तद्यथोक्तं मनुस्मृतौ-

**प्रत्यक्षं चानुमानं च शास्त्रं च विविधागमम्।**
**त्रयं सुविदितं कार्यं धर्मशुद्धिमभीप्सता।।**[३]

तदत्र इन्द्रियाग्राह्यार्थे सन्निकर्षजन्यज्ञानं प्रत्यक्षमिति षड्विधं चिन्तितम्। तदुक्तं हलायुधकोशेऽपि- 'घ्राणजादिभेदेन प्रत्यक्षं षड्विधं मतमिति भाषापरिच्छेदः।'[४] वेदान्तनयेऽस्य द्विविधत्वमपि कल्पितम्।[५] अमरकोशे यथोक्तम्- 'प्रत्यक्षमक्षि इन्द्रियं यत्र। तत्पर्यायः ऐन्द्रियकम्।'[६]

शिक्षणशास्त्रे (Padagogy) 'प्रत्यक्षविधिः' वाइल्टरपेनफील्डमहोदयस्य 'डवजीमतशे डपसा डमजीवक' इत्यस्य भारतीयकरणं वर्तते। सांस्कृतिकभाषाणां शिक्षणसन्दर्भे विधेरस्य विशेषपरीक्षणमबुभूषत्। एवमेव डॉ. राऊजमहोदयः 'परसा'विद्यालये लैटिनग्रीक्भाषे पाठयितुं विधिरयं प्रयुयोज। तदनुसारेण तस्य प्रयोगोऽयं नूनं साफल्यमविन्ददिति।[७]

## प्रत्यक्षविधेराविर्भावः (Origin of Direct Method)

'प्रत्यक्ष-प्रणाली' आङ्ग्लभाषायाः 'क्पतमबज डमजीवक' इत्यस्य शब्दस्य भारतीयकरणमस्ति। शब्दोऽयमेकं पारिभाषिकं शब्दयुगलमस्ति, यस्य शिक्षाक्षेत्रे सम्भवतः प्रथमप्रयोगः फ्रांसदेशस्य शिक्षामन्त्रिणा (ब्पतबनसं १९०१ठ८ इत्यनेन माध्यमेन) सञ्जातः। अस्मिन् विधौ 'फ्रेञ्च टीचर्स एसोसिएशन', 'इण्टरनेशनल फोनेटिक एसोसिएशन' इत्यादिसंस्थाभिः व्यापकता समानीता।[८] भारते सर्वप्रथमं तु बम्बईनगरे 'अल्फनस्टन् हाईस्कूल' इत्याख्ये विद्यालये प्रो. वी. पी. बोकिलमहोदयेन संस्कृतशिक्षणेऽस्य विधेः प्रयोगोऽकारीति तस्य पुस्तकेन "। New Approach to Sanskrit"[९] इत्यनेन ज्ञायते।

## प्रत्यक्षविधेरुद्देश्यानि (Objectives of Direct Method)

भाषा सूक्ष्मतमविचाराणाम् आदानप्रदानस्य साधिका भवति इति हेतोः भाषाशिक्षणस्योद्देश्यम् एतद् भवितव्यं यत् 'जनेभ्यो भाषायाः परिपक्वं ज्ञानं प्रदाय तन्माध्यमेन लिखितरूपेण मौखिकरूपेण वा तान् भावाभिव्यक्तये समर्थान् कृत्वा लोकयात्रायाः प्रवर्तनमि'ति। अस्यैवोद्देश्य पूर्तये उत्तमसाधनभूतोऽयं प्रत्यक्षविधिः। अनेन विधिना न केवलम् अवगमनस्य क्षमतैधते प्रत्युत मातृभाषेतरभाषायाः कौशलान्यपि लभ्यन्ते।

## प्रत्यक्षविधेः परिभाषा (Definition of Direct Method)

'Comprehensive Dictionary of Education' इत्याख्ये शिक्षाशब्दकोशे प्रत्यक्षविधेरियं परिभाषा निगदिता यत्-"Direct Method : Foreign Language teaching where in the teacher speaks to the pupils only in that language from the outside, instead of using their mother tongue."[१०] अर्थात् प्रत्यक्षविधौ वैदेशिकभाषाशिक्षणे शिक्षकः छात्रान् तेषां मातृभाषायाः स्थाने तयैव वैदेशिकभाषया पाठयतीति। अत्र कर्कमैनमहोदयस्यापि मतमेतदेव यत्- "शब्दानामर्थैः सह साक्षात् सम्बन्धो भवितव्यः। एष सम्बन्धः मातृभाषायाः हस्तक्षेपं विनैव संस्थापनीयः।"[११]

### अत्र लुई डी ग्लेनमहोदयस्य मते अस्या विधेः तिस्रो विशेषताः भवन्ति-

(i) अनुभवाभिव्यक्तीनां प्रत्यक्षं पारस्परिकं साहचर्यम्।
(ii) यथाशक्यरूपेण मातृभाषायाः निषेधः।
(iii) भावप्रकाशने पूर्णवाक्यस्य महत्त्वम्।

## प्रत्यक्षप्रणाल्याः स्वरूपम् (Aspect of Direct Method)

प्रत्यक्षविधिस्तदैव सार्थको भवितुमर्हति, यदा प्रत्येकं पाठः सुनिश्चितयोजनायाम् आधारितस्स्यात्। तत्र विषयवस्तु व्यवस्थितरूपेण प्रस्तुतं कृत्वा क्रमबद्धरीत्या सोपानेषु पाठनीयमावर्तनीयञ्च भवति। अध्येयभाषायाः शब्दानां भावैस्सहं पारस्परिकं सामञ्जस्यविधानमेव प्रत्यक्षविधौ प्रामुख्येण क्रियते।

### प्रत्यक्षविधौ विश्लेषणम् अधोलिखितरूपेण कर्तुं शक्यते। तद्यथा-

(i) वस्तुभिस्सह शब्दानां साहचर्यबोधनम्,
(ii) अध्याप्यशब्दानां परिभाषणम्,
(iii) उदाहरण-अन्तःकथेत्यादिरूपेण सन्दर्भकथनम् इति।

अनेनार्जितं ज्ञानं परिपक्वं, व्यावहारिकं, रोचकं सजीवञ्च भवति। कक्षायां वातावरणमपि सक्रियम् आह्लादजनकञ्च भवति। थॉम्पसनवियटमहोदययोरनुसारं- "मातृभाषेतरभाषायाः वाक्यरचनाशक्तिं प्रबलीकर्तुं

प्रत्यक्षविधेरयमाधारभूतस्सिद्धान्त अधिको मनोवैज्ञानिकः युक्तिसङ्गतश्च वर्तते यत् वागिन्द्रियस्य कर्णेन्द्रियस्य च प्रयोगो नेत्रेन्द्रियप्रयोगमात्रापेक्षया अधिकः प्रभावोत्पादको भवति।"[१२]

ऑटो जेस्पर्सनमहोदयः सन्दर्भेऽस्मिन् ब्रूते- "अस्मिन् विधौ मातृभाषायाः अनुवादस्य वा प्रयोगः क्वचिदेव कार्यः। अत्यावश्यकतायां द्वित्रान् शब्दान् अनूद्य बोधयितुं शक्यते। ततोऽधिकं सम्पूर्णं पाठ्यवस्तु अनूद्य न पाठनीयमिति।"[१३]

## प्रत्यक्षविधौ वाचनस्य स्थानम् (Place of Speaking in Direct Method)

अत्र वाचनं महत्त्वपूर्णं स्थानमाधत्ते। वर्णानां शब्दानाञ्चोच्चारणस्य शैली प्रत्येकं भाषायां भिन्ना भवति। सामान्यतस्तु बालकः स्वपरिवेशे अनुकरणबलात् संस्कारवशाच्च सहजमेव शुद्धोच्चारणमाटीकते। तस्मादेवेतरभाषाशिक्षणेऽपि वाचनाभ्यासेन शुद्धोच्चारणसामर्थ्यं लब्धुं शक्यते। अनेनैव विविधासु परिस्थितिषु वार्तालापकौशलस्यापि प्राप्तिर्भवति।

## प्रत्यक्षविधौ व्याकरणस्य स्थानम् (Place of Grammer in Direct Method)

अत्र व्याकरणसम्मता भाषोपयुज्यते परं विशिष्य व्याकरणनियमानां साक्षात् बोधनं न क्रियते। अपि तु उदाहरणैः वाक्यैः कारकस्य सामान्यनियमानां प्रयोगेन च भाषायाः व्यावहारिकं ज्ञानं प्रदीयते। थॉम्पसनवियटमहोदययोः मतानुसारं तु- "स्पष्टतः कथिते, अस्मिन् विधौ व्याकरणाभ्यासस्य ईषदपि स्थानं न भवति। यतोऽस्य विधेः वास्तविकमुद्देश्यमस्ति 'व्यवहारबलेन भाषाशिक्षणमि'ति। अतः अत्र व्याकरणस्योपेक्षा क्रियते।"[१४]

## प्रत्यक्षविधौ संस्कृतशिक्षकस्य भूमिका ( Sanskrit Teacher's Role in Direct Method)

आङ्ग्लभाषायाम् एकामाभणमस्ति यत् 'There are many roads to Rome.' अर्थात् रोम-देशं गन्तुं बहवः मार्गास्सन्ति। इयमुक्तिः शिक्षायाम् उचितविधिचयनेऽपि चरितार्था भवति। एकस्यैव विषयस्य शिक्षणोद्देश्यानां पूर्तये अनेके विधयो भवन्ति। कश्चिदेको विधिः सर्वत्र व्यवहार्यो भवितुं नार्हति। अतः शिक्षकः समस्तविधीनां ज्ञाता विवेकशीलश्च भवेत्, येनोपयुक्ततमं विधिं चेतुं सः शक्नुयात्।

## प्रत्यक्षविधौ संस्कृतमय परिवेशः ( Sanskrit's Surrounding in Direct Method)

भाषाधिगमाय तद्भाषोपनिबद्धं वातावरणं सर्वथा अनिवार्यम्। एतस्मिन् विषये इन्दिराचरण- पाण्डेयमहोदयेन रेनमहोदयस्य उल्लेखनं कुर्वता स्वग्रन्थे भणितं यत्-

"भारतीयं बालकम् आङ्ग्लभाषां बोधयितुं सर्वोत्तमो मार्गोऽयमेव हि यन्नवजातं तं इङ्ग्लैण्डदेशं प्रेषयामास उत तद्देशमेव बालकं परितः आनयाम।"[१५]

इत्युक्ते आङ्ग्लभाषां विहाय भाषान्तरा श्रोतुं यदा क्षीणावसरो भविष्यति, तदा सुतराम् आङ्ग्लभाषाज्ञानं

१५. लिङ्गानुशासनम्-६२ पृ. सं.-६२८

१६. भाष्यवार्तिकमिदम् - ऊकालोऽज्झ्यास्वदीर्घप्लुतः इतिप्यारख्याने व्याख्यातम्-पृ. सं. ४२

१७. पा.सू. १/२/४५-पृ.सं.-४०

१८. पा.सू. २/२/८-पृ.सं.-४८

१९. सिद्धान्तकौमुद्याः लक्ष्मीकटीकायामयं शब्दस्य विग्रहः ७६५

२०. पा.सू. ३/३/१९-पृ.सं.-६४

२१. पा.सू. २/१/७२-पृ.सं.-४८

२२. सिद्धान्तकौमुद्यां प्रातिपदिकार्थेति सूत्रवृत्तौ-५६२

२३. पा.सू. १/४/४६-पृ.सं.-४४

२४. सिद्धान्तकौमुद्यां प्रातिपदिकार्थेतिसूत्रवृत्तौ-पृ. सं.-५६२

२५. वैयाकरणभूषणसारे धात्वर्थनिरूपणे का.सं. २-पृ.सं.-२

२६. लघुशब्देन्दुशखरे प्रातिपदिकार्थेतिसूत्र व्याख्याने-पृ. सं.-३

| क्र.सं. | ग्रन्थनाम | लेखकः | प्रकाशकः | वर्षम् |
|---|---|---|---|---|
| १. | अष्टाध्यायीसूत्रपाठः (प्रकरणानिर्देश समन्वितः) | डॉ. पुष्पादीक्षितः | संस्कृतभारती, नवदेहली | २०१० |
| २. | परिभाषेन्दुशेखरः (चन्द्रिका बालबोधिनी) व्याख्याद्वयसहितः | नागेशभट्टः तिरूपतिः, आन्ध्रप्रदेश | राष्ट्रियसंस्कृत विद्यापीठम्, | २००४ |
| ३. | महाभाष्यम् (गुरूप्रसाद शास्त्रि सम्पादितम्) | पतञ्जलिः | रा.सं.सं., नई दिल्ली, | २००६ |
| ४. | लक्ष्मीटीका (सिद्धान्तकौमुणा व्याख्या) | पं. सभापति शर्मोपाध्यायः | मोतीलालबनारसीदासः, वाराणसी | १९९६ |
| ५. | वैयाकरणसिद्धान्तकौमुदी (तन्खबोधिनी-बालमनोरमा संहिता) | भट्टोजिदीक्षितः | मोतीलालबनारसीदास, वाराणसी, | |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ६. | वैयाकरणभूषणसारः (दर्पणव्याभिकाव्याख्यासहितः) | कौण्डभट्टः | चौखम्भासुरभारती, प्रकाशनम्, वाराणसी | २००६ |
| ७. | लघुशब्देन्दुशेखरः (बालबोधिनीटीकासहितः) | नागेशभट्टः | राष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठम् तिरूपतिः, आन्ध्रप्रदेशः | २००७ |
| ८. | काशिका (न्यायपदमञ्जरी संहिता) प्रौढमनोरमा (शब्दरत्नसंहिता) | वामनजयारिव्या भट्टोजिदीक्षितः | प्राच्यभारतीः प्रकाशनम्, वाराणसी | १६६५ |

२७. सिद्धान्तकौमुद्यां प्रातिपदिकार्थे सूत्रवृत्तौ - पृ. सं. -५६४

२८. लघुशब्देन्दुशेखरे प्रातिपदिकार्थेतिसूत्रव्याख्याने-पृ. सं. १४

२६. प्रातिपदिकार्थेतिसूत्रभाष्ये वार्तिकम्-पृ. सं. ३०६

३०. काशिकायां प्रातिपदिकार्थेतिसूत्रवृत्तौ-पृ. सं. २०१

३१. प्रातिपदिकार्थेति सूत्रभाष्ये प्रदीपटीकायाम्-पृ. सं. ३००

३२. लघुशब्देन्दुशेखरे प्रातिपदिकार्थेतिसूत्रव्याख्याने-पृ. सं. - १५

३३. प्रौढमनोरमायामं प्रातिपदिकार्थेतिसूत्रव्याख्याने-पृ.सं.-६२२

■ पता : सहायकाचार्य, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, भोपाल परिसर, लखनऊ

# स्तोत्रकाव्य-परम्परा और 'मूकशती'

■ शैफाली शुक्ला

काव्य और आनन्द दोनों तत्वों का एक दूसरे से घनिष्ठ सम्बन्ध है। काव्य का परमलक्ष्य आनन्द की प्राप्ति है इसी कारण काव्याचार्यो ने इसे 'ब्रह्मानन्द सहोदर' कहा है, तथा इसे लौकिक आनन्दों से पृथक अलौकिक आनन्द के विशेषण से विभूषित किया है।

भामहचार्य के अनुसार काव्य के दो भेद है-गद्य काव्य तथा पद्य काव्य। स्तोत्रकाव्य पद्यकाव्य का ही एक रूप है जिसमें भक्तिरस की प्रधानता होती है। स्तोत्रकाव्य की विस्तृत परम्परा में मूककवि शंकर विरचित मूकपञ्चशती का एक विशेष स्थान है।

काव्य परिचय-मूकपञ्चशती मूककवि शंकर पाँच सौ श्लोकों में देवी कामाक्षी की स्तुति की गयी है। ऐसा माना जाता है कि कवि शंकर बाल्यकाल से ही मूक थे। देवी भगवती की अनुकम्पा से उनकी मूकता समाप्त हो गयी, तथी से वह मूककवि के नाम से प्रसिद्ध हुये। मूकपञ्चराती के कुछ श्लोकों में उन्होंने अपनी मूकता प्रदर्शित भी की है जैसे-

**मूकोऽपि जटिल दुर्गति शोकोऽपि, स्मरति यः क्षणं भववीम्**
**एको भवसि स जन्तुर्लोकोत्तर कीर्तिरिव कामाक्षि।'**
**एवं**

**राकाचन्द्र समान कान्तिवन्दना नामाधिराजसुता**
**मूकानामपि कुर्वती सुरधुनीनीकाशवाग्वैयनम्'**
**तथा**

**''बुधे वा मूके वा, तव पतति, पस्मिनक्षणमसौ**
**कटाक्षः कामाक्षि प्रकटजडिमक्षोदपटिमा''**

मूककवि के कालनिर्धारण के लिये भी कोई प्रामाणिक तथ्य उपलब्ध नहीं है, किन्तु शंकरचार्य ने अपनी सौन्दर्यलहरी में ''प्रकृत्या मूकानामपि च कविता कारणतया'' कहकर इनकी ओर संकेत किया अतएव यह निश्चित रूप से उनके समकालीन अथवा पूर्ववर्ती रहे होंगे।

स्तोत्र काल परम्परा का उद्भव एवं विकास-स्तोत्र काव्यपरम्परा के उद्भव एवं विकास से पहले स्तोत्र के अर्थ व स्तोत्र काव्य की विशेषता को जानना भी नितान्त आवश्यक है।

स्तुधातु में ष्ट्रन प्रत्यय के योग से स्तोत्र शब्द बना है। आप्टे महोदय ने रघुवंश महाकाव्य के ''स्तुतिभ्यो व्यतिरिच्यन्ते दूराणि चरितानि ते'' उदाहरण के द्वारा स्तुति को परिभाषित करने हुए कहा है ''प्रशंसाकारक सूक्त अथवा गुणकीर्तन स्तुति कहलाता है।''

स्तुति हृदय से उत्पन्न होती है भावों की अधिकता स्तोत्र काव्य की आत्मा है। काव्य के प्रमुख लक्षण "वाक्यं रसात्मकं काव्यं" व रमणीयार्थ प्रतिपादकः शब्दः काव्यं" स्तोत्र साहित्य में स्पष्ट परिलक्षित होते हैं। हर्षविषाद राग-द्वेष, संयोग वियोग आदि मनोवृत्तियाँ स्तोत्र काव्य के प्रमुख अंग हैं।

स्तोत्र काल व गीतिकाव्य समरूप हैं। गीतिकाव्य के गुणों से युक्त स्तोत्र काव्य में निम्नलिखित सात तत्व होते हैं।

आत्माथिव्यक्ति-अर्थात् अपने आपको अभिव्यक्त करना। स्तोता ईश्वर के सामने अपने मनोभावों को प्रकट करके, उनसे सहायता के लिये प्रार्थना करता है, यहीं से स्तोत्र काव्य का उद्भव होता है।

भाव-सान्द्रता-अर्थात् भावों का विगूढीकरण। मनुष्य के हृदय में अनेकों भाव एकत्रित होकर अनुभूति का रूप ले लेते हैं यही कारण है कि भक्तिभाव से युक्त स्तोत्रकाल में, सखाभाव, दास भाव, कारूण्य भाव, श्रृंगार भाव से युक्त भक्ति रस का रसास्वादन प्राप्त होता है।

भावान्विति-अर्थात् भावों की एकता। स्तोत्रकाव्य की कथावस्तु सीमित होती है, यही कारण है कि इसमें भक्तिभाव ही विभिन्न कलेवरो में देखने को मिलता है।

स्वाभाविक आन्तरिक प्रेरणा-काव्य की उत्पत्ति का मूल कारण आन्तरिक प्रेरणा ही होती है और ऐसे काव्यों में वस्तु तत्व गौण व भाव तत्व मुख्य होता है। लोगों को सांसारिक लोगों से विरक्त करके परमतत्व की ओर प्रेरित करने की अन्तःप्रेरणा स्तोत्र काव्य में स्पष्ट दिखाई पड़ती है।

स्वभाविक अभिव्यक्ति-स्तुतिकाल की अन्य विशेषता यह होती है कि इसमें नीरस शब्दों की अधिकता नहीं होती है। स्तोता सरल शब्दों में अपने मन की भावनाओं को प्रकट करता है।

समर्पण की प्रवृत्ति-स्तोत्रकाल में स्तोता का समर्पण भाव स्पष्ट दिखाई पड़ता है। स्तोता इष्टदेव के गुणों से प्रेरित होकर ही, उनके प्रति समर्पित भाव प्रकट करता है, तभी उसे ईश्वर का आर्शीवाद प्राप्त होता है।

संगीतात्मकता-संगीतात्मकता व गोयता गीतिकाव्य की विशेषता है, और स्तोत्रकाल गीतिकाव्य का ही एक रूप है। डॉ. ओकप्रकाश महोदय कहते हैं, "संगीत गीतिकाव्य का वैशिष्ट्य होता है, गीतिकाव्य में काव्यतत्व की अपेक्षा संगीत की मात्रा अधिक होती है, इसका कारण यह है कि गीतिकाव्य का उद्देश्य आत्मकल्याण और परमानन्द की प्राप्ति होती है और जिसका सर्वोत्कृष्ट साधन संगीत है।" विभिन्न छन्दों का प्रयोग भी यता तत्व की वृद्धि करता है। यह तो सर्वविदित है कि "छन्दविहीन काव्य, काव्य नहीं होता है।"

स्तोत्रकाव्य का प्रादुर्भाव-भारतीय साहित्य में स्तोत्रकाव्य की उत्पत्ति ऋग्वेद से मानी जाती है। उस समय के ऋषि-मुनि प्राकृतिक शक्तियों की अनेक ढंग से स्तुति करते थे। डॉ. भोलाशंकर व्यास महोदय कहते हैं "वैदिककालीन कवियों ने प्रकृति के कोमल एवं रौद्र दोनों रूपों को कौतूहल से देखा और उनमें देवत्व का आरोपण करके, उनसे अपने कल्याण की कामना के लिये उनका आहवान किया तथा कृपा बनाये रखने के लिये उनकी प्रार्थना भी की।"

विस्तृत नीला-आकाश, सौन्दर्य-शालिनी ऊषा, अग्नि, आदित्य, शीतल ज्योत्सामय चन्द्रमा इन सभी के सौन्दर्य से प्रभावित होकर वैदिक ऋषियों ने स्तोत्र काव्य में इनका वर्णन किया है।

ऋग्वेदकालीन स्तोत्रकाल का सौन्दर्य-वैदिक ऋषि दिव्य शक्तियों से प्रभावित थे, यही कारण है कि उन्होंने उन्हें देवता स्वरूप माना है। ऋग्वेद में वर्णित स्तोत्रों का निम्नलिखित बिन्दुओं की दृष्टि से महत्व है।

१. ऋषियों ने मानवसौन्दर्य के साथ-साथ प्राकृतिक सौन्दर्य का भी वर्णन किया है।

२. वैदिक ऋषि देवताओं का आहवान करते थे और पुत्र-पौत्र धनादि के लिये उनकी स्तुति करते थे।

३. उस समय भक्तज़न अपने इष्टदेव के न केवल बाहृय अपितु आन्तरिक गुणों का भी वर्णन करते थे।

४. वैदिक ऋषियों ने गुणवर्णन में उपमान व रूपकों का उचित प्रयोग किया है, यही कारण है कि स्तोत्र न केवल वस्तुविधान अपितु काव्य सौन्दर्य के तत्वों की दृष्टि से भी महत्वपूर्ण है।

५. ऋग्वेद के ७५वें सूक्त में विवाह तथा स्त्री जीवन का वर्णन है।

६. वैदिक ऋषि संवेदनशील थे, इसीलिये उन्होंने प्राकृतिक शक्तियों का मानवीकरण करके उसके साथ सम्बन्धों की सर्जना की है।

७. ऋग्वेद के स्तोत्रों में सर्वत्र सरलता विद्यमान है।

ऋग्वेद में ११17 सूक्त व १०४७७ मन्त्र है। प्रत्येक सूक्त एक सुन्दर स्तोत्र है।

८. ऋग्वेद के स्तोत्रों में दार्शनिक चिन्तन के भी दर्शन होते हैं।

ऋषियों के हृदय में सत-असत के ज्ञान के प्रति बहुत जिज्ञासा थी, इस तथ्य की व्यंजना ''कस्मै देवाय हविषा विधेम'' मन्त्र से होती है। ऋग्वेद की कुछ स्तुतियां व उनका वैशिष्ट्य ऋग्वेद में इन्द्र, वरूण, मित्र, अग्नि, ऊषा, अश्विन आदि देवताओं की स्तुतियाँ वर्णित है। उदाहरण के लिये सोमदेव की स्तुति-

**त्वष्टा रमग्रजा गोपां पुरोयावानमा हुवे १०/४६**
**इन्दुरिन्द्रो वृषा हरिः पवमानः प्रजापतिः''**

अर्थात् प्रथम उत्पन्न पालनकर्ता की प्रार्थना करके उनका आह्वाहन करता हूँ, सोम इन्द्र तथा प्रजापालक का मैं यज्ञ में आह्वाहन करता हूँ।

एवं

**वनस्पति पवमान मध्वा समङग्धि धारया,**
**सहस्त्रवल्श हरितं भ्राजमानं हिरण्यम्।'' २०/५०**

अर्थात् हरितवर्ण, सुवर्ण के समान चमकीले, तेजस्वी वनस्पतिरूप सोम। मैं सोमरस को धारण करूँगा।

तथा

**''कृण्वन्तो वरिवो गवेऽभ्यर्षान्ति सुष्टुतिम इल्मास्मभ्यं संयतम्।''**

अर्थात् गायों तथा हमारे लिये अन्न व धन को देने वाले सोम की स्तुति करूँगा।"

ऋग्वेद में वर्णित पुरूषसूक्त में सर्वेश्वरवाद का समर्थन दिखाई पड़ता है।

**पुरूष एवेदं सर्व यद्भूतं यच्च भाव्यम्"**

ऋग्वेद के अधिकांश स्तोत्र इन्दुदेव को समर्पित है। ऋग्वेद के अतिरिक्त यजुर्वेद, सामवेद एवं अथर्ववेद में भी विभिन्न देवी देवताओं से सम्बन्धित स्तोत्रों का संकलन है।

महाकाव्यों में स्तोत्र साहित्य का स्वरूप-वैदिक कालीन स्तोत्र साहित्य विविध विषयों पर आश्रित था किन्तु महाभारत व रामायणकाल में रचित स्तोत्र साहित्य कुछ ही विशेष देवताओं से सम्बन्धित था। इन स्तोत्रों को हम तीन वर्गो में विभक्त कर सकते हैं-

**त्रिदेवविषयक स्तोत्र-अर्थात् ब्रह्माविष्णु, महेश की स्तुति परक स्तोत्रसाहित्य।**

ऋषि-मुनि विषयक स्तोत्र-महाकाव्यों में न केवल देवताओं अपितु ऋषि मुनियों की भी स्तुति वर्णित है। शिष्य अपने गुरूजनों के ज्ञान-सदाचार व आध्यात्मिकता आदि गुणों से प्रेरित होकर उनकी स्तुति करते थे।

प्रकृति सौन्दर्य विषयक स्तोत्र-अनादिकाल से मनुष्य प्रकृति प्रेमी रहा है। प्रकृति के रहस्यों को जानने के लिये वह सतत् प्रयत्नशील रहा है। इसी कारण स्तोत्रों में समुद्र, सूर्य, चन्द्र तथा ऋतुओं की स्तुतियाँ वर्णित है।

महाभारत काव्य में समाहित स्तोत्र-महाभारत में स्थान-स्थन पर स्तोत्र वर्णित है। अनेकों ग्रन्थों का उद्भव इसी ग्रन्थ में हुआ है जैसे विष्णुसहस्त्रनाम, भीष्मस्तवन इत्यादि। अनुशासन पर्व में तण्डि भगवान शंकर की स्तुति करते हुये कहते हैं कि-

**शंकरमेव सर्वेभ्य शरणादातास्ति**
**सः एव विपन्नपरिस्थित्यां जनानां रक्षां करोति।**
**परमानन्दपरमशान्तिरपि तस्मिन्नेव समाहिता,**
**योगीजनाः तम् प्राप्य कृतकृत्याः यवन्ति।**
**शंकरस्य तुष्टिरेव समस्तसिद्धीनां मूलमस्ति।**
**भक्तजनाः तम प्राप्य पुनरागमनेन मुक्ताः भवन्ति।**

शिव की स्तुति अश्वत्थामा द्वारा भी की गयी है। इस स्तोत्र में शंकर के विभिन्न नामों का उल्लेख है। साथ ही उनके वीर योद्धा, समाधिस्थ योगी, व्याघ्र चर्मधारी, शमशानवासी आदि रूपों का भी वर्णन है।

श्रीमद् भागवत में वर्णित स्तोत्र शक्ति, सौन्दर्य, सजीवता व सत्य के जीवन्त उदाहरण हैं। श्रीमदभागवत में रूकाम व निष्काम दोनों ही स्तुतियाँ हैं। कुन्तीकृत भगवतस्तुति, भीष्मकृत कृष्णस्तुति, शुकदेव कृत भगवत् स्तुति, ऋत्विगण कृत भगवत स्तुति, शिव कृत भगवत स्तुति और राजगण कृत कृष्ण स्तुति उल्लेखनीय है।

अलंकृत महाकाव्यों में समाहित स्तोत्र-अलंकृत महाकाव्य की परम्परा कालीदास से प्रारम्भ होती है।

रघुवंश के दसवें सर्ग में देवों द्वारा की गयी विष्णु स्तुति तथा कुमारसंभव में तारकासुर के वध केलिये देवताओं द्वारा की गयी ब्रह्म की स्तुति प्रशंसनीय है।

किरातार्जुनीय महाकाव्य के अन्तिम सर्ग में अर्जुन द्वारा की गयी शंकर जी की स्तुति प्रशंसनीय है-

**शरण भवन्तमतिकारूणिकं भव भक्ति गम्यमधिगम्य जनाः,**
**जितमृत्यवोऽजित। भवन्ति भये ससुरासुरस्य जगतः शरणम्।''**

इस महाकाव्य में अर्जुन द्वारा की गयी वापुमूर्ति, अग्निमूर्ति, जलमूर्ति, व्योममूर्ति इत्यादि आठ मूर्तियां की स्तुति भी प्रशंसनीय है।

शिशुपाल वध-माघ कृत शिशुपालन वध के चौदहवें श्लोक में भीष्म द्वारा की गयी कृष्ण की स्तुति महत्वपूर्ण है।

नैषध महाकाव्य-श्री हर्ष रचित नैषध के २९वें सर्ग में अवतारों की स्तुतियाँ वर्णित है। मत्स्य अवतार की स्तुति करते हुये नल कहते हैं कि -

**हद्ममत्स्यपुस्तव पुच्छास्फालनाज्जलमिवोद्धतमब्धे**
**श्वैत्यमेत्य गगनागण संगादविरचित विवुधालयगंगा।**

इसी प्रकार कच्छप अवतार की स्तुति करते हुये कहते है-

**भूरिसृष्टिधृतभूवलयानां पृष्ठसीमनि किणौरिव चकैः**
**चुम्बितावतु जगत क्षिविरक्षा कर्मठस्य कमठस्तवमूर्तिः**

इस स्तोत्रों में पौराणिक तथ्यों के साथ कल्पना का भी वर्णन है।

कविरत्नाकर ने हरविजय महाकाव्य में सैंतालिसवें सर्ग में एक सौ सात श्लोकों में चण्डी की स्तुति की है।

इस प्रकार महाकाव्यों में समाहित स्तुतियाँ काव्य, पुराण, दर्शन, आदि की दृष्टि से बहुत महत्वपूर्ण है।

## स्वतन्त्रस्तुति साहित्य

संस्कृत भाषा में स्तुति साहित्य का विशाल भण्डार है, स्वतन्त्र स्तुति साहित्य में निम्नलिखित काव्यों का विशेष महत्व है-

शिवमहिम्नस्तोत्र-शिखरिणी छन्द में रचित इस काव्य के रचयिता पुष्पदन्त जी है। इस स्तोत्र में शंकर के विभिन्न रूपों तथा ईश्वर के निर्गुण एवं सगुण रूप का वर्णन है।

सूर्यशतक-स्त्रग्धरा छन्द में रचित सूर्यशतक 'मूपरथट्ट का एक सौढकाव्य है। सूर्यशतक में सूर्यदेव का सुन्दर चित्रण है।

चण्डीशतक-चण्डीशतक के रचयिता वाणभट्ट है। उन्होंने इस शतक में स्त्रग्धरा छन्द में भगवती दुर्गा की स्तुति की है। इस शतक में वाणभट्ट की किलिष्ट समास युक्त पदावली के दर्शन होते हैं।

शंकराचार्य के स्तोत्र-शंकराचार्य ईश्वर के सगुण रूप के उपासक थे, अतः उन्होने विविध देवी देवताओं के स्तोत्रों की रचना की है। उनकी सौन्दर्य लहरी में भगवती उमा का वर्णन है। भगवती की स्तुति करते हुये वह कहते हैं-

**"धनुः पौष्पं मौर्वी मधुकरमयी पंचविशिखा**
**वसन्तः सामन्तो मलय मरूदायोधन रथः।**
**तथाप्येकः सर्व हिमगिरिसुते कामपि कृपां**
**अपागात्तेलब्ध्वाजगदिदमनंगो विजयते।"**

आनन्दलहरी स्तोत्र में भी एक सौ दो श्लोकों या पद्यों की रचना शिखरिणी छन्द में तथा अन्तिम पद्य की रचना बसन्ततिलका छन्द में हुयी है।

मोहमुद्गरस्तोत्र-इस स्तोत्र में सत्तर पद्य है। कवि अपने सांसारिक अनुभवों के आधार पर कहते हैं कि

**यावद्वित्तोपार्जन शक्तः तावन्निजपरिवारो रक्तः,**
**तदनु च जरया जर्ज्जरदेहे वार्ता कोऽपि न पृच्छति गेहे।"**

एवं

**सुरमन्दिरतरूमूलनिवासः श्य्याभूतलमाजिनं वासः।**
**सर्वपरिग्रहभोगत्यागः कस्य सुखं न करोति विरागः।**

इस स्तोत्र में शान्तरस की प्रधानता है।

अपराधभज्जन-इस स्तोत्र में सत्तर पद्य हैं। ये सभी भक्तिरस से पूर्ण हैं। स्तोत्र के प्रारभ्य में शिव के सगुण रूप का वर्णन है तथा बाद में गर्भ में स्थित कष्टों का विवेचन किया गया है।

कुन्दमाला स्तोत्र-कुन्दमाला के रचयिता आचार्य कुलशेखर थे। यह स्तोत्र वैष्णव स्तोत्रों में श्रेष्ठ माना जाता है। इसमें २२ स्तोत्र है, जिसमें श्री कृष्ण की स्तुति की गयी है। कवि कहते हैं, वन्देमुकुन्दमरविन्दलायताक्षं, कुन्देन्दुशंखदशनं शिशुगोपवेशम् इन्द्रादिदेवगणनन्दितपादपीठं, वृन्दावनालयमहं वसुदेव सूनुम्

आलबन्दारस्तोत्र-इस स्तोत्र के रचयिता यमुनाचार्य जी हैं, जो रामानुजाचार्य के गुरू थे। निम्नलिखित पद्य में भक्त हृदय के उद्गार देखने योग्य है

**"नवामृतस्पन्दिनी पादपंकजे निवेशितात्मा कथमन्यदिच्छति,**
**स्थितऽरविन्दे मकरन्दनिर्भरे मधुव्रतोनेक्षुरसं समीहते।"**

कृष्णकर्णामृतस्तोत्र-कृष्णकर्णामृत स्तोत्र लीलाशुक्र की प्रसिद्ध रचना है। इस स्तोत्र में विष्णु भगवान व कृष्ण भगवान के एकत्व को बताया गया है जैसे

**तेजसेऽस्तु नमो धेनुयालिने लोकपालिने।**
**राधापयोधरोत्संगशायिने शेषशायिने।।**

अन्य स्तोत्र साहित्य-विभिन्न सम्प्रदायों के आचार्यो ने अपने-अपने सम्प्रदाय की मान्यता के अनुसार स्तोत्रों की रचना की, जैसे-

शैवस्तुति साहित्य-इस क्षेत्र में अधिकांशतः कशमीरी कवियों ने भगवान शंकर विषयक स्तोत्रों की रचना की। जिसमें रावणकृत शिवताण्डवस्तोत्र महर्षि व्यास कृत 'विश्वनाथाष्टक स्तोत्र', उत्पलदेव कृत शिवस्तोत्रावली, जगद्धरभट्टकृत स्तुविकुसुमांजलि उल्लेखनीय है।

शक्तिस्तोत्र-शिव के साथ शक्ति का भी विकास हुआ। शक्ति स्तोत्र के अन्तर्गत सरस्वती देवी के भी स्तोत्र, सम्मिलित हैं-

**वीणाधरे विपुल मंगलदानशीले, भक्तर्तिनाशिनि विरंचिहरीशवन्द्ये,**
**कीर्तिप्रदेऽसिलमनोरथ वे महार्हे, विद्याप्रदायिनि सरस्वती, नौमि नित्यम्।।**

वैष्णव स्तोत्र-वैष्णव स्तोत्रों में कूरेशस्वामी रचित नारायणाष्टक, ब्रह्मानन्द स्वामी रचित कमलायत्प्राष्टकम्, जयदेव रचित मंगलगीत, दशावतारस्तोत्र, शंकराचार्य रचित लक्ष्मीनृसिंहस्तोत्र, बुद्धकौशिक रचित रामरक्षास्तोत्र, अमरदास रचित रामचन्द्राष्टक स्तोत्र मुख्य है।

वैष्णव स्तोत्रों में पण्डितराज जगन्नाथ के पांच स्तोत्र जो 'लहरीपञ्चक' के नाम से प्रसिद्ध हैं विशेष उल्लेखनीय है। करूणालहरी, गंगालहरी अमृतलहरी लक्ष्मीलहरी, व सुधालहरी, पांच मुख्य स्तोत्र हैं।

इस प्रकार वैष्णव स्तोत्रों का विकास विभिन्न रूपों मे हुआ।

जैनस्तुति साहित्य-जैनतीर्थकरों की स्तुति परम्परा बहुत प्राचीन है। इस परम्परा में समन्तभद्र, सिंहसेन व हेमचन्द्र, के स्तोत्र उल्लेखनीय है। इनके अतिरिक्त वादिराज कृत एकीभाव स्तोत्र, वप्पमहिम कृत सरस्वती स्तोत्र, भूपालरचित जिनचतुर्विशतिका, आशाधररचित सिद्धगुणस्तोत्र, व भावरत्नरचित नेमिभक्तामरस्तोत्र भी प्रशंसनीय है-

बौद्धस्तुति साहित्य-बौद्ध जगत में बौद्ध धर्म के आचार्य मातृचेट प्रसिद्ध है, उनके दो ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं चतुः शतक व अध्यर्धिशतक चतुः शतक का केवल तिब्बती भाषा में अनुवाद प्राप्त है। अध्यर्धिशतक में पांच सौ से अधिक श्लोक हैं। इसमें अनुष्टुप छन्द में बुद्धदेव की स्तुति वर्णित है।

इस साहित्य के अन्तर्गत नागार्जुन रचित 'चतुः स्तवन' का भी रूपान्तर तिब्बती भाषा में प्राप्त होता है। संस्कृत भाषा में इसके दो स्तोत्र उपलब्ध हैं-निरोपम्यस्तव, तथा अचिन्त्यस्तव। दोनों स्तोत्र भाव व भाषा की दृष्टि से प्रभावपूर्ण है। इस प्रकार धीरे-धीरे स्तोत्र काव्य परम्परा का विकास हुआ है।

■ पता : प्रधानाचार्य, आलमाइटी इण्टर कालेज, विशाल खण्ड-३, गोमतीनगर, लखनऊ

# भारतीय जीवन में संस्कार

■ अमित कुमार द्विवेदी

**''शर्वाणीतनमथाब्धिदावमीशं नत्वा श्री गुरूपदभक्तिलब्धिविद्य।**
**गोविन्दो विवु ा जनप्रहर्षिणीं तां संस्कार प्रकरण टिप्पणी तनोति।।''**

भारतीय जीवन पद्धति में संस्कारों का बहुत महत्व रहा है। आयु के प्रत्येक भाग के विकास के लिए संस्कारों की योजना प्राचीन ऋषियों द्वारा की गई है। जैसा कि मनु जी का कथन है-''संस्कार इस लोक में ही नहीं अपितु परलोक में भी पवित्र करने वाले हैं''।

**संस्कार लक्षण** - ''समुपसर्गात् कृञो घञि निष्पन्नोऽयं संस्कार शब्दस्वयमेव स्वलक्षणं अपि अभिधते। आत्मशरीरान्यतरनिष्ठो हीनाङ्गपूरको दोषापमार्जनकरोऽतिशयाधायकश्च विहित क्रिया जन्यऽतिशयविशेष एव ''संस्कार'' इत्युच्यते।।'' अर्थात् दोषों का निवारण, कमी या त्रुटि की पूर्ति करते हुए शरीर और आत्मा में अतिशय गुणों का आधान करने वाले शास्त्रविहित क्रिया कलापों या कर्मकाण्ड के द्वारा उद्भूत अतिशय विशेष को ही संस्कार कहा जाता है। जैसे की मनु स्मृति में कहा भी गया है-''कार्य शरीर-संस्कारःपावनः प्रेत्य चेह च''(म.स्पृ =२/२६)

**संस्कार-प्रयोजन**- किसी भी मूल वस्तु को उपयोग में लाने से पूर्व उसमें तीन संस्कार अनिवार्य होते हैं, दोष-मार्जन, गुणाधान और हीनाङ्गपूर्ति। जैसे-लोहे आदि खनिज पदार्थो में मिले हुये पदार्थो को निकालने के लिए दोष-मार्जन किया जाता है फिर उन्हें इस्पात आदि स्वरूप देने के लिए गुणाधान किया जाता फिर अस्त्र-शस्त्र बनाने के लिए उनमें मूठ आदि अङ्ग लगाए जाते हैं, जिससे खड्गादि बनकर वे उपयोग में लाए जाते हैं, वैसे ही जात कर्मादि से दोषमार्जन, उपनयन आदि से गुणाधान तथा विवाहादि से हीनाङ्गपूर्ति की जाती है और बालक को सुसंस्कृत मनुष्य बना दिया जाता है।

संस्कारों का मानव जीवन में निम्नलिखित महत्वपूर्ण उद्देश्य है।

१. उत्तम व्यक्तित्व का निर्माण।

२. अशुभ शक्तियों का निवारण।

३. भावनाओं की अभिव्यक्ति हेतु।

४. आध्यात्मिक विचारों की सम्पुष्ठता के लिए।

**भेद तथा संज्ञा**-जीवन के स्तर और आयु के अनुरूप संस्कारों का आयोजन किया गया था तथा विभिन्न धर्म शास्त्रों में यह संख्या अलग-अलग है। यथा- ''गौतम धर्मसूत्र'' में ४० संस्कारों एवं आत्मा के ८ शीतगुणों का वर्णन किया गया है एवं वैखानस धर्मसूत्र में १८ संस्कार वर्णित है। 'अंगिरा ने २५ संस्कारों का वर्णन किया तथा जिनसेन ने महापुराण में १०८ संस्कारों की गणना की है। सन्यास उपनिषद में ४० प्रकार के संस्कारों का उल्लेख मिलता है इस प्रकार हमारे धर्मशास्त्रों में प्रायः बहुशः संस्कारों का वर्णन है किन्तु कालान्तर से

१६ संस्कार ही लोकव्यवहार में प्रयोग किए जाते हैं ये निम्नप्रकार है।

> **''गर्भाधानं पुंसवनं सीमन्तो जातकर्म च।**
> **नाम क्रिया निष्क्रमोऽन्न प्राशनं वपनक्रिया।**
> **कर्ववेधो व्रतादेशो वेदारम्भक्रियाविधिः।**
> **केशान्तः स्नानमुद्वाहो विवाहाग्निपरिग्रहः।।**
> **त्रेताग्नि सङ्ग्रहश्चेति संस्काराः षोडश स्मृताः।।''**

अतः भारतीय समाज में इस समय मन्यता प्राप्त षोडश संस्कारों की विवेचना निम्न प्रकार से की जा सकती है

-जन्म से पूर्व के तीन संस्कार गर्भाधान पुंसवन सीमन्तोन्नयन

-बाल्यावस्था के छः संस्कार-जातकर्म, नामकरण, निष्क्रमण, अन्न प्राशन, चूडाकर्म, कर्णवेध

-विद्याध्ययन से सम्बद्ध तीन संस्कार-उपनयन, वेदारम्भ, समापवर्तन

-आश्रमों में प्रवेश हेतु तीन संस्कार-विवाह, वानप्रस्थ, सन्यास

-मृत्यु उपरान्त एक संस्कार-अन्त्येष्टि संस्कार।

**संस्कारों की ज्योतिषीय विवेचना**-हम सभी जानते हैं, कि ज्योतिष शास्त्र काल निर्धारक शास्त्र है और प्रत्येक शुभाशुभ कार्य को करने के लिए ज्योतिष शास्त्र में शुभाशुभ तिथिवार-नक्षत्र, योग, करण, मास एवं वर्षादि का विस्तृत विवेचन किया गया है जिसके द्वारा मानव स्वजीवन में आशातीत ऊँचाईयों को शीघ्रतिशीघ्र प्राप्त कर सकता है अतएव प्रायः सभी लोग अनेक व्यावहारिक कार्यों को कालज्ञों के सलाहानुसार ही करते हैं। इसी प्रकार हिन्दू धर्मशास्त्रों में वर्णित मुख्यतयः षोडश संस्कारों के सम्पन्नता हेतु उनके शुभाशुभसमय का वर्णन वराहमिहिरादि आचार्यों ने भिन्नं-भिन्न ज्योतिषीय ग्रन्थों में किया है जिनमें से कुछ ग्रन्थों का अवलोकन कर पूर्वोक्त संस्कारों का शुभाशुभ ज्योतिषीय समयानुसार विवेचन करने का प्रयत्न मैं यहाँ करता हूँ। वे निम्निलिखित है।

**१. गर्भाधान**-गृह्य सूत्र गर्भाधान के साथ ही संस्कारों का प्रारम्भ करते हैं, क्योंकि जीवन का प्रारम्भ इसी संस्कार से ही प्रारम्भ होता है। इस संस्कार के विषय में उक्त है-

> **निषिक्तो यत्प्रयोगेण गर्भः संधार्यते स्त्रिया।**
> **तद् गर्भालम्भनं नाम कर्म प्रोक्त मनीषिभिः।।**

यह संस्कार मानव जीवन के लिए और आगे आने वाले संतति परम्परा की शुद्धि के लिए अत्यावश्यक है, दिव्य संतति की प्राप्ति के लिए बताए गए शास्त्रीय प्रयोग सफल होते हैं सन्तति विग्रह भी होता है, उसके लिए भविष्यपुराण में वर्णन है-''रजोदर्शनात्प्राक् स्त्री-संङ्गमाचरेत्। संसर्गं यदि कुर्वीत नरके परिपच्यते।।

ज्योतिषीय समय-**भद्राषष्ठी पर्वरिक्ताश्च सन्ध्याभौमार्कार्कीनाद्यरात्रीश्चतस्रः।**
**गर्भाधानत्र्युत्तरेन्द्वर्कमैत्रब्राह्मणस्वातीविष्णुवस्वम्बुपे सत्।।** (मु.नि.)

अर्थात् भद्रा, षष्ठी, पर्व के दिन (चतुर्दशी, अष्टमी, अमावस्या और पूर्णिमा) रिक्ता तिथियाँ, प्रातः और सन्ध्या काल सूर्य और शनिवार, रजोदर्शन से आगे तक की चार रात्रियाँ/दिन आदि गर्भाधान में त्याज्य हैं। तथा पुत्रार्थी के लिए रजोदर्शन से आगे के विषम दिन भी गर्भाधान में त्याज्य है। एवं तीनों उत्तरा, मृगशिरा, हस्त, अनुराधा, रोहिणी, स्वाती श्रवण, धनिष्ठा, शतभिष आदि नक्षत्रों में गर्भाधान शुभ होता है।

**गर्भाधान में विचारणीय वार**-गर्भाधान में वारों का विशेष महत्व होता है। पुत्रार्थी के लिए पुरूष ग्रह (सूर्य, भौम, गुरू) और कन्यार्थी के लिए स्त्री ग्रहों के वार शुभ कहे गए हैं तथा नपुंसक ग्रहों के वार (शनि बुध) में गर्भाधान त्याज्य है।

**विशेष**-रजोदर्शन के पश्चात १६ दिनों के भीतर सम दिनों का गर्भाधान पुत्र प्राप्तिप्रद और विषम दिनों का गर्भाधान कन्या प्राप्ति हेतु शुभ है उसके पश्चात् द्वितीय रजोदर्शन तक स्त्री प्रसङ्गं अहैतुक अर्थात् काम तृप्ति हेतु ही होता है। आधुनिक चिकित्सा पद्धतियों का भी यही मत है। अतः उपरोक्त निर्देशानुसार हम दिव्य सन्तति की प्राप्ति कर सकते हैं तथा गर्भ की सम्पुष्टता हेतु ऋषभक् नामक औषधि का सेवन करें, अत्यन्त उपयोगी होता है।।

**२.पुंसवन**-गर्भाधारण का निश्चय हो जाने के पश्चात शिशु को पुंसवन नामक संस्कार के द्वारा अभिषिक्त किया जाता है इसका अभिप्राय "पुं-पुमान् (पुरुष) का सवन (जन्म हो)" कहा भी गया है "पुमान प्रसूयते येन कर्मणा तत् पुंसवनमीरितम्।"

**ज्योतिषीय समय**-यह संस्कार गर्भ से तीसरे मास में बृहस्पति, रवि, मंगल दिनों, मृगशिरा पुष्य, मूल, श्रवण, पुनर्वसु हस्तादि नक्षत्रों, रिक्ता, अमावस्या, द्वादशी, षष्ठी अष्टमी आदि तिथियों को छोड़कर अन्य तिथियों में शुभ ग्रह केन्द्र और त्रिकोण में हो पापग्रह तृतीय षष्ठ, एकादश भाव में स्थित हो तो शुभ तथा पुरुष राशि के नवांश लग्न में हो तो पुंसवन कर्म करना शुभ होता है।

**विधि**-यह संस्कार चन्द्रमा के पुरुष नक्षत्र स्थित होने पर करना चाहिए। सामान्य गणेशादि की पूजन अर्चनादि करने के बाद गर्भिणी स्त्री की नासिका के दाहिने छिद्र में गर्भ पोषण संरक्षण के लिए लक्ष्मणा, बटशुङ्ग, सहदेवी आदि औषधियों का रस छोड़ना चाहिए। सुश्रत ने सूत्र स्थान में कहा है-"सुलक्ष्मणा-वटशुङ्ग, सहदेवी विश्वदेवानाभिमन्यतमं क्षीरेणाभिद्युष्ट्य त्रिचतुरो वा विन्दून् दद्यात् दक्षिणेनासपुटे"

**विशेष**-उपर्युक्त प्रक्रिया से स्पष्ट है कि इस संस्कार का अभिप्राय "पुमान् सूयते" से है अर्थात् पुरूष या पौरूषयुक्त सन्तान उत्पत्ति से है न कि आशक्त और कमजोर। इसके अतिरिक्त इस संस्कार में वैज्ञानिक विधि का आश्रय है जिससे शिशु को पूर्णता प्राप्त हो और सर्वाङ्ग रक्षा हो।।

**३.सीमन्तोन्नयन्**-गर्भ का तृतीय संस्कार सीमन्तोन्नयन है इस संस्कार में गर्भिणी स्त्री के सीमन्त (केशों) को उन्नयन (ऊपर) करना होता है-"सीमन्त उन्नीयते यस्मिन् कर्मणि तत् सीमन्तोन्नयनम्।"

ज्योतिषीय समय- **जीवार्कारदिने मृगेज्यनिर्ऋतिश्रोत्रदिति ब्रध्नभैः।**
**रिक्तामार्करसाष्टवर्ज्यतिथिभिर्मासाधिपे पीवरे।।**
**सीमन्तोऽष्टमषष्ठमासि शुभदैः केन्द्रत्रिकोणे खलैः।**
**लाभारित्रिषु वा ध्रुवान्त्यसदहे लग्ने च पुंभासके।।** (मु. चि. संस्कार प्रकरण, श्लोक-८)

अर्थात् गुरू-शनि, मंगलादि दिन में मृगशिरा, पुष्य, मूल, श्रवण, पुनर्वसु हस्तादि नक्षत्रों में तथा अमावस्या द्वादशी, षष्ठी, अष्टमी रहित शेष तिथियाँ, मासाधिपतियों की बलशालीनता, गर्भाधान से छठे या आठवें मास में शुभग्रहों की केन्द्रत्रिकोण स्थिति और पापग्रहों की तृतीय षष्ठ-एकादश भाव की स्थिति तथा नवांश में सीमन्त संस्कार उत्तम होता है। इसके अतिरिक्त ध्रुव संज्ञक नक्षत्रों और रेवती तथा शुभ ग्रहों के वारों में भी यह संस्कार किया जा सकता है।

**विधि**-किसी पुरूष नक्षत्र में चन्द्र स्थित होने पर स्त्री पुरूष को उस दिन फलाहार करके इस संस्कार को सम्पन्न करना चाहिए। सर्वप्रथम गणेशार्चन, नान्दी, प्राजापत्यादि आहुति देना चाहिए तत्पश्चात् पत्नी अग्नि के पश्चिम आसन पर आसीन होती है और पति कंघी के साथ पाँचों वस्तुओं (गूलर के कच्चे फलों का गुच्छा, कुशा, साही के काटें, चर्खे का सूतभरा तकुवा और पीपल या शिरीष की लकड़ी की बनी पतली सी खुटी) को स्पर्श कराता हुआ गर्भिणी के केशों को संवारता है। इसके बाद ''ॐ अयमूर्जावतो वृक्ष उर्जीव फलिनी भव'' इस मन्त्र का उच्चारण करता हुआ पांचों वस्तुओं को गर्भिणी की वेणी से बांध दिया जाता है। इस मन्त्र का अर्थ है ''जैसे यह गूलर का उर्जस्वी वृक्ष खूब फलता है, वैसे ही प्रभु कृपा से हे शुभगे ! तुम भी खूब फूलों-फलों''।।

**विशेष**-इस संस्कार के द्वारा गर्भवती स्त्री की समृद्धि तथा उसके भ्रूण के दीर्घायू होने की कामना की जाती है।

**४.जातकर्म**-बालक के जन्मसमय से लेकर नाभिबन्धन से पूर्व यह संस्कार सम्पन्न होता है। वशिष्ठ जी ने कहा भी है-''यस्मिन मुहूर्ते जनितः कुमारस्तस्मिन्विधेयं खलु जातकर्मः'' इसी प्रकार जैमिनी मुनि जी ने-

**''यावन्नोच्छिद्यते नालं तावन्नाप्नोति सूतकम्।**
**छिन्ने नाले ततः पश्चात्सूतकं तु विधीयते।।''**
**तस्माज्जातकर्म मुहूर्तोऽनुपन्न इति उच्यते।**

अतः शिशु के जन्म लेने के बाद जातक का पिता जातक का मुख देखकर स्नानादि कर नान्दीश्रद्धावसान जातकर्म विधि को सम्पन्न करे।

''जात कुमारं स्वं दृष्ट्वा स्वात्वाऽनीय गुरूम् पिता, नान्दीश्राद्धावसाने तु जातकर्म समाचरेत्।

**विधि**-गर्भिणी के जब प्रसव वेदना होने लगे तो निम्न मन्त्र पढते हुए उसके शरीर का मार्जन करते हैं.....''ॐ एजतु दशमास्यो गर्भो जरायुणा सह, यथायं वायूरेजति यथा समुद्र एजति। एवायं दशमास्यो अस्रज्जरायुणा सह'' इसके बाद शिशु के उत्पन्न होने के बाद उसका पिता अपने कुलदेवता एवं गुरूजनों को

प्रणामकर स्नानादि, करके शुद्ध वस्त्रादि धारण कर गणपत्यादि पूजन करे तथा नवजात शिशु को कवोष्ण (गुनगुना) जल से स्नान करवा के उसके अङ्गों को भली-भांति पोंछकर वस्त्र में लपेट दे। इसके बाद पिता बालक के दाहिने कान के पास मुख ले जाकर बार-बार 'वाक-वाक' कहे फिर दधि-मधु आदि को स्वर्ण शलाका अथवा दाहिनी अनामिका, अगुँली से चटाते हुए-"ऊँ भूः भुवः स्वः तथा भूर्भुवस्वः कहते हुए तुझमे आधार करता हूँ" कह कर चटाये।

**विशेष**-"जातकर्म क्रियां कुर्यात्पुत्रायुः श्रीविवृद्धये, ग्रहदोष विनाशाय सूतिकाऽशुभविच्छदे, कुमारग्रहनाशाय पुंसा सत्वविवृद्धये (भृगुः) इस प्रकार इस संस्कार द्वारा बालक के आध्यात्मिक विकास के लिए प्रयत्नशील रहने का उत्तर दायित्व डाला जाता है। जातकर्म में दधि-मधु आदि चटाने का अभिप्राय संसार की उत्तमोत्तम वस्तुओं के उपभोग के साथ आध्यात्मिक जीवन का सम्मिश्रण बना रहने से है।

**५. नामकरण**-व्यक्ति अपने नाम के द्वारा ही पहचाना जाता है एक प्रकार से नामकरण व्यक्ति की संज्ञा है जिसका जीवन में सर्वोपरिमहत्व है। जीवन में व्यवहार का सम्पूर्ण आधार नाम पर ही निर्भर होता है-

**"नामाखिलस्य व्यवहार हेतुः शुभावहं कर्मसु भाग्यहेतुः।**
**नाम्नैव कीर्ति लभेत् मनुष्यस्ततः प्रशस्तं खलु नामकर्म।।"**

**ज्योतिषीय समय**-उपरोक्त तथ्यों से स्पष्ट है कि यह संस्कार मानव जीवन में विशेष महत्वपूर्ण है। अतः इसके विचार में विशेष ध्यान देना चाहिए। ज्योतिष शास्त्रानुसार विभिन्न महर्षियों ने यथाक्रम वर्णन किया है -यथा-"**नारद**" सूतकान्ते नामकर्म विधेयं स्वकुलोचितम्, यहाँ नक्षत्रादि नियमों का अभाव है। इसके अतिरिक्त 'सारसग्रंह' नामकग्रन्थ में एकादशेऽह्नि विप्राणां क्षत्रियाणां त्रयोदशे।

**वैश्यानां षोडशे नाम मासान्ते शुद्रजन्मनाम्।**

तथा मनु ने- **"नामधेयं दशम्यां, तु द्वादश्यां चास्य कारयेत्।**
**पुण्ये तिर्थो मुहूर्ते वा नक्षत्रे वा गुणान्विते।।"**

अतः पर्व और रिक्ता रहित तिथियों शुभग्रहों के वारों व्यतिपातादिक दोष रहित दिनों, जन्म के ११वें दिन ब्राह्मणों के लिए, १३वें दिन क्षत्रियों के लिए, १६वें दिन वैश्यों के लिए तथा मास के अन्त में शूद्र जनों को पुनवर्सु पुष्य, हस्त, चित्रा, स्वाती, ज्येष्ठा, अनुराधा, मृगशिरा, मूल तीनों उत्तरा ,घनिष्ठा नक्षत्रों में और बुध चन्द्र, रवि, गुरू और २/५/८/११ आदि लग्नों में जातक का नामकरण शुभ होता है। यथा-

**"पुनर्वसुद्वये हस्तत्रये मैत्रेद्वये मृगे, मूलोतराधनिष्ठासु द्वादशैकादशे दिने।**
**अन्यत्रापि शुभे योगे वारे बुधशशांकयोः भानोर्गुरोः स्थ्रिरे लग्ने बालनामकृतं शुभम्।।**
**(शीघ्रबोध २ प्रकरण श्लोक ६-१०)**

**विधि**-जातक के माता-पिता स्नानादि कर्म में निवृत्त होकर शुद्धतापूर्वक गणेशग्रहादि का पूजन-अर्चनादि करके संक्षिप्त व्याहृतियों से हवन सम्पन्न कराकर कास्य पात्र में चावल फैलाकर पाँच पीपल के पत्तों पर पाँच

नामों का उल्लेख करते हुए पंचोपचार पूजन करे पुनः माता की गोद में पुर्वाभिमुख बालक के दक्षिण कर्ण में घर के बड़े पुरुष (पिता) द्वारा पूजित नामों में से निर्धारित नाम सुनावे हे शिशो।

**तव नाम अमुक शर्म-वर्म-गुप्त दासाद्यस्ति'' तत्पश्चात् निम्न आशीर्वचन ऋचाओं का पाठ करें।**

''ॐ वेदोऽसि येन त्वं देव वेद देवेभ्यो वेदोभवस्तेन मह्यां वेदो भूयाः।

**ॐ अङ्गादङ्गात्सभवसि हृदयादधिजायतेआत्मा वै पुत्र नामासि सञ्जीव शरदः शतम्''**

तत्पश्चात् गोदान-छाया दान आदि कराया जाये लोकोचार के अनुसार अन्य कार्य सम्पादन किए जाना चाहिए फिर ब्राह्मणों को दान-दक्षिणा दे तथा गुरूजनों का आर्शीवाद ग्रहण करना चाहिए।

## विशेष-सन्दर्भित ग्रन्थ

१. पौराहित्य कर्म प्रशिक्षक
२. ज्योतिष शास्त्र
३. मुहूर्त चिन्तामणि
४. नित्यकर्म पूजा-प्रकाश
५. ज्ञानायनी पत्रिका (समाज एवं संस्कार विशेषांक)
६. शीघ्र बोध।
७. मनु स्मृति

■ पता : राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ-परिसर, लखनऊ

# ज्योतिष एवं आयुर्वेद शास्त्र में अन्तः सम्बन्ध

■ उषा किरण

ज्योतिष एवं आयुर्वेद दोनों जीवन का विज्ञान है। आयुर्वेद को उपवेद का गौरव प्राप्त है तो ज्योतिष को वेदाङ्ग का। अंततः दोनों प्राचीन भारतीय वैदिक विज्ञान हैं। भारतीय लौकिक विज्ञान के क्षेत्र में ये दोनों शास्त्र आज भी श्रद्धेय और लोकप्रिय हैं। ज्योतिष एवं आयुर्वेद दोनों के सम्बन्ध प्रकृति से है। आयुर्वैदिक चिकित्सक को यदि दीर्घायु, अल्पायु, नक्षत्रों, ग्रहों का ज्योतिषीय ज्ञान हो तो दैविक एवं प्रज्ञापराधजन्य रोगों की चिकित्सा में एवं नक्षत्रानुसार रोगी को औषधि प्रदान करने में सहायता मिल जाती है। आयुर्वेद शास्त्र के प्रणेता आचार्य चरक, सुश्रुत, काश्यप आदि ने अपने संहिता ग्रन्थों में काल को महत्वपूर्ण स्थान दिया है। काल के निर्धारण का शास्त्र ज्योतिष शास्त्र है।

आयुर्वेद के आकर ग्रन्थों के अध्ययन हेतु सुश्रुत ने यज्ञोपवीत संस्कार कर प्रशस्त तिथि, करण, मुहूर्त, नक्षत्र एवं पवित्र दिशा में पवित्र होकर स्वाहाकार करने का विधान किया है।[1]

छेद्य, भेद्य, लेख्य आदि अष्टविध शस्त्र कर्म को प्रशस्त तिथि, करण, मुहूर्त तथा नक्षत्र में करने का विधान सुश्रुत ने किया है।[2] भैषज्याहरण, औषध सेवन, वमन, विरेचन आदि कार्यों हेतु मुहूर्त की आवश्यकता होती है। इसी प्रकार आयुर्वेद में अनेक कार्यों यथा-औषधाहरण आदि के लिए शुभकाल देखने का निर्देश प्राप्त होता है।

ऋतुविज्ञान ज्योतिष शास्त्र का अंग रहा है। आयुर्वेद में ऋतु विचार स्वस्थवृत्त तथा रोगीवृत्त के रूप में व्यवहृत होता है। ऋतुओं के कालावधि का उपयोग वनस्पति शास्त्री, कृषिशास्त्री, जन्तुशास्त्री तथा खनिज वैज्ञानिक करते हैं। चरक एवं ज्योतिषशास्त्री इस पर एकमत हैं कि सूर्य, वायु, पृथ्वी एवं चन्द्रमा के भ्रमण के कारण ऋतुओं की उत्पत्ति होती है। दिन, रात, अयन आदि का निर्माण इनकी गति से होता है, जिसके कारण आयुर्वेद में अधोलिखित ५ मौलिक सिद्धान्तों का प्रतिपादन हुआ।

१. षड् ऋतुओं की उत्पत्ति
२. षड् ऋतु से षड् रस की उत्पत्ति
३. संवत्सर, अयन, घटी, पल की उत्पत्ति
४. त्रिदोषों की उत्पत्ति
५. शारीरिक बल की निष्पत्ति।

त्रिदोष जो आयुर्वेद चिकित्सा के मूल सिद्धान्त हैं इसे ज्योतिषीय नक्षत्रों में निम्नानुसार विभाजित किया जाता है।

दोष

नक्षत्र

१. वात - मिथुन, कन्या, तुला, मकर, कुम्भ (यहाँ कन्या वुध द्वारा तथा मकर शनि द्वारा शासित है।)
२. पित्त - मेष, सिंह, धनु, वृश्चिक (यहाँ वृश्चिक का शासक मंगल है)
३. कफ - वृष, मीन

ध्यातव्य है कि वात, कफ और पित्त क्रमशः वायु, अग्नि, पृथ्वी और जल तत्वों का क्रमशः प्रतिनिधित्व

करता है। ग्रहों का मानव उत्तकों पर प्रभाव पड़ता है। ज्योतिष में रत्नों को धारण करने तथा आयुर्वेद में धातुओं द्वारा औषध निर्माण की प्रक्रिया देखी जा सकती है। आयुर्वेद में ज्योतिष की तरह ही दैवीय तत्वों के कारण शरीर में रोगोत्पत्ति को स्वीकार किया गया है, जिसका विवेचन आगे किया जा रहा है।

ज्योतिष के भूभ्रमण, सूर्य भ्रमण, ऋतुविज्ञान आदि मौलिक सिद्धान्तों का आश्रयण आयुर्वेद में किया गया। वहीं ज्योतिष में रोगोत्पत्ति में नक्षत्रों की भूमिका पर विचार करते हुए मुहूर्तचिन्तामणिकार ने ज्वर रोग यदि स्वाती, ज्येष्ठा, तीनों पूर्वा, आर्द्रा और आश्लेषा नक्षत्रों में से किसी भी एक नक्षत्र में उत्पन्न हो तो रोगी की मृत्यु होती है कहा है। साथ ही रेवती एवं अनुराधा में रोग की उत्पत्ति होने पर रोग स्थिर रहता है [३] कहकर आकाशीय पिण्डों तथा ग्रहों की गति का मानव शरीर पर प्रभाव का वर्णन किया है। आयुर्वेद एवं ज्योतिष दोनों शास्त्रों में रोगो के कारणों, निदान एवं उपचार में समानताएँ दृष्टिगोचर होती है।

आर्द्रा, आश्लेषा आदि ११ नक्षत्रों में सूर्य, मंगल, शनिवारों ,में चतुर्थी, नवमी, चतुर्दशी, षष्ठी, द्वादशी तिथियों के योग वाले दिनों में रोगारम्भ होने पर रोगी की शीघ्र मृत्यु का विवेचन [४] आयुर्वेद तथा ज्योतिष के अन्तः सम्बन्ध को प्रदर्शित करता है। इसी प्रकार चरक संहिता में उन्माद रोग की चर्चा करते हुए महर्षि चरक काल के विभिन्न स्थितियों में यथा सन्ध्या के समय, पूर्णिमा और अमावस्या में मैथुन करते हुए चन्द्रग्रहण वा सूर्यग्रहण में अपवित्र वस्तुओं के छूने पर ये देव आदियों के आघात काल होने का निरूपण किया है।[५]

आयुर्वेद में औषधियों का निर्माण विशेषतः वनस्पतियों द्वारा किया जाता है। आचार्य वराहमिहिर ने वृहत्संहिता में वृक्षायुर्वेद नामक विशिष्ट अध्याय का प्रणयन किया है। अग्नि पुराण में १. वृक्ष प्रतिष्ठाविधि २. वृक्षायुर्ज्ञान ३. वृक्षायुर्वेद नामक तीन अध्याय प्राप्त होते हैं। वराहमिहिर ने वृक्षों के रोपन हेतु तीनों उत्तरा, रोहिणी, रेवती, अभिजित्, हस्त, पूर्वाषाढ़ा, उत्तराषाढ़ा और मूल नक्षत्रों के नाम निर्दिष्ट किये हैं।[६]

नारद पुराण में भी २७ नक्षत्रों से २७ प्रकार के वृक्षों की उत्पत्ति का वर्णन किया गया है। इन वृक्षों को नक्षत्र वृक्ष कहा जाता है।

इस प्रकार हम ज्योतिष और आयुर्वेद के अन्तः सम्बन्ध पाते हैं। आयुर्वेद ज्योतिष का आश्रयण करता दिखायी देता है। ज्योतिष और आयुर्वेद के बीच सामञ्जस्य होने पर अभूतपूर्व समाधान प्राप्त होता है। ज्योतिष शास्त्र को वेद का नेत्र कहा गया है उपवेद आयुर्वेद को स्पष्ट रूप से देखने हेतु नेत्र रूपी ज्योतिर्विज्ञान की आवश्यकता है अन्यथा ज्योतिष के बिना आयुर्विज्ञान अधूरा है।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. उपनीयस्तु ब्राह्मणः प्रशस्तेषु तिथिकरणमुहूर्तनक्षत्रेषु प्रशस्तायां दिशि.........जुहूयात्। सु. सू. २/३
२. ततः प्रशस्तेषु तिथिकरणमुहूर्तनक्षत्रेषु.......सकदेवापहरेच्छस्रमाशु च। तदेव ५/७
३. स्वातीन्द्रपूर्वाशिव..........वासवे। मु. चि. न. ४५
४. तदेव श्लोक ४७ ५. उन्मादयिष्यतामपि......घातकाला भवन्ति। च. नि. ७/१६
६. ध्रुवाणि पञ्च वायव्यं........द्रुमरोपणे। वृ. अ. ५५/३१

■ पता : आचार्य, द्वितीय वर्ष

# संस्कृत वाङ्मय में विश्वबन्धुत्व

■ अनन्तमणि त्रिवेदी

संस्कृत भाषा हमारे देश भारत वर्ष की सबसे प्राचीन भाषा है, यह भारतवर्ष की आत्मा की आवाज है, यह अमृत और अमर भाषा है, देववाणी के नाम से इस भाषा को सम्मान प्राप्त है। संस्कृत भाषा हजारों वर्षों की होने पर भी आज की किसी भी भाषा से अधिक युवती है, इसमें अधिक लचीलापन है, यह सैकड़ों पुत्रियों को जन्म देकर भी उनसे अधिक सशक्त है। हम भारतीयों का समस्त साहित्य संस्कृत वाङ्मय में ही मूल रूप से निबद्ध है। चार वेद, चार उपवेद, छः वेदांग, छः दर्शन शास्त्र अठारह स्मृतियाँ, अठारह पुराण, अठारह उपपुराण, उपजीव्य महाकाव्य, रामायण और महाभारत इसके अतिरिक्त काव्यशास्त्र काव्य, नाटक, तथा उपन्यास गद्यकाव्य, चम्पू, गीतिकाव्य, सुभाषित, ललितसाहित्य, अर्थ, काम, नीति, राजनीति, शिल्प, कला, स्थापत्य, संगीत, चिकित्सा, गणित, रसायन, वैज्ञानिक साहित्य, भाषा विज्ञान, पाणिनि व्याकरण जैसा वैज्ञानिक शास्त्र संस्कृत वाङ्मय के प्राण-प्रतीक हैं।

इस कलेवर के बाद भी भारत के साथ विश्व का जीवन दर्शन अव्यवस्थित क्यों हैं ? आज की इस विषम परिस्थिति जिसमें सारे मानवीय उदात्त आदर्श विलुप्त होते जा रहे हैं, चतुर्दिक दैन्य हाहाकार तथा छीना झपटी का शर्मनाक दृश्य, भूख की ज्वाला से झुलसा हैवानियत पर उतरा इन्सान, होटलों के आगे जूठी पत्तलों को चाटने के लिए मनुपुत्रों की अप्रतिहत भीड़ जो पशुओं के साथ होड़ ले रही है, जिसमें लिप्त मानवों को राष्ट्र-धर्म या विश्वबन्धुत्व की चिन्ता नहीं, लोग प्रलोभन पाकर विश्वबन्धुत्व के द्रोही बनते जा रहे हैं, के लिए मेरा संस्कृत वाङ्मय कुछ नहीं कर सकता ? क्या विश्व की समस्याएं भारत के साथ उत्तरोत्तर बढ़ती रहेगी?

मानव दुःख-पीड़ा अवसाद के व्यूह में इसलिए घिरा है क्योंकि उसे अपनो के अन्तस् में छिपी आत्मीयता नहीं मिलती इस मामले में ''वसुधैव कुटुम्बकम्'' का जयघोष करने वाला संस्कृत वाङ्मय अवश्य धनी है, इसका विश्वबन्धुत्व विषयक् विचार इतना समृद्ध है कि वर्णन नहीं किया जा सकता।

प्रमुख संस्कृत ग्रन्थों के अध्ययन से यह ज्ञात होता है कि संस्कृत वाङ्मय धर्म, सम्प्रदाय, क्षेत्र, नगर, देश, विदेश, की मानसिकता से उपर उठकर मानव मात्र के लिए कल्याण की भावना को अग्रसर करता है। वैदिक ऋषि विश्वबन्धुत्व के लिए सुमति सद्भावना की प्रार्थना करता है, वह उसके लिए भी प्रार्थना करता है जो उसकी दृष्टि से ओझल है, जिन्हें वह नहीं देखता-

**यॉँश्च पश्यामि यॉँश्च न। तेषु मा सुमतिं कृधि।।**[1]

संस्कृत साहित्य क्षेत्रीयता अथवा दलबन्दी की विकृत मानसिकता से सम्बन्ध नहीं रखता। यही कारण है कि उसका नाम जर्मन, हिन्दी, बाँगला आदि की तरह किसी देश की परिधि से बँधा नहीं है। वह एक संस्कार सम्पन्न भाषा की उदार चिन्तनधारा है, जो समूचे विश्व के सत्यं, शिवम् और सुन्दरम् का संरक्षण करती है। यहाँ सुदूर अतीत में भी वैदिक ऋषि धरती और आकाश के मिले जुले स्वरूप का दर्शन करते थे।

**यो विश्वचर्षणिरूत विश्वतोमुखो**
**यो विश्वतस्पाणिरूत विश्वतस्पृथः।**
**सं बाहुभ्यां भरति सं पतत्रै-**
**द्यावापृथिवी जनयन् देव एकः।।**[२]

वे "माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः"[३] कहते हुए, अपने व्यक्तित्व में धरती माता के सपूत होने का स्वाभिमान रखते थे। वे सारी पृथ्वी को एक सम्मिलित परिवार वाला घर मानते थे, जिसमें अनेक भाषाएँ बोलने वाले विभिन्न धर्मों के अनुयायी एक साथ रहते हैं। यह पृथ्वी उनके लिए एक सीधी सादी गऊ माता थी, जो भरपूर धन-धान्य रूपी दुग्धधाराओं से सबका भरण-पोषण करती है-

**जनं बिभ्रती बहुधा विवाचसं**
**नानाधर्माणं पृथिवी यथौकसम्**
**सहस्रं धारा द्रविणस्य मे दुहां**
**ध्रुवेव धेनुरनपस्फुरन्ती।।**[४]

वैदिक ऋषि चिन्तित हो जाते थे-यह देखकर कि इस धरती पर आर्थिक विषमता फैली हुई है। यह एक क्रूर विपत्ति है, जो सुनहले केश लहराती बढ़ी चली आ रही है।

**या महती मनोन्माना विश्वा आशा व्यानशे।**
**तस्यै हिरण्यकेश्यै निर्ऋत्या अकरं नमः।।**[५]

प्राचीन भारत में दार्शनिकों की विकसित विश्व-चेतना के कारण उनका नाम विश्ववित्' पड़ गया था। ऋग्वेद के एक मन्त्र से हमें इस रहस्य का ज्ञान मिलता है-

**"मन्त्रयन्ते दिवोऽमुष्य पृष्ठे विश्वविदो वाचमविश्वविन्नाम्।।**[६]

ईशावास्योपनिषद् के सिद्धान्त समूची पृथ्वी को एक परिवार मानकर प्रवर्तित किये गये हैं, यहाँ दिखती हर वस्तु में ईश्वर का अधिवास है, उसे त्यागपूर्वक अपने उपयोग में लाएं, किसी की सम्पदा पर लोभ-दृष्टि न रखें।

जगत् के दुःख और विद्वेषमय होने की अपेक्षा उसके सुखमय बनने के लिए यथार्थ से आदर्श की ओर चलने वाली एक यात्रा है।

"वसुधैव कुटुम्बकम्"। चौदहवीं शताब्दी में बंगाल के नारायण पण्डित द्वारा विरचित' हितोपदशे में कहा गया -

**अयं निजः परो वेति गणना लघुचेतसाम्।**
**उदारचरितानां तु वसुधैव कुटुम्बकम्।।**[७]

अर्थात् यह अपना है और यह पराया-ऐसी समझ हीनवृत्ति के लोगों में होती है उदार आचरण वाले

महापुरुष सारी धरती को अपना ही छोटा सा कुटुम्ब मानते हैं। यही बात काश्मीरी विद्वान् वल्लभदेव की सुभाषितावलिः में इस प्रकार की गई है-

**अंगणवेदी वसुधा कुल्या जलधिः स्थली च पातालम्।**
**वल्मीकश्च सुमेरुः कृतप्रतिज्ञस्य धीरस्य।।**[८]

धीर वीर महापुरूषों ने कोई शुभ संकल्प ले लिया तो उन्हें विशाल पृथ्वी ऐसी लगती है जैसे अपने आँगन की ड्योढी हो, समुद्र ऐसा लगता है जैसे नन्हीं सी नाली हो, पाताल पड़ोस का चबूतरा और ऊँचा सुमेरु पर्वत किसी दीमक की बाँबी सा लगता है।

'कृण्वन्तो विश्वमार्य'[९] अर्थात् सम्पूर्ण संसार को आर्य बनाने का ऐसा ही संकल्प वैदिक ऋषियों ने लिया था। अहिंसा, सत्य, अस्तेय और अपरिग्रह आदि सनातन धर्म की दस विशेषताओं को यम अथवा "सार्वभौम महाव्रत" कहकर महर्षि पतञ्जलि ने इस संकल्प को चरितार्थ किया था। आज से दो हजार वर्ष पूर्व धर्म एवं नीति व्यवस्था के प्रतिष्ठापक मनु ने सांस्कृतिक दूतों के माध्यम से यही उपक्रम किया था। विश्व के लिए उनका खुला आमन्त्रण था कि भारतवर्ष के संस्कारशील ब्राह्मणों एवं ऋषियों से धरती के हर कोने में लोग उत्तम चरित्र की शिक्षा प्राप्त कर लें।

**एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः।**
**स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः।।**[१०]

महर्षि व्यास, वाल्मीकि, गौतमबुद्ध, महावीर, सम्राट्, अशोक और महाकवि भास, कालिदास, अश्वघोष आदि ने भी इस तरह अपने सिद्धान्तो से भूमण्डल को प्रशिक्षित किया था। तभी तो अमेरिकन इतिहासकार विल् टुरैण्ट ने भारतीय प्रज्ञा का ऋण स्वीकार करते हुए लिखा-

India was the motherland of our race and sanskrit the mother of Europe's Languages. She was the mother of our philosophy, mother through the Arabs of much of our mathematics, mothers through the Buddha of the ideals embodied in Christianity, mother through the village community of self-Government and democracy. Mother india is in many ways the mother of us all-Vill Tourant.

संस्कृत साहित्य का अतिप्राचीन उद्घोष है-

**सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयाः।**
**सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दुःखभाग्भवेत्।।**[११]

सब सुखपूर्वक रहें, सभी स्वस्थ और नीरोग रहकर प्रगतिपथ पर आगे बढ़ें किसी को दुःख की व्यथाएँ न झेलनी पड़े।

यह स्वर इक्कीसवीं शताब्दीं की मंगल बेला में भी अनुगुञ्जित हो रहा है आचार्य डॉ. रेवाप्रसाद द्विवेदी कहते हैं-

धिक् कोऽयं निजरूचिनामको जनानां
विश्वस्मिन् मनसिशयोऽस्ति भेदहेतुः
येनेदं जगदखिलं समुद्रशैल-
नद्याद्यैः शकलितमेकतां न याति।[१२]

अर्थात् कुछ लोगों की अलग अलग पसंद से यह कैसा बँटवारा है? समुद्र पर्वत और नदी तटों से विभाजित विश्व वस्तुतः एक हो जाना चाहिए।

वस्तुतः विश्वबन्धुत्व-विस्तारक संस्कृत की गाथाएं अनन्त हैं, शास्त्र, संस्कृतज्ञों की रचनाएं भी अनन्त प्रायः हैं, इस भौतिक अनन्त से इस अल्प समय में सभी शास्त्रों पर चिन्तन करना सम्भव नहीं है अतः संस्कृत वाङ्मय में विश्वबन्धुत्व की दृष्टि से महत्वपूर्ण ग्रन्थों का अध्ययन करने के उपरान्त नवनीत मात्र निकालने का प्रयास किया गया है।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. अथर्ववेद - १७.१.७
२. अथर्ववेद - १३.२.२६
३. अथर्ववेद - १२.१.१२
४. अथर्ववेद - १२.१.४५
५. अथर्ववेद - ५.७.६
६. ऋग्वेद - ६.६.१०
७. हितोपदेश - १.६६
८. सुभाषितावलिः - २२७०
९. ऋग्वेद - ६.६३.५
१०. मनुस्मृति - २.२०
११. ऋषि वाक्य
१२. सीताचरितम् - ५.१०

■ पता : विराट खण्ड-४, गोमतीनगर, लखनऊ

# गीतायां वैदिकसिद्धान्तदर्शनम्

■ ऋचा

गै इति शब्दार्थकाद् भौवादिकाद् धातोः क्ते टापि च प्रत्यये कृते गीतापदं निष्पद्यते। श्रीकृष्णेन धर्मक्षेत्रे कुरूक्षेत्रे सा अर्जुनाय गीता, एतस्मादेव एतस्या नामाभिधेयं गीतेति जातम् गीतेयं महाभारतस्य भीष्मपर्वणि वर्तते। महाभारतस्य युद्धे यदा कौरवाणां पाण्डवानां च सेना सम्मुखमवतस्थे। तदानीमेवार्जुनः स्वीयान् समस्तान् सम्बन्धिजनान् समीक्ष्य ब्रूते यत्-

**"सीदन्ति मम गात्राणि मुखं च परिशुष्यति।**
**वेपथश्च शरीरे मे रोमहर्षश्च जायते।। (१/२९)**
**गाण्डीवं संसते हस्तात् त्वक्चैव परिदह्यते।**
**न च शक्नोमि अवस्थातुं भ्रमतीव मे मनः।। (१/३०)**

अर्जुनस्येमां दुखापन्नां स्थितिं समवलोक्यैव श्रीकृष्णस्तस्मै अर्जुनाय गीतोपदेशं चकार। गीतायां वैदिकसिद्धान्तदिग्दर्शनं भवति न वेति विषये निपुणतया निरीक्षणेन वयमवगच्छामो यदस्यां न प्रायेण काचिदपि चर्चा वेदविरुद्धा। स्वामिदयानन्दप्रवराः सत्यार्थप्रकाशे वदन्ति यत्" महाभारतात् प्राक् तु सर्वेऽपि नृपाः पौराश्च वेदानुसारमेव व्यवहरन्ति स्म"। स्वामिनां वचनेन परिपुष्यति यत् महाभारतकाले वेदोदितो धर्मः प्रवर्तमानोऽभवत्। तस्मिन्नेव महाभारते काले गीतोपदेशोऽर्जुनायाभूत अनेनैव सिध्यति यत् गीताया वैदिकत्वं वर्तते। तदानीं नान्येषां धर्माणां प्रवृत्तिरासीत्। अतोऽवैदिकत्वस्य सम्भावनैव कुतः ? अस्मिन्नेव विषये जगद्गुरुशङ्कराचार्या इतरे आचार्याश्च वदन्ति यत् **"वैदिकधर्मस्य सत्यसनातन-सिद्धान्ततत्वानि संस्थापयितुं च गीताशास्त्रम् अनुशिष्टम्।** अनेनाचार्यवचसापि प्रमाणीभवति यद् गीता वैदिकसिद्धान्तमेवानुसरति। साम्प्रतमत्र केषाञ्चन विषयाणां परिचिन्तनं प्रस्तूमः तथा च विचारयामो वेदे यदुक्तं तत्वं तदत्र गीतायां वर्तते न वा। सर्वप्रथम पुनर्जन्मविषयमवचित्य विचारान् प्रस्तौमि।

पुनर्जन्म-

वेदेषु तथा वैदिकवाङ्मयेषु पुनर्जन्मसिद्धान्तस्य स्वीकृतिवर्तते। यथा ऋग्वेदे उच्यते यत्-

**पुनर्नो असुं पृथिवी ददातु पुनर्द्यौखि देवी पुनरन्तरिक्षम्।**
**पुनर्नः सोमस्तन्वं ददातु पुनः पूषा पथ्यां या स्वस्तिः।। (ऋक् २३/६/७)**

अस्य मन्त्रस्य महर्षिदयानन्दप्रवरा अर्थ व्याचक्षन्ते यत् 'हे भगवन् ! भवदनुग्रहेण अस्मभ्यं वारं वारं पृथिवीयं प्राणान्, प्रकाशम् नयने, अन्तरिक्षादिस्थानं च ददाति। अस्मिन् पुनर्जन्मनि अपि औषधरसोऽस्मभ्यमुत्तमं शरीरं ददातु। परिपोषकः परमेश्वरः कृपां विधाय सर्वेषु जन्मसु अस्माकं सर्वाणि दुःखजातानि निवार्य स्वस्ति कुर्यात्। अस्मिन् मन्त्रे पुनर्जन्मनः पुष्टिः स्पष्टतया भवति।

यजुर्वेदेऽप्युच्यते यत् **"पुनर्मनः पुनरायुर्म आगन् पुनः प्राणः पुनरात्माम आगन् पुनश्चक्षुः पुनः श्रोत्रे म**

**आगन्। वैश्वानरो अदब्धास्तनूपा अग्निर्नः पातु दुरितादवद्यात्।।** (यजु. ४/१५)। अस्य मन्त्रस्य भाष्ये महर्षिदयानन्दप्रवरा व्याख्यानं कुर्वन्ति यत् ''हे जगदीश्वर ! भवदनुग्रहेण विद्यादिश्रेष्ठगुणयुक्तं मन आयुश्च मह्यमागन्पुनः पुनर्जन्मसु प्राप्नुयात् पुनर्जन्मनि मदात्माऽविकारः शुद्धः सन् प्राप्नुयात्। चक्षुः श्रोत्रं च मह्यं प्राप्नुयात्। यः सकलस्य जगतो नायकः दम्भादिदोषरहितः, शरीरादिरक्षकः, विज्ञानानन्दस्वरूपः, परमेश्वरः जन्मजन्मान्तरे दुष्टकर्मभ्योऽस्मान् पृथक्कृत्य पातु रक्षतु, येन वयं निष्पापा भूत्वा सर्वेषु जन्मसु सुखिनो भवेम। एताभ्यां मन्त्राभ्यां पुनर्जन्मसिद्धिर्भवति। एवमेव गीतायाः श्लोकैरपि पुनर्जन्मनः पुष्टिर्भवति। यथा-

**इमं विवस्वते योगं प्रोक्तवानहमव्ययम्।**
**विवस्वान् मनवे प्राह मुनिरिक्ष्वाकवेऽब्रवीत्।।** (४२१)

अस्मिन् श्लोके श्रीकृष्णोऽर्जुनाय कथयति यत् इमं योगं तु अहं पूर्वं विवस्वते राजर्षये प्रोक्तवान्। अत्रानेन श्लोकेन श्रीकृष्णः स्वस्य पूर्वजन्मनो विषये वदति। अस्मिन् एव अध्याये वर्णयति यत् ''**बहूनि मे व्यतीतानि जन्मानि तव चार्जुन** (४/५) अर्थात् हे अर्जुन ! मम तव च बहूनि जन्मानि जातानि। अनेन श्लोकेन पुनर्जन्मनोऽवधारणा भृशं परिपुष्यति।

**अजोऽपि सन्नव्ययात्मा भूतानामीश्वरोऽपि सन्।**
**प्रकृतिं स्वामधिष्ठाय संभवाम्यात्ममायया।।** (४/६)

अस्य मन्त्रस्य सामर्पणभाष्यमेवं वर्तते यत् ''हे अर्जुन ! यद्यपि अहमनादिः अजन्मा, तथापि पञ्चभूतानि मां पुनर्जन्मग्रहणाय न विवशं विधातुं शक्नुवन्ति। अहं तु भूतानां स्वामी। परोपकारभावनया योगिजनोपार्जितशक्त्या जन्म गृह्णामि। मदीयमिदं जन्म न भोगार्थम्, किन्तु अन्येषां कृते मोक्षमार्गोपदेशार्थम् अर्थात् अपवर्गार्थम्। आत्मानमजमित्युक्त्वा श्रीकृष्णः जीवानां पुनर्जन्म मन्यते।

**यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत।**
**अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम्।।** (४/७)

अत्रापि श्लोके श्रीकृष्णः पुनर्जन्मविषये एव वदति। तत्रैव पुनः पुनर्जन्म विषये भाषते यत्-

**जन्म कर्म च मे दिव्यमेवं यो वेत्ति तत्वतः।**
**त्यक्त्वा देहं पुनर्जन्म नैति मामेति सोऽर्जुनः।।**(४/६)

अर्थात् हे अर्जुन ! यः एवं मे दिव्यं जन्म कर्म च तत्वतः वेत्ति स देहं त्यक्त्वा पुनः साधारणं जन्म नैति। तथैव अन्यस्मिन् श्लोकेऽपि ब्रूते यत्-

**वासांसि जीर्णानि यथा विहाय,**
**नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि।**
**तथा शरीराणि विहाय जीर्णानि,**
**अन्यानि संयाति नवानि देही** (२/२२)

अर्थात् यथा मानवः पुरातनानि वस्त्राणि उत्तर्य नवानि धारयति तथैव अयं जीवात्माऽपि पुरातननानि जीर्णानि शीर्णानि शरीराणि विहाय नवानि शरीराणि समाप्नोति। एते गीतास्थश्लोकाः अनेन पुनर्जन्मविषये गीतायावैदिकत्वमुपपन्नम्।

**गीतायां वैदिकी समत्वभावना** – वेदे बहुषु मन्त्रेषु समत्वभावनाया वर्णनं वर्तते। ऋग्वेदस्यसङ्गठनसूक्तस्य प्रथमे मन्त्रे एवोपदिश्यते यत्

**सङ्गच्छध्वं संवदध्वं सं वो मनांसि जानताम्।**
**देवा भागं यथापूर्वे सञ्जानाना उपासते।। (१०/४६/२)**
**समानो मन्त्रः समितिः समानी समानं मनः सह चित्तमेषाम्।**
**समानं मन्त्रमभिमन्त्रये वः समानेन वो हविषा जुहोमि।। (१०/४६/३)**

एतयोः मन्त्रयोः परस्परं समत्वभावनाया उपदेशो वर्तते। परमात्मा उपदिशति यत् हे मानवाः ! यूयम् ऐक्यभावेन वसथ। ऐक्यभावे एव बलं भवति। ऐक्येन शत्रूणां हानिर्भवति तथा च मैत्रीभावो वर्धते। अथर्ववेदे एकत्र मन्त्रे प्रोच्यते यत्

**सर्वा आशा मम मित्रं भवन्तु" (अथर्व. १६/१५/६)**

अर्थात् सर्वेषु प्राणिषु यः समत्वमाचरति, स एव विशेषो जनो भवति। अत्र श्लोके सुहृदादीनां परिगणनं तु केवलमुपलक्षणार्थमेव।

**समः शत्रोच मित्रे च तथा मानापमानयोः।**
**शीतोष्णसुखदुःखेषु समः सङ्गविवर्जितः।। (१२/१८)**

अर्थात् स्वेषु परेषु च, सर्वासु परिस्थितिषु च समानतया एव जनैर्भवितव्यम्। अथर्ववेदेऽपि तु इयमेव प्रार्थना वर्तते। यत्-

**योऽस्मान् द्वेष्टि यं वयं द्विष्मस्तं वो जम्भे दध्मः (अथर्व. ३/२७/१-६)**

अर्थात् अज्ञानतया योऽस्माभिस्सह द्वेषं करोति आहोस्वित् वयं यान् जनान् द्विष्मः। हे प्रभो ! एतान् दोषान् विनाशयतु। एवमेतैः श्लोकैरपि गीता वैदिकसिद्धान्तं परिपुष्णाति।

**गीतायां वैदिकं कर्मवर्णनम्** – गीतायां श्रीमता भगवता कृष्णेन कर्मकरणाय प्रेरिताः सर्वेऽपि जनाः। तत्रोच्यते यत्

**कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन।**
**मा कर्मफलहेतुर्भूः मा ते सङ्गोस्त्वकर्मणि।। (२/४७)**

अस्मिन् श्लोके निष्कामं कर्म कुर्वन् मानवो जीवेदिति उपदेशो वर्तते। अयमेवोपदेशस्तु यजुर्वेदस्य ईशसूक्तेऽपि प्राप्यते यत्-

**कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः (यजु. ४०/२)**

अर्थात् अस्मिन् संसारे जिजीविषुर्मानवः सदा कर्माणि कुर्वन्नेव शतं वर्षाणि वसन्तु। गीतायामुच्यते यत्

**न हि कश्चित् क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत्।**
**कार्यते ह्यवशः कर्म सर्वः प्रकृतिजैर्गुणैः।**

अर्थात् कश्चिदपि जनः क्षणमात्रमपि कर्म अकुर्वन्नत्र संसारे न जीवितुं शक्नोति। तत्रैवाग्रे उच्यते यत्-

**नियतं कुरु कर्म त्वं कर्म ज्यायो ह्यकर्मणः।**
**शरीरयात्रापि च ते न प्रसिद्ध्येदकर्मणः।। (३८)**

अर्थात् अस्माकं जीवनमपि कर्माभावे न प्रचलिष्यति। अयमेवोपदशस्तु यजुर्वेदस्य अस्मिन् मन्त्रे वर्तते।

**कोऽदात् कस्माऽदात् कामोऽदात् कायादात्।**
**कामो दाता कामः प्रतिग्रहीता कामैतत्ते।। (यजु. ७/४८)**

अर्थात् शुभकर्माणि अकृत्वा न कर्मबन्धनान्मुक्तिर्भविष्यति। एवमभिः श्लोकैरपि गीता वैदिकसिद्धान्तानां पुष्टिं करोति।

**गीतायां वैदिको योगः** – योगविषये गीतायां वर्णनमस्ति यत् -

**योगस्थः कुरु कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा धनञ्जय।**
**सिद्ध्यासिध्ययोः समो भूत्वा समत्वं योग उच्यते।। (२/४८)**

अत्र श्लोके समत्वभावना योगनाम्ना वर्णिता। यजुर्वेदेऽपि ''उपायामगृहीतोऽसि'' (७/४)।

इत्यस्मिन् मन्त्रे यमनियमान् पालयन् तमङ्गीकर्तुम् आदेशो वर्तते। यमनियमपालनेनैव समत्वभावनाया विकासो भवति। इयमेव भावना योगदर्शनस्य **''योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः''** (१/२) इत्यस्मिन सूत्रे विलसति। यदि चित्तवृत्तय एव न निरुध्यन्ति कुतः समत्वभावना समुदेष्यति। गीतायामेवाग्रे प्रोच्यते यत् -

**बुद्धियुक्तो जहातीह उभे सुकृतदुष्कृते।**
**तस्माद् योगाय युज्यस्व योगः कर्मसु कौशलम्।। (२/५०)**

अर्थात् बुद्धिमान् योगी इहैव पापपुण्यं परित्यजति।

अतस्त्वं योगाय प्रयतस्व। कर्मसु कौशलमेव योगः। एष एव सिद्धान्त ऋग्वेदे वर्णितः

**''द्वा सुपर्णा सयुजा सखायौ समानं वृक्षं परिषस्वजाते।**
**तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति।। (१/१६४/२०)**

अर्थात् जीवात्मा शरीरद्वारा पापपुण्यफलमिह भुङ्क्यते। इति साधनास्थलं कीदृशं स्यादिति गीतामेवं वर्ण्यते यत्-

**शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य स्थिरमासनमात्मनः।**
**नात्युच्छ्रितं नातिनीचं चैलाजिनकुशोत्तरम्।। (६/११)**

साधनास्थलविषये मनुस्मृतौ अपि वर्तते यत्-

**अपां समीपे नियतो नैत्यकं विधिमास्थितः।**
**सावित्रीमप्यधीयीत गत्वारण्यं समाहितः।। (२/१०४)**

गीतायां वैदिकवाङ्मयानुसारमात्मवर्णनम् आत्मनोऽनरत्वविषये गीतायां विवर्णितं यत्-

# भारतीय ज्योतिष का दार्शनिक पक्ष

■ अभय त्रिपाठी

मानव का एक अत्यन्त महत्वपूर्ण पहलू उसका अध्यात्मवाद है। अतः मनुष्य के आध्यात्मिक जीवन के विषय में विचार करना परमावश्यक हो जाता है।

तन्त्र, मन्त्र, पुनर्जन्म का ज्ञान और परकाया प्रवेश इत्यादि विषयों का ज्ञान तथा अभ्यास मनुष्य तभी कर सकता है जब उसकी कुण्डली में उपर्युक्त विषयों को सीखने की क्षमता होगी। इन सभी विषयों के अध्ययनार्थ अध्यात्म कुण्डली पर ध्यान देना पड़ता है। जब व्यक्ति को सात्विक गुणों का उदय होता है तब उसका झुकाव अध्यात्म की ओर होता है। परन्तु जब तक चन्द्र और सूर्य का प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष (दृष्टिसम्बन्ध) राहु और शनि से न हो तब तक जातक में अध्यात्मभाव का उदय नहीं हो पाता। अध्यात्मिक भावना को द्योतित करने हेतु ज्योतिष ग्रन्थों में प्रवज्यायोग का वर्णन किया गया है, जातक पत्र (कुण्डली) में चार या चार से अधिक ग्रहों की युति हो तो प्रवज्या योग होता है-**''चतुरादिभिरेकस्थैः प्रवज्याबलिभिः समाः**[1]।।

ज्योतिषशास्त्र के दार्शनिक अध्यात्मिक पक्ष को समझने के लिए कुण्डली के भावों का विभाजन किया गया है-

**कुण्डली में-**

१. प्रथमभाव, पञ्चमभाव, नवम भाव-अन्नमयभाव कहते हैं।
२. द्वितीय, षष्ठ, दशम-प्राणमय भाव कहते हैं।
३. तृतीय, सप्तम, एकादश-मनोमयभाव कहते हैं।
४. चतुर्थ, अष्टम, द्वादश-विज्ञानमयभाव कहते हैं।
५. लग्न, षष्ठ, द्वादश-आनन्दमयभाव कहते हैं।

इसी प्रकार राशियों की भी संज्ञाएं हैं-

| **राशि** | **संज्ञा** |
|---|---|
| मेष, कन्या | अन्नकोश राशियाँ |
| वृष, तुला | प्राणकोश राशियाँ |
| मिथुन, वृश्चिक | मनोमय कोश राशियाँ |
| कर्क, धनु | विज्ञानमय कोश राशियाँ |
| सिंह, मकर | आनन्दमय कोश राशियाँ |
| कुम्भ, मीन | मुक्तिदायक कोश राशियाँ |

राशियों एवं ग्रहों के परस्परिक मेल से विचारधारा का निर्णय होता है। ग्रहों में मंगल-बुध-अन्नमय विचारधारा के पोषक हैं।

शुक्र-मनोमय विचारधारा के, चन्द्र एवं गुरू-वैज्ञानिक दृष्टिकोण उत्पन्न करते हैं। राहु और नेप्चून मोक्ष मार्ग की ओर अग्रसर करते हैं। पत्रमेश जिस राशि में होता है जातक के विचार भी उपर्युक्त कोशानुरूप होते हैं।

पञ्चम भाव में स्थित राशि और ग्रहों से पञ्चमेश की विचारधारा का विचार करते हैं तथा यदि शुभ ग्रहों की युति या दृष्टि सम्बन्ध हो तो विचारधारा को बलमिलता है अन्यथा विपरीत फल प्राप्त होता है। नवमेश और पञ्चमेश का सम्बन्ध विचारधारा को सिद्धान्त प्रदान करता है। एकादशेश विचारधारा के अनुयायी बनवाता है।

लग्नेश सफलता-असफलता के संकेत करता है। तृतीयेश विचारधारा के स्थायित्व को दर्शाता है। इस प्रकार-पञ्चमेश, नवमेश, सप्तमेश, एकादशेश, तथा तृतीयेश मिलकर किसी एक नये सिद्धान्त या अनुसन्धान की प्रवृत्ति को जागृत करते हैं।

अगर इन भावों में परस्पर शत्रुता हो तो ऐसी विचार धारा पनप नहीं पाती और न उसे प्रोत्साहन ही मिल पाता है। पञ्चमेश का सम्बन्ध षष्ठेश अष्टमेश या द्वादशेश से हो तो विचारों की श्रृंखला में गतिरोध उत्पन्न होता है। तथा ऐसे विचार प्रायः विवादग्रस्त होते हैं तथा समुदाय का रूपधारण कर लेते हैं। अध्यात्मिक जीवन का पूर्ण साफल्य परम पुरूषार्थ मोक्ष से है।

मोक्ष प्राप्ति हेतु साधना आवश्यक है। साधना तीन प्रकार की होती है-

१. प्राण की साधना, २. मन की साधना, ३. शब्द की साधना।

१. प्राण की साधना को हठ योग कहते हैं।

२. मन की साधना को पातञ्जल योग कहते हैं।

३. शब्द की साधना को मन्त्रयोग कहते हैं।

इन सभी साधनाओं का उद्देश्य मोक्ष को प्राप्त करना है। व्यक्ति के शरीर में निहित निम्नलिखित सात चक्रों[२] के द्वारा अध्यात्मिक जगत का विचार किया जाता है।

| | चक्र | ग्रह | देवता | फल |
|---|---|---|---|---|
| १. | मूलाधार | बुध, राहु | गणेश | मोक्षप्रवृत्ति |
| २. | स्वाधिष्ठान | शुक्र | विष्णु | वासनाओं का नाश |
| ३. | मणिपुर | सूर्य | रूद्र | आत्मसाक्षातकार की ओर |
| ४. | अनाहत | मङ्गल | रूद्र | आशा का नाश |
| ५. | विशुद्धि | चन्द्र | रूद्र | माया का नाश |
| ६. | आज्ञा | गुरू | रूद्र | सद्गुरू से भेट |
| ७. | सहस्रार | शनि | रूद्र | मोक्ष प्राप्ति |

कुण्डली में जो ग्रह बलवान होता है जातक को उस चक्र का फल अल्प साधना के उपरान्त मिलने लगता है। यदि चन्द्र और पञ्चमेश पर अन्य ग्रहों की दृष्टि हो या संयोग करते हो तो साधना में मन ही नहीं लगता तथा ऐसे व्यक्तियों की वासना विषयी होती है। ऐसे साधकों का झुकाव प्रायः लौकिक सिद्धिचमत्कार योग और सांसारिक आनन्द की ओर अधिक हो जाता है।

ऐसा व्यक्ति साधना को सांसारिक सुखों को भोगने का हेतु मानता है। ग्रह के प्रभाव से व्यक्ति के मन में उसके कारकत्व[३] एवं शक्ति के अनुरूप झुकाव होता है-

| ग्रह | कारकत्व |
|---|---|
| सूर्य | आत्मकारक, ब्रह्मतेजकारक, भुवनकारक, (भुवनज्ञानं सूर्येसंयमात्'[४]। |
| चन्द्र | माया, सृष्टि, जीवकारक, ताराज्ञानकारक, (चन्द्रे ताराव्यूहज्ञानम्[५]। |
| मङ्गल | शक्ति, आसन, प्राणायामकारक। |
| बुध | बुद्धि तथा मूलाधारकारक, परोक्षज्ञानकारक। |
| गुरू | ज्ञानकारक, आज्ञाचक्रकारक। |
| शुक्र | आनन्दकारक, योग, तपस्या, ज्ञान का विचार, ध्यान, सिद्धि, भक्ति, उपासना। |
| शनि | प्रलयकारक, सविकल्पसमाधिकारक, तूर्यावस्थाकारक। |
| राहु | कुण्डलिनीशक्तिकारक, र्निविकल्पसमाधिकारक गतिकारक। |

कुण्डली में निम्नलिखित भावों से विचार करते हैं-

| | भाव | विचार |
|---|---|---|
| १. | प्रथम | शिष्यों की योग्यता का अध्ययन। |
| २. | द्वितीय भाव | ज्ञानपिपासा तथा धन संचयका अध्ययन, |
| ३. | तृतीय भाव | संयम सहनशीलता तथा दृढ़ता का अध्ययन, |
| ४. | चतुर्थ भाव | साधना सम्बन्धिसमाग्री का अभाव, या बहुलता तथा क्षमा का अध्ययन, |
| ५. | पञ्चम भाव | वाणी, सत्यता, सिद्धि, साधना, उपासना का अध्ययन। |
| ६. | षष्ठम भाव | भविष्य की कठिनाइयों का ज्ञान, सामर्थ्य का अध्ययन। |
| ७. | सप्तम भाव | शान्तिप्रियता का अध्ययन, |
| ८. | अष्टमभाव | अचानक आपदाओं का अध्ययन, |
| ९. | नवमभाव | दया भाव का अध्ययन, |

| | | |
|---|---|---|
| १०. | दशमभाव | धैर्यशक्ति का अध्ययन, |
| ११. | एकादशभाव | साक्षात्कार का अध्ययन, |
| १२. | द्वादशभाव | मोक्ष का ज्ञान। |

साक्षात्कार तीन प्रकार[६] से किया जाता है।

१. आत्मसाक्षात्कार

२. स्वप्नसाक्षात्कार

३. प्रत्यक्ष साक्षात्कार

जब कुण्डली में अग्नितत्व के ग्रह प्रबल होते हैं, तो जातक को ज्ञानात्मक साक्षात्कार[७] होता है। वायु तत्व के ग्रह प्रबल होने पर स्वप्न साक्षात्कार[८] होता है। जल तत्व अधिक प्रबल होने पर जातक को तन्द्रा में साक्षात्कार[९] होता है। पृथ्वीतत्व के अधिक प्रबल होने पर जातक को देव देह का साक्षात्कार[१०] होता है। पृथ्वी और जलतत्व के जब ग्रहों का योग अधिक होता है तो जातक को साधना का लौकिक फल प्राप्त होता है। तथा उसकी प्रवृत्ति भी उसी प्रकार होती है। वायु और अग्नितत्व ग्रहों का योग अधिक होने पर ज्ञानात्मक, पारलौकिक, सुख, ज्ञानवैराग्य और कीर्ति ही उसकी साधना की उपलब्धि[११] होती है। पृथ्वी और जलतत्व वाले साधक सिद्धियों में पड़कर अपना मार्ग अवरूद्ध करते हैं। वायु तथा अग्नितत्व प्रधानसिद्धियों को पार कर के ब्रह्म[१२] को प्राप्त करते हैं।

## सन्दर्भ-सङ्केत


१. श्लोक सं.२ बृ. प्रवज्यायोगाध्याय बृहत्पाराशरहोराशास्त्रम्

२. ज्योतिषतत्व विवेक पृ. सं. २३८ (लेखक-पं. रमेश उपाध्याय)

३. ज्योतिषतत्व विवेक पृ. सं. २३८ (लेखक-पं. रमेश उपाध्याय)

४. सूत्र सं.० २६ विभूतिपाद "पातञ्जलयोगसूत्र"

५. सूत्र सं.० २६ विभूतिपाद "पातञ्जलयोगसूत्र"

६. ज्योतिषतत्त्व विवेक पृ. सं. २३६ (लेखक-पं. रमेश उपाध्याय)

७. ज्योतिषतत्त्व विवेक पृ. सं. २४० (लेखक-पं. रमेश उपाध्याय)

८. ज्योतिषतत्त्व विवेक पृ. सं. २४० (लेखक-पं. रमेश उपाध्याय)

९. ज्योतिषतत्त्व विवेक पृ. सं. २४० (लेखक-पं. रमेश उपाध्याय)

१०. ज्योतिषतत्त्व विवेक पृ. सं. २४० (लेखक-पं. रमेश उपाध्याय)

११. ज्योतिषतत्त्व विवेक पृ. सं. २४० (लेखक-पं. रमेश उपाध्याय)

१२. ज्योतिषतत्त्व विवेक पृ. सं. २४० (लेखक-पं. रमेश उपाध्याय)


■ पता : आचार्य (फलित ज्योतिष) द्वितीय वर्ष, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर

# अचः परस्मिन् पूर्वविधौ

■ प्रियंका तिवारी

''अचः परस्मिन् पूर्वविधौ'' इत्यस्मिन् सूत्रे ''स्थानिवदादेशोऽनल्विधौ'' इति सूत्राद् आदेशः स्थानिवच्चानुवर्तते। ''अचः'' इत्यत्र स्थानषष्ठी अस्ति एवञ्च ''परस्मिन्'' इति आदेशस्य विशेषणं भवति। अतः सूत्रार्थो भवति- ''परनिमित्तोऽजादेशः स्थानिवत्, स्थानिभूतादचः पूर्वत्वेन दृष्टस्य विधौ कर्त्तव्ये।'' अर्थात् परं निमित्तं मत्वा अचः स्थाने जायमान आदेशः स्थानितुल्यो भवतीति। यथा-'गणयति' इत्यत्र 'गण' इति अदन्ताद्धातोः णिचि कृते धातुसंज्ञायां तिपि शपि च कृते ''अतो लोपः'' इति सूत्रेण अकारलोपे च कृते 'गण् इ अ ति' इत्यवस्थायाम् ''अत उपधायाः'' इति सूत्रेण उपधावृद्धिः प्राप्तोऽस्ति किन्तु ''अचः परस्मिन् पूर्वविधौ'' इति सूत्रेण अकारस्य स्थानिवद्भावे कृते उपधायामकायभावे ''अत उपधायाः'' इत्यनेन वृद्धिर्न भविष्यति। गुणे अयादेशे च कृते ''गणयति'' इति सिद्धयति।

अस्मिन् सूत्रे शङ्का उत्पद्यते यत् अजादेशस्य अर्थः अज्झलसमुदायस्थाने विधीयमानः आदेशः गृह्यते वा अच्मात्रे विधीयमानः आदेशः, तर्हि नागेशभट्टेन अस्य समाधानं दीयते यत् अचः स्थाने एव विधीयमानः आदेशः गृह्यते। तेन 'मरूतमाचष्टे' इत्यर्थे मरूतशब्दात् णिचि, टिलोपे च कृते 'मर इ' इति स्थिति उपधावृद्धौ तिबादिकार्ये च कृते 'मारयति'' इति सिद्धयति। अज्झलसमुदायस्य स्थाने यः आदेशो भवति, यदि तस्य ग्रहणं क्रियते तदा ''उत'' इत्यस्य लोपादेशस्य स्थानिवद्भावः क्रियेत् तदा उपधावृद्धिर्न भविष्यति। अतएव उक्तं यत् अच्मात्रस्थाने विधीयमान आदेश एव ग्रहीतव्यः।

अस्मिन् सूत्रे प्रयोगे योऽच् भवति तत्स्थानिक आदेश एव ग्रहीतव्यः, न तु सूत्रे स्थानित्त्वेन गृह्यमाणमिति। अतएव ''णेरनिटि'' इति सूत्रेण क्रियमाणलोपस्य स्थानिवद्भावो भवति, यतोहि सूत्रे णेर्लोपस्य विधानमस्ति किन्तु प्रयोगे तु इकाररूपिणः अच एव लोपो भवति। अनने 'अवीवदत्' इत्यादिप्रयोगसिद्धौ ''चङ्परनिर्ह्रासे चोपसङ्ख्यानम्'' इति वार्तिकमपि सिद्धयति। ''अवीवदत्'' इत्यत्र ण्यन्ताद् वद् धातोः पुनः णिचि कृतेऽनुबन्धलोपे, पूर्वणेः लोपे कृते, लुङि प्रथमैकवचने ''णिश्रिद्रुस्रुभ्यां कर्तरि चङ्'' इत्यनेन च्लेश्चङि कृते ''वाद् इ अ त्'' इत्यवस्थायां ''णौ इति णिलोपस्य स्थानिवद्भावे कृते मध्ये इकारव्यवधाने सति चङ्परणिपरकत्वाऽभावेन ह्रस्वस्य प्राप्तिरेव न भविष्यति, किन्तु ''चङ्परनिर्ह्रासे चोपसङ्ख्यानम्'' इति वार्त्तिकेन स्थानिवद्भावस्य निषेधे कृत चङ्परणिपरकत्वेन ह्रस्वः भविष्यति एवञ्च अडागमे इत्यादिके च कृते ''अवीवदत्'' इति रूपं सिद्धयति।

सूत्रे अच्ग्रहणं किमर्थं क्रियते इति प्रश्ने नागेशेनोक्तं यत् ''आगत्य'' इत्यत्र मलोपस्य स्थानिवद्भावो मा भूत्। अत्र आङ्उपसर्गपूर्वकात् गम्धातोः क्त्वा, ल्यबादेशे च कृते अनुनासिकमकारस्य लोपो भवति। यदि सूत्रे अचः ग्रहणं न भवति तर्हि हल्वर्ण-मकारस्यापि स्थानिवद्भावे ''ह्रस्वस्य पिति कृति तुक्'' इति सूत्रेण तुगागमो न भविष्यति। एवञ्च ''आगत्य'' इति रूपं न सिद्धयति। अतएव सूत्रे अच्ग्रहणमस्ति येन अत्र स्थानिवद्भावो न भवति, तुगागमे कृते ''आगत्य'' इति रूपं सिद्धयति।

सूत्रे परस्मिन् ग्रहणस्य प्रयोजनं प्रदर्शयति यत् ''युवजानिः'' इत्यत्र निङः स्थानिवत्त्वेन मलोपो न स्यात्। अत्र ''युवतिर्जाया यस्य'' इति विग्रहे ''युव जाया'' इति स्थिते समासादि-कार्ये कृते ''जायाया निङ्'' इति सूत्रेण आकारस्य स्थाने निङादेशे वलादिपरत्वात् यकारलोपे कृते प्रातिपदिकादिकार्ये च कृते ''युवजानिः'' इति रूपं सिद्ध्यति। अत्र आकारस्य स्थाने जायमान-निङादेशः परनिमित्तकादेशः नास्ति। अतएव अत्र स्थानिवद्भावो न भवति एवञ्च यकारलोपस्य बाधो न भवति।

अस्मिन् सूत्रे ''पूर्वविधौ'' इत्यस्य ग्रहणं किमर्थं कृतमस्ति इति जिज्ञासायाः नागेशभट्टेन समाधानं कृतं यत् ''नैधेयः'' इत्यत्र निपूर्वकधाञ्धातोः ''उपसर्गे धोः किः'' इति सूत्रेण किप्रत्यये कृते 'निधि' इत्यवस्थायां ''तस्यापत्यम्'' इति विग्रहे ''इतश्चानिञः'' सूत्रेण विधीयमानं-ढक्प्रत्ययस्यानापत्तिः मा भूत्। अत्र यदि इकारस्थानिक-आकारस्य स्थानिवद्भावो भविष्यति तर्हि अत्र त्र्यच्त्वात् ''द्व्यचः'' इति सूत्रेण द्व्यच्प्रयुक्तढक्प्रत्ययो न भविष्यति। किन्तु ढक्प्रत्ययः पूर्वविधिः नास्ति अपितु परविधिः अस्ति। अतः स्थानिवद्भावो न भविष्यति।

अनेन सूत्रेण भावाभावयोरूभयोरप्यतिदेशः विधीयते। भावातिदेशः अर्थात् स्थानिनि सति यत् कार्यं विधीयते तदादेशेऽपि भवेत्। अभावातिदेशः अर्थात् स्थानिनि सति यन्न भवति तदादेशेऽपि न भवेदित्यर्थः। भावातिदेशस्य उदाहरणं भवति- ''निगाल्यते'' इति। अत्र निपूर्वकात् निगरणार्थकगृधातोः णिचि, यकि णिलोपे कृते, णिलोपस्य स्थानिवद्भावे च कृते ''अचि विभाषा'' इति सूत्रेण लत्वप्राप्तिर्भवति। अतएव णिचः लोपादेशेऽपि लत्वप्राप्तिर्भविष्यति। अभावातिदेशस्योदाहरणं यथा - ''पटयतीति''। पटुमाचष्टे इति विग्रहे ''पटु'' इति शब्दात् ''प्रातिपदिकाद्धात्वर्थे'' इति सूत्रेण णिचि कृते इष्ठवद्भावने उकारस्य लोपो भवति। अत्र उकारे सति ''अत उपधायाः'' इति सूत्रेण अदुपधत्वाभावात् वृद्धिर्न भवति। अतएव लोपे सति अदुपधत्वादपि वृद्धिर्न भविष्यतीति दिक्।

■ पता : आचार्य द्वितीय वर्ष (नव्य व्याकरण) राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ

# न्याय दर्शनम्

■ राम प्रकाश शुक्ल

दर्शन क्या है ? समग्र संस्कृत वाङ्मय वेद, धर्मशास्त्र, इतिहास, पुराण स्मृति, काव्य, नाटक, आख्यायन का नाम दर्शन नहीं है। वस्तुतः श्रेष्ठ पुरूष द्वारा प्रवर्तित विशिष्ट शब्दसन्दर्भ को ''दर्शन'' की संज्ञा दी जाती है। अनेक विद्वानों ने अपने-अपने मतानुसार दर्शन की व्याख्या की है। दर्शन के सन्दर्भ में न्याय कोशकार कहते हैं-''दर्शनं तत्व[1] ज्ञान साधनं शास्त्रम्'' इति।

दर्शन के दो भेद होते हैं।

१. वेदबाह्यं २. वेदापेक्षभान्तरं

उनमें बौद्ध-चार्वाक, जैन, इत्यादि दर्शन वेदबाह्य दर्शन है नामान्तर में इन्हें नास्तिक दर्शन भी कहते हैं। अन्य वैशेषिक, मीमांसा, न्याय इत्यादि आस्तिक दर्शन है।

**द्वौ योगौ द्वे च[2] मीमांसे द्वौ, तर्काविति षड्बुधाः''**
**तत्र प्रमाणादितत्वज्ञानस्य निःश्रेयसोपायत्व प्रति पादकम्**
**प्रमाणादि स्वरूप निरूपकञ्च च ''न्याय दर्शनम्''।**
**महर्षिणा गोतममुनिना प्रणीतम् दर्शनमिदम्**
**तत्र न्यायो नाम ''प्रमाणैरर्थपरीक्षणम्''।।**

न्यायविस्तरः न्यादर्शनम्, न्यायविद्या, आन्वीक्षिकी, तर्क विद्या, प्रमाण विद्या, इत्यादीनि नामान्तराणि च भवन्ति।

आन्वीक्षिक्याः सर्वशास्त्रोपकारकत्वप्रतिपादनम्-

न्यायशास्त्र प्रतिपादित प्रमाणस्वरूप विभागादीनि खलु उपजीव्य शास्त्रान्तराणि स्वाभिमतानर्थान् व्यवस्थापयामासु अतः सर्वशास्त्राणां न्याय शास्त्रं-''प्रदीप'' इव वर्तते। न्यायशास्त्रस्य सर्वशास्त्रोपकारकत्वं भगवता वात्स्यायनेन न्याय प्रथमसूत्रभाष्ये प्रतिपाद्यति।

**प्रदीपः सर्वविद्यानामुपायः सर्वकर्मणाम्।**
**आश्रयः सर्वधर्माणां विद्योद्देशे प्रकीर्तिता।।** (न्या.या. १.१.१)

**अपि च-आर्षं धर्मोपदेशं च वेदशास्त्रविरोधिना।**
**यस्तर्केणानुसन्धत्ते स धर्म वेद नेतरः।।** (म.स्मृ.अ. ११, श्लो. १०६)
**न्यायशास्त्रस्य सर्वशास्त्रोपकारकत्वादे व-**
**''आन्वीक्षिकी त्रयी वार्ता दण्ड नीतिश्च शाश्वती' इति।**

विद्या विभाग करण समृये त्रयूयादि पूर्वत्वेनाऽन्वीक्षिक्याः निर्देशः कृतो वर्तते।

**'न्याय दर्शनस्य प्रधान ग्रन्थकाराः'**

न्यायसूत्र कर्ता **'महर्षिगोतमः ''गोतमगोत्रापत्यम्**। तेन विरचितं न्याय दर्शनम् अध्याय पञ्चके व्यापृतम्।

प्रत्यध्यायम् आह्निकद्वयम्। पञ्चाध्याय्यामाहत्य अष्टविंशत्यधिक पञ्च शतानि (५२८) सूत्राणि सन्ति। पण्डित मण्डल्याम् अयम् गोतमो गौतमो वा इति नाम्नि विप्रतिपत्तिरस्ति। (न्याय को पृ. २) परन्तु न्याय शास्त्र प्रवक्ताऽयं गोतम एवं भवेत्। गौतमस्त्वन्यः अहिल्यापति। य इन्द्रम् अहल्यां च शप्तवान्।

प्रमाणरूपेण श्लोकोऽयम्-

**कणादेन च सम्प्रोक्तं शास्त्रं वैशेषिकं महत्।**
**गोतमेन तथा न्यायं साङ्ख्यं च कपिलेन वै।।** (पद्म पुराणम्-उत्तरखण्डम् अ, २०७)

## २. वात्स्यायनः

वात्स्यायनो न्यायसूत्राणां भाष्यं निर्मितवान् न्यायवार्तिककर्ता उद्योतकर वात्स्यायन एवं न्यायभाष्यमकरोदिति न्यायवार्तिकं वदति-

**''यदक्षपाद प्रतिमः भाष्य वात्स्यायनो जगौ।**
**अकारि महतस्तस्य भारद्वाजिन वार्तिकम्।।''**
**न्या.वा.अ-२, अन्तिम भाग, कौटिल्य**
**अस्यैव पक्षिलस्वामी मल्ल नागः, द्रामिल नामान्तराणि श्रूयन्ते।**
**वात्स्यायनो मल्लनागः कौटिल्यश्चणकात्मजः।**
**द्रामिलः पक्षिलस्वामी विष्णु गुप्तोंऽशुलश्च सः।। (अभिधान चिन्तामणि कोशे)**

## ३. उद्योतकरः (क्रिस्तीय षष्ठशतकम्)

उद्योतकरः न्याय सूत्राणां वार्तिकम करोत्। वार्तिक लक्षणं च-

**''उक्तानुक्तदुरूक्तानां चिन्तायत्र प्रवर्तते।**
**तं ग्रन्थं वार्तिकं प्राहुर्वार्तिकज्ञाः मनीषिणः।।''** (पराशपुराणम्, अ. १८)

## ४. वाचस्पतिमिश्रः (क्रिस्तीय-८४१)

धर्मकीर्तिप्रभृतिभिः बौद्धादितार्किकैः उद्योतकरकृते न्याय वार्तिके खण्डिते वैदिक न्याय रक्षायै वाचस्पतिमिश्राः 'न्याय वार्तिक तात्पर्य टीकामकुर्वन्। तथा चोक्तं न्यायवार्तिक तात्पर्ये वाचस्पतिमिश्रैः-

यद्यपि भाष्य-कृता कृत व्युत्पादनमेतत्। तथापि दिङनाग प्रभृतिभि अर्वाचीनैः कुहेतु सन्तमससमुत्थापनेनाऽऽच्छादितं शास्त्रं न तत्वनिर्णयाय पर्याप्तम्' (न्या.वा.ता.ती) पृ. २२)

## ५. उदयनाचार्याः (क्रिस्तीय वर्षम्-६८४)

वाचस्पतिकृतिषु बौद्धादार्शनिकैः खण्डितेषु मिथिलायां जनिमापन्ना उदयनाचार्याः ''न्यायवार्तिक तात्पर्यटीका परिशुद्धि'' नामकं ग्रन्थं विरच्य न्यायशास्त्रं उद्दधरूः।

न्यायपरिशिष्टम्, किरणावली, न्याय कुसुमाञ्जलि एते रचयामासुः।

६. **जयन्त भट्टः**-(क्रिस्तीयदशमशतकम्) जयन्तभट्टः न्याय सूत्राणि अधिकृत्य 'न्याय मञ्जरी' नामक स्वतन्त्रं ग्रन्थं चकार। चन्द्रापत्यमयं काशमीरदेशीयः। न्यायमञ्जर्यां मीमांसकानामन्विताभिधान खण्डनम्, स्फीटवाद निरासः, वेदपौरुषेयत्वनिरासः एते विषया सुष्ठु निरूपिताः।

**प्रमाणानि-**

**न्यायमते प्रमाण लक्षणम-वात्स्यायनेन-**
**'उपलब्धि साधनानि प्रमाणानि'**
**उद्योतकरमतेन प्रमाण लक्षणम्-**
**उपलब्धि हेतुः प्रमाणम्'**
**तथा च गोतम न्यायसूत्रम्**
**प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दाः प्रमाणानि (न्या.सू. १.१.३ इति)**

प्रत्यक्ष प्रमाण लक्षणम्-तत्र प्रत्यक्ष ज्ञान करणं प्रत्यक्षम्। प्रमाभूत प्रत्यक्षलक्षणं तु-इन्द्रियार्थ सन्निकर्षोत्पन्नं, ज्ञानम् अव्यपदेश्यम् अव्यभिचारि व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षम्। (न्या.सू. १.१.४)

अनुमान लक्षणम्-अनुमिति करणम् अनुमानम्। परामर्शजन्यं ज्ञानं अनुमितिः। व्याप्यस्य पक्षवृत्तिता ज्ञानं परामर्शः। अनुमानं द्विविधम् स्वार्थं परार्थम् च।

उपमानलक्षणम्-"**प्रसिद्धसाधर्म्यात् सा यसाधनमुपमानम्**" (न्या.सू. १.१.६)

अत्रार्थे वात्स्यायन भाष्यम्-उपमानं सारूप्य ज्ञानम्। यथा गौस्तथा गव्यम्" इति। सारूप्यं तु सामान्य योगः। (न्या.भा.१.१.३)

शब्द प्रमाण निरूपणम्-आप्त वाक्यं शब्दः। आप्तस्तु यथार्थवक्ता तथा च न्याय सूत्रम्-आप्तोदेश शब्दः (१.१.७)

आप्त लक्षणं तु न्याय भाष्ये-वात्स्यायनेन कृतम्

"आप्तः खलु साक्षात्कृधर्मा यथा दृष्टस्यार्थस्य चिख्यापयिषया प्रयुक्त उपदेष्टा" इति। (न्या.भा. १.१.७)

इतरदर्शनेषु न्यायदर्शनस्य प्रभावः

व्यवहारे न्यायनयः इति वदन्तो द्वैतवेदान्तिनः न्यायशास्त्र पद्धतिमुररीकृत्य स्वदर्शनं स्थापयामासुः। तत्र प्रमाणप्रमेयादिपदार्थतत्व चिन्तनाध्यासः। चिन्तनाक्रमस्तु न्यायशास्त्रमाधारीकृत्य प्रवर्तते। सकल-आस्तिक दर्शनाधारभूतानां वेदानां प्रामाख्य समर्थनं तु न्याय शास्त्रेण भवति। न्याय शास्त्र प्रवर्तिताः न्यायाः वेदार्थ निर्णयकाः भवन्ति इति हेतोः। न्यायशास्त्रमपि वेदोपकारकमित्यभ्युपगमः तथा च मनुः-

**आर्षं धर्मोपदेशं च वेदशास्त्रविरोधिना।**
**यस्तर्केणानुसन्धत्ते स धर्म वेद नेतरः।। मनुस्मृतिः-अ. ११, १.६**

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. न्या. कोष

२. न्या. कोष

■ पता : रा.सं.सं., लखनऊ परिसर, लखनऊ

# बाल रक्षाविधान एवं अरिष्ट भंग विवेचन

■ हरिओम शर्मा

ज्योतिष शास्त्र के अनुसार सर्वप्रथम शिशु की आयु का विचार नहीं किया जाता है। प्राचीन काल से ही शिशु की रक्षा के लिए धार्मिक संस्कार के माध्यम से नाना प्रकार के अनुष्ठान किए जाते हैं। आयुर्वेद में औषधियों द्वारा तथा पुराणों में तन्त्र-मन्त्र द्वारा सबसे पहले शिशु की रक्षा के निवारण हेतु अनेक वर्णन विद्यमान हैं। ज्योतिषशास्त्र के मतानुसार जन्म काल से लेकर दसवें दिन शिशु का नामकरण करना चाहिए तथा उसमें पहले दिन से लेकर दसवें दिन तक शिशु की रक्षा के लिए तान्त्रिक उपचार प्राप्त होते हैं। इसके साथ-साथ अग्नि पुराण[१], ब्रह्मवैवर्त पुराण[२], शिव महापुराण३, मत्स्यपुराण[४], गरूड़ पुराण[५], भागवतपुराण[६], आदि में बाल रक्षा विधान के लिए स्तोत्र द्वारा अरिष्ट निवारण का वर्णन विस्तार से प्राप्त होता है। पहले दिन से लेकर सोलह वर्ष तक शिशु को किसी भी दिन, मास, वर्ष में यदि अरिष्ट हो तो उसके काल का निर्धारण करके मंत्र, जप द्वारा शिशु के अरिष्ट का निवारण करना चाहिए। बालतन्त्र के अनुसार शिशु को पहले दिन से दसवें दिन तक-नंदिनी, सुनंदना, धटालि, कटकोली, अहंकारी, खट्वाङ्गी, हिंसका, भीषणी, मेषा, रोदना इत्यादि देवियों का प्रभाव रहता है इनकी शान्ति तथा लक्षण के विषय में कहा है कि इनके प्रभाव से बालक को ज्वर हो, शरीर में कंपन हो, मुख सूखे, स्वर क्षीण हो, मूर्च्छित हो तो सबसे पहले नदी के दोनों किनारे की मिट्टी लाकर उसकी सुन्दर मूर्ति बनाकर एक जगह रख दें[७] उसके उपरान्त सफेद भात पकाकर, सफेद फूल, सफेद चन्दन घिसकर रखें, कपूर, सफेद चमेली के ५ फूल, सफेद ५ ध्वजा, ५ दिए आटे के यह सभी एक जगह रखकर २१ बार मंत्र पढ़कर ७ बार बालक पर वारके, ४ घटी दिन में पूर्व दिशा में रखें[८]। बलि के उपरान्त पीछे से राई, खस, आक के फूल, बिल्ली के बाल, मनुष्य के शिर के बाल, नीम के पत्ते, गाय का घी यह सब एकत्र करके तीन दिन तक बालक को इसका धूप दें फिर चौथे दिन जल मंत्रित करके बालक को स्नान कराऐं इस प्रकार करने से शिशु या बाल निरोग होगा इसके साथ-साथ ब्राह्मणों को दूध का भोजन कराना चाहिए। ऊँ ह्रीं खं खः स्वाहा यह छः अक्षर के मन्त्र को जपना चाहिए इसी मंत्र को पढ़कर बलि तथा स्नान कराना चाहिए।[९]

बाल रक्षा के उपरान्त ज्योतिष शास्त्रीय ग्रन्थों में जिस प्रकार बालारिष्ट का वर्णन किया गया है उसी प्रकार अरिष्ट भंग का वर्णन भी ज्योतिष ग्रन्थों में उपलब्ध होता है जातक को बाल्यकाल में अरिष्ठ योग होता है परन्तु इसे अतिरिक्त अनेक प्रकार की ग्रह स्थितियों से उसका अवरोध भी हो जाता है उसे अरिष्ट भंग भी कहा जाता है इसलिए जन्म-कुण्डली में बालारिष्ट योग के साथ बालारिष्ट भंग का भी विचार करना चाहिए। यदि किसी ग्रह के द्वारा बालारिष्ट योग भंग होता है तो बालारिष्ट योग अरिष्ट कारी नहीं होता है यदि किसी भी प्रकार से बालारिष्ट भंग योग ना दिखता हो तो बालारिष्ट होता है जिसके प्रभाव से बालक कष्ट, तथा मृत्यु को प्राप्त होता है।

विभिन्न आचार्यों के मतानुसार बालारिष्ट भंङ्ग योगों का वर्णन निम्नलिखित है जैसे बृहज्जातक के मतानुसार यदि प्रकाशमानस किरणों से युक्त बृहस्पति बलवान होकर लग्न में हो तो समस्त अरिष्टों का नाश होता है जैसे भक्ति पूर्वक शिवजी के प्रति किया गया प्रणाम समस्त महापापों को नाश कर देता है।[१०] यदि बलि लग्नेश पाप ग्रहों से अदृष्ट हो और केन्द्र स्थित शुभ ग्रहों से दृष्ट हो तो मृत्यु योग दूर करके श्रेष्ठ लक्ष्मी सहित गुण तथा दीर्घायु करता है।[११]

यदि बुध, शुक्र, बृहस्पति इनमें से कोई भी अशुभ ग्रहों से युत या दृष्ट रहने पर एक भी बलवान होकर केन्द्र (१,४,७,१०) स्थानों में हो तो शीघ्र ही अरिष्टों का नाश करता है।[१२] यदि जन्म कुण्डली में पूर्ण चन्द्रमा यदि दो शुभ ग्रहों के मध्य में पड़ा हो तो समस्त अरिष्टों का नाश उसी प्रकार कर देता है जैसे सर्पों के समूहों को गरूड़ नष्ट करता है।[१३]

जातक पारिजात नामक ग्रन्थ में अरिष्ट भंङ्गं के विषय में कहा है कि जिस प्रकार सूर्य अपने उच्च वृष में या अपने घर कर्क राशि में, या मित्रों ग्रहों की राशि में हो अथवा शुभवर्ग में या चन्द्रमा पूर्ण बिम्ब हो तथा शुभ दृष्ट हो ऐसा होने पर अपने शत्रुओं की दृष्टि न हो और योग से सहित न हो तो अति प्रबल अरिष्ट का नाश करता है।[१४] यदि जन्म कुण्डली में राहु लग्न से तीसरे, छठे या ग्यारहवें हो और उसको शुभ ग्रह देखते हो तो जिस प्रकार रूई के ढेर को वायु नाश करता है उसी प्रकार राहु सब कष्टों का संहार करता है।[१५] यदि जातक या जातिका का जन्म मेष, वृष, कर्क लग्न में हो तो राहु निरन्तर बालक की रक्षा उस प्रकार करता है जिस प्रकार प्रसन्न राजा अपराधी पुरूष की रक्षा करता है।[१६]

अन्य ज्योतिविदों के मतानुसार सारावली नामक ग्रन्थ में अरिष्ट भंग के विषय में कहा है कि यदि जन्म काल के समय यदि अरिष्ट कारक ग्रह के बिना सब ग्रह अपने-अपने द्रेष्काण में हो तो ब्रह्माजी द्वारा लिखा हुआ अरिष्ट भी नष्ट होता है जैसे समतल भूमि में हाथी अपनी सूंड से वृक्षा दि को नष्ट करता है।[१७] यदि जन्म कुण्डली में सभी शुभ ग्रह बलवान हो तथा सब पाप ग्रह निर्बल हों और शुभ ग्रह की राशि में लग्न, शुभ ग्रह से दृष्ट हो तो जातक के सभी अरिष्टों का विनाश होता है जैसे सब ग्रहों की पूजा करने वाला पापों से रहित होता है।[१८]

यदि बालक के जन्म समय में अधिक शुभ फल देने वाले हों तो भी अरिष्ट का नाश होता है जैसे सूर्य से पाँचवें, नवमें भाव में चन्द्रमा के रहने पर राजा की यात्रा की तरह विघ्न दूर होते हैं।[१९]

महर्षि पराशर ने होराशास्त्र में कहा है कि यदि लग्नेश बलवान होकर केन्द्र में हो तो अरिष्ट का नाश होता है जैसे शंकर जी ने त्रिपुर राक्षस का नाश किया था।[२०] यदि जन्म काल के समय में गुरू, मंगल एक भाव में हो अथवा गुरू से मंगल देखा जाता हो तो अरिष्टों का नाश होता है तथा माता को पूर्ण सुख प्राप्त होता है।[२१] यदि बालक का तुला लग्न में जन्म हो और बारहवें भाव में सूर्य हो तो बालक १०० वर्ष तक जीता है।[२२] भावकुतुहलम् में वर्णन मिलता है कि यदि बालक की जन्म कुण्डली में बृहस्पति स्वक्षेत्री या उच्च राशि का होकर लग्न में बैठा हो तो बहुत से ग्रहों के अरिष्ट को दूर कर देता है जैसे कि सिंह अपने सामने आए हुए हाथियों के झुण्ड को मार भगाता है।[२३] यदि जातक के जन्म काल में यदि सभी शुभ ग्रह पुरूष (विषम) राशि में बलवान होकर बैठे हों या मित्र गृह या उच्च स्थान में बैठे हो तो बहुत से अरिष्टों को नष्ट कर डालते हैं।[२४] मानसागरी के विवरणानुसार यदि शुक्र लग्न में हो तो दस हजार दोष, बुध लग्न में होने पर एक

हजार दोष और वृहस्पति लग्न में हो तो एक लाख दोष शान्त होते हैं।[२५] यदि बालक की जन्म कुण्डली में चौथे, दसवें, लग्न, पाँचवें, नवमें अथवा ग्यारहवें घर में बृहस्पति या शुक्र हो तो अनेक दोषों का नाश करते हैं।[२६] इस प्रकार ज्योतिष शास्त्र में अरिष्ट भंग का वर्णन प्राप्त होता है इसके अतिरिक्त बालारिष्ट कारक ग्रहों की शान्ति के लिए शिशु को औषधि स्नान, दान, तथा रत्न धारण करने का वर्णन भी प्राप्त होता है। बाल रक्षा विधान के लिए शिशु की उम्र यदि १० वर्ष से कम हो तो मुहूर्त चिन्तामणि के विवरणानुसार केवल २ १/२ रत्ती का रत्न लॉकेट बनाकर गले में धारण करना चाहिए। रत्नों के प्रकाश की किरणों से नाना प्रकार के रोगों का नाश होता है रत्नों के स्पर्श से ग्रह दोष तथा अरिष्ट बाधा के रोगों का नाश होता है रत्नों के स्पर्श से ग्रह दोष तथा अरिष्ट बाधा के रोगों का नाश होता है रत्नों के स्पर्श से ग्रह दोष तथा अरिष्ट बाधा का नाश होता है। सूर्य की अरिष्टता को दूर करने के लिए माणक, चन्द्रमा की प्रीति के लिए मोती, मंगल के लिए मूंगा, बुध के लिए-पन्ना, गुरू के लिए पुखराज, शुक्र के लिए हीरा, शनि की प्रसन्नता के लिए नीलम, राहु के लिए गोमेद तथा केतु की प्रीति के लिए लहसुनियाँ नाम का रत्न धारण करना चाहिए।[२७] यदि अरिष्ट कारक ग्रहों की शान्ति के लिए रत्न पहनना आपकी सामर्थ्य में नहीं है, तथा उपरत्न भी धारण नहीं कर सकते हैं तो महर्षियों ने उसके स्थान पर वनस्पतियों की जड़ों को धारण करके ग्रह की पीड़ा तथा अरिष्ट को शान्त करने का विधान कहा है सूर्यादि नौ ग्रहों के लिए कौन सी जड़ शिशु को धारण करनी चाहिए उसका विवरण इस प्रकार है जैसे-सूर्य के लिए-बेल या बिल्व, चन्द्रमा के लिए खिरनी, मंगल शान्ति के लिए अनन्त मूल की जड़, बुध के लिए विधारा, गुरू के लिए - हरिद्रा, भारंगी, शुक्र के लिए सरपोंखा (सिंह पुंच्छ) या अखण्ड मूल, शनि के लिए बिच्छु (हत्या जोडी) राहु की शान्ति के लिए सफेद चन्दन की जड़, केतु के लिए अश्वगन्धा की जड़ मूल को लेकर धारण करने से सभी अरिष्टों का नाश होता है।[२८] गाँवों के लोग लौकिक एवं कुलरीति के द्वारा बालकों की बालारिष्ट से रक्षा करते हैं इसी कारण वह सुरक्षित है जैसे नजर दोष के लिए हल्दी में रंगे कपड़ें में अजवाइन रख पोटली बनाकर उसे बच्चे के गले में लटका दें तो उसे दृष्टि दोष असर नहीं करता। परन्तु नौ ग्रहों द्वारा होने वाले अरिष्ट को दूर करने के लिए मुहुर्त चिन्तामणि में औषधी स्नान का वर्णन भी प्राप्त होता है जैसे लाजवन्ती, कूठ, वरियार, काऊनीन, मोथा, सरसों हल्दी, देवदारू, सहरफोंका, लोंध इन औषधियों को जल में मिलाकर शिशु को स्नान कराने से अरिष्ट की शान्ति होती है तथा सूर्य की शान्ति के गाय का दान, चन्द्रमा के लिए शंख, मंगल के लिए लाल रंग का बैल, बुध के लिए सोना, गुरू के लिए पीला वस्त्र, शुक्र के लिए उजला घोड़ा, शनि के लिए काली गाय, राहु के लिए तलवार केतु के लिए बकरा इत्यादि शिशु की रक्षा के लिए दानकर दक्षिणा देने से अरिष्ट से शान्ति होती है।[२९]

सूर्य अरिष्ट कारक हो तो उसके लिए मैनशिल, इलायची, देवदारू, केशर, खश, मुलठी तथा लाल फूल जल में मिलाकर ताँबें में भिगोकर मिश्रित जल द्वारा स्नान कराने से सूर्य की शान्ति होती है तथा माणक, गेहूँ, गुड, सवत्सागाय, कमल का फूल, लाल चन्दन, लाल वस्त्र, सोना, ताँबा, केशर, मूँगा आदि वस्तुओं का दान सूर्य ग्रह की प्रसन्नता के लिए करना चाहिए[३०] यदि चन्द्रमा अरिष्ट कारक या अशुभ हो तो शिशु को पञ्चगव्य इनको थोड़ी-थोड़ी मात्रा में लेकर, गजमद, शंख, सीप, सफेद चन्दन, स्फटिक सफेद फूल को जल में मिलाकर स्नान कराने से लाभ होता है और बांस के पात्र में चावल, सफेद वस्त्र, खण्ड चन्दन, चाँदी, चीनी, घी, सफेद बैल, दहि, शंख, मोती, कपूर आदि का दान चन्द्र ग्रह की शान्ति के लिए करना चाहिए।[३१] जन्म

काल में मंगल अरिष्ट कारक हो तो औषधि स्नान के लिए बिल्व वृक्ष के पत्ते, चंपक एवं छोटे-छोटे फूल, हींग, मौलश्री के पत्ते या फूल, जटामांसी, खटहरी तथा माल कांगनी इनको मिलाकर स्नान करने से मंगल दोष शान्त होता है और मूँगा, भूमि, मसूर की दाल, गेहूँ, लाल बैल, गुड़, लाल चन्दन, लाल वस्त्र, लाल फूल, सोना, ताँबा, केशर, कस्तूरी आदि वस्तुओं का दान करने से मंगल ग्रह की पीड़ा का शमन होता है।[३२] बुध की शान्ति के लिए शिशु को गाय का गोवर, चावल, फल कमल गट्टे या फूल, शहद, जायफल आदि औषधियों को मिलाकर स्नान कराने से बुध ग्रह से शान्ति होती है तथा कांसे का पात्र, हरा वस्त्र, हाथी दाँत, घी, मूंग, पन्ना, शस्त्र, सोना, अनेक फूल, आदि का दान करने से बुध पीड़ा का शमन होता है।[३३]

गुरू की अशुभता को दूर करने के लिए शिशु को मालती के फूल, सफेद सरसों, शहद, गूलर, मदयन्ती, मुलेठी, नए पत्ते मिलाकर स्नान करने से लाभ होता है तथा शक्कर, पीला अन्न, पीला वस्त्र, पीलाफूल, सोना, पुखराज, हल्दी का दान करने से गुरू पीड़ा से शमन होता है।[३४]

शुक्र की अरिष्टता को दूर करने के लिए शिशु को शुक्रवार के दिन इलायची, मजीठ, फल एवं फलदार वृक्ष की जड़ एवं केशर को भिगोकर स्नान कराने से तथा चावल, फूल, चाँदी, हीरा, सोना, घी, दहि, सफेद घोड़ा, गौ, शक्कर पदार्थो का दान करने से शुक्र ग्रह की प्रसन्नता से लाभ होता है।[३५] शनि की शान्ति के लिए काले तिल, शतकुसुम, लाजा इत्यादि को मिलाकर स्नान कराना चाहिए तथा नीलम, तिल, उड़द, तेल, काला वस्त्र, फल-फूल, कुलथी लोहा, भैंस, काली गाय, जूता इत्यादि दान से शिशु की अरिष्ट से शान्ति होती है।[३६] राहु, केतु यदि अरिष्ट कारक हो तो शिशु को लोबान, भूजे हुए तिल, मोती, गजमद, कस्तूरी से शिशु को केतु के लिए देवदारू, सरसों, लोवान का स्नान कराने से अरिष्ट की शान्ति तथा सात तरह का अन्न, उड़द सोने का साँप, नीला वस्त्र, गोमेद, कालेफूल, तिल, ताम्रपात्र का दान राहु के लिए और उड़द, कम्बल, तिल, शस्त्र लहसुनियाँ आदि केतु की प्रसन्नता के लिए दान करनी चाहिए।[३७] यदि बाल्यावस्था में शिशु को जो अरिष्ट होते हैं उनके विषय में जानकारी तथा उनकी शान्ति का विधान सामान्य जन को हो जाए तो अपनी सन्तान को विविध रोगों से बचा सकते हैं तथा सन्तति संरक्षण अच्छी तरह से कर सकते हैं।

## संदर्भ-सङ्केत

१. द्रष्टव्य अग्निपुराण - १२-२०-११
२. ब्रह्मवैवर्तपुराण - अ. -१२
३. शिव महापुराण अध्याय - २५
४. मत्स्य पुराण अध्याय - ६८
५. गरूड़ पुराण अ.-१७२/१४/१६
६. भागवत पुराण स्कन्ध - १० अ. - ६
७. प्रथमे दिवसे नाम्नी नन्दिनी क्रमते शिशुम्।
तद् गृहीतस्य बालस्य ज्वरः स्यात्प्रथमं ततः।
गात्र शोषस्तथा स्वेदो नाहारेष्वभिनन्दनम्।।

छदिमूर्च्छा च कम्पश्च शोषो दीन स्वर स्तथा।
विधानं अत्र वक्ष्यामि येन मुन्चति नन्दिनी।।
कूलद्वय मृदा कुर्यात्पुत्रिका सुमनोहराम्।
शुक्लोदनं शुक्लबन्धं तथा गन्धानुलेपनम्।। बाल तन्त्र षष्ठ प. श्लो. - १-४

८. शुक्ल पुष्पाणि पञ्चैव ध्वजाः पञ्चप्रदीपकाः।
स्वस्तिकाः पन्च पूर्वाहने पूर्वस्यां दिशि संयुतः।।
बलिं दधादथो राजी सर्ष पोशीरमेव च।
शिवनिर्माल्य मार्ज्जारन्त केशा निम्बपत्रम्।।
गव्यं घृतं ततोऽनेन धूपयेच्चैव बालकम्।
एवं दिनत्रयं कृत्वा चतुर्थे मन्त्रवारिणा।। बाल तन्त्र ष. प. श्लो.-५-७

९. स्नापयेद् बालकं पश्चाद् ब्राह्मणं वापि भिक्षुकम्।
क्षीरेण भोजयेदेवं स्वस्थो भवति बालकः।।
स्नापने पूजने चैव बलिदाने च मार्जने।
वक्ष्यमाणेन मन्त्रेण कर्त्तव्यो विधिरूत्तम्।। बाल तन्त्र स. ष. श्लो. - ८, ९

१०. सर्वानिमानति बलः स्फुरदंशु जालो
लग्न स्थितः प्रशमयेत्सुर राज मन्त्री।
एको बहूनि दुरितानि सुदुस्तराणि
भक्त्या प्रयुक्त इव शूल धर प्रणामः।। बृ. जा. अ. - ६ श्लो.-१ पृ. ११७

११. लग्नाधिपोऽति बलवान शुभैरदृष्टः केन्द्र स्थितैः शुभखगैरवलोक्यमानः।
मृत्युं विधूय विद्धाति सुदीर्धमायुः सार्द्धगुणैरूः बहुभिरूर्जितया च लक्ष्म्या।।
बृ.जा.अ. - ६ श्लो. - २

१२. बुध भार्गव जीवानामेकतमः केन्द्रभागतो बलवान्।
क्रूर सहायो यद्यपि सद्यो रिष्टस्य भङ्गाय।। बृ.जा.अ. - ६ श्लो. - ५

१३. सौम्य द्वय मध्य गतः सम्पूर्वः स्निग्ध मण्डलः शशभृत्।
निः शेष रिष्ट हन्ता भुजङ्गलोकस्य गरूड इव।। बृ.जा.अ. - ६ श्लो. - ५

१४. स्वोच्चस्थः स्व गृहेऽथवापि सुहृदां वर्गे च सौम्यस्य वा।
सम्पूर्णः शुभवीक्षितः शशधरो वर्गे स्वकीयऽपि वा।।
शत्रूणामवलोकनादिरहितः पापैरयुक्तेक्षितोऽरिष्टं।
हन्ति सुदुस्तरं दिनमणिः प्रालेयराशिं यथा।। जातक पारिजात अ. - ४ श्लो. - ७४

१५. राहुस्त्रिषष्ठ लाभे लग्नात्सौम्यैः निरीक्षितः सद्यः।
नाशयति सर्व दुरितं मारूत इव तूलसङ्घातम्।। जा.वा.अ. - ४ श्लो. - ७६

१६. अज वृषकर्कि विलग्ने रक्षति राहुः निरन्तरं बालम्।
पृथिवीपतिः प्रसन्नः कृतापराधं यथा पुरूषम्।। जा.पा.अ. - ४ श्लो. - ८०

१७. याते स्त्रि भागमपरैः सरोज जन्मापि विस्मयं कुरूते।
भञ्जयति काष्ठमरिष्टं समतट देशे यथा करथः।। सा.व.अ. - १२ श्लो. - ११

१८. सौम्य ग्रहैरति बलैः विबलैश्च पापैः
लग्नं च सौम्य भवने शुभदृष्टि युक्तम्
सर्वापदा विरहितो भवति प्रसूतः।
पूजाकरः खलु यथा दुरितैः ग्रहाणाम्।। सा. व. अ. - १२ श्लो. - २

१९. बहवो यदि शुभ फलदाः खेटास्तत्रापि शौर्यते रि
सूर्यात् त्रिकोण इन्दौ यथैव यात्रा नरेन्द्रस्य।। सा.व.अ. - १२

२०. एक एव विलग्नेशः केन्द्र संस्थो बलान्वितः।
अरिष्टं निखिलं हन्ति पिनाकी त्रिपुरं यथा।। बृ.पा.हो.शा. अ.-९ श्लो.-४६

२१. गुरूभौमो यदा युक्तो गुरूदृष्टोऽथवा कुजः।
हत्वारिष्ट मशेषं च जनन्या शुभकृद् भवेत्।। वृ.पा.हो.शा.अ. - ९ श्लो. - ४९

२२. व्यय स्थाने यदा सूर्यस्तुला लग्ने तु जायते।
जीवेत्स शतवर्षाणि दीर्घायुः बालको भवेत।। वृ.पा.हो.शा. अ. - ९ श्लो. - ४८

२३. सुरपति गुरूरंग धाम गामी निजपदगोपि च तुगंतामुपेतः।
बहुतरखगजं निहन्ति दोषं हरिरिभयूथमुपागतं हियद्वतः।। भावकुतुहल अ. - ५ श्लो. -८

२४. अधिक बलयुता जनुः नाभोगा यदि सकला नर राशिगा भवन्ति।
हित भवन निजोच्चगेहगा वा बहुतरमाशु लयं प्रयाति रिष्टम्।। भावकुतुहल अ. - ५ श्लो. - १०

२५. शुक्रो दश सहस्त्राणि बुध दशशतानि च।
लक्षमेकं तु दोषाणां गुरूः लग्ने व्यपोहति।। मानसागरी अ. - ४ श्लो.-१०

२६. पाताले वाडम्बरे लग्ने सुते धर्मे तथा ऽऽयगे।
देव पूज्य स्तथा शुक्रो नाशयेद् मुहुः।। मानसागरी अ. - ४ श्लो. - ८

२७. माणिक्य मुक्ताफल विद्रुमाणि गारूत्मकं पुष्पक वज्र नीलम्।
गोमेद वैदूर्यकमर्कतः स्यू रत्नान्यथो ज्ञस्यमुदे सुवर्णम्।। मुहूर्त चि. प्र. - ४ श्लो. - १०

२८. मूलधार्य त्रिशूल्याः सवितरि विगुणक्षीरिकामूल मिन्दौ जिहृवाहेः
भूमि पुत्रे रजनिकर सुते वृद्धदारोश्च मूलम्।
माङ्गी जीवेऽथ शुक्रे भवति शुभकरं सिंहपुच्छस्य मूलं
विच्छोलं चार्क सुते तमसि मलयजं केतु दोषेऽश्व गन्धम्।। मुहूर्त चि. गो. प्र. - ४ पृ. - १५७

२९. लाजाकुष्ठ बलाप्रियड् गुधन, सिद्धार्थै र्निशादारूभिः
पुड्खालोध्रयुतैः जलेः निगदितं स्नानं ग्रहोत्थाधहृत्।
धेनुः कम्ब्वरूणो वृषश्च कनकं पीताम्बरं घोटकः।
श्वेतो गौर सिता महासिरज इत्येता रवेः दक्षिणाः।। मुहूर्तचिन्तामणि प्रकरण-४ श्लो. - १९

३०. मनः शिले ला सुरदारू कुड्कुमैरूशीरयष्टी मधु पद्मकान्वितैः।
सताम्रपुष्पै विषमे स्थिते र वौ शुभावहं स्नानमुदाहृतं बुधैः।।
कौसुम्य वस्त्रं गुड हेमताम्रं माणिक्य गोधूम सुवर्ण वस्त्रम्।
सवत्सगोदानमिति प्रणीतं दुष्टार्थमातिघ्न मसूरि काश्च।। मु.चि.प्र. - ४ पृ. - १६१, १६३

३१. पञ्चगव्यगजदान विनिश्रैः शंख शुक्ति कुमुद स्फटि कैश्च।
शीतरश्मिकृत वैकृतहन्तृ स्नान मेदुदितं नृपतीनाम्।।
घृतकलशं सित वस्त्रं दधि शड्खौ चैव मौक्तिक सुवर्णे।
रजतं च सम्प्रदद्याच्चन्द्रारिष्टो पशमनाय।। मु.चि.प्र. - ४ पृ. - १६१, १६३

३२. बिल्व चम्पक बलारूण पुष्पैः हिडगु कल्क फलिनी बकुलैश्च।
स्नानमद्भिरिह मांसि युताभि भौम दोस्थ्य विनिवारण माह।।
प्रवाल गोधूममसूरिकाश्च वृषश्च ताम्रः करवीर पुष्पम्।
आरक्त वस्त्रं गुडहेमताम्रं दुष्टाय भौमाय सचन्दनं हि।। मु. चि. प्र. - ४ पृ. - १६१, १६३

३३. गोमयाक्षताफलैः ससरोजैः क्षौद्रशुक्तिनवमूल हेमभिः।
स्नानमुक्त मिद यत्र भू भृतां बोधनाशुभ विनाशनं बुधैः।।
नीलं वस्त्रं मुद्गदानं बुधाय रत्नं पाचीदासिका हेम सर्पिः।
कास्यं दन्तः कुञ्जरश्चाथ मेषो रोव्यं सर्व पुष्पजात्ययादिकं च।। मु. चि. प्र.-४ प्र. - १६१, १६३

३४. मालती कुसुमयुक्तसर्षपैः पल्लवैश्च मदयन्ति कोद्भवैः।
क्षिप्रमम्बु मधुकेन च स्फुटं वैकृतं गुरू कृतं विनिहन्ति।।
मु.चि.प्र. - ४ पृ. -१६१

३५. एलया च शिलया समन्वितैः वारिभिः सकल मूल कुड्कुमैः।
स्नानतो भृगु सुतोपपादितं दुःखमेति विलयं न संशयः।।
चित्र वस्त्रमपि दानमर्चिते दुष्टगे मुनिवरैः परिगीतम्।
तण्डुलं घृत सुवर्ण रूप्यकं वज्रकं परिमलो धवलोऽश्वः।। मु.चि.प्र. - ४ पृ. - १६१, १६२

३६. असित तिलाञ्जल लोध्र बलाभिः शतकुसुमान्वित लाजयुताभिः।
रवि तनयं कथितं विषमेस्थे दुरित हृदाप्लवनं मुनि मुख्यैः।।
नीलकं महिषं कृष्णं वस्त्रं लौहं सदक्षिणम्।
दद्याच्च दक्षिणायुक्तं शनि दौष्ट प्रशान्तये।। मु.चि.प्र. - ४ पृ. - १६१, १६२

३७. लोध्र गर्भ तिल पत्रक मुक्ता हस्ति दान मृगनाभिपयोभिः।
स्नान मार्त्ति मिह कृत्तन्ति राहो साजमूत्र मिदमेव च केतोः।।
राहोः दानमिदं मेषो गोमेदं लौह कम्बलौ।
सुवर्ण नागरूप्यं च सतिलं ताम्रभाजनम्।।
केतो वैदूर्यममलं तैलं मृगमदस्था।
ऊर्णास्तिलाश्च संयुक्ता दद्यात्क्लेशानुपत्तये।। मुहूर्तचिन्तामणि प्र. - ४, पृ. - १६१, १६२

■ पता : रा.सं.सं., लखनऊ परिसर, लखनऊ

# पर्यावरण का दार्शनिक विवेचन

■ वागीश कुमार शुक्ल

दर्शन अपने-आप में बड़ा रोचक विषय है। विषयों की भीड़ में यह सर्वाधिक प्राचीन शास्त्र है। प्रारम्भ में सभी विद्याएँ दर्शन के अन्तर्गत थी। किसी भी विषय का गूढ़ विवेचन करने के लिए हमें उन्हीं युक्तियों का आश्रय लेना पड़ता है जिन्हें दर्शन ने मान्य किया है।

दर्शन शब्द दृश् धातु से निकला है जिसका अर्थ है देखना। इसकी व्युत्पत्ति दृश्यते अनेन इति दर्शनम् के रूप में की जाती है। इस प्रकार यह वह शास्त्र है जिसके द्वारा हम संसार को देखते हैं। अंग्रेजी भाषा में इसे 'फिलासफी' कहते हैं। फिलासफी शब्द दो यूनानी शब्दों से मिलकर बना है ये हैं फिलास और सोफिया। फिलास का अर्थ है प्रेम और सोफिया का अर्थ है ज्ञान या विद्या। इस प्रकार फिलासफी का अर्थ है विद्या या ज्ञान से प्रेम। इसलिये सभी प्रकार के मानवीय चिन्तन, सत्ता और मूल्य इसी परिधि में आते हैं।

अर्थात् जीवन और जगत को सम्पूर्णता में जानने का प्रयास ही दर्शन है। एच० एम० भट्टाचार्य ने ठीक ही कहा है- 'सम्पूर्ण मानवीय खोज और ज्ञान के क्षेत्र दर्शन की परिधि में आते हैं इसलिये इससे बाहर कुछ भी नहीं है।

दर्शन मानव की सहज जिज्ञासा और चित्त से जुड़ा है। चिन्तन और पर्यावरण का गहरा सम्बन्ध है। प्रकृति की सुरम्य गोद में विशाल आरण्यक की तपोभूमि एवं हिलामय की कन्दराओं में किये गये ऋषियों के आध्यात्मिक चिन्तन में समृद्ध भारतीय औपनिपदिक में सर्वात्मवाद और सर्वेश्वरवाद का आत्मिक उत्कर्ष दिखायी देता है। जंगल में अपने रमणीक आश्रम में साधनालीन ऋषियों के सम्मुख अपना और अपने परिवार का स्वार्थ नहीं था। इसीलिये वे विश्व कल्याण, प्राणियों में सद्भावना का संदेश देते रहे। उन्होंने विश्व बन्धुत्व का आदर्श हमारे सामने रखा था-

**अयं निजः परोवेत्ति गणना लधुचेतशाम्**
**उदारचरितानाम तु वसुधैव कुटुम्बकम्।**

आज शहरी सभ्यता विकास के शिखर पर है और मनुष्य अपने घरों में सिमटा है इसीलिये अधिकाधिक सुख की आकांक्षा, स्वार्थी अलगाववादी प्रवृत्तियाँ निरन्तर बढ़ रही है। निराशा, क्षोभ, चिन्ता, कुंठा और संभास भी उसी अनुपात में बढ़ रहे हैं। परिवार टूट रहे हैं। सामाजिक सद्भावना कम हो रही है। समाज और पर्यावरण में निरन्तर जहर घोला जा रहा है जिसके प्रति दार्शनिकों का चिन्तित होना स्वाभाविक है।

दर्शन विभिन्न विज्ञानों तथा अनुभव क्षेत्रों का समन्वय करता है किन्तु यह समन्वय तर्कमूलक न होकर मूल्यात्मक होता है। विज्ञान ने मनुष्य को शक्तिशाली बनाया है। उसे अधिक सम्पत्ति के उत्पादन में समर्थ बनाया है। विज्ञान ने मानवीय सुख की वृद्धि किया है। वैज्ञानिक और तकनीकी ज्ञान से समृद्ध मानव प्रकृति पर विजय प्राप्त करने के लिये तेजी से बढ़ रहा है। महान् कवि रामधारी सिंह दिनकर के शब्दों में-

**आज की दुनियाँ विचित्र नवीन,**
**प्रकृति पर सर्वत्र है विजयी पुरुष आसीन**
**है बंधे नर के करों में वारि विद्युत भाप**
**हुक्म पर चढ़ता उतरता है पवन का ताप।**

आज हम नदियों का मार्ग बदल सकते हैं। पर्वत को हटा सकते हैं। नये सागरों का निर्माण कर सकते हैं। आज हम विशाल रेगिस्तान को उर्वर मरुद्यान में बदल सकते हैं। हम प्राकृतिक जगत में मौलिक परिवर्तन भी कर सकते हैं। साथ ही इसके विपरीत समूची सृष्टि का विनाश भी हम पलभर में कर सकते हैं। प्राचीन भारतीय मनीषियों ने प्रकृति और पर्यावरण में ईश्वरत्व का दर्शन किया था। ईशावास्योपनिषद में कहा गया है 'ईशावास्यमिदं सर्वम् यत्किंचतर जगत्यां जगत' किन्तु आज का वैज्ञानिक तकनीकी ज्ञान सम्पन्न मानव प्राकृति उपलब्धियों के प्रति कृतज्ञ नहीं दिखायी दे रहा है। बल्कि उसने प्रकृति पर अपने अन्तहीन आक्रमण और प्रकृति के उपयोग के उपयोग से विश्व मानवता के सम्मुख एक व्यापक संकट उपस्थित कर दिया है। इस पर प्रतिक्रिया व्यक्त करते हुए मार्क्स ने एंगेल्स को लिखा है-

''सभ्यता जब स्वतः स्फूर्ति ढंग से प्रगति करता है और सचेत रूप से नियंत्रित नहीं होती है....... तो अपने पीछे रेगिस्तान छोड़ जाती है।'' ऐसा ही रेगिस्तानी संकट पर्यावरणीय संकट है। आज सम्पूर्ण विश्व के सम्मुख गहराता हुआ यह गम्भीर संकट पर्यावरण के विनाश और प्राकृतिक संसाधनों के तीव्रता से दोहन के फलस्वरूप उत्पन्न है जिससे प्राकृतिक संतुलन बिगड़ गया है। इसका अभिशाप सूखा, बाढ़, भूकम्प, भूस्खलन, बढ़ता रेगिस्तान, वन्य प्राणियों तथा वनस्पतियों की कुछ जातियों के विलुप्तीकरण के रूप में एक भयावह शक्ल में दिखायी दे रहा है। जिससे संकेत मिलता है कि मानव जाति के भी विनाश का खतरा सुदूर भविष्य में खड़ा है।

ओजोन छतरी में छिद्र, वायुमण्डल मे कार्बनडाई आक्साइड के सांद्रण में वृद्धि और बढ़ते प्रदूषण के जहर से मानव जाति विनाश के कगार पर खड़ी है। पारिस्थितिकी अनुसंधान से ज्ञात होता है कि जैव मंडल पर मनुष्य के अनवरत एक तरफ और अनियंत्रित प्रभाव से हमारी सभ्यता रेगिस्तानी सभ्यता में बदल जायेगी। पृथ्वी पर सारे जीवन के विनाश का खतरा उत्पन्न कर देगी। फ्रेडरिक एंगेल्स ने हमें सचेत करते हुए कहा है- ''प्रकृति पर अपनी मानवीय विजयों के कारण हमें आत्म प्रशंसा में विभोर नहीं हो जाना चाहिये क्योंकि वह हर ऐसी विजय का हमेशा प्रतिशोध लेता है। यह सही है कि प्रत्येक विजय से प्रथमतः वे ही परिणाम प्राप्त होते हैं जिनका हमने भरोसा किया था। पर द्वितीयतः और तृतीयतः उसके बिल्कुल ही भिन्न तथा अप्रत्याशित परिणाम होते हैं जिसने अक्सर पहले परिणाम का असर जाता रहता है।''

इस संकट की घड़ी का आज मुख्य प्रश्न मनुष्य को बचाने का है। मानवता को बचाने का है। रामधारी सिंह दिनकर जी ने कुरुक्षेत्र में लिखा है-

**व्योम से पाताल तक सब कुछ उसे है ज्ञेय**
**पर न यह परिचय मनुज का, यह न उसका श्रेय**

**श्रेय उसका बुद्धि पर चैतन्य उर की जीत**
**श्रेय मानव की असीमित मानवों से प्रीत**
**एक नर से दूसरे के बीच का व्यवधान**
**तोड़ दे जो वही ज्ञानी वही विद्वान**
**और मानव भी वही है।**

पर्यावरण और मनुष्य के सम्बन्ध और मनुष्य के सम्बन्ध में समझने के लिये प्रकृति की द्वन्द्वात्मक एकता, अन्तर्सम्बन्ध अन्तर्निर्माण की समझ आवश्यक है। चूंकि मनुष्य जैव मण्डल की प्रमुख शक्ति बन गया है इसलिये अब जैव मण्डल बुद्धिमण्डल ;छववेचीमतमद्ध यानी प्रज्ञा मण्डल बन गया है। इसके बावजूद आज मानव प्रदूषण का शिकार है। यह प्रदूषण हर एक स्तर पर है। यह हमारी मानसिकता में भी है, जल में भी है और हवा में भी है। हाल की बम विस्फोट की घटनाएं हमारी विकृत मानसिकता और बौद्धिक दीवालियेपन की सबूत है। ईश्वर अल्ला तेरे नाम, सबको सन्मति दे भगवान। यह सन्देश देते हुए हमारे राष्ट्रपिता का सीना गोलियों से छलनी हो गया। अरे इन दोउन राह न राह पायी। कहकर संत कबीर लोगों को फटकारते रहे किन्तु अफसोस है कि आज भी लोगों में आपसी समझ और सद्‌भावना का अभाव दिखाई देता है। इस बिन्दु गहन दार्शनिक विवेचना की आवश्यकता है इसे भी हम पर्यावरण प्रदूषण का ही रूप मान सकते हैं।

पर्यावरण अपने सभी अंगों, जंगलों, पानी, भूमि, हवा और वन्य प्राणियों समेत हमसे बहुत कुछ कहना चाहता है। उस पर हमें ध्यान देना होगा। मनुष्य को अपने अस्तित्व के लिये मानवता के भविष्य के लिये पर्यावरण की रक्षा करनी होगी। स्वस्थ पर्यावरण की रचना करनी होगी। धरती के लिये सभ्यता के लिए मानवता के लिये। बोधि वृक्ष और नदियाँ, पर्वत और वनस्पतियाँ वन्य प्राणी को मूक रहकर अपनी दुनियाँ में सभ्य इन्सान के अत्याचार सहते है मगर हमें स्नेह देते हैं। हमें उन पर भी ध्यान देना होगा। हमें अपने अस्तित्व की रक्षा के लिए मानवता की रक्षा के लिए पर्यावरण की रक्षा करनी होगी।

पर्यावरण की संरक्षा और सन्तुलन के लिए पर्यावरण और मनुष्य के सम्बन्ध पर गम्भीर दार्शनिक चिन्तन आवश्यक है। पर्यावरणीय संकट के मूल में प्रकृति के साथ मनुष्य की एकता की भावना का टूटना है। प्रकृति की विजय हो मदान्ध मानव की स्वच्छन्दता है कि प्रकृति का जैसा चाहे वैसा उपभोग करें। मनुष्य ने प्रकृति और पर्यावरण का अविवेकपूर्ण उपयोग किया है।

अपने सुख और समृद्धि का आकांक्षी मानव नये सिद्धान्तों पर आधारित, आधुनिक उद्योगों में, कारखानों में नये पदार्थों का विकास कर रहा है। नये किस्म के अपशिष्ट पैदा कर रहा है जो पहले प्राकृतिक रूप में नहीं पाये जाते थे और जिनकी भौतिक और रासायनिक क्रियाएं कई तरह से जीवित अंगियों के लिए परकीय है। रासायनिक अपशिष्टों का प्रभाव और पर्यावरण प्रदूषण ने मनुष्य के स्वास्थ्य पर प्रतिकूल प्रभाव डाला है जिससे उसमें आनुवांशिक विषाक्तता, एलर्जीजन्य, श्वासतंत्रीय अनेक व्याधियाँ उत्पन्न कर रही हैं जो पहले से अज्ञात थी। मानव शरीर के पास इनकी पूरी प्रतिरोधक क्षमता भी नहीं है। मनुष्य अपने आध्यात्मिक एवं नैतिक स्वरूप को भूल गया है। प्रकृति और मुख्यतः जैव जगत के साथ आर्थिक मनुष्य बर्बरतापूर्ण व्यवहार कर रहा

है जिससे प्रकृति और जैव जगत में अनवरत परिवर्तन हो रहे हैं। इन परिवर्तनों में मुख्य हैं- जंगलों वनस्पतियों के क्षेत्र का कम होना, जमीन और पानी में अम्लीकरण का होना औद्योगिक अपशिष्ट जिनमें कुछ जहरीले पदार्थ हैं इनसे होने वाले वायु, समुद्र और भूमि में प्रदूषण, लकड़ी का बड़ी मात्रा में जलाया जाना, वाहनों के उड़ते हुए धुएं और फलतः पृथ्वी के ताप नियमन में बदलाव, कार्बन डाई आक्साइड के सांद्रण में वृद्धि का होना प्राणि जगत के भावी विनाश का सूचक है। पिछले विश्व युद्ध में हिरोशिमा, नागासाकी पर बम विस्फोट के बाद दशकों तक वहाँ गूंगी, बहरी और विकलांग सन्तानें होती रही है। आज तो विश्व में नये-नये बमों, नये रासायनिक आयुधों का परीक्षण हो रहा है जो जैव मण्डल पर विपरीत और विषाक्त प्रभाव डाल रहे हैं। आज विश्व में हथियारों का व्यापार ही सबसे बड़ा व्यापार है जिससे युद्ध की विभीषिका और मानव-जाति के विनाश की सम्भावना सामने खड़ी है।

ऐसे वर्तमान संकट से उबरने के लिये मानव को विनाश से बचाने के लिए मनुष्य को अपने नैतिक स्वरूप को पहचानना होगा। प्रकृति के साथ अपनी जैविक एकता का अहसास करना होगा। पर्यावरण की संरक्षा पर विशेष बल देते हुए सामाजिक आवश्यकता की पूर्ति के लिये ऐसी तकनीक विकसित करनी होगी जिससे आवश्यक उत्पाद भी प्राप्त हो और हमारे पर्यावरण पर प्रतिकूल प्रभाव भी न पड़े। हमें 'जीओ और जीने दो' के सिद्धान्त का अनुकरण करना होगा। वास्तव में वर्तमान संकट और अंधकार की वेला में व्यापक दार्शनिक दृष्टि, सही विश्व दृष्टिकोण विकसित करना होगा और प्रकृति के प्रति अराजक, निरंकुश शोषण को बन्द करके विश्व को एक बेहतर विश्व बनाने का प्रयास करना होगा। यह मनुष्य और प्रकृति के जैविक एकता के अहसास से और मनुष्य की नैतिक समझ से ही सम्भव हो सकेगा।

## संदर्भ-सूची

१. भारतीय दर्शन की ऐतिहासिक पृष्ठभूमि?
२. भारतीय दर्शन
३. भट्टाचार्य, एच० एम०, दि प्रिंसिपल्स आफ फिलासफी, पृ० ३ ।
४. मार्क्स एंगेल्स, सलेक्टेड करेस्पान्डेन्स पृ०, १३० ।
५. कार्ल मार्कस फ्रे० एंगेल्स की संकलित रचनाएं, खण्ड ३, पृ० ८७ ।
६. ईशवास्योपनिषद्
७. राजधारीसिंह दिनकर संग्रह

■ पता : शोधच्छात्र बौद्धदर्शन विभाग राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मानित विश्वविद्यालय) लखनऊ

# ज्योतिषशास्त्र में अयनांश गणना-एक अनुशीलन

■ अनिल कुमार पोरवाल

**"प्रत्यक्षं ज्योतिषं शास्त्रं चन्द्रार्कौ यत्र साक्षिणौ"**

इस वाक्य से ज्योतिष शास्त्र का प्रत्यक्ष दिग्दर्शन होता है। जैसे पूर्णिमा को पूर्ण चन्द्र का दर्शन, अमावस्या को चन्द्रदर्शन का अभाव, सायन मेषार्क तथा सायन तुलार्क संक्रमण के दिन क्रमशः २१ मार्च व २३ सितम्बर को दिनमान व रात्रिमान का सर्वत्र तुल्यत्व, सूर्य के सायन कर्क राशि में प्रवेश के दिन (२२ जून) सर्वत्र सबसे बड़ा दिनमान, सायन सूर्य के मकर राशि में प्रवेश के दिन (२२ दिसम्बर) सर्वत्र सबसे छोटा दिनमान, सूर्य और चन्द्रग्रहण का गणितागत समय पर स्पर्श व मोक्ष आदि का प्रत्यक्ष दृष्टिगोचर होना आदि अनेक उदाहरणों से उपर्युक्त वाक्य की सार्थकता सिद्ध होती है। भारतवर्ष में धर्मप्राण जनता जनार्दन के धार्मिक कृत्यों का निर्धारण, षोडश संस्कार-व्रतोत्सवादि का निर्णय, संहिता व जातक स्कन्ध विषयक अनेक योगों का दिग्दर्शन आदि हेतु ही निरयण पद्धति के आधार पर विर्निमित पञ्चाङ्गों का यत्र-तत्र सर्वत्र प्रकाशन होता चला आ रहा है। अतः सायन और निरयण के अन्तरांश तुल्य अयनांश का पञ्चाङ्ग-निर्माण में महत्वपूर्ण स्थान है।

अयनांश की व्याख्या व्याकरणकार ने इस प्रकार से किया है- 'इण्' गतौ धातु से ल्युट् प्रत्यय से अयन शब्द निष्पन्न हुआ है।[1] सूर्य जब मेष राशि के प्रथम बिन्दु को स्पर्श करता है तब वर्ष का आरम्भ होता है। मेष राशि का प्रथम बिन्दु मेषसम्पात के नाम से प्रसिद्ध है जो कि नाड़ीवृत्त-क्रान्तिवृत्त के सम्पात पर विद्यमान है। किसी वर्ष में मेषसम्पात मेष राशि के किसी नक्षत्र के समीप दिखता है और आगामी वर्ष के आरम्भ में मेषसम्पात पूर्व नक्षत्र से यह कुछ पश्चिम दिशा में दिखता है, अर्थात् मेषसम्पात प्रतिवर्ष कुछ पश्चिम दिशा की ओर विचलित होता है। इसी सम्पात बिन्दु को विषुवत् सम्पात अथवा अयनबिन्दु (Equinoxctial points) भी कहते है। अयनांश इसी अयन बिन्दु की अभीष्ट स्थिति का सूचक होता है। इन सम्पात बिन्दुओं की वक्र गति होती है। सृष्ट्यादि में मेषादि (अश्विन्यादि) बिन्दु पर ही सम्पात (अयन) बिन्दु था किन्तु सम्पात अपनी गति से पश्चिम की ओर खिसकता रहता है। इस गति से सम्पात बिन्दु और अश्विन्यादि बिन्दु के मध्य का अंशादि अन्तरमान अयनांश कहलाता है अर्थात् इसी सम्पात की गति को अयनांश Precession कहते हैं। वेधशालाओं में स्थित यन्त्रों द्वारा सूर्य की क्रान्ति अभीष्ट दिन की ज्ञात करके, उस क्रान्ति द्वारा सायन सूर्य स्पष्ट का गणितागत मान प्राप्त कर तथा उस दिन का ही अभीष्ट समय का निरयण सूर्य स्पष्ट मान प्राप्त कर, दोनों सायन व निरयन सूर्यों का अन्तर करने पर अभीष्ट दिन में अयनांश मान का ज्ञान हो जाता है।

जैसा कि करणकुतूहलकार का मत है-

**अथायनांशाः करणाब्दलिप्ता युक्ता भवास्तद्युतमध्यभानोः।[2]**

क्रान्तिमण्डल एवं विषुवद्मण्डल दोनों का प्रथम सम्पात-बसन्त सम्पात तथा द्वितीय सम्पात-शरत्सम्पात (तुला सम्पात) होता है। बसन्त सम्पात से अश्विन्यारम्भ जितनी दूरी पर हो उतने अंशात्मक अन्तर तुल्य

अयनांश होता है। इसी प्रकार दूसरे सम्पांत-तुला सम्पात से चित्रा नक्षत्र जितनी दूर हो उतने अंशात्मक अन्तर तुल्य अयनांश होता है।

According to NASA[3], "The precession of the equinoxes refers to the precession of Earth's axis of rotation with respect to inertial space. Hipparchus discovered that the positions of the equinoxes move westward along the ecliptic compared to the fixed stars on the celestial sphere."

इस सम्पात बिन्दु की जो वार्षिक गति होती है और यही गति अयन चलन कहलाता है। इसे विषुवत्क्रांति-वलय पात चलन भी कहते हैं। बसन्तसम्पात का स्थान नक्षत्रों के बीच अचल नहीं है, वरन् पूर्व से पश्चिम को चलायमान है। इस गति को अयन-चलन कहते हैं। एक नक्षत्र के पास से होकर फिर उसी नक्षत्र तक आने में सूर्य को ३६५.२५६ दिवस लगते हैं, पर एक बसन्तसम्पात से दूसरे बसन्तसम्पात तक का समय केवल ३६५.२४२ दिवस है। क्रान्तिवृत्त पर 'अयन चलन' अथवा सम्पात-बिन्दु की गति वर्ष में ५०''.२५६४+०००.'' ०२२२ = (स-१६००) है। यहाँ 'स' से तात्पर्य वर्ष के ईसवी सन् से है। सम्पातबिन्दु के ध्रुवक में अन्तर वर्ष में ४६''००५०+०.''०००२७६ (स-१६००) होता है तथा विक्षेप में २०. ''०४६८-०''००००४५ (स-१६००) होता है। भारतीय पद्धति में सर्वप्रथम नक्षत्रव्यूह की गणना कृत्तिका से आरम्भ हुई जहाँ वैदिक काल में बसन्तसम्पात (Vernal Equinox) होता था।

वेदाङ्ग ज्योतिष काल में उत्तरायणारम्भ धनिष्ठारम्भ में होता था[4] उसके कुछ दिनों बाद श्रवण में और वराहमिहिर के समय में उत्तराषाढ़ा में होने लगा था इस प्रकार नाड़ी-क्रान्ति वृत्तों के सम्पात बिन्दु भी पश्चिम की ओर हटते रहते हैं क्योंकि वृत्त के एक बिन्दु के चलने पर सभी बिन्दु चल पड़ते हैं इस चलन का ज्ञान प्रथम सूर्य के अयनों द्वारा हुआ इसलिए हमारे अधिकतर ग्रन्थों में इसे अयन चलन कहा है। द्वितीय आर्यभट इत्यादिकों ने अयन को एक ग्रह माना है और उसके भगण लिखे हैं भास्कराचार्य ने इसे सम्पातचलन भी कहा है और आधुनिक यूरोपीय विद्वान् इसको विषुवचलन (Precession of equinox) कहते हैं। सिद्धान्त शिरोमणि को छोड़ अन्य सब सिद्धान्तों में अयन चलन सम्बन्धी गति नक्षत्रमण्डल में मानी गयी है। उनमें नक्षत्रमण्डल पश्चिम से पूर्व की ओर जाता हुआ बतलाया गया है पर भास्कराचार्य ने सिद्धान्त शिरोमणि के गोलबन्धाधिकार में लिखा है-

**तस्य (विषुवत्क्रान्तिपातस्य) अपि चलनमस्ति। येऽयन-चलनभागाः प्रसिद्धास्त एव विलोमगस्य क्रान्तिपातस्य भागाः।**

इससे ज्ञात होता है कि वे पात ही की विलोमगति मानते थे, आधुनिक यूरोपियन विद्वान् भी सम्पात में ही गति मानते हैं। वराहमिहिर की पञ्चसिद्धान्तिका में अयन चलन की चर्चा बिल्कुल नहीं है अतः मूल सूर्यादि पांच सिद्धान्तों में इसके विषय में कुछ रहा होगा यह नहीं कहा जा सकता। लेकिन वर्तमान सूर्य सिद्धान्त में अयन-चलन की प्रामाणिकता को बताते हुए कहा गया है-

**स्फुटं दृक्तुल्यतां गच्छेदयने विषुवद्वये।**

**प्राक् चक्रं चलितं हीने छायार्कात् करणागते ।।**
**अन्तरांशैरथावृत्य पश्चाच्छैषैस्तथाधिके।**

दोनों अयन बिन्दुओं (सायन कर्क एवं सायन मकर) तथा दोनों विषुव (सायन मेष और सायन तुला) बिन्दुओं पर सूर्य के संक्रमण (संक्रान्ति) के समय अयन चलन (अयनसम्पात) की गति स्पष्ट रूप से देखी जा सकती है। छायार्क (वेधोपलब्ध सूर्य) से गणितागत सूर्य (सूर्य का भोगांश) अल्प होने पर अन्तरांश तुल्य सम्पात से भचक्र पूर्व की ओर चला है तथा यदि गणितागत सूर्य का भोगांश अधिक है तो अन्तरांश तुल्य नक्षत्र चक्र पश्चिम दिशा में चला है।

भारतीय गणितज्ञों को चौथीं शताब्दी में इसकी गतिशीलता का परिचय यन्त्रों के वेध से प्राप्त हुआ और ब्रह्म व आर्य आदि पञ्चसिद्धान्त में अयन चलन शकाब्द ४२१ से, मुञ्जाल ने ४४६ से, करणप्रकाश तथा करणकुतूहल ग्रन्थादि में ४४५ से, ग्रहलाघवीय पद्धति में ४४४ से, भास्वती मत में ४५० शकाब्द से अयन बिन्दु की गतिशीलता स्वीकार की गयी है।

वर्तमान सूर्य सिद्धान्त के त्रिप्रश्नाधिकार में 'त्रिंशत्कृत्यो युगे भानां चक्रं प्राक् परिलम्बते'[८] आदिश्लोकों द्वारा एक महायुग के ४३२०००० वर्षों में ६०० बार अयन बिन्दु का आन्दोलन (चलन) कल्पित किया है इस प्रकार ७२०० वर्षों में १ आन्दोलन होता है।

वर्तमान रोमश, सोम और शाकल्योक्त ब्रह्मसिद्धान्तों में महायुगों में भी ६०० अयन भगण बतलाये गये हैं। अयनचलन विषयक उनके वचन ये हैं-

रोमशसिद्धान्त के अनुसार-

**द्युगणः षट्शतघ्नोऽर्कशुद्धोदयहृतो ग्रहः।**
**आयनस्त्रिघ्नतद्बाहुभागा दिग्भिर्विभाजिताः।।**
**अयनांशास्तदूर्ध्वार्धे धनं पूर्वदले ऋणम्।**[९]

शाकल्यब्रह्मसिद्धान्त के अनुसार-

**इत्येतदेतत् प्राक्चलनं युगे तानि च षट्शतम्।**
**युक्त्यायनग्रहस्तस्मिन् तुलादौ प्राक्चलं भवेत्।**
**यद्वा तच्छुद्धचक्रे वा मेषादौ प्राक्चलं भवेत्।**
**अयनांशास्तद्भुजांशास्त्रिघ्नाः सन्तो दशोद्धृताः।।**[१०]

सोमसिद्धान्त के अनुसार-

**युगे षट्शतकृत्वो हि भचक्रं प्राग्विलम्बते।**
**तद्गुणो भूदिनैर्भक्तो द्युगणोऽयनखेचरः।।**

**तच्छुद्धचक्रदोर्लिप्ता द्विशत्याप्तायनांशकाः।**
**संस्कार्या जूकमेषादौ केन्द्रे स्वर्णं ग्रहे किल।।**[११]

वर्तमान वसिष्ठसिद्धान्त में जिसे कोई-कोई लघु वसिष्ठसिद्धान्त भी कहते हैं अयनांश लाने की रीति यह है-

**अब्दाः खखर्तुभिर्भाज्यास्तद्दोस्त्रिघ्ना दशोद्धृताः।**
**अयनांशा ग्रहे युक्ताः..........................................।।**[१२]

प्रथम आर्यभट और लल्ल ने अयन गति के विषय में कुछ नहीं लिखा है।

अयनांश गति के सन्दर्भ में प्राचीन सिद्धान्तकारों के दो मत हैं[१३]-

१. चक्रभ्रमण,

२. दोलाभ्रमण।



चक्र भ्रमण

मुञ्जाल ने अयन बिन्दु के चक्रभ्रमण को स्वीकार किया है। मुञ्जाल के मतानुसार सम्पात विलोम गति से सम्पूर्ण नक्षत्र मण्डल में भ्रमण करता है।

सूर्यादि पाँच सिद्धान्त सम्पात की पूर्ण प्रदक्षिणा नहीं मानते उनके मत में अयन बिन्दु २७° तक पूर्व जाकर पुनः शून्य बिन्दु पर आयेगा तथा पुनः २७° तक पश्चिम दिशा में जायेगा। इस प्रकार ०० से २७° तथा २७° से ०० तक ही उसकी गति घड़ी के लोलक के समान होती है। द्वितीय आर्य सिद्धान्त में यह पूर्व-पश्चिम गमन २४° तक ही बतलाया है किसी भी करण ग्रन्थ में स्पष्टतया यह नहीं लिखा है कि सम्पात की पूर्ण प्रदक्षिणा होती है, पर उनकी अयनांश आनयन विधि से ३६° अंश पर्यन्त आते हैं जब वे २४° या २७° से अधिक होने लगें। उस समय वार्षिक गति ६० विकला को ऋण मानकर क्रमशः कम करते जाना चाहिए, ऐसा प्रायः किसी भी करण ग्रन्थ में नहीं लिखा है। शून्यायनांश वर्ष शक ४४५ और वार्षिक अयन गति एक कला मानने वाले करण ग्रन्थों के अनुसार शक १८८५ में २४° और २०६५ में २७° अयनांश होंगे। सूर्य सिद्धान्तानुसार २७ अयनांश शक २०२१ में और द्वितीय



दोला भ्रमण

आर्यभट तथा पाराशर के मतानुसार २४° शक २४०० के लगभग होंगे। यदि यह सिद्धान्त सत्य है कि सम्पात सम्पूर्ण नक्षत्र मण्डल में नहीं घूमता तोशक १८८५ के बाद अधिकाधिक ६०० वर्षों के भीतर ही इसका अनुभव होने लगना चाहिए। जबकि अर्वाचीन यूरोपियन ज्योतिषी अयनांश की पूर्ण प्रदक्षिणा मानते हैं यदि उनका सिद्धान्त ठीक होगा तो कालान्तर में चैत्र, वैशाख में वर्षा ऋतु आने लगेगी लेकिन श्रुतियों में बसन्त ऋतु मधु-माधव (चैत्र-वैशाख) मासों में ही बतलायी गयी है इस स्थिति में मुञ्जाल का यह मत कि सम्पात की पूर्ण प्रदक्षिणा होती है श्रुति वचनों के विरुद्ध पड़ता है।

उपरोक्त कथनानुसार, वेदाङ्ग ज्योतिष में उद्गयन प्रवृत्ति धनिष्ठारम्भ से बताई है इसका अर्थ यह है कि उस समय सम्पात भरणी के चतुर्थ चरण के आरम्भ में अर्थात् आरम्भ स्थान से २३°२०' पर था। चूकिं वेदों में नक्षत्रारम्भ कृतिका से है, अतः उस समय सम्पात सम्भवतः कृतिका के आरम्भ में अर्थात् आरम्भ स्थान से २६° ४०' पर रहा होगा पहले वह अश्विनी से आगे था और बाद में पीछे चला आया। इसी से लोगों ने समझा होगा कि उसका आन्दोलन होता है। उसके लगभग २४° या २७° तक के चलन का अनुभव होने के कारण अथवा परमक्रान्ति २४० होने के कारण हमारे कुछ सिद्धान्तकारों ने २४° या २७° का एक आन्दोलन मान लिया है। यदि इसकी पूर्ण प्रदक्षिणा मानते हैं तो ऋतुएँ श्रुति सम्मत नहीं होतीं इस सद्योदोष को टालने में उनकी यह आन्दोलन की कल्पना वस्तुतः सिद्ध प्रतीत होती है। अयनांश को ज्ञात करने के लिए सिद्धान्त ग्रन्थों में विविध प्रकार से कहा गया है-

किसी वर्ष के अयनांश निकालने की ग्रहलाघवम्[१४] मत के अनुसार सरल रीति :- शक ४४४ में रेवती का तारा सम्पात बिन्दु पर था। उस समय पर से किसी वर्ष का अयनांश निकालने के लिए इष्ट शक वर्ष में ४४४ घटाना, इसके घटाने से जो शेष बचे वही अयनांश की कला होती है। उनमें ६० का भाग देकर उनके अंश बना लें तो वही अयनांश वर्ष आरम्भ का होगा।

अयनांश त्र (इष्टशक वर्ष-४४४) ÷ ६०

जैसे वर्तमान समय के शकवर्ष १६३३ का अयनांश ज्ञात करना है तो-

अयनांश = (१६३२-४४४) ÷६०

= २४° ४८'

जब इस प्रकार आया हुआ अयनांश २७° से अधिक हो तो ५४ में से घटाकर शेष लेना वह ऋणात्मक अयनांश होगा। अर्थात् जब तक शून्य अन्तर नहीं होगा इसे (अयनांश के) जोड़ने की जगह घटाना पड़ेगा।

अगर वर्ष के किसी मास विशेष का अयनांश निकालना हो तो ऐकिक नियम का प्रयोग करते है। सामान्यतया १ वर्ष में अयनांश ५४ विकला गति करता है तो १ मास में अयनांश की गति ५४/१२ = ४ विकला ३० प्रतिविकला होगा।

करणकुतूहलकार[१५] का मत है-

शाके में ११०५ घटाकर शेष में ६० से भाग देकर अंशादि लब्धि को ११° में जोड़ने पर वर्तमान शकारम्भकाल का अयनांश होगा।

उदाहरण- शक १६३२ का अयनांश ज्ञात करने के लिए १६३२-११०५ = ८२७ शेष

६०) ८२७ (१३

७८०

४७

४७×६०

६०) २८२० (४७

२८२०

××

इस प्रकार अंशादि लब्धि = १३°/४७'

इसमें ११ अंश जोड़ने पर = + ११°/००'

योगफल = २४°/४७'

अयनांश की वार्षिक गति लगभग ६० विकला मानी जाती है इसलिए अगर चैत्रमास से दो मास बाद का अयनांश जानना है तो ६०/१२ × २ = १० विकला हुआ।

इस प्रकार वैशाख शक १५४१ का अयनांश = २४०/४७'

००'/१०

२४°/४७'/१०"

**वेंकटेश केतकर** के मतानुसार[१६] अयनांश साधन

इष्ट शक - १८०० = अंशादि लब्धि

७०

इष्ट शक - १८०० = कलादि लब्धि

५०

(अंशादि-कलादि) + २२० ८' ३३" = इष्ट शक अयनांश

अभीष्ट शक = १६३२

१६३२-१८०० = ०१° ५३' ०८" अंशादि लब्धि

७०

१६३२-१८०० = ०२' ३८" कलादि लब्धि

५०

इष्टशक् अयनांश = (अंशादि-कलादि) + २२° ८' ३३"

= (०१° ५३' ०८"- ०२' ३८") + २२° ८' ३३"

= ०१° ५०' ३०" + २२० ८' ३३"

= २३° ५६' ०३"

**सूर्य सिद्धान्त** के अनुसार[१७] अयनांश साधन

६०० से अहर्गण को गुणाकर गुणनफल में युग सावन दिन संख्या से भाग देने पर प्राप्त लब्धि का भुज बनाकर ३ से गुणाकर उसमें १० का भाग देने से अयनांश होता है।

६०० × अहर्गण = लब्धि (भुजात्मक)

युग सावन दिन

= लब्धि (भुजात्मक) × ३ = अयनांश

१०

अयन की वार्षिक गति के सन्दर्भ में भी मतभेद मिलता है। वर्तमानकालिक आधुनिक ज्योतिर्विज्ञानी अयनांश की वार्षिक गति ५४' मानते है। मुञ्जाल आचार्य ने वार्षिक अयनगति १° माना है।

अंग्रेजी में इस प्रकार दिया गया है-

The precession of Equinoxes (are more properly the procession of the equinoxes) is a slow motion which the equinoctial points have from East to West contrary to the order of the sighs, which is from West to East. The motion, from the best observations is about 50¼ Seconds in a year. So that it would require, 25791 years for the equinoctial points to perform an entire revolution west word round the globe. In the time of Hipparchus and oldest astronomers, the equinoctial points were fixed in Aries and Libra.[18]




सामन्त चन्द्रशेखर के सिद्धान्तदर्पण ग्रन्थ में शून्य अयनांश शकाब्द ४१५ है (पञ्चदशाधिकचतुश्शतशकाब्दः)[१६]।

अयनांश की वार्षिक गति

| ग्रन्थ | विकला |
|---|---|
| सूर्यसिद्धान्त मतानुसार | ५४ |
| सोमसिद्धान्त-शाकल्यसिद्धान्त-लघुवाशिष्ठसिद्धान्त | ५४ |
| पराशर सिद्धान्त | ५२ |
| ब्रह्मगुप्त सिद्धान्त | ५७ |
| भास्वती (सतानन्द) | ६० |
| ग्रहलाघव | ६० |
| सिद्धान्तदर्पण | ५८ |

शून्यानयन के आधार पर अयनांश गणना भारत में बहुत समय से प्रचलित रही। इसका आधार आचार्य वराहमिहिर का बृहत्संहिता नामक ग्रन्थ है। जबकि वराहमिहिर के ही समकालीन खगोलविद आर्यभट्ट इस पर मौन हैं। तथापि बृहत्संहितोक्त विषय के आधार पर ४२७ शक को शून्यानयनकाल मानकर, सूर्यसिद्धान्तोक्त ५४ विकला वार्षिक गति के आधार पर अयनांश निकालना आज भी स्वीकृत है।

आज पञ्चाङ्ग साधन की दूसरी विधा चित्रापक्षीय अयनांश है। चित्रा नक्षत्र के योगतारा के आधार पर जो अयनांश साधन किया जाता है, उसे चित्रापक्षीयायनांश कहा जाता है। १९५३ में घटित मेघनाथ शाहा जी की समिति की सिफारिश के अनुरुप इसे स्वीकार किया गया और समिति के सचिव श्री निर्मलचन्द्र लाहिड़ी के प्रयास से अधिकतर लोग इसे पञ्चाङ्ग स्वीकार करते हैं। आज यह एन.सी.लाहिड़ी अयनांश के रूप में स्वीकृत है। इस पक्ष के अविष्कारक श्री वेङ्कटेश बापू केतकर हैं।

तृतीय पञ्चाङ्ग साधन की विधा छायार्ककरणार्कान्तररूपी अयनांश है। वस्तुतः यह पद्धति सूक्ष्म है। स्वीकृत करणार्क किस विधि से प्राप्त होता है, इस विषय पर विद्वानों में वैमत्य है।

आकाश में ग्रहों की स्थिति सायन मान से ज्ञात होती है जिसकी गतिशील अयन बिन्दु से गणना की जाती है जो वेधशाला स्थित यन्त्रों द्वारा ही दृष्टगोचर होती है, इस प्रकार यन्त्रों द्वारा छायार्क मान जो आकाश में दृष्टिगोचर होता है वह प्राप्त होता है। अयन बिन्दु के प्रतिवर्ष ५०.३ कलात्मक गति से चलन के कारण वर्तमान समय में २३° ५०' के तुल्य अयन गति यन्त्रों द्वारा वेध करने पर प्राप्त हो रही है। इस अयन बिन्दु के गतिशीलत्व को देखकर धर्मशास्त्राचार्यों ने स्थिर अयन बिन्दु से गणित सम्पादन का निर्णय लेकर निरयण पद्धति से पञ्चाङ्ग प्रकाशन का आदेश दिया, इस कारण यत्र-तत्र सर्वत्र भारतवर्ष में इस पद्धति के द्वारा ही पञ्चाङ्ग का प्रकाशन हो रहा है। सौरपक्ष, ब्रह्मस्फुट सिद्धान्त पक्ष एवं आर्य पक्ष के अनुसार पूर्वाचार्यों ने करणकुतूहल, भास्वती, करणप्रकाश, मकरन्द, ग्रहकौतुक, लघुचिन्तामणि (ग्रहलाघवीय पद्धति), करण कौस्तुभ, पञ्चाङ्ग कौतुक आदि करण ग्रन्थों की रचना की है जिनके गणित के अनुसार ही सर्वत्र निरयण पञ्चाङ्ग का प्रकाशन प्रचलित है।

## सन्दर्भ-सूची


१. संस्कृत-हिन्दी कोश, वामन शिवराम आप्टे, पृ० ८६
२. करणकुतूहलम्, स्पष्टाधिकार, श्लोक १७
३. www.nasa.gov
४. आश्लेषार्द्धाद्दक्षिणमुत्तरमयनं रवेर्धनिष्ठाद्यम्। (बृहत्संहिता, ३.१)
५. साम्प्रतमयनं सवितुः कर्कटाद्यं मृगादितश्चान्यत्। (बृहत्संहिता, ३.२)
६. सिद्धान्त शिरोमणि, गोलाध्याय, पं० केदारदत्त जोशी, पृ० २४२
७. सूर्य सिद्धान्त, त्रिप्रश्नाधिकार, श्लोक ११-१२
८. तदैव, त्रिप्रश्नाधिकार, श्लोक ६
९. रोमक सिद्धान्त, स्पष्टाधिकार, श्लोक ३१-३२, उद्धृत भारतीय ज्योतिष, पृ० ४३५
१०. शाकल्यब्रह्मसिद्धान्त, २.१६६-१६७, उद्धृत भारतीय ज्योतिष, पृ० ४३५
११. सोमसिद्धान्त, स्पष्टाधिकार, श्लो० ३१-३२, उद्धृत भारतीय ज्योतिष, पृ० ४३५-४३६
१२. वसिष्ठसिद्धान्त, स्पष्टाधिकार, श्लो० ५५, उद्धृत भारतीय ज्योतिष, पृ० ४३६
१३. सूर्य सिद्धान्त, प्रो० रामचन्द्र पाण्डेय, पृ० ११६
१४. वेदाव्ध्यब्ध्यूनः खरसहृतः हि शकोऽयनांशाः। (ग्रहलाघवम्, स्पष्टाधिकार,श्लो० ७)
१५. करणकुतूहल, प्रो० रामचन्द्र पाण्डेय, पृ० १२८
१६. खखाष्टभूम्यून शकात्खशैलैः खपञ्चभिर्भागकलादिलब्ध्योः।
यदन्तरं तत्सहिता द्विहस्ताष्टौ सुरास्तेऽयनभागसञ्ज्ञाः।। (केतकीग्रहगणितम्, स्पष्टाधिकार,श्लो० ६)
१७. तद्गुणाद्भूदिनैर्भक्ताद् द्युगणाद्यदवाप्यते।।
तद्दोस्त्रिघ्ना दशाप्तांशा विज्ञेया अयनाभिधाः। (सूर्य सिद्धान्त, त्रिप्रश्नाधिकार, श्लो० ९-१०)
१८. फलितज्योतिष बङ्गला भाषाग्रन्थे-अंग्रेजी टीका
सिद्धान्तदर्पण, ६ प्रकाश, १००-१०१


■ पता : राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ

# संस्कृतस्य उपयोगिता

■ आलोककुमार झा

**विश्वसन्दर्भेऽस्मिन् संस्कृतस्य उपयोगितास्ति न वा इति विचार्यते।**

अत्र सर्वप्रथमं विचारणीयमिदमस्ति यत् कथं संस्कृतविषये चर्चा, यतोहि लोके दृश्यते यद्यदा कोऽपि रूग्णो भवति तदैव औषधालये चिकित्सकस्य सन्निधौ वा गच्छति तथैव अशान्तमिदं विश्वं शान्तिम् अन्वेषयन् शान्तिप्रदायकं किमपि नवीनं साधनं अन्वेषयति यद्यपि पूर्वकालापेक्षया इदानीं विश्वस्य सर्वेऽपि देशाः समृद्धिशालिनः तथापि ''सुखं शान्तिञ्च अन्वेषयन्ति'' यथा भगवद्गीतायाम् अर्जुनं भगवान् श्रीकृष्णः कथयति यद् भो अर्जुन ! अशान्तस्य कुतः सुखम्, एतस्मादेव कारणाद् विश्वस्य सर्वेऽपि संस्कृतमाश्रयन्ति, यतोहि यादृशं भारतीयजनानां जीवनलक्ष्यमासीत् न तादृशं विश्वस्य कस्याऽपि अन्यस्य जनस्य जीवनलक्ष्यमासीत्, अस्ति वा ? भारतीयजनानां तु परमं लक्ष्यं त्रिविधदुःखान्तयान्तिकनिवृत्तिरूपो मोक्षः आसीत् एतस्य प्राप्तिप्राक् धर्म-अर्थकामाः अपि आसन् धर्मस्य स्वरूपं अहिंसापरमो धर्मः[१] अद्यत्वे दुःखस्य मूलकारणं हिंसैव। यदि संस्कृते वर्णितो धर्मयुक्तो जनः स्यात्, तर्हि हिंसायुक्तं दुःखं न स्यात्, अहिंसाज्ञानाय केवलं संस्कृत वाङ्मयमेव उपयुक्तं विश्वेऽस्मिन् यद्यपि अर्थात् एव हिंसा भवति यदि अर्थो धर्मयुक्त एव स्यात् तदानीमपि हिंसात्मिकावृत्तिन स्यात्, अनेन प्रकारेण कामोऽपि धर्मयुक्त एव स्यात् मोक्षस्तु धर्मार्थकामवियुक्त एव भवति एतेषाम् अनुपालनं तत्-तद् आश्रमेषु एव क्रियते स्म। ते आश्रमाः ब्रह्मचर्यगृहस्थवानप्रस्थसन्यांसाश्रमाः आसन्। कोऽपि एतान् आश्रमान् आश्रयेत् चेत् विश्वमिदं आतंकवाद-स्वरूपात्मकाद् असुराद् न विभेत् अद्यत्वे अस्य मूलं कारणं आश्रमानामननुपालनं एवास्ति।

संस्कृते तु सर्वेऽपि देवत्वेन कल्पिताः आसन् संस्कृतवाङ्मये स्थावरादिकं देवभूतमेव यतोहि अत्रास्ति प्रमाणं विश्वस्य सर्वश्रेष्ठं नाटकं अभिज्ञानशाकुन्तलम्, यथा-

**पातुं न प्रथमं व्यवस्यति जलं युष्मास्वपीतेषु या,**<br>
**नादत्ते प्रियमण्डनापि भवतां स्नेहेन या पल्लवम्।[२]**<br>
**आद्ये वः कुसुमप्रसूतिसमये यस्या भवत्युत्सवः,**<br>
**सेयं याति शकुन्तला पतिगृहं सर्वैरनुज्ञायताम्।।**

पुनः विचारयन्तु भवन्तः यत् अस्माकं ऋषिकल्पिता यद् विश्वबन्धुत्वस्य भावना कुत्र गता प्राचीनकाले तु ''सम्पूर्णविश्वं कुटुम्बमिव'' सर्वैः स्वीक्रियते स्म यथा- **''वसुधैवकुटुम्बकम्''**[३] इदानीं तु मानवः मानवं द्रष्टुं नेच्छति तदा स्थावरादिषु आत्मीयकल्पना कथं स्यात्। यदि वयं शान्तिं सुखञ्च प्राप्तुम् इच्छामः तर्हि संस्कृतं आश्रयितव्यमिति। यतोहि केनापि मुक्तकण्ठेन उद्घोषितमस्ति यत् **''भारतीयैकता साधकं संस्कृतम्[४]''** अत्र तु भारतीय इति शब्द उपलक्षणत्वेन ज्ञायते अपि तु सम्पूर्णस्य विश्वस्य एकत्वं संस्कृतमेव सम्पादयितुं शक्नोति रूसो महोदयेन तु उक्तमासीत् यत् विश्वविजेतुम् इच्छति चेत् अध्यात्मः अनुपालेनीयः (अध्यात्म ही एक शक्ति है जो विश्व पर विजेय प्राप्तकर सकती है) तदध्यात्मं केवलं संस्कृतेः संस्कृतवाङ्मये चोपलभ्यते।

आतंकवादीव पर्यावरणसमस्याऽपि अद्यत्वे अवलोक्यते। सा पर्यावरणसमस्या न केवलं अस्माकं देशस्य अपि तु सम्पूर्णस्य विश्वस्य वर्तते। यदि अस्याः समाधानं न भवष्यिति तर्हि नूनमेव इयं सृष्टिः विलुप्ता भविष्यति, नाऽत्र कश्चन् लेशमात्रोऽपि संदेहः। किम् अस्याः समाधानं विज्ञानेन भवितुं शक्नोति ? अस्मिन् भौतिकवादे युगे, यदि संस्कृतस्य अध्ययनं सम्पूर्णे विश्वे स्यात् तर्हि समाधानाय कस्यापि यस्य वैज्ञानिकोपकरणाय आवश्यकता न भविष्यति यतोहि संस्कृतवाङ्मये वृक्षनदीपर्वतादीनां कल्पना जीवसदृशा एव वर्तन्ते। एते प्रदूषितताः स्युः चेत् अस्माकं जीवनमपि प्रदूषितं भविष्यति। प्रदूषिते अस्मिन् जीवने किं वयं सुखस्य कल्पनां कर्तुं शक्नुमः। इदानीं केषुचित् क्षेत्रेषु अस्माकं देशेऽपि जलस्य समास्या समगता वर्तते। विचारयन्तु भवन्तः यस्मिन् देशे गङ्गा प्रवहति तस्मिन्नपि देशे जलस्य कृते प्राणवियोगः स्यात्, चेत् विश्वस्य अपरदेशानां का कथा ?

बलात्कारः सर्वत्र रावणिव जनः अस्माभिः दृश्यते। विश्वस्य या शक्ति सा एव भीता। यदि संस्कृतशास्त्रस्य ज्ञानं स्यात् काव्यनाटकादीनां अध्ययनं स्यात् चेत् एतादृशी समस्या न स्यात्, यतोहि काव्यप्रकाशकारेण ''काव्यप्रयोजनं उद्बोधयता एतदुल्लिखितं **''रामवद् वर्तितव्यं न रावणादिवत्**[५] **।''**

एवमेव अस्माकं देश एव न अपितु सम्पूर्णेविश्वे अनेकाः समस्याः एतादृश्यः सन्ति। वर्तमानसन्दर्भे तासां निदानं त्वरितमेव अपेक्षितं व वर्तते यतोहि भवन्तः अस्य विश्वस्य कर्णधारेभ्यः किं दास्यन्ति।

दूषितं पर्यावरणं बलात्कारं भ्रष्टाचारं विकृतं समाजं अथवा शोभनं विकसितं विश्वं। अतः वैश्विकसन्दर्भे संस्कृतवाङ्मयमेव सर्वासां समस्यानां निदानं कर्तुं शक्नोतीति।

## संदर्भ-सङ्केत

१. महाभारत अनु.-शा,-११६-३८
२. अभिज्ञान शाकुन्तलम्-चतुर्थ अंक
३. हितोपदेश मित्रलाभप्रकरण
४. ललितमंगलम्
५. काव्य प्रकाशः - प्रथम उल्लासः

■ पता : शोधच्छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ

# यूरोपमहाद्वीपीय इंग्लैण्डरूसादिराष्ट्राणां भाषाः संस्कृतञ्च

■ ललितमोहन तिवारी

भावाभिव्यक्तेः मुख्यं साधनं भाषेति सर्वैरङ्गीक्रियते। "ध्वन्यात्मकशब्दैः विचाराणां प्रकटीकरणमेव भाषा" इत्युक्तं विद्वद्भिः। आचार्यदण्डिना निगदितं काव्यादर्शे "वाचामेव प्रसादेन लोकयात्रा प्रवर्तते।" ऋग्वेदग्रन्थे इयं 'अमृतस्य केन्द्र' देवानां जिह्वा चापि कथिता। व्यवहारदृष्ट्या भाषायाः विविधरूपाणि वर्तन्ते, जगत्यामनेका भाषाः सन्ति, ताश्च तासां प्रकृत्यनुसारं कतिपयेषु वर्गेषु विभक्ता दृश्यन्ते। द्रविण-यूराल-काकेशियन-मलय-अमरीका-रसियन-भारोपीयाद्यनेके भाषापरिवारा निर्धारिता सन्ति। भारतयूरोपसम्बद्धा भाषा भारोपीयेति कथ्यते, तत्र भारोपीयमध्ये संस्कृतमेव प्राधान्येन विराजते।

संस्कृतभाषाविश्वभाषासमुदाये मूर्द्धन्यं स्थानं गृह्णाति। अस्याः प्राचीनतमं स्वरूपमृग्वेदे एव दृश्यते। ऋग्वेद कालादेव समग्रविश्वे संस्कृतस्य प्रचारः भवतिस्म। इयं देवभाषेत्यप्युच्यते। "देवीवाचमजनयन्त देवास्तां विश्वरूपाः पशवो वदन्ति"-इत्याद्यानेका उक्तयो वेदेष्वेव दृश्यन्ते। "कृण्वन्तोविश्वमार्यम्" मन्त्रेण तु स्पष्टीकृतमेव। अतः संस्कृतभाषा एव विश्वस्यादिमा भाषा ऋग्वेदश्च विश्वस्यादिमो ग्रन्थ इति निश्चयप्रचं गदितुं प्रभवामः।

संस्कृतभाषायाः शब्दसामर्थ्यमद्भुतमेवास्ति। येन अद्यतन नूतन विषयेभ्योऽपि पारिभाषिक शब्दाः अस्मात् संस्कृतशब्दसामर्थ्यात् नीयन्ते। संस्कृतभाषायाः प्रभावः न केवलं भारतीयासु हिन्दी-बांग्ला-मराठी-तमिल-तेलगु-कन्नड़-मलयालम-प्रभृतिभाषासु एव अपितु अन्ताराष्ट्रियस्तरभाषास्वपि परिदृश्यते। एवं प्रकारेण संस्कृतस्य विश्वभाषात्वं ज्ञात्वा पाश्चात्यविद्वत्स्वपि संस्कृतज्ञानस्य जिज्ञासा प्रादुर्भूता। यूरोपमहाद्वीपीय इंग्लैण्डदेशस्य प्रथमसंस्कृताध्येता 'सर' चार्ल्स विलक्य महोदयः १७४९ तः १८३६ यावत् महान् विचारक अध्ययनशीलश्चासीत्। तेन गीताज्ञानरसपानानन्तरं गीतायाः प्रथमवारमांग्लभाषायामनुवादः कृतः। अस्य आंग्लानुवादस्याध्ययनं कृत्वा समे पाश्चात्याजनां हिन्दूनां संस्कृतभाषां प्रति चकिता जाता। यस्य परिणामोऽस्ति यदधुना गीताया अनुवादः सप्तद्वीपेषु १४० भाषासु विद्यते।

प्रायो भाषातत्वविदां कथनमस्ति यत्पाश्चात्यभाषाणां जननी ग्रीकभाषा वर्तते, केचाञ्चिन्मते लैटिनभाषेति वर्तते। सर्वेषां पाश्चात्यभाषाणां विकासः ग्रीकलैटिन भाषातो जात इति। परन्तु ग्रीकलैटिनभाषायां संस्कृतस्यातीव सन्निकटं भजते। ग्रीकलैटिनभाषाद्वयस्योत्पत्तिरपि गीर्वाणवाणीतो जात इति कथने न विषमतां भजते। आंग्ल-फ्रेन्च-रूसीत्यादि भाषाणामपि संस्कृतादेवोद्भवः तथापि कतिचन विप्रतिपत्तिमपि प्रदर्शयन्ति। किन्तु नीरक्षीरविवेकचतुराः भाषातत्वविदाम्बरा भाषातत्वविज्ञानेन संस्कृतमेव विश्वभाषाणां समेपि समभ्युपगच्छति। पारसिनां धर्मग्रन्थ "जिन्दावेस्ता" वैदिकसंस्कृत भाषमयी वर्तते। अत एवोर्दू, पारसी, आंग्लफ्रांसीरूसीत्यादि प्रभृतिभाषाणां मूले संस्कृतं व्यापकरूपेण वर्तते।

संस्कृतस्य विश्व भाषात्वं एवं परिदृश्यते यथा-रूसदेशे जनसामान्येषु प्रचलित "दमः" शब्दः गृहवाचक इति तद्देशीयैः सर्वैरेव ज्ञायते, परन्तु तेन किमायातमिति न जल्पनीयं, 'दम' शब्दस्य प्रयोगः विश्वस्यादिमेग्रन्थे ऋग्वेदे दृश्यते।

यथा- "[६]योषि हा वरीय तामग्ने होता दमे विशामू।
समृधो विश्वयते कृणुजुषस्त्र हण्यमङ्गिरः।"

वस्तुतो भाषातत्वविज्ञानानुसारेण विचार्यमात्रे रूसकाणां भारतीयानाञ्च परस्परान्ताराष्ट्रियसम्पर्क आसीदिति तैस्तैच्छब्दैर्विज्ञायते। न केवलं रूसदेशेऽपितु सर्वास्वपि यूरोपीयभाषासु 'दम' अथवा 'डौम' शब्दस्य प्रयोगो दृश्यते। लैटिन भाषायां गृहार्थे 'दोमनस्' शब्द प्रयुज्यते। आंग्लभाषायां किंगदम', 'विजदम', 'फ्रीदम' इत्यादिशब्देषु 'दम' शब्दः प्रत्ययरूपेण प्रयुक्तमस्ति। अनेनैव प्रकारेण पारसी भाषायाः 'गोदाम' शब्दोऽपि गृहार्थे प्रयुज्यते। तथ्यमिदमस्ति यत् 'गोदाम' शब्दस्य पुराणकाले बहुष्वर्थेषु प्रयोगो भवितस्म। यतोहि वैदिकसाहित्येऽपि 'गो' शब्दस्यानेकार्थे प्रयोगो दृश्यते। 'दम' शब्दस्यापि विभिन्नार्थे प्रयोगो भवति, यथा-दामरज्जू, दामगृहम् इत्याद्यर्थेषु स्पष्टीकृतमस्ति।

संस्कृतभाषायां निषेधार्थे ये शब्दाः प्रयुक्ताः ते एव शब्दाः विश्वभाषास्वपि प्रयुज्यते। यथा-[७]मा, न नहि नो ननेत्यादयः शब्दाः संस्कृते प्रयुक्ताः सन्ति। एते निषेधवाचकशब्दाः तासु भाषास्वपि तद्वदेव वर्त्तन्ते। रसियनभाषायां निषेधार्थे 'ने' तथा 'नेत्' इति शब्दो वर्तते, स्पेनिश-इटालियन-फ्रेञ्च-जर्मनप्रभृति भाषास्वपि निषेधार्थे 'नन' शब्दस्यैव प्रयोगो दृश्यते।

संस्कृतात्पृथङ् न किमपि दृश्यते। एवञ्च प्रकृतिप्रत्ययार्थ विनार्थनिष्पत्तिरेव न जायते। केवलमनुनासिकादि -पञ्चवर्णोच्चारण-मात्रेण किञ्चित्पार्थक्यवद् दृश्यते। अयं भाव इति, वक्तव्ये प्रकृत्यर्थ विना प्रत्ययार्थोऽपि न भवति। अत एव प्रकृतिः स्वीकृता। प्रकृतेरपरनामधातुरिति, सर्वार्थसाधारणाद् धातुरिति वदन्ति तत्वविदः। निश्चितमिदं धातोरभावे कस्यापि भाषायाः सन्ततैव न स्यात्। धातुरेव कस्यापि भाषाया मूलकारणमस्ति, यावन्तः धातवः संस्कृतभाषायां तावन्तोधातवः नान्याभाषासु सन्ति। संस्कृते कोटिशो धातव्यो विराजन्ते। परन्तु इग्लैण्डजर्मनरूस्यंमरिका प्रभृतिभाषासु प्रकृतिसाम्यं धातुसाम्यं वा भजते। तस्येदं मूलकारणं संस्कृतस्यानुकरणमस्ति। यथोदाहरणार्थ कतिपयधातु-साम्यत्वमिहात्र दीयन्ते। यथा-

संस्कृते '[८]बल प्राणधारणे' धातु वर्तते तथैव रसियन भाषायामपि 'वले च' इति प्रयुज्यते। 'दा दाने' धातोरस्माभिरपि प्रयोगः क्रियते, रसियन भाषायां 'दाच्' इत्येव व्यवह्रियते। मैक्समूलरेणापि एतदुक्तं खलु यूरोप तथा एशियादेशेषु संस्कृतशब्दानां ध्वन्युच्चारणे धातुसाम्यत्वञ्च निश्चितरूपेण वर्तते।

संस्कृतस्य 'गम्लृ गतौ' तत्साम्यत्वेनांग्लभाषायां (नय) गो (ळव) शब्दप्रयोगः प्रसिद्धैव। 'गेव दाने' संस्कृते तथा गीव् आदानप्रदानार्थे प्रयुज्यते तत्र। एवं प्रकारेण ईश्वरवाचक गॉड (ळवक) शब्दोऽपि संस्कृते 'गुडि रक्षणे' धातोर्निष्पन्नरूपं वक्तुं शक्यते। 'कालेजः' (Collage) काले समये जायते इति कालेजः-महाविद्यालयः इत्यर्थः। छत्रवाचक 'अम्ब्रेला' (Umbrella) शब्दोऽपि संस्कृतस्यैव प्रतिभाति, यथा-अम्बरं वस्त्रं एला यस्य तत् इत्यर्थे 'अम्ब्रेला' शब्दः संस्कृतपरक नात्र संशयः। रसियन-भाषायां '[९]तु वाश दोम, इतोन्नस् दोम' (To Vash Dom, etot vash Dom) वाक्योऽपि संस्कृतभाषायाः "(Tat vas dham, etat nas dham)" तत्वस् धम, इतान्नस् धम' रूपेण समानो वर्तते। तथा संस्कृते पुत्रीवाचकः 'सूनु' (Soonu) शब्दं आंग्लभाषायां 'सन' (Son) रसियन- भाषायाञ्च 'सेव्न' (Sewn) रूपेण शब्दाः सन्निकटो वर्तते। अन्यच्च संस्कृते 'मम' 'मदीय' शब्द प्रयुज्यते, तथैव इंग्लैण्डीयांग्ल भाषायां 'माई' (My) रूसीभाषायां रशियनभाषायां रूसदेशीयभाषायां च 'मॉय'

(डवल) रूपेण वर्तते। 'अस्ति' शब्दांग्लभाषायां 'इज' (पे), 'इष्ट' (पेज) रूपेण रूसदेशे वर्तते। एवमेव संस्कृतस्य '[१०]अस्तित्व' शब्द रसियन-भाषायां 'एस्तेस्त्वो' (मेजमेजअव) रूपेण प्रयुक्तमस्ति। अनया रीत्या इंगलैण्डरसियनादि भाषाणां शब्दसाम्यत्वमधस्तने दीयन्ते-

| [११]**संस्कृतशब्दाः** | **रसियनशब्दाः** |
|---|---|
| 'विस' वेशने | वेसेच |
| 'विद' ज्ञाने | बिदेच |
| 'व्यज्' तन्तु सन्धाने | बिच |
| 'मन' ज्ञाने | मनिच |
| 'गल' भक्षणे | गलदाच |
| 'दा' दाने | दाच |
| 'द्रु' हिंसायाम् | द्राच |
| 'जल' धातने | जलिच |
| मोक्षः | मोसकाउ (Moscow) |
| अग्निः | अगोन (Agane) |
| इन्द्रः | अन्द्रोपोव (Andropov) |
| स्वेतः | सोवइत (Soviet) |
| स्वेतानन | स्वेतलन (Svetlona) |
| विद | विदेत (Videt) |
| दस | देस्यत (Desyat) |
| (पिता) पितृ | पापा (Papa) |
| दन्तः | देन्ते (Dente) |
| पादः | पदेत (Padat) |
| सनु | सेन्न (Sewn) |
| मम | मॉय (Moy) |
| अस्ति | इस्त (ist) |
| अस्तित्व | एसतेस्त्वो (Estestvo) |
| Risheya | Russia |
| Bal Sevik | Bal shevik |
| Krsna | Krusno |
| Shibearya | Siberia |
| Sanah | Starik |

| [१२]'संस्कृतम्' | 'आंग्लः' |
|---|---|
| मनु (मानवः) | मैन (Man) |
| मातृ (मातरः) | मदर (Mother) |
| पितृ (पितरः) | फादर (Father) |
| भातृ (भ्रातरः) | ब्रदर (Brother) |
| स्वसृ (स्वसा) | सिस्टर (Sister) |
| अस्ति | इज (is) |
| मनस् (मन) | माइण्ड (Mind) |
| नामन् (नाम) | नेम (Name) |
| मुखम् | माउथ (Mouth) |
| नासिका | नोज (Nose) |
| अक्षि | आई (Eye) |
| हस्त | हैण्ड (Hand) |
| हृदय | हार्ट (Heart) |
| नाभिः | नेवल (Naval) |
| षट् | सिक्स (Six) |
| सप्त | सेवन (Seven) |
| अष्ट | एट (Eight) |
| नव | नाइन (Nine) |
| सूर्यः | सन (Sun) |
| सूनु | सन (Son) |
| मम | माई (My) |
| मिश्रः | मिक्स (Mix) |
| मन्त्री | मिनिस्टर (Minister) |
| [१३]घृतं | घी (Ghee) |
| अन्तरालः | इन्टवल (Interval) |
| षष्ठिः | सिक्स्टी (Sixty) |
| सप्ततिः | सेवन्टी (Seventy) |
| अशीतिः | ऐट्टी (Eighty) |
| नवतिः | नाइन्टी (Ninety) |

रसियनांग्लशब्दाः अनेन क्रमेण संस्कृततुल्या विद्यन्ते। एवञ्च केवलं यूरोप तथा एशियैव नाहि, वस्तुजाते समस्तदेशेषु तेषां भाषास्वपि च संस्कृतस्य प्रभावो वर्तते, सामान्यरूपेण वा विशेषरूपेण परन्तु निर्विवादोऽयं विषयः खलु विश्वे संस्कृतस्य प्रभावः। तथा च भारतराजधानीन्द्रप्रस्थे अभूतपूर्वसंस्कृतसम्मेलनं जातम्। तत्र रूस-इङ्लैंण्ड-आस्ट्रेलिया-जर्मन-प्रभृतयः देशाः प्रतिनिधिरूपेण समागताः। क्रमेऽस्मिन् पाश्चात्यदेशेषु एडविन-विलियम जोन्स-ग्रीयर्सन-मैक्समूलर-वर्नफ-कार्लो-आदयः प्रमुखाः संस्कृतविद्वांसोऽभूवन्।

पाश्चात्यविद्वांसः संस्कृतेन प्रभाविताः सन् संस्कृतपठनार्थ भारतदेशे समागताः। तैः स्वराष्ट्र भाषां संस्कृतेन सह केनापि क्रमेण योजयित्वा वेदपुराणरामायणकाव्य प्रभृतयः सकलशास्त्रमधीतम्। करणेनैवं तेषां कृते संस्कृतज्ञानं सरलमभवत् तैः संस्कृतग्रन्थानुवादः स्वराष्ट्रभाषायां कृतम्। येन तत्रत्याः जनाः संस्कृतशास्त्राणि समधीत्य प्रभाविताः जाताः। एवं प्रकारेण संस्कृतग्रन्थानामनुवादः विश्वस्यानेकासु भाषास्वभवत्।

एभिर्बहुभिर्प्रमाणैरिदमेव सिद्ध्यति यत् पुरातनकाले सर्वप्रथमः विश्वे संस्कृतस्यैव साम्राज्यमासीदिति सुदृढं वक्तव्यं। एतत्सर्व विलोक्य 'संस्कृत' स्वयं प्रमाणयति विश्वभाषात्वमिति।।

## सन्दर्भ-सङ्केत


१. पाश्चात्यविद्वान्।

२. काव्यादर्शः।

३. ऋग्वेदः।

४. पारासनां धर्मग्रन्थः।

५. इण्टरनेट (रूससंस्कृत भाषयोः साम्यम्)

६. ऋग्वेदः।

७. Website - Connection between skt & Russion

८. Website - (किमन्ताराष्ट्रे संस्कृतस्य महत्वं वर्तते)

९. Website - Connection of skt & Russion

१०. Website - Connection of skt & Russion

११. Website - Connection of skt & Russion

१२. Website - Connection between skt & English

१३. Internet (semilerity between skt & Russion)


■ पता : रा.सं.सं., लखनऊ परिसर, लखनऊ

# नारी के भाव एवं विचार

■ आशिमा चौधरी

नारी दृढ इच्छा शक्ति एवं प्रेरणा की प्रतिरूप है। भाव एवं विचारों को जानने के लिए मन की चार विशेषताएँ महत्त्वपूर्ण हैः-

१. मनस्।
२. चित्त।
३. बुद्धि।
४. अहंकार।

**मनसः**-इसके अन्तर्गत मन तत्व आता है, जो त्वक् इन्द्रियों द्वारा संस्कारों को प्राप्त व धारण करता है।

**चित्तः**- यह मन की वह शक्ति है, जो सौन्दर्य और प्रत्यक्ष का ज्ञान प्राप्त करती है।

**बुद्धिः**- इसे मेधा भी कहते हैं, जो आत्म विचार का मुख्य तत्व है। इसका कार्य अपने निर्णय का पालन करने के लिए अहंकार तत्व के पास भेजना है।

**अहंकारः**-यह मन की कार्य पालन करने वाली शक्ति है, इसमें बुद्धि तत्व से प्राप्त आदेशों को पूरा करने की शक्ति विद्यमान होती है।

इस सन्दर्भ में ''गीता'' का निम्नलिखित श्लोक विचारों प्रादुर्भाव को स्पष्ट करता हैः-

**''मयूयेव मन आ त्स्व मयि बुद्धिं निवेशय।**
**निवसिष्यसि मयूयेव अत ऊ र्वं न संशयः।।**

अर्थात् अपने मन बुद्धि को सतगुरू के सूक्ष्म और एकाग्र चिन्तन में लगाने से मन परमात्म तत्व में लय होता है। इसका आशय यह हुआ कि मन जो निश्चय करने लगता है, वही भावनाएं कही जाती हैं, इसी भावनाओं से विचारों का उद्‌गम होता है। इसको व्यवहारिक तौर पर कहा जाय तो विचारों एवं भावनाओं के मूल में हमारे संस्कार निहित हैं। वैदिक शास्त्रों के अनुसार भी विचारों में संस्कार की छवि की पुष्टि होती है। वैदिक काल में समाज की कन्याओं में उपनयन संस्कार के अनन्तर उन्हें सुव्यवस्थित शिक्षा दी जाती थी, जिसके उपरान्त संस्कारों से जनित भावनाओं के अनुरूप ''सद्योद्‌वाहा'' एवं ब्रह्मवादिनी इत्यादि पृथक-पृथक विचारधाराओं की स्त्रियां विकसित हुई।

भावनाओं एवं विचारों के अनुसार ही समय-समय पर राष्ट्र, समाज, धर्म एवं परिवार के लिए स्त्रियां समर्पित रहीं है। इसके प्रमाण अनेक ग्रन्थों में उपलब्ध हैं।

विविध विचारों के अन्तर्गत आदि काल से अब तक विशिष्ट्म स्त्रियों में जैसे-सीता जी, सती सावित्री, मीराबाई, रानी लक्ष्मीबाई, इन्दिरा गांधीजी, मदरटेरेसाजी, लतामंगेशकर जी, कल्पना चावला जी इत्यादि की विचारधाराएं एवं भावनाएं भिन्न-भिन्न क्षेत्रों में अनुकरणीय है। इनके आदर्श एवं विचारों पर गौर किया जाय तो इनके विचार सामान्य मानव जीवन के पथ प्रदर्शक में सहायक सिद्ध होंगे। सीता जी ने राज वैभव व सुख

का त्याग कर अपने पति श्री रामचन्द्रजी के साथ बनवास का रास्ता चुना और पति के परित्याग करने पर भी धर्मानुसार आचरण कर अपने पुत्रों के पालन-पोषण व शिक्षा-दीक्षा में अपना जीवन समर्पित किया और लंका में राक्षसों के बीच अपनी पवित्रता से जो सन्देश दिया, वह गृहस्थ जीवन के लिए अमूल्य विधि है। सती सावित्री ने अपने पति की रक्षा के लिए यमराज को अपना निर्णय बदलने के लिए विवश कर दिया। मीराबाई का जीवन, भगवान श्रीकृष्ण की भावनाओं में ओत-प्रोत रहा। इन स्त्रियों के आचार-विचार दृढ इच्छा शक्ति एवं आध्यात्म का मार्ग प्रशस्त करते हैं।

इसी प्रकार रानी लक्ष्मीबाई ने स्वतन्त्रता संग्राम में अपने बच्चे को पीठ पर लादकर, देश की स्वतन्त्रंता के लिए अंग्रेजों से संघर्ष करते हुए अपने प्राणों की आहुति दी। इन्दिरागांधी ने देश की राजनीति में देश को अनेक आयाम देकर बड़ी मिशाल कायम किया। कंठ कोकिला लता मंगेशकर जी ने अपने स्वरो से देश को मधुर संगीत दिया। मदरटेरेसा ने असहाय व कुष्ट रोगियों की सेवा करके समाज सेवा का कीर्तिमान स्थापित किया। कल्पना चावला ने खगोलकीय अनुसंधान के क्षेत्र में अपना जीवन अर्पित किया। स्त्रियों के ये विचार हमारे लिए प्रेरणा का स्रोत हैं। इन्हीं आदर्श एवं विचारो के प्रतिफल स्त्रियां भार्या, गृहणी, जननी, देवी इत्यादि शक्तियो की प्रतिमूर्ति कही जाती है।

आधुनिक परिवेश में स्त्रियों की विचारधारा में आशातीत परिवर्तन, संस्कारों के वशीभूत परिलक्षित है, तद्नुसार उन्होंने अपनी बौद्धिक उन्नति व विकास से समाज व राष्ट्र के साथ ही साथ पारिवारिक दायित्वों के निर्वहन में सहयोग की आकांक्षाएं विकसित किया है। जिससे स्त्रियाँ समाज की मुख्यधारा में शामिल होकर समाज व परिवार को ऊँचे आयाम तक ले जाने में प्रमुख भागीदार है।

स्त्रियों के विचार, बहुमुखी आयामों जैसे शिक्षण कार्य, सामाजिक कार्य, अनुसंधान, व्यापार, सेवा, नौकरी, खेलकूद, सेना इत्यादि में सफलता का परिचायक है। उनकी बहुमुखी प्रतिभा, सकारात्मक विचारो भावनाओं की परिणित है। उनके ये योगदान समाज के लिए गौरव का विषय है।

स्त्रियों के आचार-विचार के परिदृश्य में ज्योतिष शास्त्र भी ग्रहानुसार निर्णायक प्रभाव देता है। यथा:-

**सौभाग्यं सप्तमस्थाने शरीरं लग्नचन्द्रयोः।**
**वै ाव्यं नि ानस्थाने पुत्रे पुत्रं विचिन्तयेत्।।**

स्त्रियों के सौभाग्य का विचार जन्म लग्न में सातवे घर से, शरीर सुन्दरता, पुष्ट, दुर्बल इत्यादि का विचार लग्न और चन्द्रमा से, वैधव्य का विचार आठवें घर से, सन्तान का विचार पांचवें घर से करना चाहिए। जिस स्त्री के जन्म समय में लग्न तथा चन्द्र दोनों सम राशि में हो तो वह स्त्री समस्त कन्योचित गुणों से युक्त सुन्दर, शीलवान तथा शुभ लक्षणों से युक्त होती है। लग्न और चन्द्र शुभ ग्रहों से अवलोकित हो तो वह स्त्री पुरूष और शारीरिक सुखों से सदा युक्त होती है।

यदि जन्म समय में सम राशि हो और गुरू, सूर्य, बुध बलवान हो तो वह स्त्री गानविद्या में चतुरा और वेदान्त शास्त्र को जानने वाली होती है। जन्म समय में विषय लग्न हो, शनि मध्यम हो, शुक्र, चन्द्र और बुध बलहीन हो तथा शेष सभी ग्रह बलवान हो तो वह स्त्री पुरूषाकार होती है।

■ पता : रा.सं.सं., लखनऊ परिसर लखनऊ

# वैदिक वाङ्मय के आलोक में विष्णु एवं सूर्य
# (तादात्म्य की दृष्टि से विचार)

■ हेरम्ब पाण्डेय

आर्यों के जीवन में धर्म सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण तत्त्व माना गया है। आर्य बहुदेववादी थे। जिस अवस्था विशेष को पाश्चात्य विद्वान् पॉलीथीइज़्म (Polythiesm) की संज्ञा देते हैं। यह बहुदेववादी वैदिक चिन्तन प्रायः प्राचीन सभ्यताओं में दृष्टिगत होता है। आर्यों ने सम्पूर्ण लोकों को देवताओं की उपस्थिति के आधार पर तीन भागों में विभाजित किया है- पृथिवी स्थानीय, अन्तरिक्ष स्थानीय तथा द्युलोक स्थानीय। वेदों में देवताओं की संख्या को लेकर मतभेद है तथापि विशेष मान्यता तैंतीस देवों की है। वेदों में अनेक स्थलों पर देवताओं की संख्या 'त्रिभिः एकादश' (तैंतीस) बतायी गयी है।[1] ऋग्वेद ने इन तैंतीस देवताओं का विभाजन इस प्रकार किया है- ११ पृथिवी में, ११ अन्तरिक्ष में तथा ११ द्युलोक में।

द्युस्थानीय देवताओं पर विचार करने से यह ज्ञात होता है वहाँ सौर-स्थानीय देवों की प्रमुखता है। वे देव हैं- सूर्य, विष्णु, सविता, मित्र तथा पूषा। ये पाँचों देवता एक ही परिवार के भी माने जाते हैं। एक परिवार से सम्बद्ध होने के कारण विष्णु एवं सूर्य में साम्य स्वाभाविक है। यहाँ सूर्य एवं सविता का परस्पर भेद न मानकर उनका एकत्र भाव से विष्णु के साथ तादात्म्य के सन्दर्भ में विचार किया जा रहा है।

सूक्तों की संख्या की दृष्टि से विष्णु सूर्य की अपेक्षा किञ्चिद् न्यून है, परन्तु मन्त्रगत भावों पर विचार करने से विष्णु की स्थिति कहीं से न्यून नहीं जान पड़ती। भाव का आधार मूल्याङ्कन की दृष्टि से न्यायसङ्गत भी है। योगी अरविन्द के अनुसार वैदिक देवों की महत्ता इस बात से नहीं मापी जानी चाहिए कि उन देवों के लिए सूक्तों की संख्या कितनी है या ऋषियों के विचारों में उनका अवगाहन किस हद तक किया गया है वरन् इससे मापी जानी चाहिए कि वे क्या व्यापार करते हैं।[2] राधाकृष्णन् के विचार से ऋग्वेद में विष्णु का स्थान तो अवश्य गौण है परन्तु थोड़े मन्त्रों में ही विद्यमान भावों में भावी महान् भविष्य भी सन्निहित था। वैष्णव धर्म का मूल ऋग्वेद में ही पाया जाता है, जहाँ विष्णु को 'बृहत्-शरीर' कहा गया है अर्थात् जिसका शरीर विशाल है अथवा संसार मात्र जिसका शरीर है।[3] यास्क ने निरुक्त में विष्णु शब्द की व्युत्पत्ति विश् (प्रवेश करना) या वि+अश् (व्याप्त करना) धातु से मानी है- 'विष्णुर्विशतेर्वा व्याप्नोतेर्वा' अर्थात् समस्त संसार को व्याप्त कर लेने तथा प्रत्येक वस्तु में व्याप्त रहने से सूर्य को ही विष्णु कहा गया है।[4] वैदिक कोश निघण्टु में भी कहा गया है- 'तीव्ररश्मिद्वारेण सर्वत्र हि आविशतीति विष्णुः' अर्थात् अपनी तीव्र रश्मियों के द्वारा सर्वत्र फैलने के कारण सूर्य का ही विष्णु कहा गया है।[5] वह विष्णु तीनों लोकों में व्याप्त है अतः ऋचाओं में अनेकत्र उसे 'त्रिधस्थ' भी कहा गया है। निरुक्त में एक वैदिक मन्त्र का उल्लेख है-**इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्। समूढमस्य पां सुरे।**

मन्त्रार्थ के सन्दर्भ में यास्क ने लिखा है कि यह मध्याह्नकालिक विष्णु संज्ञक आदित्य जो कुछ भी इस संसार में है, उसे अपने विक्रम से अधिष्ठित किये हुए है। यह विष्णु तीन प्रकार से पद रखे हुए है। पृथिवी,

अन्तरिक्ष एवं द्युलोक सब जगह प्रकाश फैलाये हुए है अर्थात् यह विष्णु पार्थिव अग्नि के रूप में पृथिवी पर, विद्युत् रूप में अन्तरिक्ष में और सूर्यरूप में द्युलोक में अधिष्ठित है। इस विष्णु का अन्तरिक्ष में एक पद गुप्त रहता है, जो विद्युत् रूप है, वह सदा दिखायी नहीं देता, कभी-कभी ही दृष्टिगोचर होता है।[६] बृहद्देवता के टीकाकार मेधातिथि के अनुसार तीनों लोक उसी के पदों के रूप में प्रकाशमान होते हैं, अतः उसे तीन पद प्रक्षेप करने वाला (त्रेधा निदधे पदम्) विष्णु कहा गया।[७] महाभारत में भी विष्णु को 'त्रिधामा' या 'तीनों धामों में निवास करने वाला' बताया गया है।

बृहद्देवताकार का मत है कि विष्णु शब्द व्याप्ति अर्थ वाली विष्, विश् या वेविष् (विष्लृ) धातुओं से बना है। समस्त संसार को व्याप्त या आच्छादित कर लेने तथा प्रत्येक वस्तु में व्याप्त (प्रविष्ट) रहने से सूर्य को विष्णु कहा जाता है।

**विष्णातेर्विशतेर्वा स्यात् वेवेष्टेर्व्याप्तिकर्मणः।**
**विष्णुर्निरुच्यते सूर्यः सर्वः सर्वान्तरश्च यः।।**[८]

मन्त्रों के आध्यात्मिक व्याख्याता आधुनिक विद्वान् महर्षि दयानन्द ने विष्णु शब्द की उत्पत्ति के सन्दर्भ में कहा है कि 'विष्लृ व्याप्तौ' धातु से 'नु' प्रत्यय होकर विष्णु शब्द सिद्ध हुआ है 'वेवेष्टि व्याप्नोति चराऽचरं जगत् स विष्णुः' अर्थात् चर एवं अचर रूप जगत् में व्याप्त होने से वह परमात्मा विष्णु है।[९]

विष्णु शब्द की व्युत्पत्ति का निरूपण करते हुए पुराण सूर्य से तादात्म्य के पक्ष को ही उपस्थापित करते हैं। यथा-

१. **जगद्विष्टभनाच्चैव विष्णुरेवेति कीर्त्यते।**
**व्याप्तं त्वयैव विशता त्रैलोक्यं सचराचरम्।।**[१०]

२. **विष्णुः सर्वप्रवेशनात्।**[११]

३. **यस्माद् विष्टम् इदं सर्वं वामनेन महात्मना।**
**तस्मात् स वै स्मृतो विष्णुः विशेर्धातोः प्रवेशनात्।।**[१२]

वेदोत्तर साहित्य महाभारत के शान्ति पर्व में स्वयं विष्णु के मुख से उद्भाषित है कि 'मैंने पृथिवी एवं अन्तरिक्ष को व्याप्त कर रखा है, जगत् का विचक्रमण अर्थात् आच्छादन करने या नाम लेने से मेरी संज्ञा विष्णु है'। महाभारत के ही अनुशासन पर्व में विष्णु के जिन सहस्रनामों का उल्लेख है उनमें सहस्रांशु, विहायसगति, रवि, विरोचन, सूर्य, सविता, रवि शिरोचन आदि विशेषण निश्चयेन विष्णु तथा सूर्य के एकरूपता को द्योतित करते हैं।[१३] गीता में भगवान् कृष्ण ने स्वयं कहा है कि बारह आदित्यों में मैं विष्णु हूँ तथा तेजस्वियों में किरणमाली सूर्य।

**आदित्यनामहं विष्णुर्ज्योतिषां रविरंशुमान्।**[१४]

सविता (सूर्य) के सन्दर्भ में मत्स्यपुराण में एक विशेष व्युत्पत्ति दी गयी है। व्युत्पत्ति के अनुसार सू शब्द स्रु-झरना (स्रवण) धातु से बना है। इससे (सूर्य से) तेज विकीर्ण होता रहता है। इसलिए इसे सविता कहते हैं।

स्रवति स्यन्दनार्थेषु धातुरेष निगद्यते।
स्रवणात् तेजसश्चैव तेनासौ सविता स्मृतः।।[१५]

ऋग्वेद के सन्दर्भ में विचार करने पर तो व्यापनशील होने से विष्णु अनेक स्थलों पर सूर्य का ही प्रतिनिधि माना गया है। विष्णु के मन्त्रों में उसके तीन विशाल पद प्रक्षेपों का वर्णन अनेकधा प्राप्त होता है- 'एको विममे त्रिभिरित् पदेभिः'[१६]। विद्वानों ने विष्णु के तीन पद को सूर्य के पथ का बोधक माना है। यास्क, उनके पूर्ववर्ती विद्वान् तथा दुर्गाचार्य के अनुसार विष्णु भौतिक सूर्य का आधिदैविक रूप है। अधिकांश यूरोपीय विद्वानों तथा यास्क के पूर्ववर्ती विद्वान् और्णवाभ का मत है कि विष्णु के तीनों पद सूर्य के उदय, मध्याह्न और अस्त के बोधक हैं। सूर्य की क्रमशः उदयाचल, मध्याकाश तथा अस्ताचल पर स्थिति ही विष्णु के तीन पद हैं। इस मत के समर्थक मैक्समूलर, क्यूट आदि अनेक पाश्चात्त्य विद्वान् हैं। यास्क के पूर्ववर्ती शाकपूणि तथा पाश्चात्य विद्वान् मैक्डानल तथा बर्गेन का मानना है कि विष्णु के तीन पदों से सौर-देवता के तीन लोकों से होकर जाने का मार्ग अभिप्रेत है (The Purely Naturalistic Interpretation favoured by most European scholars and the yaska's Predecessor Aurnavabha takes the three steps to mean the rising, culminating and setting of the sun. The alternative view which prevails throughout the younger Vedas, the Brahmanas, as well as Post-Vedic literature and is favoure by Bergaingne and the present writer, interprets the three steps as the course of the solar deity through the three division of the universe.[17])

विष्णु के निवासस्थल परमधाम की विलक्षणता के सन्दर्भ में ऋग्वेद कहता है कि विष्णु के परमधाम में प्रभूत शृङ्गों (भूरिशृङ्ग) से युक्त तथा शीघ्रगामिनी चंचल (अयासः) गौओं का निवास है- 'यत्र गावो भूरिशृङ्गा अयासः'। अनेक विद्वानों ने इस मन्त्र को प्रतीकात्मक माना है। 'गौ' शब्द सूर्य की रश्मियों का वाचक है। सायण के अनुसार, 'यत्र येषु वास्तुषु गावः रश्मयः भूरिशृङ्गाः अत्यन्तोन्नत्युपेता बहुभिराश्रयणीया वा अयासः अयना गन्तारोऽतिविस्तृताः। यद्वा। यासो गन्तारः। अतादृशाः। अत्यन्तप्रकाशयुक्ता इत्यर्थः'।[१८] किरणों की चंचलता के विषय में कहना ही व्यर्थ है। वे अतितीव्र गति से भूतल पर विचरण करती हैं। रश्मियों के विकिरण से यहाँ भूरिशृङ्गा शब्द का द्योत्य तात्पर्य है। फलतः विष्णु का परमपद सूर्य रश्मियों की अभिव्यक्ति का स्थान है, जहाँ वे एक-दूसरे से संघर्ष कर विभिन्न दिशाओं में अपने को बिखेरती रहती हैं।

ऋग्वेद के एक मन्त्र (१/५५/६) के अनुसार विष्णु ने चक्कर काटते हुए चक्र की भाँति अपने १० घोड़ों (दिन) उनके चार भागों (ऋतु) के साथ गति दी। इस उक्ति का संकेत ३६० दिन के सौरवर्ष के अतिरिक्त दूसरा नहीं हो सकता, क्योंकि यह सर्वविदित है कि वर्ष, मास और ऋतुओं का नियामक सूर्य ही है। बालगङ्गाधर तिळक ने भी अपने ग्रन्थ 'आर्किटिक होम इन द वेदाज़' में विष्णु के तीन पदों का सम्बन्ध सूर्य की दैनिक गति से न मानकर सूर्य की वार्षिक गति से ही माना है ( We must, therefore, carefully examine the Vedic passages relating to Vishnu, and see if any indication is found there into decide which of these two views is more probable or correct Now in Rig. 1.55.6. Vishnu is described as setting in motion, like a revolving wheel, his ninety

steeds with their four names, evidently referreing to 360 days, divided into four groups or seasons of 90 days each. This is good evidence to held that the yearly course of the sun must be taken as the basis of the exploits of Vishnu.[19])

अथर्ववेद में विष्णु से प्रार्थना की गयी है कि वह यज्ञ में तपस् का सम्पर्क करे। ब्राह्मण ग्रन्थों में विष्णु के सन्दर्भ में एक विचित्र कथा मिलती है, जिसके अनुसार, विष्णु का कटा हुआ सिर ही द्युलोक में सूर्य के रूप में परिवर्तित होता है।[२०] ऋग्वेद के अनुसार, विष्णु के शस्त्रों में एक घूमता हुआ चक्र भी है, जिसे सूर्य के समान ही बताया गया है- 'सूर्योज्योतिश्चरति चित्रमायुधम्'[२१]। पाश्चात्य विद्वान् मैक्डानल के अनुसार वस्तुतः विष्णु की कल्पना आकाश में तीव्र गति से विचरण करने वाले सूर्य से उद्भूत हुई है।[२२]

वैदिक मन्त्रों के भीतर विद्यमान भावों के अनुसार भी सूर्य एवं विष्णु में निकट का सम्बन्ध स्थापित होता है। जिस प्रकार सूर्य (सविता) के लिए कहा गया है कि उसने अपनी महिमा से पार्थिव लोकों माप डाला, उसी प्रकार विष्णु को भी अनेक स्थलों पर पृथिवी-मण्डल को नापते हुए वर्णित किया गया है- 'विष्णोर्न कं वीर्याणि प्रवोचं यः पार्थिवानि विममे रजांसि'[२३]।

पूर्व दिशा का सम्बन्ध सूर्य से है, यह सर्वविदित है परन्तु, वैदिक ऋचा में विष्णु का भी सम्बन्ध पूर्व दिशा से माना गया है- 'उदस्तभ्ना नाकमृष्वं बृहन्तं दाधर्थं प्राचीं ककुभं पृथिव्याः'[२४]। सूर्य के समान विष्णु ने भी द्युलोक तथा पृथिवी लोक को धारण कर रखा है। यज्ञकर्ता द्वारा की गयी स्तुति विष्णु को सम्बल प्रदान करती है। विष्णु एवं सूर्य दोनों ही याचक के स्वस्ति के रक्षक हैं। लोग विष्णु से हितकारी तथा दोषरहित अनुग्रह प्रदान करने के लिये प्रार्थना करते हैं। सूर्य एवं विष्णु दोनों ही देव आराधकों को आयु, अन्न, धन से युक्त करते हैं। जैसे- सविता (सूर्य) बुद्धि को सन्मार्ग पर प्रेरित करता है वैसे ही विष्णु बुद्धि का प्रदाता तथा हृदय का प्रकाशक है और उसके द्वारा प्रेरित मनुष्य शोभन कर्मों का सम्पादन करता है।[२५]

वैदिकोत्तर साहित्य में विष्णु का वाहन गरुड बताया गया है। उसे गरुत्मत् तथा सुपर्ण कहा गया है। ये दोनों विशेषण सूर्य के लिए ऋग्वेद में प्रयुक्त किये गये हैं और उसे शीघ्रगामी पक्षी के रूप में चित्रित किया गया है।[२६] प्रशस्य रूप से मार्ग दर्शन कराने के कारण सविता को भी 'सुपर्ण' विशेषण से अभिहित किया गया है।

विसुपर्णो अन्तरिक्षाण्यरव्यद् गभीरवेपा असुरः सुनीथः।[२७]

सूर्य या सविता शब्द 'सू' धातु से निष्पन्न है, जिसका अर्थ 'उत्पन्न करना' भी है। इस दृष्टि से सूर्य या सविता को प्रजापति भी कहा गया है। शतपथ ब्राह्मण स्पष्ट शब्दों में कहता है कि जो सविता है, वही प्रजापति है।[२८] तैत्तिरीय ब्राह्मण का कथन है कि प्रजापति ने सविता होकर सृष्टि की रचना की। प्रजापति ने यज्ञ को उत्पन्न किया है।[२९] वैदिक साहित्य में यज्ञ और विष्णु के तादात्म्य का पर्याप्त उल्लेख मिलता है। 'यज्ञो वै विष्णुः' वाक्य शतपथ ब्राह्मण में कम से कम पचास बार आया है।[३०]

इस प्रकार, वैदिक वाङ्मय में विष्णु एवं सूर्य के मध्य तादात्म्य स्पष्ट प्रकट होता है।

## सन्दर्भः


०१. ऋग्वेद ३.६.१, अथर्ववेद १०.१.१३
०२. श्री अरविन्द - वेद रहस्य (पूर्वार्द्ध), पृ.४३४
०३. राधाऔष्णन्- भारतीय दर्शन, भाग- एक, पृ.७३
०४. निरुक्त १२.१२
०५. निघण्टु ५.६.११
०६. निरुक्त १२.१२
०७. बृहद्देवता २.६४ पर मेधातिथि
०८. बृहद्देवता २.६६
०९. स्वामी दयानन्द - सत्यार्थ प्रकाश, पृ. १६
१०. मत्स्यपुराण, २४८.४१
११. लिङ्गपुराण, ७०.६७ एवं ब्रह्माण्डपुराण, १.४.२५
१२. विष्णुपुराण, ३.१.४६
१३. विष्णुसहस्रनाम, १०७
१४. भगवद्गीता, १०.२१
१५. मत्स्यपुराण
१६. ऋग्वेद, १.१५४.३
१७. A. A. Mcdonele - The Vedic Mythology, p.38
१८. ऋग्वेद, १.१५४.६ पर सायण भाष्य
१९. B.G. Tilak - The Arctic home in the Vedas, p. 327-328
२०. शतपथ ब्राह्मण, १४.१.१
२१. ऋग्वेद, ५.६३.४
२२. A. A. Mcdonele - The Vedic Mythology, p.39
२३. ऋग्वेद, १.१५४.१
२४. ऋग्वेद, ७.६६.२
२५. ऋग्वेद, १.२२.२१
२६. ऋग्वेद, १.४७.३
२७. ऋग्वेद, १.३५.१
२८. शतपथ ब्राह्मण, १२.३.५.१
२९. तैत्तिरीय ब्राह्मण, १६.४.१
३०. A. A. Mcdonele - The Vedic Mythology, p.39


■ पता : संस्कृत-विभाग, म. गां. काशी विद्यापीठ, वाराणसी

# सूक्ष्मातिसूक्ष्मतम कालगणना के आधार

■ चन्द्रश्री पाण्डेय

आकाश में स्थित ज्योतिपिण्डों के संचार और उनके द्वारा गणितागत पारस्परिक सम्बन्धों के पृथ्वी पर पड़ने वाले प्रभाव का विश्लेषण करने वाली विद्या ही ज्योतिषशास्त्र है। वेद अपौरुषेय है इसलिये ज्योतिष जो कि वेदाङ्ग है वह भी अपौरुषेय है क्योंकि यह सृष्टि के आदि से चला आ रहा है। कालक्रम से इसके १८ प्रवर्तक कहे गये है-

**सूर्यः पितामहो व्यासो वशिष्ठोऽत्रिपराशरः।**
**कश्यपो नारदो गर्गो मरीचिर्मनुरंगिराः।।**
**लोमशो पौलिशश्चैव च्यवनो यवनो भृगुः।**
**शौनकोऽष्टादश ह्येते ज्योतिषशास्त्रप्रवर्तकाः।।**[1]

ज्योतिष के प्रणेताओं की देन है जिसने त्रिस्कन्ध ज्योतिषशास्त्र का निर्माण किया है।

**''ज्योतिः शास्त्रमनेकभेदविषयं स्कन्धत्रयाधिष्ठितम्''**[2]

१. गणित ज्योतिष, २. फलित ज्योतिष, ३. संहिता-ज्योतिष। गणित स्कन्ध के अन्तर्गत सृष्टि आरम्भ से वर्तमान काल पर्यन्त कितने वर्ष-मास-दिन-अयन-ऋतु-ग्रहों की गति आदि एवं सूर्य के परिभ्रमण का ज्ञान, सूर्य-चन्द्र ग्रहण ज्ञान, तिथि-वार-नक्षत्र-योग-करण आदि का ज्ञान होता है।

अतः यह कहना उपयुक्त है कि वर्तमान कालिक समस्त विज्ञान का मूलस्रोत ज्योतिष शास्त्र में निहित है।

निरन्तर परीक्षण करने पर मनुष्य को ब्रह्माण्ड में स्थित प्रकाश पिण्ड अपनी ओर आकृष्ट करती है। जिन आकाशीय ग्रह पिण्ड के कारण हमारे दैनिक कृत्य अत्यधिक प्रभावित होते हैं, वे सूर्य-चन्द्रादि है। काल गणना इन्हीं प्रकाश पिण्डों को केन्द्र में रखकर विवेचित है। भास्कराचार्य ने सिद्धान्त शिरोमणि में लिखा है-

**''त्रुट्यादि प्रलयान्तकालकलना मानप्रभेदः क्रमा-**
**च्चारश्च द्युषदां द्विधा च गणितं प्रश्नोस्तथा सोत्तराः।**
**भूधिष्ण्यग्रहसंस्थितैश्च कथनं यन्त्रादि यत्रोच्यते**
**सिद्धान्तः स उदाहृतोऽत्र गणितस्कन्धप्रबन्धे बुधैः।।**[3]

इसके अनुसार त्रुटि सूक्ष्मकाल से लेकर प्रलयकाल पर्यन्त कालगणना, कालगणना के भेद, ग्रहचार, अंकगणित व बीजगणित, ब्रह्माण्ड में ग्रह-नक्षत्रादि की स्थिति क्रम, विभिन्न यन्त्रों का ज्ञान इत्यादि विषयों का अध्ययन ज्योतिष सिद्धान्त के अन्तर्गत किया जाता है।

"द्विविधगणितयुक्तं व्यक्तमव्यक्तयुक्तं
तदगमननिष्ठः शब्दशास्त्रे परिष्ठः।
यदि भवति तदेदं ज्योतिषं भूरिभेदं
प्रपठितुमधिकारी सोऽन्यथा नामधारी।।"[४]

वैज्ञानिक दृष्टि से भारतीय कालगणना की पद्धति के अन्तर्गत नव प्रकार मान प्रयुक्त है।

बाह्मं पि यं तथा दिव्यं प्राजापत्यं च गौरवम्।
सौरं च सावनं चान्द्रमार्क्ष मानानि वै नव।।[५]

ब्राह्म, दिव्य, पित्र्य, प्राजापत्य, बार्हस्पत्य, सौर, सावन, चान्द्र और नाक्षत्र नव कालमान है।

ग्रहर्क्षदेवदैत्यादिसृजतोस्य चराचरम्।
औताद्रिवेदा दिव्याब्दाः शतघ्ना वेधसो गताः।।[६]

काल गणना कल्पारम्भ अर्थात् सृष्टि के प्रारम्भ से होती है। सूक्ष्मता की दृष्टि से सुखपूर्वक सोये हुए स्वस्थ व्यक्ति के नेत्र के एक बार खुलने के समय के तीसवें भाग का नाम 'तत्पर' है।

तत्पर के शतांश को 'त्रुटि' और त्रुटि के सहस्रांश को 'लग्न' कहते हैं, जिसकी पहचान-ज्ञान योगद्वारा ही किया जा सकता है। यह विश्व की सर्वाधिक सूक्ष्म गणना है। सम्पूर्ण विश्व का कार्यव्यवहार मूर्तकाल गणना से होता है।

"लोकानामन्तकृत्कालः कालोन्यः कलनात्मकः।
स द्विधा स्थूलसूक्ष्मत्वान्मूर्तश्चामूर्त उच्यते।।"[७]

एक प्रकार का काल संसार का नाश करता है और दूसरे प्रकार का कलनात्मक होता है। यह दो प्रकार का होता है स्थूल और सूक्ष्म-स्थूल काल को मापा जा सकता है इसलिए यह मूर्त कहलाता है और सूक्ष्म काल को मापा नहीं जा सकता इसलिए यह अमूर्त कहलाता है।

प्राणादिः कथितो मूर्तः त्रुट्याद्योऽमूर्तसञ्ज्ञकः।
षड्भिः प्राणैः विनाड़ी स्यात्तत्षष्ट्या नाडिका स्मृता।।
नाड़ी षष्ट्या तु नक्षत्रमहोरात्रं प्रकीर्तितम्।
तत्त्रिंशता भवेन्मासः सावनोऽर्कोदयैः स्मृतः।।
ऐन्दवस्तिथिभिः तद्वत्सङ्क्रान्त्या सौर उच्यते।
मासैर्द्वादशभिवर्षं दिव्यं तदिह उच्यते।।[८]

प्राणादि काल मूर्त संज्ञक है और त्रुट्यादि काल अमूर्त संज्ञक होता है।

| | | |
|---|---|---|
| छः प्राण | = | १ विनाड़ी या (पल) |
| ६० विनाड़ी या पल | = | १ घटी (नाड़ी) |
| ६० घटी | = | एक नाक्षत्र (अहोरात्र) |
| ३० नाक्षत्र महोरात्र | = | १ नाक्षत्र मास |
| ३० सावन दिन | = | १ सावन मास |
| ३० तिथि | = | १ चान्द्र मास |
| १ संक्रान्ति से दूसरी संक्रान्ति पर्यन्त | = | १ सौर मास |
| १२ मास | = | १ वर्ष |
| प्रमाणु | = | १ अणु |
| २ अणु | = | १ त्रसरेणु |
| ३ त्रसरेणु | = | १ त्रुटि |
| १०० त्रुटि | = | १ वेध |
| ३ वेध | = | १ लव |
| ३ लव | = | १ निमेष |
| ३ निमेष | = | १ क्षण |
| ५ क्षण | = | १ काष्ठा |
| १५ काष्ठा | = | १ लघु |
| १५ लघु | = | १ नाड़ी |
| २ नाड़ी | = | १ मुहूर्त |
| १५ मुहूर्त | = | १ अहोरात्र |
| ६ अहोरात्र | = | १ सप्ताह |
| २ सप्ताह | = | १ पक्ष |
| २ पक्ष | = | १ मास |
| २ मास | = | १ ऋतु |

| | | |
|---|---|---|
| ३ ऋतु | = | १ अयन |
| २ अयन | = | १ वर्ष (मानव) |
| ३० मानववर्ष | = | १ वर्ष पितृ |
| ३६० मानववर्ष | = | १ देव (दिव्य) वर्ष |
| १२०० दिव्यवर्ष | = | १ कलियुग |
| २४०० दिव्यवर्ष | = | १ द्वापरयुग |

**योऽक्ष्णोर्निमेवस्य खरामभागः स तत्परस्तच्छत भाग उक्ता।**
**त्रुटिनिमेषधृतिभिश्च काष्ठा तत् त्रिंशता सद्भगणकैः कलोक्ता।।**
**त्रिंशत्कलाऽऽक्षी घटिका क्षणः स्यान्नाडीद्वयं तै खगुणैर्दिनं च।**
**गुर्वक्षरैः खेन्दुमितैरसुस्तैः षड्भिः पलं तैर्घटिका खषड्भिः।।**[६]

| | | |
|---|---|---|
| ३६०० दिव्यवर्ष | = | १ त्रेतायुग |
| ४८०० दिव्यवर्ष | = | १ सत्ययुग |
| १२००० दिव्यवर्ष | = | १ चतुर्युग या महायुग |
| ४३२०००० मानववर्ष | = | १ महायुग |
| ७१ महायुग | = | १ मनु |
| १४ मनु | = | १ कल्प |
| १ कल्प | = | १ ब्राह्म दिन |
| ४३२००,००,००० मानववर्ष | = | १ ब्राह्म दिन या कल्प |

**"इत्थं युगसहस्रेण भूतसंहारकारकः।**
**कल्पो ब्राह्ममहः प्रोक्तं शर्वरी तस्य तावती।।**
**परमायुश्शतं तस्य तयाऽहोरात्र सङ्ख्यया।"**[१०]

ब्रह्मा के दिन और रात का बहुत ही सुन्दर चित्रण भगवान् कृष्ण ने श्रीमद्भगवद्गीता में किया-

**"सहस्रयुगपर्यन्तमहर्यद् ब्रह्मणो विदुः।**
**रात्रिं युगसहस्रां तां त्रेऽहोरात्रविदो जनाः।**
**अव्यक्ताद् व्यक्तयः सर्वाः प्रभवन्त्यहरागमे।**
**रा यागमे प्रलीयन्ते तत्रैवाव्यक्तसंज्ञके।।**
**भूतग्रामः स एवायं भूत्वा भूत्वा प्रलीयते।**
**रा यागमेऽवशः पार्थं प्रभवत्यहरागमे।।"**[११]

इन्हीं भारतीय ज्योतिष के सिद्धान्त ग्रन्थों में पठित कालमान भगणादि मानों एवं नियमों के आधार पर वर्तमान अर्हगण से वार की प्राप्ति तथा स्पष्टग्रह की राश्यादिक मान की प्राप्ति होती है।

**सन्दर्भः**


०१. बृहत्संहिता - प. अच्युतानन्द झा, भूमिका, पृ.४

०२. वराहमिहिर

०३. सिद्धान्त शिरोमणि मध्यमाधिकार, १६

०४. भास्कराचार्य

०५. सूर्यसिद्धान्त मानाध्याय, ११

०६. सूर्यसिद्धान्त मानाध्याय, २

०७. सूर्यसिद्धान्त मध्यमाधिकार, १०

०८. सूर्यसिद्धान्त मध्यमाधिकार, ११, १२, १३

०९. सिद्धान्त शिरोमणि गणिताध्याय कालामानाध्याय, १६, १७

१०. सूर्यसिद्धान्त मध्यमाधिकार, २०, २१

११. श्रीमद्भगवद्गीता, अध्याय-८


■ पता : प्राध्यापिका-ज्योतिष, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, लखनऊ परिसर, लखनऊ

# उत्तराखण्ड-एक ऐतिहासिक अध्ययन

■ चन्द्र बल्लभ नैनवाल

जो राज्य उत्तराखण्ड अपने नाम से ही विख्यात है यहाँ का वातावरण स्वच्छ मनोहारी व रमणीय है। यह भूमि 'देवभूमि', व ''स्वर्गभूमि'' के नाम से भी प्रसिद्ध है। उत्तराखण्ड का प्रथम नामोल्लेख हमे ऋग्वेद से प्राप्त हुआ है। जिसमें इसको देवभूमि एवं मनीषियों की कर्मभूमि कहा जाता है। पुराणों उपनिषदों, रामायण, महाभारतादि में भी इसका उल्लेख है। इस पवित्रतम भूमि में देवता प्रत्यक्ष विराजत है।

स्कन्द पुराण में भी मुख्यतः पाँच खण्डों का वर्णन मिलता है, जो निम्न है-नेपाल, मानसखण्ड, केदारखण्ड, जालंधर एवं कश्मीर जिसमें से दो खण्ड उत्तराखण्ड में स्थित है।

मानसखण्ड-वर्तमान समय में यह कुमाऊँ के नाम से प्रसिद्ध है, पौराणिक ग्रन्थों के अनुसार चंपावत के समीप चंपावत नदी के पूर्व में स्थित कच्छप की पीठ के आकृति वाले 'कांतेश्वर पर्वत'' (वर्तमान नाम कांडादेव या कानदेव) पर भगवान विष्णु का कूर्मावतार हुआ था। कालान्तर में इस पर्वत के नाम पर मानसखण्ड के क्षेत्र को कूर्मांचल (संस्कृत में) कहा जानें लगा। आगे चलकर यही कूर्मांचल शब्द प्राकृत में कुंयू, और हिन्दी में कुमाऊँ हो गया।

केदारखण्ड-स्कन्द पुराण में मायाक्षेत्र (हरिद्वार) से हिमाचल तक के विस्तृत क्षेत्र को केदारखण्ड (गढ़वाल क्षेत्र) तथा नन्दादेवी पर्वत कालगिरी तक के क्षेत्र को मानसखण्ड (वर्तमान में कुमाऊँ) क्षेत्र कहा गया है।

नन्दा देवी पर्वत इन दोनों खण्डों की विभाजन रेखा पर स्थित है।

गढ़वाल क्षेत्र-पहले इस क्षेत्र को बद्रिकाश्रम क्षेत्र तपोभूमि, स्वर्गभूमि, एवं केदारखण्ड (महाभारत व पुराणों में) नाम से जाना जाता था। लेकिन कालान्तर में १५१५ ई. के समकक्ष उस क्षेत्र को ५२ गढ़ो (पहाड़ी दुर्ग) को पंवार शासक अजयपाल द्वारा विजित कर लेने के कारण इस क्षेत्र के लिए गढ़वाल शब्द प्रयुक्त होने लगा।

उत्तराखण्ड राज्य के अर्न्तगत दो मण्डल हैं-कुमाऊँ और गढ़वाल। कुमाऊँ के अर्न्तगत छः जिले तथा गढ़वाल के अन्तर्गत सात जिले हैं। उत्तराखण्ड की प्राकृतिक सीमाएँ उत्तर में तिब्बत, पश्चिम में टोन्स, पूर्व में काली नदी तथा दक्षिण पश्चिम में तराई क्षेत्र है। राजनैतिक दृष्टि से पूर्व में नेपाल, उत्तर में तिब्बत (चीन) पश्चिम में हिमाचल प्रदेश, दक्षिण पश्चिम तथा दक्षिण पूर्व में उत्तर प्रदेश स्थित है। यहाँ अनेक महापुरुषो नें जन्म लेकर इस भूमि को पवित्र किया है। प्राचीनकाल में बद्रिकाश्रम तथा कण्वाश्रम केदारखण्ड में ही थे। कण्वाश्रम के समीप ही मालिनी नदी थी। जिसका वर्णन कालिदास ने स्वकीय ग्रन्थ ''अभिज्ञान शाकुन्तलम्'' नाटक में किया है। वर्तमान समय में इस स्थान को चौकाघाट कहा जाता है। दुष्यन्त तथा शकुन्तला के प्रेम प्रसंग के लिए भी यह स्थान प्रसिद्ध है। चक्रवर्ती सम्राट भरत का जन्म भी इसी स्थान पर हुआ है, जिसके नाम पर हमारे देश का नाम भारत पड़ा।

कवियों में मुर्धन्य, संसकृत साहित्य के महाकवि कालिदास ने भी इस स्थल का उल्लेख अपने ग्रन्थों में किया है, मेघदूत में श्लोक संख्या ५५ में हरिद्वार के हर की पौड़ी का वर्णन है।

श्लोक-तत्र व्यक्तं दृषदि चरणन्यास मर्धेन्दुः मौलेः,

**शश्वत्सि द्वैरु पचित बलिं भक्तिनम्रः परीयाः।**
**यस्मिन्दृष्टे करणविगया दूर्ध्वमुद्धूत पापाः**
**संकल्पन्ते स्थिरगण पद प्राप्तये श्रद्दधानांः।।**

-शिवजी ने अपने चरणों को हिमालय में

स्थापित किया है, इस बात को ''शम्भू रहस्य'' में व्यक्त किया गया है-

**''अव्यक्तं व्यन्नयामास शिवः श्री चरणद्वयम्'**
**हिमाद्रौ शाम्भवादीनां सिद्वये सर्वकर्मणम्''**
**दृष्ट्वा श्री चरणं सम्यक् साधकः स्थिरयेत्तनुम्**
**इच्छाधीन शरीरो हि विचरेच्च जगतत्रयम्।।**

उत्तराखण्ड भारत की नदियों का उद्गम स्थल है, यहाँ के जो हिमनद हैं वह मैदानी भारत को सदानीर बनाये रखते है, पहाड़ों की ऊँची चोटियाँ जो बर्फ से ढकी रहती है, वह सैलानियों के आकर्षण का केन्द्र बिन्दु है।

प्राकृतिक सौन्दर्य के साथ-साथ यह आस्था का भी केन्द्र है। यहाँ शिव का प्राचीन ज्योतिर्लिङ्ग भी विराजमान है। जो केदार नाथ नाम से प्रसिद्ध है। ''हिमालये तु केदारम्''।

यह समुद्र तल से ३५८४ मी. की ऊँचाई पर स्थित है। व मन्दाकिनी नदी इसके शीर्ष पर है। इसी स्वयंभू शिवलिंङ् की पूजा पाण्डवों ने भी की थी।

**''उत्तरा खण्ड है अपना देवराज्य**
**सुख समृद्धि हरियाली का साम्राज्य**
**चारों धाम है जिसकी गोद में**
**गंगोत्री यमुनोत्री उत्तरकाशी में**
**केदारनाथ स्थित रुद्र में**
**चमोली बीच विराजे बद्री**
**पापनाशिनी जहाँ बिराजे**
**वह उत्तराखण्ड भारतमध्य बिराजे।।**

राज्य की सांस्कृतिक गरिमा अपनी विशिष्टता के साथ भारतीय संस्कृति के निर्माण में महत्वपूर्ण भूमिका निभाती है। राज्य के जन-जीवन तथा सामाजिक प्रवृतियों को जानना हमारे लिए महत्वपूर्ण है, क्योंकि मूल

विषयवस्तु की पहचान से ही विकास की ओर उन्मुख हुआ जा सकता है। संसार को पुनीत करनें वाली नदी जाह्वी का उद्गम स्थल (गोमुख) भी यहीं स्थित है, कहा जाता है कि यहाँ राजा भगीरथ ने कठोर तप करके गंगा को भू-भाग पर अवतरित कराया था। वहीं दूसरी ओर अल्मोड़ा नगर से लगभग १५ कि.मी. पर स्थित सूर्यदेव का मन्दिर है, जिसका निर्माण ६-१०वीं सदी में राजा कटारमल नें कराया था। इस मन्दिर में मुख्य सूर्य प्रतिमा है। इस मन्दिर का निर्माण उत्तराखण्ड की शैली में हुआ है न्याय के देवता गोलज्यू देवता का भी भव्य मन्दिर इसी जिले में स्थित है।

उत्तराखण्ड के लोगों ने १८५७ ई. में भी अपना भरपूर सहयोग दिया जिसमें चम्पावत जिले के विसुंग (लोहा घाट गाँव कालू सिंह महरा'') ने कुमाऊँ क्षेत्र में गुप्त संगठन (क्रान्तिवीर) बनाकर अंग्रेजी के खिलाफ आन्दोलन चलाया। इन्हें उत्तराखण्ड का प्रथम स्वतन्त्रता संग्राम सेनानी होने का गौरव प्राप्त है। देश व पर्यावरण को भी बचाने के लिए पुरुष नही अपितु महिलाओं नें भी अपना भरपूर सहयोग दिया, गौरा देवी ने वृक्षों के कटान को रोकने के लिए वृक्षों से लिपटकर पर्यावरण को बचाया है। इसी आन्दोलन को चिपको आन्दोलन के नाम से जाना जाता है। हमारे राज्य में इसी प्रकार की अनेक महिलाएँ हुई, जिन्होंने देश व पर्यावरण के लिए अपने प्राणों को भी तुच्छ समझा।

''देवभूमि उत्तराखण्ड बसते देवता जहाँ
वहाँ का ही तो मैं मूल निवासी हूँ,
नैनीताल जहाँ अपनी सुन्दरता के लिए
देश व विदेश में भी खूब ये छायी है
आते है भ्रमण के लिए हजारों पर्यटक यहाँ
उनके भी मन को अत्यधिक यह भायी है
रुद्र में विराजे शिव, बद्री में विराजे विष्णु
गंगा माँ तो स्वयं हरिद्वार में विराजी है
सैकड़ों लोगों के पाप धोती है सदा यहाँ
तभी तो ये पापहारिणी कही जाती है
और क्या करुँ मैं गुणगान अपने राज्य का
यहाँ सभी के चित्त में, समायी गंगा माई'' है।

■ पता : राष्ट्रिसंस्कृत संस्थान लखनऊ परिसर, आचार्य द्वितीय वर्ष

# भारतीय संस्कृति में नारी की उद्भावना सामाजिक संरचना का महत्वपूर्ण आधार : स्तम्भ

■ डॉ. सुनीता सिंह

मनुस्मृति की यह पंक्ति-यत्र नार्यस्तु पूज्यते रमन्ते तत्र देवता। यतैवास्तु न पूज्यन्ते सर्वास्तत्राफलाः क्रियाः। भारतीय संस्कृति में अनादिकाल से नारी के पूजनीय होने का संदर्भ है। इस चराचर जगत के प्रत्येक परमाणु में नारी की सत्ता विद्यमान है। नारी के बिना सृष्टि की रचना, पालन, कल्याण कुछ भी संभव नहीं है। वेद-पुराण श्रुति-स्मृति सभी ग्रन्थ-ग्रन्थों में उस कल्याणकारी नारी की महिमा का गुणगान किया गया है। वह त्याग और समर्पण की मूर्ति है। वह देवी भी है और दानवी भी। दुष्ट-मर्दन में वह चण्डी तुल्य है, संग्राम में कैकेयी तुल्य है, श्रद्धा में शबरी और सौन्दर्य में दमयन्ती तुल्य है, सुगृहिणी में सीता तुल्य और अनुराग में राधा तुल्य है। जिस प्रकार शरीर से प्राण निकल जाने पर, उपवन से पुष्प सूख जाने पर उसका कोई अस्तित्व नहीं रह जाता, उसी प्रकार मानव जीवन में नारी को अलग कर देने पर मानव जीवन जर्जर तथा भावुक हो जाता है। **'आनन्द लहरी'** में कहा गया है-

**शिवः भाक्तया मुक्तो यदि भवति भाक्तः प्रभविणुं।**
**न चदेवं न खलु कुशलःस्पन्दितुमपि।।**

अर्थात् शिव भक्ति से युक्त होने पर भी सृष्टि की रचना करने में सक्षम होते हैं। बिना भक्ति के शिव तो मात्र भाव ही हैं। भक्ति शिव का आधार है। हिन्दू धर्म कथाओं में अर्द्धनारीश्वर की कल्पना नारी की महत्ता तथा प्रधानता की द्योतक है। नर की सृष्टि नारी के सहयोग के बिना अपूर्ण है। अपनी सृजन प्रतिमा तथा कला से नारी उसे पूर्णता और अमरता प्रदान करती है।

भारतीय नारी संस्कृति के प्रारंभ से ही अनन्द गुणों की खान रही है। सिन्धु घाटी की सभ्यता विश्व की प्राचीनतम सभ्यता है। इस काल में भी मातृदेवी की उपासना होती थी। भारतीय इतिहास का सूर्योदय वैदिक युग से होता है। इस युग में नारी सामाजिक, धार्मिक व आध्यात्मिक क्षेत्रों में पुरूष की सहभागिनी थी, उसे समानता का अधिकार प्राप्त था। कुछ स्त्रियों ने तो अपनी विद्वता के बल पर ऋषिका का पद तक प्राप्त कर लिया था। मैत्रेयी, विश्वतारा, गार्गी, अनुसूया, आदि इस युग की ऐसी नारी हैं जो पुरूषों से किसी प्रकार हीन नहीं हैं। अगस्त्य पत्नी लोपामुद्रा, रोमशा, श्रद्धा अपाला घोषा, शाची, शमी, सूर्या, सावित्री, विभावरी, आदिति, इन्द्राणी आदि स्मरणीय है जिन्होंने मंत्रों का साक्षात्कार किया। ब्रह्मवादिनी घोषा ने दशम् मण्डल के ३९वें एवं ४०वें सूक्तों की रचना की। इन्द्रदेव की पत्नी इन्द्राणी ने ऋग्वेद के दशम् मण्डल के सूक्त की तथा अपाला एवं रोमशा के साथ सूर्य पुत्री सूर्या ने भी मंत्रों की रचना की थी। ऋग्वेद के १५१वें सूक्त की ऋषिका पुलोम पुत्री शाची कही गयी है। अपने पति अगस्त्य के साथ लोमामुद्रा ने १७९वें सूक्त का दर्शन किया। शास्त्रार्थ में मण्डल मिश्र की पत्नी भारती ने शंकराचार्य को पराजित कर दिया था। वैदिक युग में यथावसर स्त्रियां

सभाओं में भाषण देती थी, विभिन्न वस्तुएं बनाती, व्याकरण तथा औषधि का निर्माण करती, कृषि कार्यों में सहयोग देती तथा राज दरबार के कार्य करती थी। नारी समाज के प्रति केवल शाब्दिक सद्भावना का प्रदर्शन मात्र नहीं थी वरन् भारतीय जीवन में पदे-पदे उसकी व्यावहारिक सार्थकता सिद्ध थी। श्वेताम्वर उपनिषद् में कवियों की दृष्टि में 'नारी माया सी दुर्बोध, प्रकृति सी बहुरूपी साथ ही सहानुभूति सी सरल है।' यह मान लिया गया है कि-'हे देव ! तू ही स्त्री है, तू ही पुरूष है, तू ही कुमार है, तू ही कुमारी है।'

**कठोपनिषद्** में पुरूष तथा स्त्री दो सांसारिक तत्व माने गये हैं। सर्व प्रथम पुरूष तत्पश्चात् स्त्री रूप में वर्णन करते हुये कहा गया है कि 'वह देवतामयी ब्रह्म शक्ति अदिति है, मात्रतुल्य है। **छादोग्य उपनिषद्** में स्त्री को पंचम अग्नि कहा गया है अर्थात् गृहस्थी का आधार-धर्म यही है कि स्त्री को यज्ञ के समान पवित्र समझें।

प्राचीन भारतीय संस्कृत में नारी की महत्ता विभिन्न रूपों में देखी जा सकती है-

**पुत्रीः**-'मम पुत्राः शयूणोडयो में दुहिता विराट्' (ऋ १०/४/३)। इस मंत्र में दुहिता के महनीय महत्व की उद्घोषणा है। ऋग्वेद में पुत्री अपने पिता की दीर्घायु का कारण मानी गयी है। अथर्व ऋषि ने अथर्ववेद में कन्या के यज्ञ एवं वर्चस्व को स्वीकार किया है। (अथर्व. १०/३/२०, १२/१/२५)। 'ब्रह्मचर्येण कन्या युवानं विन्दतेपतिम्' द्वारा कन्या स्वयं पति का वरण करती थी।

**भगिनीः**-कुछ सूक्तों में स्त्री देवता एवं पुरूष देवता के बीच भगिनी स्वरूप का चित्रण किया गया है (ऋ. १/१२३/५)।

**पत्नीः**-वैदिक नारी परिवार का केन्द्र बिन्दु मानी गयी है। 'गृहिणी गृहमुच्यते' की भव्य-भावना का मूल वैदिक साहित्य में परिलक्षिण होता है। वैदिक परिवार का मंगल, सौभाग्य और कल्याण सब कुछ पत्नी पर आधारित था (ऋ.१/८५६/३३)। पतिव्रता स्त्री की प्रशंसा करते हुये बताया गया है कि साध्वी स्त्रियों को देवता के समान पूजनीय समझना चाहिए। उन्हीं की कृपा से जगत की स्थिति संभव है, उनका वचन मिथ्या नहीं जाता मत्स्य पु. २५/२१-२२)। शतपथ ब्राह्मण में पत्नी को परम मित्र एवं सरस्वती कहा गया है (श.ब्रा. ५/२/१/१०, २१५/१/११)।

माता-मातृत्व रूप में भी वैदिक नारी पूजनीय थी। 'बन्धुर्मे माता पृथ्वी महीयम्' (ऋग्वेद १/६४२३३) तथा 'माता भूमि पुत्रोऽहं पृथिव्या' (अथर्व. १२/१/१२) के द्वारा माता रूप में उसकी पग पग पर संस्तुति की गयी है। माता शब्द पारिवारिक जीवन के लिए अमृत का भण्डार है। वह परिवार के लिये त्याग, तप व प्रेम की त्रिवेणी है। माता एवं पुत्र के परस्पर प्रेम के फलस्वरूप ही पारिवारिक जीवन श्रेष्ठ बनता है। माता का पद पिता और गुरू की अपेक्षा श्रेष्ठ माना गया है।

मनु ने लिखा है कि 'दस उपाध्यायों की अपेक्षा आचार्य सौ आचार्यो की अपेक्षा पिता और हजार पिताओं की अपेक्षा माता का गौरव अधिक होता है।'

**पद्मपुराण** में लिखा है-

**सर्वतीर्थमयी माता सर्व देव मयः पिता।**
**मातरं पितरं तस्मात् सर्व यत्नेन पूजयेत्।।**

अर्थात् माता सर्वतीर्थमयी है और पिता सब देवों का स्वरूप है। उपनिषद्काल में नारी भार्या और माता के रूप में पूजनीय थी। माता का स्थान तो अत्यन्त उच्च था। माता के नाम पर वंश परम्परा चलती थी। वास्तव में मानव जाति के सम्पूर्ण संस्कार, नारी पर ही अवलम्बित हैं। गर्भाधान संस्कार, जो कि मानव जाति का प्रथम संस्कार है उसी को नारी की प्रधानता दृष्टिगोचर होती है। इसके अतिरिक्त पुंसवन सीमत्तोनयन संस्कार भी नारी पर आश्रित है तथा विवाह संस्कार तो पूर्णतः नारी पर ही अवलम्बित है। महाभारत में नारी है-पूजनीया महाभागाः पुण्या च गृहदीप्त्यः, स्त्रियः क्षियो गृहस्थोलास्तमाद् रक्षया विशशतः।

सभ्यता एवं संस्कृति के निर्माण में नारी ने सदैव क्रियात्मक योग दिया हैं। उसके लोरी गाने वाले कोमल स्वर में राष्ट्रनायकों को कर्तव्य निर्देश देने की क्षमता है। नारी के ही पालना झुलाने वाले करों में शिव पर शासन करने की शक्ति समाहित है। उसके जननी रूप के गौरव एवं महत्ता को विश्व के सभी राष्ट्रो ने स्वीकार किया है।

वस्तुतः देश एवं राष्ट्र का उत्थान, समाज एवं जाति का उत्कर्ष इसी अर्द्धांग पर निर्भर है। आत्मगौरवपूर्ण माता ही बालक में कर्तव्यपालन, आत्म सम्मान और उत्सर्ग की उद्दात्त भावनाओं का उन्मेश कर सकती है। कहा भी गया है कि-

**नारी नारी मत कहो, नारी नर की खान।**
**नारी ही ते उपजे ध्रुव प्रह्लाद समान।।**

धर्म, कर्म, भक्ति-ज्ञान, शक्ति-सौमन्य कुछ भी नारी का संस्पर्श पाये बिना मनोहर नहीं होते। नारी देहशवह स्पर्शमणि है जो प्रत्येक ईंट-पत्थर को सोना बना देती है। **वराह मिहिर** ने कहा है कि-'स्त्रियां ही रत्नों को विभूषित करती हैं। रत्न स्त्रियों को क्या भूषित करेगा। स्त्रियां रत्न के बिना ही मनोहारिणी होती हैं। परन्तु स्त्री का अंगराग पाये बिना रत्न किसी का मन हरण नहीं करते।'

हिन्दू धर्म शास्त्रों के विचार नारी के प्रति बड़े ही ऊँचे, आदरणीय तथा नारी जाति के गौरव को बढ़ाने वाले हैं। मनु महराज के नारी जाति के संबंध में जो उदार तथा आदरपूर्ण उद्गार है वे बड़े प्रभावशाली हैं, जिन्हें पढ़कर ज्ञानी विद्वान **नीत्से महोदय** चकित हो गये, उन्होंने लिखा है किः-

I know of no book in which so many delicate and kindly things are said of the women as in the law book of Manu, these old grey heads and saints have a manner of being gallant to woman which perhaps can not be surpressed.

यद्यपि वेदों में स्त्री समुन्नत अवस्था में चित्रित की गयी है। किन्तु कहीं-कहीं ऐसे उदाहरण भी प्राप्त होते हैं, जिससे उसके विषय में तत्कालीन समाज में प्रचलित विपरीत धाराओं का परिचय प्राप्त होता है। उत्तर वैदिक काल में नारी जीवन सम्मानित होते हुये भी उसकी दशा में गिरावट आ गयी। उसके सामाजिक और आर्थिक अधिकार गौण हो गये। सभ्यता की सीढ़ी पर आगे बढ़ते मानव के कदमों से वह कुचल दी गयी।

मध्यकाल में मुस्लिम आक्रमणों से नारी जीवन अत्यधिक प्रभावित हुआ। वह कब पुरूषों के हाथ की कठपुतली बन गयी पता ही नहीं चला। धीरे धीरे कई दोषों के साथ उसका पतन भी हुआ। बालिकाएँ शिक्षा से वंचित हो गयीं, बाल-विवाह का प्रचलन बढ़ा और विधवा-विवाह निषेध हो गया। बहु-विवाह तथा पर्दा-प्रथा ने उनकी दशा दयनीय बना दी। परिणामस्वरूप भारतीय नारी दृढ से दृढतर बन्धनों में बंधती चली गयी।

आधुनिक युग की नारी मुक्त हुई। उसमें आत्मनिर्भरता आयी। सामाजिक, राजनैतिक चेतना का विकास हुआ। पाश्चात्य शिक्षा व सभ्यता के फलस्वरूप महिलाओं में आर्थिक पराधीनता की हीन भावना समाप्त होने लगी। यद्यपि इस प्रक्रिया की गति धीमी और उसका कार्य क्षेत्र सीमित था किन्तु नारी की भावी प्रगति का द्वार खुल गया। बीसवीं शताब्दी में नारी शिक्षा, नारी अधिकार, नारी स्वतंत्रता बढ़ती गयी। पश्चिम के अंधानुकरण से वह भारतीय नारी के प्राचीन आदर्शो को तिलांजलि देने लगी। आर्थिक सम्पन्नता और महत्वाकांक्षा के नाम पर अपना मानसिक व शारीरिक शोषण करवाने लगी। जिस पहनावे, रहन-सहन व मौज-मस्ती को वह आधुनिकता समझने लगी उसी समाज में अपहरण, बलात्कार, तथा यौन-शोषण जैसे अपराधों का कारण बन गयी। वह स्वतंत्रता के स्थान पर परतंत्रता की ओर बढ़ने लगी। जिस मातृत्व को भारतीय संस्कृति में पत्नी या सहचरी से भी अधिक महत्व दिया गया, उसी से उसे घृणा होने लगी और परिवार की कल्पना घुटन का अहसास कराने लगी।

इक्कीसवीं शताब्दी में प्रवेश कर चुकी नारी का जीवन कैसा होगा ? यह एक विचारणीय प्रश्न है। भौतिक सम्पन्नता ने नारी का दृष्टिकोण बदल दिया है। आज वह न तो पूर्व की भांति सफलता को प्राप्त हो रही है और न ही पूर्ववत् प्रतिष्ठा को पाने में सक्षम सिद्ध हो रही है। आज हमारा समाज भी नारी को दिग्भ्रमित करने मे लगा हुआ है, चाहे पत्रकार हो या कलाकार, साहित्यकार हो या चित्रकार, कवि हो या फिल्म निर्माता सभी के द्वारा उसका शोषण बहुत चतुराई से हो रहा है। कहीं न कहीं इसकी जिम्मेदार वह स्वयं भी है। हर युवा लड़की की इच्छा मिस इण्डिया या मिस यूनीवर्स पर आकर टिकती है। और हो भी क्यों न, इसमें प्रलोभन भी कम नहीं है। आज नारी जिस राह पर स्वच्छन्द होकर चल पड़ी है उससे उसने न केवल नारियों के लिये वरन् पूरे समाज में असुरक्षा व अनिश्चिता की स्थिति उत्पन्न कर दी है।

इक्कीसवीं सदी की नारी यदि वास्तव में स्वतंत्र होना चाहती है तो उसे देह की धरातल से ऊपर उठना होगा और यह बात समझनी होगी कि प्रतिभा का अर्थ देह प्रदर्शन नहीं वरन् मानसिक तथा बौद्धिक क्षमताओं का भरपूर विकास है। स्वाधीनता सच्ची तथा सार्थक तभी कही जा सकती है जब नारी पुरुष के समान अपने व्यक्तित्व का विकास करे, लोक निर्माण में अपनी प्रतिभा का समर्थ योगदान कर सके। उसे सच्ची स्वतंत्रता तभी प्राप्त होगी जब वह अपने पूर्वजों की गरिमा को बनाये रखते हुये शिक्षित होकर आगे आए और अपनी क्षमताओं का उचित प्रदर्शन करके सम्पूर्ण नारी जाति की अस्मिता बनाए रखे।

आज वह समय आ गया है जब नारी को पुनः स्वयं को पहचानना होगा अपनी क्षमताओं को समझना होगा कि सभी की भांति उसकी उन्नति एवं सद्गुणों के विकास के लिये उसका गृहस्थाश्रम एक साधन स्वरूप है जिसमें रहकर नारी मातृत्व, गृहिणीत्व, पति के सत्कार्यो में सहायता देने के साथ ही परोपकार, सेवा, संयम, समत्व, ज्ञान-प्राप्ति, भक्ति आदि का अभ्यास करते हुये अपने आत्मिक गुणों का विकास करती है। नारी को

पुरूषों के समान अधिकारी माननां आवश्यक है। लेकिन यह बराबरी का नाता तभी सार्थक हो सकता है जब दोनों का लक्ष्य एक दूसरे से प्रतिस्पर्धा न होकर पारिवारिक शान्ति, संतान की देख रेख भौतिक सुख सुविधाएं जुटाने में सहयोग तथा पारस्परिक प्रेम हो।

वास्तव में भारतीय संस्कृति में प्राचीन से लेकर आज तक नारी को जितना सम्मान दिया जाता है उतना संसार की अन्य किसी संस्कृति में नहीं। नारी माता, पत्नी, बहन, सभी रूपों में संस्कृति की संरक्षिका तथा विश्व की आराध्य है। भारतवर्ष के सभी आदर्श स्त्री में ही पाये जाते हैं। जैसे-विद्या का आदर्श सरस्वती में, धन का लक्ष्मी में, पराक्रम का महामाया दुर्गा में, सौन्दर्य का रति में, पवित्रता का गंगा में, परम शक्तिशाली भगवान को भी जगदजननी के रूप में देखा गया है। आज भी नारी परिवार, समाज व देश के लिये मंगलदायनी के रूप में मानी जाती है। उसका स्वतंत्र व्यक्तित्व है। जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में वह पुरूष की सहयोगिनी है। एवं कहीं कहीं पुरूष की अपेक्षा अधिक महत्वपूर्ण कार्य कर सकती है। नारी पुरूष की उच्छश्रृंखलता, हिंसा स्वार्थ और पशुता को नष्ट करके मानवीय सभ्यता की रक्षा करती हैं। जीवन के सभी क्षेत्रों में उसका अबाध प्रवेश अविरल रूप से जारी रहेगा। वास्तव में नारी श्रेयस्कर है, वन्दनीय है और उसकी महिमा का कोई माप नहीं है। वैदिक शब्दों में कहा गया है-

**गोस्तु मात्रा न विद्यते।**

## संदर्भ-सङ्केत

१. उपाध्याय बलदेव (१९६७) : वैदिक साहित्य और संस्कृति, वाराणसी, शारदा मन्दिर पृष्ठ २०-२१

२. कूजर एस. (१९८२) : वैदिक एवं धर्म शास्त्रीय साहित्य में नारी, वाराणसी, विश्वविद्यालय प्रकाशन

३. गैरोला वाचस्पति (१९६७) : वैदिक साहित्य एवं संस्कृति, वाराणसी, चौखम्बा विद्या भवन पृष्ठ ११०-११५।

४. दत्त भगवत् (१९७६) : वैदिक वांग्मय का इतिहास, दिल्ली, प्रणव प्रकाशन पंजाबी बाग।

५. शर्मा जयदेव (१९७९) : ऋग्वेद संहिता, अजमेर, आर्य साहित्य मण्डल लिमिटेड।

६. शुक्ल सुषमा (१९९६) : वैदिक वांग्मय में नारी, दिल्ली, विद्यानिधि प्रकाशन, खजूरीखास, पृष्ठ ६-११

७. मुखर्जी राधा कुमुद (१९८३) : हिन्दू सभ्यता, पटना, राजकमल, प्रकाशन, पृ. सं. ३३-३८

८. देवी सरला (१९६७) हिन्दी साहित्य में नारी भूमिका, केरल, हिन्दी साहित्य मण्डल, कोचिन।

■ पता : एसोसिएट प्रोफेसर, शिक्षाशास्त्र विभाग,
नारी शिक्षा निकेतन, पी.जी.कालेज, लखनऊ

# चमत्कारचिन्तामणौ पञ्चमभावविचारः

■ पवन कुमार पाण्डेय

श्री भट्टनारायणस्य चमत्कारचिन्तामणिग्रन्थे द्वादशभावानां फलादेशोऽस्ति। फलादेशे ग्रहस्पष्टता भावस्पष्टता च आवश्यकी भवति। द्वादशभावेषु नवग्रहाणां स्थितिं विचार्य फलादेशः क्रियते। अत्र पञ्चमभावे स्थितानां ग्रहाणां फलादेशः ग्रन्थानुसारं प्रस्तूयते। तत्र सूर्यफलं यथा-

**सुतस्थानगे पूर्वजापत्यतापी**
**कुशाग्रा मतिः भास्करे मन्त्रविद्या।**
**रतिः वञ्चने सञ्चकोऽपि प्रमादी**
**मृतिः क्रोडरोगादिजा भावनीया।।**

सुतस्थाने अर्थात् पञ्चमस्थाने यदि सूर्यः स्यात्। तदा जातकः ज्येष्ठपुत्रस्य कृते दुःखदायी भवति। बुद्धिः कुशाग्रा भवति। मन्त्रविद्यायां पारङ्गतो भवति। परेषां वञ्चने आनंदमनुभवति। धनस्य संग्रहं करोति, किन्तु तस्य प्रमादेन धनं सुरक्षितं न तिष्ठति। तस्य जातकस्य मृत्युः उदररोगेण हृदयरोगेण वा भवति।

**चन्द्रफलं यथा-**

**यदा पञ्चमे यस्य नक्षत्रनाथो**
**ददातीह सन्तानसन्तोषमेव।**
**मतिं निर्मलां रत्नलाभं च भूमिं**
**कुसीदेन नानाप्तयो व्यावसायात्।।**

अर्थात् यस्य जातकस्य पञ्चमभावे चन्द्रमा भवति, सः निश्चितमेव सन्तानसुखं प्राप्नोति। तस्य बुद्धिरपि निर्मला भवति। रत्नलाभो भूमिलाभश्च भवति। व्यापारे बहुविधां सफलतां प्राप्नोति। व्यापारे कुसीदेन = ब्याजेन बहु लाभो भवति। पञ्चमस्थे चन्द्रे स्त्रीदेवतानां दुर्गादीनां उपासना महते कल्याणाय कथ्यते।

भौमफलं यथा-

**कुजे पञ्चमे जाठराग्निर्बलीयान्**
**न जातं नु जातं निहन्त्येक एव।**
**तदानीमनल्पा मतिः किल्विषेऽपि**
**स्वयं दुग्धवत् तप्यतेऽन्तः सदैव।।**

अर्थात् पञ्चमभावे स्थितः मङ्गलः महतीं पाचनशक्तिं प्रयच्छति। यत् किमपि खादति, तत्सर्वं शीघ्रमेव पच्यते। किञ्च तस्य जातकस्य सन्तानसुखं अत्यल्पं भवति। पत्न्याः गर्भस्रावो जायते। उत्पन्ना अपि पुत्रादयः म्रियन्ते। बुद्धिः अनल्पा भवति। किन्तु सा बुद्धिः पापेऽपि बहु प्रवर्तते। यथा पच्यमानं दुग्धम् अभ्यन्तरे तप्यते,

तथैव स जातकः अपि विविधेन कष्टेन हृदये परितपति।

बुधफलं यथा-

**वयस्यादिमे पुत्रगर्भो न तिष्ठेत्**
**भवेत् तस्य मे ाऽर्थसम्पादयित्री।**
**बु र्भण्यते पञ्चमे रौहिणेये**
**कियद् विद्यते कैतवस्याभिचारम्।।**

यस्य जातकस्य पञ्चमभावे बुधो भवति तस्य कन्या एव प्रथमं जायते। पुत्रस्य प्राप्तिः पश्चादेव भवति। तस्य वुद्धिः धनोपार्जने सार्थिका भवति।

गुरुफलं यथा-

**विलासे मतिः बुद्धिजे देवपूज्ये**
**भवेज्जल्पकः कल्पको लेखको वा।**
**निदाने सुते विद्यमानेऽपि भूतिः**
**फलोपद्रवः पक्वकाले फलस्य।।**

यस्य जन्मपत्रिकायां पञ्चमस्थाने बृहस्पतिः तिष्ठति, स मनुष्यो भोगविलासपरायणो भवति। बहुभाषी भवति। कल्पनाशीलो भवति। लेखको वा भवति। सः स्वयं वैभवशाली न भवति, किन्तु पुत्राः सम्पत्तिशालिनो भवन्ति। पुत्राः तस्य सहायकाः अपि भवन्ति। यस्य फलस्य कृते परिश्रमं करोति, तस्य फलस्य प्राप्तिसमये बाधा उत्पद्यते।

शुक्रफलं यथा-

**सपुत्रेऽपि किं यस्य शुक्रो न पुत्रेः**
**प्रयासेन किं यत्नसम्पादितोऽर्थः**
**व्युदर्कं विना मन्त्रमिष्टाशनाभ्यां**
**अ ीतेन किं चेत् कवित्वेन शक्तिः।।**

यस्य जातकस्य पंचमभावे शुक्रो भवति, स एव वस्तुतः पूर्णरूपेण सपुत्रो भवति। अर्थात् पञ्चमस्थः शुक्रः पुत्रसुखं सर्वाधिकं प्रयच्छति। पञ्चमस्थे शुक्रे यत् किमपि क्रियते तत्सर्वं सार्थकं भवति। स यस्य हितं वाञ्छति अथवा यस्य अन्नं खादति, तस्यापि सर्वविधं शुभं भवति। तस्य अध्ययनमपि कवित्वरूपेण फलति।

शनिफलं यथा-

**शनौ पञ्चमे च प्रजाहेतुदुःखी**
**विभूतिश्चला तस्य बुद्धिर्न शुद्धा,**

**रतिर्दैवते शब्दशास्त्रे न तद्वत्**
**कलिर्मित्रतो मन्त्रतः क्रोडपीडा।।**

पञ्चमे शनौ सन्तानविषयकं दुखं भवति। सन्तानपक्षतः सुखं नैव लभ्यते। तस्य सम्पत्तयः अस्थिराः भवन्ति। बुद्धिरपि शुद्धा न भवति। देवतानां कृपाप्राप्तये प्रयासं करोति। शास्त्राणामध्ययने प्रवृत्तिर्न भवति। मित्रवर्गेण सह कलहो जायते। उदरे पीड़ा भवति। अर्थात् पञ्चमस्थः शनिः अनिष्टकारक एव भवति।

राहुफलं यथा-

**सुते तत्सुतोत्पत्तिकृत् सिंहिकायाः**
**सुतो भामिनीचिन्तया चित्ततापः।**
**सति क्रोडरोगे किमाहारहेतुः**
**प्रपञ्चेन किं प्रापकादृष्टवर्ज्यम्।।**

यस्य जातकस्य पञ्चमभावे राहुग्रहः अस्ति, तस्य जातकस्य गेहे सुताः सुतरां सम्भवन्ति। किन्तु तादृशस्य जनस्य पत्नीपक्षतः चिन्ता एव लभ्यते अर्थात् तस्य पत्नी पतिक्लेशकारिणी भवति। तस्य उदररोगः औषधसेवनेनापि न नश्यति। तस्य परिश्रमश्च तावत् पर्यन्तं सफलो न भवति यावत् अनुकूलं भाग्यं न आगच्छति।

केतुफलं यथा-

**यदा पञ्चमे राहुपुच्छं प्रयाति**
**तदा सोदरे घातवातादिंकष्टम्।**
**स्वबुद्धिव्यथा सन्ततं स्वल्पपुत्रः**
**स दासो भवेद् वीर्ययुक्तो नरोऽपि।।**

पञ्चमस्थः केतुः सोदरस्य भ्रातुः कृते कष्टदायको भवति। शस्त्रघातादिना वातरोगादिना वा सोदरस्य भ्रातुः कष्टमुत्पद्यते। स जातकः बुद्धिपूर्वकं व्यवहरन् अपि व्यथामेव प्राप्नोति। पुत्रसुखं अल्पमेव भवति। शक्तिशाली सन्नपि स जनः स्वयं प्रभुर्न भवति, अपितु कस्यापि अन्यस्य दास एव भवति।

**क्षणशः कणशश्चैव विद्यामर्थञ्च चिन्तयेत।**
**क्षण त्यागे कुतो विद्या कण त्यागे कुतो धनम्।।**

■ पता : शास्त्री प्रथम वर्ष छात्र, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (मानित विश्वविद्यालय) लखनऊ परिसर, लखनऊ

# वैदिक युगीन ग्रामीण परिवार व्यवस्था की प्रासङ्गिकता

■ निधि पाण्डेय

भारत गांवों का देश है, और इसकी आत्मा गाँवों में बसती है। इस विशाल राष्ट्र की अनेक परम्पराओं और संस्कृतियों का स्वरूप ग्रामीण परिदृश्य झलकता है। यद्यपि नगरों की अपेक्षा ग्रामों में शैक्षणिक वातावरण तथा सुख-सुविधाओं का अभाव है, तथापि लोगों का भावात्मक जुड़ाव, रीति-रिवाजों का संरक्षण तथा सांस्कृति-प्रेम आदि का सुन्दर समन्वय हमें ग्रामीण जीवन में सहज उपलब्ध होता है।

यद्यपि परिवार समाज की सबसे छोटी इकाई है, परन्तु पारिवारिक मूल्यों पर ही सामाजिक मूल्य तथा होते हैं। सभ्य परिवार पर सभ्य समाज निर्भर रहता है। यद्यपि भारत की मौलिक उद्भावना ग्रामीण जीवन में प्राप्त होती है, परन्तु आज इस सङ्क्रमण के युग में भारतीय गाँवों का स्वरूप भी परिवर्तित होता जा रहा है। यद्यपि इस आधुनिक युग में ग्रामीण समस्याओं का निराकरण तो तेजी से हो रहा है, परन्तु वह अपनी मौलिकता को खोता चला जा रहा है। आपसी सद्भाव का स्थान वैमनस्य ने ग्रहण कर लिया है। ग्रामीण परिवार व्यवस्था के प्राणभूत संयुक्त परिवार बिखरते चले जा रहे हैं। पारिवारिक विसङ्गतियों के बढ़ने से सामाजिक विसङ्गतियाँ भी बढ़ने लगी है। इन विषम परिस्थितयों में वैदिक युगीन ग्रामीण परिवार व्यवस्था की प्रासङ्किता बढ़ती जा रही है।

वैदिक साहित्य भारतीय संस्कृति के मूल रूप हैं। वैदिक और भारतीय संस्कृति की धारा का उद्गम वेद से हुआ है, जैसे गङ्गा का उद्गम गङ्गोतरी से। भारतीय परम्परा की दृष्टि से मनुस्मृति ने वेदों के महत्व को बहुशः गाया है-

**"वेदोऽखिलो धर्ममूलम्।"[1]**
**सर्वज्ञानमयो हि सः।[2]**
**धर्मजिज्ञासमानानां प्रमाणं परमं श्रुतिः।[3]**

वैदिक वाङ्मय में तत्कालीन भारतीय ग्रामीण समाज का जो चित्र अङ्कित है, उसके विश्लेषण से ज्ञात होता है कि वह अत्यन्त सुख-सौमनस्यपूर्ण, समता और समरसतामूलक तथा स्वरूप विकास की आधारभित्ति पर प्रतिष्ठित था। समाज का वर्गीकरण विभिन्न व्यवसायों के आर्थिक आधार पर किया गया था। परिवार संयुक्त होते हुए भी सबके विकास की भावना से अनुस्यूत थे। व्यक्ति और समाज के सम्बन्धों में कटुता और खींचतान की प्रवृत्ति न होकर पारस्परिक दायित्व की ग्रहणशीलता और सहयोग की दृष्टि निहित थी। स्त्रियों का स्थान अत्यन्त सम्मानपूर्ण था। बालकों और किशोरों के प्रति वात्सल्य तथा सद्भाव विद्यमान था। समाज के सभी वर्गो में परस्पर प्रेम की भावना थी।

वैदिक युगीन भारतीय ग्रामीण परिवारों में सुख और सौमनस्य का वातावरण दिखलाई देता है। माता-पिता के प्रेमपूर्ण अनुशासन में बालक और बालिकाओं के स्वाभाविक विकास के अवसर इस परिवेश में सुलभ थे।

गृहिणी का परिवार में सर्वाधिक महत्वपूर्ण स्थान था, जैसा कि ऋग्वेद की ''जायेदस्तम्''[४] ''स्त्री ही घर है।'' प्रभृति उक्तियों से विदित होता है। गृह की सुव्यवस्था बच्चों के लालन-पालन के साथ ही अग्निहोत्र में भाग लेती हुई वह पति के धर्मानुष्ठान में भी साहचर्य निभाती थी। इन्द्र सम्बन्धी एक मन्त्र में कहा गया है कि कल्याणमयी पत्नी के कारण घर स्वर्ग के सदृश आनन्दमय हो जाता है-**''कल्याणीर्जाया सुखं गृहे ते।''**[५]

सुन्दर वेशभूषा से विभूषित होकर आनन्दमयी स्मिति बिखेरती हुई वह पति की प्रियतमा तो थी ही, साथ ही उसके दायित्वों में हाथ भी बँटाती थी, जैसा कि विभिन्न मन्त्रांशो से सुव्यक्त है-**''जायेव पत्य उशती सुवासाः।''**[६] **''अभिप्रवन्त समनेव योषाः कल्याण्यः स्मयमानासो अग्निम्।''**[७]

माता के रूप में परिवार में स्त्री का आन्तरिक सौन्दर्य उद्भासित दिखलाई देता है। क्रीड़ानिरत शिशु समुदाय परिवार के सर्वाधिक आकर्षण कहे गए हैं-**''ते हर्म्येष्ठाः शिशवो न शुभ्रा वत्सासो न प्रक्रीकिनः पयोधाः।''**[८]

वैदिक वाङ्मय में वात्सल्य भाव की अभिव्यञ्जना के व्यापक अनेक मार्मिक स्थल हैं। ऋग्वेद में अङ्कित गृहिणी स्वंय प्रातः काल उठकर सबको निद्रा से जगाती हुई, नित्य कृत्यों से निवृत्त होकर अपने पति के साथ गार्हपत्याग्नि में आहुतियाँ डालती हुई दिखलाई देती हैं। गोदोहन, भोजन व्यवस्था तथा भृत्यों और अतिथियों के सत्कार के सन्दर्भ में गृहिणी के गौरव, दायित्वों और अधिकारों के सत्कार के सन्दर्भ में गृहिणी के गौरव, दायित्वों और अधिकारों का स्पष्ट स्वरूप उभरता है। वह अपने पतिगृह की वस्तुतः साम्राज्ञी थी।

परिवार में सभी एक-दूसरे से मधुर व्यवहार करते थे। भाई-बहन परस्पर मीठे वचनों का ही प्रयोग करते थे, जैसाकि, अथर्ववेद के निम्नलिखित सुप्रसिद्ध मन्त्र में उल्लिखित है-

**''मा भ्राता भ्रातरं द्विक्षन् मा स्वसारमुत स्वसा।**
**सम्यञ्चः स्व्रता भूत्वा वाचं वदत भद्रया।।''**

अथर्ववेद में समाज और परिवार के विषय में पर्याप्त सामग्री प्राप्त होती है। परिवार समाज की ही छोटी इकाई है। जो कर्तव्य परिवार के लिए बताए गए हैं, वे समाज पर भी लागू होते हैं। परिवार का एक नेता या गृहपति होना चाहिए, जिसके निर्देशन में सब चलें और मिलकर कार्य करें-

**''सध्रीचीनान् वः समनसस्कृणोम्येकश्नुष्टीनूत्संवननेन् सर्वान्।**
**देवा इवामृतं रक्षमाणाः सौयंप्रातः सौमनसा वो अस्तु।''**[९]

परिवार में सौहार्द्र, आनन्द और नीरोगता की कामना की गई है।

**''यत्रा सुहादः सुकृतो मदन्ति विहाय रोगं तन्वः स्वायाः।**
**अश्लोणा अङ्गैरहृता स्वर्गे तत्र पश्येम पितरौ च पुत्रान्।।''**[१०]

सभी सत्यवादी, धनी, प्रसन्नचित्त और अन्नादि से युक्त हों। परिवार में कोई भूखा प्यासा न रहे-

**"सनृतावन्तः सभगा इरावन्तो हसामुदाः।**
**अतृष्या अक्षु या स्त गृहा मास्मद् बिभीतन।।[११]**

परस्पर मधुर और तेजस्वी वचन बोलें-**"यथा भर्गस्वतीं वाचमावदानि जनाँ अनु।"[१२]**

पारिवारिक उन्नति के लिए आवश्यक है कि मिलकर चलें और परस्पर सहयोग करें-

**"ज्यायस्वन्तश्चित्तिनो मा वि यौष्ट संराधयन्तः सधुराश्चरन्तः।**
**अन्यो अन्यस्मै वल्गु वदन्त एत साध्रीचीनान् वः संमनसस्कृणोमि।।"[१३]**

सामाजिक संगठन के लिए सहभोज और सहपान का बहुत महत्व है। इसके लिए कहा गया है कि हमारे भोजन और जलपान के स्थान एक हो। सभी एक सूत्र में इस प्रकार बँधकर रहें जैसे आरे धुरी से जुड़े रहते हैं-

**"समानी प्रपा सह वौऽन्नभागः समाने योक्त्रे सह वो युनज्मि।**
**सम्यञ्चोऽग्निं सपर्यतारा नाभिमिवाभितः।।"[१४]**

सामाजिक संगठन का एक महत्वपूर्ण अङ्ग है पारिवारिक सहयोग। इसकी ओर ध्यान आकृष्ट करते हुए कहा गया है कि मनुष्य, मनुष्य की चारों ओर से रक्षा करे-**"पुमान् पुमांसं परि पातु विश्वतः।।"[१५]**

एक मन्त्र में यह भाव दिया गया है कि एक परिवार के व्यक्तियों के तुल्य समाज में पारस्परिक सौमनस्य और सद्भाव होना चाहिए-**"संजानानाः संमनसः सयोनयः।"[१६]**

अथर्ववेद के एक मन्त्र में यह भी कहा गया है कि अधिक सन्तान वाला व्यक्ति सदा दुःखित रहता है-**"बहुप्रजा निर्ऋतिरा विवेश।"[१७]**

इससे ज्ञात होता है कि अधिक सन्तानोत्पत्ति समाज के लिए हानिकारिक है।

अतः यह स्पष्ट होता है कि वैदिक युगीन ग्रामीण परिवार व्यवस्था वर्तमान में आदर्श है। वैदिक वाङ्मय में वर्णित पारिवारिक तथा सामाजिक मूल्य तथा कर्त्तव्य अत्यधिक प्रासङ्कि है। वे सार्वदेशिक तथा सार्वकालिक हैं। आज ग्रामीण परिवारों के बदलते परिदृश्य में उन मूल्यों को सँजोकर रखने की आवश्यकता है, क्योंकि हमारी प्राचीन संस्कृति हमे प्रेम सौहार्द्र, भाईचारा, उदारता तथा मानवता आदि गुणों का सन्देश देती है। वैदिक युगीन संयुक्त परिवार व्यवस्था हमारे लिए प्रासङ्गिक है। आज हमारे समक्ष कैसी विडम्बना उपस्थित हो गई है कि, विश्व के सभी देशों के बीच की दूरियाँ कम हो रही है और वह ग्लोबल विलेज' बन रहा है, परन्तु हमारी पारिवारिक दूरियाँ बढ़ती जा रही है। ऐसी स्थिति में वैदिक परम्परा की ग्रामीण परिवार व्यवस्था महत्वपूर्ण है, जिसके वरण से हम पुनः अपनी सांस्कृतिक पृष्ठभूमिः प्राप्त कर सकेंगे तथा शान्त और विकसित समाज की ओर अग्रसर हो सकेंगे।

## सन्दर्भ-सङ्केत

१. मनुस्मृति - २.६
२. मनुस्मृति - २.७
३. मनुस्मृति - २.१३
४. ऋग्वेद सं. - १.२४.१२१५
५. ऋग्वेद सं. - ३.५३.६
६. ऋग्वेद सं. - ४.३.२
७. ऋग्वेद सं. - ४.५८.८
८. ऋग्वेद सं. - ७.५६.१६
९. अथर्ववेद - ३. ३०.७
१०. अथर्ववेद - ६.१२०.३
११. अथर्ववेद - ७.६०.६
१२. अथर्ववेद - ६.६६.२
१३. अथर्ववेद - ३.३०.१५
१४. अथर्ववेद - ३.३०.६
१५. ऋग्वेद - ६.७५.१४
१६. अथर्ववेद - ७.१६.१
१७. अथर्ववेद - ६.१०.१०

■ पता : शोधार्थिनी, संस्कृत तथा प्राकृत भाषा विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ

# भारतीयज्योतिषे नक्षत्राणि

■ श्यामदेवमिश्रः

वैदिकवाङ्मये बहुत्र नक्षत्राणां विशदवर्णनात् इदं सुस्पष्टमस्ति यत् भारतीयानां नक्षत्रसम्बन्धिज्ञानं वैदिककालादेव आसीत्। वेदाङ्गज्योतिषे तु तेषां खगोलीयं स्वरूपं देवतादिवर्णनं शुभाशुभत्वञ्च वर्णितमस्ति। कालक्रमेण विषयोऽयं प्रवर्धयन् पुराणेषु ततः स्वतन्त्ररूपेण मुहूर्त्तग्रन्थेषु विशदतया व्याख्यायितं गोचरीक्रियते। शोधलेखेऽस्मिन् अमुमेव विषयमाश्रित्य आवैदिकम् नक्षत्रवर्णनं यथायथम् उपस्थाप्यते।

निखिलेऽस्मिन् ब्रह्माण्डे असंख्यतारकाः वर्तन्ते, किन्तु ज्योतिषे विशेषतया फलितज्योतिषे चन्द्रान्तर्गतानाम् अश्विन्यादिसप्तविंशतीनाम् अष्टाविंशतीनां वा नक्षत्राणामेव प्रामुख्यं वर्तते मुहूर्तादिज्ञानाय। अतस्तेषां व्युत्पत्तिस्वरूपादिविषये किञ्चिद् विचारयिष्यामः।

## १. नक्षत्रशब्दस्य व्युत्पत्तिः

नक्ष् इति गत्यर्थकधातोः अत्रन् इति पदस्य संयोजनात् नक्षत्रम् इति शब्दः व्युत्पद्यते यस्यार्थः अस्ति - तारा तारकपुञ्जः वा। वेदेषु वैदिकसाहित्येषु च नक्षत्र शब्दः तारकपुञ्जस्य तारकाणां वा वाचकः वर्तते यस्मिन् चन्द्रस्य गमनात् नक्षत्र-मासादिनां निर्धारणं भवति। तथा हि ऋक्संहितायाम् -

**''अथो नक्षत्राणाम् एषामुपस्थे सोम अहित''**[1] इति।

अथ च अथर्वसंहितायां नक्षत्र इति शब्दः तारकस्य वाचकः तद्यथा -

**''अप त्ये तावयो यथा नक्षत्रा यन्त्यक्तुभिः। सूराय विश्वचक्षसे''**[2] इति।

न क्षरतीति नक्षत्रम् इति व्युत्पत्या तैत्तिरीयब्राह्मणे नक्षत्रशब्दः एवं प्रयुक्तः वर्तते-

**प्राबाहुर्वा अग्रे क्षत्राण्यातेपुः। तेषामिन्द्रः क्षत्राण्यादत्त।**
**न वा इमानि क्षत्राण्यभूवन्निति। तन्नक्षत्राणां नक्षत्रत्वम्।।**[3] **इति।**

एवमेव निरूक्तेऽपि-

नक्षत्राणि ''न क्षतेर्गतिकर्मण'' इत्युक्तं वर्तते।

## २. नक्षत्राणाम् उत्पत्तिः

वैदिककालिकं यच्चितनं नक्षत्रोत्पत्तिविषयकम् आसीत् तत् तैत्तिरीयब्राह्मणे अतिस्पष्टतया प्रकटीकृतं वर्तते।

**''सलिलं वा इदमन्तरमासीत्। यदतरन् तत्तारकाणां तारकत्वम्। यो वा इह यजते। अमुँ सलोकं नक्षते। तन्नक्षणाणां नक्षत्रत्वम्। देवगृहा वै नक्षत्राणि। य एवं वेद। गृह्येव भवति। यानि वाइमानि पृथिव्याश्चित्राणि। तानि नक्षत्राणि। तस्मादश्लीलनाम ँ श्चित्रे नावस्येन्न यजेत। यथा पापाहे कुरूते। तादृगेव तत्''**[4] इति।।

एताः पङ्क्तयः अतिमहत्त्वपूर्णाः वर्तन्ते। नक्षत्रशब्दस्य व्युत्पत्तौ गत्यर्थकधातुः ''नक्ष्'' इति प्रयुक्तः। अतः मर्त्यलोकस्य पुण्यात्मानः नक्षत्रत्वेन परिवर्तमानाः ब्रह्माण्डे स्थिताः भवन्ति इति वैदिककालीना कल्पना मनसि धर्तव्या अस्माभिः। अत्र नक्षत्रेषु सञ्चरणशीलाः प्रकाशमानग्रहा एव देवरूपेण उक्ताः। अनेन प्रतीयते यत् ''देवगृहा वै नक्षत्राणि'' इति वचनस्वरादेव ग्रहाणां ''गृह्णातीति ग्रह'' इति व्युत्पत्या कालान्तरे ग्रहा इति संज्ञा अभवत्।

## ३. नक्षत्राणां संज्ञा संज्ञायाः व्युत्पत्तिश्च

शतपथब्राह्मणे विविधप्रसङ्गेषु अश्विन्यादिनक्षत्राणां तत्पर्यायशब्दानाञ्च उल्लेखो वर्तते-

**सूर्याय वहतुः प्रागात् सवितायमवासृजत्।**
**मघासु हन्यन्ते गावः फल्गुनीषु व्युह्यते।।**
**एता वा इन्द्रनक्षत्रं यत्फल्गुन्योप्यस्य प्रतिनाम्न्योर्जुनो ह वै।**
**नामेन्द्रो यदस्य गुह्यं नामार्जुन्यो वै नामैतास्ता''**[५] इति।

अत्र ''अर्जुनी'' इति शब्दः फाल्गुन्याः पर्यायवाची।

वैदिकसाहित्ये नक्षत्राणां संज्ञा-देवता-स्वरूपादिविषये विशदवर्णनमस्ति। तैत्तिरीयब्राह्मणे नक्षत्राभिधानव्युत्पत्तिवर्णनमलौकिकम्। यथा-

**''सा तत ऊर्ध्वारोहत्। सा रोहिण्यभवत्। तद्रोहिण्यै रोहिणीत्वम्। रोहिण्यामग्निमादधीत। स्व एवैनं योनौ प्रतिष्ठामाधत्ते। ऋध्नोत्येतेन''**[६] इति।।

ऋचायामस्याम् उक्तं वर्तते यत् उपरि आकाशे आरोहणात् रोहिण्यां रोहिणीत्वमागतम्।

किञ्च, **''अन्वेषामरात्स्मेति। तदनूराधाः। ज्येष्ठमेषामवधिष्मेति। तत् ज्येष्ठघ्नी। मूलमेषामवृक्षामेति। तन्मूलबर्हणी। यन्नासहन्त। तदषाढाः। यदश्रोणत्। तच्छ्रोणा। यदशृणोत् तच्छ्रविष्ठाः। यच्छतमभिषज्यन्। तच्छतभिषक्। प्रोष्ठपदेषूदयच्छन्त। रेवत्यामरवन्त। अश्वयुजोरयुञ्जत। अपभरणीष्वपावहन्''**[७] इति।

अत्र अनुराधादिनक्षत्रशब्दस्य व्युत्पत्तिरुक्ता वर्तते। अथर्वसंहितायां नक्षत्राणां नामानि उक्तानि सन्ति-

**''चित्राणि साकं दिवि रोचनानि सरीसृपाणि भुवने जवानि।**
**अष्टविंशं सुमतिमिच्छमानो अहानि गर्भिः सर्पयामि नाकम्।।**
**सुहवं मे कृत्तिका रोहिणी चास्तु भद्रं मृगशिरः शमार्द्रा।**
**पुनर्वसू सूनृता चारु......................................**
**........... ......आ मे रयिं भरण्य आ वहन्तु''**[८] इति।

अत्रोद्धृतात् प्रथममन्त्राज्ज्ञायते यत् अष्टाविंशतिसंख्याकानि भानि तदा अङ्गीकृतान्यासन्। तैत्तिरीयश्रुतौ अभिजिन्नक्षत्रस्यापि उल्लेखः वर्तते।

४. नक्षत्राणां देवता

**तैत्तिरीयसंहितायां नक्षत्राणां नामानि देवताश्च पठिताः वर्तन्ते।**

**''कृत्तिकानक्षत्रमग्निर्देवताग्नेरुचस्थ प्रजापतेर्धातुः सोमस्यर्चे त्वा रुचे त्वा भासे त्वा ज्योतिषे त्वा रोहिणी नक्षत्रं प्रजापतिर्देवता ............................... देवतापभरणीर्नक्षत्रं यमो देवता पूर्णापश्चाद्यत्ते देवा अदधुः''**[६] इति।

ततः वेदाङ्गज्योतिष काले आचार्यलगधः नक्षत्राणां नामानि याजुषज्योतिषे एवङ्कथयामास -

**जौ द्रा गः खे श्वे ही रो पा**
**श्चिन्मूषक्ण्यः सूमाधाणः।**
**रे मृ घाः स्वा पो जः कृष्यो**
**ह ज्ये ष्ठा इत्यृक्षा लिङ्गैः**[१०] **इति।।**

अस्मिन् पद्ये नक्षत्राणां लघुनामानि उल्लिखितानि सन्ति। एतैः लघुनामभिः तत्तन्नक्षत्राणां ग्रहणं भवति। नक्षत्राणाम् एतासु संज्ञासु काश्चित् नक्षत्रसंज्ञाया एव संक्षिप्ताक्षररूपाः वर्तन्ते तथा अवशिष्टाः काश्चित् तन्नक्षत्रस्य यः देवः तस्य देवस्य या संज्ञा तत्संज्ञायाः संक्षिप्ताक्षररूपाः सन्ति। इयं व्यवस्था कुत्रचित् छन्दोभङ्गभयात् क्वचिच्च तुल्याक्षरग्रहणे नामैक्यदोषात् निर्धारिता। श्लोकस्यास्य सुधाकरकृतव्याख्यांशेन तेषां नक्षत्राणां नामाधारश्च स्फुटौ भवतः। तद्यथा -

जौ (अश्वयुजौ) = अश्विनौ। द्रा = आर्द्रा। गः (धगः) = पूर्वाफाल्गुन्यौ। खे = विशाखे। श्वे (विश्वे) = उत्तराषाढा। हिर् (अहिर्बुध्न्यम्) = उत्तराभाद्रपद्। रो =रोहिणी। षाः = आश्लेषाः। चित् = चित्रा। मू = मूलम्। षक् = शतभिषक्। व्यः = भरण्यः। सू = पुनर्वसू। मा (अर्यमा) = उत्तराफाल्गुन्यौ। धाः = अनुराधाः। णः = श्रवणः। रे = रेवती। मृ (म्रे) = मृगशिरः। घाः = मघाः। स्वा = स्वाती। पः (आपः) = पूर्वाषाढा। जः (अजः) = पूर्वाभाद्रपदाः। कृ = कृत्तिकाः। ष्यः = पुष्यः। ह = हस्तः। ज्ये = ज्येष्ठा। ष्ठाः (श्रविष्ठाः) = धनिष्ठाः।

अत्र ज्ञातुं शक्यते यत् एतेषु नामाक्षरेषु केचन तन्नक्षत्रसंज्ञायाः संक्षिप्तक्षराः एवं केचन तद्देवतायाः संक्षिप्ताक्षराः सन्ति। आचार्यलगधेन स्वकीये ग्रन्थे याजुषज्यौतिषे नक्षत्राणां देवाः एवमपाठि -

**अग्निः प्रजापतिः सोमो रुद्रोऽदितिर्बृहस्पतिः।**
**सर्पाश्च पितरश्चैव भगश्चैवार्यमापि च।।**
**सविता त्वष्टाऽथ वायुश्चेन्द्राग्नी मित्र एव च।**
**इन्द्रो निर्ऋतिरापो वै विश्वेदेवास्तथैव च।।**
**विष्णुर्वसवो वरूणोऽज एकपात् तथैव च।**
**अहिर्बुध्न्यस्तथा पूषा अश्विनौ यम एव च"** **इति।।**

कालान्तरे नक्षत्राणां देवताः नारदेनाप्युक्ताः-

**नक्षत्रेशाः क्रमाद्दस्रयमवह्निपितामहाः।**
**चन्द्रेशादितिजीवाहिपितरो भगसंज्ञिताः।।**
**अर्यमार्कस्त्वष्ट्रवमरुच्छकाग्निमित्रवासनाः।**
**निर्ऋत्युदकविश्वेजगोविन्दो वसवोऽम्बुपः**[१२] इति।।

**ततोऽजपादहिर्बुध्न्यः पूषा चेति प्रकीर्तिताः''** इति।

तथैव उत्तरमध्यकाले रामाचार्योऽपि नक्षत्रदेवान् एवमब्रवीत्-

**नासत्यान्तकवह्निधातृशशभृद्रुद्रादितीज्योरगा,**
**ऋक्षेशाः पितरो भगोऽर्यमरवी त्वष्टाशुभाश्च क्रमात्।**
**शक्राग्नी खलु मित्रशक्रनिर्ऋतिक्षीराणि विश्वे विधि-**
**र्गोविन्दो वसुतोयपाजचरणाहिर्बुध्न्यपूषाभिधा''** इति।

| नक्षत्राणि | अश्विनी | भरणी | कृत्तिका | रोहिणी | मृगशिरा | आर्द्रा | पुनर्वसु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| देवताः | नासत्या (अश्विनीकुमारौ) | यमः (अन्तकः) | अग्निः | ब्रह्मा (धाता) | चन्द्रः | रुद्रः | अदिति |
| नक्षत्राणि | पुष्यः | आश्लेषा | मघा | पूफा. | उफा. | हस्तः | चित्रा |
| देवताः | बृहस्पति | सर्पः (उरगः) | पितरः | भगः (सूर्यविशेषः) | अर्यमा (सूर्यविशेषः) | सूर्यः | त्वष्टा (विश्वकर्मा) |
| नक्षत्राणि | स्वाती | विशाखा | अनुराधा | ज्येष्ठा | मूलम् | पू षा. | उ. षा. |
| देवताः | वायुः (आशुगः) | इन्द्राग्नी | मित्रः | इन्द्रः | निर्ऋति | क्षीरम् | विश्वेदेवाः' |
| नक्षत्राणि | अभिजित् | श्रवणः | धनिष्ठा | शतभिषा | पू भा. | उ. भा. | रेवती |
| देवताः | विधिः | विष्णुः | अष्टौ वसवः | वरुणः | अजचरणः (सूर्यविशेषः) | अहिर्बुध्न्य | पूषा (सूर्यविशेषः) |

## ५. नक्षत्राणां तारकामानम् तत्स्वरूपञ्च

तैत्तिरीयब्राह्मणे नक्षत्राणां तारकामानं तत्स्वरूपञ्च उक्तं वर्तते। तद्यथा-

**अम्बायै स्वाहा दुलायै स्वाहा। नितत्न्यै स्वाहा भ्रयन्त्यै स्वाहा।**
**मेघयन्त्यै स्वाहा वर्षयन्त्यै स्वाहा। चुपुणीकार्य स्वाहा''**[१३] इति।

अस्याम् ऋचायां कृत्तिकायाः सप्ततारकाः अम्बा, दुला, नितत्नी, अभ्रयन्ती, मेघयन्ती, वर्षयन्ती, चुपुणिका इति उल्लिखिताः सन्ति।

तथैव श्रविष्ठायाः चतस्रः तारकाः उक्ताः वर्तन्ते- "चतस्रो देवीरजराः श्रविष्ठाः" इति।

उत्तरप्रोष्ठपदायाः अपि चतस्रः तारकाः निर्णीताः-

**"प्रोष्ठपदासो अभिरक्षन्ति सर्वे। चत्वार एकमभि कर्म देवाः। प्रोष्ठादास इति यान् वदन्ति। ते बुध्नियं परिषद्यू ँ् स्तुवन्तः। अहि ँ् रक्षन्ति नमसोपसद्यः"**[१४] इति।

शतपथब्राह्मणानुसारेण कृत्तिकां विहाय अन्येषां भानाम् अधिकाधिकरूपेण चतस्रस्तारकाः सन्ति।

**"एकं द्वे त्रीणि चत्वारीति वा अन्यानि नक्षत्राण्यथैता एव भूयिष्ठा यत्कृत्तिका"**[१५] इति।

अग्निपुराणे नक्षत्राणमाकृतेर्विषये बहुकिमपि नोक्तं वर्तते। केवलं "नानाबलानि" इत्याख्ये सप्तविंशत्यधिकैकशततमे (१२७) अध्याये एकस्मिन् श्लोके अश्विन्योः आकृतितारासंख्ययोः वर्णनं लभ्यते-

"अश्विनी त्रिंशत्ताराश्च तुरगस्याऽऽकृतिर्यथा"

तारकैः युक्तस्य अश्विनीनक्षत्रस्य आकृतिः तुरगसदृशा वर्तते।

तत्रैव अग्रे उक्तं वर्तते-

**यदत्र कुरूते वृष्टिमेकरात्रं प्रवर्षति।**
**यमभे तु यदा वृष्टिः पक्षमेकं तु वर्षति।।**[१६] इति

अर्थात् अश्विनीनक्षत्रे आरब्धा वृष्टिः एकरात्रिं यावत् तथा भरण्यामारब्धा वृष्टिः एकपक्षं यावत् प्रचलति।

कालान्तरे नारेदनापि नक्षत्राणां तारकमानं भणितम्-

**रामाग्निऋतुबाणाग्निभूवेदाग्निशरेषवः।**
**नेत्रबाहुशरद्वीन्दुयुगवेदाग्निशङ्कराः।।**
**बाहुनेत्राग्न्यब्धिशतं बाहुनेत्ररदाः क्रमात्।**
**भानां संख्या च विज्ञेया दस्रादीनां पृथक् पृथक्"**[१७] इति।

मुहूर्त्तचिन्तामणौ तारकानां संख्या एवं परिगणिता-

**त्रित्र्यङ्गपञ्चाग्निकुवेदवह्नयः शरेषुनेत्राश्विशरेन्दुभूकृताः।**
**वेदाग्निरूद्राश्वियमाग्निवह्नयोऽब्धयः शतं द्विद्विरदा भतारकाः"**[१८] इति।

अर्थात् अश्विन्याः तिस्रस्तारकाः, भरण्याः तिस्रः, कृत्तिकायाः षट्, रोहिण्याः पञ्च, मृगशिरसः तिस्रः, आर्द्राया एका, पुनर्वस्वोश्चतस्रः, पुष्यस्य तिस्रः, आश्लेषायाः पञ्च, मघायाः पञ्च तारकाः वर्तन्ते। तथैव पूर्वाफल्गुन्योः द्वे, उत्तराफल्गुन्योः द्वे, हस्तस्य पञ्च, चित्राया एका, स्वात्या एका, विशाखयोश्चतस्रः,

अनुराधायाश्चतस्र, ज्येष्ठायास्तिस्रः, मूलस्य एकादश, पूर्वाषाढाया द्वे, उत्तराषाढाया द्वै, अभिजितः तिस्रः, श्रवणस्य तिस्रः, धनिष्ठायाश्चतस्रः, शतभिषायाः शतम्, पूर्वाभाद्रपदाया द्वे, उत्तराभाद्रपदाया द्वे, रेवत्याः द्वात्रिंशत् तारकाः वर्तन्ते।

लेखस्य अन्ते सिंहावलोकनाय नक्षत्राणां देवता - तारासंख्या-आधुनिकसंज्ञा प्रतिपादकं चक्रं प्रस्तूयते।

## नक्षत्राणां तारकसंख्याचक्रम्

| क्र.सं. | नक्षत्रम् | तारा संख्या | देवता | नक्षत्रस्य आधुनिक नाम |
|---|---|---|---|---|
| १. | अश्विनी | ३ | अश्विनीकुमारौ | Beta Arietis |
| २. | भरणी | ३ | यमः | 41 Arietis |
| ३. | कृतिका | ६ | अग्निः | Beta Tauri |
| ४. | रोहिणी | ५ | ब्रह्म | Aldebaran |
| ५. | मृगशिरा | ३ | चन्द्रमा | Lambda Orionis |
| ६. | आर्द्रा | १ | रुद्रः (शिव) | Alfa Orionis |
| ७. | पुनर्वसुः | ४ | आदित्यः | Beta Pollux |
| ८. | पुष्यः | ३ | बृहस्पतिः | Delta Caneri |
| ९. | आश्लेषा | ५ | सर्पः | Zeta Hydrae |
| १०. | मघा | ५ | पितरः | Regulus |
| ११. | पू.फा. | २ | भगः | Delta Leonis |
| १२. | उ.फा. | २ | अर्यमा | Denebola |
| १३. | हस्तः | ५ | सूर्यः | Delta Cowi |
| १४. | चित्रा | १ | विश्वकर्मा | Spice |
| १५. | स्वाती | १ | वायुः | Arcturus |
| १६. | विशाखा | ४ | इन्द्राग्निः | Alpha Librae |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १७. | अनुराधा | ४ | मित्रः (सूर्यः) | Delta Scorpei |
| १८. | ज्येष्ठा | ३ | इन्द्रः | Antares |
| १९. | मूलम् | ११ | निर्ऋतिः | Lambada |
| २०. | पूर्वाषाढा | २ | वरुणः | Delta Sagiltari |
| २१. | उत्तराषाढा | २ | विश्वदेवा | Phi Sagiltari |
| २२. | अभिजित् | ३ | ब्रह्मा | Vega |
| २३. | श्रवणः | ३ | विष्णुः | Altair |
| २४. | धनिष्ठा | ४ | वसु | Alpha Delphinus |
| २५. | शतभिषा | १०० | वरुणः | Lambada Aquari |
| २६. | पू. भाद्रपद | २ | अजैकपाद् | Narkab |
| २७. | उ. भाद्रपद | २ | अहिर्बुध्न्यः | Alginib |
| २८. | रेवती | ३२ | पूषा | Zeta Pisuim |

## सन्दर्भसूची :-

१. ऋक्संहिता १०/८५/२
२. अथर्वसंहिता १३/२/१७, २०/४७/१४
३. तै.ब्रा. २/७/१८/३
४. तै.ब्रा. १/५/२
५. शत.ब्रा. २/१/२/११
६. तै.ब्रा. १/१/१०/६
७. तै.ब्रा. १/५/२
८. अथर्वसं. १९/७

९. तै.सं. ४/४/१०
१०. याजु.ज्यो. १८
११. याजुषज्यौ. श्लो. ३२-३४
१२. मु.चि. (पीयूषधाराटीका), नक्षत्रप्र., पृ.सं. ७५
१३. तै. ब्रा. ३/१/४
१४. तै. ब्रा. ३/१/२
१५. शत.ब्रा. २/१/२/२
१६. अग्निपु., नानाबलानि, श्लो. १६
१७. मु.चि. (पीयूषधाराटीका), नक्षत्रप्र., पृ.सं. १५७
१८. मुहूर्तचि., नक्षत्रप्र. श्लो. ५८

■ पता : सहायकाचार्यः, मुक्तस्वाध्यायपीठम् , रा.सं.सं., नवदेहली

# Role of a Teacher in Implementing the Action Research

■ AVNEESH AGRAWAL

Action Research is a process in which participants examine their own educational practice systematically and carefully, using the techniques of research. It is a quest for knowledge about how to improve. It involves people working to improve their skills, techniques, strategies and the ideas doing things better. It is about how we can change or modify the ways of instruction and interaction with students to impart knowledge to them.

Action research is deliberate, solution-oriented investigation that is group or personally owned and conducted. It is characterized by spiraling cycles of problem identification, systematic data collection, reflection, analysis, data-driven action taken, and, finally, problem redefinition. The linking of the terms "action" and "research" highlights the essential features of this method: trying out ideas in practice as a means of increasing knowledge about or improving curriculum, teaching, and learning (Kemmis & McTaggart, 1988).

## A Brief History of Action Research

The idea of using research in a "natural" setting to change the way that the researcher interacts with that setting can be traced back to Kurt Lewin, a social psychologist and educator whose work on action research was developed throughout the 1940s in the United States. "Lewin is credited with coining the term 'action research' to describe work that did not separate the investigation from the action needed to solve the problem" (McFarland & Stansell, 1993, p. 14). Topics chosen for his study related directly to the context of the issue. His process was cyclical, involving a "non-linear pattern of planning, acting, observing, and reflecting on the changes in the social situations" (Noffke & Stevenson, 1995, p. 2). Stephen Corey at Teachers College at Columbia University was among the first to use action research in the field of education. He believed that the scientific method in education would bring about change because educators would be involved in both the research and the application of information. Corey summed up much of the thought behind this fledgling branch of inquiry. We are convinced that the disposition to study...the consequences of our own teaching is more likely to change and improve our practices than is reading about what someone else has discovered of his teaching.

## (Corey, 1953, p. 70)

Corey believed that the value of action research is in the change that occurs in everyday practice rather than the generalization to a broader audience. He saw the need for

teachers and researchers to work together. However, in the mid 1950s, action research was attacked as unscientific, little more than common sense, and the work of amateurs (McFarland & Stansell, 1993, p. 15). Interest in action research waned over the next few years as experiments with research designs and quantitative data collection became the norm. By the 1970s we saw again the emergence of action research. Education practitioners questioned the applicability of scientific research designs and methodologies as a means to solve education issues. The results of many of these federally funded projects were seen as theoretical, not grounded in practice. The practice of action research is again visible and seen to hold great value. Over time, the definition has taken on many meanings. It is now often seen as a tool for professional development, bringing a greater focus on the teacher than before (Noffke & Stevenson, 1995). It is increasingly becoming a tool for school reform, as its very individual focus allows for a new engagement in educational change. Action research emphasizes the involvement of teachers in problems in their own classrooms and has as its primary goal the in-service training and development of the teacher rather than the acquisition of general knowledge in the field of education. (Borg, 1965, p. 313)

## Purpose of Action Research

Action Research is a kind of classroom research taken up by the class teacher or subject teachers with a view to find out what action can be taken to solve a certain problem in the shortest possible time. These are the following purposes to conduct it e,g.

- A student who performs very well in written exams fails to give oral answers or a group of students constantly miss a particular subject period.
- There may be some reasons to all such problems, all that is required is a certain more effort on the part of the teachers to get involved and ask why, what and how.
- Action Research is that one way which gives an opportunity to the teachers to get involved in solving their problems.
- No other researcher can help a teacher solve such practical problems faced by him in his daily classroom transactions, but the teacher himself.
- Action Research is not concerned merely with solving problems in a class but can also be conducted to verify the consequences of new educational decisions, teaching and leadership strategies, and many more.
- Purpose of action research is school based curriculum development, professional development, systems planning and school restructuring as an evaluative tool.

## Action Research is based on the following assumptions:

- Teachers and principals work best on problems they have identified for themselves
- Teachers and principals become more effective when encouraged to examine and

assess their own work and then consider ways of working differently

- o Teachers and principals help each other by working collaboratively
- o Working with colleagues helps teachers and principals in their professional development. (Watts, 1985, p. 118)

## Role of a Teacher in Implementing the Action Research

- o A teacher becomes researcher. A teacher plays the role of a teacher as well researcher.
- o He can decide to tackle a problem alone or jointly with others.
- o Projects can be managed by the individual teacher or a team leader. With school-wide or district-wide projects, it is not unusual for an outside facilitator to manage the project.
- o To learn more how children may learn effectively. They can meet after school or during common time to discuss the nature of a problem and decide on a Strategy based on an analysis of data.
- o It can be used in class room, to chart the effects of implementation of a curriculum or strategy, as a strategy for professional development, as part of pre-service and in-service programs, and in systems planning for schools and districts, to study student learning and responses, or to profile individual students.
- o It benefit students in the classroom by improve the teaching and learning process by reinforcing, modifying, or changing perceptions based on informal data and non systematic observations.
- o It benefits teachers to learn them that how much they are able to influence and implement the changes that produce results. The process provides the opportunity to work with others and to learn from the sharing of ideas
- o Reasons for performing action research - (Johnson, 1995).

(i) to promote personal and professional growth,

(ii) to improve practice to enhance student learning, and

(iii) to advance the teaching profession

Role of a teacher in implementing the Action Research outcomes is vital. As Educators and research fellows are indulged in new areas of research, the facilities are confined; they come across various problematic situations. These problems affect them directly. They are at the place where research and practice intersect and real change can occur. The results of their actions can be seen first-hand; on this information solution can be followed by those who are sailing in the same boat.

When they see the value of their work as they progress through the steps and the reflection time that is used to discuss strategies and methods, they find that the benefits and

student achievements are beyond expectations .This way practitioners develop skills in analyzing their own teaching methods and begin to unconsciously utilize the principles of action research in their professional life.

## References:


" Borg, W. (1981). Applying educational research: A practical guide for teachers. New York: Longman

" Brennan, M., & Williamson, P. (1981). Investigating learning in schools. Victoria, Australia: Dakin University Press.

" Calhoun, E.F. (1994). How to use action research in the self-renewing school. Alexandria, VA: Association for Supervision and Curriculum Development.

" Cochran-Smith, M., & Lytle, S.L. (Eds.). (1993). Inside/outside: Teacher research and knowledge. New York: Teachers College Press.

" C.M. Santa, C.G Short, & K. Smith (Eds.), Teachers are researchers: Reflection and action. Newark, DE: International Reading Association.

" Corey, S.M. (1953). Action research to improve school practices. New York: Teachers College Press.

" Johnson, B.M. (1995, Fall).Why conduct action research? Teaching and Change,1, 90-105.

" Kemmis, S., & McTaggart, R. (1988). The action research planner (3rd ed.).Victoria, Australia: Deakin University Press.

" Kochendorfer, L. (1994). Becoming a reflective teacher. Washington, DC: National Education Association.

" Little, J.W. (1981). School success and staff development: The role of staff development in urban desegregated schools. Boulder, CO: Center for Action Research, Inc. McFarland, K.P., & Stansell, J.C. (1993). Historical perspectives. In L. Patterson,

" Stenhouse, L.(1975) An Introduction to Curriculum Research and Development, London, Heinemann. (particularly ch.10 - The Teacher as Researcher)

" Watts, H. (1985). When teachers are researchers, teaching improves. Journal of Staff Development, 6 (2), 118-127

" http://www.blurtit.com/q907171.html

" http://elmo.scu.edu.au/schools/sawd/arr/arr-home.html

" http://www.indiastudychannel.com/resources/99142-Acttion-Research-Eduction.aspx


■ Address : Associate Professor, Rashtriya Sanskrit Sansthan (Deemed University) Vishal Khand-4, Gomti Nagar, Lucknow (U.P) dravneesh@yahoo.com #9451244456

# DISTANCE EDUCATION
# -Teaching Through Distant Mode

■ Laxmi Niwas Pandey

## I. INTRODUCTION

Education systems worldwide are in difficulty. On the one hand many countries do not afford the type of education available today. On the other hand there are many people in the world who do not have access to learning. Current education systems are not adequate for the present or future needs. So new approaches to learning is needed.

It is in this direction that concepts of open learning or distance education were evolved.

## What is DE?

Distance education is nothing but teaching through distant mode.

SIMS (1977) defines it as. "In distance study the learner is at a distance from the teacher for much, most or even all of the time during the teaching learning process."

KEEGAN (1986)- "DE is the quasi permanent separation of teacher and learner throughout the length of the learning process".

**DE**

| DT | DL |
|---|---|
| Self Instruction material | - Learner centered materials |
| Use of technology | - Contextualisation |
| Open learning atmosphere | - Self-evaluation |
| | - Tutorial help |

DE is a separate mode of education. which is unique in terms of its characteristics, advantages and potentials. It can be said that real mission of DE is disburdening of capacities of traditional universities by contributing to study reforms and offering further education at university level.

## II. STRUCURE OF 'DE' INSTITUTIONS (IN THE WEST)

There are three types of De institutions in the west-

### a) Distance Universities

